का विवरण दिया है। १८५७-५८-५९ के तीन वर्षों में वे क्या करते रहे इस का उल्लेख उन के जीवन में नहीं मिलता। ये गदर के वर्ष थे। इस समय उन की आयु ३३ वर्ष की थी। उन जैसा धधकता अङ्गारा इस आयु में क्या-क्या करता रहा, कहां-कहां चिनगारियां लगाता रहा, कहां २ आग सुलगाता रहा—यह अन्धकार में छिपा है, परन्तु इस बात से कोई इन्कार नहीं कर सकता कि ऐसे अवसर पर वह चुप करके नहीं बैठ सके होंगे।

१८७३ में इस देश के गवर्नर जनरल लार्ड नार्थब्रुक थे। कलकत्ता के लार्ड विशप ने लार्ड नार्थब्रुक तथा ऋषि दयानन्द में एक भेंट का आयोजन किया। इस भेंट में दोनों में जो बात-चीत हुई उस का विवरण लार्ड नार्थब्रुक ने अपनी डायरी में किया। यह डायरी लंदन में इंडिया-हाऊस में आज भी सुरक्षित है।

लार्ड नार्थब्रुक ने कहा—पंडित दयानन्द, आप मत-मतान्तरों का खण्डन करते हैं। हिन्दुओं, ईसाइयों, मुसलमानों के धर्म की आलोचना करते हैं। क्या आप को अपने विरोधियों से किसी प्रकार का खतरा नहीं है? क्या आप सरकार से किसी प्रकार की सुरक्षा नहीं चाहते?

ऋषि दयानन्द ने उत्तर दिया— अंग्रेजी राज्य में सब को अपने विचार प्रकट करने की पूरी स्वतन्त्रता है इस लिए मुझे किसी से किसी प्रकार का खतरा नहीं है। इस पर खुश होकर गवर्नर जनरल ने कहा कि अगर ऐसी बात है तो आप अपने व्याख्यानों में अंग्रेजी राज के उपकारों का वर्णन कर दिया कीजिये। अपने व्याख्यान के प्रारम्भ में जो आप ईश्वर-प्रार्थना किया करते हैं, उस में देश पर अखण्ड अंग्रेजी शासन के लिए भी प्रार्थना कर दिया कीजिये।

यह सुनकर ऋषि दयानन्द ने उत्तर दिया—श्रीमान् जी, यह कैसे हो सकता है? मैं तो सायं-प्रातः ईश्वर से यह प्रार्थना किया करता हूं कि इस देश को विदेशियों की दासता से शीघ्र मुक्त करे।

लार्ड नार्थब्रुक ने इस घटना का उल्लेख अपनी उस साप्ताहिक डायरी में किया जो वे भारत से प्रति सप्ताह हर मैजेस्टी महारानी विक्टोरिया को भेजा करते थे। इस घटना का उल्लेख करते हुए वे लिखते हैं कि मैंने इस बागी फ़कीर की कड़ी निगरानी के लिए गुप्तचर नियुक्त कर दिये हैं।

देश की परतन्त्रता ही ऋषि दयानन्द के सन्मुख चैलेंज बन कर नहीं खड़ी थी, वे अपने समाज में जिधर नजर उठाते थे उन्हें चैलेंज ही चैलेंज दीख पड़ते थे, उन के कान में देश की समस्याओं की ललकार ही ललकार सुनाई पड़ती थी। वे महापुरुष इसीलिए थे क्योंकि वे किसी चैलेंज को सामने देख कर दम तोड़ कर नहीं बैठते थे, किसी ललकार को सुन कर चुप नहीं रहते थे। समाज की हर समस्या से वे जूझे, हर फ्रन्ट पर डटे, और हर मैदान, हर अखाड़े में छाती तान कर खड़े रहे। कौन-सी समस्या नहीं थी जो इस देश के महावृक्ष की जड़ों को घुन की तरह नहीं खा रही थी। स्त्रियों को पर्दे में बन्द रखा जाता था, उन्हें शिक्षा का अधिकार नहीं था। ऋषि दयानन्द ने रूढ़ीवादी समाज की इस लल-

कार का उत्तर दिया। ऋषि दयानन्द ने पहले-पहल आवाज उठाई कि स्त्रियों को वे सब अधिकार हैं, जो पुरुषों को हैं। जैसे वेदमन्त्रों का साक्षात्कार करने वाले पुरुष ऋषि हैं, वैसे वेद-मन्त्रों का साक्षात् करने वाली स्त्री ऋषिकाएं भी हैं। लोपामुद्रा, श्रद्धा, विश्ववारा, यमी, घोषा आदि स्त्री ऋषिकाओं के नाम पाये जाते हैं। ऋषि दयानन्द ने 'स्त्रीशूद्रौ नाधीयाताम्'के नारे को रद्दी की टोकरी में फेंक दिया। 'शूद्र' संज्ञा देकर समाज के जिस वर्ग के साथ हम अन्याय तथा अत्याचार कर रहे थे, जिन्हें हम ने मनुष्यता के अधिकारों से भी वंचित कर दिया था, उन के अधिकारों की रक्षा के लिए वे उठ खड़े हुए। ऋषि दयानन्द ने सामाजिक व्यवस्था के लिए एक नया दृष्टिकोण दिया। उन्होंने जन्म की जात-पात मानने से इन्कार कर दिया। जब जन्म से जात-पात हो नहीं, न कोई जन्म से बड़ा, न जन्म से छोटा, तब शूद्र कौन और अछूत कौन? समय था जब समाज के एक वर्ग के लिए 'अछूत' शब्द का प्रयोग किया जाता था। आज हम उन के लिए 'हरिजन' शब्द का प्रयोग करते हैं। परन्तु किसी को हम 'अछूत' कहें या 'हरिजन' कहें—अर्थ दोनों का एक ही है, वह हम से अलग है एक पृथक् वर्ग का है, हमारे समाज का हिस्सा नहीं। आर्य समाज ने 'अछूत' शब्द का प्रयोग नहीं किया, 'हरिजन' शब्द का प्रयोग भी नहीं किया। आर्य-समाज ने 'दलित' शब्द का प्रयोग किया। 'दलित' अर्थात् जिसे मैंने दल रखा है, जिस के अधिकारों को मैंने ठुकरा रखा है। 'अछूत' शब्द में जिसे 'अछूत' कहा गया उसे बुरा माना गया, 'दलित' शब्द में वह बुरा नहीं माना गया, मैंने दूसरे को दबाया इसी लिए मैं बुरा माना गया। ये दोनों शब्द एक ही भाव को व्यक्त करते हैं, परन्तु दोनों में दृष्टिकोण कितना भिन्न हो जाता है। आर्यसमाज ने इस बात को समझा कि जब हम 'अछूत' शब्द का या 'हरिजन' शब्द का प्रयोग करते हैं, तब हम समाज की समस्या को समस्या ही बने रहने देते हैं, चैलेंज चैलेंज ही बना रहता है। यही कारण है कि पहले 'अछूत' एक वर्ग बना हुआ था, अब 'हरिजन' एक वर्ग बन गया है और वह समाज के एक पृथक् वर्ग के तौर पर अपने अधिकार मांगता है। जब तक हम 'अछूत' या हरिजन बने रहेंगे तभी तक तो विशेष अधि-कारों की मांग कर सकेंगे, इसीलिए जिस रास्ते पर हम चल रहे हैं उस पर तो 'अछूत' या 'हरिजन' बने रहना नफ़े का सौदा है। आज अनेक ब्राह्मण बालक अपने को 'अछूत' या 'हरि-जन' कहलाना पसन्द करते हैं क्योंकि उस से उन्हें छात्रवृत्ति मिलती है, राजनीति के अखाड़े के अनेक उम्मीदवार अपने को 'अछूत' या 'हरिजन' सिद्ध करने के लिए अदालतों में दौड़ते हैं, क्योंकि इसमें उन्हें एसेम्बली या पार्लियामेंट की मेम्बरी मिलती है। परन्तु इस से क्या समाज की समस्या हल होगी? ऋषि दयानन्द इस समस्या से जूझे थे। उन्होंने समाज के शब्द-कोष से 'अछूत' शब्द को ही मिटा दिया था।

समाज जीता जागता एक चैलेंज है, चारों तरफ़ ललकार है, आह्वान है, पुकार है। हम इस चैलेंज का जवाब इस ललकार और आह्वान का प्रत्युतर देंगे या नहीं देंगे? हम समाज के चैलेंज को देखते हुए भी नहीं देखते, ललकार को सुनते हुये भी नहीं सुनते। शरीर में पीड़ा हो,

उसे जो अनुभव न करे वह जीवित नहीं मृत है, समाज के शरीर में रोग हो, उसे जो दूर करने के लिए छटपटाने न लगे वह मृत-समान है। ऋषि दयानन्द ने समाज के शरीर की पीड़ा को, इस रोग को अनुभव किया, इसी लिये वे जीवित थे। उन्हें तो अपने समय का सारा समाज एक चैलेंज के रूप में दीखा। हिन्दुओं का रुढ़िवाद एक महान् चैलेंज था। जहां देखो वहां प्रथा की दासता, रूढ़ि की गुलामी। जो चला आ रहा है उस से इधर नहीं हो सकते, उधर नहीं हो सकते। ऋषि दयानन्द ने रूढ़िवाद की इस थोथी दीवार को एक धक्के में गिरा दिया। अगर हिन्दू-धर्म उन्हें एक चैलेंज के रूप में दीख पड़ा तो ईसाइयत और इस्लाम भी उन्हें चैलेंज देता हुआ दीख पड़ा। हिन्दुओं की जड़ जहां अपने कर्मों से खोखली हो रही थी, वहां ईसाइयत तथा इस्लाम भी उसे कमजोर करने में कुछ उठा नहीं रख रहे थे। ऋषि दयानन्द जहां अपने से जूझे वहां बाहर वालों से भी उसी तरह से जूझे। वे हिन्दुओं से, ईसाइयों से, मुसलमानों से सब से जूझ पड़े। दुनियां भर के गन्द को जला डालने की उन में हिम्मत थी। वह एक सूरमा थे जो दुनियां भर के रूढ़िवाद से टक्कर लेने के लिए उठ खड़े हुए थे।

ऐसे लोग दुनियां को बदल देने के लिए पैदा हुआ करते हैं। वे आते हैं, एक नई लहर चला जाते हैं, संसार को एक नया दृष्टिकोण दे जाते है। पुराना जड़वाद उन्हें बर्दाश्त नहीं कर सकता और वे उस पुराने जड़वाद को बर्दाश्त नहीं कर सकते। वे ज़हर उगलते हैं, आग बरसाते हैं, कूड़े करकट को राख करते चले जाते हैं। लेकिन यह दुनियां भी ऐसी है कि उन्हें देर तक बर्दाश्त नहीं कर सकती। वे भी इस के लिए तैयार होते हैं। सुकरात अपने ज़माने को बदलने के लिए आया था, उसे ज़हर का प्याला पीना पड़ा। ईसामसीह एक नई दुनियां का सपना लेकर आया था, उसे ज़िन्दा सूली पर लटक जाना पड़ा। दयानन्द अपने देश और जाति को नये ढांचे में ढालने को आया था, उसे दूध में पिसा हुआ कांच पीकर प्राण गंवाने पड़े। गांधी एक नया संसार बना रहा था, उसे गोली का शिकार हो जाना पड़ा। दुनियां, दुनियां को बदल देने वालों को बर्दाश्त नहीं करती, परन्तु ज़हर देने वाले, गोली चलाने वाले, तलवार उठाने वाले देखते हैं, और हाथ मल-मल कर देखते हैं कि ज़हर पीकर, गोली खा कर और प्राण दे कर जो चले जाते हैं वे अपने पीछे एक ऐसी शक्ति छोड़ जाते हैं जो एक नवीन संसार का निर्माण कर देती है, एक नई दुनियां बना देती है। ऋषि दयानन्द भी अपने ज़माने से जूझे, ज़माने ने उन्हें ज़हर दे दिया, लेकिन ज़हर पीने के बाद विदाई की बेला में उन से जो शक्ति की धारा फूटी उसने सदियों से ऊपर खड़ी हुई इस भूमि का नक्शा ही बदल दिया। परमात्मा करे, हमारा देश भारत, इन ऋषि दयानन्द के सपनों का साकार रूप होकर महानता में हिमालय-सा, पवित्रता में गंगा-सा शीतल, विश्व में शान्ति की धारा बहाने में चन्द्रमा-सा उठ खड़ा हो।



# घृणा और प्रेम

श्री रामकृष्ण जी, रत्नाकर भवन, शिवाला, वाराणसी

चित्त की प्रवृत्तियों पर मनुष्य का वश नहीं है। शुभ-अशुभ भाव चित्त में बिना इच्छा या प्रयास के स्वयं उद्भूत होते रहते हैं। अनेक कारणों के साथ आत्मा के पूर्व-जन्म के संस्कार भी प्रभावशाली प्रेरक तत्त्व होते हैं। आंतरिक-श्रेष्ठता वाले व्यक्तियों के अंतस् में अधिकतर शुभ भावों का ही उदय होता है। पर ऐसा नहीं हो सकता कि अशुभ वृत्तियां न उत्पन्न हों। अशुभ वृत्तियां भी उत्पन्न होती हैं, पर उन पर सभ्यता या संस्कृति की लगाम कस ली जाती है। आदिम-युग के प्राकृत पुरुष या स्त्री को ऐसी किसी लगाम का ज्ञान नहीं था। उसका आचरण मनोवृत्तिगत होता था। चित्त की उन प्राकृत प्रवृत्तियों ने अपना स्वभाव बदला नहीं है। न तो उनके स्वयंभूत्व पर कोई वश चलता है। जैसे अपने शरीर के चर्म का रंग कोई लाख चेष्टा करने पर भी बदल नहीं सकता, ठीक वैसे ही अपने चित्त के प्रकृति-दत्त भावों को कोई रोक नहीं सकता। शिक्षा, संस्कार, सभ्यता, ज्ञान, उपदेश, धर्म आदि किसी में भी इतनी शक्ति नहीं है कि चित्त के अन्तराल मे स्वतः उत्पन्न होने वाले भावों का उद्भव नियंत्रित करले। यह बात दूसरी है कि इन स्वयंभू भावों के प्रकटीकरण पर संस्कृत मनुष्य नियंत्रण कर सकता है। पर इसका मूल्य चुकाना पड़ता है। यही कारण है कि सभ्यता के विकास के साथ बहुत-सी आधि-व्याधि भी बढ़ती है। प्राचीन भारतीय विचारकों ने चित्त की नैसर्गिक प्रवृत्तियों को छः श्रेणियों में विभाजित किया है। काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मात्सर्य। अन्य नामों से परिचित मनोभाव भी इन्हीं छः श्रेणियों में कहीं न कहीं आते हैं। आश्चर्य की बात है कि शुभ-संकल्पों के प्रति सूक्ष्म कारण भी यही छः विकार हैं।

प्रायः ही होता है कि मन में ऐसे विचार उठते हैं जो सामाजिक, नैतिक मान्यताओं के विरोधी हों। जागृत मन इन अशुभ विचारों की उपस्थिति स्वीकार नहीं करता। तिरस्कार पूर्वक उन्हें कुचल डालता है। कभी-कभी तो जागृत मन को चित्त के अन्तराल में उत्पन्न भावों का पता भी नहीं चलता। अचेतन या अवचेतन मन के रहस्यमय लोक में पड़ी यही स्वयंभू भावनाएं मनुष्य के आचार, व्यवहार समस्त कार्यकलाप पर अपना गम्भीर प्रभाव डालती हैं। उसके सारे व्यक्तित्व को अपने सांचे में ढाल देती हैं। अन्त तक बेचारे मनुष्य को पता भी नहीं चलता कि उसके समस्त आचरण का वास्तविक उत्तरदायी कौन है ?

अन्तरंग मन की दो प्रधान प्रवृत्तियों घृणा और प्रेम का दैनिक जीवन में बहुत प्रात्यक्ष्य होता है। कला और साहित्य अपना विषय अधिकतर यही चुनते हैं। कोई किसी से क्यों घृणा करता है अथवा किसी से क्यों प्रेम करने लगता है, इसका ठीक ठीक उत्तर वह स्वयं नहीं जानता। ऊपरी स्थूल कारणों की चर्चा यहां नहीं है। सुन्दर से प्रेम असुन्दर से घृणा अथवा साधु से प्रेम असाधु से घृणा, यह तो समझ में आता है पर सदा ऐसा ही नहीं होता। विपरीत अवस्थायें भी देखने में आती हैं। ऐसा नहीं हो सकता कि प्रियतम को सर्वमत प्रेम ही प्राप्त हो। उससे घृणा करने वाले भी काफी मिलेंगे। घोरतम घृणित के प्रति प्रेम रखने वालों का भी खासा समुदाय होगा। माता का संतान के प्रति, भाई-भाई का, पति-पत्नी का, व्यक्ति-समाज का प्रेम तो स्वाभाविक लगता है परन्तु परस्पर की घृणा अनपहचानी-सी है। मगर संतान के प्रति

माता की, पति के प्रति पत्नी की अथवा ऐसी जगह जहां प्रेम ही स्वाभाविक और घृणा अकल्पित हो, घृणा अपनी पूरी तीव्रता के साथ उपस्थित रहती है। भले ही मनुष्य का संस्कृत मन उसके अस्तित्व से इनकार करता रहें। यह कठोर सत्य है। घृणा के साथ प्रेम तथा प्रेम के साथ घृणा का हल्का मिश्रण एक ही व्यक्तित्व में एक साथ भी हो सकता है। ऐसा खट्-मिट्ठा भाव अपने को परेशानी और दूसरों को गलतफहमी में अक्सर डालता है। भावों के द्वन्द्व में फंसा व्यक्ति स्वयं अपने स्वरूप को समझने में असमर्थ होता है। बरबस ऐसे आचरण करता है जिसे करने की उस की मंशा कभी नहीं होती। इसीलिये भ्रम उत्पन्न होता है और अक्सर वह दूसरों की सहानुभूति खो बैठता है। यही नहीं दूसरों के प्रति स्वयं अपनी धारणाएं भी मिथ्या की नीव पर बनाता है। फलत: प्राय: कौटुम्बिक जीवन विषम हो जाता है। वैषम्य का वृत्त बढ़ते-बढ़ते सारे राष्ट्र के जीवन को आवृत्त कर लेता है। बहुत-सी राजनीतिक, सामाजिक समस्याओं का यदि सूक्ष्म विश्लेषण किया जाए तो मूल में घृणा इत्यादि चित्त-वृत्तियां ही जिम्मेदार ठहरेंगी।

प्रेम घृणा का सहजात अन्य भाव है। स्वछन्द है। सुन्दर, शभ संकल्पों का सर्वशक्तिमान् स्वामी है। कब, किस कारण से चित्त द्रवित होकर प्रेम की सृष्टि करता है, दुर्बोध रहस्य है। अपने तरल प्रवाह में योग्य-अयोग्य, उचित-अनुचित वर्ण, जाति, धर्म, ऊंच-नीच आदि लौकिक भेदों को बिना परवाह किए प्रेम वृत्ति सबको सम भाव से सरस आप्लावित करती चलती है। जैसे प्राकृत नदी। लोकाचार के कारण प्रेम के अभेदकारी स्वभाव से बड़ा वितण्डा खड़ा हो जाता है। कभी-कभी बड़े भयानक परिणाम देखने में आते हैं। परन्तु सृष्टि के आरम्भ से आज तक इसकी प्रकृति में जरा भी परिवर्तन नहीं हुआ। उपद्रवों के बावजूद इसकी निजी मोहकता है। सब का काम्य है। प्रेम का जरा सा आभास भी सारा जीवन बदल सकता है। प्रेम का अभाव भी व्यक्ति के भीतर प्रसुप्त शक्तियों को प्रबुद्ध करके संसार में बड़े-बड़े कार्य करा डालता है। अपनी पात्रता का बिना विचार किए ही सब प्रेम प्राप्त करना चाहते हैं। बड़े-बड़े विरक्त कुबेर की सम्पदा और विश्व के साम्राज्य से उदासीन हो जाए पर प्रेम की कामना हृदय में अवश्य रखते हैं। भले ही वह ईश्वरीय प्रेम हो। आखिर यह कौन-सी वस्तु है जिसके लिये साम्राज्य ठुकराए जाते हैं, नष्ट किये जाते हैं, बिगड़ते हैं बनते हैं। संसार का इतिहास ऐसी घटनाओं से भरा पड़ा है। बल्कि इसी ने इतिहास का निर्माण किया है। अति दुर्लभ मनुष्य जीवन प्रेम की भेंट हंसते-हंसते चढ़ जाता है।

प्रेम की सृजन-शक्ति बड़ी बलवान् है। परमेश्वर और पार्वती के प्रेम का फल यह समस्त संसार है। बाइबिल का 'किंगडम ऑफ गॉड' यही प्रेम का साम्राज्य है। प्रेम-भाव जगत् की वह प्रेरक शक्ति है जो प्राणी की चेतना को अध्यात्म के ऊंचे से ऊंचे धरातल पर ले जाती है। जहां सभी अन्तर, दुरंतर समाप्त हो कर केवल रसमयी सृष्टि रह जाती है। संगीत, साहित्य और कला इस रसमयी सृष्टि का आभास मात्र दे पाते हैं। 'भूमैव सुखम्' अन्य कुछ नहीं प्रेम की पूर्णावस्था है। सबसे अधिक प्राणी को अपने से प्रेम होता है—अहंता। इसी अहम् या अपने-पन की भावना का इतना विस्तार कर दिया जाय कि सारा विश्व उसमें समाविष्ट हो जाय, 'स्व' और 'पर' का भेद मिट जाय, तो प्रेम का ऐसा प्रवाह उठेगा जो सब को अपने में लीन कर लेगा और शाश्वत आनन्द की अनुभूति निरन्तर बनी रहेगी। निश्चय ही यह अवस्था आत्मा को बहुत ऊंचे स्तर पर

ले जाती है। सूफी दार्शनिकों ने इस उत्कृष्ट प्रेम को प्राप्त करने का मार्ग सांसारिक प्रेम के आश्रय से बनाया है। तर्क यह है कि सांसारिक प्रेम 'इश्क़े मजाजी' को सम्वर्द्धित करके स्वर्गिक प्रेम 'इश्क़ हकीकी' में विकसित किया जा सकता है। शर्त यह है कि पहले व्यक्ति के चित्त को प्रेम करने की आदत पड़े। साधारण स्तर पर देखने में आता है कि सुन्दर स्त्री-पुरुष की ओर चित्त का आकर्षण होता है। संयोग से यही आकर्षण प्रेम का रूप ग्रहण कर लेता है। प्रिय के साहचर्य से अन्य वस्तुएं भी प्रेमी को प्रिय लगने लगती हैं। प्रकट है कि प्रेम उत्पन्न होकर स्वयं अपना विस्तार करने लगता है। प्रेम के इस विस्तारवादी स्वभाव को पोषण दे देने से वह बढ़ कर धीरे-धीरे सारे विश्व को भी आवृत्त कर सकता है। प्रेम तत्त्व की उपस्थिति प्राणी मात्र में नैसर्गिक है। बाहर से आयात करने की आवश्यकता नहीं होती। भारतीय भक्ति सम्प्रदाय का सार भी यही है। प्रेम में प्रेमी पर अत्याचार करने या कष्ट पहुंचाने की इच्छा भी अस्वाभाविक नहीं है। प्रेमी को प्रिय का अत्याचार बर्दाश्त करने में लुत्फ आता है। दोष गुण मालूम पड़ते हैं। एक निष्कर्ष स्पष्ट है कि प्रेम के उदय के साथ-साथ हृदय में एक ऐसी स्वचालित प्रक्रिया होने लगती है जो निम्न प्रवृत्तियों का विनाश एवं चित्त को उत्कर्ष की ओर प्रेरित तत्काल करने लगती है।

लौकिक जीवन में घृणा और प्रेम दोनों का बड़ा व्यापक महत्त्व है। पशु-पक्षी भी अपने प्रति इन भावों को अनायास समझ लेते हैं। हृदय की मौन भाषा इनकी संवाहक है। स्तनपायी शिशु को स्तन-पान कराते समय माता के हृदय में प्रेम या घृणा के जो भाव उपस्थित रहते हैं उसका प्रभाव अबोध शिशु के मानस पर पड़ता है, जो उसके व्यक्तित्व निर्माण में प्रभावकारी होता है। कुटुम्ब और समाज की घृणा और प्रेम भी अपना-अपना प्रभाव व्यक्ति के निर्माण पर डालते हैं। प्रायः अति प्रेम प्राप्त करने वालों में कुण्ठा आ जाती है, और उसके व्यक्तित्व का विकास नहीं हो पाता। उत्कर्ष का कारण संघर्ष-क्षमता सर्वथा नष्ट हो जाती है। अपने सम्बन्ध में जीवन पर्यन्त वह भयानक भ्रांति में पड़ा रहता है। घृणा सर्वथा बुरी ही नहीं होती। उसमें भी प्रेरक शक्ति होती है। घृणा की एक ठोकर व्यक्ति में प्रसुप्त शक्तियों को जागृत कर कर्तृत्व का विकास कर देती है। व्यक्ति के स्वभावानुसार यह कर्तृत्व-शक्ति मंगल और अमंगल दोनों रूपों में प्रकट हो सकती है। स्वातन्त्र्य-संग्राम का प्रेरक कारण स्वतन्त्रता की नैसर्गिक इच्छा जितनी थी उस से भारतीयों के प्रति अंगरेजों की घृणा कम नहीं थी। हां, कमजोर स्वभाव के व्यक्तियों में दूसरों की घृणा आत्म-हीनता की भावना भर देती है जो जीवन के उन्नति-मार्ग में बाधक हो सकती है। परन्तु दृढ़-चित्त व्यक्ति घृणा के सर पर पांव रख कर उन्नति की सीढ़ी चढ़ता है। पत्थर पर घिसी जा कर शस्त्र की धार अधिक क्षुर होती है। घृणा करने वाला व्यक्ति सदैव नेक-नीयत नहीं होता। ईर्ष्या, क्रोध, आत्महीनता, स्वार्थहानि, दुष्ट-स्वभाव के कारण भी वह दूसरों से अकारण घृणा करता है। ऐसे व्यक्ति स्वयं आधिग्रस्त होते हैं। उनके मत को अधिक महत्त्व नहीं देना चाहिये। बहुत से व्यक्ति चित्त के अन्तराल में रहस्यमय कारणों से उत्पन्न प्रवृत्ति के कारण दूसरों से घृणा करते हैं। कोई प्रत्यक्ष कारण न होने पर भी विशेष के प्रति घृणा करने से अपने को रोक नहीं पाते। घृणा करना चाहते नहीं पर घृणा करने को विवश हैं। ऐसे व्यक्ति दया के पात्र हैं। घृणा भी उतनी ही आवश्यक और महत्वपूर्ण है जितना प्रेम। घृणा और प्रेम दोनों इतने प्रबल स्वेच्छाचारी हैं

कि लाख छिपाने, बार-बार इनके अस्तित्व से इनकार करने पर भी प्रकट हो कर ही रहते हैं। अनुभावों में, आचरण में जबर्दस्ती अपना इजहार करते हैं। मनुष्य इनके सामने विवश है।

★★★

# वह महापुरुष जिसे भुलाया नहीं जा सकता

श्री पं० धर्मदेव वेदवाचस्पति, गुरुकुल कांगड़ी

यह पाञ्चभौतिक शरीर किसका कब स्थिर रहा है। आत्मा के प्रकाश में कुछ दिन देहलीला करके सब ने इस दुनियां से कूच कर देना है। परन्तु यह संसार उसे ही स्मरण करता है जो अपने जीवन काल में संसार के लिये कुछ कर जाता है। अपना या अपने कुटुम्ब का भरणपोषण करना तो देहधारी प्राणीमात्र का प्राकृतिक धर्म है। वस्तुतः महापुरुष वही है, जिसकी बुद्धि सूक्ष्म-दर्शी तथा हृदय विशाल है। जो प्राणियों के सुख-दुःख को तथा उसके वास्तविक कारणों को समझता है और उनका प्रतीकार करने के लिए तड़प उठता है, जो पर दुःख-कातर होकर उनके कष्टों को दूर करने के लिए अपने आप को दुःख की जलती भट्टी में डाल देता है, दूसरों के कष्टों के निवारण करने तथा सुख-समृद्धि के संवर्धन में जिसे रस आता है। स्वर्गीय महाशय कृष्ण जी इसी कोटि के एक महान् पुरुष थे। उनके वियोग को आज हिन्दू समाज का प्रत्येक प्रबुद्ध व्यक्ति तथा विशेष रूप से आर्यसमाजिक जगत् सदा स्मरण करता करेगा।

इकहरा बदन, पैनी आंखें, दृढ़ स्नु, सिर पर शुभ्र पगड़ी, बन्द गले का कोट—यह थी उनकी सादे लिवास में आकर्षण मूर्ति, जो अपने सहयोगी कार्यकर्त्ताओं के साथ सभा मण्डप में पहुंचते ही सब की दृष्टि को बलात् अपनी ओर आकृष्ट कर लेती थी। यद्यपि आप की उच्च शिक्षा लाहौर के इसलामिया कालिज तथा एफ सी. कालिज में हुई, तथापि जीवन का कार्य क्षेत्र चुना आपने महात्मा मुंशीराम के नेतृत्व में आर्यसमाज को। समाजसेवा की स्वाभाविक लगन ने वकालत की अपेक्षा पत्रकारिता द्वारा जनता की सेवा व शिक्षा के कार्य को अधिक ऊंचा व पवित्र समझा। केवल उदर पूर्ति के लिए धनोपार्जन करना उन्हें रुचिकर प्रतीत नहीं हुआ। डी. ए. वी. कालिज पार्टी की एक अत्यन्त सीमित क्षेत्र में कार्य करने की पद्धति से असन्तुष्ट होकर उन दिनों महात्मा मुंशीराम के नेतृत्व में एक दल का उदय हुआ, जिसने ऋषि के विचारों को जनता तक पहुचाने या उन का सर्वत्र प्रचार करने का बीड़ा उठाया। प्रेस और प्लेट-फार्म से ऋषि के धार्मिक एवं सामाजिक क्रान्ति-कारी विचारों का आन्दोलन किया जाने लगा। कुछ समय बाद महात्मा मुंशीराम जी के हरिद्वार में गुरुकुल की स्थापना करके उसके संचालन कार्य में अटूट श्रद्धा तथा तपस्या के साथ जुट जाने पर उन्हें पूरा सहयोग देने तथा आर्यसमाज व गुरुकुल के कार्य को गति देने का बीड़ा महाशय कृष्ण जी ने उठाया। तभी से आपके नाम के साथ जनता का आदर व प्रेम सूचक 'महाशय' शब्द जुड़ गया और मृत्युपर्यन्त वे इसी नाम से पुकारे जाते रहे। वस्तुत सम्पूर्ण भारतवर्ष में आर्यसमाज के कार्य

क्षेत्र के सर्वाधिक विस्तार का पंजाब को जो श्रेय प्राप्त है उसमें आपका भी एक बहुत बड़ा हाथ था। आर्यप्रतिनिधि सभा पंजाब को एक दृढ़ तथा विस्तृत संगठन का रूप देने में लाहौर की 'त्रिमूर्ति' को सदा स्मरण किया जावेगा—महाशय कृष्ण जी, श्री पं० विश्वम्भरनाथ जी तथा प्रो० रामदेव जी। प्रेस, कार्यालय तथा प्लेट फार्म द्वारा इस त्रिमूर्ति ने सभा के कार्य का विस्तार किया और अपना सम्पूर्ण जीवन इसके अर्पण कर दिया। बीसों वर्ष तक आपने सभा का मन्त्री पद संभाला और तदनन्तर अनेक संकट पूर्ण वर्षों तक सभा के प्रधान तथा गुरुकुल कांगड़ी के चान्सलर के पद पर आसीन रहे। स्वास्थ्य की दृष्टि से निर्बल होते हुए भी संयत तथा सतर्क दिनचर्या ने उन्हें आर्यसमाज की सेवा करने का सुदीर्घ अवसर प्रदान किया।

आपके सार्वजनिक जीवन का प्रारम्भ १९०९ में प्रकाश (उर्दू) द्वारा आर्यसमाज को संगठित तथा उसके विचारों को प्रसारित करने के कार्य से हुआ। प्रथम महायुद्ध के बाद उनकी सूक्ष्म बुद्धि ने इस सचाई को पहले से ही भांप लिया था कि हमारे देश में राजनैतिक जागृति के साथ-साथ प्रजातन्त्र पद्धति का विकास होगा। हमारी धार्मिक सामाजिक तथा शैक्षणिक सभी प्रवृत्तियां उससे प्रभावित हुए बिना न रह सकेंगी। इस लिए १९१९ में 'प्रताप' (उर्दू) द्वारा आपने राजनीति क्षेत्र में भी प्रवेश किया। इस पत्र को आपने राजनीति के साथ-साथ आर्य विचारों के प्रचार का भी साधन बनाया। आपकी लेखनी ने पंजाब के सार्वजनिक जीवन में एक तहलका मचा दिया। जिस प्रकार सभा मञ्च पर उनके मुख से निकली तीव्र वाणी स्थान की दूरी को पार करती हुई श्रोताओं के हृदय को चीरती हुई उनके अन्तस्तल में बैठ जाती थी, उसी प्रकार उनकी लेखनी में भी एक विशेष जादू था जिसके कारण उनके लेख उनके प्रशंसक तथा विरोधी सभी पढ़े बिना नहीं रह पाते थे। अपने पत्र द्वारा आपने स्वराज्य-प्राप्ति के मार्ग को प्रशस्त किया, ब्रिटिश सरकार तथा मुसलमानों व सिक्खों की दुरभिसन्धि से हिन्दू जनता को सदा सचेत किया। प्रतिफल में पाया अतुल यश तथा प्रभूत धन राशि। परन्तु ये दोनों अपने लक्ष्य से च्युत करने में समर्थ नहीं हो सके। दोनों का विनियोग किया उन्होंने भारत माता, हिन्दू जाति तथा आर्यसमाज के हितकारी कार्यों में। पंजाब के राजनैतिक तथा आर्यसामाजिक जीवन में उनका एक विशिष्ट स्थान था। स्वतन्त्रता प्रेमी सभी दल, कांग्रेस, क्रान्तिकारी, हिन्दू महासभा आदि—उनसे निकट सम्पर्क बनाए रखने के लिये प्रयत्नशील रहते थे। पंजाब की राजनीति के तो वह विशेषज्ञ थे और निर्भीक भाव से देश की राजनैतिक समस्याओं को जनता के सन्मुख प्रस्तुत करते रहते थे। जो ठीक समझा बिना लाग लपेट के कह दिया, किसी की प्रसन्नता या अप्रसन्नता की परवाह नहीं की। राजकोप से भी कभी भय-भीत नहीं हुए। 'न्याय्यात् पथः प्रविचलन्ति पदं न धीराः' यह वचन उन पर पूरी तरह चरितार्थ होता था। सरकारी दबाव से या पैसे के प्रलोभन से अभिभूत होकर उन्होंने कभी अपनी ओजस्विनी लेखनी को कलंकित नहीं किया। **'मेरी गरदन कट सकती है, परन्तु कभी झुक नहीं सकती'** उनका यह वचन सदा सत्य सिद्ध हुआ। **'मैं सचाई की आवाज़ उठाता रहूंगा। सत्य को प्रकट करने में मेरी लेखनी पहले कभी नहीं रुकी और भविष्य में भी कभी नहीं रुकेगी।'**—१९४२ में सर सिकन्दर हयात खां को लिखे गये ये वचन अन्त तक सत्य सिद्ध हुए। १९४७ के बाद भी वह सरकार के दोषों की आलोचना करने में कभी नहीं चूके। अनेक व्यक्तियों ने उन्हें 'सब की पगड़ी उछालने वाला कहने में भी संकोच नहीं

किया। परन्तु उनकी दृष्टि में सदा जनता का हित प्रधान रहा है, कोई व्यक्ति या शासन नहीं। जो जो बात ईमानदारी से ठीक समझी उसे निर्भीक भाव से कहा और लगातार कहा। क्योंकि उनका किसी की आलोचना करने का उद्देश्य अपने दिल की भड़ास निकालना नहीं, उस दोष को दूर करने का था। इसी कारण वह किसी दल के टिकट पर विधानसभा में जाने के प्रलोभन में नहीं फंसे। कांग्रेस, नेशनलिस्ट पार्टी, जनसंघ, हिन्दूसभा–सभी के विचारों का समय-समय पर समर्थन भी किया और आवश्यकता पड़ने पर तीव्र आलोचना भी। उनकी इस आलोचना वृत्ति से विपक्षी घबराते थे। परन्तु किसी समाज के स्वस्थ जीवन के लिये इस प्रकार की स्पष्ट तथा तथ्य पर आधारित आलोचना की आवश्यकता है। विशेषत: उस शासक या नेतृवर्ग की जिस की त्रुटियों को जनता स्वार्थ या श्रद्धावश ओझल कर देना चाहती है। महाशय जी पूरे जोर से आलोचना करते थे, परन्तु उस व्यक्ति के प्रति शिष्टता तथा व्यक्तिगत सम्बन्ध बने रहते थे।

आर्यसमाज ने अनेक कुशल कार्यकर्ताओं को जन्म दिया है परन्तु अनेकों व्यक्ति ख्याति तथा पद से प्रलोभित होकर अपने कर्तव्य से च्युत हो गए और उन्होंने आर्यसमाज से विमुख होकर अपने जीवन की दिशा ही बदल दी। लेकिन आप आर्यसमाज के उन उज्ज्वल रत्नों में से थे, जिन्होंने आर्यसमाज को कभी नहीं भुलाया। प्रत्येक क्षेत्र में आर्यसमाज का सन्देश लेकर गए। राजनीति क्षेत्र में कार्य करते हुए भी आपने आर्यसमाज के नेतृत्व में अपनी अक्षुण्ण स्थिति बनाए रखी। पंजाब के विभाजन के बाद विछृङ्खलित आर्य भाइयों को एक सूत्र में पिरोने, उन्हें संगठित करने तथा आर्यप्रतिनिधि सभा को पूर्ववत् पुराने गौरव पर लाने का उन्होंने महान् कार्य किया। जिस प्रकार १९३८ में आपने हैदराबाद सत्याग्रह का सफल नेतृत्व किया उसी प्रकार विभाजन के बाद आप हिन्दी रक्षा आन्दोलन के जन्मदाता बने। हिन्दू जाति की रक्षा के लिये उन्होंने सदा सरकारी शक्ति से लोहा लिया।

इस अर्थप्रधान धर्मनिरपेक्ष शासन-व्यवस्था में आर्यसमाज का कार्य समाप्त न हो जाय, इस बात की उन्हें सदा चिन्ता रहती थी। इस ८२ वर्ष की वृद्धावस्था में ४-५ मास की लम्बी बीमारी भोगने के बाद भी वे पंजाब के हिन्दुओं तथा आर्यसमाज को नहीं भूले। 'चलो टंकारा' का नारा लगाते रहे। मृत्यु से एक दिन पूर्व भी उन्होंने देहली में ऋषि बोधोत्सव का सभापतित्व किया। उन्हें आर्यसमाज के कार्यों में विशेष रस आता था। आर्यसमाज से उन का एकीकरण हो गया था। अत: रोगग्रस्त होने पर भी वह उसे छोड़ न सकते थे।

आज से तीन वर्ष पूर्व वह ज्योति बुझ गई। वह प्रकाशस्तम्भ, जिसने सार्वजनिक कार्य-क्षेत्र में यात्रियों के लिए सदा पथ-प्रदर्शन का महान् कार्य किया—सदा के लिए अस्त हो गया, छोड़ गया केवल अपने कार्यों तथा विचारों की एक उज्ज्वल किरण। वह किरण सदा हमारे हृदयों को प्रकाशित रहे—यही भगवान् से प्रार्थना है।

आज आर्यसमाज को एक ऐसे नेता की आवश्यकता है जो उनके समान देश की धार्मिक सामाजिक एवं राजनैतिक सभी प्रवृत्तियों का अपनी पैनी दृष्टि से अवलोकन करता हुआ आर्य जनता का पथप्रदर्शन कर सके और उसे एक कर्मठ संस्था के रूप में जीवित रख सके।

—०—

# महर्षि-महिमा

श्री मित्रसेन आर्य एम० ए० (उ०) शास्त्री

छूत-छात छार कर छद्म-छत छाम कर, ★★★
पापी-पन्थ पाखण्ड को कियो पंगुवन्त है ।
निन्दनीय नित्य नव्य न्याय निशि नाश कर,
वसु वेद विद्या ब्राह्मणों का उदयन्त है ।
दयानन्द दिव्य दानी देव ! देश देशन में,
दरद[१] के दीप दिशि दीपत दिगन्त[२] है ।
'मित्र' मंजु मन्त्रन में मङ्गल मुदामिन में,
★★★ महिमा सुमहलों में मोहती महन्त है ॥

वैदिक कमल कवि कलित कला में होत, ★★★
कानन कुमतान्तर कुमुद मुर्झात है ।
विधवा चक्रवाकी चकचौंह चकिचौंध रही,
भेद-भाव उन्मना उलूक उद्धात है ।
स्वतन्त्र सर्वत्र 'मित्र' सज्जन सुचित सुखी,
दानव दलन को कुदिल दुखियात है ।
पुराण पयोधि-पूत पश्चिम दिशा को प्राप्त,
★★★ दिव्य दयानन्द भानु पूर्व उदयात है ।

देश के विदेश के सुमन सब जीत लिये, ★★★
प्यारे लाल जवाहर भारत विधाता ने ।
अहिंसा रण-भूमि में जयी था बनाया जिसे,
'मित्र' गुरु गान्धी निज भाग्य निर्माता ने ।
गुरु आत्म-शक्ति के टैगोर बनाए जिसने,
मार्ग को दिखाया उन्हें कला के सुत्राता ने ।
जिसे उस कवि ने प्रणाम करबद्ध किया,
★ ★ विश्व को जगाया उस दयानन्द धाता ने ।



---

१. उपकार । २. दृक्+अन्त=जहां तक दृष्टि जाती है ।

# स्वयं बुझ गया दीप जग के जला गया

सुश्री विजयलक्ष्मी आर्य बी. ए.

सो रहा था दिव्य देश भारत यहां पै जिसे,
वञ्चते विदेशी आप झूठे चन्ट चाट में।
अज्ञान घमण्ड और भेद-भाव बड़ा भारी,
भ्रम से ही मानता था अपने को ठाठ में।
'लक्ष्मी' वेदमित्र तव अस्ताचल पहुंचा जा,
घटा टोप तम छाया भारत के घाट में।
ऋषियों के सरताज दयानन्द महाराज,
उपकार हेतु आये भारत के बाट में ।।

छूत-छात दूर कर बैर को विसार कर,
अज्ञान मिटाय कर जग को जगा गया।
ईश को बताय कर प्रीति को बढ़ाय कर,
देवी देवता के सब भूत को भगा गया।
'लक्ष्मी' वेदमित्र और शिक्षा का प्रसार कर,
दिव्य दयानन्द ऋषि, नारी को उठा गया।
देश की भलाई कर दीपावली पाय कर,
स्वयं बुझ गया दीप जग के जला गया ।।

★★★

# स्वर्णिम–पथ निर्माण करूँ

श्री राजेन्द्रकुमार 'रंक' द्वितीय वर्ष, आयुर्वेद महाविद्यालय, गुरुकुल कांगड़ी

ले कर मैं मानवता–वीणा,
झंकारूँ प्रेम–तान,
गाऊँ रसीला गान,
हिय को उड़ेल दूं !
स्वर्णिम–पथ निर्माण करूँ !!

खड़ा हो उच्च शिखर पर महान्,
गाऊँ उच्च स्वर से यह गान,
—'शान्ति हेतु लुटा दो प्राण',
मैं स्वयं यही करूँ !
स्वर्णिम–पथ निर्माण करूँ !!

स्थित हो दलितों के मध्य,
करूँ यही मैं स्वर-बद्ध,
—'उद्धारक हों दलितों के प्रण-बद्ध,
स्वयं दलित उद्धार करूँ !
स्वर्णिम–पथ निर्माण करूँ !!

★★

गताङ्क से आगे–

# स्वप्न विवेचन

लेखक––स्व. श्री स्वामी अनुभवानन्द जी महाराज

मैंने ऐसे कई मनुष्य देखे हैं कि, जो स्कीमें सोचने में सब से आगे और काम करने में सब से पीछे सो भी छिप कर कि कोई देख न ले। जिन के हाथ-पांव में शक्ति नहीं होती, उनकी जीभ हाथ-पांव का भी काम किया करती है, और जो जीभ भी बेकार हो तो वह स्वप्नों में ही सारे विरोधियों को भस्मसात् किया करते हैं। वस्तुतः ज्ञान और कर्म की एकता ही जीवन देवों की सार्थकता है 'देवाः सुन्वन्तमेवेच्छन्ति न तु स्वप्नन्तम्।' 'देव-पत्नी-देवपत्नियां, मैं नहीं जानता आप किस वस्तु को समझते हैं, किन्तु मेरा अपना मत और विश्वास यह है, 'शक्ति तत्व' ही वेद में पत्नी पद वाच्य है। वेद में सूर्यपत्नी, इन्द्रपत्नी, रुद्रपत्नी ऐसे संज्ञा पद ही इस के लिए प्रमाण हैं। सूर्य आदि यदि जड़-जगत् मण्डल भूत विद्युत और अग्नि ही हों तब भी उन के अन्तर्गत शक्ति-तत्त्व ही उन की पत्नी है, और जीवनगत इन्द्रिय देवों की पत्नी भी उन की गति-व्याप्ति-शक्ति ही समझी जा सकती है। वेद में सर्वत्र प्रायः विरोध करने वाले 'सपत्न' कहे गये हैं, मुकाबला करने वाले ही सपत्न अर्थात् समान शक्ति-सम्पन्न हुआ करते हैं, अतः मेरी धारणा के अनुसार शक्ति को ही वेद में पत्नी कहा जाना युक्ति-युक्त है। अथर्व १६।५७।३ में भी जीवन के अन्तर्गत ज्ञानतन्तुओं द्वारा आन्तरिक विषयों के ग्रहण-संघर्ष में बाह्य ज्ञान का सम्मिश्रण करने वाला वैवस्वत यम मन के सिवा और कोई नहीं। इस विषय में ऋग्वेद १०।५८ भी देखा जा सकता है।

"मन क्या वस्तु है? उस की शक्तियों का अक्षय भण्डार कितना है? उस की पहुंच कहां तक है? इत्यादि बातों का स्पष्ट रूप से चित्रण करना बहुत कठिन है" किन्तु जिन लोगों ने भौतिक शरीर विज्ञान (अनात्मिक विज्ञान (Anatomic Science) के साथ-साथ मनोविज्ञान का भी अध्ययन किया है, उन के निकट उतना कठिन नहीं है। केवल एक बात को अच्छी तरह जानने की आवश्यकता है, और वह यह कि संस्कृत और हिन्दी साहित्य में सामान्य संज्ञापदों और पारिभाषिक संज्ञापदों को अलग-अलग न रख कर तथा हर बात को–प्रत्येक विषय को–कविता की भट्टी में रख कर समान रूप से गरम और काला कर दिया गया है। यदि हम इस विषय को पूर्ण रूप से समझ लें तो ये बातें उतनी कठिन नहीं रहतीं। एक उदाहरण लीजिए—आप जानते हैं कि, संज्ञापद लाक्षणिक (यौगिक) भी होते हैं और रूढ़ भी, किन्तु कुछ ऐसे भी होते हैं जो वस्तुतः पारिभाषिक होने से योगरूढ़ माने जाते हैं। उन में लाक्षणिकता होने पर भी इन का प्रयोग और उपयोग रूढ़ भाव से किया जाता है। सुतरां ये रूढ़ नहीं होते। ऊपर मैं कहीं पानी के नामों का उदाहरण दे चुका हूं, अब दूसरा लीजिए–शतपथ १४।८।४।१ में रूपक का रंग दे कर हृदय के लाक्षणिक संज्ञापद का विवरण दिया है कि, 'हृ-द-य' के तीनों अक्षरों में 'हृ हरणे दा दाने और यम नियमने' का प्रयोग है। हृदय की थैली तर्पण कर के शिराओं द्वारा अशुद्ध रुधिर का हरण करती-लेती है, उसे शुद्ध करने के लिए फेफड़ों को दान करती-देती है, शुद्ध हो चुकने पर

वहां से भी फिर हरण करती-लेती है और फिर तर्पण के लिए धमनियों को दान करती-देती है, उस थैली का यह काम बन्धे हुए 'नि-यम' से होता है, इसी लिए उक्त थैली का नाम 'हृ-द-य' है अर्थात् रुधिर के 'दान अ.दान का नियन्त्रण' करने वाला।

इधर योगियों ने देखा और परीक्षा कर के समझा कि, वरुण (Brain) के आज्ञाचक्र के द्वारा उस के संकेत पर ज्ञानतन्तु सारे शरीर को वरुण की आज्ञाएं सूचनायें देते भी हैं और लेते भी हैं, और उन का यह काम भी पूरे नियम से होता है। तब उन्होंने इस वरुणदेव को भी 'हृदय' के नाम से पुकारना आरम्भ किया और यह एक मौलिक सचाई थी। किन्तु आज जहां कहीं–'यदा सर्वे प्रभिद्यन्ते हृदयस्येह ग्रन्थयः–कठोप. २।१५। शतं चैका च हृदयस्य नाड्यस्तासतम्।' २।१६ आदि कहा जाता हो, वहां नाभि से ऊपर बांयें फेफड़ों के नीचे हाथ रख दिया जाता है। हालांकि सभी शारीरिक विज्ञानी जानते हैं कि–वहां से केवल चार ही नाड़ियां निकलती हैं–१. धमनक, २. राजशिरा, ३. फेफड़िक धमनी और ४र्थ फेफड़िक शिरा। एक सौ एक नाड़ियों का निकास इस लोथड़े से नहीं वरन वरुण से होता है जहां, दसों इन्द्रिय सूत्रों के लिए दशाङ्ग नाड़ियां और एक सुषुम्ना सर्व सञ्चालिनी प्रमुख नाड़ी है।

इसका दूसरा उदाहरण मेरा ऊपर लिखा वरुण पद है। ऋग्वेद का मन्त्र है,—'सु देवो असि वरुण यस्य ते सप्त सिन्धवः। अनुक्षरन्ति काकुदं सूर्म्यं सुषिरामिव।' ऋ. ८।६६।१२। काकुद क्या है, निघन्टु १।११। में काकुत्-ककुत्-वाणी नाम। निरुक्त ५।२७।१ में इसी मन्त्र के उदाहरण से प्रगट किया गया है कि 'काकुदं तालित्यामचक्षते। जिह्वा कोकुवा, सास्मिन् धीयते, जिह्वा कोकुवा-कोकूयमाना वर्णान्नुदतीति वा, कोकूयतेर्वास्याच्छब्दकर्मणः।" इस के साथ ही महाभाष्य नवाह्निक में शब्दोत्पत्ति विषयक श्लोक भी देखे जा सकते हैं।

सात रंगों वाली रश्मियों का जन्मदाता होने से सूर्य का नाम भी वरुण है। वैदिक-विज्ञान के मत से वायुमंडल के परभाग से ( ऋ. १०।१३७। २ ) आने वाले प्राण वायु को भी ऋ १।२।७ के अनुसार वरुण कहा गया है जो मित्र ( सम्+उद्र ऋ. १०।१३७।८ ) से मिल कर पानी बनाता है और जीवन अर्थात् भालदा ( Carbon ) का विपरीत गामी है। संभवतः इसी भाव को लेकर गोपथ पू. १।७ में पानियों का देवता वरुण बताया या बनाया गया है। इस प्रकार वेद और वैद्यक दोनों में अमानतिक शक्ति (Immunitic force) को 'दक्ष' कहा गया है, अमुक मनुष्य इस विषय में बड़ा 'दक्ष' है. दक्षता एवं दक्षिणा आदि संज्ञापद प्रायः पर्याय हैं। उधर 'रुद्र' शारीरिक अथवा प्राणिक ऊष्मा ( Animal Heat ) और जठराग्नि ( Gastric bile ) बताया गया है, किन्तु माधव निदान के कथानक प्रिय लेखक ने आगन्तुक विषम ज्वर की उत्पत्ति का इतिहास आप के निकटवर्ती बस्ती कनखल ( कर्णखलु ) के बसाने वाले पिता दक्ष प्रजापति और कैलास के राजा महादेव के युद्ध में महादेव की क्रोध पूर्ण घटना से जा मिलाया है। इस भले आदमी को शायद यह पता भी होगा या नहीं कि, उक

ऐतिहासिक युद्ध से पहले भी संसार व्यापि ज्वर भी वर्तमान रहा है। मजे की बात यह है कि, माधव की इस 'दक्षापमानसंक्रुद्धो रुद्रनिःश्वास सम्भवः ज्वरोऽष्टधा विज्ञेयः · · ' कहानी को सभी वैद्य ले उड़े हैं और यह केवल 'दक्ष अपमान और रुद्र' पदों के सहारे। हालांकि वहां 'अपमान' का अर्थ अनादर अथवा Disgrace नहीं वरन बेहिसाब-तोल रहित था। जब कोई अपनी शक्ति के अनुपात की परवाह न कर के बेहिसाब ठोंस ठोंस कर खायेगा तो जठरगत रुद्राग्नि का प्रकुपित होना उसके धूमिक बाप (Carbonic acid gas) से ज्वर पैदा होना स्वाभाविक होना चाहिए। क्षमा करना, मैं वास्तविक विषय से बहुत दूर चला गया। मुझे केवल इतना ही प्रगट करना था कि, संस्कृत और हिन्दी ग्रन्थों में भी कविता-कामिनी की कल्पना करने वाले लोगों ने सामान्य संज्ञा पदों को एक में मिला कर ऐसी खिचड़ी सी बना दी है जो हमें यौगिकता में थोड़ी देर भी नहीं ठहरने देती। और बरबस रुढ़ता की दल-दल में ला पटकती है, जहां से निकलना भी कठिन हो जाता है। अब आइए 'मन' पर विचार करें—

सांख्य सूत्र है—सत्वरजस्तमसां साम्यावस्था प्रकृतिः, प्रकृतेर्महान् महतोऽहंकारः। थोड़ा सा आगे चल कर फिर लिखा है—'प्रकृतेराद्यं कार्यं महदाख्यं तन्मनः।' आप जानते ही हैं कि यह प्रकृति का सर्वप्रथम कर्म महान् है और वही मन है। योगियों और वैदिक विद्वानों ने केवल विचारा ही नहीं—अनुभव भी किया कि इस 'महतोऽहंकारः' के दोनों धर्म कार्यों में कुछ और भी है और होना चाहिए, अतः उन्होंने ऋ. ६।९।५ और १।५४।८, १०।४७।७ और यजु. ४०।४ आदि न जाने कितने मन्त्रों का मनन और यौगिक विभूतियों का अवगाहन करके 'मन-अहंकार' के बीच में 'चित्तम्' एवं 'धीः' को जान-मानकर 'मन, चित्त, बुद्धि, अहंकार' नाम से चार अन्तःकरण निश्चित किए। बाह्यकरण ( इन्द्रिय ) दस हैं, अन्तःकरण चार हैं। इस का कारण यही हो सकता है, बाह्यकरणों के ज्ञान कर्म नामक दो भेद हैं और 'मन' उभय इन्द्रिय होने से दोनों का नियन्त्रण करता है। बाह्यकरणों की क्रियायें आदान प्रदान ( सूचनाओं का लेन देन ) रूप से दो प्रकार की होने से ही अन्तःकरण चार हैं। बाह्यकरणों के दो भेद, उन दोनों भेदों में क्रियाओं के दो दो भेद हो कर वह भी चार ही होते हैं। इस से इतना तो हम जानते हैं कि, प्रकृति प्रसूत मन, चार भेदों गतियों के अनुसार काम करता है और वह प्राकृत अर्थात् मूल प्रकृति के प्रारम्भिक क्षेत्र अथवा आन्दोलन का परिणाम है।

अब इस का स्थान सोचना है, आप जानते हैं पुराणों के शिवजी 'मेरुपर्वत' पर रहते हैं और दक्ष पुत्री पार्वती उन्हें पाने के लिए तपस्या करती है। यह सारा कथानक योगियों की एक प्रक्रिया पर गढ़ा गया है। अथर्व० १०।२।३१-३२ में मानव देह को देवतों की पुरी अयोध्या ( न योद्धुं योग्या ) कहा है। इन के राजा देवराज इन्द्र इसी नगरी के हिरण्मय कोश में रहते हैं। मानव देह में सर्व देव स्थान रीढ़ अर्थात् मेरु दण्ड मेरु पर्वत है। 'यास्क का 'पर्ववान् पर्वतः'—नि० १।२०। ५ में कथित निर्वचन मानसरोवर वाले पहाड़ घटे

चाहे नहीं, पर इस पर्वत पर सोलह आने से भी ऊपर घटता है। कारण यह कि, रीढ़ में लगे हुए मोहरों ( Vertebras ) को संस्कृत में वेद और वैद्यक में 'पर्व' ही कहा है और उन पर्वों वाला होने से ही यह पर्ववान् पर्वत: कहाता है। इस में पूर्ण विकसित, अर्धविकसित एवं लक्षण विकसित के रूप में सब मिला कर तेंतीस पर्व हैं और ये ही इस मेरु पर्वत के देवता हैं। पृष्ठवंश को वैद्यक चार विभागों में विभक्त करता है, उन चारों प्रदेशों में पर्व देवतों की संख्या निम्नलिखित क्रम से दी गई है।

| | | |
|---|---|---|
| १ | हंसली से ऊपर गर्दन के पर्व | ७ |
| २ | हंसली से नीचे पीठ के पर्व | १२ |
| ३ | पीठ से नीचे त्रिक्कल-कमर-गत | ५ |
| ४ | त्रिक्कल से नीचे कीकसा के पर्व | ५ |
| ५ | कीकसा से नीचे दुमची के पर्व | ४ |
| | | सर्व योग=३३ |

इनमें से गर्दन के ७ पर्व, पीठ के १२ पर्व और त्रिक्कल के ५ पर्व–ये २४ पर्व पूर्ण विकसित होते हैं, त्रिक्कल के ५ पर्व अर्ध विकसित और दुमची के ४ पर्व अविकसित अथवा लक्षणित होते हैं। विकसित पर्व सर्वथा अलग-अलग, अर्ध विकसित परस्पर संलग्न और अविकसित पर्वों के एक सीता (गहरी) रेखा द्वारा अलग-अलग दिखाई तो देते हैं, वास्तव में ये एक ही हड्डी के चार विभाग हैं। अंग्रेजी डाक्टरी में जिसे 'Serpentine' का नाम दिया गया है, वही कुन्डलिनी है जो आप के लिखे (Medulla) को प्रकम्पन देती है, इसी से इसे शिव शक्ति कहा गया है। वरुण के राजभवन ( मस्तिष्क ) के चार विभाग हैं–हिरण्मय कोश में स्वयं आत्मवान् यक्ष ( अथर्व० १०।२।३२ ) इसे शिरोवरम्, श्री-वरम् ( Cerebellum ), दूसरा श्री वरम्—श्रीबलम् ( Cerebellum ) तीसरा शिरोधरम् श्री धरम् ( Varoli Pons ) चौथा शिरोलयम्-श्रीलयम् ( Fourth Ventricles ) यौगिक पद्धति में ये ही क्रमश:—

१ यक्षद्वार–आत्मयोनि।
२ ब्रह्मरन्ध्र ( ब्रह्मागृह )।
३ विष्णु कमल ( क्षीरसागर )।
४ शिवालय ( मानस-रोवर ) कहे जाते हैं।

इसी भाव में ब्रह्माण्ड गत इन्द्र-विष्णू और पिण्डगत इन्द्र एवं विष्णु का पारस्परिक संघर्ष सार्थक होता है जैसा कि, अथर्व० ७।४४।१ और ऋ. ६।६९।८ में कहा गया है, मन्त्र यह है––

उभा जिग्यथुर्नपराजयेथे, न पराजिग्ये कतरश्चनैनो। इन्द्रश्च विष्णो ( विष्णु: ) यदपस्पृधेथां त्रेधासहस्रं वितदैरयेथाम्। अस्तु––

क्रमश



# गुरुकुल-समाचार

## प्रो० सत्यव्रत जी का अभिनन्दन

आपको ज्ञात हो है कि हमारे विश्वविद्यालय के उपकुलपति कर्नल प्रो० सत्यव्रत सिद्धान्तालंकार राष्ट्रपति द्वारा शिक्षाशास्त्री के रूप में 'राज्यसभा के सदस्य' मनोनीत हुए हैं। आपके कुलभूमि पधारने पर ३ जनवरी को एक विराट् अभिनन्दन सभा का आयोजन किया गया। जिसमें पञ्चपुरी के अनेकों विद्वान् सन्यासी तथा गुरुकुल के समस्त वासी उपस्थित थे।

सभा के प्रारम्भ में गुरुकुल के स० मुख्याधिष्ठाता श्री पं० धर्मपाल जी विद्यालंकार ने अभिनन्दन-पत्र भेंट किया। तदनन्तर श्री वैद्य धर्मदत्त जी,श्री किशोरीदास वाजपेयी, श्री योगेन्द्रपाल जी शास्त्री, श्री आचार्य प्रियव्रत जी आदि ने पण्डित जी की योग्यताओं तथा विभिन्न सेवाओं का वर्णन किया।

सभा की समाप्ति से पूर्व समस्त उपस्थित महानुभावों का अभिनन्दन स्वीकार करते हुए पण्डित जी ने कहा कि--"यह सम्मान मेरा नहीं अपितु आप सब का है। यह सम्मान गुरुकुल के प्रत्येक स्नातक तथा आर्यसमाजी का है।" अन्त में शान्तिपाठ के बाद सभा विसर्जित हुई।

## श्री लंका यात्रा से आगमन

वनस्पति अनुसन्धान के अध्यक्ष श्री अनुकूलचन्द्र डे दिसम्बर मास में भारत सरकार के एक कमीशन में श्री लंका यात्रा पर गए थे। इस यात्रा का रोचक वर्णन आपने आर्यसमाज मन्दिर में २ जनवरी को सुनाया। इसमें लंका की उन्नति तथा अपने अनुसन्धान केन्द्र के कार्य पर पर्याप्त प्रकाश डाला।

## पत्रकारिता पर पत्रकार का वक्तव्य

८ जनवरी, रामदेवसभा भवन में गुरुकुल के सुयोग्य स्नातक तथा 'नवनीत' के प्रधान सम्पादक श्री सत्यकाम जी विद्यालंकार ने 'हिन्दी पत्रकारिता की उन्नति किस प्रकार हो' इस विषय पर भाषण दिया।

आपने अपने भाषण के मध्य कहा कि हिन्दी पत्रकारिता के विकसित और उन्नत न होने के अनेक कारण हैं, जिनमें आर्थिक कारण प्रमुख हैं। धन के अभाव में हिन्दी पत्रकारिता की उन्नति हो सकना असम्भव है। राजनैतिक कारणों से भी कई पत्र उन्नति प्राप्त नहीं कर सकते हैं। आपने यह विषय अनेक प्रकार के दृष्टान्तों के साथ बहुत ही मनोरंजक रूप में प्रस्तुत किया।

## पाश्चात्य देश और भारतीय संस्कृति

९ जनवरी, सायं ७ बजे विद्यासभा भवन में पद्मभूषण श्री डा० बी० एन० आत्रेय ने 'पाश्चात्य देश और भारतीय संस्कृति' विषय पर भाषण दिया।

गुरुकुल विश्वविद्यालय के आचार्य श्री पं० प्रियव्रत जी ने आपका परिचय देते हुए कहा कि 'आपने पाश्चात्य दर्शन, मनोविज्ञान आदि आधुनिक विषयों के साथ २ प्राचीन भारतीय संस्कृति के विषयों में भी विशेष प्रतिष्ठा प्राप्त की है। आपने डाक्टरेट 'योग वासिष्ठ' पर की, तथा आप कई बार सरकार की ओर से अनेक देशों में भ्रमण कर चुके हैं। आपके द्वारा प्रदत्त ज्ञान सामग्री स्नातक कक्षाओं तथा स्नातकोत्तर कक्षाओं के लिए विशेष निर्देशन का कार्य करती रही हैं।"

आपने अपने भाषण के मध्य मनोविज्ञान के सुख्यात प्रोफेसर श्री जी० वी पैट की लिखित पुस्तक 'वैदिक वे ओव लाइफ' और 'ह्वाई रिलीजन

डाई' का उद्धारण देते हुवे कहा कि--"सब धर्म मृतप्राय हैं, परन्तु जो धर्म अब भी जीवित है वह केवल हिन्दू धर्म है क्योंकि हिन्दू धर्म परिवर्तन-शील है। इसमें अनेक रूपान्तर हुवे हैं, वह अपनी आत्मा को रखते हुए शरीर को बदलता रहता है। अब आर्यसमाज हिन्दू धर्म में उचित परिवर्तन कर रहा है।"

आपने अपने भाषण में यह समझाने का प्रयत्न किया कि पाश्चात्य यूरोप के देशों में भारतीय संस्कृति का कितना और कैसा प्रचार है। जापान में प्रचलित शिण्टु धर्म का आदि स्रोत आपने हिन्दू धर्म को ही बताया और इस तथ्य को आपने विविध प्रमाणों द्वारा स्पष्ट किया। आपका भाषण सभी श्रोताओं ने बहुत पसन्द किया।

## भारतीय दर्शन और सामाजिक जीवन

१६ जनवरी, सायं ६ बजे आर्यसमाजमन्दिर में आयुर्वेद के अध्यापक श्री रामराज जी आयुर्वेदाचार्य, दर्शनाचार्य ने 'भारतीय दर्शन और सामाजिक जीवन' इस विषय पर अपने विचार प्रकट किए। आपके विचार अत्यन्त सराहनीय और विषय की पुष्टि करने वाले थे।

## उच्चशिक्षा के लिए विदेश-गमन

गुरुकुल विश्वविद्यालय के मनोविज्ञान विभाग अध्यक्ष श्री डा० रामइकबाल जी उच्च शिक्षा के लिए अमेरिका जा रहे हैं। इस उपलक्ष में मनोविज्ञान के छात्रों की ओर से उन्हें विदा करने के लिए सभा का आयोजन किया गया।

सर्व प्रथम श्री जयदेव ( तृतीय वर्ष ) ने मनोविज्ञान के छात्रों की ओर से अभिनन्दन पत्र भेंट किया।

तदनन्तर उपकुलपति श्री पं० सत्यव्रत जी, आचार्य श्री पं० प्रियव्रत जी, प्रो० राकेश जी, प्रो० निगम जी, प्रो० बुद्धदेव जी आदि ने डाक्टर साहब के प्रति शुभकामनाएं प्रकट कीं।

## गणतन्त्र दिवस समारोह

इस वर्ष 'गणतन्त्र दिवस' बड़ी सज धज के साथ मनाया गया। प्रात: १० बजे ध्वजारोहण तथा एन० सी० सी० परेड की सलामी गुरुकुल साइन्स डिग्री कालेज के प्रिन्सीपल श्री प्रो० फकीरचन्द्र जी ने ली। आपने इस उत्सव पर केडिट तथा उपस्थित जन समुदाय के समक्ष कहा कि "यह दिवस हम प्रति वर्ष बड़ी कामयाबी से मनाते हैं। यह दिन आत्म निरीक्षण का होता है। इस दिन प्रत्येक देश वासी का कर्त्तव्य है कि वह आत्म निरीक्षण करे।"

सायंकाल वेदमन्दिर में विद्यालय विभाग के छात्रों द्वारा प्रस्तुत नाटक, संगीत आदि विभिन्न कार्यक्रम हुए। 'अबोध बालक' 'भङ्ग का तरंग' तथा 'फ्री स्टाइल गवाही' ये तीनों नाटक उच्च कोटि के थे। विद्यार्थियों का अभिनय अत्युत्तम था। अच्छे अभिनय तथा संगीत (वाद्य और गायन ) पर निम्न पुरस्कार प्रदान किए गए--

अभिनय--प्रथम-चन्द्रभानु ८ म श्रेणी
द्वितीय-चांदसिंह ७ म श्रेणी
तृतीय कौशलकुमार १०म श्रेणी
वाद्य-- प्रथम विद्याधर १०म श्रेणी
गायन-- प्रथम जगमोहन ७म श्रेणी

## लाला लाजपतराय जन्मशताब्दी

२८ जनवरी १९६५ को देश भर में शहीद तथा आर्यसमाज के मूर्धन्य नेता पंजाब केसरी श्री लाला लाजपतराय जन्म शताब्दी धूम धाम से मनाई गई। गुरुकुल कांगड़ी वेदमन्दिर में १०

बजे विशाल सभा हुई। जिसमें अनेक वक्ताओं ने लाला जी के जीवन पर पूर्ण प्रकाश डाला।

ब्र० विश्ववर्धन ने कहा कि "लाला जी ने अपने जीवन में सदैव समय का सदुपयोग किया और इसी कारण वे अपने जीवन में सफल हुए।' श्री पं० चन्द्रकेतु जी ने कहा कि 'उनको गणना संसार के प्रसिद्धतम वक्ताओं में की जाती है।'

श्री भारतभूषण ने कहा कि 'लाला जी की मृत्यु से समस्त देश में एक क्रान्ति की लहर दौड़ गई।' पं० रत्नाकर जी ने कविता सुनाई।

पं० धर्मपाल जी विद्यालंकार ने कहा कि 'लाला जी कहा करते थे कि जन साधारण का स्तर राजनैतिक क्षेत्र के लिए उच्च होना चाहिए।' श्री प्रो० राकेश जी ने कविता पढ़ी जिसकी शीर्षक पंक्तियां निम्न प्रकार थीं--

'आजादी की पुण्य नींव के जो पाषाण अनाम।
जिनके बलिदानों पर रुका हुआ कञ्चन का धाम॥'

श्री महावीर 'नीर' जी की कविता भी पूरे भाव लिए हुए थी।

अध्यक्षपद से गुरुकुल विश्वविद्यालय के आचार्य श्री प्रियव्रत जी ने बोलते हुए कहा कि– 'सत्यार्थप्रकाश प्रत्येक भारतवासी को कम से कम एक बार तो अवश्य पढ़ना चाहिए। लाला जी ने सत्यार्थप्रकाश से ही प्रेरणा प्राप्त की थी। जैसा कि वे अपने भाषणों में स्पष्टतः कहा करते थे कि दयानन्द मेरे पिता और गुरु के सदृश हैं।'

## शानदार विजय

विद्यालय विभाग के छात्रों ने गणतन्त्र-दिवस पर होने वाली विभिन्न क्रीड़ा प्रतियोगिताओं में भाग लिया, ये प्रतियोगिताएं म्युनिसिपल हाईस्कूल ज्वालापुर में आयोजित थीं। इसमें समीपस्थ सभी हाईस्कूलों ने सोत्साह भाग लिया।

हमारे यहां के छात्र 'रस्साकस्सी' में सर्व प्रथम घोषित हुए और चलविजयोपहार प्राप्त करने के अधिकारी हुए। रिले रेस में यहां के निम्न ४ विद्यार्थियों ने पुरस्कार प्राप्त किया, ब्र० राघव ८म, ब्र० भूषण ७म, ब्र० सत्यप्रकाश ८म तथा ब्र० हरिप्रकाश ७म।

१०० मीटर की दौड़ में ब्र० राघव ८म ने द्वितीय तथा ब्र० भूषण ७म ने तृतीय पुरस्कार प्राप्त किए।

## डा० सत्यकेतु जी के भाषण

गुरुकुल के सुयोग्यतम स्नातक, भारतवर्ष के मूर्धन्य इतिहासवेत्ता श्री डा० सत्यकेतु जी विद्यालंकार ने ११ बजे प्रार्थनाभवन में 'देश की एकता किस प्रकार कामयाब हो' इस विषय पर अपने विचार प्रकट किए।

सायंकाल सवा ७ बजे आर्यसमाजमन्दिर में 'भारत की वर्तमान राजनैतिक परिस्थितियां' इस विषय पर भाषण दिया।

## अनुकरणीय दान

१०००) श्री सत्यपाल जी हाण्डा जबलपुर ने 'श्रीमती रामप्यारी हाण्डा पारितोषिक निधि' छात्रों को पुस्तकों की सहायतार्थ स्थापित की।

५००) श्री मलिक सोमनाथ चेरिटेबुल ट्रस्ट कलकत्ता।

१६०) ५० सरदार मेहरसिंह जी द्वारा रसीद बुकों से।

१२५) श्री कृष्णचन्द्र जी विद्यालंकार सम्पादक 'सम्पदा' दिल्ली।

१०१) श्री सेठ मगन भाई वेचर भाई पटेल अहमदाबाद।

१००) श्री सन्तराम जी जुनेजा करनाल।

## चिकित्सालय से

### विद्यालय विभाग के रोगियों की सूची

| प्रविष्ट होने की तिथि | रोगी का नाम | कक्षा | रोग | मुक्त होने की तिथि |
|---|---|---|---|---|
| २ जनवरी | रामकृष्ण | ३ | अतिसार | ६ जनवरी |
| ४ जनवरी | भारतसिंह | ७ | फोड़े | ७ जनवरी |
| ५ जनवरी | दुष्यन्त | ६ | फोड़े | ७ जनवरी |
| ५ जनवरी | अप्पाराव | ६ | फोड़े | ९ जनवरी |
| ८ जनवरी | आनन्दस्वरूप | २ | फोड़े | ४ फरवरी |
| ९ जनवरी | रविदर्शन | ६ | फोड़े | १४ जनवरी |
| १२ जनवरी | मनोहरलाल | ४ | फोड़े | २४ जनवरी |
| १४ जनवरी | ओम्प्रकाश | ३ | नेत्र | २३ जनवरी |
| १४ जनवरी | रघुवीर | २ | फोड़ा | २१ जनवरी |
| १८ जनवरी | सत्यपाल | १ | चोट | २२ जनवरी |
| २२ जनवरी | गुरुदत्त | ६ | खुजली | ४ फरवरी |
| २४ जनवरी | पञ्जाबराव | ६ | अतिसार | २५ जनवरी |
| २७ जनवरी | शालिग्राम | ७ | फोड़ा | ३१ जनवरी |
| २९ जनवरी | प्रकाशवीर | १ | ज्वर | ३ फरवरी |

उपरोक्त विवरण ३१ जनवरी तक प्रविष्ट रोगियों का है फरवरी की सूचो अगले अङ्क में दी जाएगी।



# स्वाध्याय के लिये चुनी हुई पुस्तकें

## वैदिक साहित्य

| | |
|---|---|
| वेदोद्यान के चुने हुए फूल (सजिल्द) | ५.०० |
| वेद का राष्ट्रीय गीत (सजिल्द) | ५.०० |
| मेरा धर्म (सजिल्द) | ७.०० |
| वरुण की नौका (दो भाग) | ६.०० |
| अग्निहोत्र (सजिल्द) | २.२५ |
| आत्म-समर्पण | १.५० |
| वैदिक स्वप्न विज्ञान | २.०० |
| वैदिक अध्यात्म विद्या | १.७५ |
| वैदिक सूक्तियां | १.७५ |
| ब्राह्मण की गौ (सजिल्द) | .७५ |
| वैदिक ब्रह्मचर्य गीत | २.०० |
| वैदिक विनय (तीन भाग) | ६.०० |
| वेद गीतांजलि | २.०० |
| सोम सरोवर (सजिल्द) | २.०० |
| वैदिक कर्त्तव्य शास्त्र | १.५० |
| सन्ध्या सुमन | १.५० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी के उपदेश | ३.७५ |
| आत्म मीमांसा | २.०० |
| वै. पशु यज्ञमीमांसा | १.०० |
| सन्ध्या रहस्य | २.०० |
| अथर्ववेदीय मन्त्रविद्या | १.५० |
| ईशोपनिषद्भाष्य (सजिल्द) | २.०० |
| अध्यात्म रोगों की चिकित्सा | २.५० |
| ब्रह्मचर्य संदेश | ४.५० |
| आर्य संस्कृति के मूल तत्त्व | ४.०० |
| स्त्रियों की स्थिति | ४.०० |
| एकादशोपनिषद् | १२.०० |
| विष्णु देवता | २.०० |

## ऐतिहासिक तथा जीवन चरित्र

| | |
|---|---|
| भारतवर्ष का इतिहास ३य भाग | ४.५० |
| बृहत्तर भारत | ७.०० |
| योगेश्वर कृष्ण | ४.०० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज | १.२५ |
| स्वामी दयानन्द का पत्र व्यवहार | .७५ |
| गुरुकुल की आहुति | .५० |
| अपने देश की कथा | १.३७ |
| दी मिडिल ईस्ट ( इङ्गलिश ) | ३.०० |

## स्वास्थ्य सम्बन्धी ग्रन्थ

| | |
|---|---|
| स्तूप निर्माण कला ( सजिल्द ) | ३.०० |
| प्रमेह श्वास अर्शरोग | १.२५ |
| जल चिकित्सा विज्ञान | १.७५ |
| होमियोपैथी के सिद्धान्त | २.५० |
| आसवारिष्ट | २.५० |
| आहार | ५.०० |

## संस्कृत ग्रन्थ

| | |
|---|---|
| संस्कृत प्रवेशिका प्रथम भाग | .८७ |
| संस्कृत प्रवेशिका २य भाग | .८७ |
| बालनीति कथा माला | १.७५ |
| साहित्य सुधा संग्रह | १.२५ |
| पाणिनीयाष्टकम् (दो भाग) | प्रतिभाग ७.०० |
| पंचतन्त्र पूर्वार्द्ध ( सजिल्द ) | २.५० |
| पंचतन्त्र उत्तरार्द्ध ) सजिल्द | २.०० |
| सरल शब्द रूपावली | १.२५ |
| सरल धातु रूपावली | १.६० |
| संस्कृत ट्रांसलेशन | १.२५ |
| पंचतंत्र (मित्र सम्प्राप्ति) | .७५ |
| पंचतंत्र (मित्र भेद) | १.५० |
| संक्षिप्त मनुस्मृति | .५० |
| रघुवंशीय सर्गत्रयम् | .२५ |

पुस्तकों का बड़ा सूचीपत्र मुफ्त मंगाइये। धार्मिक संस्थाओं के लिये विशेष रियायत का भी नियम है।

पुस्तक भण्डार, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार (ज़ि० सहारनपुर)।

सम्पादक : भगवद्दत्त वेदालंकार । प्रबन्धक : प्रेमदेव ।
प्रकाशक : धर्मपाल विद्यालंकार, प्रशासक : गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार ।
मुद्रक : जी० आर० पाल प्रध्यक्ष गुरुकुल कांगड़ी मुद्रणालय ।

# गुरुकुल पत्रिका

१५-३-६५





अमृत वाटिका

| | | |
|---|---|---|
| वर्षम् १७ | फाल्गुनमासः २०२१, फरवरी-मार्च १९६५ | अङ्कः ७ |
| वार्षिकशुल्कम् देशे ४), विदेशे ६) | गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयः, हरिद्वारम् व्यवस्थापकः—श्री पं. सत्यव्रतो विद्यामार्तण्डः, एम.पी. | मूल्यम् ४० पैसे |

# गुरुकुल-पत्रिका

फाल्गुनमासः २०२१ वि०,
फरवरी-मार्च १९६५ ईस्वी
पूर्णाङ्कः १९९

व्यवस्थापकः
श्री पं. सत्यव्रतो विद्यामार्तण्डः,
मुख्याधिष्ठाता,
गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयस्य


## अस्मिन्नङ्के






वार्षिकं मूल्यं : देशे ४ ००, विदेशे ६.००   अङ्कः ७   सम्पादकः - श्री भगवद्दत्तो वेदालंकारः

मूल्यम् : ४० पैसे   वर्षम १७   प्रबन्धकः — श्री प्रेमदेवः

ओ३म्

# गुरुकुल-पत्रिका

[ गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयस्य मासिक पत्रिका ]
फाल्गुनमासः २०२१ वि०, फरवरी-मार्च १९६५ ई०

ऋषिः—मेधातिथिः काण्वः ।१–३ब्रह्मणस्पतिः, ४ इन्द्रो ब्रह्मणस्पतिः सोमश्च, ५ ब्रह्मणस्पतिः सोम इन्द्रो दक्षिणा च, ६–८ सदसस्पतिः, ९. सदसस्पतिर्नराशंसो वा । गायत्री छन्दः ।

## वेद विद्या का अधिपति—ब्रह्मणस्पति

**सोमानं स्वरणं कृणुहि ब्रह्मणस्पते । कक्षीवन्तं य औशिजः ॥**
**ऋ. १।१८।१**

( ब्रह्मणस्पते ) हे वेदवाणी के स्वामिन् ( सोमानं ) सोम सवन करने वाले (कक्षीवन्तं) शिर में विभिन्न प्रकार के सहस्रों ज्ञान प्रकोष्ठों वाले कक्षीवान् को ( स्वरणं कृणुहि) शब्दायमान कर (यः) जो कक्षीवान् ( औशिजः ) उशिक् अर्थात् तेज व कमनीयता का पुत्र है ।

इस मन्त्र में 'कक्षीवान्' तथा 'उशिक्' ये दो शब्द विशेष विचारणीय हैं । ऐतिहासिक इन्हें ऋषि-विशेष मानते हैं । इन पर विस्तृत विचार स्वतन्त्र रूप से लिखते हुए ही हो सकता है । यहां संक्षेप में इतना ही कहना है कि अध्यात्म क्षेत्र में कक्षीवान् वह व्यक्ति है जिसके मस्तिष्क सम्बन्धी विद्या-प्रकोष्ठ दिव्य तेज से देदीप्यमान् हो गये हैं । ( उशिक् वष्टेः कान्तिकर्मणस्तस्य पुत्रः औशिजः ) कान्ति, कमनीयता व तेजस्विता को कहते हैं और कक्षीवान् वह है जिसमें कमनीयता व तेजस्विता के प्रवेश के कारण मस्तिष्क के विद्याप्रकोष्ठ खुल गये हैं ( बह्व्यः प्रशस्ताः कक्षाः ज्ञानकोष्ठाः विद्यन्ते यस्मिन् सः ) ये ज्ञानकोष्ठ (Brain Centres) दिव्यता में ही खुलते हैं । साधारण व्यक्ति में ये प्रकोष्ठ नहीं खुलते ।

दूसरी बात मन्त्र में यह कही कि कक्षीवान् को 'स्वरण' अर्थात् शब्दायमान किया जाए । इसका भाव यह है कि मस्तिष्क के ये ज्ञान केन्द्र खुल कर दिव्य स्वर निकालने वाले अर्थात् दिव्यज्ञान को प्रकट करने वाले बनें । यह कार्य ब्रह्मणस्पति की कृपा से होता है ।

**यो रेवान्यो अमीवहा वसुवित्पुष्टिवर्धनः । स नः सिषक्तु यस्तुरः ॥**

ऋ. १।१८।२

(यः) जो ब्रह्मणस्पति (रेवान्) धनवान् है (यः) जो (अमीवहा) शत्रुओं व रोगों का नाशक है (वसुवित्) वसु प्राप्त कराने वाला है (पुष्टिवर्धनः) पुष्टि का बढ़ाने वाला है और (यः) जो (तुरः) शीघ्र फल प्रदाता है (स) वह (नः) हमसे (सिषक्तु) सम्पर्क करे।

इस मन्त्र में 'ब्रह्मणस्पति' का स्वरूप स्पष्ट किया गया है। रयि की उपलब्धि, रोग विनाश, वसु प्राप्ति तथा पुष्टि वृद्धि आदि का होना ब्रह्मणस्पति का प्रथम कार्य है। ये उपलब्धियां वसु ब्रह्मचारी की हैं। ब्रह्मणस्पति रुपी गुरू की सहायता से शिष्य इन्हें प्राप्त करते हैं।

**मा नः शंसो अररुषो धूर्तिः प्रणङ् मर्त्यस्य । रक्षा णो ब्रह्मणस्पते ॥**

ऋ. १।१८।३

(अररुषः) अत्यन्त क्रोधी, अदानशील, अथवा समीप आकर बुरी बातों की प्रशंसा करने वाले (मर्त्यस्य) मनुष्य का (शंसः) कथन और (धूर्तिः) हिंसा व धूर्तता (नः) हमें (मा प्रणक्) नष्ट न करे। (ब्रह्मणस्पते) हे ब्रह्मणस्पति! तू (नः रक्ष) हमारी रक्षा कर।

उपर्युक्त मन्त्र में 'अररुषः' शब्द की निम्न व्युत्पत्तियां व अर्थ हो सकते हैं--

१. अलं रोषकस्य = अत्यन्त क्रोधी (रुष रिष हिंसायाम्)।

२. अदानशीलस्य = दान न देने वाला, रा दाने इत्यस्मात् क्वसुस्ततः षष्ठ्येकवचनम्।

३. प्रापकस्य = समीप पहुंचने वाले, गत्यर्थात् ऋ धातोः अरुः प्रत्ययः अर्तेररुः उ. ४।८०।

ब्रह्मणस्पति आचार्य अपने शिष्यों को 'अररु' अर्थात् पापी मनुष्य से बचाता है। ये व्यक्ति दूसरों को पतन के मार्ग पर प्रेरित करते हैं। यदि इनका कहना न माने तो अत्यन्त क्रुद्ध हो हिंसा करने व अन्य धूर्तता करने पर उतारु हो जाते हैं। ऐसे धूर्त व्यक्तियों से रक्षा करना ब्रह्मणस्पति का काम है।

---

# साहित्येतिहास के पुनर्मूल्याङ्कन की समस्या

श्री विष्णुदत्त राकेश, हिन्दी-विभाग, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

बदलते हुए जीवन मूल्यों के सन्दर्भ में, मानवीय भाव विकास के इतिहास को परखने का क्रम जिन सिद्धान्तों की स्थापना करता है; वे युग-चेतना और मानव-स्वभाव के समानान्तर चलते हैं। अतः किसी युग-विशेष का सापेक्षिक जीवन-दर्शन सीमित दृष्टिकोण के साथ ही अपने लक्ष्य में सर्वकालीन होता है। क्योंकि प्रकृत-भावों का स्फुरण जीवन अस्तित्व के व्यापार की एक शाश्वत कहानी है, और उनका नियमन तथा व्यवस्थापन सामाजिक विकास का एक प्रक्रियागत रूप। यही कारण है कि साहित्य और कला जीवन के उन दो क्षेत्रों का विस्तार करते हैं; जो निरन्तर सृजन और विलन के प्ररूपों में या तो मूर्त्त और अमूर्त्त के संघर्ष को बहिर्गत करते हैं या बहुरंगी प्रकट को मानसीकृत। भारतीय काव्य शास्त्र की विस्तृत परम्परा भी इसी मूर्त्त और अमूर्त्त के संघर्ष का एक समाख्यान मात्र है। भरत की रस-पद्धति से लेकर राजशेखर तक का सिद्धान्त-निरूपण अन्तरंग और बहिरंग के पृथक्-पृथक् रूपों का अधिष्ठान है। क्योंकि काव्य-पुरुष के शरीर और मानसिक संस्थान के वर्गीकरण में जो मतभेद संस्कृत आचार्यों में चला है, वह हृदय और त्वचा का ऐसा परीक्षण है, जिसमें अनुभूति और अभिव्यक्ति के सामंजस्य को ढूंढने का प्रयत्न हुआ है। हृदय और बुद्धि के इस क्रीड़ा क्षेत्र में प्रसूत होती हुई चेतना नित्य प्रत्यक्षीकृत रूपों के विश्लेषण और समाहन में लगी रहती है। इन समाहित तथ्यों को प्रेषणीय बनाने में उसकी अस्तित्व सम्बन्धी अहंता नित्य अभिव्यक्ति चाहती है, किन्तु परिस्थिति–भेद और रुचि–भेद के कारण यह अभिव्यंजन अभिव्यक्ति के माध्यमों में वैविध्य ग्रहण कर लेता है। और प्रकटीकरण की यह विविधता ही उसे व्यक्ति, समाज और विशिष्ट के प्रभाव-बिन्दुओं पर समय-समय पर केन्द्रित करती रही है।

साहित्य और कला की सुदीर्घता साक्षी है कि मानव ने जीवन्त तथ्यों के अनुसंधान में जीव-जगत् के विस्तृत सम्पर्क से अनुभवों की वृद्धि के साथ अपनी चेतना के आभास-विस्तार से बोध-वृत्ति की व्यवस्था की है। अतः मानव-समाज का सांस्कृतिक विकास अपने में आध्यात्मिक होते हुए भी कभी ऐन्द्रिक और कभी बौद्धिक रहा है। उसकी यह एकान्तिक विकास धारा सदैव सामाजिक व्यवधान लाती रही है और इस दूरी के भराव में ही साहित्यकार, कलाकार, दार्शनिक तथा वैज्ञानिक जीवन-तत्वों का निदर्शन कर उन्हें व्यवस्था देते रहे हैं। यही नहीं, कभी-कभी दैनिक आवश्यकताओं और समस्याओं की अवयवी मांग ने वह वैविध्य भी प्रस्तुत किया; जिसके प्रत्यक्षीकरण में मन की आहारिका शक्ति अनुकूल उपादेयता का निर्णय न कर सकी और मन की इस निष्क्रियता में समाज की विकासोन्मुखी शक्तियों का प्रतिनिधित्व करने वाली परम्परायें, मानव-सम्बन्ध, आर्थिक, नैतिक तथा सामाजिक मान्यतायें निर्धीत न हो सकी। इसे सांस्कृतिक व्यवधान का युग कहा जा सकता है। उपभोगिता और वस्तु सम्बन्धी ऊहापोह में ही इस युग की उप-

लब्धि उलझी रही और वह व्यक्तिगत रुचि से बाधित होने के कारण बाहर तथा भीतर के सत्य को सन्निकट न ला सकी।

सांस्कृतिक मान्यतायें, मानव के मौलिक हितों में विपरीत नहीं होतीं। क्योंकि स्वस्थ सांस्कृतिक विकास बौद्धिक, ऐन्द्रिक और आध्यात्मिक चेतनामयी की समन्विति पर आधारित रहता है। जब मानव अपने चारों ओर के दृश्यमान् विराट् को प्रत्यक्ष करता है, तब उस का प्रत्यक्षीकरण दृश्यात्मकतापरक तथा विचारात्मकतापरक होता है। वह जो उपादेय समझता है, उसे संग्रहीत करना चाहता है और जो अनुपादेय है, उसे छोड़ देता है। आवश्यकता और अनुकूल उपादेयता की यह प्रवृत्ति, संस्कार रूप में मानव चित्त में विद्यमान रहती है। यही प्रवृत्ति प्रत्यक्षीकरण की पूर्व स्थिति में ग्राहिका शक्ति का रूप ग्रहण करती है। वैदिक दर्शन में भी इस शक्ति की स्थिति नैसर्गिक मानी गई है।

'या च मनसि सन्तता,
या ते तनूर्वाचि प्रतिष्ठिता
या श्रोत्रे या च चक्षुषि।' ---प्रश्नोपनिषद्।

अर्थात् जो मन आदि अन्तःकरण की वृत्तियों में व्याप्त है तथा जिसकी आज्ञा मानने के लिए वाणी, श्रोत्र, चक्षु आदि समस्त इन्द्रियां बाध्य हैं। इस प्रकार यह ग्राहिका शक्ति आवश्यकता सम्बन्धी रुचि को प्रकृत रूप प्रदान करके अनुकूल उपादेयता में बदल देती है। अतः अमूर्त्त चेतना की प्रक्रिया में विद्यमान यह उपादेयता, प्रत्यक्षीकृत भावों के परम्परित रूपायन से सांस्कृतिक चेतना का निर्माण अप्रत्यक्ष में करती रहती है। प्रत्यक्ष हो कर वह सभ्यता बन जाती है। इस प्रकार अमूर्त्त की यह अभिव्यक्ति युग के व्यक्तित्व में मानवीय भावनाओं और विचारों को संग्रहीत कर समाज की प्रक्रिया में विकसित होने वाले व्यक्ति का सगठन करती है। जिसमें सौन्दर्य-बोध, व्यक्ति-बोध एवं सामान्य-बोध की संश्लिष्टता होती है। इस प्रकार सामाजिक-ऐतिहासिक दर्शन की प्रक्रिया में जीवन-अस्तित्व और अस्तित्वगत व्यवधान एक ही समस्या पर दो विरोधी विचार चेतनाओं को जन्म देते हैं। और इसीलिये एक युग की विचार-चेतना आगामी युग की समानधर्मा विचार-चेतना के उतनी समीप नहीं होती; जितनी समीप वह अपने ही युग की विरोधी विचार-चेतना के होती है, लेकिन प्रश्न फिर दुहराया जा सकता है कि समाज के समष्टिगत मूल्यांकन में क्या आत्मरक्षात्मक मूल्यों का कोई स्थान नहीं है? किन्तु प्रश्न सर्वथा निरुत्तर नहीं; कहा जा सकता है कि उसका लक्ष्य शक्तियों के विकेन्द्रीकरण की ओर है जो अन्योन्याश्रितता के कारण अपने स्वभाव में प्रसार लाता है, दूरस्थ आत्मा का आच्छादन उसकी त्वचपरकता तथा बुद्धिपरकता दोनों का संतुलन किये रहता है और यह संतुलन ही सामाजिक-विकास का महत्वपूर्ण सोपान है। दोनों का परस्पर संघर्ष एक अङ्ग की विस्तृत दूरी के कारण होता है।१

१ "चितिकेन्द्रों में जो संघष चला करता है।
द्वयता का जो भाव सदा मन में भरता है।।
वे विस्मृत पहचान रहे से एक-एक को।
होते सतत समीप, मिलाते हैं अनेक को।।"
—कामायनी, संघर्ष सर्ग।

आत्म चेतना का सकाशन जब केवल अधि-कारों के लिए सचेष्ट रहता है तब उसकी सन्नद्धता सामाजिक स्तर सम्पादन की ओर अधिक रहती है, समाजीकरण की सामान्य सामूहिकता की ओर नहीं। और यह स्वच्छन्दता की प्रवृत्ति अनुतार-ताई होने के कारण सामाजिक व्यवस्था को विशृ-ङ्खल कर देती है। यही कारण है कि आत्मवादी चारवाक ने जब अन्तर्सत्ता का तिरस्कार कर के घोर व्यक्तिवादी सिद्धान्त का प्रचार किया तब लोक मंगल के व्यवस्थापक उपनिषद्कार ने कहा––

ईशावास्यमिदं सर्व,
यत्किञ्च जगत्यां जगत्।
तेन त्यक्तेन भुञ्जीथाः,
मागृधः कस्यस्विद्धनम्॥२

इस कथन के दो अंश विचारणीय हैं। एक है ईश्वरत्व की व्याप्तता से व्यक्ति की अहंता का तिरस्कार और दूसरा है प्राप्य का विरतिपूर्ण उपभोग। एक है, शुद्ध जीवन-रक्षण सम्बन्धी व्याप्त अधिकार चेतना तथा दूसरी है, अधिका-रोपयोगी अन्तः समर्थित सामूहिक चेतना। ये दोनों तत्व ही भारतीय समाज और उसकी आर्थिक नीति के सन्तुलित मान रहे हैं। क्योंकि मूल्य पर भोग का प्रभाव पड़ता है। इसकी असगति में ही सामाजिक विघटन की प्रक्रिया प्रारम्भ होती रही है। अतः सामाजिक और आर्थिक मूल्यों के निर्धा-रण में हमें स्थिर संतुलन एव परिवर्तनशील सन्तु-लन का ध्यान रखते हुए सामाजिक मन और उस की प्रक्रिया का अध्ययन करना है। क्योंकि साहित्य जब मानवीय जीवन के मधुर रस की साधारणा-त्मना चेतना को समाज की विस्तृत तलहटियों से बटोर कर एकत्र करने का प्रयत्न करता है, तब उसके दो अंकेय समक्ष आते हैं। एक वे तत्व जो जीवन शाश्वत हैं। दूसरे वे, जो सामाजिक, धार्मिक, राजनैतिक एवं वैचारिक संघातों के साथ परिवर्त्तित होते रहते हैं। प्रथम के स्थायी होते हैं। अतः उन पर देश-काल का बन्धन नहीं होता। वे युग-युग का पूंजी होते हैं और मानवता के विकास का इतिहास अपने में समेटे हुए रहते हैं। जीवन के ये शाश्वत तत्व तब भी अपने प्रकृत रूप में विद्यमान थे, जब मनुष्य ने प्रथम वार किरण के पांव को विाकस के मोड़ से बांधा था, और आज भी उसी तरह आगे बढ़ रहे हैं, जब वह नित्य नवीनता का क्षितिज विकास के कलरवों में ढूंढ रहा है। यही जीवन्ततत्व किसी जाति के मानसिक स्तर का निर्माण करते हैं। और यही कारण है कि जाति का अन्तर्गठन अनुभूत्यात्मक पहले तथा अनुकरणात्मक बाद में होता है, अनु-करण बहिरङ्ग की वस्तु है और अनुभूति अन्तरंग की। अतः अनुभूतियों से चालित होने वाला मान-वीय संचरण जितना स्वाभाविक होता है, उतना अनुकरणात्मक नहीं। फिर भी वैचारिक अनुपात की जो सरणियां जीवन में कार्य करती हैं, उनमें एक प्रकार के स्तर-निर्माण का प्रश्न है। जो वैशिष्ट्य ग्रन्थि के कारण सर्वसाधारण से पृथक् रहना चाहती हैं। यही कारण है कि आचार-विचार, वेश-भूषा, रहन-सहन तथा अन्य परम्परा-गत मान्यताओं में जाति स्वभाव गत-साम्य होते हुए भी एक प्रकार की विषमता प्राप्त होती है, जिसका मूल कारण सामाजिक-स्तर-भेद है और सामाजिक स्तर-भेद मानव-मूल्यों में यथार्थ के संघर्ष के कारण विघटन उत्पन्न कर देता है। साहित्यकार इस संक्रांत काल में सन्तुलन लाने के लिए फिर वस्तु के प्रकार तथा हानिगत संभाव-नाओं की ओर ध्यान देता है तथा वस्तु के स्थैर्य और अस्थैर्य की समस्या सुलझाता है। क्योंकि वे जीवन मूल्य जो भावों के नैसर्गिक निर्वाह हैं–वस्तु के स्थाई प्रकार का निर्धारण करते हैं। इस प्रकार

**२–ईशावास्योपनिषद्।**

के तथ्यों का आकलन कभी निर्जीव नहीं होता। तथा वे तत्व जिनका सम्बन्ध केवल निर्वाह के उपादानों से है, उसके लिए मौन हो जाते हैं। अपने युग के परिवेश में वह वांछित तथा वैकल्पिक दोनों ही प्रकार कीं आवश्यकतायें देखता है। वाञ्छित आवश्यकतायें उसके दृष्टिकोण को स्थिर करती हैं और वैकल्पिक परोक्ष रूप से दृष्टिकोण को बल देती हैं। उदाहरण के लिए मौलिक अधिकारों का निर्धारण जीवन की अस्तित्वगत आवश्यकताओं के ही कारण हुआ है, किन्तु प्राप्य के व्यवधान में इस चेतना को बल देने के लिए वैकल्पिक उपादान कार्य करते हैं। कामायनी में सारस्वत प्रदेश के निवासी, विश्रान्तराज्य के पुनर्निर्माण में जहां एक ओर मनु का प्रजापतित्व स्वीकार करते हैं—वहां भौतिक विप्लवों से आत्मरक्षण के व्यवधान में उनकी मौलिक अधिकार-चेतना विद्रोह भी करती है। आत्मरक्षण की यह प्रवृत्ति उनकी अस्तित्वगत अधिकार-चेतना से सम्पृक्त है, परन्तु बल इसे इड़ा रूपी प्रजा की भौतिक कामनाओं के प्रति अनौचित्यपूर्ण दमन वाली घटना देती है। जिसमें शासक की वैयक्तिक अतृप्ति कार्य कर रही है; वह अतृप्ति जो राजतन्त्र के रूप में उसे बार-बार कचोट रही है—'क्या सब साधन, स्ववश हो चुके ?' मिटते हुए एक वर्ग की अपने अस्तित्व की रक्षा के लिए व्याकुलता वैकल्पिक है, किन्तु—

"क्यों इतना आतंक, टहर जा ओ गर्वीले"
जीने दे सबको फिर तू भी सुख से जीले"—

वाली मान्यता जीवन के लिये वैकल्पिक नहीं हो सकती। अत: नैतिक एवं राजनैतिक समस्यायें जो मूल्य निर्धारित करती हैं, वे उपादेय होते हुए भी आत्यन्तिक नहीं होते; किन्तु साहित्यकार की उपलब्धि को परम्परा की सुरक्षा में स्थान देने का दायित्व भी उन्हीं का होता है, इस बात से भी इन्कार नहीं किया जा सकता। युगीन समस्याओं के निदान और समाधान के लिये परम्परा और परिस्थितियां समन्वित होकर ही कार्य करती हैं। अत: जहां एक ओर साहित्यकार विगत के अनुशीलन द्वारा सृजन-प्रक्रिया में प्रवृत्त होता है, वहां पाठक के भावना-व्यापार का भी ध्यान उसे रहता है। क्योंकि जीवन की समग्रता में समस्त संवेदनों की अन्विति मानी गई है और यही अन्विति साहित्य में आत्मानुसंधान परक होने के कारण रमणीयता कहलाती है, जो सामाजिक परिप्रेक्ष्य में रस है, यही कलाकार की कृति की सर्वाङ्गीणता है, जो सामाजिक अभावों को स्थिति और रूप प्रदान करती है।१ एक ओर जीवन का अन्वेषण साहित्यकार को परिचालित करता है तो दूसरी ओर व्यक्तित्व का विश्लेषण उसका मार्ग निश्चित करता है। वस्तु और स्थिति क्योंकि सापेक्ष हैं, अत: परिस्थितियों के सामंजस्य तथा अन्तर्विरोधों का अध्ययन उसका प्रमुख दायित्व है तथा किसी प्रकार के पूर्वाग्रहों के बिना बिखरे हुए जीवन-खंडों में से एक भावात्मक समाधान को ढूंढ लेना ही उसका दातृत्व है। अर्थात् व्यक्ति-स्वातंत्र्य के मर्यादित उपभोग द्वारा सामाजिक विकास में योग तथा जीवन की विषमताओं के प्रदर्शन द्वारा वेदनानुभूति की व्यापकता से मानवता में प्रौढ़ श्रद्धा उत्पन्न करा सकने का दायित्व भी साहित्यकार का ही होगा। इसी को हम जीवन-अस्तित्वगत मूल्यों का दायित्वपूर्ण प्रकाशन कहेंगे; क्योंकि साहित्य स्वतन्त्र की सम्पत्ति होकर भी अनुत्तरदायी नहीं होता।२ इसी लिये साहित्य और उसके विकास का अध्ययन करते हुए हमें पृष्ठभूमि के रूप में सम्बन्धित युग-

1–"Gives to airy nothing a local habitation and a name." —Shakespear.

2–"Literature belongs to the free, but not the irresponsible"– F.L.Lucas.

विशेष की प्रमुख सामाजिक और सांस्कृतिक धाराओं के विवेचन के साथ ही साथ उस क्षेत्र में होने वाले सृजन-कार्यों, प्रेरणा-स्रोतों तथा विचार–आन्दोलनों और प्रकियाओं का विश्लेषण भी प्रस्तुत करना होगा। क्योंकि वैचारिक क्षेत्र में क्रिया और प्रतिक्रियायें ही प्रक्रिया विशेष को जन्म देती हैं, साहित्य में परम्परा और प्रयोग, बाह्य सम्पर्क तथा सांस्कृतिक आदान–प्रदान एवं विभिन्न विचार–प्रणालियों का समन्वय इतिहास का विषय है; क्योंकि प्रत्येक युग अपने विशेष–उपचिन्हों से परिलक्षित होता है, अतः सामाजिक राजनैतिक इतिहास की ही तरह साहित्य का इतिहास भी युग-जीवन के दृष्टिकोणों को परिलक्षित करता है। अतः साहित्य की मुख्य-मुख्य युग-धाराओं, विचार–सरणियों और प्रवृत्तियों का सापेक्षिक अध्ययन प्रस्तुत किया जाना चाहिये, क्योंकि साहित्य का इतिहास 'सांस्कृतिक दायित्व' उचित मूल्यांकन की अपेक्षा करता है। युगीन जीवन के वैविध्य पूर्ण सत्य को युगानुरूप ढालने और उसे समृद्ध बनाने में इतिहास और परम्परा. उसके दातृत्व का सही निर्देश करते हैं। साहित्य के इतिहास का मूल्यांकन भी समाज की सामूहिक उपलब्धि के रूप में किया जाना चाहिये और उसे जीवन-विकास तथा जातीय विकास के ऐतिहासिक सन्दर्भ में प्रतिष्ठित कर परीक्षित करना चाहिये। साधारण जीवन का इतिहास यद्यपि अनेक अंध-युगों से पूर्ण रहता है और साहित्य का इतिहास उन अंध युगों का रोचक समाधान होता है, तथापि सामाजिक इतिहास के अंध युगों की परछाइयां साहित्यकार को पथभ्रष्ट भी करती रही हैं। आध्यात्मिक, ऐन्द्रिक और बौद्धिक चेतनामयी का एकांगी विकास यह अंधयुगीन समस्यायें उत्पन्न करता है और साहित्यिक प्रक्रिया भी तब उसी प्रधान धारा के संसार से श्लथ होकर लोक-रुचि का साथ देती है। इसी परिस्थिति में क्रान्ति-द्रष्टा साहित्यकार की परीक्षा होती है कि वह लोक रुचि का समस्याओं के समाधान के अनुकूल संस्कार करता है, अथवा सामयिक प्रवाहों में बह जाता है। अतः साहित्यकार को युग की प्रशासकीय तथा नेतृत्व पूर्ण शक्तियों के प्रभाव से दूर रह कर निष्पक्ष रचना करनी होगी और यदि वह समाज-विरोधी विचारधाराओं अथवा सामन्ती प्रभावों के समक्ष घुटने टेक कर खड़ा हो गया तो साहित्य के जनहित का संकल्प समाप्त हो जायेगा। अतः "जनहित के उद्देश्य को कोई भी विवेकपूर्ण कलाकार अपनी कला से बहिष्कृत नहीं कर सकता। परन्तु जनहित के इस उद्देश्य में सामयिक संघर्ष में विरोधी लगने वाली विचारधाराओं का समावेश अनिवार्य होगा। दूसरे जनहित में काम करने वाली अन्य सामाजिक शक्तियों से, विशेषतः राज्य से, जो इसका सशक्त माध्यम हो सकता है, साहित्य के जनहित के आदर्श को पृथक् रखना होगा।"[१] जनहित के उद्देश्य को लेकर चलने वाला साहित्य जनवादी कहलाया जाता है। अतः साहित्यिक परम्परा के मूल्यांकन के मापदण्ड रुढ़ि, लोकपरम्परा, राष्ट्रीय और सार्वजनीन तत्वों का निर्वाह, प्रयोग की शैलियां, युगधारायें, ऐतिहासिक परम्परायें, सौन्दर्य-सिद्धान्त, विभिन्न साहित्यिक रूपों का विकास तथा युग-विशेष की सामाजिक प्रक्रिया का प्रभाव हो सकते हैं।[२] समाजशास्त्रीय दृष्टिकोण साहित्य के इतिहास का मूल्यांकन करने में समर्थ है।

प्रेरणा–स्रोतों के वैविध्य के रहते हुये भी युग-साहित्य में एक विशेष प्रकार की सामाजिक चिन्तनगत भावात्मक परम्परा होती है। अतः विरोधी चेतनाओं, असंगतियों तथा अभावों का

---

**१–आलोचना, त्रैमासिक—अङ्क १४**

**२–आलोचना, त्रैमासिक–अङ्क ४ पृष्ठ ५।**

उल्लेख करने वाला साहित्य भी उसी परिपार्श्व में सांस्कृतिक विकास की एक इकाई के रूप में परीक्षित किया जा सकता है। अतः साहित्य के वैचारिक पक्ष के विवेचन में समाज और संस्कृति के प्राचीन तथा सामयिक इतिहास का अध्ययन आवश्यक होगा; जिसे साहित्य की ऐतिहासिक-सामाजिक प्रक्रिया कहा जा सकता है और सैद्धान्तिक पक्ष के अनुशीलन में रूप-विधान के विश्लेषण के लिए शस्त्रीय चिन्तन का आश्रय लेना होगा। क्योंकि साहित्यिक मनीषियों के भाव-विनियोग अपने आरम्भिक और मूल रूप में साहित्य-शास्त्र के विभिन्न पक्ष ही थे, सम्पूर्ण साहित्य-दर्शन के स्थानापन्न नहीं। अतः साहित्यिक विद्याओं के विविध रूप, शैली और पद्धति तथा सौन्दर्य-बोध के रस, रीति, अलंकार, गुण, दोष, वक्रोक्ति और ध्वनि तथा औचित्यादि दृष्टिकोण सांस्कृतिक विकास की धाराओं के साथ पुष्ट होने के कारण साहित्य के सम्पूर्ण परिवेश को नहीं घेर सके। इसीलिए साहित्य का इतिहास लिखते हुए आलोचना सम्बन्धी बिना किसी पूर्वाग्रह के युग के सन्दर्भ में युगीन आवश्यकता सम्बन्धी प्रयोग और उसकी पद्धति का विश्लेषण होना चाहिए। साहित्य-स्रजन का स्थान, उसकी वातावरण सम्बन्धी विशेषतायें, जातीय परिवर्तन, विदेशी सम्पर्क, सम्पर्कजन्य प्रभावों की स्वीकृति सजातीय मूल्य, मानव मूल्य तथा सामाजिक परम्पराओं की भौगोलिक, राजनैतिक, धार्मिक, आर्थिक तथा सौन्दर्यशास्त्रीय प्रक्रिया, साहित्य के इतिहास का मुख्याधार है। साहित्य अपने परम्परागतदाय के परिपाचन के अतिरिक्त नवागत प्रभावों में विकास की क्षमता रखता है. इसी लिए वह परम्परा की सुरक्षा के लिए ही सचेष्ट नहीं होता अपितु युगानुरूप परिवर्तन के कारण वह अपने सांस्कृतिक चिन्तन को उत्तरोत्तर समृद्ध बनाता हुआ चला जाता है। अतः परम्परा और परिस्थिति के समन्वय अथवा संघर्ष ने उसे कहां तक प्रभावित किया है, इसका परीक्षण भी होना चाहिए। साहित्य की आत्मा की यह शक्ति बहुरूपात्मक होती हुई भी सामञ्जस्यपूर्ण होती है। अतः साहित्यिक कृति का परीक्षण करते हुए साहित्य के इस विकासात्मक रूप पर अवश्य विचार करना चाहिए। साहित्येतिहास का विद्यार्थी यदि इस प्रक्रिया का याथातथ्य मूल्यांकन कर सकेगा तो निश्चय ही उसे साहित्य के वास्तविक रूप का परिचय मिलेगा।



सत्य के द्वारा ही वास्तविक समस्वरता का, अखण्ड सौख्य का, दिव्य आनन्द के अन्दर प्रेम की अन्तिम कृतार्थता परिपूर्णता का मार्ग खुल सकता है।

—'वेदरहस्य।'



# कालिदास का वीरादर्श

श्री महावीर 'नीर' विद्यालंकार, द्वितीय वर्ष

कवि-कुल-गुरु कालिदास एक आदर्शवादी कवि थे। उनका काव्य हमारे जीवन में उमङ्ग, उत्साह और रस का संचार करता है। उन्होंने पलायन-वादी प्रवृत्ति का घोर विरोध किया है। जीवन को हर दृष्टि से परख कर उन्होंने एक आदर्श की स्थापना की थी 'कि अनिर्वेद प्राप्याणि श्रेयांसि' "विक्रमोर्वशीयम्" अर्थात् उदास होकर बैठ जाने से श्रेय की प्राप्ति नहीं होती। इसी लिये हम देखते हैं कि उनके काव्य के प्रमुख पात्र अपनी अभीप्सित वस्तु को प्राप्त करने के लिये सतत प्रयत्नशील रहते हैं। उनका वीर नायक जहां भी शोक आदि से संतप्त होकर अपने कर्तव्य से, अपने आदर्श से विमुख होने लगता है, वहीं कवि उसे अपने आदर्श और अपने कर्तव्य को याद दिला उसमें ढाढस और सहनशील बनने की भावना भर देते हैं। इन्दुमती के वियोग में राजा अज दिन प्रतिदिन दुर्बल होते जाते हैं; यहां तक कि राज्य कार्य से भी विरक्त होने लगे तो ऐसे समय में कुलगुरु अज से कहते हैं--'मरणं प्रकृति शरीराणां विकृतिर्जीवितमुच्यते बुद्धैः' अर्थात् शरीर-धारियों का मरना स्वभाव है और जीना विकार कहा जाता है।" आगे वे कहते हैं कि हे राजा 'वसुमत्या हि नृपाः कलत्रिणः' इस धरती से ही राजा कलत्रिन् होता है।' इसी प्रकार शकुन्तला के वियोग में राजा दुष्यन्त भी विह्वल हैं। तो भी वे न्याय और धर्म के अनुसार राज्य के कार्य में संलग्न रहते हैं। इस तरह हम देखते हैं कि कालिदास अपने पात्रों को जीवन में उदासीन होकर या जीवन से विरक्ति लेकर दूर निर्जन में वास करने वाले नहीं बनाते अपितु इसी जीवन के कर्म क्षेत्र उतार कर 'चरैवेति-चरैवेति' की भावना से अनुप्राणित रखते हैं। यही भारतीय संस्कृति है। इसी भारतीय संस्कृति और सभ्यता के प्रबल पोषक हैं कविकुलगुरु कालिदास।

महाकवि कालिदास की दृष्टि बड़ी व्यापक है, उनकी कविता में सब कुछ आ गया है। यही कारण है कि कोई उनकी उपमा-प्रियता का ही कायल हो गया, तो कोई उनके काव्य में वर्णित शृङ्गारिक मांसलता में ही बह गया और कोई उनकी प्रकृति नटी के रंग में ही रंग गया। किन्तु कालिदास ने जो राजाओं के, राजकर्मचारियों के, साधारण मनुष्य समाज के, वीरों के और प्रेमियों के आदर्श हमारे सामने रखे उन्हें हम भूल गये।

कालिदास भोग और काम के पक्षपाती तो हैं क्योंकि इनके बिना सृष्टि भी तो नहीं चल सकती; किन्तु उसे वे कहीं भी महत्त्व नहीं देते। अपने 'कुमारसम्भव' में भी उनके शिव का तीसरा नेत्र कामदेव को भस्म कर देता है। वस्तुतः प्रकृति पर पुरुष की विजय ही अर्थात् विषय-वासनाओं, कामभावनाओं पर संयम का अंकुश यही कालिदास का लक्ष्य है। कालिदास संयम और तप पर ही सबसे अधिक बल देते हैं। बिना संयम और तप के जीवन में पूर्णता आती ही नहीं है। क्योंकि अग्नि में ही स्वर्ण की पहचान सम्भव है। तप, ब्रह्मचर्य और संयममय जीवन बिता कर शकुन्तला और दुष्यन्त ने भरत जैसा, पार्वती और शिव ने कुमार जैसा, दिलीप और सुदक्षिणा ने रघु जैसा पुत्र पाया। भगीरथ ने तप के द्वारा गंगा को प्रसन्न कर सगर के पुत्रों को मुक्ति दिलाई। तप और संयम, ब्रह्मचर्य धारण कर शिव और पार्वती ने जिस कुमार की उत्पत्ति की उसने असुरों से देवताओं की रक्षा की। दुष्यन्त और पुरुरवा भी देवताओं की राष्ट्रीयता को उनकी एकता को बचाने के लिये इन्द्र के

आह्वान पर असुरों से युद्ध करने के लिये गये थे। रघुवंशी राजाओं ने तो अपने जीते जी इस राष्ट्र की राष्ट्रीयता पर आंच न आने दी और वास्तव में वीरत्व की परम्परा, विशेष रूप से स्वतन्त्रता की रक्षा के लिये, अपनी राष्ट्रीयता की रक्षा के लिए, आर्त और दुखियों की रक्षा के लिये वीरत्व प्रदर्शन की परम्परा सदा से ही राष्ट्र निर्माणकारी तत्वों में प्रधान रही है। रघुवंश में एक दो नहीं अनेक वीरों का चरित्र है, अनेकों का कीर्तन। अतएव कवि ने सभी प्रकार के वीरों का आदर्श उपस्थित कर काव्य में चमक पैदा कर दी है।

इन क्षत्रीय वीर रघुवंशी राजाओं का आदर्श था—'यशसे विजिगीषूणां··' यश के अर्थ विजय चाहने वाले। शत्रु का मान-मर्दन करने के लिये ही रघुवंशी राजा शस्त्र धारण करते थे। किसी को सताने के लिये नहीं। मूक प्राणियों की रक्षा करने के लिये वे अपने प्राणों तक की परवाह नहीं करते थे। इसका मार्मिक उदाहरण रघुवंश के द्वितीय सर्ग में मिलता है। जहा गुरु वसिष्ठ की नन्दिनी नामक धेनु को मायावी सिंह के चंगुल से बचाने के लिए राजा दिलीप क्षत्रियोचित कर्म का प्रदर्शन करते हैं। कालिदास के वीरों का आदर्श था—'क्षतात्किल त्रायत' अर्थात् जो ( क्षत ) नाश से रक्षा करे वही क्षत्रिय है, वही आदर्श वीर है।

कालिदास ने शास्त्र-विद्या के साथ-साथ, स्थान-स्थान पर शस्त्र-विद्या का भी वर्णन किया है। उन्होंने कहा कि 'बलमार्तभयोपशान्तये विदुषां सत्कृतये बहुश्रुतम्' अर्थात् बल दुःखियों के भय को दूर करने के लिए होता है। तथा शास्त्राध्ययन विद्वानों के सत्कार्य के लिए होता है। वस्तुतः शास्त्र और शस्त्र से सुसज्जित राष्ट्रनिवासी ही अपने राष्ट्र की रक्षा कर सकते हैं। उसमें नये-नये विद्या-विज्ञानों, कल-कारखानों अर्थात् सभी प्रकार की भौतिक और आत्मिक उन्नति कर देश को समृद्ध एवं वैभव-सम्पन्न बना सकते हैं। कालिदास उस युग के कवि थे जिसमें चन्द्रगुप्त (द्वितीय) समुद्रगुप्त आदि महाप्रतापी और कलाप्रेमी राजाओं ने जन्म लिया था। जिनकी विजयवाहिनी समुद्रतट को उद्वेलित करती हुई उत्तर में हिमालय से टकराई थी। हूणों की दुर्दमनीय सेनायें महाराजा समुद्रगुप्त की विशाल विजय-वाहिनी से टकरा कर चूर-चूर हो गई थी। भारतीय इतिहास का वह स्वर्णयुग था। वस्तुतः कालिदास अपने युग के प्रतिनिधि कवि थे। वे राष्ट्र कवि थे। उनकी काव्य-प्रतिभा बड़ी विशाल और गौरवमयी है। व्यंजना का चमत्कार उनके काव्य को निखार देता है। उनकी उपमायें तो अन्य कवियों के लिए झूठन मात्र ही हैं। सत्य तो यह है कि उनके काव्य की विशेषता शृङ्गार वर्णन ही नहीं है अपितु उनके काव्य में जो वीरत्व की भावना प्रस्फुटित हुई है, वह भी है।

कालिदास को कमजोर, निर्बल, शक्तिहीन, पौरुषहीन राजा बिलकुल पसन्द नहीं है। इसीलिए उनके दिलीप—'व्यूढोरस्को वृषस्कन्धः शालप्रांशुर्महाभुजः' चौड़ी छाती वाले, बैल के कन्धे के समान कन्धे वाले, साल सरीखे ऊंचे, लम्बी और विशाल भुजाओं वाले थे। कालिदास तो 'शरीरमाद्यं खलु-धर्मसाधनम् (कुमार सम्भव) के प्रबल पोषक थे। वास्तव में जब तक शरीर में शक्ति नहीं, वह सबल नहीं, उसमें वीरोचित कर्म करने की शक्ति नहीं, तब तक धर्मपालन भी ठीक नहीं हो सकता। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र अपने-अपने धर्मों का पालन तभी तक ठीक प्रकार कर सकेंगे जब उनमें शक्ति होगी। इसीलिए कालिदास शरीरादि का सबल और सुशक्त होना सर्वप्रथम अनिवार्य मानते हैं। शृङ्गारादि का पान भी तो शरीर में शक्ति-संचय करने पर ही सुखकारी व कल्याणकारी होता है। लिब-लिबे और लिस-लिसे टट-

पुंज वे मानव उसमें क्या आनन्द ले सकते हैं। अतः कवि-कुल-गुरु कालिदास के काव्य में जो वीर रस की धारा बह रही है उसे पीने की आवश्यकता है। तप और संयम को शरीर का अंग बना लेने पर संसार की समस्त विभूतियां अपने आप हमारे सामने हाथ जोड़कर खड़ी हो जायेंगी। यही कालिदास का वीरों के लिए सन्देश है और यही वीरादर्श है।



## स्वाध्याय-महिमा

१. अतपास्त्वनधीयानः प्रतिग्रहरुचिर्द्विजः।
अम्भस्यश्मप्लवेनेव सह तेनैव मज्जति॥ मनु. ४।१९०

जो द्विज तपस्वी नहीं है, न स्वाध्याय करता है और सदा प्रतिग्रह अर्थात् दान लेने में रुचि रखता है, वह उस प्रतिग्रह वस्तु और दाता के सहित डूब जाता है, विनष्ट हो जाता है जिस प्रकार पत्थर की नौका जल में डूब जाती है।

२. द्वावेव वर्जयेन्नित्यमनध्यायौ प्रयत्नतः।
स्वाध्यायभूमिं चाशुद्धामात्मानं चाशुचिं द्विजः॥ मनु. ४।१२७

द्विज के लिये दो ही अनध्याय हैं जिनका उसने वर्जन करना है। एक स्वाध्याय भूमि अशुद्ध हो और दूसरा स्वयं अशुचि हो। अर्थात् विद्या में निपुणता प्राप्ति की इच्छा वाले व्यक्ति को ये ही दो अनध्याय रखने चाहियें अन्य नहीं।

---

वह क्या आर्य है जो दिव्य संकल्प से, अग्नि से रहित है, उस अग्नि से जो श्रम को तथा युद्ध को स्वीकार करता है, कार्य करता और जीतता है, कष्ट सहन करता और विजय प्राप्त करता है।

—'वेद रहस्य'

---

# गोवा-विजय

प्रणेता--श्री शङ्करसिंह वेदालंकार (चतुर्थ वर्ष)

(प्रस्तुत कविता पंजाब भाषा विभाग द्वारा आयोजित हिसार के कवि सम्मेलन में ५०) के प्रथम पुरस्कार से पुरस्कृत हो चुकी है)

हम शान्ति क्रान्ति के अमल पुञ्ज,
हैं निपुण समादर करने में।
हम सूर्य चक्षु बिम्बित प्रकाश,
करते समराङ्गण करने में ॥ १ ॥

रण का भीषण विकराल घोष,
है सह्य नहीं जीवन रण में।
हम बढ़ें जिधर हो शान्त दिशा,
जयनाद जङ्ग हो जग भर में ॥ २ ॥

चौदह वर्षों का समयान्तर,
बीता केवल समझाने में।
जब एक न मानी तब अपनी,
फौजें पहुंची रण प्राङ्गण में ॥ ३ ॥

बम बरसे टैंक चले डट कर,
गोवा की भूमि स्वतन्त्र हुई।
सब भगे डाल कर अस्त्र शस्त्र,
भारत दुन्दुभी बुलन्द हुई ॥ ४ ॥

कितनों ने आत्म-समर्पण कर,
गोआ की भूमि समर्पित की।
कितनों का हृदयविहीन गात्र-
बन गया शक्ति सब की सटकी ॥ ५ ॥

क्यों पूर्तगाल तेरी आंखें,
खुल गई चपेटा जब मारा।
जब शान्ति रूप से समझाया,
विपरीत लगाया था नारा ॥ ६ ॥

हम रण के दीवाने हो कर,
आते हैं सङ्गर में प्यारे।
पथ मेरा रहता स्वच्छ सदा,
बरसाते चलते अङ्गारे ॥ ७ ॥

विपरीत शक्तियां भी मेरी,
बन कर चलती अनुकूल सदा।
प्रतिकूल चलें जो होकर के-
होती रहतीं पद दलित सदा ॥ ८ ॥

पाकिस्तानी चीनी भाई,
आया है समय न देर करो।
अधिकृत क्षेत्रों को छोड़-छोड़,
अपनी पृथ्वी पर गमन करो ॥ ९ ॥

नरसिंह वीर गरमाये हैं,
मत छुद्र शक्ति में गर्व करो।
लौटो-लौटो ठहरो न यहां,
जीवन-रक्षा अति शीघ्र करो ॥ १० ॥



# नरक-वास

( श्रेय – प्रेय )

**श्री आचार्य निगम शर्मा**

( मूल लेखक––गुरुदेव रवीन्द्रनाथ टैगोर

नेपथ्य में––कहाँ चले महाराज ?

सोमक––मुझे कौन स्मरण कर रहा है ? मेघाच्छन्न इस घने अन्धकार में मुझे कुछ दिखलायी नहीं देता ! देवदूत ! अपने स्वर्ग रथ को क्षण-मात्र के लिए रोको तो––

नेपथ्य में––ऐ नर-पाल ! हे स्वर्ग-मार्ग के पथिक! उतरो आओ, उतरो, उतरो ।

सोमक––तुम कौन हो ? कहां से बोल रहे हो ?

नेपथ्य में––मैं आपका ऋत्विक् हूं । मर्त्य-लोक में जो आपका पुरोहित था !

सोमक––भगवन् ! समस्त प्रजा की आंखों में अश्रु को सृजन कर के आपने ऐसे प्रगाढ़ अन्धकार का सृजन किया जिसने कि सूर्य-चन्द्र-नक्षत्र-मण्डल को ढंक लिया । निराशा-पूर्ण गगन शोक के घने अन्धकार में ऐसा डूबा मानों दुःस्वप्न का ही मूर्तरूप हो । आप का यहां आगमन कैसे ?

प्रेतगण––स्वर्ग-मार्ग के इस अञ्चल में यह विषाद-ग्रस्त लोक है । इसी को नरकपुरी कहते हैं । नन्दन-कानन की जगमगाहट यहां से स्पष्ट दृग्गोचर होती है । स्वर्ग के यात्री-गण निरन्तर चलते जाते हैं जिनके रथ चक्र की ध्वनि से हमारी निद्रा-तन्द्रा दूर हो जाती है और हमारे ईर्ष्या-जर्जरित हृदय में कसक तथा आंखों में किरकिरी पड़ जाती है । धरणी के उपवन फूल उगलते हैं, उन के सूखे पत्तों की मर्मर-ध्वनि और सातों सागरों का कल-कल निनाद निरन्तर हमें श्रवण-गोचर होता है । हम हत भाग्य ! सब कुछ श्रवण करते हैं, पाताल से स्वर्ग तक का सभी आनन्दोत्सव देखते हैं, पर हमारी इच्छायें हमारे ही भीतर कल्पना की भट्टी पर सुलगती रहती हैं ।

ऋत्विक्––महाराज ! अपने देवरथ से उतर आओ ।

प्रेतगण––क्षण मात्र के लिए हम लोगों के बीच आ जाओ महाराज ! तत्काल तोड़े गये फूल पर चिपटे ओस-कण के समान आप के शरीर पर अब भी पृथ्वी के अश्रु-कण चमक रहे हैं । हम भाग्यहीनों की क्षुद्र-प्रार्थना का परित्याग न कीजिये महाराज ! पुष्प के पटल में मिश्रित मिट्टी और तिनके के गन्ध के समान शिशु-नारी और बन्धु-बान्धवों के हाहाकार को आप भी अभी अपने साथ लिए हुए ही हैं । छओं ऋतुओं और मधुयामिनी के मृदु शृङ्गार अभी आप भूल नहीं पाये हैं । सीमा-हीन सुख की सुगन्ध अब भी आपके नूतन कलेवर पर प्रतिबिम्बित है ।

सोमक––गुरुदेव ! प्रभो ! किस अपराध के कारण आपको यह नरक-वास का दुःख झेलना पड़ा ?

ऋत्विक्––आप के पुत्र को मैंने यज्ञ में बलि दी थी । इसी पाप के कारण आज मुझे यह गति मिली है ।

प्रेतगण––हे राजन् ! पृथिवी-लोक की कथा सुनाओ । उस पातक का इतिहास हमें विदित करो जिसको श्रवण करने के लिए हमारे

हृदय में उल्लासपूर्ण कौतुक जाग रहा है। मर्त्य-रागिनी के समस्त लय और मूर्च्छना तथा सुख-दुःख की कथा के प्रति आप के शरीर में करुण-कम्पन अब भी विद्यमान है इस कारण अपने अन्तःकरण से फूट पड़ने वाली मानव वाणी में ही उस विवरण को सुना जाओ।

सोमक--हे छायारूप नर-गण ! मेरा नाम सोमक है। मैं विदेह देश का राजा हूं। देव-द्विज-यति-मुनियों की बहुत मैंने सेवा की आराधना की। बहुत यज्ञ-दान-तप किये तब कहीं वृद्धावस्था में एक पुत्र की प्राप्ति हुई। उस शिशु के स्नेह-पाश में आत्म-विस्मृत हो कर निरन्तर मैं रहता था। मेरे विशाल मनोरथ सागर के निर्मन्थन से मानों वही एक रत्न निकला था। मेरी आशा-नलिनी में मानों वही एक पद्म खिला था ! जिस प्रकार सूर्य की दृष्टि सदा धरणी पर ही लगी रहती है उसी भांति मेरी दृष्टि सदैव उस शिशु पर ही रहती थी। वही मेरा सुख था और वही मेरे जीवन का उपाय, जिस प्रकार नलिनी अपने पत्र पर हिम-कण को संभाले रहती है इसी प्रकार मेरी कामना उस शिशु को क्षण-क्षण संभाले रहती थी। इस स्नेह-लिप्सा को देख कर ही मानों क्षात्र-धर्म और राज-धर्म ने कोप की कठोर दृष्टि से मुझे देखा, अवहेलना पा कर देवी वसुन्धरा कातर हो उठी और वीर गर्विता राजलक्ष्मी ने भी अपना मुख नीचा कर लिया। और एक दिन जब कि मैं राजसभा में मंत्रियों और सभावृद्धों के साथ मन्त्रणा कर रहा था कि अन्तःपुर से सहसा शिशु के क्रन्दन की ध्वनि कान में पड़ी, मैंने सारे राज-कार्य के साथ ही सिंहासन का परित्याग कर दिया और सीधे अन्तःपुर की ओर चल दिया।

ऋत्विक्--और मैं राजपुरोहित हो कर थाली में दूर्वादिल-अक्षत-हल्दी लेकर महाराज को आशीर्वाद और स्वस्ति-वाचन करने के लिए उस समय उपस्थित ही हुआ था। राजा धक्का देते हुए आगे बढ़ गये। पूजा की सारी सामग्री धरा–पर बिखर गई ! उस समय ब्राह्मण का अभिमान प्रज्वलित हो उठा। थोड़ी देर के उपरान्त लज्जा विनम्र मुख के साथ राजा लौटे। मैंने पूछा--'कहो राजन् ! आप के सामने कौनसी विपदा आ गई थी कि आपने अन्धी अवज्ञा के वशीभूत हो कर ब्राह्मण को धक्का मार दिया ? प्रजा-जन का आवेदन नहीं सुना, राजधर्म से विमुख हो कर पर-राष्ट्र के राजदूतों से संभाषण भी आपने नहीं किया, अभ्यागत नृपति–सामन्तों को आपने आसन तक नहीं दिया, प्रधानामात्य के साथ कोई जिज्ञासा-वार्ता नहीं की, अतिथियों, कवियों तथा गुणी-जन के प्रति कोई शिष्टाचार नहीं दिखाया, एक शिशु के क्रन्दन-मात्र को श्रवण कर मद-मद्य के उन्माद में अन्तःपुर को चल पड़े। महाराज आपके इस कार्य ने क्षत्रिय समाज का शिर अवनत कर दिया है, आप को धिक्कार है। इस मुग्ध-व्यवहार के कारण देश-विदेश के शत्रु-गण का हास आप के

शिशु के भुज-पाश में निखर उठा है। अपने हितैषी बन्धु-बान्धव नीरव अश्रु-मोचन करते हैं।

सोमक——ब्राह्मण के इस तीव्र तिरस्कार को श्रवण कर के समूची राजसभा निर्वाक हो उठी। मंत्री-मित्र, प्रजा तथा राजदूत सभी का हृदय कौतूहल एवं भय के संचार से त्रस्त हो उठा। मेरे हृदय में अहंकार ने रोषावेश में रुधिर को गर्मा दिया पर इसी बीच में लज्जा ने उठ कर रोष-रूपी सर्प के सिर पर पदाघात कर दिया। उस समय गुरु-चरण में नत-मस्तक होकर मैंने विनम्र-विनय के साथ कहा—'भगवन्! केवल एक असहाय पुत्र के कारण मेरे हृदय में शान्ति नहीं रहती। क्षण-क्षण में भय और त्रास बना रहता है। इसी मोह के कारण मुझसे यह अपराध हो गया है। मैं क्षमा की भिक्षा मांगता हूं। हे नृपति-गण! मैं इन सभी मंत्रियों की साक्षी देकर यह कहता हूं कि अब आगे ऐसी भूल मुझसे नहीं होगी। मैं क्षत्रिय के गौरव को तुच्छ न होने दूंगा। मैं सर्वदा सर्वथा राज-कर्तव्य का पालन करूंगा।'

ऋत्विक्—और उस समय आनन्द की अभिव्यक्ति कुण्ठित हो गई। सारी सभा निश्चेतन—सी नीरव हो उठी। पर विद्वेष के ताप को अपने हृदय में दबा दबा कर मैंने कहा—'एक पुत्र के अभिशाप को तुम दूर करना चाहते हो तो इसका मार्ग है पर यह अत्यन्त कठिन काम है, पार पा सकोगे या नहीं, यह शङ्का है।' सुनते ही गर्व के साथ महाराज बोले—'संसार में कोई ऐसा कठिन काम नहीं है जिसे क्षत्रिय का बालक पूरा न कर सके। मैं आपके चरण-कमल की शपथ ले कर कहता हूं।' मैंने मृदु-मुस्कान के साथ कहा—'यदि ऐसा है तो हे राजन्! सुनो—मैं यज्ञ का आयोजन करता हूं और तुम अपनी संतति को होम कर दो। उसकी मज्जा-गन्ध को सूंघ कर सभी रानियां पुत्रवती हो जायेंगी। यह अटल सत्य है।' सुनते ही महाराज का सिर झुक गया। समस्त सभा में धिक्कार का कोलाहल उठ खड़ा हुआ। ब्राह्मणों ने एक स्वर से कहा——'यह प्रस्ताव अन्याय और पाप की पिटारी है।' पर अत्यन्त धीर-स्वर में महाराज बोले—'हे प्रभु! ऐसा ही हो, क्षत्रिय का वचन कभी मिथ्या नहीं हो सकता।' उस समय अन्तःपुर में रानियां चीत्कार कर उठीं, प्रजा में हाहाकार और विप्रों में धिक्कार फैल गया। सेना में घृणा के साथ विद्रोह ने अङ्गड़ाई ली पर महाराज अपनी बात पर निश्चल बने रहे। यज्ञ की ज्वाला लपलपाने लगी यजन के समय में कोई नहीं रहा। अन्तःपुर से राज-पुत्र को कौन लायगा? राजभृत्यों ने आना-कानी की, मन्त्रियों ने मौन व्रत ले लिया, द्वारपालों ने बार-बार अश्रुधार को ही पोंछना प्रारम्भ कर दिया, सैनिकों ने हथियार डाल दिये; पर जिसका मोह-पाश छिन्न-भिन्न हो चुका था जिसका शास्त्र ज्ञान अगाध था, हृदय के समस्त-बन्धनों को मिथ्या मान कर मैंने ही अन्तःपुर में प्रवेश किया सैकड़ों शाखाओं के घेरे में छिपे हुए प्रसून की भांति मातृगण के रूप में महारानियां उस शिशु पर घेरा डाले पड़ी थीं। कातर उत्कण्ठा वहां

पहरा दे रही थी। उस समय अपनी दोनों भोली भुजाओं को ऊपर उठा कर शिशु अपनी कोमल-अटपटी वाणी में मानों हस कर मानों बोल रहा था—'इस चक्रव्यूह से मुझे छुड़ा कर बाहर ले चलो, मुझे इस मातृ-गण ने घेर रखा है, देखो न, कब से बाहर खेलने के लिए मचल रहा हूं।' मैंने हंस कर कहा—'इस घने स्नेह के कारागार को तोड़ कर तू आ जा, तुझे मुक्ति ही दूंगा।' इस प्रकार बोल कर बल पूर्वक रानियों के हाथ से शिशु का मैंने अपहरण कर लिया। बालक ने हस कर किलकारी भरी। देवियों ने मेरा मार्ग रोक लिया, रुंधे कंठ के साथ क्रन्दन किया पर मैं सब को ठेल कर निकल आया। अग्नि की ज्वालायें भभक उठीं। राजा प्रस्तर मूर्ति बन गया। शत-शत स्वर में अन्तःपुर द्रवीभूत हो उठा, उस समय ज्वालाओं की लपक तथा कम्पन को देख कर बालक ने किलकारी छोड़ी और अपना हाथ अग्नि की ओर बढ़ाने लगा। उधर विप्रगण राजपथ में अभिशाप देखते हुए नगरी छोड़ कर जाने लगे। मैंने कहा—'हे राजन्! मैं मन्त्र पाठ करता हूं और तुम अग्नि देव पर चढ़ा दो।'

सोमक—शान्त, शान्त, अब आगे और मत कहो।

प्रेतगण—रुको, रुको; तुम्हें धिक्कार हैं, धिक्कार है; यद्यपि हम सभी पापी हैं और हमने बड़े-बड़े पाप किये हैं जिनका फल यहां भोग रहे हैं पर हे पापी, तेरा यही एक ऐसा पाप है जिसके कि कारण ब्रह्मा को तेरे लिए पृथक् ही एक नरक का सृजन करना चाहिये था, इस सारे नरक-लोक में ढूंढने पर भी तेरे जैसा एक भी पापी नहीं मिलेगा।

देवदूत—राजन्! आप सर्वथा निष्पाप हैं। आप यहां क्षण-काल निवास करके किस पापी के पाप की यंत्रणा सह रहे हैं? अत्यन्त दारुण घटना की अलोचना भी उचित नहीं है। आप स्वर्ग-रथ पर आरूढ़ हों।

सोमक—रथ लौटा ले जाओ देवदूत! मैं स्वर्ग नहीं जाऊंगा। हे ब्राह्मण! आपके ही साथ मेरी भी गति नरक में ही है। मैंने क्षत्रिय अहंकार के मद में एक पिता हो कर अपने ही निष्पाप शिशु को अग्नि के अर्पण कर दिया। निन्दक समाज में अपने ही पौरुष की अव-हेलना देखी। मैंने अपने ही हाथ से मानव-धर्म को, राजधर्म को और पितृधर्म को—सब को एक साथ ही स्वाहा कर दिया। इसी पाप की ज्वाला में निरन्तर जलता रहना ही श्रेयस्कर है। मेरे उर में प्रविष्ट अभिशाप कहीं भी मुझे शान्ति न देगा। हे मेरे पुत्र, करुण कमनीय कान्ति से युक्त मेरे लाल! मातृवत्सल! नवनीत के समान निर्मल वत्स! सर्वथा असहाय, परम दुर्बल, सरल चंचल शिशु, पितृ अभिमानी, बालक! तूने अग्नि की लपलपाती लपटों को पिता का दिया हुआ खिलौना समझा और उनके साथ खेलने लगा। निर्भय विश्वास के साथ तूने उसे पकड़ लेना चाहा, उस समय अग्नि की ज्वाला के नीचे व्यथाभरे आश्चर्य के साथ तेरी मूक-कातर दृष्टि में अकस्मात् कौन सी भर्त्सना फूट पड़ी थी? मेरे उर में जो ज्वाला जल रही है, हे नरक! तेरी अग्नि में इतना ताप कहां है? कृपालु देवगण-मेरे पाप भूल सकते हैं, क्या मैं उस शिशु की उस कातर दृष्टि को कभी भूल पाऊंगा? क्या मैं स्वर्ग जाने योग्य हूं? हे मेरे हृदय के अन्तिम अभिमान! सुन लो, मैं अपने को निरन्तर इसी नरकाग्नि में दग्ध करता रहूंगा फिर भी हे पुत्र! अपने पिता के प्रति अटल विश्वास,

तेरी त्रस्त कातरता, अग्नि में दग्ध होते समय की निमेषमात्र की दृष्टि और अचानक समस्त आशाओं पर तुषारापात ! इन में किसी का पूरा परिशोध न दे सकूंगा ।

( धर्म का आगमन )

धर्म--महाराज ! स्वर्ग में स्वागत की सज्जा लिए देवगण बाट देख रहे हैं, सत्वर हमें चलना चाहिये ।

सोमक--धर्मराज ! स्वर्ग में मेरे लिए कहीं स्थान नहीं है, मैंने अपने ही इन हाथों से अपने ही असहाय निष्पाप शिशु का बध किया है, मैं एक हत्यारा हूं, स्वर्ग का पात्र नहीं ।

धर्म--आपने अपने उस पाप का पूरा प्रायश्चित कर लिया है अपने ही उर के धधकते पश्चाताप की नरक ज्वाला में--; महाराज ! उस पाप का भार भस्म हो कर क्षीण हो चुका है । इस ब्राह्मण का नरकवास सर्वथा उचित है क्यों कि शास्त्रज्ञान के अभिमान के बल पर स्नेह-स्निग्ध पर-पुत्र के वध का यह कारण है और इसने आज तक अपने पाप का प्रायश्चित नहीं किया है ।

ऋत्विक्--महाराज ! मत जाओ, मत जाओ, तुम यहां से मत चले जाओ । सर्पशीर्ष के समान फुफुकार भरने वाले इस तीव्र ईर्ष्यानल में मुझे झोंक कर मत चले जाओ, महाराज ! मत जाओ अकेले स्वर्ग लोक में; हमारे हृदय में अब एक नई वेदना आई है । यह ईर्ष्या की वेदना मेरे लिए द्वितीय नरक होगी । रहो, रहो, महाराज ! यहीं रहो ।

सोमक--हे दुर्भाग्य ! मैं तुम्हारे साथ ही रहूंगा । इस विराट्-नरकाग्नि में हम-तुम मिलकर दोनों दारुण-यज्ञ का अनुष्ठान पूरा करेंगे । हे भगवान् धर्मराज ! जब तक हमारे ऋत्विक् का नरक-भोग है तब तक मेरा भी इनके साथ योग कर दीजिये । इस नरक-वास के लिए कृपा करके अनुमति प्रदान कीजिये ।

धर्म--हे राजन् ! महान् गौरव के साथ आप यहां निवास करें । यहां की दुःसह ज्वाला आपके भाल का तिलक बने और यह नरकाग्नि आप के लिए स्वर्ग-सिंहासन बन जाये ।

प्रेतगण--महाराज ! आपकी जय हो, जय हो । हे पुण्यफल के त्यागी महाराज ! हम आपका अभिनन्दन करते हैं । हे निष्पाप नरकवासी, हे महान् वैरागी ! आप अपने सहवास से हम पापियों में गौरव का संचार करो । नरक का उद्धार करो । अपने महान् शत्रु के साथ भी दुःख के एक आसन पर आसीन हो जाओ । वेदना की ज्वालाओं पर अम्बर से अमृत बरसता रहे । सूर्य की उत्ताप-तरंगें और हिम शीतल मेघ की छाया साथ-साथ मिले । इस नरक के घोर अन्धकार में रत्न दीप बनकर रहो । आंधियों और उत्पातों में भी देदीप्यमान ज्योति बनकर जगमगाते रहो ।



# क्या इसी को अनुसन्धान कहते हैं ?

श्री प्रो० रामनाथ वैद्य, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

मैं जनता का ध्यान अनुसन्धान शब्द की ओर आकर्षित करना चाहता हूं। यह शब्द स्वयं ही आकर्षण रखता है, क्योंकि सभी चाहते हैं कि किसी नयी वस्तु का ज्ञान किया जावे। किन्तु प्रायः देखा जाता है कि यह दिखावा होता है। अभी कुछ दिन पूर्व समाचार पत्रों में खेसारी के प्रयोग से जनता में पक्षाघात, लकवा, पगु होना जैसी व्याधियों के होने की रिपोर्ट डाक्टरों और वैज्ञानिकों द्वारा प्रकाशित की गयी है। इस अन्न की खेती प्रायः सभी प्रदेशों, अधिकतर उत्तरप्रदेश के पूर्वी इलाकों तथा पहाड़ी प्रान्तों में होती है। परन्तु मेरी सम्मति में यह खेसारी की उत्पत्ति-स्थान, आकार तथा गुणों को प्रचारित करने वाली सूचना हो सकती है।

इसका ज्ञान भारतीयों को सैकड़ों वर्षों से था और आज भी है। इसको १५ वीं शताब्दी में ही विवरण सहित लिख दिया गया है। इसका ज्ञान समस्त वैद्यों को है। तथा आयुर्वेद की शिक्षा में आज भी इसका स्थान है। जनसाधारण को इसके नाम तथा गुणों से परिचित कराना मैं अपना कर्त्तव्य समझता हूं।

इस अन्न का संस्कृत नाम–त्रिपुट, खण्डिक, हिन्दी नाम -- खेसारी, खिसारी, कस्सा, कसूर, बंगला– खेसारी, गुजरावीथ मटर, मकाई, तेलगू-लांक है। इसके दाने का स्वाद कुछ मीठा, कसैला, कड़ुवा, तथा गुण में अत्यन्त रुक्ष है। इससे वायु के रोग पैदा होते हैं। तथा लगंड़ापन, खंजता, पक्षाघात, (पोलियो), अर्दित आदि सभी रोग इसके सेवन से पैदा होते हैं। यह सूचना बहुत प्राचीन है।

अतः मेरा विचार यह है कि क्या इसी को अनुसन्धान कहते हैं ? यह तो पिष्टपेषण या नकल हो सकती है।

## आवश्यक सूचना

गुरुकुल-पत्रिका के पाठकों को यह सूचित करते हुए अपार प्रसन्नता होती है कि 'गुरुकुल-पत्रिका' का आगामी अङ्क 'शिक्षा-विशेषांक' के रूप में प्रकाशित होगा। यह अङ्क साधारण अङ्कों की अपेक्षा अधिक पृष्ठों का होगा। इसमें शिक्षा के ऊपर विद्वानों के उत्तम लेख होंगे।

आशा है पाठक-गण पूर्व प्रकाशित विशेषांकों की भांति इस की भी सराहना करेंगे।

सम्पादक
भगवद्दत्त वेदालंकार

# गुरुकुल-समाचार

## बसन्तोत्सव

यह उत्सव 'बसन्त पञ्चमी' के दिन मनाया जाता है। इस वर्ष भी यह ६ फरवरी को मनाया गया। समस्त ब्रह्मचारी तथा गुरुजनवृन्द चण्डीघाट पर १० बजे पहुंच गये। तथा वहां पर कबड्डी आदि की प्रतियोगितायें कीं। नौका विहार का आनन्द एक अविस्मरणीय था।

फिर सब उपस्थित कुलवासियों ने एक साथ प्रीतिभोज का आनन्द लिया। इस के पश्चात् सब प्रसन्नचित्त कुलभूमि में वापस आ गए।

## स्लाइड्स चित्रों का प्रदर्शन

१२ फरवरी सायं ७॥ बजे आर्यसमाज के उपदेशक श्री आशानन्द जी ने स्लाइड्स चित्रों का प्रदर्शन वेदमन्दिर में किया। आपने पर्दे पर स्वामी दयानन्द, श्री भगतसिंह तथा नेफा की लड़ाई के चित्र दिखाये। आप के द्वारा की जाने वाली चित्र की टिप्पणियां उन्हें अधिक प्रभावशाली बना रही थीं।

## वार्षिक परीक्षायें

इस वर्ष सन् १९६५ की वार्षिक परीक्षायें मार्च मास में प्रारम्भ हो रही हैं। जिनमें अनेक गुरुकुलों के तथा यहां के छात्र भी सम्मिलित हो रहे हैं। लिखित परीक्षायें निम्न तिथियों से प्रारम्भ हो रही हैं:—

| | |
|---|---|
| एम. ए. परीक्षा | १३ मार्च |
| अलंकार परीक्षा (द्वितीय खंड) | १३ मार्च |
| अलंकार परीक्षा (प्रथम खंड) | १६ मार्च |
| विद्याविनोद परीक्षा | १६ मार्च |
| विद्याधिकारी परीक्षा | १० मार्च |

## रामकृष्णमिशन प्रतियोगितायें

फरवरी मास में रामकृष्णमिशन सेवाश्रम कनखल में स्वामी विवेकानन्द जी की जन्मजयन्ती पर विभिन्न भाषण प्रतियोगितायें आयोजित की गईं। जिनमें हमारे यहां के विद्यार्थियों ने निम्न प्रकार पुरस्कार प्राप्त किया—

अंग्रेजी सुपठन प्रतियोगिता—

वेदमूर्त्ति कक्षा ८ (द्वितीय पुरस्कार)

संस्कृत सुपठन प्रतियोगिता—

चन्द्रभानु कक्षा ८ (द्वितीय पुरस्कार)

राघव कक्षा ८ (तृतीय पुरस्कार)

हिन्दी सुपठन प्रतियोगिता—

चन्द्रभानु कक्षा ८ (द्वितीय पुरस्कार)

## गुरुकुल-जन्मोत्सव

२२ फरवरी को 'गुरुकुल जन्मोत्सव' के उपलक्ष में समस्त विभाग बन्द रहे। सायं ३ बजे विद्यालय के प्रार्थना भवन में यज्ञोपरान्त सभा हुई। जिसमें डा०सत्यकेतु जी विद्यालंकार, श्री पं० धर्मपाल जी विद्यालंकार, श्री सुरेश कुमार जी, श्री मुनीश्वर जी आदि ने प्राचीन गुरुकुल शिक्षा प्रणाली पर बहुत उत्तम विचार प्रकट किए।

## एन. सी. सी.-परीक्षायें

२४ तथा २५ फरवरी को सार्टिफिकेट बी. तथा सार्टिफिकेट सी. की परीक्षायें पन्नालाल

भल्ला म्युनिसिपल इन्टर कालेज, में हुई। जिसमें हमारे यहां के कई केडिटों ने भाग लिया।

## गुरुकुल-वार्षिकोत्सव

इस वर्ष विश्वविद्यालय का वार्षिकोत्सव १२, १३, १४ तथा १५ अप्रैल को बहुत ही सज-धज से मनाया जा रहा है। इस उत्सव का सदैव आर्यसमाज के उत्सवों में विशिष्ट स्थान रहा है। इसी पर दीक्षान्त-समारोह तथा वेदारम्भ-समारोह का भी आयोजन किया जाता है।

गुरुकुल अपनी विशेषताओं के कारण इस समय विश्व में विशिष्ट स्थान बनाये हुये है। यहां की शिक्षा-प्रणाली सत्यमेव सुन्दर शिक्षा-प्रणाली है। आप अपने बच्चों को देश का भावी सुयोग्य नागरिक देखना चाहते हैं तो गुरुकुल में प्रवेश करायें। 'प्रवेश-सम्बन्धी नियम' पुस्तिका के लिए गुरुकुल कार्यालय को लिखें।

## चिकित्सालय से विद्यालय विभाग के रोगियों की सूची

| रोगी का नाम | कक्षा | रोग | प्रविष्ट होने की तिथि | मुक्त होने की तिथि |
|---|---|---|---|---|
| सुरेन्द्रपाल | ५ | फोड़ा | ३ फरवरी | अभी है |
| कृष्णकुमार | १ | मक्खी ने काटा | ६ फरवरी | १४ फरवरी |
| पुरुषोत्तम | ४ | चोट | १२ फरवरी | २१ फरवरी |
| विजयकुमार | २ | प्रतिश्याय ज्वर | १९ फरवरी | २६ फरवरी |
| अप्पाराव | ६ | नेत्र | २५ फरवरी | २८ फरवरी |
| प्रियरंजन | ३ | ज्वरकास | २६ फरवरी | अभी है |
| ओम्प्रकाश | ३ | ज्वरकास | २६ फरवरी | अभी है |

उपरोक्त विवरण २ मार्च तक का है, मार्च की सूची अगले अङ्क में प्रकाशित होगी।

## अनुकरणीय दान

५३) श्री बी० एन० चौबे सीनियर एडवोकेट हैदराबाद।
२१) श्री विद्यासागर जी, आगरा।
५०) श्री मूलराज जी जगाधरी।
५०) श्री सुरेन्द्रनाथ जी हजरतगंज, लखनऊ।
५०) श्री सेठ नोहरचन्द्र जो मित्तल सहारनपुर।
५०) श्री राधाकृष्ण जी डी० आर० ओ० बुलन्द शहर से रसीद बुकों द्वारा।
५०) श्री धनपतराय जी लोह सम्बली।
४५) श्री डी०पी० परवानी रेनू कूटर मिर्जापुर।
२६) श्री जयप्रकाश जी गुप्ता सम्भल।
२५) श्री ब्रह्मानन्द जी शर्मा सिविल लाइन्स लुधियाना।
२१) श्री मिश्री लाल जी सर्राफ तिलहर शाहजहांपुर।

हम गुरुकुल विश्वविद्यालय की ओर से उपरोक्त दानी महानुभावों का धन्यवाद करते हैं। आशा है आप भविष्य में भी ऐसी कृपादृष्टि बनाये रखेंगे।

—सूर्यप्रकाश 'मदन।'

# अनुपम भेंट




सम्पादक : भगवद्दत्त वेदालंकार । प्रबन्धक : प्रेमदेव ।

प्रकाशक : धर्मपाल विद्यालंकार, प्रशासक : गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार ।

मुद्रक : जी० आर० पाल, अध्यक्ष : गुरुकुल कांगड़ी मुद्रणालय ।

# गुरुकुल पत्रिका

## [ शिक्षा-विशेषांकः ]





गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के छोटे ब्रह्मचारियों का आश्रम

सम्पादकः—श्री भगवद्दत्तो वेदालङ्कारः

वर्षम् १७ | चैत्रमासः २०२१, मार्च-अप्रैल १९६५ | अङ्कः ८

वार्षिक शुल्कम् (...नि ४), विदेशे ६)

गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयः, हरिद्वारम्

व्यवस्थापकः—श्री पं. सत्यव्रतो विद्यामार्तण्डः, एम. पी.

अस्यांकस्य मूल्यम् एकरूप्यकम् १)

# विषय-सूची

ओ३म्

# गुरुकुल-पत्रिका

## [ शिक्षा-विशेषाङ्कः ]

[ गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयस्य मासिक पत्रिका ]
चैत्रमासः २०२१ वि०, मार्च-अप्रैल १९६५ ई०

---

## वाचस्पति

**ओ३म् ये त्रिषप्ताः परियन्ति विश्वा रूपाणि बिभ्रतः।**
**वाचस्पतिर्बला तेषां तन्वो अद्य दधातु मे। अथर्व. १।१।१**

(ये) जो (त्रिषप्ताः) तीन और सात में वर्तमान तत्व (विश्वा रूपाणि) सम्पूर्ण रूपों को (बिभ्रतः) धारण करते हुए (परियन्ति) सर्वत्र व्याप्त हैं (वाचस्पतिः) वाक् का अधिपति परमात्मा वा गुरु (तेषां) उनके (बलं) बल को (मे) मेरे (तन्वः) शरीर में (दधातु) धारण करे अथवा (तेषां तन्वः) उनके शरीर के (बलं) बल को (मे दधातु) मुझ में धारण करे।

यहां वाचस्पति से वाक् अर्थात् ज्ञान विज्ञान के अधिपति परमात्मा तथा गुरु दोनों का ग्रहण किया जा सकता है। प्राचीन लोग 'मेधाजनन' में इसका विनियोग करते रहे हैं। मन्त्र के त्रिषप्ताः--तीन सात इस पद के अनेक विग्रह और अर्थ हो सकते हैं। यदि 'सप्त' को 'षप' समवाये से बना कर तीन आपस में समवेत हैं--ये अर्थ करें तो वहां ईश्वर, जीव और प्रकृति इन तीन का ग्रहण होगा। इसी भांति तीन और सात तत्वों व पदार्थों के योग व गुणा में समग्र संसार के रूप समाविष्ट हैं। विद्वानों ने इनकी परिगणना कई प्रकार से कर रक्खी है।

**ओ३म् पुनरेहि वाचस्पते देवेन मनसा सह।**
**वसोष्पते निरमय मय्येवास्तु मयि श्रुतम्। अथर्व. १।१।२**

(वाचस्पते) हे वाणी के पति परमात्मन् व गुरु! आप (देवेन मनसा सह) दिव्य मन के साथ (पुनः एहि) मेरे समीप बार-बार आइये। (वसोष्पते) हे वसु के स्वामी आप (निरमय) मुझे निरन्तर ज्ञान में रमण कराइये जिससे (मयि) मुझ में स्थित (श्रुतं) गुरु मुख से श्रुत ज्ञान (मयि एव अस्तु) मुझ में ही रहे विस्मृत न हो।

इस मन्त्र में भगवान् और गुरु को वाचस्पति और वसोष्पति इन दो रूपों में स्मरण किया गया है। वाचस्पति पद यह दर्शा रहा है कि भगवान् गुरु स्वयं ज्ञान का स्वामी है, ज्ञान का आगार है और 'वसोष्पति' पद से यह ध्वनित होता है कि वह उस ज्ञान को शिष्य में भक्त में बसाने वाला भी है। जिस पर भगवान् की कृपा हो जाती है वह भगवान् के दिव्य मनस्तत्व से एकाकार हो दिव्य मानस शक्ति वाला बन जाता है।

**ओ३म् इहैवाभि वि तनूभे आर्त्नी इव ज्यया।**
**वाचस्पतिर्नियच्छतु मय्येवास्तु मयि श्रुतम्। अथर्व. १।१।३**

(ज्यया आर्त्नी इव) जिस प्रकार डोरी से धनुष के दोनों सिरे बांध दिए जाते हैं उसी प्रकार हे शिष्य व भक्त तू (उभे) मन और बुद्धि रूपी दोनों सिरों को (इहैव) इस शरीर में ही (अभि) एक दूसरे की ओर (वि तनु) तान दे और फिर (वाचस्पतिः) वह वाणी का स्वामी (नियच्छतु) नियन्त्रित रक्खे जिससे (मयि श्रुतं मयि एव अस्तु) श्रुत ज्ञान मेरे में ही स्थित रहे।

इस मन्त्र में यह दर्शा दिया है कि श्रुत ज्ञान किस प्रकार स्थायी बन सकता है। उसका उपाय यह है कि उस आन्तरिक धनुष को जिसके दो सिरे मन और बुद्धि हैं एक दूसरे के प्रति तानें, उनका परस्पर योग करें और अन्दर ही सदा रक्खें, बाह्य विषयों आदि में न जाने देवें।

**ओ३म् उपहूतो वाचस्पतिरुपास्मान् वाचस्पतिर्ह्वयताम्।**
**सं श्रुतेन गमेमहि मा श्रुतेन विराधिषि। अथर्व. १।१।४**

(वाचस्पतिः) वाणी के स्वामी परमात्मा व गुरु का हमने (उपहूतः) आह्वान किया है और अब (वाचस्पतिः) वह वाणी का स्वामी (अस्मान्) हमको ज्ञान प्राप्ति के लिये (उपह्वयताम्) अपने समीप में बुलावे। जिससे हम (श्रुतेन) श्रुत ज्ञान से (संगमेमहि) संगम करें और उस (श्रुतेन) श्रुत ज्ञान से (मा विराधिषि) वियुक्त न हों।

इस मन्त्र में यह स्पष्ट निर्देश हुआ है कि जिस प्रकार भगवदुपलब्धि व तत्वज्ञान के लिये भक्त भगवान् की आराधना करता है तदन्तर ही भगवान् भक्त को ज्ञान प्रदान करते हैं, उसी प्रकार शिष्य भी ज्ञान प्राप्ति के लिये समित्पाणि होकर गुरु के पास पहुंचे और ज्ञान प्राप्ति के लिये प्रार्थना करे। शिष्य का गुरु से ज्ञान प्रदान करने के लिये प्रार्थना करना ज्ञानोपलब्धि में उसकी उत्कट इच्छा को द्योतित करता है।

# व्याकरणाध्ययनस्य लाभाः

श्री पं० विद्यानिधि: शास्त्री व्याकरणाचार्य:,
प्राध्यापक: गुरुकुल भैंसवाल, जिला रोहतक

यद्यपि व्याकरणाध्ययनस्य लाभान् साभान् विवृण्वतीयं लौकिकी सूक्तिवाचोयुक्तिर्युक्तिमती सती व्यवहार्यार्यैच्छन्दसि निरपाया प्राय: श्रूयत एव यद् यद्यपि बहु नाधीषे तथापि पठ पुत्र व्याकरणम् । स्वजन: श्वजनो माभूत् सकलं शकलं सकृच्छकृत् ।। इति तथापि पाणिनीये व्याकरणे महाभाष्यकारो भगवान् पतञ्जलिर्मुनि: संस्कृतव्याकरणमध्ययनीयमिति विषये तस्य प्रयोजनानि व्यावृण्वन् इत्थं वाचां प्रचारमूरीचकार-रक्षोहागमलघ्वसंदेहाः प्रयोजनम् इति । तस्यैतस्य सूत्ररूपस्य वचसः संक्षेपेणाधिक्षेपाक्षेपानुपहितं हितं महितं युक्तिसहितं च व्याख्यानं क्रियते । वेदानामाविष्कृतकृतयुगादिभेदानां ध्वस्तसमस्तखेदानां शिक्षारक्षार्थमेकं शरणं व्याकरणं ह्यध्येतव्यं भवति। वेदमन्त्रा हि लौकिक्यां भाषायां न प्रयुज्यन्ते । किंतर्हि ? वेदमन्त्रेषु विलक्षणाऽऽहितलक्षणा वैदिकी भाषा लब्धावकाशा भवति । सामान्यान्यसंमान्यलौकिकभाषानियमान् आरात् संस्पृशन्ती विमृशन्ती चार्थसामर्थ्यं या कामपि स्वारसिकीं कमनीयतामावहति । तस्या भाषाया व्याकरणं विद्वान् सम्यग् वेदार्थमवबोद्धुं बुद्ध्यशुद्धिं शोद्धुं च प्रभवति। लोपागमवर्णविकारज्ञः साधीयो वेदानां रक्षणं विधास्यतीति । यथा लोके दुह् धातोः लङि आत्मनेपदप्रथमपुरुषबहुवचनविरचने 'अदुहत' इति भवति । वेदे तु तस्य स्थाने 'अदुह्र'इति पदं प्रयोगं लभते । तत्र 'लोपस्त आत्मनेपदेषु' (पा.७.१.४१) इति विधीयमानस्तकारलोपः 'शीङो रुट्' (पा. ७.१.६) इति रुडागमश्चान्तरेण व्याकरणं न कथंचनापि शक्यो विज्ञातुम्। तस्मादध्येयं ज्ञेयं च व्याकरणम् । एवं 'गृह्णाति' इत्यस्य स्थाने गृभ्णाति इति, 'गृहाण' इत्यस्य स्थाने गृभाय' इति च वर्णविकारः सर्वोपि व्याकरणज्ञानाधीन इति वेदानां रक्षा खलु व्याकरणाध्ययनस्य प्रथमो लाभः। अविज्ञाततत्त्वेऽर्थे कारणोपपत्तितस्तत्त्वज्ञानार्थं य ऊहस्तस्य शक्तिरपि व्याकरणेनैवाधिगन्तुमर्हति। तदर्थमप्यध्येयं व्याकरणम । तद्यथा-अग्नये त्वा जुष्टं निर्वपामि' इति मन्त्रेण अग्निदेवतायै हविर्निरुप्यते। यदि अग्निस्थाने सूर्यो देवता स्यात् तदा 'सूर्याय त्वा जुष्टं निर्वपामि' इत्यूहं विधातुं वैयाकरण एव धुरीणः । एवं विष्णुदेवतायै 'विष्णवे त्वा' अब्देवताभ्य: 'अद्भ्यस्त्वा' इत्यादि सर्वत्र लिङ्गविभक्तिवचनयुक्त ऊहो जनसमूहेनाप्यनधिगत व्याकरणेन न शक्यः कर्तुमित्यनिच्छताप्यच्छमतिना स्वयं परिच्छेत्तव्यम् । एष ऊहाख्यो लसदभिख्यो मुख्यो व्याकरणाध्ययनस्य द्वितीयो लाभः। प्रयोजनशब्देन फलं प्रयोजकश्चेत्युभयमप्यभिधीयते । तेन व्याकरणाध्ययन प्रतिपादकं शास्त्रीयं प्रमाणमपि व्याकरणाध्ययनस्य प्रयोजनपक्षे निक्षिप्तं भवति । श्रूयते चागमः ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्मः षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्चेति । निष्कारण इत्यस्य कामनारहितः सर्वथाऽऽवश्यक इत्यर्थः । व्याकरणाध्ययनेनागमवचनं परिपालितं भवतीति तृतीयो लाभः । लाघवार्थं चाध्येयं व्याकरणम् । सर्वेषां शब्दानां सुगमतया परिज्ञानाय व्याकरणमेव लघुरुपायः । शिक्षाकल्पादिषु षट्स्वपि वेदाङ्गेषु व्याकरणमेव प्रधानम्। प्रधाने च कृतो यत्नः फलवान् भवतीति लघीयसा प्रयत्नेन महतोमहतः शब्दौघान् प्रतिपत्स्यामहे इति चतुर्थो लाभः। तस्मादध्येयं व्याकरणम् । असन्देहार्थं चाध्येयं व्याकरणम्। सन्देहस्य चात्र प्रागभावो द्रष्टव्यः । न तु प्रध्वंसः । न हि वैयाकरणस्य संशय उत्पद्य विनश्यति। तस्य तु सर्वथैव संशयानुदयात् । तद्यथा-स्थूलपृषतीमनड्वाहीमालभेत

इति वाक्ये स्थूलपृषती शब्दे सामान्येन समास-भेदात् संशयो हृत्कुशेशये शेते । स्थूला चासौ पृषती च इत्येवं कर्मधारये आश्रीयमाणे स्थूला च कल्माष-वर्णा च अनड्वाही आलम्भनीया भवति । स्थूलानि पृषन्ति यस्याः इत्येवं बहुव्रीहौ चाश्रीयमाणे स्थूल-कल्माषबिन्दुयुक्ता अनड्वाही आलम्भनीया भवति । इति मिथो विरुद्धे प्रतिरुद्धे चार्थद्वये सन्देहदोलाधिरूढो मूढो भवति मानवोऽवैयाकरणः । वैयाकरणस्तु संशयसमेतमेतमेतं विषयमसंशयं समुच्छेत्तुमलकर्मीणः । नासौ सन्दिग्धेऽपि सन्दिग्धे । न च श्राम्यन्मना मनागपि विमनीभवति । स हि स्वरं दृष्ट्वाऽध्यवस्यति-कः खल्वत्र समास इति । समासानुरूपश्चार्थसंप्रत्ययः । कर्मधारये समासे समासस्येत्यन्तोदात्तत्वं ( पा ६. १ २२३ ) विधीयते । बहुव्रीहौ च 'बहुव्रीहौ प्रकृत्या पूर्वपदम्' (पा० ६. २. १) इति पूर्वपदप्रकृतिस्वरः । स्थूल-पृषती-शब्दे पूर्वपदप्रकृतिस्वर एवाक्षिलक्षीभवतीति व्याकरणाभिज्ञः प्राज्ञः तत्र बहुव्रीहिमेवाध्यवसा-स्यति । पदार्थयाथार्थ्यं चाकदर्थितं समर्थ्यार्थतो निर्णिज्यनिर्णेष्यति । तदितरस्य तु हृदि सर्वथापा-र्थवितर्कज्वालाजालजटालः सन्देहानल एव मल्म-लाभवन् जञ्जणाभवन् जागरूकस्तिष्ठति । न लभते स कुतो पिगतोऽधिकृतोक्तवचोविचिकित्सा चिकि-त्साम् । इत्थं सर्वत्र निष्प्रत्यूहं शब्दव्यूहमूहितुं सन्देहाभावं च भावयितुं भव्याकृतिर्व्याकृतिविदे-वालमित्यसन्दिग्धं विदग्धं वचः, मा स्म पदं धात् क्वापि शब्द ब्रह्मणि संशयविषयोपशय इति व्याकरणाध्ययनस्य पञ्चमो लाभः । इमानि पञ्च प्रपञ्चितानि समाञ्चितानि च मुख्यतया ख्यातानि व्याकरणाध्ययनप्रयोजनानि भाष्यकृद्दिशा समभि-व्याहृतान्युदाहृतानि च नातः परतरां नितरां टीकां च कांचनाञ्चन्ति । आनुषङ्गिकाणि तु तेऽसुराः हेलयो हेलयः इत्यादीनि सन्त्यन्यान्यपि तानि नेदानीं प्रपञ्च्यन्ते ।



# देवों का पान-पात्र

यो वै देवानां पात्रं वेद पात्र्यः स्वानां भवति । ब्राह्मणो ह वाव देवानां पात्रम् । पात्र्यः स्वानां भवति य एवं वेद ।

तद् यथा ह वै शुद्धेन शुचिना पात्रेण पिपासन्त्येवं ह वाव देवा ब्राह्मणेन शुद्धेन शुचिना पिपासन्ति । तस्माद् उ ह ब्राह्मणेन शुद्धेनैव शुचिना बुभूषितव्यम् । ( जै. ब्रा. १।२८२ )

जो व्यक्ति देवताओं के पीने के साधन पात्र को जानता है, वह अपनों का पात्र बनता है । अर्थात् सब उससे ही ज्ञान रस का पान करते हैं । और जिस प्रकार शुद्ध व शुचि पात्र से सब जल पीना चाहते हैं उसी प्रकार देवता भी शुद्ध व पवित्र ब्राह्मण से पान करना चाहते हैं । इसलिये ब्राह्मण को शुद्ध व पवित्र बनना चाहिये ।



# अर्वाचीन संस्कृत सूत्र साहित्य

श्री डा० रामगोपाल मिश्र, एम. ए, पी-यच्. डी स्नातकोत्तर दुबे कॉलेज, बिलासपुर म. प्र.

सूत्र साहित्य का परिगणन वैदिक, धार्मिक साहित्य के अनन्तर सर्वप्रथम किया जाता है। वैदिक, धार्मिक साहित्य के इस महत्त्वपूर्ण विकास का पूर्वरूप ब्राह्मण, आरण्यक और उपनिषद् आदि ग्रन्थों के सरल एवं लघु वाक्यों में परिलक्षित होता है। वैदिक यज्ञों के विशाल और जटिल विधि-विधानों को संक्षिप्त और सरल बनाने के लिए सूत्र-शैली का आविर्भाव हुआ। एक समय ऐसा आया जब वैदिक वाङ्मय अत्यधिक विपुल और दुर्बोध्य हो गया। इसी विपुलता तथा दुर्बोधता को दूर करने के लिए सांकेतिक और संक्षिप्त शब्दावली से ओत-प्रोत सूत्र-शैली का विकास हुआ।

कम से कम शब्दों में अधिक से अधिक अर्थ रखने की परिपाटी अग्रसरित हुई, जो आगे चलकर सूत्र-शैली कहलायी। यह एक नितान्त नूतन शैली थी और इसकी भाषा सांकेतिक थी। सांकेतिक और संक्षिप्त-तम शब्दावली कण्ठस्थ करने में भी सरल थी। अतः इसका विकास तीव्रगति से होता रहा और विषयों को सुगम तथा सरल बनाया गया। यद्यपि आगे चलकर यह शैली भी अत्यधिक दुरूह हो गई, क्योंकि उन संक्षिप्त शब्दों को समझने के लिए, टीका-टिप्पणियों की आवश्यकता हुई। यही कारण है कि कुछ समय पश्चात् सूत्र-शैली में ग्रन्थों की रचना स्थगित कर दी गई।

न्यूनतम शब्दों में विपुलतम अर्थ की अभिव्यक्ति 'सूत्र' शब्द का सांकेतिक अर्थ है। यथा—

**लघूनि सूचितार्थानि स्वल्पाक्षरपदानि च।**
**सर्वतः सारभूतानि सूत्राण्याहुर्मनीषिणः॥**

अथवा

**स्वल्पाक्षरमसंदिग्धं सारवद्विश्वतो मुखम्।**
**अस्तोभमनवद्यं च सूत्रं सूत्रविदो विदुः॥**

संस्कृत साहित्य में विभिन्न विषयों से सम्बन्धित अनेक सूत्र ग्रन्थ समुपलब्ध होते हैं। इनमें धार्मिक, दार्शनिक और व्याकरण विषयक सूत्र ग्रन्थों की प्रचुरता है। उत्तर वैदिक-युग में सूत्र-साहित्य विभिन्न विषयक ग्रन्थों के प्रेरणा-स्रोत रहे हैं। मध्यकाल में सूत्र-शैली की परम्परित धारा विच्छिन्न अथवा लुप्तप्रायः सी रही है। बीसवीं शताब्दी में कतिपय सूत्र-ग्रन्थों का प्रणयन किया गया, जो भाव और भाषा तथा सिद्धान्त-प्रतिपादन में अद्वितीय तथा अप्रतिम हैं। यहां पर उन्हीं कतिपय प्रमुख सूत्र ग्रन्थों का संक्षिप्त अवलोकन किया जा रहा है।

## परमार्थ-दर्शन

कपिल, कणाद, शंकर आदि की प्रतिभा से सम्पन्न महामहोपाध्याय रामावतार शर्मा (१८७७-१९२९ ई.) द्वारा प्रणीत 'परमार्थ-दर्शन' नामक विशाल ग्रन्थ परम्परित सूत्र-शैली की एक नितान्त अभिनव कृति है। इसमें भारतीय आस्तिक दर्शन के छः परम्परागत सम्प्रदायों के अतिरिक्त एक नये सातवें दर्शन-परमार्थदर्शन का निरूपण सरल और सरसतम शैली में प्रस्तुत किया गया है।

सूत्रबद्ध सभाष्य 'परमार्थ-दर्शन' का कुछ अंश 'संस्कृतसंजीवनम्' (पटना) नामक संस्कृत पत्र में प्रकाशित किया गया है।[१] दर्शन के क्षेत्र में यह

---

१. संस्कृत संजीवनम् (पटना) सन् १९४४।

अद्वितीय और नये दर्शन का जनक ग्रंथ है। स्वयं रामावतार शर्मा जी ने इस ग्रन्थ पर वार्तिक और भाष्य लिखा है। शर्मा जी की विचारणा स्वतन्त्र और तार्किक है। 'परमार्थदर्शन' ग्रन्थ के सूत्रों की भाषा अत्यन्त सरल और संक्षिप्त है, तो भाष्य की भाषा तार्किक और रसमयी है। यथा——

१. अथ परमार्थानुशासनम्। १.१।
२. अव्याहतः पुत्रवतीपुत्रसमः।
　परमार्थस्तदन्यो बन्ध्यापुत्रसमः। १.२
३. व्याहतिर्बाधः। १.४
४. विलोपे बाध इति भिक्षवः। १५
५ मरुमरीचिकायां रूपमात्रोपलम्भे
　स्मृतरसादेराशा प्रमादः।१.११
६. स दिग्भ्रम इवावधानमात्रसाध्यः।१.१२
७ असंनिकृष्टां शेरनुमानम्। १.१३। इत्यादि।

'यदव्याहतं पुत्रवतीपुत्रसदृशं तदेव परमार्थ-पदवीमारोढुमर्हति। तस्मादि्भन्नं व्याहतं तु बन्ध्या-पुत्रसमं न परमार्थं इत्याख्यातुमर्हति। निषेधे तात्पर्यं सूत्रकृतौ न विधौ। यथा पुत्रहीनाया बन्ध्यात्वाद्यस्यां बन्ध्यात्वं निश्चितं न सा सुपुत्रा संभवति। या च सपुत्रा न सा बन्ध्येति वक्तुं सर्वदा शक्यते। तथा किंचिद् व्याहतं सोऽपरमार्थः। परीक्षां विना तादृशे वस्तुन्यश्रद्धा। यस्तु सम्बन्धः पुत्रवतीपुत्रसदृशः स सामान्यतः श्रद्धेयो व्याघाता-भावात्। न हि पुत्रवत्याः पुत्रोस्तीति कस्यापि संदेहविषयः। तद्विशेषास्तु परीक्षणीयाः. . . .। ननु किं भवानाह पुत्रवतीपुत्रसमः परमार्थ इति। ओमिति ब्रूमः। कश्चात्र भवता विप्रतिपत्तिविषयः। यदि पुत्रवतीपुत्रसमः परमार्थस्तर्हि सिंहलाद् दक्षिणस्यां सागरे वाराणसीत्ययमपि परमार्थो भवितु-मर्हति। नेति ब्रूमः। निषेदे तात्पर्यं सूत्रकृतो न विधावित्युक्तत्वात्। . . . . . . .

विचारों के प्रतिपादन में, अर्थगाम्भीर्य में, भाषा के प्रवाह में, शब्दों की संक्षिप्तता और मधुरता में, तार्किक-शैली में, महामहोपाध्याय रामावतार शर्मा को पर्याप्त मात्रा में सफलता समुपलब्ध हुई है। 'परमार्थ-दर्शन पुस्तिका' उनकी चिरस्थायिनी कीर्ति-पताका है।

## तत्त्व-दर्शन

अमरावती निवासी ज्वालाप्रसाद की अर्वाचीन कृति 'तत्त्वदर्शन' है। इसमें नये दर्शन और विचारों का गुम्फन है। महामहोपाध्याय रामावतार शर्मा की तरह ज्वालाप्रसाद ने भी अपने 'तत्त्व-दर्शन' सूत्रों की विस्तृत व्याख्या प्रस्तुत की है। वैज्ञानिक आविष्कारों से प्रभावित होने के कारण सूत्रकार ने भारतीय दर्शनों को अर्वाचीन वैज्ञानिक विचारों से सम्बन्धित करने का विचार प्रस्तुत किया है। डॉ वे. राघवन् के अनुसार ज्वालाप्रसाद की इस कृति को विशेष सफल नहीं कहा जा सकता है। उनके मतानुसार——

'There have appeared also other philosophical writings in Sanskrit from authors adopting their own point of view, as also general Sanskrit essays and tracts on religious and Philosophical themes. Of University Professors of Philosophy, Jwala Prasad of Amaravati has a new system of thought in his 'Tattva Darsana', composed in Sutra style one supplemented by a gloss, here an attempt is made, not quite successful, to adjust Indian Philosophy to modern scientific ideas.[1]

---

1. Modern Sanskrit literature. P. 205 ( Re-print from. Contemporary Indian literature, Sahitya Akadami, New Delhi–1957 ) and also see.
　Adyar library Bulletin Vol XX. Parts 1—2 P. 40.

## गान्धीसूत्राणि

श्री डी. यस्. शर्मा का 'गान्धी-सूत्र' बीसवीं शताब्दी की एक अभिनव और महत्त्वपूर्ण कृति है। इसके प्रणयन में शर्मा जी ने राजगोपाल आयंगर, कुप्पू स्वामी शास्त्रो आदि प्रभृति-प्रसिद्ध मनीषियों से सहयोग प्राप्त किया है। 'गान्धी-सूत्र' तीन अध्यायों में विभक्त है। इसमें कुल १०८ सूत्र हैं। इन सूत्रों के अन्तर्गत गान्धी जी के समस्त प्रमुख सिद्धान्तों को प्रतिपादित किया गया है और इसमें शर्मा जी को यथेप्सित सफलता मिली है। इसकी भाषा सरल और सुगम है। प्रायः सभी सूत्रों में सरल शब्दों का प्रयोग किया गया है। सरल शब्दों के अतिरिक्त इस कृति की प्रमुख विशेषता शब्दों की स्वल्पता है। यथार्थतः इस कृति में सूत्र की परिभाषा घटित होती है। सूत्रों के अतिरिक्त शर्मा जी ने अंग्रेजी व्याख्या भी प्रस्तुत की है, जो अर्थाभिव्यक्ति में सहायक है।

'गान्धी-सूत्र' के तीन अध्यायों में गान्धी जी के जीवनादर्शों का आकलन किया गया है। यथा—

१. **सर्वदा सर्वभावेन सत्यमेव भजनीयम्** ।१.६।
२. **प्रेमैव परं रूपमहिंसाया** । १.२१ ।
३. **उद्वाहोऽपि प्रजायै न तु कामोपभोगाय** ।१.३८
४. **ग्रामाभ्युदयादेव देशाभ्युदयः** । १.४६ ।
५. **अजातशत्रुस्सत्याग्रही . . . . . इत्यादि** ।

डॉ. राघवन के अनुसार 'गान्धी-दर्शन' का पर्यालोचन करने के लिए यह ग्रन्थ उपयोगी है। यथा—

'Among ex positions of Gandhian Philosophy, D S. Sharma's 'Gandhi Sutra' should be mentioned for the striking time-honoured form of Sutras employed by the author, the aphorisms here are glossed by citations in English of passages on Gandhiji's own writings and speeches'.1

## इंद्रियसूत्राणि

वाराणसी से प्रकाशित प्रख्यात संस्कृत मासिक पत्रिका "वल्लरी"२ ( सन् १९३५ ) के सम्पादक श्री तारादत्त पन्त ने 'इन्द्रिय-सूत्र' की रचना की। इसमें कर्मेन्द्रियों, ज्ञानेन्द्रियों तथा मन के प्रयोजनों पर विवेचनात्मक विचार प्रस्तुत किया गया है। इसके कतिपय सूत्रों का प्रकाशन 'वल्लरी' पत्रिका में हुआ है। इसका प्रथम सूत्र निम्नांकित है——

**अथात इन्द्रियार्थमीमांसा** ।

## ब्रह्मचर्यसूत्राणि

बड़ौदा नगर निवासी नर्मदा शङ्कर शास्त्री के 'ब्रह्मचर्यसूत्राणि' में ब्रह्मचर्याश्रम का परिचय दिया गया है। इसमें वेद के निम्नांकित सूत्र की प्रतिष्ठापना की गई है——

**'ब्रह्मचर्येण देवा मृत्युमुपाघ्नत .'**

अथर्ववेद ११.५.१९

ब्रह्मचर्य सूत्रों में ब्रह्मचारी के आहार, विचार, विहार, आदर्श, अध्ययन कर्त्तव्य आदि का निरूपण किया गया है। यह ग्रन्थ सर्व प्रथम संस्कृत मासिक पत्र 'ब्राह्मण महासम्मेलन'३( वाराणसी, सन् १९२८ ) में प्रकाशित हुआ। इसके सूत्रों में सरल और संक्षिप्त शब्दावली का प्रयोग हुआ है। प्रत्येक सूत्र अर्थ-गाम्भीर्य से भरे हैं और ब्रह्मचारी के कर्त्तव्यों की झांकी प्रस्तुत करते हैं। यथा——

---

1. Modern Sanskrit literature **P. 232.**
२ वल्लरी ( वाराणसी ) १.१ ।
३. ब्राह्मण महासम्मेलन । ४.५ ।

११. विधिपूर्वकमुपनयनम् । १
१२. शिवः संकल्पः । २
१३. गुरोः शुश्रूषा । ३
१४. प्राणायामः । ६
१५. भैक्षं चरेत् । ८
१६. दृढ़प्रतिज्ञत्वम् । २८
१७. आत्मश्रद्धा । ३९
१८. मा हिंस्यात्सर्वभूतानि । ४०
१९. नातिवेलं स्वापोऽवबोधश्च . . . . इत्यादि ।

## शान्तिदर्शनम्

महामहोपाध्याय रामावतार शर्मा के समान नये दर्शन के प्रवर्तक श्री द्विजेन्द्रलाल शर्मा ने 'शान्तिदर्शन' का प्रवर्तन किया । इसमें असार संसार की नित्यता का प्रतिपादन करते हुये सूत्रकार ने यह बतलाया है कि 'शान्ति' के ही द्वारा परमशान्ति-परमानन्द की प्राप्ति सम्भव है तथा उसके अर्जन के लिए मानसिक शान्ति सर्वाधिक अपेक्षित है । जीवन की नश्वरता का दिग्दर्शन और शान्ति से आनन्द की प्राप्ति का इसमें सुन्दर सामंजस्य स्थापित किया गया है ।

महाराज संस्कृत महाविद्यालय, जयपुर में प्राध्यापक पद पर प्रतिष्ठित शर्मा जी की यह कृति संस्कृत मासिक पत्रिका 'भारती' (जयपुर सन् १९५०) के कतिपय अङ्कों में प्रकाशित हुई है।[१] 'शान्ति-दर्शन' के सूत्रों का भाष्य भी द्विजेन्द्रलाल शर्मा द्वारा प्रस्तुत किया गया है, लेकिन यह भाष्य गद्य में न होकर पद्यों में है । 'शान्ति-दर्शन' के इस भाष्य का नाम 'प्रेमभाष्य' है । सैद्धान्तिक तत्त्वों का प्रतिपादन कुशलता के साथ किया गया है । यथा--

१. अथातः शान्तिजिज्ञासा ।
२. क्लिष्टसंसार-रक्षिका ।
३. लोकस्थिते-दृढाधारः ।
४. साऽशेषशुभर्हषिता ।
५. महत्ता भावनोद्भूता ।

इसी प्रकार भाष्य की भाषा में मधुरता और लयात्मकता है यथा ५म् सूत्र का भाष्य—

'स्वार्थस्य पङ्के परिपीड्यमाने
सर्वस्य लोकस्य तथाऽर्थरूपः ।
जातो नवीनाङ्कुर एकबोधः
क्षीणोऽप्यमन्याकर एव शान्तैः ।।१

## आयुर्वेद-सूत्राणि

सी. रं. जोशी ( वटनगर ) ने आयुर्वेद सम्बन्धित सूत्रों की रचना की । इन सूत्रों का प्रकाशन 'संस्कृत पाक्षिक पत्रिका भारतवाणी'[१] ( पूना सन् १९५८) में हुआ है । 'अथातोऽऽयुर्वेद-जिज्ञासा' से प्रारम्भ कर जोशी जी ने समस्त आयुर्वेद के मूलभूत सिद्धान्तों को सूत्र में रखने का प्रयास किया है ।

## पूर्णयोग-सूत्राणि

महर्षि अरविन्द की योग-साधना प्रख्यात है । पांडिचेरी अरविन्द का योग-साधना स्थल है । इसी आश्रम में निवास करने वाली अम्बालाल पुराणी ने परम्परित सूत्र शैली में अरविन्द-योग को अपने 'पूर्णयोगसूत्राणि' में सुन्दर ढंग से प्रस्तुत किया है ।

बीसवीं शताब्दी में दर्शन, आश्रम और आयुर्वेद आदि से सम्बन्धित सूत्रों के अतिरिक्त अन्य कतिपय हास्यप्रधान और व्याकरण विषयक सूत्र ग्रन्थों का निर्माण हुआ । पाली और प्राकृत-भाषा के व्याकरण को महामहोपाध्याय मथुरानाथ दीक्षित

१. भारती । ५. १–३ ।।

१. भारती । ५.१

ने 'पालीप्राकृतव्याकरणम्' नामक पुस्तक में प्रस्तुत किया है यह पाली और प्राकृत भाषा के व्याकरण अध्ययनार्थ उपयोगी ग्रथ है । आधुनिक-युग में मंहगाई को ध्यान में रखकर 'जामातृगवेषणा' विशेष कष्टकारक सिद्ध हो रहा है । संस्कृत की कतिपय पत्र-पत्रिकाओं में इस प्रकार के स्फुट-सूत्र उपलब्ध होते हैं ।

बीसवीं शती में विरचित सूत्र-ग्रन्थों की कतिपय अपनी विशेषताएं हैं । इस युग में विपुल विषयों को संक्षिप्त बनाने का प्रयास किया जा रहा है, जो सूत्रों से ही सम्भाव्य है, डा. रामजी उपाध्याय के मतानुसार 'आधुनिक युग में पुस्तकों की अगण्यता और अनर्गल वर्ण्य विस्तार देखकर अनेक मनीषियों का विचार हो चला है कि सूत्र-शैली पुनः ग्राह्य है ।'[1]

१. संस्कृत साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास पृ. २६२ ।

# बाजरे की कांटेदार किस्म

## चिड़ियां नुकसान नहीं करतीं

पंजाब में बाजरे की एक नई किस्म निकाली गयी है, जिसको बाल पर कांटे होते हैं । कांटों के कारण चिड़िया इसकी फसल को नुकसान नहीं पहुंचातीं । इस किस्म का नाम एस. ५३० है ।

एस. ५३० बाजरे की उचित सिंचाई और सुधरे तरीकों से खेती करने पर फी हैक्टर २,३०० से २,८०० किलो ( फी एकड़ २५ से ३० मन ) तक पैदावार मिल सकती है ।

बाजरे की इस नयी किस्म की बोआई जुलाई के दूसरे सप्ताह में करनी चाहिये । इसकी फसल तीन महीने में तैयार हो जाती है ।

एस ५३० बाजरे की किस्म सिंचाई वाले और ६० से ७५ सेंटीमीटर ( २५ से ३० इंच ) तक वर्षा वाले इलाकों के लिए उपयुक्त है ।

# बाजरे को उर्वरक

## दो बार देने चाहियें

बाजरे में उर्वरक एक बार में देने की बजाय दो बार में देने चाहियें । आधा उर्वरक बोआई करते हुए और बाकी आधा बाल निकलने के समय डालना चाहिये । इससे बाजरे की पैदावार अधिक होती है ।

यह खोज कानपुर के 'पिरकम' फार्म पर की गयी है ।

# वेदों में शिक्षाशास्त्र के कतिपय सूत्र

श्री रामनाथ वेदालंकार, एम. ए. गुरुकुल कांगड़ी

वैदिक विचारधारा के अनुसार बालक शैशव पार कर मातृमान् पितृमान् बन आचार्यवान् होने के लिए गुरुकुल में प्रविष्ट होता है तथा आचार्य रूपी अग्नि में अपने आप को समिधा बना कर ज्ञान-ज्योति से प्रदीप्त हो उठता है। प्रथम आश्रम शिक्षा का आश्रम है। वेदों का अध्ययन करते हुए हमें शिक्षा-शास्त्र के कई उपयोगी सूत्र प्राप्त होते हैं।

## शिक्षक के गुण

अथर्ववेद के ब्रह्मचर्य सूक्त में आचार्य को मृत्यु, वरुण, सोम, ओषधि और पयः कहा गया है।१ इस से शिक्षक के गुणों पर अच्छा प्रकाश पड़ता है। प्रथम शिक्षक को मृत्यु होना चाहिये। उस के अन्दर मार सकने का सामर्थ्य होना चाहिये। विद्यार्थी यदि कोई कुसंस्कार लेकर आया है तो उन्हें मारे बिना वह उस का निर्माण नहीं कर सकता। जो आदर्श माता-पिता की सन्तान होते हैं तथा सब प्रकार के कुप्रभावों से दूर होते हैं ऐसे उत्तम विद्यार्थी शिक्षक को सदा नहीं मिल पाते। जिन कुसंस्कारों को साथ लेकर विद्यार्थी आते हैं वे कई प्रकार के हो सकते हैं। कइयों का शब्दोच्चारण दूषित होता है, कई मिथ्या ज्ञान लेकर आते हैं। वायु क्यों चलती है? आंधी क्यों आती है? सूर्य-चन्द्र का ग्रहण क्यों होता है? भूकम्प क्यों आता है आदि बातों का उत्तर आप नवप्रविष्ट बालकों से पूछिये तो कई मनोरंजक अज्ञान की बातें सुनने को मिलेंगी। उदाहरणार्थ एक बालक से पूछा गया कि वायु क्यों चलती है? उसने बताया एक बहुत बड़ा दैत्य है जिसका सिर आकाश को छूता है, उस के मुख की फूंक ही यह हवा है। जिस दिशा में जाकर वह फूंक मारता है उसी दिशा से हवा आती है। फिर कई नैतिक दृष्टि के कुसंस्कार भी बालकों में होते हैं, जैसे असत्य भाषण, चोरी, गाली देना आदि। सफल शिक्षक वह है जो मृत्यु बन कर विद्यार्थी के सब कुसंस्कारों को मार सके। मारना भी एक कला है जिसमें प्रत्येक व्यक्ति निपुण नहीं हो सकता। शिक्षक को अवश्य ही इस कला में निपुण होना चाहिए। इसके लिए उसे एक अच्छा बालमनोविज्ञानवेत्ता होना आवश्यक है।

शिक्षक का दूसरा गुण है वरुणत्व। वरुण वेद के प्रथित देवों में से एक है। उस के पास सैकड़ों-सहस्रों पाश हैं, उस के अनेकों गुप्तचर हैं जो सहस्राक्ष हो कर सर्वत्र घूमते हैं। उन की दृष्टि से कुछ भी नहीं छिपता। ज्यों ही कोई व्यक्ति पाप करता है वे देख लेते हैं और वरुण अपने पाश से उसे बांध लेते हैं। शिक्षक में भी यह गुण होना आवश्यक है। शिक्षक की दृष्टि बहुत पैनी होनी चाहिये। उसे छात्रों की प्रत्येक गतिविधि का परिचय रहना चाहिये। छात्र कौन सी अच्छी या बुरी आदतों में पड़ रहा है, जिन में उसे उत्साहित या अनुत्साहित करने की आवश्यकता है यह उसे ज्ञात होना चाहिये। अपने प्रत्येक छात्र पर ऐसी सूक्ष्म दृष्टि रखने वाला तथा आवश्यकतानुसार अंकुश रख कर छात्र को बुराई से

---

१ आचार्यो मृत्युर्वरुणः सोम ओषधयः पयः।
जीमूता आसन् सत्वानस्तैरिदं स्वराभृतम्॥
अथर्व. ११।५।१४

बचाने वाला शिक्षक ही वरुण है।

फिर शिक्षक को सोम होना चाहिए। सोम का अर्थ है चांद। शिक्षक चांद के समान सौम्य, आकर्षक एवं प्रिय हो। जैसे चन्द्र से सब आह्लादित होते हैं वैसे ही छात्र शिक्षक के सान्निध्य में आह्लाद अनुभव करें। उसके व्यक्तित्व में आकर्षण होना चाहिए। वेद में सोम का दूसरा अर्थ सोमलता भी होता है। सोमलता का रस अपूर्व वीरता, बुद्धि, मनीषा को प्रदान करता है. वैसे ही शिक्षक को छात्र में इन गुणों को भरने वाला होना चाहिये।

शिक्षक की अगली विशेषताएं हैं उसका 'ओषधि' तथा 'पयः' होना। ओषधी रोगों को दूर करती है, वैसे ही शिक्षक छात्र के शारीरिक एवं मानसिक रोगों को हरण करने वाला हो। शिक्षक का कार्य केवल पुस्तक का पाठ पढ़ा देना नहीं है। छात्र के शारीरिक एवं नैतिक निर्माण का उत्तरदायित्व भी उस पर है। कई वार छात्र भयकर दुर्व्यसनों का शिकार हो जाता है, ओषधि बन कर छात्र का उनसे उद्धार करने का गुरुतर कार्य भी शिक्षक का है। शिक्षक 'पयः' या दूध भी है। दूध पुष्टिकारक होता है, वैसे ही शिक्षक को छात्र की सर्वतोमुखी पुष्टि करने वाला होना चाहिए। छात्र यह अनुभव करे कि शिक्षक के समीप रह कर प्रतिदिन मैं नवीन पुष्टि प्राप्त कर रहा हूं, मेरा ज्ञान, मनोबल, चरित्र बल आदि उत्तरोत्तर अधिकाधिक पुष्ट हो रहा है।

मन्त्रोक्त इन गुणों के अतिरिक्त शिक्षक के कतिपय अन्य गुण भी विविध वैदिक प्रसंगों से सूचित होते हैं। वेद में शिक्षक को वाचस्पति नाम से स्मरण किया गया है। इस से प्रकट होता है कि जिस वाङ्मय या विषय का वह अध्यापन करता है उस पर उस का प्रभुत्व होना चाहिये। साथ ही वाक्कला में भी उसे निष्णात होना चाहिये, जिससे उस विषय को समझा सके। कुछ शिक्षकों में ज्ञानगाम्भीर्य तो होता है पर वाक्कला नहीं होती, कुछ में वाक्कला होती है पर ज्ञान-गाम्भीर्य नहीं होता। उत्तम शिक्षक वह है जिसमें ये दोनों विशेषतायें हों यह वाचस्पति शब्द से सूचित होता है। शिक्षक के लिए प्रयुक्त होने वाले वैदिक ब्रह्मणस्पति तथा बृहस्पति शब्द भी यही बताते हैं। वेद में शिक्षक को 'वसोष्पति' भी कहा है। वसु का अर्थ विद्याधन लें तो यह शब्द शिक्षक की अगाध विद्वत्ता की ओर इंगित करता है, पर केवल विद्याधन ही नहीं, सामान्य धन अर्थ भी लेना यहां उचित है। शिक्षक की आर्थिक स्थिति बहुत अच्छी होनी चाहिए, उसे अच्छा वेतन मिलना चाहिये जिससे वह निश्चिन्त होकर सर्वात्मना अपने छात्रों के निर्माण में समय दे सके।

## शिक्षक-शिष्य का सम्बन्ध

शिष्य जब शिक्षणालय या गुरुकुल में प्रविष्ट होने के लिए शिक्षक के पास पहुंचता है तब वह उस का उपनयन संस्कार करता है। वेद का कथन है कि "शिक्षक उपनयन संस्कार कर के शिष्य को अपने गर्भ में धारण कर लेता है। उसे तीन रात्रि अपने उदर में रखता है। फिर जब शिष्य जन्म लेता है तब उस के दर्शन के लिए देव एकत्र होते हैं।"२ यह वर्णन शिक्षक-शिष्य के पारस्परिक

२ आचार्य उपनयमानो ब्रह्मचारिणं कृणुते गर्भमन्तः। तं रात्रीस्तिस्र उदरे बिभर्ति तं जातं द्रष्टुमभिसंयन्ति देवाः॥ अथर्व. ११।५।३

सम्बन्ध पर अच्छा प्रकाश डालता है। शिष्य का शिक्षक के अधीन रहना वैसा ही है जैसे शिशु का माता के गर्भ में रहना। गर्भस्थ शिशु का जैसा निकट सम्बन्ध माता के साथ होता है वैसा ही शिष्य का शिक्षक के साथ होना चाहिए। यज्ञोपवीत देने को उपनयन संस्कार इसी लिए कहा जाता है क्योंकि इसके द्वारा शिक्षक-शिष्य को अपने समीप लाता है। शिष्य तीन रात्रि शिक्षक के गर्भ में वास करता है। यहां तीन दिन न कह कर तीन रात्रि कहना साभिप्राय है। रात्रि अज्ञान का उपलक्षण है। शिष्य त्रिविध अज्ञान से घिरा होता है। प्राथमिक शिक्षा प्राप्त कर चुकने पर प्रथम रात्रि पार हो जाती है, माध्यमिक शिक्षा पूर्ण होने पर द्वितीय रात्रि एवं उच्च शिक्षा समाप्त होने पर तृतीय रात्रि। यह आजकल की दृष्टि से स्थूल वर्गीकरण है, अन्यथा ज्ञानकाण्ड, कर्मकाण्ड तथा उपासनाकाण्ड विषयक अज्ञान को एक-एक रात्रि माना जाता है। तीन रात्रि गर्भ में रह कर फिर शिष्य जन्म लेता है, स्नातक बनता है। ब्राह्मण, क्षत्रिय वैश्य को द्विज इसी लिए कहते हैं कि एक वार वे माता के गर्भ से तथा दूसरी वार आचार्य के गर्भ से जन्म लेते हैं, जब वह स्नातक बनता है तब देवजन उसके दर्शनार्थ एकत्र होते हैं। इस आलंकारिक वर्णन से वेद निर्दिष्ट करता है कि शिक्षक का शिष्य के प्रति माता का सा सम्बन्ध हो तथा माता गर्भस्थ शिशु के लिए जो बलिदान करती है शिक्षक भी शिष्य के लिए वह बलिदान करने के लिए उद्यत रहे।

अथर्ववेद के प्रथम सूक्त में शिष्यों की ओर से शिक्षक को कहलाया गया है कि "आप देव मन के साथ पुनः पुनः हमारे बीच में आइये।"३ इस से सूचित होता है कि वैदिक शिक्षक-शिष्य में ऐसा मधुर प्रेमपूर्ण सम्बन्ध है कि शिष्य शिक्षक को पुनः पुनः अपने मध्य आने के लिए निमन्त्रित करते हैं। दूसरी बात यह है कि शिक्षक को शिष्यों से व्यवहार करते समय सदा 'देव मन' से युक्त होना चाहिये। कभी शिक्षक दुर्बलतावश अपने मन को शिष्यों के प्रति 'अदेव' न होने दे। इसी सूक्त में आगे कहा है—"हम शिक्षक को निमन्त्रित करते हैं, शिक्षक हमें निमन्त्रित करे।"४ पारस्परिक स्नेह, विनय, आदर, शिष्टाचार माधुर्य का कैसा सुन्दर निदर्शन है।

## शिक्षण-पद्धति

शिक्षक की शिक्षण-पद्धति कैसी हो इस पर भी प्रस्तुत सूक्त सुन्दर प्रकाश डालता है। शिक्षण-पद्धति नीरस न हो कर सरस होनी चाहिए, छात्र को उकता देने वाली न हो कर आकर्षक होनी चाहिए। "हे गुरुवर! आप ऐसे खेल खेल में पढ़ाइये कि जो कुछ मैं सुनूं वह मुझ में ही रहे।"५ "जो कुछ हम गुरुमुख से सुनें उससे संगत रहें, वह हमें विस्मृत न हो।"६ शिक्षक को चाहिए कि जैसे प्रत्यञ्चा से दोनों धनुष्कोटियों को तान दिया जाता है वैसे ही अपनी वाणी से शिष्य की बुद्धि में पाठ्य विषय को ऐसा तान दे, स्पष्ट कर दे, कि वह कभी विस्मृत न हो।७ शिक्षक इस गंभीर, विशाल द्यावापृथिवी को, इनके अन्दर विद्यमान वस्तुओं को छात्र के सम्मुख ऐसा गढ़-छील कर रख दे कि वे उस के सामने हस्तामलकवत् स्पष्ट

---

३. पुनरेहि वाचस्पते देवेन मनसा सह।

४. उपहूतो वाचस्पतिरुपास्मान् वाचस्पतिर्ह्वयताम।

५. वसोष्पते निरमय मय्येवास्तु मयि श्रुतम्।

६. सं श्रुतेन गमेमहि मा श्रुतेन विराधिषि।

७. इहैवाभि वि तनूभे आर्त्नी इव ज्यया।
वाचस्पतिर्नियच्छतु मय्येवास्तु मयि श्रुतम्॥
अथर्व. १।१।३

हो जायें, तभी तो छात्र उन्हें हृदयंगम कर सकेंगा।८ 'जो कुछ हम सुनें वह विस्मृत न हो' यह कह कर वेद इस ओर ध्यान आकृष्ट करता प्रतीत होता है कि अध्यापक इस शैली से पढ़ाये कि छात्रों को कक्षा में ही पाठ स्मरण हो जाये। छोटे बालकों के लिए यह शैली विशेष रूप से उपादेय है।

ऋग्वेद का ज्ञानसूक्त शिक्षण के एक अन्य महत्त्वपूर्ण तत्त्व की ओर निर्देश करता है। "एक सी आंखों वाले तथा एक से कानों वाले भी सहाध्यायी मनोवेग में असमान होते हैं। कुछ मुखपर्यन्त पानी वाले सरोवर के तुल्य होते हैं तो कुछ कक्षपर्यन्त पानी वाले सरोवर के तुल्य, और अन्य कुछ यथेच्छ स्नान करने योग्य लबालब सरोवरों के तुल्य होते हैं।९ इस में इस तथ्य की ओर प्रकाश डाला गया है कि साथ पढ़ने वाले छात्रों की ग्रहणशक्ति एक समान नहीं होती। अतः शिक्षक को पढ़ाते समय सभी छात्रों का ध्यान रखना चाहिए। इस प्रकार पढ़ाना चाहिए कि सभी स्तर के छात्र विषय को ग्रहण कर सकें। यदि वह तीव्र बुद्धि वाले छात्र के स्तर से पढ़ायेगा तो शेष छात्र वंचित रह जायेंगे। एक और बात जो इस से ध्वनित होती है वह यह है कि क्योंकि छात्रों का मनोजव या मनोरुचि भिन्न-भिन्न होती है, अतः पाठ्य विषयों के चुनाव में उन की रुचि का भी ध्यान रखा जाना चाहिये। प्रत्येक छात्र प्रत्येक विषय में निष्णात नहीं बन सकता। अतः सभी छात्रों को एक से विषय पढ़ाना उन पर अत्याचार है। पाठ्यक्रम में वैकल्पिक विषयों के निर्वाचन की सुविधा रहनी चाहिये।

सैद्धान्तिक ज्ञान के साथ क्रियात्मक ज्ञान की शिक्षा भी दी जानी चाहिये, क्योंकि "जिस ने पुष्प-फल-रहित या क्रियात्मक-ज्ञान-रहित विद्या को सुना है वह मानो दूध न देने वाली गाय को साथ लिए फिरता है।"१० शिक्षण में विषय के अनुरूप विचारात्मक, वर्णनात्मक, संवादात्मक, कथात्मक आदि शैलियों का प्रयोग किया जाना चाहिए।११ ऋग्वेद के मण्डूक सूक्त में उपमा द्वारा उस शैली की ओर संकेत किया गया है जिसमें पहले शिक्षक कोई वाक्य बोलता है और उसके पीछे शिष्य उसे दोहराते हैं—'मेंढक के पीछे दूसरा मेंढक ऐसे ही बोल रहा है जैसे शिक्षक के पीछे शिष्य।'१२ अधिकतर बालकों के शिक्षण में इस शैली के प्रयोग की आवश्यकता होती है।

## शिक्षा में तप का स्थान

प्रधान शिक्षक या आचार्य आश्रम में प्रविष्ट करते समय शिष्य की कटि में मेखला बांधता है। वह कहता है मेखला-बन्धन करता हुआ मैं इसे ब्रह्मचर्य, तप और श्रम से बांधता हूं।१३ शिक्षा-

---

८. आचार्यस्ततक्ष नभसी उभे इमे उर्वी गम्भीरे पृथिवीं दिवं च। अथर्व. ११।५।८

९. अक्षण्वन्तः कर्णवन्तः सखायो मनोजवेष्वसमा बभूवुः। आदघ्नास उपकक्षास उ त्वे ह्रदा इव स्नात्वा उ त्वे ददृश्रे॥ ऋग्१०।७१।७

१०. अधेन्वा चरति माययैष वाचं शुश्रुवाँ अफलामपुष्पाम्। वही. ५।

११. वेदों में इन सब शैलियों का प्रयोग मिलता है। यथा, नासदीय सूक्त में विचारात्मक शैली, प्राकृतिक वर्णनों में वर्णनात्मक शैली, उर्वशी-पुरुरवा संवाद आदि में संवादात्मक शैली, इंद्र-वृत्र-युद्ध आदि में कथात्मक शैली।

१२. शाक्तस्येव वदति शिक्षमाणः। ऋग्. ७।१०३।५

१३. तमहं ब्रह्मणा तपसा श्रमेणानयैनं मेखलया सिनामि। अथर्व ६।१३३।३

काल में ब्रह्मचर्य, तप और श्रम का बहुत महत्त्व है। ब्रह्मचर्य का अर्थ है ज्ञान, सत्य एवं सदाचरण की साधना का व्रतग्रहण तथा उस के पालन की अनवरत निष्ठा व तत्परता। ब्रह्मचर्य का प्रचलित स्थूल अर्थ भी इसी में समाविष्ट है। तप का अर्थ है द्वन्द्वसहन, सर्दी-गर्मी, सुख-दुःख आदि को सम-भाव से प्रसन्नतापूर्वक सहन करना एवं सरल, सादा जीवन व्यतीत करना। श्रम से अभिप्राय है शारीरिक व्यायाम। वैदिक मेखला-बन्धन इन सब का प्रतीक है। शिक्षा-काल में इन के अनुष्ठान से मति, मेधा इन्द्रियशक्ति आदि का भी विकास होता है।१४ ब्रह्मचर्यसूक्त में लिखा है कि ब्रह्मचारी जब स्नातक बन कर बाहर आता है तब जनता उसे कहती है कि तुम हमें प्राण, अपान, व्यान, वाक्, मन, हृदय, ब्रह्म, मेधा, चक्षु, श्रोत्र, यश, अन्न, रेतस्, रुधिर और उदरशक्ति प्रदान करो। इन सब वस्तुओं तथा शक्तियों को उसने ब्रह्मचर्याश्रम में तपस्या एवं साधना के साथ संचित किया होता है।१५ ब्रह्मचर्य काल में वह जिन परा एवं अपरा रूपो गुह्य विद्याओं का अध्ययन करता है उन्हें तप द्वारा ही अपने अन्दर रक्षित करता है।१६ इस प्रकार वैदिक दृष्टि में तप और व्रतपालन की बड़ी महिमा है। आज भी शिक्षा-शास्त्री इस का महत्त्व समझते हें।

इसके अतिरिक्त शिक्षा-विज्ञान के अन्य भी अनेक तत्त्व वेदों में बिखरे हुये हें जिन का अन्वे-षण एवं संकलन उपयोगी हो सकता है।

१४. सा नो मेखले मतिमाधेहि मेधामथो नो धेहि तप इन्द्रियं च। वही. ४।

१५. प्राणापानौ जनयन्नाद् व्यानं वाचं मनो हृदयं ब्रह्म मेधाम्। चक्षुः श्रोत्रं यशो अस्मासु धेह्यन्नं रेतो लोहितमुदरम्॥ तानि कल्पद् ब्रह्मचारी सलिलस्य पृष्ठे तपोऽतिष्ठत् तप्य-मानः समुद्रे। अथर्व० ११।५।२५,२६।

१६ वही, मन्त्र १०, तौ रक्षति तपसा ब्रह्मचारी।

---

वेद की व्याख्या जुद-जुदा सन्दर्भों या सूक्तों को लेकर नहीं की जा सकती। यदि इस का कोई संगत और सम्बद्ध अर्थ होना है तो हमें इस को व्याख्या समग्र रूप में करनी चाहिये।

—वेदरहस्य।

यह गुणकर्मों से वर्णों की व्यवस्था कन्याओं की सोलहवें वर्ष और पुरुषों की पच्चीसवें वर्ष की परीक्षा में नियत करनी चाहिये।

—सत्यार्थप्रकाश।

# प्राचीन भारतीय वैदिककालीन शिक्षा

( श्री विमलादेवी शास्त्री, सम्पादिका 'वेद ज्योति' रायबरेली )

प्राचीन भारत का निर्माण राजनैतिक, आर्थिक अथवा सामाजिक क्षेत्र में न होकर धर्म–क्षेत्र में हुआ था। जीवन के प्रायः सभी अंगों में धर्म का प्राधान्य था। धर्म का प्राधान्य होने से जीवन में एक अलौकिक विचार धारा का समावेश हुआ। प्राचीन हिन्दुओं की राजनीति हिंसा, द्वेष तथा स्वार्थ पर अवलम्बित न होकर प्रेम, सदाचार और परमार्थ पर आधारित थी। व्यक्ति का विकास ही समाज का विकास समझा जाता था। आर्थिक क्षेत्र में भी जीवन की कोमल, पवित्र धार्मिक–भावनायें क्रियाओं का निर्देशन करती थीं; यहां तक कि सम्पूर्ण भारतीय सामाजिक–संगठन मानव की मूल-भूत उदात्त भावनाओं तथा दिव्य सिद्धान्तों पर आधारित था। जीवन का एक उद्देश्य तथा एक आदर्श था और उस आदर्श की प्राप्ति संसार की सभी भौतिक विभूतियों से उच्चतर समझी जाती थीं।

प्राचीन भारत की शिक्षा का विकास भी इसी आधार पर हुआ। भारत में शिक्षा तथा ज्ञान की खोज केवल ज्ञान प्राप्त करने के लिये ही नहीं हुई, अपितु वह 'धर्म' के मार्ग पर चल कर मोक्ष प्राप्त करने का एक क्रमिक प्रयास था। भारतीय ऋषियों ने एक अदृश्य जगत् और आध्यात्मिक सत्ता के गीत गाये और अपने सम्पूर्ण जीवन को भी उसी के अनुरूप ढाला। इस भौतिक जगत् को वे कभी गंभीरतापूर्वक न ले सके और उनकी सभी प्रवृत्तियां बाह्य विकास की ओर न होकर आन्तरिक जगत् के सृजन और विकास में लग गईं। यद्यपि मृत्यु उनके भय का कारण तो नहीं थी तथापि मृत्यु तथा संसार में आवागमन से मुक्ति पाने के लिये उन्होंने एक चिरंतन और स्थायी जीवन की कल्पना की। जगत् उन्हें मिथ्या लगा तथा जीवन का एक मात्र सत्य प्रतीत हुआ, इस जीवात्मा–का परमात्मा में विलीनीकरण। इस प्रकार शिक्षा का उद्देश्य ही 'चित्तवृत्ति निरोध' हो गया। विद्यार्थी इस जगत् के सम्पूर्ण विप्लव और विद्रोह से परे प्रकृति की रमणीक गोद में अपने गुरु के चरणों में बैठ कर आध्यात्मिक समस्याओं का श्रवण मनन और चिन्तन करता था।

## विद्यार्थी का गुरु-गृह में रहना और उसकी सेवा करना

विद्यार्थी का गुरु-गृह में रहना तथा उसकी सेवा करना अनूठी भारतीय परम्परा है। इस प्रकार निकटतम सम्पर्क में आने से विद्यार्थी के अन्दर स्वाभाविक रूप से ही गुरु के गुणों का समावेश हो जाता था। विद्यार्थी के व्यक्तित्व के पूर्ण विकास के लिये यह अनिवार्य था, क्योंकि गुरु ही आदर्शों, परम्पराओं तथा सामाजिक नीतियों का प्रतीक था। ऐसी अवस्था में विद्यार्थी का गुरु के साथ निकटतम सम्पर्क सम्पूर्ण सामाजिक परम्पराओं से विद्यार्थियों का साक्षात्कार करा देता था।

## शिक्षा का जीवनोपयोगी होना

इसके अतिरिक्त भारतीय शिक्षा प्रणाली की एक विशेषता यह थी कि शिक्षा जीवनोपयोगी थी। गुरु-गृह में रहते हुए विद्यार्थी समाज के सम्पर्क में आता था। गुरु के लिये ईंधन व पानी लाना तथा अन्य गृह कार्य करना उसका कर्तव्य समझा जाता था। इस प्रकार न केवल वह गृहस्थ होने का शिक्षण ही पाता था, अपितु श्रम

का गौरव–पाठ तथा सेवा का पदार्थ–पाठ पढ़ता था। गुरु की गायों को चराना तथा अन्य प्रकार से गुरु की सेवा करने से आध्यात्मिक लाभ भी विद्यार्थियों को होता था। विनय अथवा अनुशासन की समस्या, जिसने वर्तमान शिक्षा क्षेत्र में एक चुनौती सी दे रखी है, स्वतः ही हल हो जाती थी और साथ ही विद्यार्थी एक जीवनोपयोगी उद्यम जैसे पशु-पालन, कृषि तथा डेरी फार्म इत्यादि में शिक्षण भी पा लेता था। छान्दोग्य उपनिषद् में महासन्त सत्यकाम की कथा आती है जो विद्यार्थीजीवन में गुरु की गायों का पालन करते थे और उनके निरीक्षण में गायों की संख्या ४०० से १००० तक हो गई थी। इसी प्रकार वृहदारण्यक में भी हमें ऋषि याज्ञवल्क्य की गाथा मिलती है। उन्हें राजा जनक ने १००० गायों का दान दिया था जो कि उनके महान् ज्ञान का पारितोषिक था। इससे प्रमाणित होता है कि शिक्षा केवल सैद्धान्तिक ही नहीं थी अपितु जीवन की "वास्तविकताओं" से इसका सम्बन्ध था। ऋग्वेद में ऐसे भी उदाहरण मिलते हैं कि एक ऋषि स्वय कवि थे, उनके पिता भिषग् ( चिकित्सक ) और उनकी मां उपल–प्रक्षिणी अर्थात् आटा पीसने वाली थी। इस प्रकार उच्चतम शिक्षा में भी शारीरिक श्रम का महत्त्व था। जीवन की गूढ़तम समस्याओं को हमारे ऋषियों ने जीवन के साधारण कार्य क्षेत्रों में सुलझा दिया था। जिस पद्धति को वर्तमान काल में क्रिया से ज्ञान प्राप्त करना कहते हैं, और जिसका आधुनिक युग में अमेरिका प्रवर्तक समझा जाता है, वह भारतीय ऋषियों तथा विद्यार्थियों का एक शिक्षा-सूत्र था। जीवन की प्रयोगशाला शिक्षा परीक्षणों के लिये थी जिसमें सफलता प्राप्त करके प्राचीन शिक्षा-शास्त्रियों ने एक परम्परा का निर्माण किया।

## विद्यार्थियों का जीवन–निर्माण तथा गुरु सेवा के लिये भिक्षान्न प्राप्त करना

इसका उद्देश्य विद्यार्थी को परामुखपेक्षी बनाना नहीं था और न वह समाजहित के प्रतिकूल ही समझा जाता था। वास्तव में भिक्षा-प्रथा प्राचीन काल में एक सम्मानित कार्य समझी जाती थी। शतपथ ब्राह्मण में भिक्षा-महत्त्व को स्वीकार किया गया है। यह प्रथा विद्यार्थी में त्याग तथा मानवीय गुणों का विकास करती थी। उसके अहकार तथा उच्छृंखलता का विनाश करके उसे व्यावहारिक जगत् के सम्मुख ला खड़ा करती थी। समाज के सम्पर्क में आने से उसे वास्तविक जीवन का भी ज्ञान होता था। यह विद्यार्थी के लिये स्वावलम्बन तथा समाज के प्रति उसके कर्तव्य और कृतज्ञता का पदार्थ–पाठ था।

इस प्रकार हम देखते हैं कि प्राचीन भारतीय शिक्षा-पद्धति का विकास एक संगठित योजना के द्वारा हुआ था। उसकी जड़ें समाज के अन्तराल में थीं और उसका विकास स्वाभाविक था। उसका कुछ उद्देश्य और कुछ संदेश था। भारत के जंगलों और काननों के मध्य में स्थित प्रकृति की रमणीक शोभा से घिरे हुए केन्द्र सभ्यता और संस्कृति के अगाध स्रोत थे जहां से मानवता का विकास हुआ। राजनीति तथा आर्थिक सिद्धान्त क्षेत्र में भारत ने चाहे अधिक उन्नति न की हो, क्योंकि उसका उद्देश्य सांसारिक पदार्थ–सभ्यता की ओर इतना नहीं रहा, किन्तु शिक्षा–क्षेत्र में भारतीय देन अद्वितीय है। जब संसार की अन्य जातियां सभ्यता की बोली में केवल वड़बड़ाना ही सीख रहीं थीं, भारत ने उच्च तत्त्व–ज्ञान की मीमांसा की। उसने अपने ज्ञान से विश्व को आलोकित किया

ग्रौर मानव-सभ्यता के एक मानदण्ड की स्थापना की। भारत के प्राचीन शिक्षकों ने शिक्षा के एक विशिष्ट रूप का विकास किया, जिसके द्वारा लौकिक व पारलौकिक विभूतियों में समन्वय की स्थापना हुई, ग्रौर इस प्रकार मानवीय-जीवन पूर्णता की ग्रोर अग्रसर हुग्रा।

## ऋग्वेदकालीन शिक्षा

ऋग्वेद में मन्त्रों के प्रारम्भ का युग प्रधानतः रचना युग था, जिसके उपरान्त ग्रालोचना तथा संग्रह का युग ग्राया। प्रथम युग में ऋषियों का प्रादुर्भाव हुग्रा जो सत्यदृष्टा थे। ऐसा विश्वास किया जाता है कि ग्रपने तप ग्रौर योग बल से ये ऋषि भूत भविष्यत् ग्रौर वर्तमान को देख सकते थे। इसके उपरान्त दूसरे युग में श्रुतर्षि उत्पन्न हुए। ऋषि लोग ग्रपने मन्त्रों का दान इन श्रुतर्षियों को उपदेश द्वारा देते थे। 'तपस्' ग्राध्यात्मिक शिक्षा प्राप्त करने का प्रमुख साधन था। ऋषि ग्रौर मुनि वनों में तपस्या करके परमानन्द तथा ग्रलौकिक ज्ञान प्राप्त करते थे। ऋषियों के तप तथा योग द्वारा महत् ज्ञान के प्राप्त कर लेने तथा उनके छन्दों ग्रौर मन्त्रों के रूप में संकलित होने के उपरान्त ऐसे साधनों का विकास हुग्रा जिनके द्वारा यह ज्ञान रक्षित किया जा सके ग्रथवा ग्रागे की सन्तति को हस्तान्तरित किया जा सके। ग्रतः प्रत्येक ऋषि ग्रपने पुत्र ग्रथवा शिष्य को यह ज्ञान प्रदान करता था जिसे उसने स्वय प्राप्त किया था। इस प्रकार यह ज्ञान उस परिवार की वंशगत-निधि समझा जाता था। वैदिक कालीन परिवार-स्कूलों का इसी प्रकार सूत्रपात हुग्रा। शिक्षक ग्रपने ज्ञान को विद्यार्थियों से कंठाग्र कराता था। ग्रपनी व्यक्तिगत योग्यता के ग्रनुसार प्रत्येक विद्यार्थी ज्ञान प्राप्त करता था। सायणाचार्य ने तीन प्रकार के विद्यार्थियों का उल्लेख किया हैं-महाप्रज्ञ, मध्यमप्रज्ञ ग्रौर ग्रल्पप्रज्ञ। यह वर्गीकरण भिन्न भिन्न प्रकार के विद्यार्थियों की मानसिक शक्ति के ग्रनुसार था। ये विद्यार्थी गायन के रूप में वेद के छन्दों को रटते थे। इनके एक साथ वेद मन्त्रों के गायन से वायुमण्डल गूंज उठता था।

मन्त्र गान एक ललित कला के रूप में विकसित हो गया था। इसमें शब्दों, पदों तथा ग्रक्षरों के शुद्ध उच्चारण पर विशेष ध्यान दिया जाता था। छन्द की रचना पदों से तथा पदों की ग्रक्षरों द्वारा होती थी। वैदिक ज्ञान शिक्षक द्वारा एक निश्चित व नियमित उच्चारण के साथ शिष्य को प्रदान किया जाता था जिसे शिष्य सुनकर कंठाग्र करता था। गुरु के ग्रधरों से प्राप्त किया हुग्रा ज्ञान ही शुद्ध वैदिक समझा जाता था, ग्रर्थात् पद्धति मौखिक थी। इससे प्रतीत होता है कि वर्णमाला ग्रौर लेखनकला का ग्रभी तक विकास नहीं हुग्रा था।

कुछ लोगों का ऐसा विश्वास था कि यदि वेद-मन्त्रों का ठीक-ठाक तथा शुद्ध रूप में उच्चारण किया जाय तो उनका ग्राध्यात्मिक व दैविक प्रभाव प्रकट होता है। जो मन्त्र ग्रशुद्ध उच्चारण किया जाता है उसका प्रभाव नष्ट हो जाता है। ग्रौर ऐसा विश्वास था कि वह ग्रशुद्ध उच्चारण करने वाले का विनाश कर देगा। किन्तु एक मात्र उच्चारण ही प्रधान नहीं था। बिना समझे हुए वेदमन्त्रों की तोता रटन्त व्यर्थ समझी जाती थी। जो वेद के ग्रध्ययन के उपरान्त भी उसका ग्रर्थ नहीं समझता था वह उस गधे के समान माना जाता था जिस पर चन्दन के गट्ठे लदे हुए हैं किन्तु जो केवल बोझ ही ग्रनुभव कर रहा है ग्रौर उसकी सुगन्ध से लाभान्वित नहीं होता।

## ऋग्वेदकालीन शिक्षा की विशेषताएं

१ गुरु-गृह ही विद्यालय था। उपनयन के उपरान्त विद्यार्थी जीवन-पर्यन्त वहीं रहता था। शिक्षक पिता के रूप में उसका संरक्षक होता था और उसके खान पान की स्वयं व्यवस्था करता था।

२ गुरु-गृह में विद्यार्थी का प्रवेश केवल उसके नैतिक बल और सदाचार के आधार पर ही हो सकता था। सदाचार के दृष्टिकोण से जो विद्यार्थी निम्न-स्तर का समझा जाता था उसके लिये गुरु-आश्रम में रहना वर्जित था।

३ ब्रह्मचर्य का जीवन अनिवार्य था। यद्यपि विवाहित युवक भी विद्याध्ययन कर सकता था तथापि उसको आश्रम में रहने का निषेध था। ब्रह्मचर्य से इन्द्रिय-निग्रह, सात्त्विकता तथा ब्रह्म में स्थित रहने का अभिप्राय समझा जाता था।

४ गुरु–सेवा करना विद्यार्थी का परम कर्त्तव्य माना जाता था। आश्रम में रहते हुए विद्यार्थी हर समय गुरु-सेवा के लिये तत्पर रहता था, प्रायः उनके गृह-कार्य का भार विद्यार्थी पर ही रहता था। वह मन, वाणी और कर्म से गुरु-भक्त होता था तथा गुरु को पिता समझ कर उनकी उपासना करता था।

५ ऐसे विद्यार्थी जो गुरु-सेवा करने में असमर्थ थे अथवा किसी अन्य प्रकार से सदाचार के प्रतिकूल अपना आचरण प्रदर्शित करते थे, उनके लिये विद्याध्ययन निषिद्ध था तथा उन्हें विद्यालयों से निकाल दिया जाता था।

यह बात उल्लेखनीय है कि ऋग्वेद के समय में वर्णव्यवस्था का प्रारम्भ हो चुका था। किन्तु इसके नियम अधिक जटिल नहीं थे। महत्--ज्ञान वर्ण तक ही सीमित नहीं था अपितु व्यक्ति की तपस्या और योग–शक्ति पर निर्भर था। अम्बरीष, त्रसदस्यु, सिन्धुद्वीप, मान्धाता तथा शिवि इत्यादि राजा जो कि क्षत्रिय थे अपनी तपस्या के बल से ही ऋषि हुए। साथ ही स्त्रियों को भी यज्ञ में भाग लेने की स्वतन्त्रता थी। स्त्री सन्तों को 'ऋषिका' और 'ब्रह्मवादिनी' कह कर पुकारा जाता था। रोमशा, लोपामुद्रा, घोषा, अपाला, कद्रु, कामायनी, श्रद्धा, सावित्री, उर्वशी, सरमा, देवयानी, इत्यादि स्त्री–ऋषिकाओं के नाम चारों वेदों में मिलते हैं। ऋग्वेद में अनार्यों को भी शिक्षा देने की व्यवस्था है। उन्हें कृष्णगर्भ, अनास, पिशाच, असुर, तथा दस्यु इत्यादि नामों से पुकारा गया है।

भौतिक शिक्षा––यद्यपि ऋग्वेदकालीन शिक्षा प्रधानतः धार्मिक व दार्शनिक थी और केवल उन्हीं लोगों के लिये थी जो 'चिरन्तन–सत्य' और 'महत् ज्ञान' के प्राप्त करने के योग्य होते थे तथापि साधारण जनता के लिये सांसारिक व लाभदायक शिक्षा की व्यवस्था भी थी। आर्थिक लाभों के लिये लोग भिन्न-भिन्न प्रकार की कलाओं में शिक्षा पाते थे। चारागाहों पशु-पालन व कृषि-विज्ञान ने भी अच्छी उन्नति की। हस्तकला की शिक्षा भी दी जाती थी। वस्तु–विनिमय, ऋण साहुकारी तथा व्याज इत्यादि का भी प्रचलन था। समुद्री व्यापार भी होता था। प्रस्तर–निर्मित नगर (पुर) का भी ऋग्वेद में उल्लेख है। इस प्रकार हम कह सकते हैं कि ऋग्वेद काल में शिक्षा का सांसारिक, सामाजिक व व्यावहारिक रूप भी था।

## अन्य वेदों में शिक्षा

प्राचीन काल में भारत में विद्यार्थी–जीवन

एक नियमित, सुचालित तथा स्थिर आधार पर टिका हुआ था जिसमें समय तथा राज्य के परिवर्तन से कोई परिवर्तन नहीं होता था। विद्यार्थी शब्द के लिये अधिक उपयुक्त शब्द 'ब्रह्मचारी' था। अथर्ववेद में ब्रह्मचारी के लिये पूर्ण व्यवस्था मिलती है। उपनयन संस्कार के सम्पादन पर ही विद्यार्थी–जीवन का सूत्रपात होता है। इस समय विद्यार्थी अपने आचार्य के पास तीन दिन तक निवास करता है और तीन दिन के उपरान्त एक नवीन जीवन धारण करके 'द्विज' के रूप में प्रकट होता है। उसका यह द्वितीय जीवन आध्यात्मिक जीवन है जिसका जन्मदाता गुरु है। उपनयन के बाद ही वह ब्रह्मचारी कहलाता है, तथा उसके जीवन का रूप बदल जाता है। वेश भूषा तथा आचरण के दृष्टिकोण से वह अन्य सामाजिक व्यक्तियों से भिन्न होता है। कुश–मेखला, मृग-छाला, हाथ में ईंधन (समिधा) लेकर वह दोनों समय अग्नि को अर्पित करता है। आन्तरिक अनुशासन के लिये श्रम, तपस् और दीक्षा इत्यादि नियम हैं जो उसके जीवन में कुछ स्थायी गुणों का विकास करते हैं। इस प्रकार प्राचीन भारतीय विद्यार्थी त्याग, तपस्या, विनय और सात्त्विकता की प्रतिमूर्ति है। उसे शारीरिक और आध्यात्मिक दोनों प्रकार के अनुशासन का पालन करना पड़ता है। शारीरिक अनुशासन के लिये एक नियमित व सात्त्विक जीवन बिताना होता है, जिसमें कुशा, मृगछाला और दीर्घ बाल इत्यादि वाह्य उपकरण धारण करके विद्यार्थी भिक्षा के द्वारा अपना जीवन–पालन करता है। इन्द्रिय–निग्रह–तपस्या, गुरु-सेवा तथा त्याग के द्वारा वह आध्यात्मिक अनुशासन प्राप्त करता है और 'आचार्य कुल वासी' हो जाता है।

प्राचीन काल में ब्रह्मचर्य का पालन स्त्रियां भी करती थीं। वे अपने विद्यार्थी जीवन में रह कर युवकों को विवाह में वरण करती थी और तत्पश्चात् गृहस्थ जीवन में प्रवेश करके राष्ट्र-निर्माण कार्य करती थीं, जैसा कि 'ब्रह्मचर्येण कन्या युवानं विन्दते पतिम्' से प्रतीत होता है।

विद्यार्थी–काल में छुट्टियों की भी व्यवस्था थी। पर्व के अवसर पर, वर्षाकाल में आकाश मेघाच्छन्न होने पर तथा आंधी के समय शिक्षण–कार्य बन्द रहता था।

## उपसंहार

इस प्रकार हम देखते हैं कि वैदिककालीन शिक्षा का उद्देश्य महान् था। व्यक्ति के विकास के लिये पूर्ण अवसर दिया जाता था। शिक्षक विद्यार्थियों की व्यक्तिगत देखभाल करते थे अतः विद्यार्थी के व्यक्तित्व का सर्वाङ्गीण विकास होता था। जीवन के तीन ऋण–ऋषि-ऋण, देव-ऋण तथा पितृ ऋण को क्रमशः ब्रह्मचर्य, यज्ञ और सन्तानोत्पत्ति के द्वारा चुकाये जाने की व्यवस्था का उल्लेख यजुर्वेद में मिलता है। ब्रह्मचर्यावस्था में गुरु-गृह पर रह कर गुरु की सेवा करते हुए विद्यार्थी अपने शारीरिक, मानसिक तथा आध्यात्मिक विकास के लिये प्रयत्नशील रहते थे। वैदिक युग की शिक्षा–पद्धति चरित्र–निर्माण करने, व्यक्तित्व के विकास, ज्ञान की भिन्न-भिन्न शाखाओं में प्रगति करने तथा सामाजिक समृद्धि व सम्पन्नता प्राप्त करने में पूर्णतः सफल रही। यद्यपि इस युग की साहित्यिक एवं वैज्ञानिक प्रगति इतनी सौष्ठवपूर्ण और परिपक्व नहीं थी जैसी की बाद में जाकर उपनिषद् युग में हो गई तथापि ज्ञान क्षेत्र में बढ़ने की अभिलाषा इस युग में भी पाई जाती है। उन्होंने यह अनुभव कर लिया था कि केवल वेद मन्त्रों के गा लेने से ही उनके उद्देश्य की पूर्ति नहीं हो जायगी, अपितु उनका समझना और उनके गूढार्थों की सराहना व व्याख्या करने की क्षमता प्राप्त करना तथा तदनुसार आचरण भी आवश्यक है। ––०––

# व्यक्तित्व की प्रकृतियां

## ( आप किस प्रकृति ( Type ) के व्यक्ति हैं ? )

लेखक—आचार्य वीरेन्द्र शास्त्री एम० ए०, काव्यतीर्थ, राजकीय महाविद्यालय, रायबरेली उ. प्र.

सब व्यक्ति एक से नहीं होते। एक व्यक्ति और दूसरे व्यक्ति में भिन्नता के निम्नलिखित कारण हो सकते हैं—

१ वशानुसंक्रमण और बीज परम्परा ( Biological Heredity )।

माता के शारीरिक तथा मानसिक गुण किसी विशेष सीमा तक ही सन्तान में संक्रमित होते हैं। अतः एक ही व्यक्ति की दो सन्तानों में विभिन्नता हो सकती है।

२ समाज परम्परा ( Social Heredity )।

व्यक्ति जिस विशेष समाज में जन्म लेता है उसके रीतिरिवाज, विचार, क्रियाएं, भावनाएं, सभी उसे दायभाग के रूप में प्राप्त होते हैं। अतः उन्नत समाज में उत्पन्न व्यक्ति असभ्य समाज में उत्पन्न व्यक्ति से भिन्न होता है।

३ आयु तथा बुद्धि की परिपक्वता ( Maturity )।

भिन्न-भिन्न आयु में व्यक्तियों की बुद्धि का विकास भिन्न-भिन्न होता है, अतः आयु और बुद्धि के अनुसार व्यक्तियों में भिन्नता होती है।

४ पर्यावरण तथा शिक्षा ( Environment and Training )।

घर, समाज तथा विद्यालय के वातावरण और दी जाने वाली शिक्षा से व्यक्तियों में भिन्नता हो जाती है। धनी और निर्धन होने के कारण भी भिन्नता होना स्वाभाविक है, किन्तु इसका बुद्धि के साथ अधिक सम्बन्ध नहीं।

५ योनिगत भेद ( Sex difference )।

पुरुष अथवा स्त्री होने के कारण व्यक्तियों में शारीरिक भेद तो अनिवार्य होते ही हैं, कभी-कभी कुछ अङ्गों में मानसिक भेद भी हो जाता है। किन्तु व्यक्ति-व्यक्ति में भिन्नता होते हुए भी कई व्यक्तियों में स्वभाव की समानता पायी जाती है--इसे प्रकृति ( Type ) का भेद कहा जाता है।

### प्रकृति के अनुसार भिन्नता

भारतीय आयुर्वेद में वात, पित्त, कफ—ये तीन शारीरिक प्रकृतियां तथा भारतीय दर्शनों में सात्त्विक, राजसिक, तामसिक—ये तीन मानसिक प्रकृतियां मानी जाती हैं। सतोगुण, रजोगुण, तमोगुण में से किसी एक की मात्रा अधिक होने से वह उस गुण वाला कहलाता है।

यूनानी लोग शरीर में स्थित चार रसों ( Humours ) की अधिकता के आधार पर प्रकृतियों को मानते थे। इस आधार पर अरस्तू ने चार प्रकृतियों का वर्णन किया है।

१ निराशावादी ( Melancholic )--यकृत से निकले काले पित्त की अधिकता के कारण।

२ क्रोधी, उग्र ( Choleric )--पीले पित्त की अधिकता से।

३ आशावादी ( Sanguine )--रुधिर अधिक बनने के कारण।

४ स्थूल, शिथिल ( Plethoric, Phlegmetic )---

प्रत्येक व्यक्ति को विचार और परीक्षा कर अपनी प्रकृति का ज्ञान प्राप्त करना और अपने व्यक्तितत्व को सन्तुलित बनाना चाहिए।

आजकल शिक्षा की दृष्टि से यह आवश्यक

माना जाने लगा है कि विभिन्न प्रकृति के अनुसार वर्गीकरण कर के शिक्षा प्रदान करने से ही शिक्षा सफल हो सकती है। मुख्य रूप से मानव समाज में तीन प्रकृतियां पाई जाती हैं--

१ क्रिया प्रधान व्यक्ति ( Men of action ) जैसे राजनीतिज्ञ और सैनिक।

२ भावना प्रधान व्यक्ति (Men of feeling ) जैसे कवि और गायक।

३ विचार प्रधान व्यक्ति ( Men of Thought ) जैसे वैज्ञानिक और आविष्कारक।

छात्रों के सम्मुख यदि प्रस्ताव रखा जाय कि अध्ययन कमरे में न हो कर वृक्ष के नीचे होगा तो विचार प्रधान छात्र पक्ष और विपक्ष में युक्तियां ढूंढने लगेंगे। भावप्रधान चिल्ला उठेंगे, "ठीक है" या "कदापि नहीं।" क्रियाप्रधान अपना सामान उठाकर चलने की तैयारी करने लगेंगे या जाने वालों को रोकने लगेंगे।

१. क्रिया प्रधान व्यक्ति--

क्रिया प्रधान व्यक्तियों के सामने करने के लिए कोई काम ही शेष नहीं बचता। ऐसे व्यक्ति व्यापार या शिल्प में बहुत उन्नति करते हैं। विद्यालय में अनुत्तीर्ण छात्र बड़ी-बड़ी कम्पनियों के प्रबन्धक देखे गये हैं। विद्यालय में ऐसे छात्रों के लिए काष्ठ कला, पुस्तक कला तथा खेल आदि लाभदायक होते हैं।

२. भावना प्रधान व्यक्ति---

ऐसे व्यक्ति या तो बहुत अच्छे या बहुत बुरे हो जाते हैं। कभी बहुत उत्साही कभी घोर निराशावादी। उनका हृदय अधिक काम करता है, मस्तिष्क कम। ऐसे व्यक्ति चार भागों में विभाजित किये जा सकते हैं---

१. आशावादी ( Elated )-जो कुछ किया सब ठीक किया।

२. निराशावादी ( Depressed ) - कुछ नहीं किया।

३. आशानिराशावादी ( Unstable ) -- अस्थिर स्वभाव वाले।

४. चिड़चिड़े ( Irritable )-जो हर समय भुनभुनाया करते हैं।

भावना प्रधान व्यक्ति को विचार कर के ही काम करने के लिए प्रेरित करना चाहिए। काम करने से पहले वह कागज पर लिखकर सोच ले कि वह क्या करने जा रहा है, क्यों करने जा रहा है और क्या उन से भिन्न कार्य नहीं है? जिन विकल्पों को वह नहीं कर रहा है उन को वह क्यों नहीं कर रहा?

आशावादी को यह ध्यान देना चाहिए कि दूसरे लोग उस के उस भाव के सम्बन्ध में क्या विचार रखते हैं।

निराशावादी को समझाना और धैर्य बंधाना आवश्यक है।

अस्थिर व्यक्ति में स्थिरता लाने का प्रयत्न किया जाना चाहिये।

चिड़चिड़े व्यक्तियों के मन की ग्रन्थि ( Complex ) दूर कर उनका स्वभाव बदला जा सकता है। कभी-कभी शारीरिक चिकित्सा की भी आवश्यकता पड़ सकती है।

भावना का प्रभाव व्यक्ति के चरित्र पर पड़ता है। उच्च भावनाओं से चरित्र और आचरण उच्च होता है। भावनाओं के अवदमन और निरोध से भावना ग्रन्थियां ( Complexes ) बन जाती हैं जिन से व्यक्ति का आचार व्यवहार भिन्न-भिन्न हो जाता है। जिन बातों को समाज उचित नहीं समझता वे 'ज्ञात-चेतना' ( Conscious ) में न रहकर 'अज्ञान-चेतना' (Unconscious ) में चली आती हैं, दबाई जाकर भी क्रियाशील रहती हैं और अपना पृथक् व्यक्तित्व बना

लेती हैं। इस प्रकार व्यक्तित्व के विच्छेद (Splitting of Personality) से मानसिक अन्त-र्द्वन्द्व (Mental Conflict) होने लगता है। व्यक्तित्व के विच्छेद की इस अवस्था को स्नायु विकलता (Neurosis) कहा जाता है।

अभिभावकों तथा शिक्षकों का कर्तव्य है कि वे बालकों में भावना ग्रन्थियां न उत्पन्न होने दें। दबी हुई भावनाओं का पता लगाकर बालक के मन के बोझ को दूर करदें। व्यक्तियों को स्वयं भी अपनी भावना ग्रन्थियों को जानने का प्रयत्न करना चाहिये। उनको जान लेने से ही वे स्वयं दूर हो जायेंगी।

## विचारप्रधान व्यक्ति

विचार के आधार पर व्यक्तियों की भिन्न-भिन्न प्रकृतियां होती हैं। थार्नडायक, वारनर, टरमैन, स्टीफेन्सन, कैटल और युंग द्वारा अनेक भेद किये गये हैं। इनके अतिरिक्त शरीर की प्रणाली-विहीन ग्रन्थियों के आधार पर भी प्रकृति के भेद किये जाते हैं।

कोलम्बिया यूनिवर्सिटी के प्रोफेसर थार्नडायक के अनुसार––

अ. विचारों को प्रधानता से प्रकृति भेद—

१. सूक्ष्म विचारक (Abstract Thinkers) मन में ही तर्क और गणित के प्रश्न कर लेने वाले।

२ प्रत्यय विचारक (Idea Thinkers) जो चिह्नों द्वारा ही विचार कर सकते हैं, मन ही मन नहीं।

३. स्थूल विचारक (Thing Thinkers) क्रियात्मक रूप से बताने पर ही समझने वाले।

ब. कल्पना शक्ति और इन्द्रिय प्रधानता के अनुसार कुछ व्यक्ति।

१. शब्द प्रधान।

२. दृष्टि प्रधान।

३. गति प्रधान।

४. गन्ध प्रधान।

५. रस प्रधान।

६. स्पर्श प्रधान अथवा मिश्रित प्रकृत्ति के होते हैं।

शिक्षकों द्वारा बालकों की भिन्न-भिन्न प्रकृतियां समझकर तदनुकूल साधनों से उनकी शिक्षा की कठिनाई दूर की जानी चाहिए।

## वारनर कृत शरीर की दृष्टि से प्रकृति के भेद

वारनर ने अपनी The study of children पुस्तक में व्यक्तियों को –– (१) स्वस्थ, (२) अविकसित शरीर, (३) अपरिपुष्ट, (४) अंगहीन, (५) स्नायविक, (६) सुस्त, पिछड़ा हुआ, (७) चालाक, (८) मन्दबुद्धि, (९) स्नायुरोगी और (१०) मृगीग्रस्त—ये १० प्रकृतियां मानी हैं।

छात्रों को स्वयं अपनी कमियां जानकर उनको दूर करने का यत्न करना चाहिए। शिक्षकों को बालकों की उपर्युक्त भिन्नताओं को जानकर उनके साथ तदनुकूल व्यवहार करके शिक्षा देनी चाहिए।

## टरमैन द्वारा बुद्धि की दृष्टि से भेद

केलीफोर्निया के प्रोफेसर टरमैन ने सहस्रों बालकों का अध्ययन करके, बालकों को निम्न-लिखित नौ प्रकृतियों में बांटा है, इससे आदर्श शिक्षा की व्यवस्था में बहुत सहायता मिलती है––

१ प्रतिभाशाली (Genius), जैसे गौतम

बुद्ध, शङ्कराचार्य, दयानन्द सरस्वती आदि ने बाल्य अवस्था में ही अनेक विद्याओं को, बड़े-बड़े शास्त्रों को पढ़कर समझ लिया था। जान स्टुअर्ट मिल ने ६ वर्ष की आयु में रोम का इतिहास लिखा था। मैकाले ने ७ वर्ष की आयु में कविता लिखी थी, गेटे ने ७ वर्ष की आयु में प्रहसन लिखा था और पास्कल ने बचपन में यूक्लिड के ३२ साध्य स्वयं कर डाले थे।

२ उप-प्रतिभाशाली (Near Genius)।

३ अत्युत्कृष्ट बुद्धि (Very Superior Intelligence)।

४ उत्कृष्ट बुद्धि (Superior Intelligence)।

५ सामान्य बुद्धि (Normal, Average)।

६ मन्द बुद्धि (Backward)।

७ मूर्ख (Feeble Minded) जिन पर निगरानी रखनी पड़े।

८ मूढ़ (Dull) अपने को सम्भाल न सके, भोजन खिलाना पड़े, वस्त्र पहनाने पड़ें।

९ जड़बुद्धि (Idiot) अपने को न बचा सके, स्वयं मार्ग में चल भी न सकें।

## स्टीफेन्सन कृत प्रकृति-भेद

१ संस्कार प्रसारक (Perseverator) जिस पर पड़े संस्कार उसके स्नायु-तन्तुओं में देर तक गति बनाये रखते हैं।

२ संस्कार का अप्रसारक (Non-perseverator) जिसके स्नायु तन्तुओं में उत्पन्न हुई गति शीघ्र समाप्त हो जाती है।

पहले प्रकार के व्यक्तियों को कभी-कभी एक ही प्रकार का विचार देर तक घेरे रहता है और कभी-कभी इतना घेर लेता है कि वे मौन रहते-रहते पागल हो जाते हैं। दूसरे प्रकार के व्यक्ति भी कभी-कभी सस्कार की कम प्रसक्ति से कभी मौन नही रह सकते। मारते-पीटते, शोर मचाते हुए कभी-कभी पागल तक हो जाते हैं। अतः संस्कारों की प्रसक्ति सामान्य, मध्यम रहनी चाहिए, न कम, न अधिक।

## कैटल कृत प्रकृति-भेद

१. वेगवान् (Surgent) लहरी, अग्रणी और सबसे हंसी-मज़ाक करने वाले।

२. वेगहीन (Desurgent) लज्जालु, एकान्त-प्रिय।

## युंग कृत प्रकृति-भेद

फ्रायड के साथी, मनोविश्लेषणवादी युंग (Jung) ने व्यक्तित्व (Personality) के तीन भेद किये हैं।

१. अन्तर्मुख वृत्ति (Introvert)—

जो अपनी ही बात में रमा रहे, दिवा-स्वप्नों को देखता रहे, न अपनी बात बताना चाहे, न दूसरों की जानना चाहे, अन्यों को सन्देह से देखे, दूसरों में दुर्गुण ही देखे, समाज से भयभीत सा रहे। सदा निराश सा रहे और जगत् की कठिनाइओं का सामना करने का जिसे वास्तविक ज्ञान न हो, और अपना ही निरीक्षण अधिक करता रहे वह अन्तर्मुखी व्यक्ति है।

२. बहिर्मुखी वृत्ति (Extrovert)—

जो मिलनसार, विश्वासी, दूसरों पर विश्वास जमाने और उन्हें प्रसन्न करने के लिए कष्ट सहने को उद्यत, यश का लोभी, जिसे पास-पड़ौस और समाज की अधिक चिन्ता हो, निष्प्रयोजन ही दूसरों की बातों में सम्मिलित होना चाहे और जिसे अपनी चिन्ता न हो। वह बहिर्मुखी व्यक्ति होता है।

३. उभयवृत्ति (Ambivert)—

जिस में दोनों प्रकार की प्रवृत्तियां हों वह मध्यवर्ती उत्तम है। इन के मध्य में कम अन्तर्मुखी और कम बहिर्मुखी भेद भी किया जा सकता है। निउमैन्न कोहस्टेट ( Newmann Kohstate ) परीक्षण से ५० कथनों के हां या न उत्तरों के आधार पर व्यक्तियों के अन्तर्मुखी या बहिर्मुखी होने का अनुमान लगा लिया जाता है।

## ग्रन्थियों के आधार पर प्रकृति भेद

आजकल शरीर में स्थित प्रणालीविहीन ग्रन्थियों ( Ductless Glands ) और उन से निकलने वाले अन्तःस्रावी रसों ( Hormones ) के आधार पर भी व्यक्तियों की प्रकृति का वर्गीकरण किया जाने लगा है। यह विषय अत्यन्त विस्तृत है। यहां संक्षेप से प्रदर्शित किया जाता है।

१. पिच्युटरी प्रकृति ( Pituitary Type )--

खोपड़ी के ठीक बीच में स्थित आधे इञ्च की पिच्युटरी ग्रन्थि के अगले भाग से हड्डियों का निर्माण और पिछले भाग से शरीर में शर्करा का नियमन, चर्बी का उत्पादन और भीतरी अवयवों का नियन्त्रण होता है। इस ग्रन्थि के बढ़ने से भारी अस्थि कंकाल वाला दीर्घकाय पुरुष शासक और प्रभावशाली विद्वान् होता है।

२. थायरायड प्रकृति (Thyroid Type)--

गले में टेंटए के पास स्थित थायरायड ग्रन्थि के बढ़ने से मनुष्य पतला, सुन्दर, कोमल, क्रियाशील, जीवनपूर्ण, झट से उत्तेजित और चिन्तायुक्त हो जाता है। उस की विचारशक्ति तीव्र होती है और वह शीघ्र ही किसी बात को समझ जाता है।

इस की कमी से मोटापा, आलस्य, सुस्ती, शक्ति का ह्रास होने लगता है, जिसे डाक्टर लोग थायरायड का सत शरीर में पहुंचा कर ठीक करते हैं।

३. थायमस प्रकृति ( Thymus Type ) —

हृदय के पास छाती के ऊपर के स्थान में वर्तमान यह ग्रन्थि बालकों में पायी जाती है। यह जननग्रन्थियों के शीघ्र विकास को रोकती है। किशोरावस्था आने पर समाप्त हो जाती है। इस के बहुत बढ़ने से पुरुषत्व की कमी आ जाती है।

४. एड्रिनल प्रकृति ( Adrenel Type )--

पेट में गुर्दों के पास यह ग्रन्थि होती है। इस के अधिक बढ़ने से पुरुष कुछ अधिक कठोर और क्रूर तथा स्त्री पुरुष के समान कठोर प्रकृति की बन जाती है। इस प्रकृति के व्यक्तियों को थकावट बहुत कम होती है।

५ विषयी प्रकृति—

जनन ग्रन्थियों (Gonads, Sex glands) के कार्य के बढ़ जाने से व्यक्तियों में विषय वासना बढ़ जाती है। इन ग्रन्थियों के बहिःस्राव द्वारा सन्तानोत्पत्ति तथा अन्तःस्राव द्वारा शरीर के भिन्न-भिन्न नर-नारी लक्षण उत्पन्न होते हैं। पशुओं पर परीक्षण कर के देखा गया कि नर की जननग्रन्थि स्त्री पशु में लगा देने से उस का रूप नरपशु के समान और स्त्री पशु की जननग्रन्थि पुरुष पशु में लगा देने से उस का रूप स्त्री पशु के समान हो गया। इन ग्रन्थियों के अविकसित रहने पर प्राणी का ध्यान प्रजनन की ओर जाता ही नहीं।

शिक्षा द्वारा सब प्रकार की प्रकृतियों को

विषमता से बचा कर सम और मध्यम अवस्था में सन्तुलित रूप में रखने से ही मनुष्य का जीवन सफल हो सकता है। अतः हम सब का परम कर्तव्य है कि अपनी-अपनी प्रकृति (Type) को पहचान कर उसे विषमता से बचावें तथा सम और सन्तुलित रखने का सदैव ध्यान रखें।

## महर्षि दयानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय टङ्कारा ( सौराष्ट्र )

प्रति वर्ष की तरह इस वर्ष भी विश्वविद्यालय की द्वितीय सत्र की परीक्षा दिनांक २८ फरवरी तथा १ मार्च १९६५ को सम्पादित हुई। आर्ष पद्धति से प्रचालित एक मात्र इस विश्वविद्यालय की सरल संस्कृत परीक्षायें भारत के प्रत्येक प्रान्तों में चलाई जाती हैं।

आर्ष पद्धति के अनुरागियों की उत्कण्ठा का एकमात्र साधन इस सरल संस्कृत परीक्षा का प्रचार एवं प्रसार के लिए आप आर्यजनों से निवेदन है कि आगामो सितम्बर १९६५ में होने वाली परीक्षाओं में सक्रिय योगदान देकर राष्ट्रोत्थान-कार्य का एकमात्र साधन संस्कृत-भाषा-प्रचार को अदम्य उत्साह से पल्लवित, पुष्पित एवं फलित करने का शुभ कार्य करें।

विशेष जानकारी के लिए प्रस्तोता कार्यालय टङ्कारा से पत्राचार करें।

निवेदक--
आनन्दप्रिय पण्डित
मंत्री
महर्षि दयानन्द स्मारक ट्रस्ट टङ्कारा

# आत्मा की यात्रा

श्री हरिमोहन लाल श्रीवास्तव, एम. ए. एल्-एल्. बी., एल. टी.

भारतीय नाट्यकला के अन्तर्गत 'रूपक' का एक जटिल ढांचा खड़ा किया गया है। संस्कृत नाटकों में विशेष रूप से और पिछले खेवे के हिन्दी नाटकों में आंशिक रूप से इन तत्त्वों का निर्वाह हुआ है। किन्तु युग के प्रभाव ने हिन्दी-नाटकों को एक सर्वथा नवीन मार्ग पर लाकर खड़ा कर दिया। आज जब हिन्दी साहित्य की चतुर्दिक् उन्नति हो रही है, खेद का विषय है कि उसका नाटक-साहित्य अपेक्षाकृत पिछड़ा हुआ है।

नाटक-क्षेत्र में समृद्धि अवश्य हुई है, पर अन्य अंगों की अपेक्षा इस दिशा में प्रगति सीमित है। आज भी हिन्दी में मौलिक नाटकों की बेहद कमी है। ऐसी स्थिति में यह दार्शनिक-रूपक एक विशिष्ट योग के रूप में आंका जायेगा। भले ही टैकनिक की दृष्टि से यह आज की कसौटी पर पूरा न उतरे।

समयाभाव के इस युग में लोग जटिलताओं से बचना चाहते हैं। नये प्रभावों के फल-स्वरूप इन दिनों एकांकी नाटक, गीतिनाट्य अर्थात् संगीत रूपक, रेडियो-नाटक अर्थात् ध्वनि-रूपक, फीचर आदि ने जोर बांधा है। एकांकियों के इस शैशव-काल में अनेक लेखक अपनी प्रतिभा का चमत्कार दिखा रहे हैं। "आत्मा की यात्रा" नाम के इस रूपक में आज की प्रवृत्ति और आवश्यकता के अनुरूप नया आकार-प्रकार देने का कारणवश यथा-शक्ति प्रयत्न हुआ है। विश्वास है, प्राचीन और नवीन का यह सुन्दर सम्मिश्रण अपने उद्देश्य में सर्वथा, सफल होगा।

"आत्मा की यात्रा" अपने इस रूप में एक उत्तम दार्शनिक रूपक होने के साथ ही आज की सामाजिक स्थिति पर भी कुछ खरा प्रकाश डालने के लिये पर्याप्त है। आज मत्सरनाथ जी अपने प्रतापी शुतुर-सवारों का सहयोग पाकर जो अनोखी धांधली रच रहे हैं, वह किसी से छिपी नहीं है-- सब जानते हैं और समझते हैं। परन्तु अन्याय और अनाचार को बढ़ा रखने के लिए मजे की बात यह है कि दल के स्वार्थ-प्रेम के पीछे प्रतिकार की शक्ति सब कहीं कुंठित हो रही है, और बेचारी आत्मा त्रस्त होकर सिसक रही है. कराह रही है। पीड़ित शोषित आत्मा के भटकने से पाठक कुछ विशेष सीख न पायें, तो उन्हें मनोरंजन का लाभ तो होगा ही, और हिन्दी-नाटक के विकास में यह एक कड़ी तो है ही।

## पात्र सूची —

१. पुरुषोत्तम।
२ प्रकृति — पुरुषोत्तम की पत्नी।
३. आत्मा—पुरुषोत्तम की सन्तान।
४. बुद्धि—, ५. विद्या—— } आत्मा की दो पत्नियां।
६. मानव।
७. नितम्बी—–मानव की पत्नी।
८. धर्मदास, ज्ञानचन्द, मन्सारास, चित्तराम, मेधामल—–आत्मा के मित्र।
९. अहंकार स्वरूप, शराबमल, आमिषचन्द्र, निष्ठुरदत्त, धूर्तप्रसाद, कामप्रदीपन, अज्ञान-

प्रकाश, मोहानन्द, मत्सरनाथ—आत्मा के ठगिया मित्र ।

१०. कुमति—एक गणिका ।

११. चिन्ता, अशान्ति, ईर्षा, निर्दयता--कुमति की सखियां ।

१२. अधर्मदास, हिंसासिंह, असत्यराय, सर्वनाश-प्रसाद—साजिन्दे ।

१३. छलबहादुर, कपटचन्द, द्वेषानन्द, हसदप्रसाद—कुमति के साथी ।

१४. लक्ष्मी--मानव की लै-पालक पुत्री ।

१५. परमधर्म ।

१६. सुयश--आत्मा का सुपुत्र ।

१७. नाज़नी, गुलबदन, चन्द्रवदनी, हसीना--आत्मा को ठगने वाले मोहक रूप ।

१८. इन्द्र ।

१९. सरसाम--जज ।

२०. त्रिदोष बहादुर—व्याधि विभाग का इन्सपैक्टर ।

२१. दीन व्यक्ति ।

## प्रथम अङ्क

### ( पहली मंजिल )

( पुरुषोत्तम अपनी पत्नी प्रकृति सहित बैठे हैं । आत्मा आता है । )

आत्मा--पिता जी के चरण कमलों में नमस्कार ।

पुरुषोत्तम--आयुष्मान् भव! पुत्र, कहो कैसे आये?

आत्मा--मुझे श्रीमान् से कुछ विनय करना है । यदि आज्ञा हो, तो. . . .।

पुरुषोत्तम—हां, हां! जो इच्छा हो, पूछ सकते हो?

आत्मा—पिताजी, मुझे अब तक ज्ञात नहीं हुआ कि मेरा धर्म क्या होगा ? मैं कब तक जीवित रहूंगा ? मुझमें कितनी शक्ति है और मेरा हितकर कर्म क्या है? क्या मेरा कोई शत्रु भी होगा ? जिसका मुझे भय हो ? मेरा कोई शासक होगा या मैं स्वयं शासक हूंगा ? आप की दृष्टि में सब छोटे-बड़े बराबर हैं, परन्तु क्या ऐसा भी कोई होगा कि जिस पर आपका प्रेम मुझ से अधिक हो ।

पुरुषोत्तम--वत्स, तेरा धर्म सब पर दया करने का है । तू अजर, अमर और अखण्ड है । तेरी शक्ति असीम है । और सद्कर्म तेरा हितकर है । कामादि षट् विषय तेरे शत्रु होंगे जो तुझ पर आघात करेंगे । तू स्वयं शासक होगा, परन्तु तुझे अपना शासक मुझको मानना होगा । यदि तू सत्कर्म करता हुआ मुझसे प्रेम करेगा तो मुझे अधिक प्रिय होगा । साथ ही यदि पातक करेगा तो दण्ड का भी भागी होगा ।

आत्मा—यह तो स्वप्न में भी नहीं हो सकता कि मैं श्रीमान् को भूल जाऊं, और प्रेम न करूं । परन्तु क्या घर में घुसे रहने से इसकी परीक्षा हो सकती है ? कदापि नहीं ।

पुरुषोत्ताम—तुम्हारा मतलब क्या है ?

आत्मा—मतलब यह है कि कहीं की यात्रा बतलाइये, जिससे मैं सब बातों की परीक्षा कर सकूं ।

पुरुषोत्ताम--मैं स्वयं इस विचार में था कि तुमको कहीं भेजूं ।

आत्मा—यही मेरी प्रार्थना है ।

पुरुषोत्तम--अच्छा, इसका यत्न मैं अति शीघ्र करूंगा; तुम तैय्यार रहना ।

आत्मा--तो क्या आप मुझे अकेला ही भेजेंगे ?

पुरुषोत्तम--नहीं ! इस पर भी विचार करूंगा ।

आत्मा—मुझको क्या आज्ञा है ?

पुरुषोत्तम—तुम जाकर तैय्यारी करो, तब तक मैं तुम्हारी यात्रा का प्रबन्ध करता हूं।

आत्मा—जो आज्ञा ! ( जाता है )

प्रकृति—भगवन् ! कुछ जान पड़ता है कि आत्मा के मन में अपनी शक्ति सुनकर कुछ गर्व उत्पन्न हुआ है।

पुरुषोत्ताम—हां ! परन्तु अभी से उसके मन में अभिमान होने से उसका भविष्य दुःखमय हो जायेगा।

प्रकृति—यही मैं सोच रही हूं कि उसको ऐसी गुप्त शिक्षा दी जाए कि वह समझ न सके और सम्भल भी जाए।

पुरुषोत्ताम—आवश्यकता इसी बात की है, परन्तु गुप्त क्यों ?

प्रकृति—इसलिये कि यदि उस पर बात प्रकट हो जायगी, तो उसका गर्व क्षीण न होगा, अपितु बलिष्ट होता जाएगा।

पुरुषोत्ताम—यदि उसको ज्ञान ही न होगा, तो वह सम्भलेगा कैसे ?

प्रकृति—जब वह उस कष्ट से, जो मैं उसको देने का विचार किये हूं, दुखित होगा, तब उसके द्वारा बुद्धि, उसको समझा देगी।

पुरुषोत्तम—तुमने उसको क्या कष्ट देना सोचा है?

प्रकृति—नौ महीने के लिए काल कोठरी का कारागार।

पुरुषोत्तम—उस कारागार में जल-वायु इत्यादि का क्या प्रबन्ध है ?

प्रकृति—वह कोठरी, जिस विशाल भवन में है, उसके दस दर्वाजे हैं, और उन दर्वाजों में होकर उसके अधिपति द्वारा आवश्यक वस्तु, वायु इत्यादि भीतर लाई जाती है, और भीतर की वस्तु बाहर की जाती है।

पुरुषोत्ताम—क्या एक ही दर्वाजे से सब काम होते हैं ?

प्रकृति—नहीं, प्रत्येक काम के अलग-अलग दर्वाजे हैं।

पुरुषोत्ताम—प्रबन्ध तो ठीक है।

प्रकृति—हां ! जहां तक मेरा विचार है, इस कष्ट को पाकर वह जब कारागार से मुक्त होगा, तब सदाचार को ही ग्रहण करेगा।

पुरुषोत्तम—तो क्या इतने पर ही वह अपनी यात्रा से तृप्त हो जाएगा ?

प्रकृति—तृप्त न होगा, तो न सही, परन्तु उसकी यात्रा सदैव सुखमय तो रहेगी।

पुरुषोत्ताम—पहली यात्रा तुम्हारे विचार से कहां की उचित होगी ?

प्रकृति—वहीं की, जहां धर्म-अधर्म, सुख-दुःख, ज्ञान-अज्ञान, भलाई-बुराई, नम्रता-कठोरता, सुरूप-कुरूप, भोग-त्याग, यश-अपयश, सत्य-असत्य, हिंसा-अहिंसा, सदाचार-व्यभिचार, शान्ति-अशान्ति, सुमति-कुमति, न्याय-अन्याय, सभ्यता-असभ्यता इत्यादि द्वन्द्व गुप्त और प्रगट रूप से हैं।

पुरुषोत्ताम—हां, यह तो बताओ कि वह कोठरी जिसमें वह रखा जाएगा, किन-किन चीजों से बनाई गई है, और उसका निर्माता कौन है ? वह मजबूत भी है या नहीं ?

प्रकृति—जल, वायु, आकाश, अग्नि और पृथ्वी के तत्वों द्वारा उसका निर्माण हुआ है, और उसका निर्माता कोई शक्तिमान है जिसकी

कोई समता नहीं कर सकता वह ऐसी मजबूत तो नहीं है कि सदैव रह सके, परन्तु निर्धारित समय के भीतर गिर भी नहीं सकती।

पुरुषोत्तम--जब आत्मा उस कोठरी के बाहर होगा, कहां रहेगा ?

प्रकृति--वह उस देशान्तर गति, सराय के उस कमरे में रहेगा, जो इन्हीं पांच मसालों से तैयार किया गया है।

पुरुषोत्तम--उसकी यात्रा के साथी कौन-कौन होंगे?

प्रकृति--अभी तो ज्ञानचन्द, चित्ताराम, अहंकार-स्वरूप और उसकी मेधा ही साथ होगी। फिर तो बहुत से मिल जायेंगे। जिसको चाहेगा, वह अपना साथी बना लेगा।

पुरुषोत्तम--उसका रक्षक कौन होगा ?

प्रकृति--उसका सद्धर्म और सद्कर्म।

पुरुषोत्तम--प्रवर्तक कौन रहेगा ?

प्रकृति--उसकी प्रकृति !

पुरुषोत्तम--उसकी यह यात्रा कभी पूर्ण भी होगी या नहीं ?

प्रकृति--पूर्ण क्यों न होगी।

पुरुषोत्तम--कब होगी ?

प्रकृति--जब वह सच्चे प्रेम से अपने पिता के मिलने की लौ लगाएगा।

पुरुषोत्तम--प्रकृति ! वास्तव में तेरे सदृश एक तू ही है।

प्रकृति--दासी तो आप ही की है !

## ( दूसरी मंजिल )

( आत्मा को इसकी खबर नहीं कि वह किस विपत्ति में फंसने वाला है। वह तो अपने गौरव पर मग्न होकर यात्रा की तैय्यारी कर रहा है। अचानक आंधी का झोंका आता है और आत्मा औंधे मुंह गिरकर बेहोश हो जाता है। जब कुछ होश आता है, तो वह अपने को एक काल-कोठरी में बन्द पाता है, और विकल होता है। उसका समय संकटमय देखकर उसकी अर्धाङ्गिनी बुद्धि समझाती है, और वह पश्चाताप करता है। )

आत्मा—हा ! वह समय जिस में मैंने अपने परम पूज्य पिता से अपनी शक्ति सुनकर गर्व किया, कैसा अशुभ था ? उसी गर्व के कारण जैसा कि बुद्धि संकेत करती है, मैं इस संकट में पड़ा हूं। पूज्य पिता मुझे क्षमा करो, क्षमा करो। अब मैं कभी विलग रहने का प्रयत्न न करूंगा।

( पश्चाताप करते-करते वह पुनः अचेत हो जाता है। जब चेत आता है, तब अपने को काल-कोठरी के बाहर पाता है। उसके साथी ज्ञानचन्द और चित्तारामादि उसके साथ हैं। वह सोच ही रहा है कि उसको क्या करना है। एक बालिका उसके निकट आकर कहती है। )

बालिका (विद्या)--महाशय ! क्या मैं पूछ सकती हूं कि आप कौन हैं, और कहां से आये हैं ? आपके पिता का क्या नाम है ?

आत्मा--मुझको आत्मा कहते हैं। मैं कहां से आया हू, इसका तो स्मरण नहीं। परन्तु यह बता सकता हूं कि मेरे पिता का नाम मानव है।

बालिका--मुझे आपके इस भोलेपन पर तरस आता है। अतः मैं चाहती हूं कि आपके साथ रहकर आपको उन्नति की ओर ले चलूं।

आत्मा—आपका नाम ?

बालिका--मुझे विद्या कहते हैं।

आत्मा--मुझे इस विषय में अपनी भार्या बुद्धि की अनुमति चाहिये कि वह तुम्हें अपनी सहेली बना सकती है या नहीं ?

बुद्धि--मेरी अनुमति, मेरी सम्मति है कि इसको अवश्य मेरी सहेली बनाओ। मुझे इससे

बड़ी सहायता मिलेगी ।

आत्मा—ऐसा है तो स्वीकार !

( आत्मा अपने पिता-माता को तो पहले ही भूल चुका है और मानव को अपना पिता जानता है। उसका मित्र ज्ञानचन्द जब कभी उसको पूर्व का स्मरण दिलाकर उस ओर ले जाना चाहता है, तब मन्साराम, चित्तराम और अहंकार स्वरूप उसे उधर नहीं जाने देते । आत्मा को देख-देख कर उसके पिता मानव और माता नितम्बी बड़े प्रसन्न होते हैं। एक दिन मानव को कुछ विचार करते उसकी पत्नी नितम्बी पूछती है। )

नितम्बी—प्राणेश ! आज क्या विचार हो रहा है?

मानव--प्रिये ! आज मेरे हृदय में एक बड़ा विस्मय उत्पन्न हो रहा है।

नितम्वी—कैसा विस्मय ?

मानव--यही कि पण्डित और ज्ञानी सब योनियों की आत्मा एक ही कहते है, और उस आत्मा को अजर, अमर, अखण्ड और नित्य बतलाते हैं।

नितम्वी--इस विस्मय के उत्पन्न होने का कारण ।

मानव--विस्मय होने का कारण यह है कि यदि आत्मा एक है, तो फिर संसार के काम किस प्रकार चल सकते हैं ? कैसे मनुष्य एक दूसरे पर शासन कर सकते हैं ? कैसे एक दूसरे की आज्ञा मान सकते हैं ? विवाह करके कैसे सन्तान उत्पन्न कर सकते हैं ? ऐसा न कर सकने से तो सब चौपट ही होता है।

नितम्वी—क्या आप उनका कहना सत्य मानते हैं?

मानव—ज्ञानियों की बात और शास्त्रों का लेख तो मानना ही पड़ता है ।

नितम्बी—यह तो आप जानते ही हैं कि जिनको आप ज्ञानी और पण्डित कहते हैं, वे अपने उदर-पोषणार्थ अनेक प्रकार से धनोपार्जन करते हैं। देखिये, कोई ब्रह्मज्ञानी है तो कोई आत्मज्ञानी। कोई सांख्य योग कहता है तो कोई कर्मयोग, कोई शास्त्र बकता है तो कोई पुराण गढ़ता है, अभिप्राय यह है कि पेट भरने की धुन सबको है।

मानव—इससे और आत्मा के विषय से क्या सम्बन्ध ?

नितम्वी—सम्बन्ध का तो कोई प्रश्न ही नहीं। तात्पर्य यह है कि यदि आत्मा एक ही है तो भिन्न-भिन्न कर्मों का करना कैसा ? सब एक ही प्रकार का कार्य क्यों नहीं करते ? इसके अतिरिक्त स्त्री-पुरुष, पशु, पक्षी, कृमि, कीट को देखिये, कितना अन्तर है। यदि आत्मा एक ही है, तो सब एक से क्यों नहीं हैं ?

मानव—ऐसे प्रश्नों पर वे कहते हैं कि समुद्र, नदी, तालाब, कुआं, घड़ा, लोटा, गिलास सब भिन्न-भिन्न रूप के हैं, परन्तु उन सब में जो वस्तु है वह एक जल है। इसी प्रकार आत्मा एक है, और योनियां भिन्न-भिन्न हैं। एक प्रकार का कार्य न होना आत्मा के एक न होने को सिद्ध नहीं करता।

नितम्बी—इस भिन्नता का भी कारण बतलाते हैं या नहीं ?

मानव--क्यों नहीं ! भिन्नता का कारण प्रकृति को कहते हैं।

नितम्वी—कभी किसी ने उनसे यह भी पूछा कि यदि आत्मा एक और अखण्ड है, तो विलग-विलग योनियों में कैसे गया? और जब वह कई रूपों में हो गया, तो एकाकी कैसे रहा ?

मानव—इस का उत्तर वे बहुत सन्तोषजनक देते हैं कि वायु एक ही है, परन्तु कोई स्थान ऐसा नहीं, जहां वह न हो। जिस प्रकार वायु एक और अखण्ड हो कर अलग-अलग पहुंच कर एक ही है। इसी प्रकार आत्मा है।

नितम्बी—इस समता से तो वायु ही आत्मा समझी जा सकती है।

मानव—निःसन्देह! बहुत से विद्वान् तो बलपूर्वक ऐसा कहते हैं।

नितम्बी—ठीक! हां, यह तो बताइये कि कभी उन महाशयों ने यह भी बताया कि आत्मा यदि अमर है तो मरता क्यों है, और अजन्मा है तो जन्म क्यों लेता है?

मानव—आत्मा न मरता है और न जन्म लेता है। जिस प्रकार दूर जाने वाला यात्री अपने नियत स्थान पर पहुंचते-पहुंचते एक स्थान में विश्राम कर दूसरे स्थान को जाता है, इसी प्रकार आत्मा एक स्थान को छोड़ कर दूसरे की यात्रा करता है, जिस को हम अज्ञानी आत्मा का मरना मानते हैं।

नितम्बी—अगर हम आत्मा को यात्री न मानें तो ऐसी स्थिति में उस का मरना न कहेंगे, तो क्या कहेंगे?

मानव—न मानों! यह तो मानना ही पड़ेगा कि जब मनुष्य के वस्त्र जीर्ण हो जाते हैं, तब वह उन को त्याग कर नवीन वस्त्र धारण करता है। इसी प्रकार आत्मा अपने स्थान को त्याग कर दूमरे को धारण करता है।

नितम्बी—बहुधा देखा और सुना गया है कि किसी के यहां पुत्र उत्पन्न होते ही मर गया, किसी का युवा पुत्र मर गया। इस स्थान में वस्त्र की जीर्णता का प्रमाण किस प्रकार सिद्ध होगा?

मानव—इस को वे यों समझाते हैं कि आपने दर्जी से एक कोई-सा वस्त्र सिलवाया। वह उस को यथाविधि सी कर लाया, परन्तु वह आप को अच्छा न लगा, तो आप उस का क्या करेंगे? यही कि उस को धारण न कर दूसरा बनवायेंगे। धोबी ने आप के कपड़े यथाविधि धोये, किन्तु बिगड़ गये और आप की रुचि के न हुए, तो आप उन को छोड़ कर नये वस्त्र अवश्य ही बनवायेंगे। इसी प्रकार आत्मा नवीन और कुछ बरते हुए स्थान को छोड़ कर दूसरे में चला जाता है। मरता नहीं है।

नितम्बी—यदि आत्मा मरता नहीं, तो हिंसा और निर्दयता इत्यादि को घातक क्यों माना गया?

मानव—पिता की अवज्ञा करने से पिता ने दया उस का परम धर्म बताया था, उस का त्याग करना उस को पातकी बना देता है और वह दण्ड पाता है।

नितम्बी—क्या आपने किसी पण्डित से कभी यह भी सुना कि संसार के उचित व्यवहार आत्मा एक होने के कारण न किये जायं?

मानव—नहीं।

नितम्बी—क्या किसी शास्त्र का लेख भी ऐसा देखा-सुना?

मानव—नहीं।

नितम्बी—क्या आप पंडितों और ज्ञानियों के आचार जो वे करते हैं और विचार जो वे कहते हैं, बिना किसी आपत्ति के मानते हैं?

मानव—उचित मानता हूं, अनुचित नहीं।

नितम्बी—फिर आप को विस्मय हुआ, तो क्यों? और यह विस्मय किस कार्य पर हुआ?

मानव—मैं यह सोच रहा था कि मैं अब कितने दिन का हूं। यह सबसे अच्छा होगा कि मैं लक्ष्मी का हाथ आत्मा के हाथ में दे दूं। उस पर उसका प्रेम भी अधिक है। इस लिये वह उसको अच्छी तरह रखेगा।

नितम्बी—कौन लक्ष्मी ?

मानव—जो अपनी लै पालक पुत्री है।

नितम्बी—इसमें विस्मय की बात ही क्या है। वह कौन अपनी. . . . .।

मानव—विस्मय यह हुआ कि आत्मा सर्व विद्या-सम्पन्न है। यदि उसने उसको आत्मा एक मानकर स्वीकार न किया, तो लक्ष्मी जिसको मैंने दिन-दिन भर भूखों मर कर हर भांति का कष्ट सह अपने प्राण से भी प्यारा समझ कर रखा है, कहां जायगी ?

नितम्बी—लक्ष्मी के प्रति आत्मा के जो प्रेम के भाव हैं, वे आप दिन, प्रतिदिन देख ही रहे हैं, फिर विस्मय क्यों ?

मानव—क्या तुम भी इससे सहमत हो ?

नितम्बी—मैं सहमत हूं, जो कुछ करना हो, जल्दी करलो।

मानव—प्रिये नितम्बी ! क्या हो गया, चुप क्यों हो गई। आत्मा ! ओ आत्मा शीघ्र आ! देख, तेरी माता का क्या हाल हो गया ? हाय ! मैं तो लुट गया !

आत्मा—(आकर) हार्ट-फेल हो गया। पिता जी! मौत में किसी का बस नहीं। धैर्य धारण कीजिये। घबड़ाने का काम नहीं है।

मानव—सत्य है ! जो आता है, सो जाता है।

## (तीसरी मञ्जिल)

( आत्मा के लौकिक पिता मानव जो बहुत दिन से दिखाई नहीं देते। ऐसा प्रतीत होता है कि नितम्बी के स्वर्गवास होने के पश्चात् ही उन्होंने आत्मा को लक्ष्मी का पति बनाकर इस लोक से परलोक की यात्रा सफल करली है। घर पर सर्वाधिकार आत्मा का, और गृहस्थी का सब भार लक्ष्मी पर है, लक्ष्मी की मां, माया को, जो मानव के समय से है, आत्मा बहुत प्रेम से रखता है। अब वह पूर्ण रूप से स्वतन्त्र है, और अपना समय मित्रों सेगप-शप लड़ाने और उनके साथ, उनकी मर्जी के काम करने ही में व्यतीत करता है। इस समय उसके सभी मित्र एकत्रित होकर कुछ बातचीत कर रहे हैं। )

शराबमल—मित्र ! आप मुझे अधिक चाहते हैं, और मेरे ही प्रेम में दिवा-निशी मगन रहते हैं। इसके हेतु मैं आपको धन्यवाद के अतिरिक्त और दे ही क्या सकता हूं।

आत्मा—क्या कहूं मित्र ! जब तक मैं तुमसे नहीं मिलता, और तुम मेरे पास नहीं आते, दिल को बड़ी बेचैनी रहती है।

शराबमल—मैं भी चाहता हूं कि मैं आपका कभी साथ न छोड़ूं। परन्तु . . . . .

आत्मा—परन्तु क्या? क्या कोई अड़चन की बात है?

शराबमल—हां ! कुछ ऐसा ही है।

आत्मा—वह क्या ?

शराबमल—पिता जी कहते हैं कि, मैं यहां आता हूं, तो उनको १५०.०० रुपये मासिक का टोटा पड़ता है।

आत्मा—सो कैसे ?

शराबमल—यों कि मेरे द्वारा १५०) रु० मासिक पैदा करेंगे।

आत्मा—ठीक है। अच्छा, मैं १५०) रु० मासिक दूंगा, परन्तु मित्र तुम को नहीं छोड़ूंगा।

निष्ठुरदत्त—मेरे पिता तो आपसे बहुत प्रसन्न रहते हैं। कहते हैं कि तुझे बाबू आत्माराम इतना चाहते हैं कि शायद ही किसी को चाहते हों, इसकी मुझको बड़ी खुशी है

कि मुझे उनसे ५०) रुपया मासिक का लाभ है।

आत्मा- मेरा विचार है कि तुम से कुछ अपने मित्रों का भी सत्कार कराया करूं, जिससे वे प्रसन्न रहें, और कम से कम सौ सवा सौ रु० तुम्हारे पिता जी भी पा जाया करें।

धूर्तप्रसाद-मित्र ! कल आपने मेरे ऊपर पंचों में जो चार हज़ार रुपया निछावर किये, उस से पंचों के दिल में मेरा मान हो गया और कल उस समय से वे आप की उदारता की प्रशंसा कर रहे हैं।

आत्मा--अभी क्या प्रशंसा करते होंगे। यदि हो सका, तो शाम को देखना।

चित्तराम-यह बात !

बुद्धि— काम सोच समझ कर करना चाहिये।

अहंकारस्वरूप-सोचना सूमता का लक्षण है। उदार पुरुष सोचते नहीं।

कामप्रदीपन-जब से आप मेरे मित्र हुए हैं, बहुत से आपके मित्र बुरा मान रहे हैं।

आत्मा- क्यों ?

काम०-- वे चाहते हैं कि आप मेरा साथ न करें, क्योंकि मेरे सामने उनकी दाल नहीं गल सकती।

आत्मा- उनके चाहने से क्या होता है। मैं तुमको कभी नहीं छोड़ सकता। चाहे वे मेरे मित्र रहें या न रहें।

अज्ञानप्रकाश-मैंने आपको पक्के विचारों का ही देख कर मित्रता की है, अन्यथा मैं कभी किसी को मित्र नहीं बनाता।

मोहानन्द-वास्तव में आप अपने वचन के सच्चे हैं, तभी तो मैं आपका साथी हुआ हूँ।

ज्ञानचन्द-आत्मा ! मैं तेरा पुराना साथी हूँ। इस लिये समझाता हूँ कि तू अपने इन नवीनमि त्रों की मित्रता में मत फूल। इनकी मित्रता चलती-फिरती रहेगी। इनके कारण तू यदि मेरा तिरस्कार करेगा, तो तेरा श्रेय न होगा, और मैं तेरा साथ छोड़ दूंगा।

विद्या--ज्ञानचन्द की बात का मैं भी समर्थन करती हूँ।

मन्साराम-मेरा विचार है कि कुछ दिन नवीन मित्रों के सत्संग का आनन्द प्राप्त किया जाय, क्योंकि पुरानी बातें अब पुरानी हो गईं।

चित्तराम-इसमें क्या सन्देह है !

अहंकारस्वरूप-अवश्य ऐसा ही करना चाहिये।

बुद्धि-- ज्ञानचन्द का साथ छोड़ना अच्छा नहीं।

आत्मा- बस अब मैं किसी की नहीं सुनना चाहता, और साफ़ कहता हूँ कि मेरे प्रिय मित्र शराबमल, निष्ठुरदत्त, आमिषचन्द, धूर्तप्रसाद, अहंकारस्वरूप, कामप्रदीपन, अज्ञानप्रकाश, मोहानन्द, और मत्सरनाथ जो सम्मति देंगे, वही मुझे करना है। इनके अतिरिक्त कोई भी हो किसी प्रकार की सम्मति देने का कष्ट न करें।

कामप्रदीपन-अच्छा, जो आपने कहा था, और जहां के लिये मैंने संकेत किया था, वहां का क्या विचार है ?

आत्मा- विचार क्या है ! चलना है, चलो।

## ( चौथी मंज़िल )

( आठ बजे रात का समय है। आत्मा अपने मित्र शराबमल और कामप्रदीपन के साथ कुमति नामी गणिका की संगति में बैठा बड़ा प्रसन्न है

रहा है। ज्ञानानन्द ने साथ छोड़ दिया है। विद्या और बुद्धि शक्तिहीन हो रही हैं। लक्ष्मी उनकी उदारता से परेशान है, परन्तु उसने अब तक साथ नहीं छोड़ा है। मन्साराम की इच्छा और चित्तराम की लगन देख कुमति अलाप करता है।

कुमति — मज़ा जो गणिका के इश्क में है,
मज़ा न वह सद् विचार में है।
नहीं है पूजन भजन में वह जो,
मज़ा मज़ा वस्ल यार में है॥

आत्मा– वाह, कैसी मस्त चीज़ है !

कामप्रदीपन–बिलकुल सच्चाई से भरी हुई।

मन्साराम––कुमति अगर हमें प्राप्त हो, तो जिन्दगी का मजा मिल जाय।

आत्मा– अगर कुमति हमेशा साथ रहने का वादा करे, तो मज़े की रहे !

मन्साराम–तय करना चाहिये !

कामप्रदीपन–बहुत आसानी से निपट जायगा।

मेधामल–वेश्या भी कब किसकी हुई है ?

अहंकारस्वरूप–आप किसी की कुछ न सुन कर अपना काम कीजिये।

चित्तराम–हां जी, यों तो दुनिया बकती है।

मन्साराम–भाग्य आज़माना चाहिये।

अहंकारस्वरूप–अवश्य !

आत्मा– बी कुमति ! क्या आप किसी प्रेमी को सदा के लिये अपनी छाया में छिपा रखना चाहेंगी।

कुमति– कोई भी दिलनिसार मेरा दिलदार हो हो सकता है।

आत्मा– किसी खास शर्त के साथ या यों हो ?

कुमति– शर्त तो ज़रूरी है।

आत्मा--शर्त क्या है ?

कुमति– पहली शर्त तो यही होगी कि मुझ से मुहब्बत करने में औरों की मुहब्बत से किनारा करना पड़ेगा, और हमेशा मेरा ....

कामप्रदीपन–यह तो कोई बात नहीं, होना ही चाहिये।

आत्मा– इसके सिवाय ?

कुमति– इसके अलावा मेरी हमजोलियों से वही वर्ताव रखना पड़ेगा, जो मुझ से।

आत्मा– आपकी हमजोलियां कहां और कितनी हैं ?

कुमति– यहीं, मेरे साथ हैं, और गिनती में चार-पांच हैं।

आत्मा– हां, तो हुक्म कीजिये।

कुमति– अगर मेरी किसी बात में रुकावट न डाली जायेगी, तो मैं हमेशा दूध पानी की तरह मिली रहूँगी।

आत्मा– कौन सी बात में ?

कुमति– जो मैं चाहूँगी।

आत्मा– आप क्या चाहेंगी ?

कुमति– अधिक कुछ नहीं, केवल चार चीज़ें।

आत्मा– तो क्या उनके बतलाने में कोई हर्ज है ?

कुमति– नहीं ! अगर इक़रार पक्का है।

आत्मा– आप कहें, मैं इक़रार करता हूँ।

कुमति– पहली चीज़, सच्चा प्रेम, दूसरी, भरपूर धन, तीसरी शान, और चौथी खाने-पीने की पूरी सहूलियत।

कामप्रदीपन- ये तो सभी ज़रूरी हैं।

आत्मा– और ... आपकी तरफ से।

कुमति– मैं मय अपने साथियों के आठ पहर सेवा करूंगी।

आत्मा– मैं आपकी सब मांगें पूरी करूंगा। आप मुझे अपना बनायें।

कुमति– यह तो आप जानते ही होंगे कि दुनियां में कोई भी ऐसा नही, जो मेरी चाह न

करता हो। मगर मैं अपना सर्वस्व किसी को नहीं देती। यह आपकी खुशक़िस्मती है कि आज मुझ सी नाज़नी आपकी हो रही है।

आत्मा– धन्य भाग्य !

कुमति– मेरे साथी एक से एक बलवान् हैं। अगर आप उनको अपनायेंगे, तो कोई शक्ति ऐसी नहीं, जो आपका मुकाबला कर सके।

आत्मा– आप अपने साथियों से भी परिचय करा दें, तो अच्छा हो।

कुमति– छल बहादुर, कपटचन्द, द्वेषानन्द, हसदप्रसाद, ये चार मेरे बलवान साथी हैं। ईर्षा और निर्दयता नाम की दो सहेलियां हैं, जो आपके सामने आपके स्वागत में लगी हैं।

आत्मा– मैं पूरा वचन देता हूँ कि मैं सबसे वह प्रेम करूंगा, जो एक सच्चा मित्र अपने मित्र से करता है।

कामप्रदीपन-यह तो मैं विश्वास दिलाता हूँ कि मेरे मित्र अपनी बात के बड़े पक्के हैं। जब से आपने मुझको अपना दोस्त बनाया है, कभी ऐसा नहीं हुआ कि मेरे कहने को टाला हो।

मन्साराम–बात पक्की हो गई।

चित्तराम–यार आत्मा ! तुम्हारी तो पांचों उंगलियां घी में रहीं। कुछ मेरे लिये भी दिला दो। मैं भी तुम्हारा पुराना दोस्त हूँ।

कुमति– अगर आत्मा की इच्छा हो, तो मैं अपनी एक दासी आपकी सेवा को भी दे सकती हूँ।

आत्मा– अवश्य ! अगर कोई हो ?

कुमति– अच्छा जनाब, चिन्ता रानी को आप अपनाइये।

चिन्तारानी–मैं रहूँगी ज़रूर, मगर मेरा भार किस पर होगा ?

आत्मा– तुम्हारे भार का मैं जिम्मेवार हूँ।

मन्साराम–अच्छा, बी अशान्ति ! तुम्हारी एक चीज़ फड़कती हुई हो जाय, और महफ़िल बरखास्त की जाय।

अशान्ति–एक मैं ही हूँ बला शान्ति नशाने वाली।
मेरी संगति ही है गफ़लत को हटाने वाली॥

मोहानन्द–वाह बी अशान्ति, वाह ! तुमने गाना क्या गाया, दिल पर जादू सा डाल दिया।

आत्मा– अच्छा बी अशान्ति ! यदि तुमको कोई आपत्ति न हो, तो तुम भी मेरे... ...

अशान्ति–आपका प्रेम है, तो अवश्य रहूँगी।

साजिन्दे–जनाब, आपने तो हमारे हाथ-पांव ही काट लिये। अब हम किसके होकर रहेंगे ?

आत्मा– तुम पहले अपना परिचय दो, तब मैं कुछ कहूँ।

साजिन्दे–अधर्मदास, हिंसासिंह, असत्यराम और सर्वनाशप्रसाद हम चार हैं, और हमेशा से कुमति के साथ हैं।

आत्मा– कुमति जान के साथ हो, तो अब मेरे साथ रहो।

—यवनिका–पतन—

( क्रमशः )

# रसानुभूति की प्रक्रिया

श्री विष्णुदत्त राकेश, हिन्दी विभाग, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

भारतीय काव्य-शास्त्री रसानुभूति सम्बन्धी प्रक्रिया के विवेचन में भरत द्वारा निर्दिष्ट रस-सूत्र--'**विभावानुभाव व्यभिचारि संयोगात् रस-निष्पत्तिः**'— को अध्ययन का मूलाधार मानकर चले हैं। विभाव, अनुभाव, स्थायिभाव, संचारी के सयोग से रस-निष्पत्ति की सूचना देने वाले इस सूत्र की व्याख्या में संयोग और निष्पत्ति--इन दो शब्दों को लेकर परवर्ती–आचार्यों में पर्याप्त मतभेद रहा है। रस-सूत्र के प्रथम व्याख्याकार मीमांसा-वादी आचार्य भट्टलोल्लट ने सयोग का अर्थ कारण–कार्य सम्बन्ध (उत्पाद्य-उत्पादकभाव) तथा निष्पत्ति का अर्थ उत्पत्ति किया है तथा रस की मूल स्थिति नायक-नायिका में मानकर रस की विषयगत स्थापना की है। अर्थात् रस को वर्ण्य वस्तु (Aesthetic object) के रूप में विवक्षित किया है। यहां विभावादि की रसोत्पत्ति का कारण और रस को विभावादि का कार्य कहा गया है। अर्थात् विभावादि के रूप में परिणत स्थायीभाव को अनु-कार्यों में स्थित मानकर प्रेक्षक को (दृश्य-काव्य के सन्दर्भ में) तत्भाव सम्बन्धी आरोप का पात्र प्रस्तुत किया गया है और इस आरोप का माध्यम बन गया है अभिनेता, जो अभिनय कौशल के बल पर मूल आलम्बन-आश्रय का अनुकरण करता हुआ स्वयं भी रसानुभूति करता है और सहृदय को भी प्रतीति कराता है। इस व्याख्या में 'संयोग' का कारण-कार्य-भाव सम्बन्ध व्यावहारिक नहीं है क्योंकि कारण के अभाव में भी कार्य की उपस्थिति रहती है, जब कि विभावादि के तिरोहित होने पर स्थायिभावात्मक रस भी समाप्त हो जाता है। निष्पत्ति का प्रतीति अर्थ भी इसलिये दोषपूर्ण है कि कभी न देखे गये अनुकार्य का आरोप प्रेक्षक के लिये सर्वथा असंभव है। फिर रस कोई पूर्व उत्पन्न वस्तु तो है नहीं, जो नट के द्वारा प्रतीति से प्राप्त हो जायेगी। वह तो विभिन्न विधायक तत्त्वों की सुनिश्चित व्यवस्था का फल होता है। अतः रस और विभाव में कारण-कार्य जैसा कोई पूर्वापर सम्बन्ध नहीं होता। इस विवेचन का अर्थ यह नहीं कि उनका मत पूर्णतः भ्रामक है तथापि उन्होंने रस-बोध के लिये स्थायीभावों को उद्बुद्ध करने वाले विषय को ही उपयुक्त मानकर काव्य-रचना की प्रक्रिया में कवि-अभिप्रेत अर्थ के प्रतीक आलम्बन आश्रयादि की प्रमुखता को समर्थन प्रदान कर आत्माभिव्यक्ति के मनोवैज्ञानिक पक्ष का उद्घाटन भी किया है।

इससे पूर्व कि हम रस प्रक्रिया में नैयायिक शंकुक की धारणा पर विचार करें, इन दोनों आचार्यों के मध्य की कड़ी रुद्रट् के इस सिद्धान्त का उल्लेख भी आवश्यक समझते हैं कि व्यभिचारिभाव स्थायिभाव की क्षमता रखने पर रस-परिपाक में सिद्ध हो सकते हैं।१ अर्थात् स्थायी और संचारी का तात्विक-भेद वर्णित भाव ( कवि-अभिप्रेत-अर्थ-सूचक ) की स्थिति पर ही निर्भर करता है। प्रत्येक मनोविकार परिस्थिति के अनुरूप ही स्थिर होता है तथा तदनुकूल परिवर्तन उसमें ( स्थायि-भाव में ) होते रहते हैं। अर्थात् एक मनोविकार में अन्य मनोविकारों का मिश्रण भी शारीरिक क्रियाओं के समानान्तर होता रहता है, क्योंकि व्यक्ति जो कुछ अनुभव करता है, उसका एक निश्चित रूप होता है, जब व्यक्ति के नये अनुभवों का सम्बन्ध पुराने अनुभवों से होता है तब उच्च-स्तर की मानसिक क्रियायें होती हैं और यह क्रियायें मानव व्यवहार को उत्पन्न करने वाले पर्यावरण के

१. काव्यालंकार। १२.४।

प्रति अर्थपूर्ण और अबाध अनुक्रियायें होती हैं। अतः भावपर्यावरण के तदनुकूल स्थिर रहने वाले अनुपात में स्थायी और तीव्रता से बदल जाने के कारण संचारी अथवा व्यभिचारी कहलाते हैं। जैसे सिंह को निर्जन प्रान्त में, निशस्त्र और अकेले होने पर सहसा देख लेने में भय तथा दो चार व्यक्तियों के आ जाने पर साहस उत्पन्न हो जाता है। यदि वातावरण पूर्ववत् रहता तो भय मनोविकार स्थायी होता। किन्तु वातावरण की स्थिति बदलने पर अब जो चेष्टाएं होंगी उनके मूल में स्थायी उत्साह विद्यमान रहेगा। दोनों ही स्थितियों में भय और उत्साह होंगे तो मनोविकार ही, पर पर्यावरणजन्य स्थिरता के कारण एक-दूसरे परिस्थितिवत् स्थायी अथवा संचारी बन जायेंगे। इस प्रकार हम देखते हैं कि यदि लोल्लट ने भावबोध में सुबोध और अनुभव सहज आलम्बन-आश्रय का अस्तित्व आवश्यक माना तो रुद्रट ने पर्यावरण अर्थात् उद्दीपन मनोविकार ( स्थायी-व्यभिचारी ), अनुभाव तथा रस सौन्दर्य को काव्य का सहज धर्म मान कर रसानुभूति के कारण तथा रसोत्कर्ष में सहायक उपादानों की ओर भी संकेत किया किन्तु रसानुभूति अब भी अनुकार्यों के आभोग से बाहर न निकल पाई। अर्थात् स्थायिभाव की स्थिति नायक-नायिका में ही मानी गई तथा अभिनेताओं का कुशलता जन्य एवं अनुकृत नायकादि का स्थायि भाव प्रेक्षकों से अनुमित कहा गया। आचार्य शंकुक की मान्यता थी यह 'संयोग' का अर्थ किया गया अनुमान और 'निष्पत्ति' का अर्थ हुआ 'अनुमिति'। यह सिद्धान्त भी तथ्य की व्याख्या न कर सका। क्योंकि अनुकार्य एवं अनुकर्त्ता के साम्य से नायक की मनःस्थिति का अनुमान बालबुद्धि के लिये तो विश्वसनीय हो सकता है पर सुसस्कृत विज्ञ प्रेक्षकों के लिये नहीं। इस लिये कि रस तो प्रत्यक्ष अनुभव का विषय है, अनुमान का नहीं। हवा में फैलती हुई सुगन्ध से पुष्पवाटिका का अनुमान हो सकता है पर गुलाबी पाखुंरियों का दर्शनजन्य आनन्द और स्पर्शजन्य मृदुलता का सुख प्राप्त नहीं हो सकता। हम देख रहे हैं कि यह दार्शनिक विवेचन का आग्रह रस को पूर्व प्रसूत मान लेने की भ्रान्ति के कारण हो रहा है यद्यपि प्रेक्षक की इस प्रक्रिया में अवस्थिति मानी जा रही है तथापि विषयी के स्वात्म अनुभव रूप रसास्वाद की उपेक्षा की जा रही है जो कलात्मक माध्यम के सहारे जाग्रत होता है। रसानुभूति जहां सौन्दर्य का विषय है वहां सौन्दर्यात्मक अनुभूति भी है। अतः आरोप एवं अनुमिति सिद्धान्त संयोग और निष्पत्ति पर केवल दार्शनिक दृष्टि से ही विचार कर सके—मनोवैज्ञानिक—शारीरिक दृष्टि से नहीं। कालान्तर में भट्टनायक और अभिनव ने क्रमशः पात्रों के साधारणीकरण तथा प्रेक्षक के चित्तस्थ भावों की विभावादि द्वारा उद्बुद्धता का सिद्धान्त स्थापित कर रसानुभूति पर होने वाले विवाद को ही समाप्त कर दिया। साधारणीकरण और रसानुभूति की बहु चर्चित समस्या पर, इस स्थान पर हम गेस्टाल्ट मनोविज्ञान के सन्दर्भ में विचार करना चाहते है, इस लिये कि 'संयोग' और 'निष्पत्ति' का अर्थ शारीरिक—मनोवैज्ञानिक आधार पर स्पष्ट हो जाये। भरत और अभिनव के मत उक्त भूमि से तनिक भी दूर नहीं जायेंगे।

रसानुभूति एक शारीरिक और मानसिक व्यापार है। क्योंकि भाव का सम्बन्ध विचार और शरीर-तन्त्र से ही होता है। अनुभवों की समग्रता के कारण शरीर की तन्त्रिकाओं में भी एक प्रकार का गेस्टाल्ट ( समग्रता ) बन जाता है, अर्थात्

अनुभव का शारीरीय और मानसिक आधार इतना संश्लिष्ट होता है कि उसका बोध विश्लेषण के द्वारा नहीं हो सकता । मैक्सवर्दाइमर (Max Werthimer) शरीर और मन की एकता को अटूट बताता है । यही नहीं चिन्तन प्रक्रिया का भी देश-काल की दृष्टि से एक क्षेत्र होता है। अतः चित्त स्थित ( अभिनव गुप्ताचार्य द्वारा स्वीकृत ) मनोविकार देश-काल ( पर्यावरण ) अनुसार जागृत होने पर तदनुकूल शरीरी क्रियाएं भी उत्पन्न करते हैं तथा इन्हीं से उद्बुद्ध भाव का बोध भी होता है । साहित्यशास्त्र में यही क्रियायें अनुभाव कहलाती हैं। अतः मनोविकार का हेतु, संस्थान तथा तत्सम्बन्धी मनोवैज्ञानिक पर्यावरण, जिसके अन्तर्गत व्यक्ति अपनी आवश्यकता पूर्ति के लिये कार्य करता है, मनोविकारों की जागृति में सहायक होते हैं। इन्हीं तीनों तत्त्वों को रस-शास्त्रियों ने क्रमशः आलम्बन, आश्रय और उद्दीपन कहा है तथा इनके समवेत रूप को विभाव स्वीकार किया है ।१ यह विभाव ( समूहालम्बनात्मक ) का विचार-सूत्र गेस्टाल्टवादियों के समग्रता-सिद्धान्त के ही निकट है। क्योंकि गेस्टाल्ट शब्द से किसी वस्तु अथवा अनुभव में निहित समग्रता का बोध होता है ।२ भाव की शास्त्रीय परिभाषा भी दशरूपककार ने इसी प्रकार की है--काव्य या अभिनय में उपनियोजित आलम्बन-आश्रय के सुख दुखादि, अनुभवों द्वारा सामाजिक के हृदय का उसी ( कवि अभिप्रेत ) भाव से भावित होना ( समग्र ज्ञान ) अथवा एकतान ( एकाग्र ) होना भाव कहलाता है । क्योंकि भाव की समग्रता विभाव द्वारा ही संतुलित होती है। अतः विभाव को समग्रता के बोध का कारण माना जा सकता है। अब मनोविकारों की जागृति के कारण पर विचार करने के बाद मनोविकारों ( स्थायी-संचारी ) की स्थिति, तज्जन्य शारीरिक क्रियायें ( अनुभाव ) और समग्रबोध के उपरान्त एकाग्रता से उत्पन्न ( सत्व ) अश्रुरोमांचादि उभयात्मक क्रियायें ( सात्विक भाव ) जो विरोधी अविरोधी ( हर्ष-शोक ) भावों में एक सी रहती हैं, के संतुलित नियोजन ( संयोग ) पर विचार करेंगे। क्योंकि रस-प्रक्रिया में विभाव ( आलम्बन, आश्रय, उद्दीपन ) भाव ( स्थायी-संचारी ) तथा अनुभाव ( कायिक और सात्विक चेष्टायें ) के संयोग की ही बात कही गई है। संयोग का अर्थ वर्दाइमर, कोफका तथा कुर्टलेवीन आदि मनोवैज्ञानिकों द्वारा निर्दिष्ट गेस्टाल्ट ( समग्र एवं संतुलित नियोजन ) प्रक्रिया ही यहां पर विवक्षित है और वह इसलिये कि मानसिक कार्यों की विशेषता उनके द्वारा निर्दिष्ट लक्ष्य की प्राप्ति में होती है और वह गेस्टाल्ट रूप में ही होती है। काव्य-बोध में उक्त प्रक्रिया को निम्न उदाहरण के रूप में इस प्रकार देखा जा सकता है :—

सृष्टि हंसने लगी आंखों में खिला अनुराग,
राग रंजित चन्द्रिका थी उड़ा सुमन पराग।
और हंसता था अतिथि मनु का पकड़कर हाथ,
चले दोनों स्वप्न पथ में स्नेह संबल साथ।
देवदारु निकुंज गह्वर सब सुधा से स्नात,
सब मनाते एक उत्सव जागरण की रात।
आ रही थी मदिर भीनी माधवी की गन्ध,
पवन के घन घिरे पड़ते थे बने मधु अंध।

\+ \+ \+

कुंज में गुंजरित कोई मुकुल सा अव्यक्त,
लगा कहने अतिथि मनु थे सुन रहे अनुरक्त।

१. तस्मादेवविभावादि समूहालम्बनात्मकः।
साहित्यदर्पण ३.२१।

२. मनोविज्ञान की ऐतिहासिक रूपरेखा।
डॉ. सीताराम जायसवाल पृष्ठ सं. ४०५

१. दशरूपक। --चतुर्थ प्रकाश।

यह अतृप्ति अधीर मन की क्षोभयुत उन्माद,
सखे ! तुमुल तरंग सा उच्छ्वासमय संवाद ।
मत कहो, पूछो न कुछ, देखो न कैसी मौन,
विमल राका मूर्ति बन कर स्तब्ध बैठा कौन ?
झुक चली सव्रीड वह सुकुमारता के भार,
लद गई पाकर पुरुष का नर्ममय उपचार।
मधुर व्रीडा मिश्र चिन्ता साथ ले उल्लास,
हृदय का आनन्द-कूजन लगा करने रास।
गिर रही पलकें झुकी थी नासिका की नोक,
भ्रू लता थी कान तक चढ़ती रही बेरोक।
स्पर्श करने लगी लज्जा ललित कर्ण कपोल,
खिला पुलक कदम्ब सा था भरा गद्गद बोल।
किन्तु बोली क्या समर्पण आज का हे देव !
बनेगा चिर बन्ध नारी हृदय हेतु सदैव।
आह !.मैं दुर्बल कहो क्या ले सकूंगी दान,
वह जिसे उपभोग करने में विकल हों प्रान ॥
( कामायनी—वासना सर्ग )

प्रस्तुत प्रसंग कामायनी का है, यहां मनु आलम्बन है, श्रद्धा आश्रय है, चन्द्रिका चर्चित रात्री निर्जन एकान्त प्रदेश, देवदारु कुंजादि उद्दीपन हैं, रति स्थायी है, हर्ष, व्रीड़ा, अवहित्था, वितर्क आदि संचारी हैं तथा पुलक आदि अनुभाव हैं। यहां मनु और श्रद्धा का देश काल नियोजित वैशिष्ट्य समाप्त हो गया है। मनु को देखकर यहां पुरुषत्व तथा श्रद्धा को देखकर यहां नारीत्व मात्र का ज्ञान पाठक को होता है। श्रद्धा की चेष्टायें अनुरक्ता नारी तथा मनु की चेष्टायें अनुरक्त पुरुष की चेष्टायें बन गई हैं। साधारणीकृत विभावादि का समग्र बोध (संयोग) सहृदय में काव्य वर्णित भाव को उद्बुद्ध (निष्पन्न) कर रहा है। सहृदय के अवचेतन में यद्यपि कथा-सूत्र में बद्ध श्रद्धा और मनु का अस्तित्व है किन्तु उनके क्रियाकलाप में निहित अर्थ ( भाव ) चेतन मन में उतर कर ( एकाग्रता के कारण ) कुछ समय के लिये उसे तल्लीन कर देता है। अनुभव का यह बाह्य प्रतिरूप संवेदन के माध्यम से मन में ज्यों का त्यों उत्पन्न हो जाता है और उसकी विघ्न रहित अनुभूति रस-दशा कहलाती है। इस प्रकार अपूर्त्त-भाव पृष्ठभूमि की समग्रता में बार बार स्मृत होकर जो अभिप्रेरण पर आधारित है साहचर्य पर नहीं, उत्कर्ष को प्राप्त होता है। निष्कर्ष रूप में कहा जा सकता है कि सहृदय कवि अनुभूति, ( कवेरन्तर्गतं भावं भावयन् भाव उच्यते ) तथा विभावादि का समग्र साधारणीकरण ही रसास्वाद की पृष्ठ भूमि तैयार करता है क्योंकि साधारणीकरण का उद्देश्य भी साधारण रति को अनुभवनीय बनाना ही है।

प्रश्न उठना स्वाभाविक है कि देश और काल के व्यवधान में बंधे पात्रों का भाव हमारा आस्वाद कैसे बन सकता है ? इस प्रश्न का उत्तर देते हुए नाट्य-शास्त्राचार्य भरत ने भावों के सामान्यीकरण का सिद्धान्त प्रस्तुत किया था।[१] शारीरिक मानव व्यापार की भूमिका में भरत के उपरान्त भट्टनायक ने ही विभावादि के साधारणीकरण अर्थात् पात्र के विशिष्ट व्यक्तित्व के विलयन की बात कही। आवश्यकता इस बात की समझी गई कि विभावादि की वैयक्तिक परिधि का तिरोभाव हो सके तथा उन्हें सामाजिक स्तर पर देखा जा सके। काव्य में भाव का साधारणीकरण अर्थात् कवि-प्रतिपाद्य ( अभिप्रेत अर्थ ) का सामाजीकरण अपेक्षित होता है। सामाजीकरण का सम्बन्ध

१. एभ्यश्च सामान्यगुणयोगेन रसा निष्पद्यन्ते।
—नाट्यशास्त्र

सामान्य वासनात्मक सत्ता से है, क्योंकि विभावादि कवि की अभीष्ट भावना के प्रतीक हैं अतः काव्य के माध्यम से संप्रेषणीय होकर तल्लीनता उत्पन्न कर सकने की क्षमता के कारण सामाजिक के सामूहिक अनुभव का कारण बनते हैं।२ यह तल्लीनता अथवा एकाग्रता वस्तुस्थिति की समग्रता और उसमें घटित होने वाली मानसिक क्रियाओं पर अवलम्बित होती है, अन्तर्दृष्टि अथवा मानसिक क्षमता से व्यक्ति किसी क्षेत्र की विभिन्न वस्तुओं के आपसी सम्बन्धों का ज्ञान प्राप्त करता है। व्यक्ति के विभिन्न अनुभवों का यह प्रतिरूप संवेदन के माध्यम से मन में ज्यों का त्यों उत्पन्न हो जाता है और अवचेतन में अस्तित्व बना लेता है, तथा जो किसी अभिप्रेरणा से स्मृत होने पर उद्बुद्ध हो उठता है। काव्य के अन्तर्गत विभाव अपने-अपने स्थायिभाव के अनुरूप ही ढले होते हैं तथा सहृदय के चित्त में इस तरह घूमते रहते हैं, जैसे वह इनका साक्षात् ज्ञान प्राप्त कर रहा हो और क्योंकि उसकी विचार सम्बन्धी समग्रता पृष्ठभूमि (उद्दीपन) तथा वस्तु (विभावाभावादि) की एकता पर आधारित रहती है अतः वह अनुभूति का ज्ञान विश्लेषण के द्वारा प्राप्त नहीं कर सकता। अर्थात् विभाव, अनुभाव संचारी आदि का बोध उसे संश्लिष्ट होगा पृथक् पृथक् नहीं। शब्द-बोध में आते ही अथवा इन्द्रिय अनुभूतिजन्य होते ही पृष्ठभूमि के विभावादि विभिन्न अंश एकत्र होकर ध्वनित होने वाले निहित अर्थ की प्रतीति कराते हैं, जैसे मेघाच्छन्न आकाश, निर्जन तमालकुंज, एकान्त पगडंडी पर चलती हुई उत्कंठिता नायिका का चित्र प्रत्यक्ष बोध में पृथक् २ वर्णों तथा रेखाओं का बोध न करा कर काम-पीड़िता नारी के निशाभिसारिका रूप का समग्र बोध कराता है। मैक्स वर्दाइमर के शब्दों में यह समग्र बोध एक विशेष गुण है जो मानव में विभिन्न भागों को एकत्र करने पर उस समय उत्पन्न होता है जब कि अनुभव और संतुलन पर ध्यान दिया जाता है। अतः काव्य में भी आलम्बन-आश्रय तथा भावादि की उचित योजना समग्र रूप में ही निहित-अर्थ-सौन्दर्य की अनुभूति कराती है और इस प्रकार वर्णित भाव का निर्विघ्न अनुभव आनन्दमूलक सिद्ध होता है, इस लिये कि उसमें कोई व्याघात नहीं पहुंचता। इस प्रकार इन्द्रिय अनुभूत संवेदनाजन्य आनन्द ही कलात्मक कृतियों के अध्ययन में रस कहलाता है। और यदि वर्णित भाव साधारण रूप से सभी सहृदयों द्वारा अनुभूत नहीं होता तो व्याघात पहुंचने के कारण उसे केवल भावानुभूति मात्र ही कहा जायेगा।

रसानुभूति की क्षमता सहृदय की योग्यता पर निर्भर करती है। काव्य के पारखी के लिये तो यह गुण और भी आवश्यक है। रंगमंचीय आहार्यादि अभिनयों की स्पष्ट पृष्ठभूमि तो प्रभाव-एकता से सर्वसाधारण तक भी वस्तु को प्रेषणीय बना देती है किन्तु काव्य में शब्दार्थ माध्यम होने से निहित भाव-सौन्दर्य का बोध विकसित मन को ही होता है क्योंकि अर्थ-बोध के बिना साधारणीकृत पात्रों का व्यापार भी रसास्वाद में सहायक नहीं होता। एक ही वासना से युक्त होकर भी मानस भूमियों का वैविध्य

---

२-तेन हि व्यापारेण विभावादयः स्थायि च साधारणीक्रियन्ते। साधारणीकरणे चैतदेव यत्सीतादिविशेषाणां कामिनीत्वादि सामान्येनोपस्थितिः—

काव्यप्रकाश-गोविन्द ठक्कर कृत टीका।

सब को समान अनुभवशील होने से रोकता है। कहीं तो मन कलात्मक रुचि के स्वतः अनुकूल होता है कहीं अभ्यास द्वारा उसे तदनुकूल बनाया जाता है। अतः साधारणीकृत पात्रों के कार्य–व्यापार को समझने के लिये सहृदय का सामाजिक गुणों से युक्त होना अत्यावश्यक है। इस प्रकार हम कह सकते है कि साधारणीकरण का अर्थ ही रसास्वाद नहीं है, वह तो रसानुभूति की प्रक्रिया का साधन मात्र है, जिस में पात्रों का वैशिष्ट्य अवचेतन में अवस्थित हो जाता है और जो कथानुकूल विचारसंयोजन में सहायता पहुंचाता रहता है। श्रोता अथवा पाठक अपनी पूर्वार्जित अनुभूतियों (Appreception) इन्द्रिय सन्निकर्ष ज्ञान (Preparation) अनुभूति अथवा प्रत्यक्षीकरण ( Perception ) तथा संस्कारों का साम्य पाकर पात्रगत अनुभूतियों की वैयक्तिकता भूल जाता है। किन्तु अर्थ-बोध की कठिनाइयों के कारण अनुभूति की समग्रता न बनने पर मानसिक तनाव मात्र भी उत्पन्न होकर रह जाता है और सन्तों की सांकेतिक कविताओं, नीति-उपदेशों तथा दार्शनिक प्रहेलिकाओं की तरह केवल बौद्धिक तृप्ति मात्र उत्पन्न करने में सहायक होता है परन्तु समग्रता का व्यवधान रहित अनुभव होने पर वही रसास्वाद में सहायक होता है।

इस प्रकार रस प्रक्रिया में प्रथम अर्थ-बोध का होना आवश्यक है, यदि उसी का अभाव रहा तो छायावादी काव्य जैसी सरस रचनायें भी माध्यम की दुरूहता के कारण लोक सामान्य भावभूमि तक नहीं आ पायेंगी। कहा जा सकता है कि साधारणीकरण के लिये अर्थ-बोध की सहजता आवश्यक है और फिर निहित सौन्दर्य-बोध से पाठक अथवा श्रोता की सौन्दर्यात्मक अनुभूति निश्चय ही रस दशा को प्राप्त हो सकती है। यद्यपि आचार्य शुक्ल ने विषय के सामान्यत्व की ओर ही बल दिया है तथा साधारणीकरण आलम्बन धर्म का माना है।१ तथापि सामान्यत्व का अर्थ किसी वर्ग सम्बन्धी धारणा के सन्दर्भ में नहीं लेना चाहिये, किन्तु विषय से तात्पर्य व्यापक अर्थों में कवि–प्रतिपाद्य के सामाजिक रूप से ही लेना चाहिये, जिसके कार्य व्यापार विश्वसनीय और मानव जीवन सुलभ हो। आलम्बन-धर्म का अर्थ भी कवि-अभिप्रेत भाव ही लेना चाहिये। आलम्बन और आश्रय का भेद भी रस दशा में कठिन होता है। नायक के लिये नायिका और नायिका के लिये नायक-आलम्बन आश्रय बनते रहते हैं किन्तु काव्य में पाठक अथवा श्रोता आलम्बन-आश्रय के समग्र कार्य-व्यापार को प्रत्यक्ष करता है तथा कवि-कौशल जन्य अर्थ-सौन्दर्य का पृष्ठभूमि द्वारा प्रसूत समग्र बोध सहृदय की चित्तस्थित वासनाओं को उद्बुद्ध कर उत्कर्ष को पहुचाता है। यही उत्कर्ष को प्राप्त सौन्दर्यात्मक अनुभूति रस अथवा आनन्द कहलाती है।२

यहां यह समझ लेना आवश्यक है कि किसी प्रकार के 'तादात्म्य' जैसा कोई व्यापार प्रमाता और प्रमेय में रस प्रक्रिया में उपस्थित नहीं होता और राम-रावण जैसे दो विरोधी पात्रों का साधारणीकृत क्रिया-कलाप भी एकपक्षीय प्रभाव नहीं डालता। क्योंकि कवि अनुभवों के संतुलन

---

१–चिन्तामणि-आचार्य शुक्ल–पृष्ठ ३०८–३०६।

२–कवेः वर्णनानिपुणस्य यः अन्तर्गतः अनादि-प्राक्तनसंस्कारप्रतिमानमयः न तु लौकिकविषयजः, अतएव देशकालादिभेदाभावात् साधारणीभावेन आस्वादयोग्यः, तम् भावयन् आस्वादयोग्यी कुर्वन्—

—ध्वन्यालोक लोचन टीका—

से अभिप्रेतभावों के प्रतीक 'व्यक्तित्व' के गुण-विशेष से रस-विशेष का पोषण करने के लिये प्रतिपक्षी के भावों को क्षीण कालिक रूप देकर प्रधानपात्र के संचारी बना देता है और तब वह मुख्य रस के ही पोषण में सहायक होते हैं। पात्र के चरित्र से लोक व्यवहार का उद्घाटन ही कवि को अपेक्षित रहता है और पात्र के औचित्य अथवा अनौचित्य पूर्ण व्यवहार के आधार पर ही वह उसका क्रिया-कलाप निश्चित करता है। पात्र के दुश्चरित्र अनौचित्य पूर्ण होने पर भी यदि कवि के अभीष्ट भाव (दुष्पात्र के प्रति) को सहृदय के मन में यथावत् जागृत कर सकें तो निश्चय ही उस भावोद्बुद्धता को साधारणीकरण कहेंगे—भले ही उसे संस्कृत आचार्य रसाभास की संज्ञा दें, किन्तु इतना ध्यान आवश्यक है कि इनका प्रयोग रसोत्कर्ष के लिये संचारियों के रूप में ही होना चाहिये। जैसे जनक की राजसभा में शिव-धनुष न तोड़ सकने वाले पराजितों का धनुर्यज्ञ विजेता राम के प्रति युद्ध करने का उत्साह अनुचित होते हुए भी राम के धीर और वीर व्यक्तित्व को और अधिक प्रभावशाली बना देता है।१ पराजितों का उत्साह यहां वीर रस का संचार न कर सकेगा क्योंकि पाठक अभी उन की कार्यजन्य अपूर्णता कायरता और श्रीहतता देख चुका है, उस से तो अभिनव के अनुसार हास्य की ही सृष्टि होगी।२ अतः राजाओं द्वारा प्रयुक्त वीरता सूचक शब्द यहां अमर्ष-असूया आवेगादि संचारियों के रूप में राम के व्यक्तित्व द्वारा निष्पन्न वीररस के संचार में ही सहायक होंगे। उन से कोई विरोध उत्पन्न न होगा। प्रबन्ध काव्य में इसी लिये रसाभास का भी महत्व माना गया है। इसी प्रकार भावाभास की स्थिति समझी जा सकती है, एक उदाहरण से यह बात और भी स्पष्ट हो जायेगी——

दरपन में निज छांह संग, लखि प्रियतम की छांह।
खरी ललाई रोस की, ल्याई अंखियन मांह॥

यहां पर क्रोध का भाव उन्माद और भ्रान्ति जन्य है। रति के साथ क्रोध की आवश्यकता यहां न थी किन्तु अपनी ही छाया से सापत्न्य ईर्ष्या करने वाली नायिका के जड़ता, शंका तथा विमर्श आदि संचारी यहां रति का ही उपकार करने वाले समझे जायेंगे। इसी प्रकार एक उदाहरण और लिया जा सकता है——

सूर्य अस्त हो रहा है, दिनान्त को निकट जान चक्रवाकी प्रिय-विछोह की आशंका से आकुल हो उठती है। इस वियोग का कारण वह सूर्य को मानती है। अतः सूर्य को क्रोध का आलम्बन तथा प्रिय को, कान्त विषयक शोक पूर्ण रति का आलम्बन मानती है। इसी लिये क्रोध भरे नेत्र से वह एक और सूर्य को तथा डबडबाते नेत्र से प्रिय को देख रही है। प्रिय के भावीविरह के कारण शोक मिश्रित रति का संचार क्रोध के साथ

---

१ उठि उठि पहिरि सनाह अभागे,
जंह तंह गाल बजावन लागे।
लेहु छुड़ाय सीय कह कोऊ,
धरि बांधौ नृप बालक दोऊ॥
तोरे धनुष काज नहि सरई,
जीवत हमहिं कुंवरि को वरई।
जौ विदेह कछु करहिं सहाई,
जीत हुं समर सहित दोउ भाई॥
राम चरित्र मानस-बालकाण्ड।

२ ते न करुणाद्याभासेष्वपि हासत्वं सर्वेषु मन्तव्यम् अनौचित्यप्रवृत्तिकृतमेव हि हास्य विभावकत्वम्। तच्चानौचित्यं सर्वरसानां विभावानुभावादौ सम्भाव्यते।
अभिनव भारती—पृष्ठ २९६।

चक्रवाकी के हृदय में हो रहा है। कुशल नर्तकी के समान दो भिन्न रसों–रौद्र और शृङ्गार को मिश्रित रूप में वह एक साथ प्रकट कर रही है१। हम देख रहे हैं कि इस स्थान पर भावों में परस्पर विरोध नहीं है। भावों में परस्पर विरोध का कारण एक भाव का दूसरे भाव की प्रतीति में बाधा उपस्थित करना होता है परन्तु यहां ऐसा नहीं है। प्रतिभाशील कवि ने इस पद्य में रति को अंगीभाव तथा बाधक कारण को औग्र्य (क्रोध) और बाधा को विषाद (शोक) संचारियों के रूप में चित्रित किया है। स्थायिभाव रति की पुष्टि में ही यहां औग्र्य और विषाद जैसे अंगभूत मनोविकार आये हैं। वस्तु के प्रति आकर्षण और अपेक्षित दिशा की ओर ले जाने वाली गति में यदि समग्र ज्ञान नहीं बनता तो कार्य अपूर्ण रहता है और उस का परिणाम होता है मानसिक तनाव। भाव ऐसी स्थिति में उत्कर्ष को प्राप्त नहीं हो सकता। स्थायिभाव तथा उस के पोषक संचारियों के संतुलित प्रयोग से ही उसे रसत्व प्राप्त होता है। यदि किसी पद्य में केवल रत्यादि भाव या शृङ्गारादि रस वाचक शब्दों का प्रयोग भर हो, तो रसानुभूति नहीं हो सकती। यह तो विभावादि के संतुलित सन्निवेश पर ही अवलम्बित होती है। यहां आकर कवि के रचना-दायित्व का प्रश्न आ खड़ा होता है। कवि को इसीलिये कल्पित अथवा ऐतिहासिक पात्रों के व्यापार में रसोपयुक्त परिवर्तन करना पड़ता है।२ डा० नगेन्द्र इसीलिये साधारणीकरण में काव्यानुभूति पर अधिक बल देते हैं।३ रचना प्रक्रिया में कवि-अनुभूति की विशिष्टता अभिव्यक्ति के पूर्व तक ही रहती है। अभिव्यक्त होने पर संप्रेषणीयता के कारण वह विश्वसनीय पात्र के रूप में सजीव हो उठती हैं और सर्वसाधारण के आस्वाद योग्य बन जाती है। रचना-श्रवण करते हुए अथवा पढ़ते हुए श्रोताओं और पाठकों को व्यक्ति सम्बन्ध से शून्य यह काव्य वर्णित भाव अपने में उद्बुद्ध होता हुआ मिलता है। इसी स्थिति को हम साधारणीकरण कहते हैं। और इसी साधारणीकृत आत्मानुभूति की तल्लीनता (समग्र बोध से उत्पन्न) को हम रस-दशा कहते हैं। इसी लिये यह भट्टतौत की 'नायकस्य कवेः श्रोतुः समानोनुभवस्तथा"–धारणा उचित ही है। कवि और सहृदय भाव भूमि में (उद्देश्य की एकता) समान होकर ही रस-दशा को प्राप्त हो सकते हैं और इस अभिप्रेत भाव–बोध के लिये श्रोता में भी सहृदयता की आवश्यकता है। निष्कर्ष रूप में कहा जा सकता है कि कवि और सामाजिक मानवीय भूमि के एक स्तर पर आकर ही रस-पान कर सकते हैं और यदि कवि की प्रेषणीय वस्तु और श्रोता-पाठक के बीच दूरी बनी रहेगी तो व्यवधान के कारण रसास्वाद कभी सम्भव न होगा।

रस मूलतः एकमात्र अखण्ड अनुभूति है। [illegible] विरोधी वृत्तियों का संतुलित और एकत्र समन्व[illegible] भी रसाभास तथा भावाभास के रूप में रसोत्क[illegible] में व्यवधान नहीं बनता, जैसा कि पहले स्पष्ट [illegible]

---

१ एकेनाक्ष्णा प्रविततरुषा वीक्षते व्योमसंस्थम्,
भानोर्बिम्बम् सजललुलिते नापरेणात्मकान्तम्।
अह्नश्छेदे दयितविरहा शंकिनी चक्रवाकी,
द्वौ संकीर्णौ रचयति रसौ नर्तकीव प्रगल्भा॥
दशरूपक–चतुर्थप्रकरण।

२ इतिवृत्तवशायान्ता त्यक्त्वाऽननुगुणां स्थित[illegible]
उत्प्रेक्ष्योऽप्यन्तराभीष्ट रसोचित कथोन्नय[illegible]
ध्वन्यालोक ३।

३ रीतिकाव्य की भूमिका। –डा० नगेन्द्र

आये हैं। क्योंकि सहृदय तो प्रधान भाव का ही अनुभव करता है और स्थायिभाव को चित्रित करने वाला समस्त पृष्ठभूमि को समग्र रूप में ग्रहण करता है तथा काव्यगत विभावानुभाव का व्यंजना प्रक्रिया से अर्थ-बोध, अर्थात् निहित सौन्दर्य बोध से अपने ही भावों का निर्वैयक्तिक रूप में आस्वादन करके आनन्दित होता है। पात्र चाहे ऐतिहासिक हों, चाहे काल्पनिक–उसे इसीलिये समान आनन्द प्राप्त होता है। तुलसी मानस का रावण यद्यपि राम के व्यक्तित्व को उभारने में ही अपने को विलीन कर देता है किन्तु तब भी पाठक की सहानुभूति उसे नहीं मिलती। क्योंकि पाठक उसका साधारणीकरण उसी रूप में कर रहा है, जो रूप कवि तुलसी को अपेक्षित है। दूसरी ओर हरदयाल कृत 'रावण महाकाव्य' में रावण का स्वरूप ही बदला हुआ मिलता है वह वहां एक प्रतिज्ञ-निष्ठ नायक के रूप में आता है। पाठक को भावोद्-बोध दोनों ग्रन्थों के पात्रों से होगा। अन्तर इतना ही है कि एक स्थान पर रावण हमारी भाव-सीमा में स्थायित्व ग्रहण करता हुआ चलेगा तो दूसरे स्थान पर प्रधान-पात्र राम के व्यक्तित्व में तिरोहित होता हुआ प्रतीत होगा। इसका एकमात्र कारण कवि प्रयोजन तथा अभिप्रेत अर्थ (भाव) की निश्चितता है, पात्र की स्वतन्त्र सत्ता नहीं। अतः विरोधी भाव-योजना मात्र से ही रसोत्कर्ष में चौंक उठना उचित नहीं। आश्रय-ऐक्य तथा आलम्बन-ऐक्य में भी प्रधान रस की पुष्टि होने पर अन्य भावों के अभिरूप वर्णन से रसास्वादन में कोई हानि नहीं पहुंचती किन्तु स्थायि-भाव की पुष्टि के बिना विरोधी भावों के आलम्बन-ऐक्य अथवा आश्रय-ऐक्य के काव्य प्रयोग अवश्य ही रस दोष उत्पन्न करने वाले होंगे। हम इस स्थिति को रसाभास न कहकर रस-दोष कहना ही उचित समझते हैं। इसी प्रकार जहां पर अपुष्ट स्थायी अथवा प्रमुखता से प्रकट संचारीभाव का प्रकाशन हो। वहां भाव-दोष मानना चाहिए। रस-दोष और भावदोष के उदाहरण इस प्रकार देखे जा सकते हैं—वीभत्सपूर्ण छेड़ी (संकर गली) राधा के मिलनेच्छुक कृष्ण के कार्य-कलाप का चित्रण, केशव ने शृङ्गार-रस की पृष्ठभूमि में वीभत्स-रस के उदाहरण स्वरूप प्रस्तुत करते हुए रस-दोष की सृष्टि की है––

'टूटे टाटि धुन-धुने धूम धूम सैन सेने,
झींगुर छगोड़ी सांप बिच्छिन की घात जू
कंटक लासित त्रिन वलित विगंध जल,
तिन के तल पत लता को ललचात जू।
कुलटा कुचील गात अंध तम अधरात,
कहि न सकत बात अति अकुलात जू।
छेड़ी में घुसे कि घर ईधन के घनश्याम,
घर घर घर नीति जात न घिनात जू।

इसी प्रकार भाव-दोष का एक उदाहरण दृष्टव्य है––

कर कुठार मैं अकरुन कोही,
आगे अपराधी गुरुद्रोही
उतर देत छांडी विन मारे,
केवल कौसिक सील तुम्हारे,
न तु यह काटि कुठार कठोरे,
गुरुहिं उटन हौतेऊं श्रमकेरे।।

यहां रौद्र रसावतार परशुराम के अनुभाव, शील-शान्ति सम्पन्न विश्वामित्र के व्यक्तित्व में दब गये हैं। आलम्बन, अनुभाव, संचारि आदि के होते हुए भी विश्वामित्र के, शील के कारण क्रोध स्थायि-भाव उद्बुद्ध मात्र होकर अपना प्रभाव ही खो बैठा। रस में व्याघात पहुंचने के कारण इसे भाव-दोष कहेंगे। अतः रस प्रक्रिया में कुशल कवि को रस-दोष और भाव-दोष के कारणों का पूर्णतः परित्याग कर देना चाहिये, क्योंकि ये दोनों ही रस-परिपाक में असन्तुलन उपस्थित करने वाले हैं।

निष्कर्ष रूप में कहा जा सकता है कि संतुलित विरोधी भाव-योजना में तो विरोध प्रतीत होता है पर होता नहीं, किन्तु असन्तुलित विरोधीभाव योजना में समग्रता की खंडता व्याघात उत्पन्न करने के कारण तनाव के अतिरिक्त और कुछ उत्पन्न नहीं करती । रसा-भास और भावाभास इसीलिये प्रथम कोटि में और रस-दोष तथा भाव-दोष इसीलिये द्वितीय कोटि में रखे जायेंगे। सहृदय और रस-परिपाक के हित में कवि की रचना-प्रक्रिया में इस तथ्य की उपेक्षा नहीं करनी चाहिये ।

—०—

# श्री इन्द्र पुरस्कार

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के सुयोग्य स्नातक तथा पत्रकारिता जगत के मनीषी विद्वान् स्वर्गीय पं. इन्द्र जी की पुण्य स्मृति में आयोजित निबन्ध प्रतियोगिता का निर्णय निर्णायक समिति द्वारा किया गया । विवरण इस प्रकार है —

## निर्णायक समिति

अध्यक्ष (१) डा० अम्बिकाप्रसाद वाजपेयी, एम. ए, पी-एच. डी., डी. लिट्. अध्यक्ष–हिन्दी विभाग, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार।

सदस्य (१) श्री सत्यकाम जी विद्यालंकार, सम्पादक 'नवनीत' बम्बई ।

(२) श्री अवनीन्द्र जी विद्यालंकार, 'साप्ताहिक हिन्दुस्तान' दिल्ली ।

(३) डा० गोविन्द त्रिगुणायत एम. ए, पी. एच-डी., डी. लिट्. अध्यक्ष–संस्कृत तथा हिन्दी विभाग, के. जी. के कॉलेज, मुरादाबाद ।

(४) डा. ओमप्रकाश जी,एम.ए.,पी-एच.डी. रीडर, हिन्दी विभाग,दिल्लीविश्वविद्यालय

(५) श्री पं० अयोध्यानाथ जी शर्मा,(रिटा० डीन, फ़ैकल्टी ऑफ़ आर्ट्स)कानपुर।

| | | परिणाम | पुरस्कृत राशि |
|---|---|---|---|
| प्रथम स्थान | १ | कुमारी शशिबाला गर्ग, हरिद्वार। | २५.०० |
| | २ | राजकुमार अरोडा, वाराणसी। | २५.०० |
| | ३ | शान्ति भट्ट, कलकत्ता। | २५.०० |
| | | | योग=७५.०० |
| द्वितीय स्थान | १ | महावीर 'नीर' विद्यालंकार, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय हरिद्वार। | २५.०० |
| | २ | रमाशंकर तिवारी, बलिया। | २५.०० |
| | | | योग=५०.०० |
| तृतीय स्थान | १ | कुमारी जी. एस. भाट, कर्नाटक आर्ट्स कालेज, धारवार। | ३०.०० |
| प्रोत्साहन | १ | कुमारी इन्दु सिन्हा, लखनऊ विश्वविद्यालय। | |
| | २ | श्री शिवचरणसिंह, मुरादाबाद। | |
| | ३ | श्री जगदीश नारायण दीक्षित, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ। | |

**भरतराय एम० ए०**
मन्त्री तथा व्यवस्थापक, श्री इन्द्र स्मृति निबन्ध प्रतियोगिता,
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार ।

# गुरुकुल-समाचार

## ऋषिबोधोत्सव

१ मार्च को आर्यसमाज मन्दिर तथा विद्यालय के प्रार्थना भवन में 'ऋषिबोधोत्सव' मनाया गया। इसमें ब्र० शंकरसिंह, ब्र० रामप्रसाद, श्री प० धर्मपाल जी, श्री आचार्य प्रियव्रत जी, श्री रत्नाकर जी आदियों ने कविता तथा भाषण आदि दिये।

## श्री लेखराम मृत्युदिवस

६ मार्च प्रातः ८ बजे श्री पं० धर्मपाल जी की अध्यक्षता में 'लेखराम मृत्युदिवस' मनाया गया। इस में पं० चन्द्रकेतु जी, श्री रत्नाकर जी एम ए. आदि ने भाषण तथा कवितायें सुनाईं। श्री रत्नाकर जी ने कहा कि--"विश्व में जितने भी धर्म फले-फूले हैं वे सब शहीदों के रक्त से ही फले-फूले हैं।"

अन्त में सभापति पद से श्री पं० धर्मपाल जी ने कहा कि--"यदि हम अपने देश व धर्म के प्रति शहीद होने वालों के काम तथा उन के ढङ्ग को दिमाग में रखें तो हमें बहुत ही लाभ होगा।" अन्त में शान्तिपाठ के पश्चात् सभा विसर्जित हुई।

## होली पर्व

१८ मार्च को समस्त गुरुकुल गुलालों के गुलाबी रंग में झूमता नजर आ रहा था। सब एक दूसरे से बड़े ही प्यार से गले मिल रहे थे। लगभग ९ बजे पंडाल पर सब उपस्थित हो गए। वहां पर होली खेलने के पश्चात् एक गोष्ठी हुई जिसमें श्री आचार्य प्रियव्रत जी, श्री गंगाराम जी, श्री बुद्धप्रकाश जी आदियों ने मनोरंजक तथा हास्य-रस पूर्ण कथा व किस्से सुनाए।

१७ मार्च की रात्रि को आर्यसमाज मंदिर में एक सभा का आयोजन हुआ तथा होली भी जलाई गई। सभा में श्री रामराज जी, श्री सूर्यप्रकाश, श्री पतरामभजनी आदियों ने होली मनाने के उद्देश्य तथा उस के महत्त्व को बताया। अध्यक्ष पद से वैद्य निरंजनदेव जी ने बड़े ही अच्छे अपने विचारों से अवगत कराया।

## ६५ वां वार्षिकोत्सव

आपको यह जान कर प्रसन्नता होगी कि गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय का ६५वां वार्षिकोत्सव १२, १३, १४, १५ अप्रैल को सोत्साह मनाया जा रहा है। जिसमें अनेक महात्माओं तथा विद्वानों के भाषण होंगे। 'दीक्षान्त-समारोह' १३ अप्रैल को मनाया जायेगा, जिस में वेदालंकार, विद्यालंकार, आयुर्वेदालंकार तथा एम.ए. की उपाधियां प्रदान की जायेंगी। दीक्षान्त-भाषण माननीय श्री मोरार जी देसाई, भूतपूर्व वित्त मन्त्री भारत सरकार देंगे।

इस अवसर पर विभिन्न सम्मेलनों का भी आयोजन किया जाएगा जिन के नाम निम्न प्रकार हैं। पूर्ण व आवश्यक विवरण आगामी अंक में पढ़ें।

१. वेद सम्मेलन-(१२ अप्रैल १० बजे प्रातः)।
२. संस्कृत सम्मेलन-(१२ अप्रैल १॥ बजे)।
३. सार्वभौम आर्य सम्मेलन-(१२अप्रैल ७॥बजे)
४. आयुर्वेद सम्मेलन-( १३ अप्रैल )।
५. हिन्दी सम्मेलन-(१४ अप्रैल रात्रि ८॥ बजे)।
६. वेदारम्भ संस्कार-(१५ अप्रैल ८बजे प्रातः)।
७ व्यायाम सम्मेलन-( १५ अप्रैल रात्रि )।

इन सम्मेलनों के अतिरिक्त बड़े-बड़े विद्वानों के भाषण तथा भजनीकों के भजन भी होंगे। आप सब महानुभाव उपरोक्त सभी कार्य-क्रमों में सादर आमन्त्रित हैं।

## विदाई समारोह

गुरुकुल विश्वविद्यालय के समस्त विभागों में एम. ए. के प्रथम वर्ष के छात्रों ने द्वितीय वर्ष

के रन' विषये-इंग्लैण्डदेशस्य प्रधानमन्त्रिणो विलसनमहोदयस्य जालनद्धा मत्स्याः वयं सिद्धाः । किमेतत् सत्यं न ? अस्मन्मते तु पाकिस्तानचीनयोराक्रमणं भगवता प्रेरितमिति वक्तुमुत्सहामहे । अथ चेदभिषेणयितुमस्माकं सज्जा न तदस्या अदूरदर्शिताया दण्डस्तु प्राप्स्यतएवेत्यत्र नास्ति संदेहलवोऽपि । —भगवद्दत्तो वेदालंकारः।

---

# साहित्य-समीक्षा

( समालोचनार्थ प्रति पुस्तक की दो प्रतियां पत्रिका-कार्यालय में आनी चाहियें )

## वामनीयं लिङ्गानुशासनम्

### स्वोपज्ञवृत्तिसहितम्

सम्पादिका—श्रीमती वेदवती व्याकरणोपाध्याया ।

प्रकाशकः—सञ्चालक भारतीय प्राच्यविद्या-प्रतिष्ठान । ३१।१४४ लालकोठी, अलवर गेट, अजमेर । पृ. संख्या–४५, मूल्यम्—२) ।

गीर्वाणवाणीप्रचारपरायणः संस्कृतैकनिष्ठः कोऽपि जिज्ञासुर्यदि वीथ्यामटन्तं यं कमपीदं पृच्छेत्—कीदृशी गीर्वाणवाणी ? तत्र प्रायः एकमेवोत्तरं कर्णशष्कुल्यामापतति यत् कठिनेयं सुरभारती न सुखावबोध्या । किं कारणम् ? कुत एष लोकप्रवादः सर्वत्र लब्धप्रसरः श्रूयते ? अस्मन्मते तु काठिन्यद्योतकेषु बहुषु कारणेषु विद्यते शब्दस्य लिङ्ग-भेदोऽप्येकं प्रमुखं कारणम् । संदेहदोलायमानचेतसा विदुषाऽप्यनुभूयते तत्र काठिन्यं तत् सामान्यजननिवहस्य तु कथैव का । पर लिङ्गज्ञानं विनाऽपि नास्ति गतिः । यतो हि जगति चेतनाचेतनपदार्थेषु स्त्रीपुन्नपुंसकभेदा अवलोक्यन्ते, अतस्तद्वाचकेषु शब्देष्वपि ते लिङ्गभेदा अवश्यं विज्ञातव्याः । केचन शब्दास्त्रिलिङ्गाः केचन द्विलिङ्गाः केचन चैकलिङ्गाः । कथं तेषां परिज्ञानं भवेदित्याकांक्षायां बहुभिः शब्दशास्त्रनिष्णातैर्लिङ्गकोविदैर्लिङ्गानुशासनानि विरचितानि । तत्र स्वोपज्ञवृत्तिसमेतं वामनीयं लिङ्गानुशासनं सर्वातिशायिरूपेण किञ्चिद्वैशिष्ट्यमावहति । यथा— "वामनीयमिदं लिङ्गानुशासनम् अमरकोशस्य व्याख्याकारैः सर्वानन्दक्षीरस्वामिरायमुकुटप्रभृतिभिः स्व व्याख्यासु-बहुधोद्धृतम्, आचार्य हेमचन्द्रेणापि स्वीयलिङ्गानुशासनविवरणे स्मृतम् । एतेनास्य लिङ्गानुशासनस्य प्रामाण्यं सर्वथा विस्पष्टं भवति । एतत् संस्करणस्य किं वैशिष्ट्यम् ? यथा—

१ अनेके पूर्वमुद्रिता अपपाठा इह शोधिताः ।
२ कतिपयानिर्ज्ञातमूलोद्धरणानामाकरग्रन्थोल्लेखो विहितः ।
३ बहुत्र तुलनात्मिकाष्टिप्पण्योऽपि निर्दिष्टाः ।
४ मूलकारिकाणां वर्णानुक्रमसूची निर्दिष्टा ।
५ येषां पदानां लिङ्गानि बोधयितुं साक्षात् कारिकायां तद् व्याख्यायां वा निर्देशो विहितस्तेषां वर्णानुक्रमसूची परिशिष्टे प्रदत्ता ।

एवं नैकवैशिष्ट्ययुतं संस्करणमिदं 'भारतीय-प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान' सञ्चालकानां विद्वन्मूर्धन्यानां श्री पं० युधिष्ठिरमीमांसकमहोदयानामाध्यक्ष्ये व्याकरणोपाध्यायया श्रीमत्या वेदवत्या सुसम्पादितम् । भृशमभिनन्दनीया सा । संस्कृते सौष्ठवाभिलाषिभिस्तथा शब्दानां साधुलिङ्गपरिज्ञानाय चेद पुस्तकमवश्यं ग्राह्यम् ।

## नारी की सहनशीलता

लेखक—श्री हरिमोहनलाल श्रीवास्तव ।

प्रकाशक: — नवज्योति प्रकाशन, आगरा । पृष्ठ संख्या – ७४, मूल्यम् १.२५ ।

सनातनकालादेवारभ्य भारतीयनारीणां परमोद्देश्यं यत् शास्त्रेषु प्रतिपादितम् तत् पतिव्रतत्वम्। जगत्यपांसुलानां धुरि स्थिताः सीता-सावित्री-अनसूया-अरुन्धतीत्याद्याः सर्वोच्चशिखरमधिरूढाः पतिपरायणाः स्त्रियः सदा आदर्शरूपा आसन्। श्रुतावपि यत्र तत्र नवोढायै वध्वै गृहे सर्वोच्चासनदानसमकालमेव बह्व्य आशीर्वादततयो वितता अवलोक्यन्ते। यथा—

सम्राज्ञ्येधि श्वशुरेषु सम्राज्ञ्युत देवृषु।
ननान्दुः सम्राज्ञ्येधि सम्राज्ञ्युत श्वश्र्वाः॥
अथर्व १४।१।४४

एवं श्रुत्यनुसार स्त्री पतिगृहमेत्य सम्राज्ञ्यासनमध्यास्ते। प्रस्तुतपुस्तके लेखकमहोदयोऽपि भारतीयनारीभ्यः प्रतिपादितं परमोच्चादर्शं परामृशन् आधुनिकीं विषमां कलुषिताञ्चावस्थां प्रदर्शयन्, वर्तमानसमाजव्यवस्थायां नव्यपुराणयोः कथं साधुसम्मेलनं स्यादिति ब्रवीति। अस्मिन् पुस्तके निम्नविषयाः स्थानमलभन्त। यथा— समाजव्यवस्था, नारी का माहात्म्य, नारी के दो रूप, हमारी विवाह-पद्धति, नारी का अनोखा चाव, विवाह के प्रति उपेक्षा, सदाचार और नैतिकता का अभाव, समाज और वैश्यायें, आधुनिक विलासिता, चरित्र चर्चा, रचनात्मक सुझाव, परिशिष्ट।

अत्र पुस्तके भाषा सुललिता, परिष्कृता, प्रवाहपरिपूर्णा च विद्यते। नारीसम्बद्धसमस्यानां सम्यग्ज्ञानाय तासां सुसमाधानाय चेदं पुस्तकमपि जिज्ञासुभिरवश्यमवलोकनीयम्। वयमस्य पुस्तकस्य प्रभूतं प्रचारं कामयामहे, विशेषतो यूनां युवतीनां च हस्तेषु द्रष्टुमिच्छामः।

## सत्यार्थप्रकाश प्रश्नोत्तरी

लेखक व प्रकाशक — श्री मेहरसिंह जी यमत्तोल, क्वार्टर नं० ४०७, तीमारपुर दिल्ली ६। पृष्ठ संख्या—१३४, मूल्य ६६ पैसे।

श्री सरदार मेहरसिंह जी आर्यसमाज के एक पुराने कार्यकर्ता हैं और महर्षि दयानन्द के श्रद्धालु भक्तों में उनकी गणना की जाती है। उन्होंने पूर्ण मनोयोग से सत्यार्थप्रकाश का आद्योपान्त स्वाध्याय किया और एक स्वाध्यायप्रेमी व साधारण जन को जो शंकायें पैदा हो सकती हैं और समय-समय पर पाठकों के समक्ष आती रहीं हैं, उनका विद्वानों की सहायता से और अपनी दृष्टि से समाधान करने का प्रयत्न किया है, जो कि अत्यन्त सराहनीय है। उदाहरण के रूप में दो एक समाधान हम यहां दिखाते हैं— यथा—१५ पृष्ठ—३०, मनु. २।१६८ 'सान्वयः' का अर्थ पुत्र पौत्रादि करते हैं उनका भी शूद्र होना लिखते हैं। परन्तु देखा जाता है कि जगत् में मूर्खों के पुत्र विद्वान् और विद्वानों के मूर्ख निकल आते हैं। 'अन्वयः' के अर्थ पीछे चलने वाले सङ्गी साथी भी हो सकते हैं?

समाधान—लोग कर्मकाण्ड का दृढ़ता से पालन करें, इसलिये भयानक रूप में इस बात का वर्णन कर दिया गया है। ३० पृष्ठ ५९ प्रसूता और बच्चों के स्नान के पश्चात् नाड़ूछेदन लिखा।

शंका—नाड़ूछेदन पहिले, फिर बच्चे को अलग कर दोनों को अलग २ स्नान कराना ठीक होगा।

उत्तर—निस्सन्देह यहां का पाठ कुछ आगे-पीछे हो गया है। नाड़ूछेदन स्नान से पूर्व ही होना चाहिये। इस प्रकार इस 'सत्यार्थप्रकाश प्रश्नोत्तरी' में अनेकों शंकाओं का समाधान करने का प्रयत्न किया गया है। विद्वान् लोग जिन बातों को सरसरी दृष्टि से पढ़ डालते हैं उनका भी लेखक महोदय ने बहुत बारीकी से अध्ययन किया है। यह कोई आवश्यक नहीं है कि उनके सब समाधान सही हों, या वे सब को सन्तुष्ट कर सकें, परन्तु पाठकों को उन पर गम्भीरता से विचार करने के लिए सामग्री अवश्य प्रस्तुत करते हैं। अन्त में परिशिष्ट में पञ्चमहायज्ञ विधि के उपर भी

कुछ विचार किया गया है। पुस्तक के प्रारम्भ में संक्षेप में स्वामी दयानन्द की जीवन-झांकी भी प्रदर्शित कर दी है। इस प्रकार यह पुस्तक बहुत ही उत्तम सामग्री से युक्त है। हम सरदार मेहरसिंह जी का अभिनन्दन करते हैं। यह पुस्तक सब आर्य-प्रेमियों को अवश्य पढ़नी चाहिये।

### सुशीला गीत शतक

लेखिका—श्रीमती सुशीलादेवी आर्या एम. ए.

प्रकाशकः—श्री रामचन्द्र जावेद एम. ए. चमूपति साहित्य प्रकाशन विभाग, आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब, गुरुदत्त भवन, जालन्धर शहर। १०० भजन, मूल्य १)।

इदं समालोचनार्थं सम्प्राप्तं गीतशतकाभिधं भजनपुस्तकं श्रीमत्या सुशीलादेव्या संकलितं विद्यते। सर्वे विजानन्त्येव यत् सामान्यजनतासु गम्भीरभावभरितोपदेशापेक्षया मधुरध्वनिसंवलितानां भजनानां प्रभावोऽत्यन्तं जायते। अस्मिन् पुस्तके पर्वसु विवाहादिसंस्कारेषु सत्संगोत्सवादिषु च गानाय भजनानि प्रदत्तानि। कथङ्कारञ्च तानि गेयानि सोदाहरणं प्रदर्शितानि। परं तथापि ताल-लयबद्धं,ऋषभादिस्वरचिन्हचिह्नितञ्चेत् प्रकाशितमभविष्यत् तन्नूनं सामान्यजनजातमधिकमुपकृतमभविष्यत्। पर्वसु साप्ताहिकसत्संगादिषु च गानाय पुस्तकमिदं सर्वैरवश्यं ग्राह्यम्। आर्यसमाजेषु च पुस्तकस्य बह्व्यः प्रतयोऽवश्यं भवन्तु।

—भगवद्दत्तो वेदालंकारः।

---

# नयी पीढ़ी की सेहत का ध्यान

बुलगारिया में स्कूली बच्चों के स्वास्थ्य के विकास-सम्बन्धी सूचकांक निरन्तर सुधार प्रदर्शित करते जा रहे हैं। १० वर्ष से ज्यादा उम्र के बच्चों का कद ५ साल में ५.१ सेंटीमीटर और १४ वर्ष से ऊपर के बच्चों का कद ७.६ सेंटीमीटर बढ़ा है। उन बच्चों के बारे में नतीजे और ज्यादा उत्साहवर्द्धक रहे हैं जो शिविरों में छुट्टी बिताते हैं। ऐसे बच्चे देखते ही देखते अपना वजन १० से लेकर २३ प्रतिशत तक बढ़ाते हैं।

स्कूल पूर्व के बच्चों में बीमारियों के केस घटते जा रहे हैं। यदि साल में १००० वयस्क १७०० बार बीमार पड़ते हैं तो १०००० छात्र केवल ८०० बार बीमार पड़ते हैं। पिछले १५ वर्षों में स्कूली बच्चों में मृत्यु दर में ४ गुनी से ज्यादा कमी हुई है। ये आंकड़े प्रथम उपस्वास्थ्य तथा समाज कल्याण मन्त्री वी० कल्याद-जिएव की उस रिपोर्ट में हैं जो उन्होंने गत माह सोफिया में स्कूल स्वास्थ्य सेवा तथा स्वच्छता सम्बन्धी राष्ट्रीय कांग्रेस में पेश की थी।

---

# धरती के स्वर्ग गुरुकुल !

रचयिता—श्री रत्नाकर शास्त्री एम ए. साहित्य रत्न गुरुकुल कांगड़ी

वेदों के गुरुकुल ! गीता के गुरुकुल ! विद्या के गुरुकुल ! दर्शन के गुरुकुल !
ऋषियों के गुरुकुल! श्रद्धा के गुरुकुल! भारत के गुरुकुल! जन-जन के गुरुकुल!

तेरे विचारों की मंजुसरिता, धरा पै कल-कल निनाद करती।
चली ही आती चतुर्युगों से, लता निकुंजों-वनों-में बहती।
कणाद, गौतम, कपिल के स्वर में विचार लहरों की बात कहती।
वशिष्ठ, कौशिक, पतञ्जलि, व्यास से हो दीक्षित हुए थे बटुकुल ।।२।।वेदों के···

दानव को मानव बनाया तूने, राक्षस को साक्षर कराया तूने।
बाल्मीकि औ कालिदास को भी, कुपथ से सत्पथ दिखाया तूने।
मर्य्याद पालन बताया तूने, जन-जन समन्वय सिखाया तूने।
तेरे ही चरणों की धूलियों से, पावन किया राम ने था रघुकुल ।।३।। वेदों के···

जनतन्त्र के मन्त्र का तू दायक, जगत में समता का तू है गायक।
अनीति अन्याय का तू सायक, विकीर्ण-बेणी का तू था त्रायक।
आचार्य सान्दीपनी का स्नातक-महान् भारत समर का नायक।
तेरे ही दीक्षान्त भाषणों से, निरस्त्र उसने हराया कुरुकुल ।।४।। वेदों के···

तेरे महकते तपोवनों में, किया "तथागत" ने आत्मचिन्तन।
मैं एक हूं या अनेक हूं जब पड़ी थी "सिद्धार्थ" उर में उलझन।
किया था "उद्रक" ने मार्गदर्शन, हुआ था धर्मों का चक्रवर्तन।
मिला था निर्वाण बुद्ध को तब, चहक उठा बट पै बैठा खगकुल ।।५।। वेदों के···

कुशा से संकुल तेरे वनों में, आचार्य्य चाणक्य नन्द-नाशक।
शिखा-प्रबन्धक बना तभी जब, बनाया सम्राट् मौर्य्यशासक।
बनाया तूने ही बाण--दण्डी – सुबन्धु – श्रीहर्ष – भास– शूद्रक-
विशाख-भवभूति-भारवि-माघ-जयदेव-बिल्हण-महान् कविकुल ।।६।। वेदों के··

युगान्त में भी तेरे उपासक, हुये हैं नानक-गुरु-दयानन्द।
श्रीराममोहन, रवीन्द्र, कर्वे, विवेक, श्रद्धा, यतीन्द्र अरविन्द।
योगीरमण, रामकृष्ण, गांधी, महामना, भावे, दर्शनानन्द।
समस्त सन्तों की साधना से, बना है कलियुग भी आज तपकुल ।।७।।वेदों के···

तेरे चरणचिन्ह की पुजारिन्, कहीं पै मानव की भारती है।
कहीं सुशोभित वनस्थली तो, कहीं पै आश्रम-साबरमती है।
कहीं पै मंजुल स्वरों में ऋषिकुल उचारता तेरी आरती है।
कहीं पै ठाकुर की भारती तो, कहीं पै धरतीका स्वर्ग गुरुकुल ।।८।।वेदों क··

=०=

गताङ्क से आगे—

# आत्मा की यात्रा

श्री हरिमोहन लाल श्रीवास्तव, एम. ए. एल्-एल्. बी., एल. टी.

## तृतीय अङ्क

### नवीं मंज़िल

( कुमति अपने साथियों के साथ बैठी कुछ परामर्श कर रही है। आत्मा ने उसको बिल्कुल भुला दिया है। )

कुमतिजान--सुनने में आया है कि आत्मा ने अपने मित्र शराबमल, और आमिष-चन्द को बुरी तरह फटकार कर निकाल दिया है।

कामप्रदीपन—किससे सुना ?

कुमतिजान—एक विश्वासपात्र के मुख से।

अधर्मदास—तो शायद अब वह अपने से भी प्रेम न रक्खे ?

हिंसासिंह—यह भी सुना है कि नहीं ? अब वह भजन-पूजन बहुत करने लगा है।

असत्यराम—हां करता तो है।

कुमतिजान--तभी उसने इस ओर ध्यान नहीं दिया।

हिंसासिंह—यही बात है।

कुमतिजान—तो अब क्या उपाय करना चाहिये ?

सर्वनाश--उसकी बगुलाभक्ति छुड़ाना चाहिये ?

कुमतिजान--उससे चल कर कहा जाय ?

छल बहादुर—कहना-सुनना तो बेकार है। ऐसी तरकीब की जाय कि हज़रत खुद-बखुद आकर मिन्नत करें।

कपटचन्द--कुछ दिन और देख लो कि वह अपनी याद भी करता है या नहीं !

कामप्रदीपन--विचार है कि मैं एक वार उससे मिलूं और उसकी मनोवृत्ति का पता लगाऊं।

कुमतिजान--ठीक है, कहो तो मैं भी मिल लूं।

कामप्रदीपन--नहीं, अभी तुम्हारा मिलना ठीक नहीं।

चिन्ताजान--हज़रत चित्तराम ने भी मेरी खबर नहीं ली।

कुमतिजान--वह तो उसका घनिष्ट प्रेमी है। जब आत्मा ही ऐसा होगया, तब उसके प्रेमी ऐसे क्यों न हों ? होना ही चाहिये।

कामप्रदीपन--यह अच्छा होगा कि मैं, द्वेषानन्द, हसदप्रसाद और कपटचन्द के साथ मिलूं।

कुमति--ठीक है ?

### दसवीं मंज़िल

( आत्मा का स्वभाव कुछ दिन से ऐसा होगया है कि जो दुखी आ जाता है, उसकी वह सब प्रकार सहायता करता है, और आठ पहर भजन में लगा रहता है परन्तु गृहस्थाश्रम के विघ्नों से कभी-कभी घबड़ा जाता है। वह बैठा हुआ सोच रहा है कि चार व्यक्ति उसके पास आते हैं। )

आगन्तुक—नमस्कार ! कहिये महाशय, किस फिक्र में हैं ?

आत्मा—कुछ नहीं ! आप लोग कौन है ?

काम०--हम कौन हैं ! यह खूब कही।

द्वेषानन्द–क्या आप हम लोगों को नहीं पहचानते ?

आत्मा—नहीं ! बिल्कुल नहीं।

हसदप्रसाद—आश्चर्य है !

आत्मा—आश्चर्य की तो कोई बात नहीं ।

कपटचन्द—हम लोग आपके मित्र कामप्रदीपन, द्वेषानन्द, हसदप्रसाद, और कपटचन्द हैं।

आत्मा—मेरे मित्र ? क्या सपना देख रहे हो ?

कामप्रदीपन—सपना नहीं देख रहे । हम वही हैं, जिनके द्वारा आपने जिन्दगी के मज़े उड़ाये ।

आत्मा—मज़े उड़ाये कि जेल की हवा खाई ? बदमाश कहीं के । चलो हटो; अब आत्मा तुम्हारे चक्कर में नहीं पड़ सकता ।

कामप्रदीपन—मिस्टर ! होश की दवा कीजिये, पाजामे से बाहर न होइये ।

द्वेषानन्द—मित्रों से ऐसी बदकलामी करने में बात बिगड़ जाती है ।

आत्मा-अच्छा ! मेंढकी को भी जुकाम हुआ । बात बिगड़ जाती है । कहते शर्म नहीं आती।

हसदप्रसाद—बड़े बोल का सिर नीचा ! हज़रत होश की बातें करो ।

आत्मा—मान न मान, मैं तेरा मेहमान । सुनना कोई चाहता नहीं, टें टें मचाये जाते हो।

कामप्रदीपन—खुदा जब हुस्न देता है, नज़ाकत आ ही जाती है । वही मसल है ।

आत्मा—बस खामोश हो । मेरा दिमाग़ न चाटो ! पूंछ दबा कर भाग जाओ ।

काम०—अधिक अभिमान अच्छा नहीं !

आत्मा—एक बार कह दिया कि अब तुम्हारी दाल नहीं गलेगी । एक दो-तीन हो ।

काम०—आत्मा ! हम जाते हैं, मगर इस बेरुखी का बदला चुका कर रहेंगे ?

हसदप्रसाद—याद रक्खो, हज़ार बार कदमों में सिर रगड़ोगे ।

आत्मा—बस, जाओ !

## ग्यारहवीं मंज़िल

( आदमी है न आदमज़ाद । जिस तरफ देखो जंगल ही जंगल है, । कहीं-कहीं ऊंचे पहाड़ आसमान से बुलन्दी की शर्त लगा रहे हैं, । पहाड़ों की ग़ारों में, नदियों की कगारों में, जंगली जानवर कूद फाद मचाते हैं । शेर-चीते अपनी भयानक आवाज़ से बहादुरों के दिल दहलाते हैं । झाड़ियों की अधिकता, वृक्षों की सघनता भूरि भयानकता को सहायता दे रही है । झरने झर रहे हैं और नालों का पानी कल-कल शब्द कर रहा है । पक्षियों का कोई पता नहीं । ऐसे भयानक वन में आत्मा कमलासन लगाये बैठा है । उसके शरीर की कांति से ऐसा विदित होता है कि कदाचित् वह दो तीन मास से उपवास कर रहा है । जब से उसने आसन लगाया है, उठने का नाम नहीं लिया । कुछ स्त्रियां उसके पास आती हैं और उसका तप भंग करने का प्रयत्न करती हैं ) ।

नाज़नी—आत्मा । प्यारे आत्मा । देखो, मैं नाज़नी हूं । मेरे हुस्न को देखो, इस प्रकार दुनियां को लात मार कर तप का ढकोसला फैलाये क्यों अपना जीवन बरबाद करते हो ।

गुलबदन—बदन पर भस्म रमा कर एक लंगोटी लगा लेने से तप नहीं होता । उठो, और मुझ गुलबदन को स्वीकार कर जीवन सफल करो ।

चन्द्रवदनी—मनुष्य शरीर पाकर उसको कष्ट देना पातक है। उठो, और मुझ चन्द्र-वदनी के सत्संग से भविष्य सुधार लो, और कुछ गृहस्थाश्रम का भी मज़ा लो।

हसीना—( गज़ल )

जो लुत्फ़ है संगति में हसीनों की जहां में।
सच पूछो तो जिन्नत में ना ऐसा मज़ा है॥

कामप्रदीपन--यह तो टस से मस नहीं होता। कहो कुमति, अब क्या विचार है ?

कुमति—भाड़ में जाने दो, चलो चलें।

चिन्ताजान—अगर नहीं मानता, तो उसकी कम-बख्ती है।

छलबहादुर--जाने भी दो, अपना जो फर्ज था वह कर लिया।

( नाजनी, कुमति, गुलवदन, द्वेषानन्द, चन्द्र-मुखी, चिन्ता, हसीना, हसदप्रसाद और केतकी काम बने थे। जब इनका कोई असर आत्मा की दृढ़ लगन पर न पड़ा, तब सब अपना-अपना मुंह लेकर वापिस चले गये। अब इन्द्र डर रहा है कि यदि आत्मा का योग पूरा होगया, तो वह उसका शासन ले लेगा। ऐसा सोच वह उसकी लगन भंग करने के लिये उसके पास आता है )।

इन्द्र--आत्मा ! मैं तुम्हारे इस दृढ़ योग से बहुत प्रसन्न हूँ। अतः जो तुम्हारी इच्छा हो, वर मांग सकते हो ?

( आत्मा चुप है )

इन्द्र—आत्मा ! तुम कुछ बोले नहीं। नेत्र खोल कर तो देखो कि मैं कौन हूँ।

( आत्मा--चुप है )

इन्द्र—ऐसा मालूम होता है कि तुम्हारा विचार है कि मैं तुम्हारी लगन को भंग करने वाला कोई मायावी हूँ।

( आत्मा चुप है )

इन्द्र--अगर सचमुच तुम्हारा यह विचार है तो मैं तुमको विश्वास दिलाता हूँ कि मैं कोई मायावी या छली नहीं हूँ। मैं देवों का राजा इन्द्र हूँ, तुम आंख खोल कर देखो और पहिचानो।

( आत्मा चुप है )

इन्द्र—अरे भाई। अगर आंख नहीं खोलते तो मत खोलो, पर कुछ कहो तो ? बात करने में लगन भंग नहीं हो सकता। इस लिये कम से कम अपनी इच्छा तो प्रगट कर दो।

( आत्मा फिर भी चुप है )।

इन्द्र—मैं इस लिये आया हूँ कि यदि तुमको सुर-पति की पदवी लेने की आकांक्षा हो तो मैं दे दूं, क्योंकि तुम्हारा योग सिद्ध होगया है।

आत्मा—मुझको किसी वस्तु की आवश्यकता नहीं। मैं तो केवल अपने पिता पुरुषोत्तम से मिलना चाहता हूँ, जिससे अलग होकर मैंने अनेक प्रकार के कष्ट सहन किये हैं।

इन्द्र--तेरी मनोवृत्ति बहुत अच्छी है। मैं आशी-र्वाद देता हूँ कि तू अति शीघ्र अपने पिता से मिले, और फिर कभी उनसे अलग न हो। मैं जाता हूँ।

बारहवीं मंजिल

( आत्मा का वह शरीर जो गृहस्थाश्रम और योगधारणा के समय देखा गया था, नहीं है।

वह एक दिव्य देवमूर्ति की भांति अति प्रसन्नचित्त अपने पिता पुरुषोत्तम के सामने बैठा है। पास ही प्रकृतिदेवी भी विराजमान है। आत्मा के सिर पर प्यार से हाथ फेरते हुए पुरुषोत्तम कहते हैं )।

पुरुषोत्तम--आत्मा ! तू अपनी यात्रा से तृप्त होगया या नहीं ?

आत्मा--होगया ! होगया !! पूज्य पिता, हो गया !!!

पुरुषोत्तम--क्या तू बता सकता है कि तेरे मन में यात्रा का विचार क्यों उत्पन्न हुआ था ?

आत्मा—मैं इसके बतलाने में तो असमर्थ हूँ, परन्तु इतना अवश्य बता सकता हूँ कि जिस समय श्रीमान् ने मुझे मेरी शक्ति बतलाई थी, उस समय मुझे अपने गौरव का कुछ गर्व हुआ था और साथ ही यात्रा करने की आकांक्षा भी हुई थी।

पुरुषोत्तम—अब तुम समझे कि गर्व कितनी बुरी वस्तु है ?

आत्मा--समझा, और अच्छी तरह समझा।

प्रकृति--तुझे उस गर्व के कारण नौ मास काल-कोठरी में रहने का दण्ड मिला, तब भी तू अपने को न संभाल सका।

आत्मा--यह भी मेरे अहंकार का कारण था।

पुरुषोत्ताम--अच्छा अब तुम बतलाओ कि तुमने अपनी यात्रा में क्या-क्या देखा ?

आत्मा--जो-जो मैंने देखा, उसको पूरा-पूरा तो नहीं बतला सकता, परन्तु जो-जो स्मरण है, कहता हूँ।

पुरुषोत्तम--जो भी स्मरण हो, कहो ?

आत्मा—तीन लोक स्वर्ग, मर्त्य, और पाताल, चौदह भुवन जिनको लोक भी कहते हैं अर्थात् भूर्लोक, भुवर्लोक, स्वर्लोक, महर्लोक, जनलोक, तपोलोक, सत्यलोक, तल, वितल,तलतलादि, अट्ठाइस नरक, तामिश्र, अन्धतामिश्र, रौरव, महारौरव कुम्भीपाक, कालसूत्र, असिपत्रवन, शूकर-मुख, अन्धकूप, कृमिभोजन, सन्दंश, तप्तभूमि, वज्रकराटक, शालमली, वैतरणी, पूयोद, प्राणरोध, विशसन, लालाभक्षा, सारमेयादन, अवीचिरयःपान, क्षारकर्दम, रक्षोगणभोजन, शूलप्रोत, दन्दसूक, अवनिरोधन, पार्यावर्तन और मुख; सातद्वीप जम्बूद्वीप, कुश, प्लक्ष, शालमली, क्रौञ्च शाक और पुष्कर; चार प्रकार की योनियां अण्डज, पिण्डज, उद्भिज, स्वेदज सभी उनके स्थान सहित देखे, और उनके गृहों में रह-रहकर उनके सुख दुःखादि का अनुभव किया।

पुरुषोत्तम—सबसे अधिक दुष्कृत कर्म वाला लोक तुमने कौन सा देखा ?

आत्मा—मर्त्य लोक, जहां मनुष्य, पशु,पक्षी इत्यादि सभी हैं।

पुरुषोत्तम—इस लोक में भक्ति के भी कई साधन हैं या नहीं ?

आत्मा—साधन तो अनेक हैं, परन्तु साधक के शत्रु भी बहुत हैं।

पुरुषोत्तम--क्या तुम उनमें से कुछ शत्रु बतला सकते हो !

आत्मा--यों तो बहुत हैं, परन्तु काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद और मत्सर छः मुख्य और प्रबल हैं।

पुरुषोत्तम--इन का क्या काम है ?

आत्मा—जिस का ध्यान भगवान्-भजन की ओर जाते देखते हैं, उस को जिस प्रकार बनता है, ये बिगाड़ कर पतित कर देते हैं।

पुरुषोत्तम—इस लोक में अधिक प्रचार किस वस्तु का है ?

आत्मा--चोरी, जारी, व्यभिचार, डकैती, छल, कपट, धूर्तता, द्वेष, असत्य, निर्दयता, स्वार्थ, अन्याय, हिंसा, निन्दा, कलह, विरोध, अभिमान, कृतघ्नता, अशान्ति, अधर्म और असन्तोष का।

पुरुषोत्तम--क्या सभी ऐसे हैं, जिन में ये सब गुण उपस्थित हैं ?

आत्मा--नहीं ! बहुत से सदाचारी, सत्यवादी, परोपकारी, दयालु, उदार, शान्त, धर्मवान, दानी, दीन-हितकारी, अहिंसक, सरल-स्वभाव, सन्तोषी, न्यायकारी, निष्पक्ष और भक्त भी हैं।

पुरुषोत्तम—इन में से क्या सभी दृढ़ व्रतधारी हैं ?

आत्मा—नहीं ! थोड़े ही ऐसे हैं जिन के स्वाभाविक गुण ही ऐसे हैं। बहुत से देखा-देखी इन गुणों को धारण करते है। बहुत कहने-सुनने से वर्तते हैं। बहुत से ऐसे भी हैं कि जिन पर न तो देख कर रंग चढ़ता है और न वे कहने सुनने पर ही अनुचित आचरण करते हैं।

पुरुषोत्तम--धर्म कैसा है ?

आत्मा--धर्म तो है, परन्तु कम, पातक का भाग अधिक है।

पुरुषोत्तम–मनुष्यों की दशा कैसी है ?

आत्मा--असन्तोषजनक! वृष्टि कम होने के कारण कण की उपज कम है। सृष्टि-वृद्धि होने से खाद्य पदार्थ पूरे नहीं होते और आये दिन अकाल रहता है। जिन के पास द्रव्य का सञ्चय है, उन की दशा उस लोक के विचार से अच्छी है, और निर्धन की दशा अत्यन्त दीन है।

पुरुषोत्तम–क्या वे धनी उन का साथ नहीं देते ?

आत्मा—कुछ देते हैं, परन्तु अधिकतर नहीं। बहुत से देने वाले तो उन बेचारों को सहायता देकर और भी चूस लेते हैं।

पुरुषोत्तम—वह कैसे ?

आत्मा—मनमाना व्याज लेकर।

पुरुषोत्तम--वे ऐसा व्याज देते ही क्यों हैं ?

आत्मा—अटक पड़ने से और पेट भरने के पीछे।

पुरुषोत्तम—और विशेष बात क्या है ?

आत्मा--विशेष बात यह है कि संसार में कोई वस्तु ऐसी नहीं कि जिस में गुप्त रूप से पुरुषोत्तम भगवान न हों, परन्तु मनुष्य को जान कर भी इस का ज्ञान नहीं। प्रथम तो लोक के प्रभाव से या परमात्मा की मर्जी से इतनी बुद्धि ही नहीं कि मनुष्य इस तत्त्व को समझ सकें, दूसरे वह उस का प्रयत्न भी नहीं करता।

पुरुषोत्तम—यह मनुष्य की दुर्बलता है।

आत्मा--मैं यात्रा से भली-भांति तृप्त हो गया। अतः मुझ को यह वरदान दीजिए कि मैं आवागमन से मुक्त हो कर सदैव आप के निकट रहूं, कभी किसी हालत में अलग न हूं।

पुरुषोत्तम—ऐसा ही होगा। जो भी तेरी भांति सब विषयों को त्याग से मिलने की, अविचल लौ लगायेगा वह उस से मिल कर आवागमन से रहित हो जायेगा।

( आत्मा पुरुषोत्तम में लीन हो जाता है। )

नेपथ्य में—पुरुषोतम भगवान की जय।

( यवनिका पतन )

# मनाली की यात्रा

डा० सुन्दरलाल भण्डारी एम. बी. बी. एस पी. सी. एम. एस.
भूतपूर्व अध्यक्ष–आयुर्वेद कालिज, गुरुकुल कांगड़ी

मनाली का बड़ा नाम सुना था। उसी समय से जब कि मैं १९२४ से १९२८ तक साढ़े चार साल धर्मशाला अस्पताल में काम करता रहा। जोगेन्द्र नगर और बैजनाथ तो देख आया, परन्तु मनाली तक नहीं जा सका। कश्मीर, डलहौजी, सोलन, सिमला, मसूरी, बंगलौर आदि यहाँ तक कि विदेशों में स्विटज़रलैंड आदि पहाड़ी भाग भी देखे, परन्तु केवल मनाली अभी नहीं देख सका था। इस को देखने की बड़ी इच्छा थी। सौभाग्यवश मेरे सुपुत्र की, जो कि इन्जीनियर है, पिछली गर्मियों में हिसार में मनाली में बदली हो गई। जून से अक्तूबर मास तक पूरे पांच महीने वहां काटे। बड़ा आनन्द लूटा। बड़ी सुन्दर है मनाली की घाटी—कुल्लू से २५ मील ऊपर, "रोटांग-पास" की सड़क पर। दो मील लम्बी, एक डेढ़ मील चौड़ी। बीच में व्यास नदी बहती हैं। चारों ओर ऊंचे-ऊंचे पहाड़, जिन पर देवदार के लम्बे-लम्बे वृक्ष, उन के पीछे नंगे पहाड़, जो गर्मियों में नंगे और सर्दियों में बर्फ से ढके रहते हैं। उन के पीछे और भी ऊंचे पहाड़, जो १२ मास बर्फ से ढके रहते हैं। यह है इस घाटी का दृश्य जिसे देख कर मन प्रसन्न हो जाता है।

मनाली नगर व्यास नदी के दांयें किनारे पर है। उस में बहुत से सेब के बगीचे हैं जिन के सेब बहुत मशहूर हैं और सारे भारत में बाहर भेजे जाते हैं। नदी पार करके सड़क नदी के बांयें किनारे के साथ-साथ "रोटांग-पास" तक जाती है, जहां कि हिमालय के बर्फानी टीले को लांघ कर तिब्बत को रास्ता जाता है, अब वहां भी सड़क बन रही है। "रोटांग-पास" मनाली से केवल १५ मील है उसके पास ही व्यास नदी का स्रोत है जिस का नाम व्यासकुण्ड है। कहते हैं, यहां व्यास ऋषि तपस्या किया करते थे।

इसी सड़क पर मनाली से केवल दो मील दूर विशिष्ट नामक ग्राम में एक गन्धक का गर्म पानी का स्रोत है, जिस पर न्हाने के लिए दो कुण्ड बने हुये है, एक स्त्रियों के लिए और एक पुरुषों के लिए। इसके साथ ही एक मन्दिर है। बड़े लोग नहाने आते हैं इस कुण्ड में मैं भी सप्ताह में दो वार न्हाने जाता था और पांच मास में चालीस

बार वहां नहाया । बड़ा आनन्द आता था, वहां नहाने का । जब भी जाता था, दस-पन्द्रह आदमी वहां नहा रहे होते थे । इस स्रोत के पास ही ऊपर एक और गन्धक के पानी का स्रोत है जिसका पानी अधिक साफ है । मैं अपना गिलास साथ ले जाता था और दो-चार गिलास पानी पी भी लेता था । यह पानी खून की सफाई के लिए बहुत लाभदायक होता है ।

वशिष्ट कुण्ड के साथ ही ऊपर एक राम-मन्दिर है ।

मनाली नगर से लगभग एक-डेढ़ मील पर व्यास नदी के उसी किनारे पर, व्यास और उसकी एक शाखा के बीच में एक छोटी-सी पहाड़ी के ऊपर मनाली नाम का एक बहुत पुराना गांव है । जहां मनु नाम का एक मन्दिर भी बना हुआ है, जो अब खाली पड़ा है ।

इस गांव को जाने के लिये एक पुल लांघना पड़ता है जिधर मैं रोज़ प्रातः-सायं घूमने जाया करता था । प्रसिद्ध है कि वशिष्ट ग्राम से लग-भग दस-पंद्रह मील दूर, पहाड़ी के परले पार भृगु ऋषि तपस्या किया करते थे । इतने ऋषि मुनि इधर तपस्या किया करते थे । इसी लिये इस का नाम "देवभूमि" प्रसिद्ध है ।

जब मैं वशिष्ट के गर्म पानी के चश्मे पर नहाने जाता तो रास्ते में एक-सवा मील तो मोटर की सड़क पर जाना पड़ता था और उस से आगे पांच फलांग एक पथरीली पगडण्डी पर चढ़ कर जाना पड़ता था । मैं प्रातः लग-भग साढ़े नौ बजे, जाता था और एक बजे वापस आया करता था । रास्ते में फिसलने का बडा डर था । चलते-चलते मनु के इस श्लोक को याद कर लिया करता था:—

**दृष्टिपूतं न्यसेत् पादम्, वस्त्रपूतं जलं पिबेत् ।**
**सत्यूपतां वदेद् वाचम्, मनःपूतं समाचरेत् ।।**

आंख से अच्छी तरह देख कर कदम रखे, वस्त्र से छान कर जल पिये, सत्य से पवित्र कर वचन बोले और मन से सोच-विचार कर कर्म करे ।

फिर भी, जरा भी असावधानी होने पर तो पांव फिसल कर नीचे गिर पड़ने का भय था । बावजूद इतनी सावधानी के पांच मास में पांच बार गिरा, पर हर बार बाल-बाल बच गया । कोई विशेष चोट नहीं आई । मुझे ऐसा मालूम होता था, जैसे कि हर वक्त मेरे साथ कोई रहता है, और मेरी रखवाली करता रहता है ।

दूसरी बात वहां यह मेरे ध्यान में आई कि जब भी मैं वशिष्ट के गर्म पानी के चश्मे से नहा-कर वापस आता था, तो रास्ते में फूल, पत्ते, पर्वत, पत्थर, बर्फ, बादल, नदी, नाले, जिधर भी देखता था, मुझे बड़ी हैरानी होती थी, और सब में मुझे "उसी" की झलक दिखाई देती थी । चलते-चलते एक दिन मुझे वह भजन याद आगया, जो हम उस समय गाया करते थे, जब मैं गांव के "आर्य मिडिल स्कूल" में पढ़ता था । वह भजन था—

"जिधर देखता हूँ उधर तू ही तू है"

मेरे पास स्विट्ज़रलैण्ड से १९६४ की खरीदी हुई एक घड़ी है । वह अभी तक चल रही है । उस को जब कोई देखता है तो कोई नहीं कहता कि यह अपने-आप बन गई, इसके बनाने वाला कोई नहीं है । परन्तु सूर्य का अपने गिर्द घूमना, उस से करोड़ों मील दूर पृथ्वी का अपने गिर्द और फिर सूर्य के गिर्द चक्कर लगाना, फिर चन्द्रमा का पहले पृथ्वी के गिर्द और उसके सहित सूर्य के गिर्द परिक्रमा लगाना कितनी अद्भुत है यह घड़ी प्रकृति की । फिर देखिए, एक दिन में लाखों मील इन की जगह बदलती रहती हैं । फिर भी हर पन्द्रह दिन के बाद इन तीनों की वही "पोजीशन" आती रहती है, जिस से चन्द्रमा की वही कलाएं घटती-बढ़ती और बनती रहती हैं !!! इस विचित्र घडी का भी तो कोई निर्माता होगा ही ।—

# लोक, परलोक और अपरलोक

श्री स्वामीनाथ पाण्डेय व्याख्याता, मु. पो. सिंहपुर, जि. नरसिंहपुर ( म. प्र. )।

## लोक शब्द का परिचय

'लोक' शब्द का सम्बन्ध 'लोकृ' दर्शने भ्वादि-गण तथा . . .लोकृ . . . भाषार्थः चुरादि गण से है। अर्थात् लोक शब्द का मूल अर्थ 'देखना' और 'बोलना' दोनों है। 'देखना' ज्ञानपक्ष का समर्थक और 'बोलना' कर्म-पक्ष का उद्घोषक है। 'लोक' का लोकत्व-ज्ञान एवं कर्म दोनों के समन्वय में सन्निहित है। केवल 'ज्ञान' (देखना) या केवल 'कर्म' (बोलना) लोक स्थिति का कारण कदापि नहीं हो सकता। स्वर्गीय चतुर्वेदी द्वारका प्रसाद शर्मा जी ने अपने सम्पादित 'संस्कृत-शब्दार्थ-कौस्तुभ' में 'लोक' शब्द के अनेक अर्थ गृहीत किये हैं। जैसे—संसार, स्वर्ग, पृथ्वी तथा पाताल, मानवगण। समूह, समुदाय। प्रदेश, प्रान्त। प्राणी। समाज। साधारण चलन या प्रथा। साधारण या लौकिक व्यवहार। दृष्टि, चितवन। यश। ७ या १४ की संख्या। १४ भुवन। १४ लोकों के 'ऊर्ध्व-लोक' तथा 'अधः लोक' के नाम से दो वर्णीकरण निम्नलिखित भांति किये हैं—

१. भूः लोक। २. भुवः लोक। ३. स्वः लोक। ४. महः लोक। ५ जनः लोक। ६. तपः लोक। ७. सत्यम् लोक।

१. अतल। २. वितल। ३. सुतल। ४. रसातल। ५ तलातल। ६. महातल। ७. पाताल।

ईशोपनिषद् के तीसरे मन्त्र में आये 'लोक' शब्द का भाष्य पं. आर्यमुनि जी ने 'अवस्था-विशेष' किया है। इस प्रकार 'लोक' शब्द के विभिन्न अर्थों पर, ध्यान देने पर निष्कर्षतः यह मानना पड़ता है कि लोक शब्द स्थान-विशेष, वर्ग-विशेष, गुण-विशेष, तथा अवस्था विशेष से मुख्यतः सम्बन्ध रखता है। स्थान-विशेष का भौगोलिक महत्व है, वर्ग-विशेष का सामूहिक महत्त्व है, गुण-विशेष का गौणिक महत्त्व है और अवस्था-विशेष का ज्ञान सम्बन्धी महत्त्व है। इन विभागों पर विशेष ध्यान देने पर विदित होता हैं कि अवस्था-विशेष ही सर्वत्र भेद-भित्ति का जबरदस्त कारण है। जल-वायु इत्यादि की कम-वेश मात्रा की अवस्था से भौगोलिक भेद स्थिर किए जाते हैं। प्राणि-समूह या मानव-समूह में भी अवस्था विशेष से ही भेद भित्ति कायम है। गुण-विशेषों में भी अवस्था-विशेष के कारण ही पार्थक्य रेखा खिची हुई है। 'अवस्था-विशेष', 'लोक' शब्द का सर्वाधिक महत्त्व-पूर्ण अर्थ प्रतीत होता है। इसीलिए 'लोक' के अलग-अलग अर्थ माने गये हैं। स्थान विशेष या वर्ग-विशेष या गुण-विशेष में भी अवस्था-विशेष के आधार पर किसी की गति-मात्रा में न्यूनता, समता, अधिकता, प्रतिकूलता, अनुकूलता या सचेष्टता इत्यादि की कल्पना समीचीन होती है। स्थान सुन्दर है, पर यदि अवस्था विशेष में सुधार न हुआ, स्थान की सुन्दरता क्या कर सकती है? वर्ग या समूह या गुण सुन्दर है पर यदि अवस्था में सुधार न हुआ तो वर्ग या समूह, या गुण की सुन्दरता क्या कर सकती है? स्थान असुन्दर है, पर अवस्था में सुधार होता जा रहा है, तब स्थान की असुन्दरता बाधक नहीं हो सकती। वर्ग या समूह, या गुण असुन्दर है, पर अवस्था में सुधार होता जा रहा है। अतः वर्ग या स्थान, या गुण की असुन्दरता बाधक नहीं हो सकती। यह सत्य है कि यदि सर्वदा सर्वथा एवं सर्वत्र स्थान, वर्ग, गुण एवं अवस्थाएं सुन्दर ही सुन्दर रहें और भाग्यशाली व्यक्ति सुधार पथ का पथिक भी हो, तो लोक बनने में शीघ्रता होगी, किन्तु ऐसा होता कम है। उच्चवंशावतंस एवं पवित्र जन्मभूमि

वाले धीर, वीर, महात्मा एवं मेधावी पुरुषों का जीवन कण्टकाकीर्ण मार्गों पर चलने में ही प्रायः बीतता दिखता आरहा है। केवल उनकी धीरता ने, अवस्था विशेष में सुधार की प्रबल निष्ठा ने ही उन्हें सदा आगे बढ़ाया है। अतएव लोक का तात्पर्य ज्ञान एवं कर्म के सुमधुर समत्व से प्राप्त अवस्था-विशेष है, जिसके उत्तरोत्तर विकास से वर्तमान जन्म, परवर्ती जन्म और मुक्ति में आत्मा को परम सुख मिलता है। इस लोक-निर्माण की विविध कोटियों को दृष्टि में रख कर 'पर लोक' और 'अपर लोक' दो और भेद स्थूल रूप से सिद्ध एवं मनीषी-वर्ग ने किये हैं।

## 'परलोक' और 'अपरलोक' के अर्थ

'लोक' का अर्थ अवस्था विशेष मानकर आधुनिक युग के मान्य वेद-विद्वान् महर्षि दयानन्द जी महाराज ने अपने ग्रन्थ-रत्न 'आर्योद्देश्य रत्न माला' में उक्त शब्दद्वय के अर्थ निम्नलिखित किये हैं—

क. परलोक : जिसमें सत्य विद्या से परमेश्वर की प्राप्ति हो और उस प्राप्ति से इस जन्म व पुनर्जन्म और मोक्ष में परम सुख प्राप्त होना है- इसको परलोक कहते हैं ।।१०।।

ख. अपरलोक : जो परलोक से उल्टा है, जिसमें दुःख-विशेष भोगना होता है, वह 'अपरलोक कहाता है।

'स्वर्ग' तथा 'नरक' को स्थान-विशेष या समुदाय विशेष मानने वाले लोगों के लिए स्वामी जी महाराज के शब्दों में इस शब्दद्वय का स्पष्टार्थ अधोलिखित है—

क स्वर्ग : जो विशेष सुख और सुख की सामग्री को जीव का प्राप्त होना है, वह 'स्वर्ग' कहाता है ।। आर्यो० १४।।

ख. नरक : जो विशेष दुःख और दुःख की सामग्री को जीव का प्राप्त होना है, उसको 'नरक' कहते हैं ।। आर्यो० १५।।

अर्थात् मनुष्य लोक में प्रगति करके स्वर्ग का भागी बनता है और लोक में अप्रगति करके नरक का भागी बनता है। परलोक स्वर्गादि सुख का प्रदाता है। 'अपरलोक' नरकादि दुःख का कारण है। 'परलोक' जन्म-मरण के चक्कर से मुक्ति दिलाता है। 'अपरलोक' जन्म-मरण के चक्कर में और डालता है। 'परलोक' जीवन की अनुकूल गति है। 'अपरलोक' जीवन की प्रतिकूल अधोगति है। 'परलोक' मानवोचित जीवन-यापन कला है। 'अपरलोक' अमानवोचित जीवन-यापन का ढोंग है। 'परलोक' जीवन की सार्थक परिस्थिति है। 'अपरलोक' जीवन की निरर्थक दुर्गति है। 'परलोक' प्रकाशपूर्ण-मार्गावलम्बन है। 'अपरलोक' अन्धकारावृत्त मार्ग पर भटकना है। 'परलोक' जीवन की सर्वतोमुखी विकास-शीलता है। 'अपरलोक' जीवन की अधः पतितता को भयङ्कर और बेलगाम दौड़ है। 'परलोक' प्राण-प्रद दुःख मोचक, स्वर्गदाता, महत्तादायी, संवर्धनशील, मर्यादापूर्ण और सदा सत्य ही सत्य है। 'अपरलोक' प्राणनाशक, दुःखकारक, नरकमूल, हीनतादायी, क्षयकारक, अमर्यादित और सर्वदा असत्य ही असत्य है।

## लोक-पतन अर्थात् अपरलोक-प्राप्ति के कारण

तीर्थों से भटक जाना ही लोक पतन अर्थात् अपरलोक-प्राप्ति का मुख्य कारण है। स्वामी जो महाराज ने अपने प्रसिद्ध भाषा ग्रन्थ सत्यार्थ-प्रकाश के अन्त में स्वमन्तव्यामन्तव्यप्रकाश के अन्दर 'तीर्थ' की व्यापक परिभाषा दी है। यथा—

२४ तीर्थ : जिससे दुःखसागर से पार उतरे कि जो सत्यभाषण विद्या, सत्सङ्ग, यमादि योगाभ्यास, पुरुषार्थ, विद्यादानादि शुभ-कर्म हैं उन्हीं को

तीर्थ समझता हूं, इतर जल स्थलादि नहीं।

जब मनुष्य सत्य से दूर होता हैं, तो असत्य में फंसता जाता है, विद्या से दूर होता है, तो अविद्या में डूबता जाता है, सत्सङ्ग से भटकता है, तो कुसङ्ग में चला जाता है, यम-नियमादि से हीन होता है, तो घोर कर्म हिंसा इत्यादि में लीन हो जाता है, हाथ-पांव चलाने से भागता है, तो पुरुषार्थ-हीन बनकर दुनिया का भार बन जाता है विद्या, धन एवं न्याय इत्यादि का समुचित दान छोड़ देता है, तो अज्ञान, अभाव और अन्याय से परिपूर्ण हो जाता है, इस प्रकार सत्य-तीर्थों से भटककर कल्पित तीर्थों के भरोसे पतित हो जाता है और सुन्दर लोक-निर्माण के कार्य से भटककर अपरलोक में चला जाता है। फलतः सतत दुःख ग्रस्त होता है और उसका जीवन नारकीय हो जाता है।

## लोक-निर्माण अर्थात् परलोक-प्राप्ति के उपाय

तीर्थों के सुसेवन से ही लोक-निर्माण होता है, परलोक-प्राप्ति होती है। तीर्थों के अनेक अर्थ होते हैं। 'संस्कृत-शब्दार्थ कौस्तुभ' में स्वर्गीय चतुर्वेदी जी ने अनेक नाम गिनाये हैं—

तीर्थ : ( नपुंसकलिङ्ग, तरति पापादिकं यस्मात्, तॄ+थक् ) रास्ता, मार्ग। घाट। जल-स्थान। पवित्र स्थान। द्वारा, जरिया, माध्यम। उपाय। पवित्र या पुण्यप्रद व्यक्ति। गुरु। उद्गम स्थान। यज्ञ। सचिव। उपदेश। उपयुक्त स्थान या काल। उपयुक्त या साधारण पद्धति। हाथ के कई भाग जो देव और पितृ कार्य के लिए पवित्र माने जाते हैं। दार्शनिक सिद्धान्त विशेष। स्त्रियों का रज। ब्राह्मण। अग्नि। सन्यासियों की एक उपाधि।"

इस कोषकार के 'तीर्थ' शब्द में सर्वविध अर्थों का समावेश स्वाभाविक है। कोषकार संग्राहक होता है, निर्णायक नहीं होता। प्रचलित वातावरण में जिस शब्द के जो-जो अर्थ ग्राह्य होते हैं, उनको ननु न च किये बिना ज्यों का त्यों स्वीकार कर लेना है, परन्तु दार्शनिक ऋषि अपने अनुभव के बल पर, सत्पुरुषों के विश्वास पर किसी शब्द का वही अर्थ——स्वीकार करता है, जो सत्यार्थ-प्रकाशक एवं जीवन-ज्योति-दायक बन सके। अतः स्वामी जी महाराज के प्रतिपादित तीर्थ-अर्थों को ही सच्चा तीर्थ स्वीकार करके परलोक-निर्माण किया जा सकता है। जलादि ऊपरी आडम्बरों को तीर्थों में गिनकर पूर्ण सुख की प्राप्ति सदा असम्भव है। अन्तःकरण की पवित्रता से ही लोक-निर्माण सम्भव है। नीचे लिखे श्लोक में अन्तःकरण-शुद्धि हेतु कुछ उपाय निर्दिष्ट हैं—

आत्मा नदी संयम–पुण्य–तीर्था,
सत्योदका शीलतटा दयोर्मिः॥
तत्राभिषेकं कुरु पाण्डुपुत्र !
न वारिणा शुध्यति चान्तरात्मा॥

भावार्थ : आत्मा सतत प्रयत्नशील होने से नदी-तुल्य है। इसकी पवित्रता संयम एवं पुण्य रूपी तीर्थों में है। इसमें सत्य का जल वाञ्छनीय होता है। इस नदी के तट 'शील' हैं। इस नदी में दया की तरङ्गें होनी चाहिएं। केवल पानी से अन्तःकरण की पवित्रता कदापि सम्भव नहीं। तीर्थ तारक होता है, मारक नहीं। अपेक्षागति से सभी जड़-चेतन चीजें तारकत्व-गुण से तीर्थ-कोटि में आ सकती हैं, पर तीर्थत्व निरन्तर आत्मदर्शन में है, बाह्याडम्बर में नहीं। भौतिक सुख ही जीवन का लक्ष्य नहीं, प्रत्युत भौतिक सुख की सहायता से आत्मिक सुख की प्राप्ति ही चरम एवं परम लक्ष्य मनीषियों ने माना है। आज अपने कल्पित जड़-तीर्थों से दुःख-नाश तो दूर रहा, दुःख वृद्धि सदा देख कर भी यदि सत्य का समर्थन

न करें और कराएं, तो इसमें अपनी कमी छोड़कर अन्य किसी कारण को प्रस्तुत करना असमीचीन है। तीर्थों का सुधार, प्रसार, प्रकाश तथा महत्त्व कोषकार नहीं, दार्शनिक मनीषी ही करता आया है। अन्तर्जगद्विहारी और बाह्य-जगत्-शोधक दार्शनिक साचार पदार्पण को महत्त्व देता है। अतः ऐतिहासिक दृष्टि से दर्शनकार सेवनीय एवं सत्करणीय हैं।

## सारांशतः निवेदन

महान् पुरुष आप्त-काम होकर भी लोकसंग्रह की मङ्गल भावना से लोक-निर्माण की प्रेरणा अपने सुचरित से देते हुये जीवन-यापन करते हैं और परलोक प्राप्ति हेतु समस्त श्रेष्ठ कर्मों का सेवन करने में सदा सन्तुष्ट रहते हैं। निर्लोभी और निष्काम होकर 'अपरलोक' से सदा दूर रहते हैं और कर्म की भाषा द्वारा सत्कर्म का महोपदेश जन-जीवन में देते हैं। वह दार्शनिक जगत के अन्दर पहुंचे हुए रहते हैं, अतः लोकोत्तर शिक्षा दान में सदा समर्थ होते हैं। वह निर्भीक एवं स्थिरमति होते हैं, अतः सत्य मानते, सत्य बोलते तथा सत्य करते हैं। उसके विपरीत गति वाले लोग उलझे हुए होने से असत्य मानते, असत्य बोलते तथा असत्य करते हैं। प्रथम व्यक्ति सत्योपासक होने से लोक निर्माता रहता हुआ सदा परलोक-गामी होता है और द्वितीय कोटि का व्यक्ति सत्यविवर्जित होने से लोक-विनाश करता हुआ सदा अपरलोक-गामी होता है और डूबता जाता है। प्रथम सदा तरता है। द्वितीय सदा मरता है। प्रथम परलोक वासी होता है। द्वितीय अपरलोक-गामी होता है।

किसी संस्कृत-कवि ने सत्य ही कहा है—

लोक-शब्दस्य विद्येते, द्वावर्थौ शिष्टसम्मतौ।
दर्शनं भाषणञ्चैव, ज्ञान-कर्म-विभेदतः ।१।
ज्ञानेन कर्मणा चैव, लोकत्वं लोक एव तु।
विना तयोः सहायेन, लोको यात्यशुभां गतिम् ।२।
एकं ज्ञानन्न किञ्चित्कृत्, कर्म चापि तथैव च।
अतस्तयोः सहास्तित्वाल्लोकत्वं लोक एव तु ।३।
ज्ञान–कर्म–विरोधैस्तु लोक–भेदा अनेकशः।
मुख्यतो द्वौ सुभेदौ स्तः, सहास्तित्व-विरोधतः ।४।
परलोकः सहायेनाऽपर–लोको विरोधतः।
परिस्थिति विशेषौ तौ, न स्थाने शिष्ट-दृष्टितः ।५।
तीर्थानां सहयोगेन, परलोको विधीयते।
तथा तेषां विरोधेनाऽपरलोको हि गम्यते ।६।
सत्य–प्रधान, शुभ–कर्म--सहायताभिर्,
लोकः परश्च सततं सुतरां सुगम्यः॥
नद्यादि – कल्पित – कुतीर्थ – कुसेवनैश्च,
लोकोऽपरश्च सततं ननु गम्यते वै ।७।
कोषकारः सदैवाऽस्ति, संग्रह–कर्म–दत्त–धीः।
दार्शनिकस्तथा नास्ति, स सत्यानामुपासकः ।८।
अतो हि मान्यो वर–दर्शनो मुनिर्–
अध्यात्म – भावैर्मनुजैर्मुमुक्षुभिः॥
ऐतिह्य भावैर्ननु कोषकारको,
मान्यो मनुष्यैर्हित – चिन्तनैः सदा ।९।

---

माघ मास से आगे—

# स्वप्न-विवेचन

स्व० श्री अनुभवानन्द जी महाराज

इस प्रकार मस्तिष्क के अन्तर्गत जो आत्मवान् पक्ष बताया गया है, उस पर विचार करते हुए 'योगी-गुरु' और 'योग-साधन रहस्य' तथा 'मानस विवेक' आदि पुस्तकों में 'मन' के विषय में निश्चय किया गया है कि, वही पक्ष लोक भाषा में (मन) कहलाता है और 'मन' चुरादि गण पठित 'मन स्तम्भे' से निष्पन्न है— यही नहीं, बरन् जिस प्रकार "वेद' शब्द की निष्पत्ति अकेले 'विद् ज्ञाने' से न होकर विद् सत्तायां, विद् ज्ञाने, विद् विचारणे और विद्लृ लाभे रूप में चारों धातु पदों से सम्पर्क रखती हैं; ऐसे ही 'मन, चित्त, बुद्धि एवं अहंकार' इन चारों अन्तरिन्द्रिय समुदाय पर प्रभाव रखने वाला यक्ष ही वास्तविक मन है जो केवल आत्म-तत्व का चतुर्मुखी ओज है । उक्त चारों अन्त-रिन्द्रिय ( अन्तःकरण ) उसी एक मन के द्वारा हो रही चार प्रकार की प्रक्रियायें हैं । जब यह प्रेरणा पाकर किसी वस्तु अथवा वस्तु के गुणकर्म को निश्चित कल्पना में लाता अर्थात् 'सम्-कल्प' करता है, तब वह अपने मौलिक स्वरूप के प्रथम प्रकार में प्रवेश करता, तब वह महत् के रूप में प्रकृति अथवा प्राकृत स्वरूप में उसी का 'प्रकृते-राद्यं कार्यं महदाख्यं तन्मनः' बोला जाता है । जब उपादेय वस्तु अथवा उसके गुण कर्म के साथ सम्पृक्त होने में आता है, तब आत्मतत्व की ओर से चेतना का योग पाने से उस वस्तु के प्रकार, विकार एवं संस्कार क्षेत्र में प्रगतिशील होता है, तब अपने कर्म-भेद से 'चित्त' कहलाता है । जब चेतना शक्ति के सहयोग से उस उपादेय के गुण अवगुण आदि सह सप्लाव को जान लेने, जान जाने की तीसरी सीढ़ी पार करता है, तब वहां 'बुध्-धि' अर्थात् जानकार होकर 'बुद्धि' कहलाता है, इन तीनों (संकल्प, विचार, और विवेद अथवा निश्चय) की अवस्थाएं पार करके यदि उस उपादेय को हानिकर पाता तब त्याग देने और यदि लाभ को जान जाता, तब आत्मसात् करने के कारण ममता में आकर 'अहंकार' बन जाता है । मूल में वह एक है, पर बाहिरी जगत् में किसी भी वस्तु से सम्पर्क करने के लिए उसे ज्ञान सूत्रों और कर्म-सूत्रों के आज्ञा-चक्र द्वारा आदान-प्रदान अथवा ऋण-धन की दोहरी प्रक्रिया में चार पड़ाव पार करने पड़ते हैं और प्रत्येक पड़ाव पर उसके कार्य परिवर्तनानुसार नामकरण होते हैं, अस्तु ।

मैं बहुत सी व्यर्थ की बातें लिखकर आपके बेमोल समय को नष्ट करने की सामग्री जुटाने में ही पृष्ठ काले कर रहा हूं—अब और अधिक न लिखकर एक दो बातें केवल मन्त्रार्थ के विषय में लिखकर समाप्त करूंगा । आपने वेद का स्वाध्याय किया है और मुझसे कहीं अधिक किया है । मैं तो केवल वेद के पन्ने पलटने में ही जीवन बिताने में अपनी योग्यता की इतिश्री करने में ही, सब सफल समझ रहा हूं; पर आपने एक व्यवस्थित संस्था में आयु का सर्वोत्तम भाग बिताकर वेद का अध्ययन किया है । इसलिए आशा रखता हूं कि, निम्नलिखित बातों पर विचार करके वैदिक विज्ञान के चारों ओर लगी हुई बाड़ पर प्रकाश डाल सकते हैं—

(१) पाणिनि, कात्यायन, पातञ्जलि और दूसरे वैय्याकरणों ने वेद की भाषा विषयक उल-झनें सुलझाने में जितना यत्न किया है, उस सबको अपूर्ण जानकर अन्त में "सर्वे विधयश्छन्दसि विकल्प्यन्ते ।"—कह कर अपने को असमर्थ प्रगट किया है । इससे हम क्या परिणाम निकाल सकते

हैं—सिवाय इसके कि, वेद और वैदिक भाषा इन्द्र, शाकटायन, गार्ग्य, उपवर्ष, पाणिनि और पतञ्जलि ऐसे धुरन्धर भाषा विज्ञानिकों के भाषा-विज्ञान को मानकर नहीं चल सकती और या फिर मैकेञ्जो आदि पछाहीं विद्वानों के कथनानुसार वेदों की रचना ही गाय, बैल चराने वाले जङ्गली लोगों ने का है जो 'भाषा विज्ञान' के लोक में रहते ही नहीं थे। तीसरा मत मानकर मंत्रार्थ करने लगे तब बुद्धि घबराती है। कारण कि उसका आद्यन्त विकास पाणिनि जैसों की छत्र छाया में हुआ है। वह तीसरा मत यह है कि, वेद क्योंकि 'भाषा-विज्ञान' की कल्पना से भी युगों पूर्व कालीन है। इसी से भाषा-विज्ञान वेद को स्पर्श नहीं करता। हमारे पास दूसरा कोई साधन नहीं और जो है, उसे वेद नहीं मानते; अत: वेदार्थ करते समय चकराने लगते हैं।

(२) अमुक शब्द रूढ है, अमुक योग रूढ है और अमुक यौगिक–भाषाविज्ञान की यह त्रिदेविक कल्पना भी तो वेदार्थ करने में बाधक हो रही है। कोई भी भाषा-विज्ञान का जानने वाला कह सकता है कि, रूढता की जन्मदात्री योगरूढता है और योगरूढता का पालन-पोषण यौगिकता को गोद में हुआ है। मेकडानल, ब्लूमफील्ड और मैकैञ्जे ऐसे पछाही विद्वानों का मत मान लें तो यौगिकता के लिए कोई स्थान ही नहीं। जब वेद के बनाने वाले जंगली हों तो अयोग्य मानव योग्य शब्दों की स्थापना द्वारा यौगिकता को पा ही नहीं सकता; इस क्षेत्र में तो सब रूढ ही रूढ है।

सायण जैसे भाष्यकारों का मत सब जानते हैं, जेलों में कैदियों की बारकों के पहरेदार रात को केन्द्र से आवाज आते ही कह देता है कि "दो मर गये, पांच बीमार, एक भाग गया, बाकी तीस नफ़र ताला कुण्डा सब ठीक हैं।" यही हालत सायण की है, कहीं-कहीं तो कोई संज्ञापद समझ न आये तो 'एतन्नामकोऽसुर:' अथवा 'एतन्नामको महर्षि:' कह कर ताला कुण्डी ठीक कर लेता है—किन्तु भाई! आर्यसमाजी लेखक ऐसे स्थलों पर 'यौगिकता' की ढोलक बजाते हैं; पर आगे-पीछे वे भी सायण, महीधर और उव्वट की आंखें बचाकर उन्हीं को जूठन सकेरने लगते हैं। ऋ. १।१६४।४७ में सूर्य किरणें–विद्युत् की लहरियां–'सु-पर्णा:' के रूप में प्रगट होती हैं। ऋग्वेद १।१६४।२० में दो पक्षी 'द्वा सु-पर्णा' के रूप में प्रगट होते हैं; और फिर ऋ०१।११६।१५; ४।४०।३ में 'सु' के बिना अकेला 'पर्ण' भी पक्षियों का पर है—इधर वृक्षों से गिरने झड़ने वाले सूखे सड़े पत्ते भी 'पर्ण' हैं। इन 'संज्ञापदों' की यौगिकता, योग रूढ़ता और रूढ़ता अपनी सत्ता की स्थापना में कोई कुछ समय ले सकती है या नहीं? यदि ले सकती हो और वस्तुत: लेना ही चाहिये तब वेदार्थ करते समय उसे चरितार्थ करना होगा—नहीं तो सारे नामों को आख्यातज मान लेने पर उनकी 'आख्यातजता चरितार्थ नहीं हो पाती। एक दो उदाहरण लें–(क) पृथिव्यायतन सत्त्वों का वर्णन करते हुए यास्क नवम अध्याय के आरम्भ में ही कहता है कि–'तेषामश्व: प्रथमागामीभवति' मंत्र देता है–'अश्वो वोढा सुखं रथम्' ऋ० ६।११२।४ किन्तु ऋ० १।१६३।१०; १।१६३।२ में जिस अश्व का वर्णन है, वह किस आयतन में रहता है; इन दोनों मंत्रों में दूसरा विशेष विचार चाहता है। ऋ० ४।४०।४ में जिस वाजिन्–अश्व का उल्लेख है, वह गर्दन, लगाम और 'दधिक्रा' का विशेषण भी रखता है। इस अवस्था में 'अश्व, दधिक्रावन्, अत्य अर्वन् और तार्क्ष्य तथा श्येन ऐसे निघण्टु पठित अश्व नामों को यौगिकता से निकाल कर योगरुढ मानकर भी कोई व्यवस्था कर सकते हों तो बेहतर है–अन्यथा सब मनमानी बातें ही वेद से निकलती रही हैं और निकलती रहेंगी। इस अश्व, अर्वन्

जैसे नाम करण को समझने के लिए ऋ० १।१६२ और १।१६३ का पाठ उलझन में डाले बिना नहीं छोड़ता। (ख) दूसरा उदाहरण ऋ० ७। १०३-में पठित मण्डूक पद देखा जा सकता है। यास्क ने नियुक्ति तो कर दी; पर अपि वोपमार्थ स्याद् ब्राह्मणा इव व्रतचारिण इति कह कर वेद पाठ करने वालों को मेंढकों की उपमा वेद के महत्त्व को तो बढ़ाने से रही। तुलसीदास ने इसी उपमा को लेकर अपनी रामायण में 'दादुर ध्वनि चहुं ओर सुहाई। पढ़ें वेद जनि बटु समुदाई।" प्रगट किया है।

अब विचारना होगा कि यदि उक्त सूक्त में उन्ही मेंढ़कों का वर्णन है जो रूढ़ और मज्जनात्, मण्डएषामोकः, निरुक्ति प्रतिपादित चौमासे में टर्र-टर्र किया करते हैं; तब अरबी भाषा को ऊंटों की बोली बताने वाले आर्यों की भावना वेद के विषय में ऊंची नहीं रह सकती। और फिर यही बात सत्य हो तो ऋग्वेद की 'माण्डूकेया शाखा' मण्डूक शिक्षा, माण्डूक्य उपनिषत् में भी इन पानी में तैरने वाले मेंढकों की रचना न सही; पर लगाव तो मानना ही होगा। वसिष्ठ वर्षा काम होकर यज्ञ करता है; मेंढक उसका अनुमोदन करते हुए अपनी टैं-टैं से स्वर में स्वर मिलाते हैं; और वसिष्ठ जी उन्हीं को सन्तुष्ट करने के लिए कई एक मन्त्रों का पाठ करते हुए कहते हैं कि "उप प्र वद मण्डूकि वर्षमावद तादुरि। मध्येह्रदस्य प्लवस्य विगृहस्य चतुरः पदः' अथर्व० ४।१५।१४ क्या इस मंत्र को उसी रूप-भाव-में मानना होगा जो, निरुक्त में प्रगट किया गया है?' यह 'तादुरि' यदि वही हो जिसे आज हम 'दादुर' 'दादुरि' कहते हैं तो क्या इस नित्य, सत्य, अपौरुषेय और सृष्टि के आदिकाल में प्राप्त वेद और उसके ऋषि मेंढकों को गीत सुनाने में ही अपनी मंत्र-रचना को ही सार्थक करते रहे होंगे? तिस पर यह वर्ष काम वसिष्ठ मित्र-वरुण का पुत्र है, और इसकी अति संक्षिप्त जन्मभाषा ऋग्वेद ७।३३।१०-१३ तक स्पष्ट भी कर दी गई है।

इस सूक्त के सारे मन्त्रों का मनन किया जाए तो, समझाने वाला समझ सकता है कि, इनमें प्रायः उन मण्डकों का वर्णन है जो वातावरण, सूर्यमण्डल, चलने वाली हवाओं और भूमि की मिट्टी को देखकर अनुमान लगाया करते हैं कि, बरसात कब होगी, इस भूमि के अन्दर से पानी कैसा निकलेगा। नैपाली तराइयों, आसाम, मणिपुर बिहार, और भारत के दूसरे प्रान्तों में अब भी ये लोग भिन्न-भिन्न प्रान्तीय नामों से प्रसिद्ध हैं। पंजाब में इन लोगों को भडले, मण्डलिक आदि कहा जाता है। पञ्जाबी भाषा में पुराने ढंग की छपी हुई 'मडुली' 'मण्डली' पुस्तक अब भी कहीं २ मिलती है। उसमें का एक पद्य आपको भी लिखे देता हूं, कहा है—तित्तर खब्भी बछली वगे पुरेदी वा। डक (भ०=उडगया है) कहे सुन भडुली मंजी अन्दर डाह।

किन्तु यास्क जी ने "अपि वोपमार्थे स्याद् ब्राह्मणा इव व्रतचारिणः इति" कह कर सारे विषय को ही उलट दिया है। वेद में "हीनोपमा तो देखी जाती है; पर उत्तमोपमा देकर मेण्ढकों को व्रतचारी ब्राह्मण बना देने की शक्ति यास्क के ही भाग्य में वदी थी। हालांकि इस पद की निरुक्ति इससे विपरीत दिशा वाली होती।

( आगामिन्यङ्केऽवशिष्टांशः )

# गुरुकुल-समाचार

द्वारा—सूर्यप्रकाश 'मदन'

ऋतुरंग—भीषण गर्मी पड़ने के उपरान्त जब जल में भीगा हवा का मन्द झोंका आता है तो मन की उदासी को बाहर निकाल नए उल्लास को जन्म दे देता है। ग्रामों में हरे पीले रंग का समावेश कुछ इन्द्र धनुष की सी प्रतीति करा देता है।

प्रातः सायं गंगा-स्नान तो गुरुकुलवास का ब्रह्मचारियों के लिए विशेष आकर्षण है। किन्हीं ब्रह्मचारियों तथा गुरुजनों को तो यह आकर्षण ग्रीष्मावकाश में भी यहीं रहने को बाध्य कर देता है। इस मास गुरुकुल के दर्शकों की संख्या काफी रही।

## नव नियुक्तियां

गुरुकुल कांगड़ी फार्मेसी के अध्यक्ष पद पर गुरुकुल के स्नातक तथा इंग्लैण्ड से इस विषय में विशेष शिक्षा प्राप्त श्री धर्मपाल जी विद्यालंकार एम.ए.,एल-एल-बी. की नियुक्ति हुई। आशा है आप अपनी योग्यता तथा अनुभव से फार्मेसी को लाभान्वित करेंगे।

आयुर्वेद महाविद्यालय के अध्यक्ष पद पर गुरुकुल के स्नातक डा० अनन्तानन्द जी आयुर्वेदालंकार की नियुक्ति हुई है। स्मरण रहे कि उपर्युक्त स्थान भूतपूर्व अध्यक्ष वैद्य निरञ्जनदेव जी के सेवा-मुक्त होने पर रिक्त हुआ है। वैद्य जी ने जो अपनी सच्ची लगन तथा प्रेमपूर्वक एक लम्बी अवधि पर्यन्त इस पद को सम्भाला उसके लिए आप सदैव स्मरणीय रहेंगे।

डा० अनन्तानन्द जी आयुर्वेदमहाविद्यालय में अनेक वर्षों से उपाध्याय हैं। आप अपना कार्य जिस सच्ची लगन से करते रहे हैं, हमें विश्वास है कि उसी प्रकार आगे भी करते रहेंगे।

हम इन दोनों महानुभावों का गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय की ओर से स्वागत करते हैं।

## वार्षिक परीक्षा-परिणाम

यह लिखते हुए हमें अपार प्रसन्नता अनुभव हो रही है कि इस वर्ष विश्वविद्यालय व विद्यालय विभाग की समस्त परीक्षाओं के परिणाम बहुत ही उत्तम रहे। इसको देख कर हम विद्यार्थियों की प्रशंसा करने से नहीं चूक सकते। विद्यालय विभाग के कक्षा ८ तक के छात्रों में से प्रथम, द्वितीय तथा तृतीय स्थान प्राप्त करने वाले ब्रह्मचारियों के नाम निम्न प्रकार हैं—

| कक्षा | प्रथम | द्वितीय | तृतीय |
|---|---|---|---|
| ८ म | नरेन्द्रकुमार (खोरी) | धर्मवीर | चन्द्रभानु |
| ७ म | चन्द्रपाल | दिनेशचन्द्र | बलराज |
| ६ष्ठ | मित्रदेव | कान्ताप्रसाद | जगदीशप्रसाद (गढ़वाल) |
| ५म | श्यामकुमार | प्रतापसिंह | मदनमोहन |
| ४र्थ | अतुलकुमार (परि०) | उमेशकुमार | रणधीरसिंह |
| ३य | हृदयमोहन (परि०) | भूषणलाल | वीरेन्द्रसिंह |
| २य | आनन्दकिशोर | भानुप्रकाश | अनिलकुमार |
| १म | प्रकाशचन्द्र | अशोककुमार | कृष्णकुमार |

हम इन छात्रों को उत्तम स्थान प्राप्त करने के उपलक्ष में उत्तम भविष्य की कामना करते हैं। विश्वविद्यालय के समस्त विभाग एक जुलाई को खुलेगें। प्रवेश के लिए फार्म आदि शीघ्र मंगवा कर भर दें। विशेष जानकारी के लिए कार्यालय, गुरुकुल कांगड़ी से पत्र व्यवहार करें।

## दान के लिए धन्यवाद

१०१) श्री यशवन्तकौर जी गम्भीर, गोल्डन सोप फैक्टरी कलकत्ता से सुपुत्र श्री विजयकुमार के शुभ विवाह पर।
५१) श्री मुकन्दलाल बालस्वरूप जी फोरस्ट कन्ट्रेक्टर देहरादून।
५०) श्री अयोध्यानाथ जी आनी अमृतसर।
२५) श्री नन्दकिशोर जी माहेश्वरी सहारनपुर।
१००) श्री दिलीपसिंह जी आर्य मिल आनर से पुत्र के शुभ-विवाह पर।
८०) श्री फूल कुंवर दुःखनीथरि बरनोरी पो० सिलथारी ( रायपुर )।
१०१) श्री शान्तिस्वरूप जी खारपग्ली रोड, बम्बई।
४५) श्री डी० पी० परवानी यूनाइटेड कर्मशियल बैंक रेनूकूट ( मिर्जापुर )।
१०१) श्री सरदार श्यामसिंह जी मालिक अमृतसर शूगर मिल्स, रोहाना कलां मुजफ़्फर नगर।
१००) श्री पेडामल कन्हैयालाल जी अमृतसर।
१००) श्रीमती यशोदादेवी जी धर्मपत्नी श्री परमानन्द जी ठेकेदार गढ़शकर।
१००) श्रीमती माता सुमित्रादेवी जी आढ़त बाजार (कसौली) शिमला।
१००) श्री पं० ठाकुर दत्त शर्मा धर्मार्थ ट्रस्ट, देहरादून।
२५०) श्री लाला नानकचन्द केशरराय नारंग चैरिटि बुक-ट्रस्ट धुधली।

## पुनश्चर्या पाठ्यक्रम शिविर

केन्द्रीय हिन्दी संस्थान, आगरा द्वारा गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय में अहिन्दी-भाषी क्षेत्रों के हिन्दी-अध्यापकों के लिए एक मास के पुनश्चर्या पाठ्यक्रम शिविर का आयोजन किया गया है। स्मरण रहे कि गत दो वर्षों से यहां ग्रीष्मावकाश में आफिसर ट्रेनिंग यूनिट्स के कैम्प लगते रहे हैं। इस प्रकार गुरुकुल का देशसेवा में अमूल्य योगदान रहा है।

इसका शुभारम्भ १६ मई को हुआ। इस संस्थान के निर्देशक श्री व्रजेश्वर वर्मा ने अपनी रिपोर्ट में कहा—"महर्षि दयानन्द स्वामी ने ही सबसे पहले आर्यभाषा के नाम से हिन्दी को अखिल भारतीय राष्ट्र भाषा बनाने का व्यावहारिक प्रयत्न किया था। देश-विदेश में हिन्दी प्रचार के क्षेत्र में आर्यसमाज का योगदान असाधारण महत्व रखता है।"

इस समारोह की अध्यक्षता श्री बालकृष्णराव ने की तथा शुभारम्भ-भाषण केन्द्रीय उपशिक्षा-मंत्री श्री भक्तदर्शन ने दिया।

माननीय उपशिक्षामंत्री ने हिन्दी के चहुंमुखी विकास के लिए सुझाव दिये तथा केन्द्रीय सरकार के क्रियाकलापों को स्पष्ट किया।

## सूचना

आर्य समाज गुरुकुल कांगड़ी फार्मेसी का वार्षिक चुनाव दिनांक ८-५-६५ को गुरुकुल कांगड़ी फार्मेसी के जनरल मैनेजर श्री धर्मपाल एम. ए., एल. एल–बी., पी. डी. आई ए. ( लन्दन ) की अध्यक्षता में सम्पन्न हुआ। जिस में निम्न पदाधिकारी निर्वाचित हुये।

| | |
|---|---|
| प्रधान | श्री वैद्यसुरेन्द्रनाथ जी |
| उपप्रधान | " मुन्शीसिंह " |
| मन्त्री | " जलसिंह " |

| | | |
|---|---|---|
| उपमन्त्री | श्री | बलवीरसिंह जी |
| " | " | जबलसिंह " |
| कोषाध्यक्ष | " | हुक्मचन्द " |
| पुस्तकाध्यक्ष | " | पदमसिंह " |
| ऑडिटर | " | प्रेमनाथ " |

### शुभ समाचार

पाठकों को जान कर हर्ष होगा कि गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के सुयोग्य स्नातक प्रसिद्ध आर्य विद्वान् श्री पं० धर्मदेव विद्यामार्तण्ड को उनकी कृति "महिलामणिकीर्त्तनम्" पर उत्तर प्रदेश सरकार की ओर से मार्च १९६५ में ५००) पुरस्कार देने की घोषणा की गई है।

—

### चिकित्सालय से विद्यालय विभाग के प्रविष्ट रोगियों की सूची

| प्रविष्ट होने की तिथि | नाम | कक्षा | रोग | मुक्त होने की तिथि |
|---|---|---|---|---|
| १ मई | मदनमोहन | ५ | चोट | १२ मई |
| १ मई | राजेन्द्र | ३ | ज्वर | ४ मई |
| ४ मई | राजवीर | ८ | खुजली | १४ मई |
| ४ मई | ओम्प्रकाश | ३ | फोड़े | ११ मई |
| ६ मई | अनिलकुमार | २ | खुजली | १६ मई |
| ७ मई | गणेशराव | ५ | चोट | ११ मई |
| ७ मई | रणधीर | ४ | चोट | ११ मई |
| १७मई | आनन्द | २ | चोट | १८ मई |
| १७मई | राजेन्द्र | ३ | चोट ज्वर | २१ मई |
| २२मई | ओम्प्रकाश | ५ | चोट | २९ मई |

—सूर्यप्रकाश 'मदन'

## कुल मां प्रशस्ति

श्री शंकरसिंह वेदालंकार

कुल मां तुम्हारे कंठ में वर वेद की झन्कार है।
विद्या प्रचार प्रसार है अति मधुमयी गुञ्जार है॥
शैल माला की विशाला रंगशाला रम्य है।
मेखला बन जाह्नवी भी ले रही अवलम्ब है॥
मन्जु माकन्दावली का क्या मनोहर भाव है।
रस भरा अनुराग का, सद्भाव ही सद्भाव है॥
तृण वीरुधों में भी मधुर मरकन्द पान मिलिन्दका।
श्रुति उत्स झर-झर बह रहा स्नान है अरविन्द का॥
कोकिलों के कण्ठ में भी माँ तुम्हारा गान है।
भृङ्ग गुञ्जन-गुंजरित हो तानता कल तान है॥
धावन्ती मां तुम सभी को दे रही वरदान हो।
तारती हो डूबतों को मां महा मतिमान हो॥
भावनाओं की यहां पर तन्त्रिकायें गूंजतीं।
प्रात वेला में पुनीता वटु-अवलियां कूजतीं॥

हम तुम्हारी भावनाओं की मधुर वीणा लिए।
हो विभोर सुभाव में लय रणन आपूरित किए॥
शान्ति श्रद्धा से तुम्हारी वन्दना हम कर रहे।
दिव्य दैवी भावना नर-नारियों में भर रहे॥
हम दया श्रद्धा लिए आनन्द के आलोक में।
सद्ज्ञान फैलाते रहें इस शोक पूरित लोक में॥
कल्मषा कुटिला कलह में कंज भावों के खिलें।
हो मुदित मन-वृन्द सुन्दर फल मनोवांछित मिलें॥
अमर अम्बर में पताका कीर्ति की फहरे सदा।
हो विजय का घोष कुल मां मन सभी का हो मुदा॥
देव बालायें तुम्हारी मां उतारें आरती।
सुर बनें सेवक तुम्हारे चरण-चापें भारती॥
हो कर शलभ से मां तुम्हारी वर्तिका में हम जरें।
जीवित रहें तेरे लिए तेरे लिए ही हम मरें।

# गर्भाङ्गनिवृत्तिविषयकानि विविधमतानि

प्रथमा तालिका

| भेलसंहिता शारीर०४।३१ | चरकसंहिता शारीर०६।२० | सुश्रुतसंहिता शारीर०३।३२ |
|---|---|---|
| (पुरुषनिचये) | (शरीर विचये) | (गर्भावक्रान्तिशारीरे) |
| शिरः–भरद्वाजः | शिरः–भरद्वाजकुमारशिरा | शिरः–शौनकः |
| चक्षुः–काश्यपः | | |
| | इन्द्रियाणि–जनको वैदेहः | |
| हृदयम्–पराशरः | हृदयम्-कांकायनः (बाह्लीक भिषक्) | हृदयम्–कृतवीर्यः |
| नाभिः–खण्डकाप्यः | नाभिः–भद्रकाप्यः | नाभिः–पाराशर्यः |
| हस्त पादौ–बडिशः | हस्तपादौ–बडिशः | पाणि–पादौ–मार्कण्डेयः |
| पश्चाद् गुदः–शौनकः | पक्वाशय गुदौ–भद्रशौनकः | मध्यशरीरं–सुभूति गौतमः |
| तस्माद् अर्बुदम् एवास्य प्रथमं संभवति तत्र सर्वे शरीरप्रदेशाः संभवन्त्यर्बुद-स्नेहोत्पन्ना । पुनर्वसुरात्रेयः | अचिन्त्यः–मारीचि काश्यपः (परोक्षत्वात्) युगपत् सर्वाङ्गनिर्वृत्तिः–धन्वन्तरिः | धन्वन्तरिः सर्वाण्यङ्गप्रत्यंगानि युगपत्संभवन्तीत्याह |

## द्वितीया तालिका–जनक वंशवृत्तः

( बाल्मीकि रामायणे, बा ००७१ )

निमः
↓
मिथि-जनकः–
↓
( प्रथम राजा )
उदावसुः
↓
नन्दिवर्धनः
↓
सुकेतुः
↓
देवरातः
↓
बृहद्रक्षः
↓
धृष्टकेतुः ( राजर्षिः )
↓
हर्यश्वः
↓
मरुः
↓

कुशध्वजः
↓
धर्मध्वजः
↓
कृतध्वजः — मितध्वजः
↓ — ↓
केशिध्वजः — खाण्डिक्यः
↓
अध्यात्मज्ञः
↓
द्रुतः
↓
भानुमान्
↓
शतद्युम्नः
↓
शुचिः
↓

प्रतीन्धकः ( प्रतीपकः, भागवते )
↕
कीर्त्तिरथः ( कृतिरथः, भागवते )
↕
देवमीढः
↕
विबुधः ( विश्रुतः भागवते )
↕
महीध्रकः ( महाधृति, भा० )
↕
कीर्त्तिरातः
↕
महारोमा
↕
स्वर्णरोमा
↕
ह्रस्वरोमा ( राजर्षिः )
↕

सीरध्वजःजनकः (द्वितीय जनकः सीतापिता)

कुशध्वजः (माण्डवी-श्रुतकीर्तिपिता)

( भागवते )
६।४।१८-२७

सनद्वाजः
↕
ऊर्ध्वकेतुः
↕
अजः
↕
पुरुजित्
↕
अरिष्टनेमिः
↕
श्रुतायुः
↕
सुपार्श्वकः
↕
चित्ररथः
↕
क्षेमधिः
↕
समरथः
↕
सत्यरथः
↕
उपगुप्तः
↕
अग्निसंभवः
↕
वस्वनन्तः
↕
युयुधः
↕
सुभाषणः
↕
श्रुतः
↕
जयः
↕
विजयः
↕
ऋतः
↕
शुनकः

घृतिः
↕
बहुलाश्वः
↕
घृति
↕
कृतिः
↕
महावशी

# साहित्य-समीक्षा

( समालोचनार्थ प्रति पुस्तक की दो प्रतियां पत्रिका-कार्यालय में आनी चाहिएं )

## बाल संस्कृतम्

सम्पादकौ—श्री वैद्य रामस्वरूप शास्त्री आयुर्वेदाचार्य, श्री नन्दनन्दन सनाढ्य एम. ए., बाल संस्कृत कार्यालय, आगरा रोड, घटकोपर, बम्बई ७७ । पृष्ठ संख्या—३२, वार्षिकं शुल्कम् ६) ।

बम्बईप्रदेशात् प्रकाश्यमानं बालसंस्कृताख्यं बालोपयोगि मासिकं पत्रमिदमस्माकं हस्ते विद्यते । अमृतनिष्यन्दिनीं गीर्वाणवाणीं सुखेनावबोद्धुं बालबुद्धिभ्यश्छात्रेभ्य एतादृशस्य पत्रस्यैवावश्यकता विद्यते । सरलसंस्कृते निबद्धाः कथानका उपदेशाः प्रहेलिकाः सन्धिचर्चा इत्यादयो विषया अत्र स्थानं लभन्ते । एवं भारते सर्वत्र संस्कृतप्रचाराय सुमहान् समुद्योगोऽधुनाऽवलोक्यते । अतो भारतीयसंस्कृतिप्रेमिणामिदं कर्तव्यं यत् तैरवश्यं संस्कृताध्ययनं विधातव्यम् निज सन्ततीनां कृते पत्रमिदमवश्यं ग्राह्यं पठनीयञ्च ।

## १. गरजते गोले
## २. मध्यप्रदेश-परिचय और प्रगति
## ३. स्वतन्त्रता के सेनानी

सम्पादकः लेखकश्च — श्री हरिमोहन लाल श्रीवास्तव एम. ए. एल. टी. ।

प्रकाशक—किताबघर, दतिया, मध्यप्रदेश ।

१. गरजते गोले—मूल्य ६२ पैसे ।

इस कविता-संग्रह के सम्पादक श्री हरिमोहनलाल श्रीवास्तव हिन्दी के उच्च कोटि के विद्वान् कवि व सुधारवादी प्रवृत्ति के व्यक्ति हैं । उनमें देशप्रेम कूट २ कर भरा हुआ है । चीनी आक्रमण से अपमानित भारत के सपूतों में वीर रस के प्रादुर्भाव के लिए यह "गरजते गोले" पुस्तक सचमुच में सर्वोत्तम साधन सिद्ध हुई है । इस कविता संग्रह में प्रायः दतिया के ही कवियों की वीर रस-परिपूर्ण कवितायें संग्रहीत हैं । इस से यह स्पष्ट है कि दतिया कवियों को पैदा करने वाली उर्वरा भूमि है । एक विशाल आयोजन में सुरक्षा कोष के लिए नीलाम किये जाने पर "गरजते गोले" की एक अग्रिम प्रति को गंज कमेटी दतिया ने ५५१) की अन्तिम बोली पर क्रय किया । उदाहरणार्थ 'गरजते गोले' में से एक गोला हम पाठकों के समक्ष भी पत्रिका में प्रकाशित कर रहे हैं ।

२. मध्य-प्रदेश परिचय और प्रगति—

श्री हरिमोहनलाल श्रीवास्तव हिन्दी के प्रख्यात लेखकों में से एक हैं । आपने इस पुस्तक के द्वारा मध्यप्रदेश का अति संक्षिप्त तथा सर्वाङ्गपरिपूर्ण भौगोलिक व ऐतिहासिक परिचय करा दिया है । एक प्रकार से गागर में सागर भर दिया है । आपकी रचना शैली अति प्रौढ परिमार्जित व प्रवाहपूर्ण है । परीक्षार्थी बालकों की स्मृति में बैठाने के लिए यह विषय-संकेत-शैली अत्युत्तम है ।

३. स्वतन्त्रता के सेनानी—मूल्य १)

प्रकाशक—हिन्दी प्रचारक पुस्तकालय वाराणसी-१ ।

इस लघुपुस्तिका में स्वतन्त्रता-संग्राम के निम्न नौ सेनानियों का संक्षिप्त परिचय दिया गया है । महारानी लक्ष्मीबाई, लोकमान्य तिलक, महामना गोखले, महात्मा गांधी, सरदार पटेल, देशरत्न रजेन्द्रप्रसाद, पं.जवाहरलाल नेहरू, नेताजी सुभाषचन्द्र बोस, सरदार भगतसिंह । भारतमाता के ये ९ सपूत जगत् में जगमगाते हीरों के समान प्रकाशमान हैं । श्री मोहन जी ने अपनी प्राञ्जल प्रौढ तथा ओजस्वी भाषा में इनकी संक्षिप्त जीवनी लिखकर भारतके होनहार बच्चों का महान् उपकार किया हैं । इन उत्तम कृतियों के लिए हम विद्वान् लेखक का हार्दिक अभिनन्दन करते हैं ।

—भगवद्दत्तो वेदालंकारः ।

# सम्पादकीय टिप्पणयः

( श्री भगवद्दत्तो वेदालंकारः )

## हा ! दिवंगता स्नातकचतुष्टयी

अतीवकष्टप्रदोऽयं समाचारः सम्प्राप्तो यत् गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालयस्य चत्वारः सुयोग्याः स्नातकाः विगतमासे दिवंगताः । तत्रानेकेषां हिन्दी-पत्राणां जन्मप्रद तारः सम्पादकाः श्री० सत्यदेवविद्यालंकारमहोदयाः २६ दिनांकस्य ( जून ) सायंकाले षष्टिवर्षायुषि स्वर्याताः । ते गुरुकुलकांगड़ी विश्वविद्यालयस्य स्नातकमूर्धन्येषु परिगण्यन्ते स्म । चिरात् भारतवर्षस्य राजधानी दिल्लीनगरी तेषामावासभूमिरासीत् । विजय-दैनिक हिन्दुस्तान–नवभारतटाइम्स– विश्वमित्र– भारतवर्ष– अमरभारतेत्यादिपत्रेणामेवं दिल्लीनगरस्य प्रायः सर्वेषां पत्राणां तैः सम्पादनकार्यं विहितम् । एवं पूर्वमपि समये २ भारतवर्षस्यान्यनगरेभ्यः प्रकाश्यमानपत्राणामपि तैः सम्पादकत्वं कृतमासीत् । नैकवर्षेभ्यश्चक्षुरोगेण भृशं पीडिता अपि ते स्वप्रियतमं पत्रकारकार्यं ग्रन्थलेखनकार्यं च न विजहुः । प्रशस्तं तेषां साहित्यं समवलोक्य पञ्चनदीयसर्वकारेण ते सम्मानिताः । पत्रकारे सत्यता, स्वतन्त्रता निर्भीकता देशसेवा निर्लोभतेत्यादयः सद्गुणा अत्यन्तमावश्यकाः । एष एव पत्रकारस्य धर्म इति तेषामभिमतमासीत् । एवं तैर्विरचितग्रन्थानामपि संख्या भूयसी विद्यते । सहसा पक्षाघातेन पीड़िताः सन्तः विलिङ्गटनचिकित्सालये दिवंप्रयाताः । यास्कप्रणीतनिरुक्तग्रन्थस्य हिन्दीभाषायां प्रथमभाष्यकर्ता वेदवेदांगतत्त्वज्ञः श्री० चन्द्रमणिविद्यालंकार महोदयोऽपि स्वर्यातः तथा पं० विद्याधरनन्दकिशोरौ द्वावप्येतौ सुयोग्यस्नातकौ निधनं गतौ । वयमेभ्यः पवित्रात्मभ्यः सद्गतिं समस्तकुटुम्बिजनेभ्यः धैर्यं शान्तिं च प्रदातुं परमपितरं भगवन्तमभ्यर्थयामहे ।

## त्रिभाषा फार्मूला—संस्कृतस्योपरि वज्रपातः

हिन्दीभाषाया विरोधकरणाय दक्षिणदिशि अकाण्डे यस्ताण्डवनृत्यं समजनि तस्माद् बिभ्यत्याः सर्वकारदेव्याः गर्भादपरिपक्वः त्रिभाषाफार्मूलेति नामको यः शिशुः पृथिव्यामकस्मादापतितः स दैवदुर्विपाकात् आर्यसंस्कृतिजनन्यै गीर्वाणवाण्यै चामङ्गलसूचकोऽपशकुनः सिद्धः । किं त्रिभाषाप्रहारेण संस्कृतं नामशेषतां न यास्यति ? त्रिभाषाफार्मूलोदयात् पूर्वं विद्यालयेषु संस्कृतस्याध्ययनमध्यापनं विशेषत उत्तरप्रदेशे यथाकथञ्चित् प्रचलतिस्म । परमधुना त्रिभाषाफार्मूलाबलात् संस्कृतमर्धचन्द्रं दत्वा विद्यालयात् बहिर्निस्सारितमिति मन्तव्यम् । अथचेत् भारते एकत्वदर्शनायास्य प्रचलनमावश्यकं मन्येत तदाङ्गलभाषायाः स्थाने देववाण्यै तत् स्थानं प्रदातव्यम् । इयमाङ्गलभाषाऽनिवार्यरूपेण कुतः पाठ्यते ? किमियमस्माकं मानसीं पराधीनतां न परिपुष्णाति ? देववाणीप्रमुखानां चतुर्दशराष्ट्रभाषाणां हीनत्वं निघ्नत्वं वा न प्रद्योतयति ? यावदांगलभाषायाः साम्राज्यमस्माकं हृदयेषु वरीवर्ति तावदार्यसंस्कृतिं प्रति प्रेमातिशयः भारतीयहृदयेषु न कथमप्याविर्भविष्यति ? यतो हि सर्वाऽप्यार्यसंस्कृतिः सुरभारत्यामेव विद्यत इति को न विजानाति । भवतु नाम, आङ्गलभाषाऽन्ताराष्ट्रिय भाषा सुतरणिश्च सप्तसु पारावारेषु परमस्माकं दासत्वबुद्धिं हीनतां मापादयति । अतो हेतोः सुसाध्याऽपि हेया विषकुम्भ पयोमुखमिति कृत्वा । स्वतन्त्रताप्राप्तेः सप्तदशवर्षाणि व्यतीतानि । देशे बहुमुखी भौतिकाऽभ्युन्नतिस्तु सुसम्पादिता परं भारतीयसंस्कृतेरात्मा विलुप्तप्रायो वर्तते । कारणं त्वत्र आङ्गलभाषाशिक्षणं प्रतिष्ठितपदे स्थापनं च तस्याः ।

# १७ वां सूक्त

## इन्द्रावरुणौ

मेधातिथि ऋषि सम्बन्धी ऋ.१।१७ सूक्त 'इन्द्रावरुणौ' देवता का है। इन्द्रावरुणौ ये दो देवता हैं जिनका वेदों में पृथक्-पृथक् रूप में विस्तृत वर्णन हुआ है। परन्तु यहां विचारणीय यह है कि इनका सहचार व द्वन्द्व किस दृष्टि से है? वह क्या विशिष्ट प्रयोजन है जिस के कारण इन का सहचार है? ऐतिहासिक दृष्टिकोण रखने वाले विद्वानों का यह कथन है कि अति प्राचीनकाल में इन दो देवताओं को लेकर ब्राह्मणों में दो दल हो गये। एक वरुण को अधिक प्रधानता देता था तो दूसरा इन्द्र को। इस का परिणाम यह हुआ कि आर्यों के विभाजन के समय ईरान देश वास्तव्य आर्यों ने वरुण को प्रधानता दी, और भारतीय आर्यों ने इन्द्र को। इस ऐतिहासिक दृष्टिकोण के गुणावगुण पर हमने यहां विचार नहीं करना है। दूसरा इन दो देवताओं के सहचार पर प्रकृति व ब्रह्माण्ड के क्षेत्र में विचार किया जा सकता है। परन्तु यह भी एक व्यापक विषय है इस पर भी हम यहां विचार नहीं करेंगे। केवल शरीर को लेकर आध्यात्मिक दृष्टिकोण से हम इन के सहचार पर यहां विचार करते हैं।

हमारे शरीर में इन्द्र चेतना का अधिपति है, इन्द्रियों का स्वामी है। और वरुण अपांपति होने के कारण शारीरिक रसों का अधिपति है। जिन रसों को माध्यम बना कर चेतना का शरीर में प्रवाह होता है। इन्द्रियों के आवागमन व कार्य का माध्यम यदि रस न रहे तो इन्द्रियां अपना २ कार्य करना बन्द कर दें। वरुण इन रसों का अधिपति है वह इन रसों में प्रविष्ट विजातीय तत्वों का हनन करता है और ऐन्द्रियिक शक्ति अर्थात् चेतना शक्ति के अवरोधक तत्वों को पकड़-पकड़ कर बाहिर करता रहता है। इस रस में सोम भी होता है। यह देवों का अन्न है जिस का भक्षण इन्द्र और वरुण दोनों देवता करते हैं। (इन्द्रावरुणा सुतपाविमं सुतं सोमं पिबतम्) वैसे यह सोम सभी देवताओं का अन्न है। परन्तु प्रमुख रूप से यह इन्द्र का ही अन्न है। इस प्रकार हम यह कह सकते हैं कि इन्द्र, वरुण और सोम ये तीनों शारीरिक रसों में आश्रय लिए हुए हैं।

मेधातिथि सूक्त में 'इन्द्रावरुणौ' के सहचार का प्रयोजन यह है कि मेधाबुद्धि में अतिथि (Inventions) उसी अवस्था में आयेंगे जबकि ऐन्द्रियिक शक्ति (चेतना) वृद्धिगत हो और उस चेतनाशक्ति के अवरोधक विजातीय तत्वों का हनन होता रहे। यदि वरुण द्वारा शरीर के विजातीय तत्वों का हनन न हो तो वहां शरीर व शारीरिक अंगों में पाप्मा व असुर आ प्रविष्ट होते हैं। इस का परिणाम यह होता है कि वहां से इन्द्र अपनी ऐन्द्रियिक शक्तियों के सहित बाहिर हो जाता है। इस अवस्था में वरुण अपने पाश से उस अवयव को जकड़ लेता है। ये बीमारियां ही वरुण के पाश हैं। इसी बात को ब्राह्मण-ग्रन्थों व शाखासंहिताओं में निम्न शब्दों में कहा है।

इन्द्रो वा एतस्येन्द्रियेणापक्रामति वरुण एनं।
वरुणपाशेन गृह्णाति यः पाप्मना गृहीतो भवति ॥

ते. सं. २।३।१३।१

अर्थात् जिस अंग में पाप्मा अर्थात् विजातीय तत्व आ प्रविष्ट होते हैं, वहां से इन्द्र इन्द्रिय

शक्ति को लेकर बाहिर हो जाता है और फिर वरुण अपने वरुण-पाश से उसे जकड़ लेता है।

किसी अङ्ग से इन्द्रिय शक्ति का अपक्रमण तथा उस का वरुणपाश से जकड़ा जाना उस अवस्था में होता है जब कि 'पयस्या' में से पय निकल जाता है। पय ओषधियों के रस को कहते हैं। अपामेष ओषधीनां रसो यत् पयः। श.प.१२। ८।२।१३ यह ओषधियों का रस जब शरीर में पहुंचता है तब यह प्राण बन जाता है। उस अवस्था में इसे प्राण कहा गया है (प्राणः पयः श.प. ६।५।४।१५) यह पय रूपी रस रेतस् तक पहुचता है। (यत् पयस्तद्रेतः गो० उ० २।६) इस पय नामक रस की विकृति पयस्या कहलाती है। इस पयस्या में से जब पय अर्थात् प्राण निकल जाता है अर्थात् अंगों का रस निर्जीव हो जाता है तब ही इन्द्रिय शक्तियां विनष्ट हो जाती हैं और वरुण-पाश से वे जकड़ी जाती हैं। इसी बात को तै. सं. में इस प्रकार कहा है ( पयस्या भवति पयो हि वा एतस्मादपक्रामति अथैष पाप्मना गृहीतो, यत् पयस्या भवति पय एवास्मिन् तया दधाति पयस्यायां पुरोडाशमवदधात्यात्मन्वन्तमेवैनं करोति तै सं. २।३।१३ ) अर्थात् जो यह पयस्या होती है इस में से जब पय का अपक्रमण हो जाता है तो वह पाप्मा से गृहीत होता है। अतः पाप्मा को दूर करने के लिए पयस्या में पय-प्राण का संचार किया जाता है। पयस्या में पय-प्राण का संचार करना ही पयस्या में पुरोडाश का रखना है। अतः इस से यह सिद्ध है कि पयस्या का पुरोडाश पय है। पयस्या में पुरोडाश रखना अर्थात् पय का संचार करना 'आत्मन्वन्तमेवैनं करोति' उसके आत्मरूप को पैदा करना होता है।

इस सम्बन्ध में यह भी कह देना अप्रासंगिक न होगा कि ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य में यह पयस्या पृथक् २ रूप वाली होती है। अर्थात् मनुष्य शरीर में जो रस हैं उन के गुण व कार्य वर्णों के अनुसार पृथक् २ होते हैं, जो कि इस प्रकार हैं--

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | ब्राह्मण | — | मैत्रावारुणी पयस्या |
| २ | क्षत्रिय | — | ऐन्द्रावारुणी पयस्या |
| ३ | वैश्य | — | अग्निवारुणी ,, |

संक्षेप में इस का भाव यह है कि ब्राह्मण जब किसी पाप का विनाश करेगा या किसी का सुधार करेगा तो वह मित्र रूप में उस के पास पहुंचेगा और पीछे-पीछे उस के वरुण आयेगा।

क्षत्रिय का सम्पर्क एकदम इन्द्र रूप में अर्थात् सीधा प्रहार रूप में होगा और पीछे वरुण द्वारा जकड़ना होगा। वैश्य का पहले अग्नि और फिर वरुण होगा। इसी बात को निम्न प्रकरण में प्रदर्शित किया है।

मैत्रावारुणी ब्राह्मणस्य स्यान्मैत्रावरुणो हि ब्राह्मणो देवतयेन्द्रवारुणी राजन्यस्य स्यादेन्द्रवारुणो हि राजन्यो देवतयाऽग्निवारुणी वैश्यस्य स्यात् अग्निर्वै सर्वादेवता अत्र वैश्यस्यापि देवता।।

मै. सं २।३।!

यह हमने इन्द्र और वरुण देवता के सहचार व द्वन्द्व का संक्षिप्त विवेचन किया। मेधातिथि की मेधा बुद्धिमें अतिथि अर्थात् दिव्यज्ञान का अवतरण हो, इस के लिए यह आवश्यक है कि मस्तिष्क की ऐन्द्रवारुणी पयस्या में पय-प्राण का संचार खूब हो। दिव्य-ज्ञान के अवतरण में बाधक-तत्त्वों, आसुरी शक्तियों पर इन्द्र का प्रबल प्रहार

हो। इन्द्रिय शक्ति की वृद्धि हो और वरुण विजातीय तत्वों को पाश में जकड़ता हो उसी अवस्था में मनुष्य की मेधा बुद्धि में अतिथि (Inventions) आते हैं। ये अतिथि प्रकृति के क्षेत्र में या अध्यात्म क्षेत्र में हो सकते हैं।

इन्द्रावरुणौ देवता के मन्त्रों पर विचार पत्रिका में 'श्रुति-सुधा' शीर्षक में छप ही रहा है।

—भगवद्दत्त वेदालंकार।

# "चरकसंहिता विजयतेतमाम्" का हिन्दी अनुवाद

मूल संस्कृत श्लोकों के रचयिता—श्री पं० जनमेजय विद्यालंकार

अब रोगों का कोई डर नहीं है, बुढ़ापे की तो अब आशंका भी नहीं करनी चाहिये, शरीर में अथवा मन में अथवा आत्मा में अब कमजोरी भी नहीं हो सकती। महर्षि चरक मुनि द्वारा रचित आयुर्वेद के अनुपम ग्रन्थ चरकसंहिता का नित्य स्वाध्याय करके सभी नरनारी अब सुखपूर्वक चिरकाल तक जीवित रह सकते हैं ॥१॥

'शरीर में धातुओं की विषमता न होने पावे तथा शरीर में धातुओं की समानता सदा स्थिर रहे।" यह आयुर्वेद का मुख्य सिद्धान्त जो आदि काल में महर्षि चरक ने बतलाया था, इसी उत्तम सिद्धान्त के आधार पर मनुष्य का उत्तम स्वास्थ्य सदा स्थिर रखा जासकता है और सब रोगों का नाश किया जासकता है ॥२

चिकित्सा के लिए महर्षि चरक ने जो उपाय बतलाये हैं और जो नुसखे निश्चित किए हैं, वह सभी अत्युत्तम हैं, शुद्ध हैं। उन से सब रोगों का नाश किया जा सकता है। आश्चर्य की बात तो यह है कि उस चिकित्सा के कारण अन्य नवीन-नवीन रोग पैदा नहीं होने पाते। अच्छी चिकित्सा की यही तो पहचान है ॥३॥

यह चरकसंहिता सब लोगों को शरण देने वाली है, शारीरिक तथा मानसिक रोगों से पीड़ित जनता को अभयदान देने वाली है। अमृत की निरन्तर वर्षा करती हुई यह अनुपम पुस्तक हमेशा संसार का पालन पोषण करती है। प्राचीन ऋषि-मुनि लोगों की तपस्याओं की यह सफल सिद्धि है। इस अनुपम ग्रन्थ की जय हो ॥४॥

इस अद्वितीय शास्त्र को हम कौन सा नाम दें। क्या यह आयुर्वेद है, अथवा क्या यह धर्मशास्त्र है, क्या यह रसपरिपूर्ण कोई काव्य ग्रन्थ है, क्या यह उत्तम बढ़िया सूक्तियों का कोई अनूठा संग्रह है, क्या हम इसे नीतिशास्त्र कहें, अथवा यह कोई प्राचीन इतिहास की पुस्तक है? चरक महर्षि द्वारा रचित इस शास्त्र में प्रायः सभी उपयोगी और उत्तम लाभकारी विद्याएं उपस्थित हैं ॥५॥

महामुनि अत्रि के सुपुत्र महर्षि पुनर्वसु को हम प्रतिदिन सिर झुका कर सादर प्रणाम करते हैं। महर्षि पुनर्वसु सदा जनता के उपकार में लगे रहते थे, लोभ तो उन्हें छू भी नहीं गया था। वह आयुर्वेद शास्त्र के आदि गुरु थे, महाविद्वान् और महाप्रतिभासम्पन्न थे, चिकित्सकों में सर्वश्रेष्ठ थे ॥६॥

उन्हीं आदि गुरु महर्षि पुनर्वसु से सूत्र रूप में आयुर्वेद की विद्या को प्राप्त कर के जिस महापुरुष ने इस शास्त्र का विस्तार किया और संसार में इस का विस्तृत प्रचार किया, उस महर्षि अग्निवेश को भी हम श्रद्धापूर्वक अनेकानेक प्रणाम करते हैं, यह महर्षि अग्निवेश बड़े ही बुद्धिमान् महामानव थे ॥७॥

———

# वर्षाकालीन स्वास्थ्य

श्री राजेन्द्र प्रताप

आज कल वर्षा ऋतु है। हर समय बादल छाये रहते हैं। सूर्य नारायण के दर्शन नहीं होते हैं। भोजन पकाने की लकड़ी गीली हो जाती है। अत एव आग ठीक नहीं जलती है। अधिक हवा करने या झपकने अथवा फूंकने की जरूरत पड़ती है। उसी प्रकार हमारे शरीर की भोजन पकाने वाली अग्नि भी आजकल मन्द पड़ जाती है। इस कारण भोजन का भली भांति परिपाक नहीं होता है। इसीलिये थोड़ा प्राणायाम श्वास व्यायाम अर्थात् गहरी सांस लेते हुये टहलना (walking with deep breathing) वर्षा ऋतु में बहुत उपयोगी होता है, इससे पाचक रस ठीक काम करते हैं, भूख भी अधिक लगती है, मल भलिभांति साफ होता है, कब्ज नहीं रहता है। प्राणायाम श्वास-व्यायाम (Breathing exercises) से शरीर में ओष-जन पर्याप्त मात्रा में आती है। अतएव विकारों के जलने की क्रिया (Oxidetion of toxins) ठीक-ठीक होता है। इसी कारण गहरी सांस लेते हुए टहलने से वर्षा ऋतु के दोष शान्त हो जाते हैं। इसकी विधि यह है—

## विधि

एक दो कदम चलिये गहरी सांस लीजिये। नाक के अन्दर सांस ( Inhalation ) कीजिये देर तक गहरी सांस (Deep breathing) अन्दर लेते (Inhalation) रहिये। अब एक दो कदम चलिये, सांस पूरी निकाल दीजिये। सांस निकालते (Ex-halation) रहिये। मुंह बन्द रखिये, किसी से मत बोलिये। गहरी सांस लेते हुए टहलते समय चुप रहना, मौन धारण करना चाहिये। धीरे-धीरे आदत पड़ जाती है।

केवल टहलना अथवा केवल प्राणायाम, श्वास व्यायाम एवं केवल गहरी सांस लेना गहरी सांस लेते हुये टहलना कहीं अधिक लाभकारी है। टहलने से शरीर में ओषजन की मांग या ओषजन की भूख उत्पन्न होती है। इसीलिये प्रकृति स्वयमेव गहरी सांस उत्पन्न करती है। गहरी सांस से अधिक मात्रा में ओषजन मिलती है। वह ओषजन रुधिर परिभ्रमण ( Circulating blood steam ) के साथ शरीर के प्रत्येक अवयव ही नहीं प्रत्येक कोष (Cell) को अथवा शरीर के कण-कण को मिल जाती हैं और नवजीवन देती है। अधिक श्वास माने अधिक वायु, अधिक ओषजन, अधिक जीवन ( More breathing means more air more oxygen more life ) क्योंकि श्वास ही जीवन है (Breath is life)।

## भारत की देन

हमारे भारत की संसार को बहुत सी देन हैं। उनमें से एक देन है प्राणायाम या श्वास-व्यायाम या सांस की कसरत। श्वास व्यायाम से मानसिक शुद्धि करने में, मन पर संयम करने में, मन का विकास करने में सहायता मिलती है। स्वास्थ्य उत्तम हो जाता है। कहा गया है—"शरीरमाद्यम् खलु धर्मसाधनम्।" स्वस्थ शरीर निश्चय ही अनेक धर्म, अनेक कर्तव्यों को समुचित रूप से पूरा करने में सहायता देता है। अपना भाग्य उत्तम करना मनुष्य का कर्त्तव्य है। उत्तम भाग्य उत्तम विचारों से होता है। उत्तम विचार उत्तम मन में आते हैं। गंदे विचार गंदे मन में आयेंगे। उत्तम शरीर में उत्तम मन निवास करता

है (Sound mind in a sound body), प्राणायाम, श्वास-व्यायाम, गहरी सांस लेने से स्वास्थ्य उत्तम करके मन को ऊंचा कर विचार शुद्धि कर सकते हैं तब आपका भाग्योत्थान हो जायेगा ।

श्वास-व्यायाम से रुधिर परिभ्रमण (blood circulation) तीव्र हो जाता है । व्यायाम से शरीर में गर्मी आती है । श्वास-व्यायाम से भी शरीर में गर्मी आती है । इस कारण सर्दी नमी से उत्पन्न होने वाले रोग जुकाम, जोड़ों का दर्द गठिया (Rheumatism) आदि की प्रवृत्ति वाले व्यक्तियों को श्वास-व्यायाम भगवान का वरदान है ।

## वैज्ञानिक दृष्टि

हमारे स्नायु-कोष (Nervecells) जो शरीर के राजा हैं और जो सारे शरीर की प्रत्येक क्रिया का संचालन करते हैं। वह मस्तिष्क (Cerebrum) तथा (Cerebellum) और रीढ़ (Vertabrae) का निर्माण करते हैं, उनका एक महत्व-पूर्ण भाग ओषजन है । श्वास-व्यायाम से उन्हें अधिक ओषजन मिलती है । शुद्ध वायु में गहरी सांस लेने से मन में ऊंचे और नये विचार आते हैं । श्वास-व्यायाम से मनुष्य आशावादी प्रवृत्ति का हो जाता है । इससे बुरे विचारों को निकालने में सहायता मिलती है । यदि आपको कोई बुरा विचार परेशान कर रहा हो तो कुछ समय भली भांति गहरी सांस लीजिये, श्वास-व्यायाम कीजिये वह बुरा विचार चला जायेगा ।

टहलते समय रीढ़ सीधी कर लेना चाहिये । ठोड़ी जरा पीछे करके सिर ऊंचा कर लेना चाहिये । दोनों टांगों को समानान्तर बराबर चलाते रहना चाहिये । घुटने नहीं मुड़ने चाहिये । हाथ आगे पीछे करते रहना चाहिये । धीरे-धीरे आराम से गहरी सांस लेना चाहिये । उचित प्रकार गहरी सांस लेते हुए टहलने से अच्छा कोई दूसरा व्यायाम नहीं है । यह लिखा जा चुका है कि टहलते समय एक-दो कदम गहरी सांस लेते ही रहें और एक-दो कदम सांस निकालते ही रहें । कुछ दिनों में ही इसका सहज अभ्यास हो जायेगा । इस प्रकार गहरी सांस लेते हुये टहलने से तुरन्त ही जीवन-शक्ति Vitality या Vital power बढ़ जाती है । इस व्यायाम को आबाल-वृद्ध-वनिता कर सकते हैं ।

सब व्यायाम के समान बल्कि श्वास-व्यायाम विशेष रूप से शुद्ध वायु में करना चाहिये । क्योंकि श्वास-व्यायाम का उद्देश्य फेफड़ों के द्वारा शरीर के प्रत्येक कोष में शुद्धतम वायु को भेजना और उनको नवजीवन देना और उनका विकार जलाना है तथा उनकी गन्दगी नष्ट करना है । इस प्रकार यह शरीर-शुद्धि में सहायक है । गन्दी वायु में श्वास-व्यायाम से गन्दी वायु शरीर में जायगी और उपरोक्त लाभ नहीं करेगी ।

## महिलायें

श्वास-व्यायाम फेफड़े का या वक्ष का व्यायाम है । इससे वक्ष में या छाती में अधिक वायु जाती है अर्थात् वक्ष फूलता है । इससे वक्ष चौड़ा भी हो जाता है । यह व्यायाम महिलाओं के लिये भी बहुत उपयोगी है ।

श्वास-व्यायाम को करते समय छाती और पेट के कपड़े ढीले होने चाहियें, कसे नहीं होने चाहियें । सब प्रकार के व्यायामों के लिये छाती और पेट के कपड़े ढीले होने चाहियें । इस प्रकार वर्षा ऋतु में स्वास्थ्य-लाभ के कुछ प्राकृतिक-साधन संक्षेप में दर्शाये हैं ।

———

( गतांक से आगे )

# स्वप्न-विवेचन

( लेखक स्व० श्री अनुभवानन्द जी महाराज )

मैंने वैदिक साहित्य के जितने ग्रन्थ पढ़े हैं, उसके आधार पर इस परिणाम पर पहुंचा हूं कि, महिदास ऐतरेय से लेकर गोपथकार तक जितने ब्राह्मण ग्रन्थों की रचना हुई; जिनमें उपनिषद् और आरण्यक भी सम्मिलित हैं, उन सब में 'सूर्यमण्डल' को ही महत्वपूर्ण आत्मतत्त्व और उपासनीय माना गया है। पर ब्रह्म,परमात्म तत्त्व का जहां कहीं कुछ आभास मिलता है, वह भी या तो 'लुप्तोपमा' की छाया में है और या फिर किसी और रूप में प्रगट किया गया है। इन ग्रन्थों में वेद को अपौरुषेय मानकर भी पुरुष के विषय में 'सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च' से आगे जाने का भाव नहीं मिल पाता। इसके अतिरिक्त इनमें जितने भी ऐतिहासिक वर्णन मिलते हैं, उन्हें मूल मन्त्रों के आधार पर ही कहा गया है। मैं तो यहां तक देखता हूं कि, जहां आकाशीय नक्षत्रों में संघर्ष का संकेत है, वहां उन सकेतों को भी मानव इतिहास बना दिया गया है। उदाहरण के लिए 'ऐतरेय ब्राह्मण' और 'तैत्तिरोय संहिता' में 'अजीगर्त नक्षत्र के आकर्षण में तीन पुच्छल तारे हैं जो क्रमशः १५-३० और ४५ वर्ष के पश्चात् निम्न गति में आकर हमारी भूमि के भी निकट आ जाते हैं। उन्हें ऋग्वेद में एक को 'शुनी' दूसरे दोनों का श्वानौ के नाम से प्रगट किया गया है। बस इतना मात्र आधार पाकर 'अजीगर्त्त' ऋषि और उसके तीनों पुत्र 'शुनः शेप, शुनः पुच्छः और शुनः लाङ्गूल' बनाकर कथानक खड़ा कर दिए गए हैं। क्षमा करना यदि भाषा-विज्ञान की पहली सीढ़ी पर खड़े होकर भी हम देखें तो 'शुनः शेप' का अर्थ करते समय स्वयं ही संकोच का अनुभव करेंगे-शुनःपुच्छ और शुनः लाङ्गूल तो फिर भी 'कुत्ते की पूंछ और कुत्ते की दुम रह-कर उतना संकोच भी नहीं होने देंगे।

जिन्हे वेदों का द्रष्टा माना जाता है, उनके नामों का यह नमूना हो तो, अंग्रेज विद्वानों के इस कथन में पाप क्या होगा कि "उस समय की अपेक्षा आज हम कहीं अधिक सभ्य हो रहे हैं।" तिस पर इस अजीगर्त की जो कहानी ऐतरेय में दी गई है, वह कुछ कम घिनौनी नहीं। एक ओर तो हरिश्चन्द्र को परमसत्यवादी कहा जाता है, दूसरी ओर उसके दस बीस नहीं पूरे सौ (१००) विवाह किए जाते हैं। फिर भी पुत्र के लिए पुत्रेष्टि यज्ञ होकर रोहिताश्व का जन्म होता है। इतने पर भी आक्षेपों की कमी नहीं थी; किन्तु एक तरफ तो वह सत्यवादी हरिश्चन्द्र अपना राज्य ही नहीं, शरीर तक दान करता है। वह एक बधक के हाथों बिकता है और श्मशान में टैक्स लेने का काम करता है। घर में रोहिताश्व मर जाता है, रानी असहाय अवस्था में स्वयं उठा कर श्मशान में जाती है और शव के पिता तथा रानी के पति अपने सत्य की झोक में टैक्स लिए बिना शव भी नहीं जलाने देते।

इधर ऐतरेय का पाठ करो तो सत्यवादी हरिश्चन्द्र के सत्यवादिता का नंगा नाच हो रहा है। १०० रानियां लाकर भी पुत्र नहीं होता, सारे देवतों के घर घूम आता है, सभी उसे टरका रहे हैं। अन्त को 'वरुण' ने इस शर्त पर पुत्र दिया कि, पहला पुत्र उस वरुण के नाम पर बलि

दिया जाएगा। पुत्र पैदा हो जाता है, वरुण बार-बार प्रतिज्ञा पूरी करने को कहता है, और सत्यवादी जी मिथ्या बहानेबाजी का खेल खेल रहे हैं। अन्त को रोहित को पट्टी पढ़ाकर वन को भेज दिया, वरुण ने क्रोध में आकर राजा का पेट पकड़ा, उसे जलोदर हो गया, वन में पुत्र को समाचार मिला, उसने अजीगर्त को मूल्य देकर शुनःशेप खरीदा और पहुंच कर उसे कुरबानी का बकरा बनाया।

यह सारी कहानी नक्षत्र-मण्डल की केवल एक घटना को लेकर मानव रूप में बदल गयी और आज वह भारत और वैदिक काल का 'इतिहास' बन गई है। स्वामी दयानन्द पहला मनुष्य है, जिसने वेद को इस विनियोग, प्रयोग और कथानक की दलदल से निकाल कर अथवा अलग करके आर्ष बुद्धि से विचारने और समझने का जतन किया है। किन्तु खेद है कि, हम आजकल के भाष्यकार, टीकाकार और अनुवादक अपनी खोपड़ी से उस दलदल को निकाल कर वेद को विचारना अथवा समझना भी नहीं चाहते; और या फिर हममें वह योग्यता-शक्ति नहीं जिसका कि हम लोग घमण्ड रखते और दावा करते हैं।

एक बात सम्बोधनों के विषय में भी कहने की इच्छा होती है। स्वामी दयानन्द जी ने ऋग्वेद भाष्य और यजुर्वेद भाष्य में चेतना सत्ता के बिना किसी के लिए 'सम्बोधन' नहीं दिया। आ० प्र० सभा युक्त प्रान्त द्वारा प्रकाशित यजुर्वेद भाष्य में ऐसे सम्बोधनों की कमी नहीं। आपके इस निबन्ध में भी 'स्वप्न' को सम्बोधन करके विचार प्रगट किये गए हैं। मेरा मत इस विषय में आपसे मिलता है। लोग वेद के सम्बोधन युक्त मंत्रों को "प्रार्थनामय" मान जान कर सम्बोधन का विरोध करते हैं कि, जड़ पदार्थों से प्रार्थना नहीं होना चाहिए।

इसके सर्वथा विपरीत मेरा मत यह है कि, वेद में भिखारियों की सी भिक्षावृत्ति है ही नहीं। मैं ऐसे समग्र मन्त्रों को "मानसिक भावनाओं का प्रकाशक" कहना चाहता हूँ। कारण कि जब हम कहते हैं कि 'तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु' तब हम किसी से गिड़गिड़ा कर कुछ मांगते नहीं, वरन् अपना भाव प्रगट करते हैं। एक मनुष्य को मार्ग चलते-चलते कांटा चुभ जाता है और कोई विशेष व्यक्ति का उद्देश्य मन में न रहते हुए अनायास उसके मुंह से निकल जाता है "अरे तेरा नाश हो लहू निकल आया" यह वाक्य मन के भाव को प्रगट करता है न कि किसी से प्रार्थना तिस पर जब ऋग्वेद और अथर्व में भी मनोविज्ञान परक मंत्रों की अच्छी खासी संख्या पायी जाती हो, तब मनोभावनाओं का विकास होना ही स्वाभाविक होना चाहिए। किन्तु हमें इस बात का दृढ़ता से ध्यान रखना होगा कि, वेद की भाषा 'संस्कृत' 'प्राकृत' आदि भाषाओं में से नहीं है। यह भाषा आदिकालीन और मानव सृष्टि की प्रभातकालीन भाषा है। इसे वर्तमान संस्कृत के साथ और संस्कृत के द्वारा प्रगट करने के लिए 'व्यत्यय, बहुल, विकल्प, विभाषा, का आश्रय लेना ही होगा।

प्रिय स्नातक जी ! मैंने इतने पन्ने लिख कर आपका समय नष्ट करने की सामग्री जुटाई है; किन्तु क्षमा नहीं मांगना चाहता; कारण कि, आपने स्वयं ही निबन्ध भेज कर मुझे मौन प्रेरणा दी है। मेरी कामना यह है कि, ऐसे विषयों पर

जितने भी पुस्तक वेद के आधार पर लिखे जाएं, उनकी रचना आधुनिक विज्ञान के ढंग पर होनी चाहिए।

प्रस्तुत पुस्तक अत्यन्त विचारपूर्ण लिखा गया है, इसकी भूमिका विस्तृत, उपादेय सामग्री से पूर्ण और मनोविज्ञान के आधार पर लिखी गयी तो आपका परिश्रम सफल ही नहीं--सराहनीय समझा जाएगा। क्या आपने 'डाक्टर गिरीन्द्र शेखर' M. A., M. Sc. के स्वप्न विज्ञान पर लिखे हुए लेख पढ़े हैं ? आपने 'धारणा निरोध' अर्थात् Concept of Repression पर कई एक लेख लिखे हैं। Psycho-analytic society of India के प्रधान होने से आपके लेखों का बहुत आदर हुआ है। आपका लिखा 'रुद्ध इच्छा सम्बन्धी सिद्धान्त' विषयक पुस्तक स्वप्न विज्ञान पर अच्छा प्रकाश डालता है। मैंने सुना है कि इसका हिन्दी अनुवाद भी हो गया है। मैंने बंगला में पढ़ा है, कल जब वैद्य भूदेव जी से सुना तो हिन्दी में मंगाने को पत्र लिखा है--आने पर देखूंगा। बहुत दिन हुए कि मैंने हिन्दी में 'स्वप्न विचार' पर एक और भी पुस्तक देखा था।

आपका कृपा पात्र—

शान्त

नोट--( श्री पं० भगवद्दत्त वेदालंकार की 'वैदिक स्वप्न-विज्ञान' नामक पुस्तक पर स्व० श्री स्वामी अनुभवानन्द जी महाराज का समीक्षात्मक विवेचन समाप्त हुआ )।

—

# वेद में अध्यात्म विद्या

( श्री जयदेव वेदालङ्कार ( प्रथम वर्ष ) वेदमहाविद्यालय गुरुकुल कांगड़ी )

मनु महाराज ने वेद को सर्वज्ञानमय कहा है। इसी को महर्षि दयानन्द ने " वेद सब सत्य विद्याओं का पुस्तक है" इन शब्दों में प्रकट किया है, परन्तु अनेक पाश्चात्य विद्वानों का मत है कि वेद में अध्यात्म विद्या का प्रतिपादन नहीं है। उस में तो केवल सूर्य आदि प्राकृतिक पदार्थों को ही अन्तिम तत्त्व माना है। इन तत्त्वों से परे और इनसे सूक्ष्म आत्म तत्त्व ही इस विशाल ब्रह्माण्ड का मूलाधार है, तथा प्रेरक तत्त्व है—यह विचार उपनिषत् काल में उत्पन्न हुआ है। वैदिक आर्य इन सूर्यादि भौतिक पदार्थों के ही उपासक थे। उनसे परे सूक्ष्म आत्मा की उपासना करना वे जानते ही नहीं थे। इस लिये वे सदा धन, पुत्र, यश आदि पुत्रैषणा, वित्तैषणा तथा लोकैषणा में ही मग्न रहते थे। सांसारिक सुखों को परम सुख मानते थे। मुक्ति की कामना नहीं करते थे।

वस्तुतः कुछ पाश्चात्य विद्वानों का यह सिद्धान्त वेदाध्ययन करने से सचाई की कसौटी पर नहीं उतरता। स्वयं उपनिषत्कार ब्रह्मविद्या या अध्यात्म विद्या का आधार वेद को मानते हैं। उपनिषदों की रचना वेदों के विरोध में हुई विन्टर निट्ज आदि विद्वानों की मान्यता स्वयं उपनिषदों से ही खण्डित हो जाती है। उपनिषदों में स्वयं स्थान-स्थान पर अपने मत की पुष्टि

करने के लिये 'एतदृचाऽभ्युक्तम्'' इत्यादि वाक्य कह कर ऋग्वेद के मन्त्रों को उद्धृत किया गया है । यह सत्य है कि उपनिषदों में कर्मकाण्ड को वरिष्ठ मानने का विरोध किया गया है परन्तु उसका तात्पर्य है ज्ञानकाण्ड और कर्मकाण्ड का समन्वय । वेदों की निन्दा की हो या उसे ब्रह्मज्ञान से शून्य माना हो ऐसी बात नहीं । सम्पूर्ण शास्त्र, काव्य, दर्शन अपने-अपने सिद्धान्तों का मूल तत्त्व वेद निहित मानते आये हैं । ब्रह्म या अध्यात्म विद्या भी वस्तुत: वेद प्रतिपादित है । यह ठीक है कि जिस प्रकार उपनिषत्काल में कर्मकाण्ड के प्रतिक्रिया स्वरूप ब्रह्मविद्या पर अत्यधिक बल दिया गया था । उतना तीव्र बल वेदों में नहीं मिलता उसमें अभ्युदय और निश्रेयस दोनो मार्गों की समन्वयी भूतशिक्षा मिलती है । परन्तु यह समझना कि वेद में अध्यात्म विद्या के तत्त्व नहीं, यह भारतीय वाङ्मय में उत्तरकालीन उपज है—अनुचित है ।

कुछ विद्वान् तो यहां तक कहने लगे है कि मोक्ष और बन्ध की भावना ही वैदिक नहीं है। परन्तु जब हम वेद में से ही मोक्ष–प्राप्ति की और बन्धन से छूटने की प्रार्थना दिखलाते हैं तो वे प्रक्षिप्त कह कर अपना पिण्ड छुड़ाते हैं । देखिये, एक मन्त्र जो यजुर्वेद और ऋग्वेद दोनों वेदों में आया है । उसमें स्पष्ट बन्ध से छूटने की प्रार्थना की है । मन्त्र इस प्रकार है––

त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्धनम् ।
उर्वारुकमिव बन्धान्मृत्योर्मुक्षीय मामृतात् ।।

यह मन्त्र ऋग्वेदमण्डल ७ सूक्त ५९ का अन्तिम मन्त्र है । इस का भाव इस प्रकार है कि हम उस सुगन्धमय और पुष्टि का वर्धन करने वाले त्र्यम्बक परमात्मा की पूजा करते हैं । वह प्रभु हमें मृत्यु रूपी बन्धन से ऐसे ही छुड़ा देवे जैसे पका हुआ खरबूजा बेल से छूट जाता है । परन्तु जो बन्धन छूटकर अमृत अर्थात् मोक्ष प्राप्त हुआ है उससे न छुड़ावे ।

अध्यात्म विद्या का पारिभाषिक अर्थ क्या है ? उसका लक्षण क्या है ? इस विवाद में न पड़ता हुआ मैं अध्यात्म विद्या के आधारभूत सिद्धान्तों का उल्लेख मात्र करके यह दिखाने का प्रयत्न करूंगा कि ये सिद्धान्त वेदों में भी यत्र तत्र विद्यमान हैं ।

अध्यात्म–विद्या विषयक प्रमुख सिद्धान्त निम्न हैं:—

१. इस दृश्य भौतिक जगत् से भिन्न तथा इस से सूक्ष्म अभौतिक तत्त्व है, जो इससे महान् है ।
२. वह अभौतिक तत्त्व या आत्मतत्त्व सर्वत्र व्याप्त है, विभु है ।
३. वह सावयव नहीं और परिणामी भी नहीं ।
४. वह चिन्मय तथा आनन्दमय है ।
५. वह सम्पूर्ण जगत् का आधार है । वही जगत् का प्रेरक मूल स्रोत है ।
६. उसको प्राप्त करके ही मनुष्य सम्पूर्ण दु:खों से मुक्त हो सकता है ।

इन सिद्धान्तों के प्रतिपादक उपनिषद् वचनों को इस थोड़े से समय में उद्धृत करना उपयोगी न होगा । मुझे तो केवल इन्हीं सिद्धान्तों का मूलरूप में प्रतिपादन वेद में है यह बताना है ।

प्रथम जो कहा था इस संसार से भिन्न कोई अभौतिक तत्त्व है । वेद में उसके लिये आत्मा पुरुष, प्रजापति सकम्भ के अतिरिक्त अग्नि सोम इन्द्र आदि विशेषण सभी वेदों में आते हैं ।

यजुर्वेद के अन्तिम चालीसवें अध्याय में इस अभौतिक तत्त्व का ही वर्णन मिलता है । इस सम्पूर्ण संसार को परमात्मा से आधारित बताया

है। जगत् एक हिरण्यमय आवरण है। जिसमें लिप्त रहने से सोमस्वरूप परमात्मा प्राप्त नहीं हो सकता। अतः संसार के भोगों का त्यागपूर्वक भोग करना चाहिये। इस प्रकार करने से मानव कर्मों में लिप्त न होता हुआ मुक्ति को प्राप्त कर लेता है।

ईशावास्यमिदं सर्वं यत्किञ्च जगत्यां जगत्।
तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्यस्विद्धनम् ॥
कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतꣳ समाः।
एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे ॥२॥

जो लोग आत्मघाती होते हैं वे मर कर अन्धकार को प्राप्त होते हैं। मन्त्र में स्पष्ट कहा है। मन्त्र इस प्रकार है—

असुर्य्या नाम ते लोका अन्धेन तमसावृताः।
ताँस्ते प्रेत्याभिगच्छन्ति ये के चात्महनो जनाः ॥

७. परमात्मा शरीरादि से सावयव न होकर निरवयव है परिछिन्न न होकर विभु है। अल्पज्ञ न होकर सर्व मनीषी है। पाप कर्मो से लिप्त न होकर अपापविद्ध है।

यजुर्वेद के ४० वें मन्त्र में इस प्रकार कहा है—

स पयगाच्छुक्रमकायमव्रणमस्नाविरꣳ शुद्धमपापविद्धम्।
कविर्मनीषी परिभूः स्वयम्भूर्याथातथ्यतोऽर्थान् व्यदधाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः ॥८॥

सब जगत् का आधार होने से उसे स्कम्भ कहा गया है। स्थान स्थान पर निम्न वचन उसका सर्वाधार होना प्रकट करते हैं।

स वेद पुत्रः पितरं स मातरं स सूनुर्भुवत् स भुवत् पुनर्मघः।
स द्यामौर्णोदन्तरिक्षं स्वः इदं विश्वमभवत् साभवत् ॥

यजुर्वेद के ३२।८ वें मन्त्र में इसी भाव को इस प्रकार दिखाया है।

वेनस्तत्पश्यन्निहितं गुहासद्, यत्र विश्वं भवत्येकनीडम्।
तस्मिन्निदꣳ सं च वि चैति सर्वꣳ स ओतः प्रोतश्च विभूः प्रजासु ॥

चतुर्थ सिद्धान्त में कहा था वह स्कम्भ परमात्मा चित्मय तथा आनन्दमय है। वही परमात्मा अकाम, धीर तथा अमृतमय है।

अकामो धीरोऽमृतः स्वयम्भू रसेन तृप्तो न कुतश्चनोनः।
तमेव विद्वान्न विभाय मृत्योरात्मानं धीरमजरं युवानम् ॥

इस प्रकार परमात्मा को स्थान स्थान पर आनन्दमय तथा अमृतमय कहा गया है।

वेद में स्पष्ट कहा गया है कि मनुष्य उसको जाने बिना दुखों से नही छूट सकता है। मृत्यु से पार होने तथा मोक्ष प्राप्ति का यही एकमात्र साधन है।

तमेव विदित्वाऽति मृत्युमेति।
नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय ॥

आगे कहा है—

यत्र देवा अमृतमानशानास्तृतीये धामन्नध्यैरन्तः ॥

इत्यादि। वास्तव में वेदों के पढ़ने का मुख्य प्रयोजन उसी परमात्मा का ज्ञान प्राप्त करना है।

उस प्रियतम के दर्शन हमें क्यों नहीं होते इसका वर्णन वेद में स्पष्ट है। कहा है जिस परमात्मा ने इस सारे ब्रह्माण्ड को बनाया है और जो व्यापक है जीवात्मा से भिन्न है। हे मनुष्यो! तुम उसको नहीं जानते। साथ ही न जानने के कारण अन्धकार रूपी कोहरा, जल्प आदि बतलाये हैं। मन्त्र इस प्रकार है—

न तं विदाथ य इमा जजानाभ्यद्युष्माकमन्तरं बभूव।
नीहारेण प्रावृता जल्प्या चासुतृप उक्थशासश्चरन्ति॥

उस परमात्मा विष्णु का पाना परपद है। कहा है।

तद्विष्णो परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः।
दिवीव चक्षुराततम् ।।

प्रभो-प्राप्ति के साधन भी वेदों में भली भांति बतलाये हैं। मन्त्र इस प्रकार हैं--

युञ्जते मन उत युञ्जते धियो विप्रा विप्रस्य बृहतो विपश्चितः।
वि होत्रा दधे वयुना विदेक इन्मही देवस्य सवितुः परिष्टुतिः ।।

युञ्जानः प्रथमं मनस्तत्त्वाय सविता धियम्।
अग्नेर्ज्योति निचाय्य पृथिव्या अध्याभरत् ।।
युक्तेन मनसा वयं देवस्य सवितुः सवे।
स्वर्ग्याय शक्त्या ।।

उपरोक्त इन तीन मन्त्रों में बतलाया है कि मनुष्य मन को परमात्मा में लगावें। उपासना काल में सभी वृत्तियां परमात्मा में स्थिर रहें। जो इस प्रकार विषयों से विमुख होकर अपने आप को परमात्मा के लिये समर्पित कर देते हैं। वह प्रभु उन पर अपनी अनुकम्पा की वृष्टि करता है। वह उस मोक्ष-सुख को प्रदान करता है। वह जीवात्मा तद्रूपमय हो जाता है। जैसे अग्नि में लोहे का गोला अग्निमय हो जाता है। यजुर्वेद के ३२ वें अध्याय के १२ वें मन्त्र में इन भावों को इस प्रकार कहा है।

परिद्यावा पृथिवी सद्यऽइत्वा परिलोकान् परि दिशः परिस्वः।
ऋतस्य तन्तुं विततं विचृत्य तदपश्यत् तदभवत् तदासीत् ।।

मैंने इस थोड़े से समय में यह दिखाने का प्रयत्न किया है कि वेद में जहां अभ्युदय का वर्णन है। वहां निश्रेयस की प्राप्ति का वर्णन स्थल स्थल पर आया है। भारत में चिरकाल से चली आ रही इस अध्यात्म विद्या का बीज वेदों में न होता, भला यह कैसे सम्भव था। धन्य उस महर्षि को जिन्होंने वेदों के सच्चे रहस्य को संसार के समक्ष रखा।

# जीत के गीत

श्री जयलक्ष्मी

बढ़ चलो जवानो, आगे को, प्रहरी हो आजाद चमन के।
आज गुंजा दो तुम जगती में, जीत के गीत निज प्रिय वतन के ।।
भारत धरा का स्वर्ग-उपवन, उतरी जहां पर पहली किरण।
सौरभ-सना था मादक पवन, आज वहीं भौंरों का क्रन्दन ।।
सुमनों को जो डसने वाले, 'हम तुम भाई' कहने वाले।
उग आये कुछ बर्बर काँटे, कद के छोटे, मन के काले ।।
उन्हें उखाड़ ही डालेंगे, माली हम आजाद चमन के।
और गुंजायेंगे जगती में, जीत के गीत निज प्रिय वतन के ।।

—

# व्यायाम और ब्रह्मचर्य

श्री मुनि देवराज जी विद्यावाचस्पति ( गुरुकुल झज्जर )

व्यायाम और ब्रह्मचर्य का आपस में बड़ा घनिष्ट सम्बन्ध है। व्यायाम के सम्बन्ध में आयुर्वेद शास्त्र का क्या कथन है वह देखिये—

शरीरचेष्टा या चेष्टास्थैर्यार्था बलवर्धिनी।
देहव्यायामसंख्याता मात्रया तां समाचरेत्॥

चरक सं. सू. अ. ७ श्लोक ३०।

व्यायाम का लक्षण—जो शरीर की चेष्टा मन को अभीष्ट होते हुये स्थिरता, दृढ़ता, तथा बल बढ़ाने के लिये की जाती हो, उस चेष्टा का नाम शारीरिक व्यायाम है। इस व्यायाम को मात्रापूर्वक ही करना चाहिये। सुश्रुत में व्यायाम की मात्रा को बताते हुये कहा है कि आधे बल से व्यायाम किया जाय। यथा—

सर्वेष्वृतुष्वहरहः पुंभिरात्महितैषिभिः।
बलस्यार्धेन कर्तव्यो व्यायामो हन्त्यतोऽन्यथा॥

अपना हित चाहने वाले मनुष्य को सभी ऋतुओं में प्रतिदिन बलार्ध से व्यायाम करना चाहिये। बलार्ध का लक्षण इस प्रकार है—

हृदि स्थानस्थितो वायुर्यदा वक्त्रं प्रपद्यते।
व्यायामं कुर्वतो जन्तोस्तद्बलार्थं विनिर्दिशेत्॥

अर्थात् फुफ्फुस के अन्तिम सिरे तक छोटे छोटे कोष्ठकों में भी जब व्यायाम करते हुये श्वास-प्रश्वास होने लगे उसे बलार्ध जानना चाहिये। अथवा—कक्षा ललाटनासासु हस्तपादादिसन्धिषु।

प्रस्वेदात् मुखशोषाच्च बलार्धं तद्विनिर्दिशेत्॥

कक्षा, मस्तक, नाक तथा हाथ, पैर आदियों की सन्धियों में पसीना आने से तथा मुख के सूखने से बलार्धं जानना चाहिये।

क्रमवृद्धया सदारोग्यं शरीरबल पुष्टिदः।
आरोग्यबलपुष्टिघ्नः स एवाक्रमसेवितः॥
स्वेदागमः श्वासवृद्धिर्गात्राणां चातिलाघवम्।
हृदयाद्युपरोधश्च इति व्यायाम लक्षणम्॥

लाघवं कर्मसामर्थ्यं स्थैर्यं क्लेशसहिष्णुता।
दोषक्षयोऽग्निवृद्धिश्च व्यायामादुपजायते॥

मात्रा में किये गये व्यायाम से शरीर में लघुता (हलकापन, फुर्तीलापन), कार्य करने की शक्ति, स्थिरता, क्लेश तथा दुःखों का सहना, दोषों का नाश और अग्नि की वृद्धि होती है॥३१॥

सुश्रुत में भी व्यायाम का लक्षण तथा इसके लाभ बताये गये हैं—

शरीरायास जननं कर्मव्यायामसंज्ञितम्।
तत्कृत्वा तु सुखं देहं विमृद्नीयात्समन्ततः॥
शरीरोपचयकान्तिर्गात्राणां सुविभक्तता।
दीप्ताग्नित्वमनालस्यं स्थिरत्वं लाघवं मृजा॥
श्रमक्लमपिपासोष्णशीतादीनां सहिष्णुता।
आरोग्यं चापि परमं व्यायामादुपजायते॥
न चास्ति सदृशं तेन किञ्चित्स्थौल्यापकर्षणं।
न च व्यायामिनं मर्त्यं मर्दयन्त्यरयो भयात्॥
न चैनं सहसाक्रम्य जरा समधिरोहति।
स्थिरीभवति मांसंच व्यायामाभिरतस्य च॥
व्यायामक्षुण्णगात्रस्य पद्भ्यामुद्वर्तितस्य च।
व्याधयो नोपसर्पन्ति सिंहं क्षुद्रमृगा इव॥
वयोरूपगुणैर्हीनमपि कुर्यात्सुदर्शनम्।
व्यायामं कुर्वतो नित्यं विरुद्धमपि भोजनम्॥
विदग्धमविदग्धं वा निर्दोषं परिपच्यते।
व्यायामो हि सदा पथ्यो बलिनां स्निग्धभोजिनाम्।
स च शीते वसन्ते च तेषां पथ्यतमः स्मृतः॥

शरीर के भार का लगभग आधा भाग मांस-पेशियों का है। ये मांस पेशियां जिस शक्ति को पैदा करती हैं, उससे शरीर की उष्णता तथा चलने फिरने आदि के अतिरिक्त अन्य कार्य भी होते हैं। मांस-पेशियों के द्वारा ही एक संवहन, श्वास-प्रश्वास तथा आमाशय एवं आँत आदियों की गति में सहायता मिलती है। यह न समझना

चाहिये कि यह शक्ति तभी उत्पन्न होती है जब कि मांस-पेशियों को अपनी इच्छा होने पर संकुचित किया जाता हो। शरीर में ये मांस-पेशियां नरन्तर उष्णता को पैदा करती रहती हैं। यही उष्णता शरीर के तापांश को बनाये रखती है। व्यायाम से यह उष्णता अधिक पैदा होती है। अभिप्राय यह है कि व्यायाम से न केवल जठराग्नि की वृद्धि होती है अपितु धात्वग्नि की भी। वस्तुतः यहां धात्वग्नि की वृद्धि पर ही जठराग्नि की वृद्धि का होना निर्भर है। यदि मनुष्य पोषक घृतादि पदार्थों का सेवन करता हो और व्यायाम न करे तो रक्त में पोषक भाग बहुत अधिक जमा हो जाता है। परिणाम यह होता है कि वह मनुष्य मेदस्वी बन जाता है। यदि व्यायाम करता रहे तो मेद जमा नहीं होने पाती और जमा हुई जलकर शक्ति को पैदा करती है, अन्यथा शिर गौरव, गठिया, आमवात, मेद रोग हो जाते हैं। व्यायाम से मलमूत्र, पसीना आदि भी शीघ्र बाहिर निकल जाते हैं जिससे शरीर भी निरोग रहता है।

श्रमः क्लमः क्षयस्तृष्णारक्तपित्तं प्रतामकः।
अतिव्यायामतः कासो ज्वरश्छर्दिश्च जायते।।

अति व्यायाम से थकावट, क्लम, (परिश्रम करने के बिना ही जो थकावट होती है) रस-रक्त आदि धातुओं का क्षय, तृष्णा रोग, रक्त पित्त, प्रमत्तक श्वास (दमा), कास (खांसी), ज्वर तथा कै होती है। यहां पर कई लेखक 'दोष' से मेदो दुष्टि का ग्रहण करते हैं। वृद्ध वाग्भट्ट में कहा है--

लाघवं कर्मसामर्थ्यं दीप्तोऽग्निर्मेदसः क्षयः।
विभक्तघनगात्रत्वं व्यायामादुपजायते।।
अरोगी जीर्णभक्तश्च नरो व्यायाममाचरेत्।
नाति पीडाकरो देहे बलवान् श्लैष्मिके गदे।।
व्यायामोष्णशरीरत्वात् स्वेदाच्च प्रविलायिते।
श्लेष्मणि श्लैष्मिका रोगा न भवन्ति शरीरिणः
अजीर्णिनस्त्वामरसः व्यायामेनाकुलीकृतः।
देहे विसर्पन् जनयेत् रक्तपित्तमयान् गदान्।।
येऽति व्यायामतो रोगा मानवानां भवन्ति हि।
व्यायामहास्यभाष्याध्व ग्राम्य धर्म प्रजागरान्।
नोचितानपि सेवेत बुद्धिमानतिमात्रया।।

व्यायाम (हास्य) हंसना, (भाष्य) बोलना, सैर करना या चलना, मैथुन तथा रात्रि जागरण प्रभृति का चाहे अभ्यास भी हो तो, बुद्धिमान् पुरुष को चाहिये कि उनका अधिक मात्रा में सेवन करें। सुश्रुत में भी कहा है--.

नस्वप्नजागरणशयनासनचङ्क्रमणयानवाहन-प्रधावनलंघनप्लवनप्रतरणहास्यभाष्यव्यवायव्यायामादीनुचितानप्यति सेवेत।।

एतानेव विधांश्चान्यान् योऽति मात्रं निषेवते।
गजः सिंहमिवाकर्षन्सहसा स विनश्यति।।

इन्हें तथा इस प्रकार के अन्य कार्यों को जो अति मात्रा में सेवन करता है। वह शीघ्र ही रोग एवं मृत्यु का ग्रास होता है। जैसे सिंह हाथी को मारकर दूसरी जगह ले जाना चाहता है अर्थात् मात्रा में अधिक उसे खींचने में शक्ति लगाता है उसका परिणाम यही होता है कि वह मर जाता है।

अतिव्यवायभाराध्वकर्मभिश्चातिकर्षिताः।
क्रोधशोकभयायासैः क्लान्ता ये चापि मानवाः।।
बालवृद्धप्रवाताश्च ये चोच्चैर्बहुभाषकाः
ते वर्जयेयुर्व्यायामं क्षुधितास्तृषिताश्च ये।।
(इति योगेन्द्रनाथ सेनः)

व्यायाम के विषय में पर्याप्त लिख चुकने के पश्चात् अब ब्रह्मचर्य साधन के विषय में संक्षेप से लिखते हैं। इस विषय में श्री देशबन्धु विद्यालंकार द्वारा लिखित 'व्यायाम संजीवनी' पुस्तक से सहायता लेना कुछ ठीक रहेगा।

परमात्मा का ध्यान ब्रह्मचर्य साधना (वीर्य-रक्षा) का सर्वोत्तम उपाय माना गया है। परन्तु परमात्मा का ध्यान कह देने में जितना आसान है करने में उतना ही कठिन है इसलिये अपने दैनिक जीवन का पुरोगम (प्रोग्राम) ऐसा कस कर बनाओ जो कि उसमें एक भी मिनट विश्राम के लिये न हो या खाली न हो, याद रखो, पाप एकान्त की तालाश करता है। कभी एकान्त सेवन न करो। क्योंकि पाप अथवा अब्रह्मचर्य अन्धकार में है, तामस है. इस को आड़, परदा या अन्धकार से सहायता मिलती है। इसलिये रात्रिचर्या के लिये दिनचर्या से भी अधिक सावधान रहो, जागरूक रहो।

——(शेष आगामी अंक में)

# गरजते गोले

श्री हरिमोहनलाल श्रीवास्तव

सीमा के सजग सिपाही ने, वीरो, अब तुम्हें बुलाया है।
बस उठो, चुकाओ दूध–मोल, लोहे का अवसर आया है ॥१॥
उत्तर में धरणी डोल रही, कब से है विजय पुकार रही !
ललकार उठ रही गङ्गा में, है यमुना भी हुंकार रही ॥२।
सागर में मचल उठी ज्वाला, हिमगिरि पर है संग्राम ठना।
युग-युग से था निर्भय-अजेय, नर-मुण्डों का है हार बना ॥३॥
नेफा का कुरुक्षेत्र जगा है, लद्दाख बना हल्दी-घाटी।
मिल जाय जवानी मिट्टी में, जो बचा न पाये निज माटी ॥४॥
चंगेजों को दूर भगाने, भारत ने हुंकार भरी है।
काली के सूने खप्पर ने, शत्रु-रक्त की मांग करी है ॥५॥
ले बुद्धदेव सा शान्ति-दूत, अब हमें उन्होंने युद्ध दिया।
वीरो, तुम उसका अन्त करो, बौनों ने जो आरम्भ किया ॥६॥
है दुष्ट चीन सिद्धान्त-हीन, पर भारी भारत का पानी।
प्राचीन समर-आदर्शों से, मारो तुम बर्बर, अभिमानी ॥७॥
टकरा जाओ, आग उगल दो, चीनी-टीढ़ी लौट न पायें।
बढ़े चलो वीरो, तुम आगे, मारो-काटो, भाग न जायें ॥८॥
भारत नरसिंह दहाड़ उठे, प्रलयंकर बन कर डोल रहे।
जन-जन का प्रण मर मिटने का, हृदय-पटल सब खोल रहे ॥९॥
बूढ़े भारत की नस-नस में, फिर नई जवानी आई है।
मरने पर अमर बनाती जो, अब वही चेतना भाई है ॥१०॥
ओ हिन्द-जवानो, झपट पड़ो, हिमगिरि तो सदा हमारा है।
हड्डी की माला दान करो, वृत्रासुर ने ललकारा है ॥११॥
आल्हा-ऊदल बन कर जूझो, निश्चय ही विजय हमारी है।
छेदो-बेधो दुश्मन-दिल को, गर्जन गोलों का भारी है ॥१२॥

——

# गुरुकुल-समाचार

ब्र. सूर्यप्रकाश 'मदन'

## समाज सेवा शिविर लच्छीवाला

यह शिविर देहरादून के निकट २३ मई से १ जून तक आयोजित हुआ। इसमें उत्तरप्रदेश के लगभग एक हजार केडिट्स ने भाग लिया। सुरेश मार्ग के निर्माण में सभी केडिटों ने सच्ची लगन से कार्य किया। गुरुकुल विश्वविद्यालय से सी० एस० एम० सुशीलचन्द्र, कारपोरल राजकृष्ण, कारपोरल सूर्यप्रकाश, केडिट धर्मवीर, केडिट राजबल ने तथा साइंस कालिज से सारजेन्ट रवीन्द्रनाथ ने प्रशंसनीय कार्य किया।

इस मार्ग का उद्घाटन मेरठ डिविजन के कमिश्नर तथा देहरादून जिलाधीश ने किया और एन. सी सी. केडिटों के कार्य की उन्होंने सराहना की।

## नव सत्र प्रारम्भ

गुरकुल विश्वविद्यालय के समस्त महाविद्यालयों तथा विद्यालय विभाग में नव सत्र १ जुलाई से प्रारम्भ हो गया है। पुराने छात्र अपने २ घरों से वापिस आ गये हैं। नवीन छात्रों का प्रवेश भी प्रारम्भ हो गया है। आशा है अन्य वर्षों की अपेक्षा इस वर्ष अधिक छात्र प्रविष्ट होंगे।

## महाविद्यालयों में प्रवेश

वेद, आयुर्वेद, साधारण (आर्ट्स) विज्ञान, कृषि महाविद्यालयों में १ जुलाई से प्रवेश प्रारम्भ हो चुका है। इस वर्ष समस्त महाविद्यालयों का परीक्षा-परिणाम बहुत ही उत्तम रहा।

गुरुकुल विश्वविद्यालय की समस्त उपाधियों को पंजाब विश्वविद्यालय, पञ्जाबी विश्वविद्यालय एवं अलीगढ़, दिल्ली, गुजरात, सरदार वल्लभभाई विद्यापीठ, रांची, विश्वभारती, जोधपुर आदि कई विश्वविद्यालयों ने मान्यता प्रदान कर दी हैं। अब कइयों से पत्र-व्यवहार चल रहा है। आशा है निकट भविष्य में उनसे भी मान्यता प्राप्त हो जावेगी। उपरोक्त महाविद्यालयों में विभिन्न कक्षाओं में प्रवेश-योग्यता निम्न प्रकार है—

## एम० ए० तथा एम० एस-सी० में प्रवेश-योग्यता

गत दो वर्षों से गुरुकुल में वैदिक साहित्य, संस्कृत साहित्य, दर्शन शास्त्र, अंग्रेजी साहित्य, मनोविज्ञान, गणित, हिन्दी व इतिहास में एम. ए. कक्षायें प्रारम्भ हो चुकी हैं। गणित विषय में एम. एस-सी. भी है। इस वर्ष सभी विषयों का परिणाम उत्तम रहा। अतः विश्वविद्यालय के समस्त उपाध्याय कठोरतम परिश्रम के लिए साधुवाद के पात्र हैं। आशा है प्रत्येक वर्ष की भांति इस वर्ष भी भारी संख्या में छात्र प्रवेश लेंगे—

१ अलंकार (विद्यालंकार, वेदालंकार, आयुर्वेदालंकार, सिद्धान्तालंकार) गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय।

२. बी.ए. बी. एस-सी, बी. काम.– किसी भी चार्टर्ड यूनिवर्सिटी द्वारा।

३. शिरोमणि–गुरुकुल वृन्दावन।

४. शास्त्री–काशी विद्यापीठ।

५. आचार्य – वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय, जयपुर तथा काशी हिन्दू विश्वविद्यालय (केवल वैदिक साहित्य, संस्कृत साहित्य तथा दर्शन विषयों की एम. ए. परीक्षा में प्रवेश के लिए)।

६ विद्याभास्कर–गुरुकुल महाविद्यालय ज्वालापुर (केवल वैदिक साहित्य, संस्कृत साहित्य तथा दर्शन विषयों की एम. ए. परीक्षा में प्रवेश के लिए।

७ शास्त्री–वाराणसेय संस्कृतविश्वविद्यालय अंगरेजी सहित (केवल वैदिक साहित्य, संस्कृत साहित्य तथा दर्शन विषयों की एम.ए.परीक्षा में प्रवेश के लिए।

८ साहित्यरत्न—हिन्दी साहित्य सम्मेलन प्रयाग, सरस्वती प्रयाग महिला विद्यापीठ १२-शास्त्री पञ्जाब विश्वविद्यालय ( बी. ए. अंग्रेजी सहित ।

अलंकार परीक्षा में प्रवेश-योग्यता

१ अलंकार विद्याविनोद— गुरुकुल विश्वविद्यलय
२ संस्कृत सहित इन्टर ।
३ वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय की अंग्रेजी सहित उत्तर मध्यमा परीक्षा ।
४ विशारद—पञ्जाब विश्वविद्यालय (इन्टर की अंग्रेजी परीक्षा सहित )।

विद्या-विनोद में प्रवेश-योग्यता

१ विद्याधिकारी परीक्षा—गुरुकुल विश्वविद्यालय।
२ वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय की अंग्रेजी सहित पूर्व मध्यमा ।
३ विशारद—पंजाब विश्वविद्यालय ( मैट्रिक अंग्रेजी सहित ।
४ हाई स्कूल संस्कृत सहित ।

इसके अतिरिक्त हायर सैकेन्डरी परीक्षा उत्तीर्ण छात्रों को द्वितीय वर्ष में प्रविष्ट किया जायेगा । प्रवेश इच्छुक छात्रों को 'प्रस्तोता गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय' से पाठ्य विषयक जानकारी शीघ्राति शीघ्र प्राप्त करनी चाहिए ।

विशेष योग्यता

गुरुकुल विश्वविद्यालय की विद्याधिकारी परीक्षा में राजेन्द्रनाथ सर्वप्रथम रहे । हम आपको इस सफलता के लिए बधाई देते हैं ।

दान के लिए-धन्यवाद

५०१) श्री सेठ लाल भाई दलपत भाई जी अहमदाबाद ।
५०) श्रीमति सत्यवती जी गांधी कोलालमपुर।
१२५) श्रीरामनारायण शिवदत्त शर्मा तारगली धुलिया ।
१००) श्री सेठ रामेश्वरदयाल जी गुप्ता कलकत्ता।
२१) श्री मनसा राम जी प्रेम करौल बाग नई दिल्ली ।
२१) श्री रामनारायण जी अग्रवाल डाइरेक्टर कुन्दन शूगर मिल अमरोहा ।
२१) श्री चन्दौसी पब्लिक कैरियर आपरेटर सोसायटी चन्दौसी मुरादाबाद ।
५०) श्री सुन्दरदास जो सिन्ध सिन्दूशंकर होटल बडगांव ।
१००) श्री जगन्नाथ जी आर्य दीवान लाइम लाइम कम्पनी सतना ।
१००) मालिक श्री सोमनाथ चैरिटेबुल ट्रस्ट कलकत्ता ।
१००) श्रीयामाराम नर्सय्या आर्यसमाज सूर्यपेट ( आन्ध्र-प्रदेश ) ।
२०) श्री सुदर्शन वर्मा मालिडीना रोड, पूना।
२०) श्री धर्मसिहजी जाट सुपुत्र श्री हरनामसिह जी किलोई ।
२०) श्री जोखनराम जी आर्य बक्शीपुर गोरखपुर।
५१) रायसाहब धर्माराम जी इन्जीनियर फिरोजपुर कैन्ट ।

चिकित्सालय से विद्यालय विभाग के प्रविष्ट रोगियों की सूची

| प्रविष्ट होने की तिथि | नाम | कक्षा | रोग | मुक्त होने की तिथि |
|---|---|---|---|---|
| ११ जून | प्रदीप | ५ | ज्वर | २० जून |
| १० जून | ओम्प्रकाश आर्य | ४ | ज्वर | १५ जून |
| १४ जून | महेन्द्र | ३ | चोट | २० जून |
| १६ जून | दिनेश | ८ | चोट | २४ जून |
| २२ जून | कुमारराव | ५ | ज्वर | २६ जून |

# स्वाध्याय के लिये चुनी हुई पुस्तकें

## वैदिक साहित्य

| | |
|---|---|
| वेदोद्यान के चुने हुए फूल (सजिल्द) | ५.०० |
| वेद का राष्ट्रीय गीत (सजिल्द) | ५.०० |
| मेरा धर्म (सजिल्द) | ७.०० |
| वरुण की नौका (दो भाग) | ६.०० |
| अग्निहोत्र (सजिल्द) | २.२५ |
| आत्म-समर्पण | १.५० |
| वैदिक स्वप्न विज्ञान | २.०० |
| वैदिक अध्यात्म विद्या | १.७५ |
| वैदिक सूक्तियां | १.७५ |
| ब्राह्मण की गौ (सजिल्द) | .७५ |
| वैदिक ब्रह्मचर्य गीत | २.०० |
| वैदिक विनय (तीन भाग) | ६.०० |
| वेद गीतांजलि | २.०० |
| सोम सरोवर (सजिल्द) | २.०० |
| वैदिक कर्त्तव्य शास्त्र | १.५० |
| सन्ध्या सुमन | १.५० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी के उपदेश | ३.७५ |
| आत्म मीमांसा | २.०० |
| वै. पशु यज्ञमीमांसा | १.०० |
| सन्ध्या रहस्य | २.०० |
| अथर्ववेदीय मन्त्रविद्या | १.५० |
| ईशोपनिषद्भाष्य (सजिल्द) | २.०० |
| अध्यात्म रोगों की चिकित्सा | २.५० |
| ब्रह्मचर्य संदेश | ४.५० |
| आर्य संस्कृति के मूल तत्त्व | ४.०० |
| स्त्रियों की स्थिति | ४.०० |
| एकादशोपनिषद् | १२.०० |
| विष्णु देवता | २.०० |

## ऐतिहासिक तथा जीवन चरित्र

| | |
|---|---|
| भारतवर्ष का इतिहास ३य भाग | ४.५० |
| बृहत्तर भारत | ७.०० |
| योगेश्वर कृष्ण | ४.०० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज | १.२५ |
| स्वामी दयानन्द का पत्र व्यवहार | .७५ |
| गुरुकुल की आहुति | .५० |
| अपने देश की कथा | १.३७ |
| दी मिडिल ईस्ट (इङ्गलिश) | ३.०० |

## स्वास्थ्य सम्बन्धी ग्रन्थ

| | |
|---|---|
| स्तूप निर्माण कला (सजिल्द) | ३.०० |
| प्रमेह श्वास अर्शरोग | १.२५ |
| जल चिकित्सा विज्ञान | १.७५ |
| होमियोपैथी के सिद्धान्त | २.५० |
| आसवारिष्ट | २.५० |
| आहार | ५.०० |

## संस्कृत ग्रन्थ

| | |
|---|---|
| संस्कृत प्रवेशिका प्रथम भाग | .८७ |
| संस्कृत प्रवेशिका २य भाग | .८७ |
| बालनीति कथा माला | १.७५ |
| साहित्य सुधा संग्रह | १.२५ |
| पाणिनीयाष्टकम् (दो भाग) | प्रतिभाग ७.०० |
| पंचतन्त्र पूर्वार्द्ध (सजिल्द) | २.५० |
| पंचतन्त्र उत्तरार्द्ध, सजिल्द | २.०० |
| सरल शब्द रूपावली | १.२५ |
| सरल धातु रूपावली | १.६० |
| संस्कृत ट्रांसलेशन | १.२५ |
| पंचतंत्र (मित्र सम्प्राप्ति) | .७५ |
| पंचतंत्र (मित्र भेद) | १.५० |
| संक्षिप्त मनुस्मृति | .५० |
| रघुवंशीय सर्गत्रयम् | .२५ |

पुस्तकों का बड़ा सूचीपत्र मुफ्त मंगाइये। धार्मिक संस्थाओं के लिये विशेष रियायत का भी नियम है।

पुस्तक भण्डार, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार (ज़ि० सहारनपुर)।

# अनुपम भेंट

गुरुकुल कांगड़ी का

## च्यवनप्राश

विविध प्रकार की कमजोरियों से रक्षा करता है

हिमालय के

ताज़े आँवलों से निर्मित

प्राकृतिक

विटामिन सी, लौह

तथा

कैलशियम से भरपूर

गुरुकुल कांगड़ी फार्मेसी हरद्वार

च्यवन प्राश

शरीर की निर्बलता, पुराना बुखार आदि

गुरुकुल कांगड़ी फार्मेसी

## गुरुकुल कांगड़ी फार्मेसी, हरद्वार

सम्पादक : भगवद्दत्त वेदालंकार। प्रबन्धक : प्रेमदेव।
प्रकाशक : धर्मपाल विद्यालंकार, प्रशासक : गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार।
मुद्रक : जी० ... : गुरुकुल कांगड़ी मुद्रणालय।

# गुरुकुल पत्रिका

१४/८/६५






वर्षम् १७ | श्रावणमासः २०२२, जुलाई-अगस्त १९६५ | अङ्कः १२

वार्षिकशुल्कम्
(स्वदेशे ४), विदेशे ६)

गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयः, हरिद्वारम्

मूल्यम्
४० पैसे

व्यवस्थापकः—श्री पं० सत्यव्रतो विद्यामार्तण्डः, एम०पी०

// गुरुकुल - पत्रिका

श्रावण मासः २०२२ वि.
जुलाई-अगस्त १९६५ ईस्वी
पूर्णाङ्कः २०४



व्यवस्थापकः
श्री पं. सत्यव्रतो विद्यामार्तण्डः
मुख्याधिष्ठाता,
गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयस्य.

## अस्मिन्नङ्के



वार्षिकं मूल्यम्
देशे ४.००
विदेशे ६.००
मूल्यम् : ४० पैसे

अङ्कः १२
वर्षम् १७

सम्पादकः
श्री भगवद्दत्तो वेदालंकारः
प्रबन्धकः
श्री प्रेमदेवः

गतांक से आगे—

# व्यायाम और ब्रह्मचर्य

श्री मुनि देवराज जी विद्यावाचस्पति ( गुरुकुल झज्जर )

रात की नींद दिन की थकावट का परिणाम हैं रात में गहरी नींद लाने के लिये व्यायाम करके शरीर को चूर करलो रातको सोने से पहले मन में विक्षोभ लाने वाली कोई पुस्तक न पढ़ो । स्वाध्याय की पुस्तक पढ़कर परमात्मा की प्रार्थना के मंत्रों का जाप करते हुये अपने तमाम दैनिक कार्यों को परमेश्वरार्पण करते हुये सोना चाहिये । दृढ़ संकल्प ससार की बड़ी से बड़ी कठिनाई को हल कर देता है । यदि हमारा संकल्प दृढ़ हो कि हम शक्ति का संचय करने के लिये वीर्य रक्षा, अवश्य करेंगे तो हम अपने रास्ते में आने वाली विघ्न बाधाओं को परास्त कर सकते हैं । ब्रह्मचर्य की साधना के बिना हम कोई बड़ा काम नहीं कर सकते इसके लिये हमें स्वामी दयानन्द, स्वामी श्रद्धानन्द, और महात्मागांधी के जीवन चरित्र पढ़ने चाहियें और ब्रह्मचर्य पर लिखी गई प्रामाणिक पुस्तकों का स्वाध्याय करना चाहिये और जानने की कोशिश करनी चाहिये कि ब्रह्मचर्यनाश किस नरक का नाम है, कौन कौन सी बीमारियां और कमजोरियां इसके पीछे चलती हैं । जब हमको वीर्य नाश के कुफल का अच्छा ज्ञान हो जायेगा तब यदि हमारे संकल्प में दृढ़ता हुई तो हम अवश्य संभल जायेंगे ।

ब्रह्मचर्य साधना की सीढ़ि जिह्वा इन्द्रिय का संयम है । निश्चय रखिये यदि आपको अपनी जीभ(रसना) पर काबू है तो आप ब्रह्मचारी बन सकते हैं । यदि जीभ पर काबू नहीं तो आप चाहें जितनी टक्करें मारें, टबबाथ लें, प्राणायाम करें, समाधि लगाएँ परन्तु आप ब्रह्मचारी नहीं रह सकते । जो बिना भूख के भोजन कर लेता है, जो जीभ के विषय के पीछे भूख से एक रोटी ज्यादा खालेता है । जो समझता हुआ भी अमुक पदार्थ उसके पाचन को बिगाड़ देगा खालेता है, अपनी जीभ का मालिक नहीं अपितु उस का गुलाम है । जो जीभ का गुलाम है उसका पाचन कभी ठीक नहीं हो सकता और जिसका पाचन ठीक नहीं उस के शरीर में, विषाक्त वायु और अणुरस प्रविष्ट हो जाते हैं जो कि स्नायु मण्डल के साथ साथ रक्त को उत्तेजित रखते हैं । उत्तेजित स्नायु मंडल और उत्तेजित रक्त वाला व्यक्ति कभी ब्रह्मचारी नहीं रह सकता । इसलिये ब्रह्मचर्य-साधना में सब से पहला पाठ स्वादेन्द्रिय का संयम है । इस पाठ को लेने का आसान तरीका यह है कि आपके सामने जब थाली परोसी जाय तो देखिये कि आपकी थाली में सबसे अधिक स्वादिष्ट कौनसी चीज है । दृढ़ संकल्प कीजिये वही चीज नहीं खानी है । मान लीजिये कि धनिये की चटनी है । यह चटनी थाली में पड़ी रहे जीभ उसको देख कर पानी बहाती रहे मगर क्या मजाल कि एक बार भी उसको जीभ पर रक्खो । दो महिने के अभ्यास में जीभ पर काबू हो जायगा ।

उड्डियान बध के प्रकरण में हमने कहा था ब्रह्मचर्य के साधकों के लिये यह अभ्यास परम बन्धु सिद्ध होगा । जिन नवयुवकों ने अधिक काम-चेष्टा से वीर्य संस्थान को अधिक भावुक और शिथिल बना लिया है, उनके लिये अर्थात् स्वप्न-दोष वालों के लिये उड्डियान् बंध का अभ्यास बड़ा हितकर है । रात में बन्द हवा में सोना, मुंह ढक कर सोना, अधिक गरम या नरम कपड़ों में सोना, यह सब बातें वीर्य नाश की सहायक हैं । इसलिये इन से सदा बचाव रक्खो ।

ठण्डे पानी से बारह महीने स्नान करने का अभ्यास, त्रैकालिक व्यायाम, परिमित भोजन व्य-

स्त पुरोगम (प्रोग्राम) एकान्त निवास और संकल्प की दृढ़ता ब्रह्मचर्य के साधक हैं।

संगति का प्रभाव बड़ा बेढ़ब होता है। अँग्रेजों की संगति में रह कर कितने ही हिन्दुस्तानी अंग्रेज़ बन गये। यदि हम कुसंगति में रहेंगे तो हमारे सब अभ्यास व्यर्थ हो जायेंगे और एक दिन आयेगा कि हम उन को जारी रखना भी नापसन्द करने लग जायेंगे। अच्छी संगत में बैठेंगे तो प्रति दिन हमें एक न एक बात अपने मतलब की मिलती जायेगी जिससे कि हमारी दिनों दिन उन्नति होगी।

हमारे नकली दोस्त हमारी उन्नति में बड़े बाधक हुआ करते हैं। व्यायाम शाला में हम जाते हैं तो किसी पहलवान का नाम लेकर हमारी मजाक उड़ाया करते हैं, जब हम किसी सत्संग में जाते हैं तो वे महात्मा का नाम देकर लजाने की कोशिश करते हैं। ऐसे नकली दोस्तों से बचते रहना चाहिये। आप इन बातों से डिगे नहीं, अपने निश्चय पर दृढ़ रहें। यदि आपने ब्रह्मचर्य व्रत को दृढ़ कर लिया तो सच जानना संसार की आधी तकलीफों पर विजय पाली। ब्रह्मचर्य व्रत की रक्षा में कुछ अभ्यास लिखे जाते हैं। १. चौबीस घंटे लंगोट बांधने का अभ्यास करना चाहिये। २. कपड़ों के इस्तमाल में किफायत से काम लो— कम पहनो और कम ओढ़ो ३. भूमि पर सोने का अभ्यास करो अथवा कठोर शय्या का उपयोग करो। ४. शाम के भोजन के बाद दो घन्टे तक टहलना बात करना पढ़ना और ईश प्रार्थना में समय बिताकर तब सोना चाहिये ५. सोने से ठीक पहले दूध नहीं पीना चाहिये क्योंकि इस से वीर्य-क्षोभ की संभावना रहती है, यह तो सर्वनाश को निमन्त्रण देता है। ६. जनानी आदतें नहीं अपनानी चाहियें, जैसे कि साज सिंगार करना, मांग पट्टी निकालना, लिपस्टिक से होठों और नखूनों को लाल करना, मूछें मुंडवा कर चेहरा चिकना बनाने को क्रीम पाउडर आदि का प्रयोग करना इत्यादि ये सब मर्दानी बातें नहीं हैं। स्त्री-उचित कपड़े भी धारण नहीं करने चाहिये। मर्दानी बात तो एक है कि हमारा शरीर पुष्ट हो। एक मठिया पहलवान जब बाजार में से निकल जाता है तो सभी द्रष्टा स्त्री या पुरुष उस की तैय्यारी को देख कर आश्चर्य कर उठते हैं। ऐसे ही बनने की कोशिश करो।

घर में या बैठक में कुवासना को जागृत करने वाली तस्वीरों को स्थान मत दो। तस्वीरें होनी चाहियें ब्रह्मचारी दयानन्द की, कर्मयोगी श्रद्धानन्द की, लोकमान्य तिलक की, गुरुगोविन्दसिंह की, महाराणा प्रताप की, छत्रपति शिवाजी की, महात्मागांधी की, मर्यादा पुरुषोत्तम रामचन्द्र की, भगवान् कृष्ण की इत्यादि। अपने मन में दृढ़ संकल्प करो कि हम ब्रह्मचर्य व्रत का पालन करेंगे। प्रयत्न करो कि अपने चारों तरफ का वायुमण्डल ब्रह्मचर्य के आचरण और विचार से परिपूर्ण हो। अश्लीलता, कामुकता, शृङ्गार, जनानापन और हिजड़ापन इन से दूर रहो। ७. स्त्री का दर्शन स्पर्शन, एकान्त सेवन, संभाषण, विषय कथा, विषयी लोगों का सङ्ग, विषयों का ध्यान, क्रीड़ा आदि कर्मों से बचे रहना चाहिये ऐसा दृढ़ निश्चय होने पर ब्रह्मचर्य व्रत की सिद्धि होती है। इति।

# श्रीभगवद्गीता में भक्ति मार्ग

( ले० सूर्यप्रकाश 'मदन' वेदमहाविद्यालय, गुरुकुल कांगड़ी )

भारतीय साहित्य में ज्ञान, कर्म, भक्ति का बहुत महत्व रहा है। भगवान् श्रीकृष्ण ने एक आदर्श पुरुष का चित्र हमारे सामने प्रस्तुत किया है। उस आदर्श पुरुष को स्थितप्रज्ञ, त्रिगुणातीत या भक्त की संज्ञा दी गई है। उसकी प्राप्ति के तीन मार्ग बताये हैं ज्ञान, कर्म, भक्ति। श्री भगवद्गीता को हम "निष्काम कर्म योग युक्त भक्ति प्रधान ज्ञान पूर्ण अध्यात्म शास्त्र" कह सकते हैं। यह सभी प्रकार के मार्गों में संरक्षक, सहायक, मार्गदर्शक, प्रकाशदाता और पवित्र का पाथेय प्रत्यक्ष व्यवहारिक काम दे सकता है।

## चार प्रकार के भक्त

ज्ञान, कर्म के समान प्रेम व भक्ति भी मनुष्य का स्वाभाविक गुण हैं। केवलतारतम्य का अन्तर है। प्रत्येक भक्त अपने गुण, कर्म, स्वभावानुसार भगवान् की भक्ति करता है। गीता ने हम भक्तों का चार श्रेणियों में विभाजन किया है—आर्त, अर्थार्थी, जिज्ञासु तथा ज्ञानी—

चर्तुविधा भजन्ते मां जनाः सुकृतिनोऽर्जुन
आर्त्तो, जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभ ॥ ७।१६

इनमें से प्रथम दो सकाम भाव से भक्ति करने वाले होते हैं तो शेष दो निष्काम भक्त। उपरोक्त चारों पुण्यात्मा हैं, परन्तु ज्ञानी भक्त सर्वश्रेष्ठ हैं।

## भक्ति की महिमा

यहां पर हमें भक्ति मार्ग पर चर्चा करनी है। भक्ति मार्ग द्वारा हम शीघ्र तथा सरलता पूर्वक आदर्श पुरुष बन सकते हैं। अध्याय ९ में स्वयं श्रीकृष्ण ने भक्ति की महिमा को बताते हुए कहा है—"ये भजन्ति तु मां भक्त्या मयि ते तेषु चाप्यहम् ९।२९। अर्थात् भगवान सर्वत्र समभाव से व्यापक, न उनका कोई प्रिय है और न अप्रिय, परन्तु जो भक्त उनकी प्रेमपूर्वक भक्ति करते हैं, उनमें ईश्वर प्रत्यक्ष रूप से प्रकट होता है। आगे कहते हैं—न मे भक्तः प्रणश्यति' ईश्वर भक्त कभी भी नष्ट नहीं होता। वह सदा ही नित्यता को प्राप्त होता है।

भक्ति का महत्व बताते हुए कहा है कि ईश्वर की प्राप्ति वेद, तपस्या, दान, यज्ञ आदि विभिन्न कार्यों से किसी प्रकार भी नहीं हो सकती, परन्तु भक्ति में सामर्थ्य है। जैसा कि कहा है—

"भक्त्या त्वनन्यया शक्य अहमेवंविधोऽर्जुन।
ज्ञातुं दृष्टुं च तत्वेन प्रवेष्टुं च परंतप ॥

गीता के १२।६,७ श्लोक में स्वयं भगवान ने भक्त को दुस्तर संसार से पार करने का प्रण किया है।

अर्थात् जो भक्त व्यवहार काल में अपने सब कर्मों को ईश्वरार्पण कर देते हैं तथा अनन्य योग द्वारा परमेश्वर का ध्यान करते हुए उनकी उपासना करते हैं, ऐसे मनुष्यों का परमात्मा इस संसार सागर से जल्दी ही उद्धार कर देता है।

## भक्ति के प्रकार

उपासना या भक्ति के दो रूप होते हैं—(१) सगुण भक्ति (२) निर्गुण भक्ति। उपासना काण्ड में सगुण का अर्थ होता है कि दया, क्षमा, आनन्द गुण वाले के समीप बैठना, अथवा पदार्थों के रूप रस गंध आदि व प्रकृति के सत रज तम गुणों को गति व चेष्टा में लाने वाली, इसलिये नानारूपों में दिखाई देने वाली उस एक परमेश्वर

की अनन्य शक्तियों को अनन्त रूपों में देखना इसके आगे इन्हें देखते ही परमेश्वर के ध्यान में मग्न हो जाना ही सगुण भक्ति है निर्गुण का अर्थ है गुण रहित मन को अनन्य वृत्तियों से शून्य परमात्मा के आनन्द स्वरूप में मग्न हो जाना निर्गुण भक्ति है।

वर्तमान समय में सगुण भक्ति का अर्थ ईश्वर का प्रतीक बना कर अथवा ईश्वर का अवतार मान कर उसकी मूर्ति बना कर उसकी पूजा की विधि को समझा जा रहा है। परन्तु यह वेद, गीता आदि से सम्मत नहीं है।

निर्गुण भक्ति दुर्लभ है। इस मार्ग की साधना विरले योगी कर सकते हैं। गीता में स्वयं भगवान् श्री कृष्ण ने कहा है--"क्लेशोऽधिकारस्तेषामव्यक्तासक्तचेतसाम्" उन सच्चिदानन्दघन ब्रह्म में आसक्त हुए चित्त वाले पुरुषों के साधन में क्लेश अर्थात् विशेष परिश्रम है, क्योंकि देहाभिमानियों से अव्यक्त विषयक गति दुःख पूर्वक प्राप्त की जाती है। अर्थात् जब तक अभिमान रहता है तब तक निराकार ब्रह्म में स्थिति होनी कठिन है।

## भक्ति के साधन

विषय-प्रीति मानव की स्वाभाविक है। भक्ति के लिये विषय-प्रीति त्याग कर एकाग्र चित्त होना तथा श्रद्धा का होना अत्यन्त आवश्यक है। प्रभु को अपने चित्त में अन्तर्भाव कर लेना यही भक्ति है। मन अत्यन्त चन्चल है, परन्तु सच्चा योगी वही है, जिसका मन प्रभु के हृदय सरोवर में लीन हो जाये। मन की स्वेच्छाचारिणी प्रवृत्ति को रोक कर भगवान् में लीन कर देना ही तो योग है। मन जब प्रभु में लीन हो जाता है तब योग युक्त भगवत् भक्त स्वयमेव ही तन्मय हो जाता है।

अनन्य भाव से प्रभु-प्रेम में आसक्त होना तभी सम्भव है जब कि मनुष्य में श्रद्धा हो। अतः श्रद्धा को भी भक्ति का आवश्यक अंग माना गया है। योग दर्शन में महर्षि पतञ्जलि ने लिखा है कि—श्रद्धाजननीव योगिनाम् पाति" अर्थात् श्रद्धा योगियों की माता के समान होती है। श्रद्धा की महिमा गीता में भी है—

श्रद्धावान् लभते ज्ञानं तत्परः संयतेन्द्रियः।
ज्ञानं लब्ध्वा परां शान्ति अचिरेणाधिगच्छति।

अर्थात् जब इन्द्रिय निग्रह और भगवत् परायणता के द्वारा श्रद्धावान् मनुष्य ज्ञान लाभ का प्रयत्न करता है तभी उसे ब्रह्मात्मैक्य ज्ञान का अनुभव होता है और फिर उसे परम ज्ञान से पूर्ण शांति प्राप्त होती है। क्या ज्ञान, क्या भक्ति, क्या कर्म, इन सभी मार्गों में श्रद्धा की आवश्यकता होती है। जो श्रद्धाहीन है जिसको अपने आप में श्रद्धा नहीं है. वह तो मृत् प्रायः है। मन और बुद्धि को ईश्वर-समर्पण कर देने के बाद भगवान् स्वयं भक्त का उद्धार कर देते हैं। यदि मन ईश्वराधीन हो तो भक्त को किसी प्रकार की चिन्ता नहीं करनी चाहिये। जैसा कि दादूदयाल ने भी कहा है—

जब लगों राम सो, तब न अनत कहुं जाय।
दादू, पानी लून ज्यों, ऐसे रहे समाय॥

अब प्रश्न उठता है कि मन और सम्पूर्ण बुद्धि को तुरन्त समर्पित कर देना तो एक जटिल कार्य है। इस लिये पार्थ को भगवान् कृष्ण कहते हैं कि—

अभ्यासयोगेन ततो मामिच्छाप्तुं धनञ्जय।

अब तो निराशा का कोई भी कारण नहीं अभ्यास योग से एक न एक दिन चित्त अवश्य स्थिर हो हो जायगा। इसमें संदेह नहीं कि बड़ी भारी

शक्ति है अभ्यास में। जैसा कि तुलसीदास जी ने कहा है—

"करत करत अभ्यास के, जड़मति होत सुजान"

सारांश यह है कि अभ्यास योग की सहायता से धीरे २ इन्द्रियों का निग्रह करके तपः शुद्ध अन्तःकरण को परम प्रभु के प्रेम में लगा देना चाहिये। ईश्वर को प्राप्त करने का यह सफल साधन है। यदि इतना भी किसी के सामर्थ्य से परे है तो उसके लिये सरलतम उपाय निष्काम भक्ति है जैसा कि कहा है—सर्वकर्मत्यागं ततः कुरु यतात्मवान्।

कर्म फल की आशंका से ही तो हमारा अन्तःकरण शुद्ध नहीं हो पाता इस लिये भगवान् ने कितना स्पष्ट रूप में निष्काम भक्ति का मानव को उपदेश दिया है—'कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन'

निष्काम भक्त के योग क्षेम की चिन्ता भगवान् स्वयं करते हैं। उसकी सांसारिक आवश्यकताएं स्वयं पूर्ण हो जाती हैं जैसा कि निम्न दो वाक्यों से स्पष्ट है।

१—"न मे भक्तः प्रणश्यति"

२—"योगक्षेमम् वहाम्यहम्"

भक्ति का तात्पर्य केवल परमात्मा के नाम का जाप नहीं है, भक्ति से जीवन का रूपान्तर हो जाता है। भगवान् श्रीकृष्ण ने गीता के बारहवें अध्याय के अन्तिम चरण में आदर्श पुरुष का चित्र खींचा है। यह आदर्श पुरुष ही आदर्श भक्त है। ये सच्चे भक्त परमात्मा को प्रिय होते हैं।

इस प्रकार गीता में भक्ति की महिमा उसके साधन तथा भक्त का सच्चा स्वरूप हमारे सम्मुख रखा है। उस पर आचरण करने से ही हमारा कल्याण हो सकता है। केवल पाठ मात्र सेनहीं।

# श्री जिज्ञासु जी के प्रति

श्री मित्रसेन आर्य एम.ए. शास्त्री सेवासदन, कटरा, अलीगढ़

व्याकरणी शिर से वरद-हस्त जिज्ञासु जी का हटा अरे।
निर्दयी विषैली नागिन सी डस गई काल की घटा अरे॥
　　चतुर-सारथी रहित हाय! व्याकरणी-रथ का क्या होगा?
　　'जिज्ञासु' पूत सपूत बिना संस्कृत–माता का क्या होगा?
मात शारदा का मन्दिर हा! बिना पुजारी आज हुआ,
ऋषि प्रणाली-आर्षपद्धति का सुनसान जहान हुआ॥
　　आदर्श पुनीता सीता सी वनवासिन कहीं न हो जावे।
　　सरला बाला उर्मिल जैसी यह विस्मृत कहीं न हो जावे॥
चतुर चितेरे भाषा के ओ! वेद शास्त्र के सुज्ञानी।
भारत माता के दिव्य-पूत! विज्ञान साधना के ध्यानी॥
　　प्राच्य-नव्य पद्धति का तुमने अपूर्व समन्वय कर डाला।
　　पतझड़ में लाकर बसन्त नवजीवन सबको दे डाला॥
जब तक रवि-शशि में प्रकाश गंगा यमुना में है पानी।
तब तक विकसे कीर्ति-कौमुदी ओ! दयानन्द के सेनानी॥
　　पद-वाक्य-प्रमाणज्ञ मुने! इतनी सब पर कृपा करो।
　　आरत भारत जनता की श्रद्धांजलि तुम स्वीकार करो॥

# हंस किसका ?

श्री निगम शर्मा

मानुष की पद-चाप सुनते ही सरोवर के सभी हंस आकाश की ओर उड़ते हुए केङ्-केङ् करने लगे । सभी ने मिल कर घेरा बना लिया और चक्कर काटते हुए आगामिनी आपत्ति का सामना करने के लिए मानों दत्तावधान हो रहे हों। छोटे-छोटे शंख-श्वेत सुकुमार हंस, जिन्होंने अभी कुछ ही दिनों से उड़ना सीखा था– अपने निकट-वर्ती बड़े बूढ़ों की पङ्खों में डूबे– से जाते थे। तरुण मद-विह्वल एवं जाति पर गर्व करने वाले उद्धत हंसों ने ग्रीवा टेढ़ी करके अपनी लाल-लाल आंखों से नीचे ऊंचे देखना प्रारम्भ किया। सतर्क बगुले वृक्षों पर पहुंचे । सरोवर की सारी श्री इधर-उधर बिखर गयी। स्वच्छ, शान्त, निरुपद्रव पवन में एक अकथनीय व्यथा, सन्नाटा, भय एवं अधैर्य छा गया।

इतने में दूसरी ओर से एक तीर तीव्र गति से सनसनाता हुआ हंसों की ओर बढ़ा। हंस मंड-राते हुए उसे देखने लगे मानों उड़ता हुआ कोई प्राणहारी नाग हो । अपने-अपने प्राणों को बचाने के संकट में सभी बिखर कर और ऊपर को हुए कि इतने में एक हंस बेचारा धरती पर कराहता हुआ गिर पड़ा । इस प्रकार सब के प्राणों पर आयी विपत्ति को देख कर सभी हंस इधर उधर को चीत्कार छोड़ते हुए भागे पर उस हंस की भार्या उसी वृक्ष की डाली पर बैठ कर क्रन्दन करने लगी जिस के नीचे उसका प्राण-वल्लभ छट पटा रहा था । रुधिर से सना हुआ सनी हुई धरणी पर वह हंस बड़ी व्यग्रता से चेष्टा कर रहा था । घुसे हुए तीर के बार बार हिलने से जो वेदना होती थी मानों इसी संवेदना में सभी वृक्ष मौन थे। जिस प्रकार राजहंस कमल– नाल में से सूत्र खींच लेते हैं इसी प्रकार संहारकारी यम-राज आज उस राजहंस के शरीर में से उस के प्राण-सूत्र को खींच रहा था।

इसी बीच में परम–गम्भीर, उदार–मूर्ति, राजकुमार सिद्धार्थ ने केलि वन में पदार्पण किया और धीरे धीरे ममताभरे सज्जन के पास जिस प्रकार सत्य का उदय होता है इसी भांति उस हंस के समीप पहुंच गए, दुर्दिन में दुर्दैन्य से छटपटाते हुए उस राजहंस को देख कर राजकुमार की आंखें डब डबा आयीं । उन्होंने दौड़ कर उसे गोद में उठा लिया और धीरे धीरे पुचकारते हुए उस मर्मान्तक पीड़ाकारी तीर को निकाल फेंका। तत्काल बहते हुए घाव से रक्त-स्राव होने लगा । राजकुमार की पीली चादर पर रक्त की धारियां पड़ने लगी । राज कुमार ने उस भभकते हुए घाव को हथेली से दाब लिया और अशान्त हो कर उसे उत्सङ्ग में लिए लिए इधर-उधर घूमने लगे । इतने में सामने उदुम्बर का तरु दिखायी दिया । कुमार ने एक हाथ से उसकी पत्तियां तोड़ीं और दूसरे हाथ से घाव सहित हंस को संभालते रहे फिर धीरे-धीरे पत्तियों के रस को निचोड़ कर घाव पर टपकाया । इस के उपरान्त कुछ कोमल कोमल पत्तियां वहीं जमा दी, तत्काल उन्होंने अपनी चादर फाड़ी और पट्टी बांध कर घर को ले चले । हंस उनकी गोद में पीड़ा के असीम बोझ से लदा-लदा सो गया ।

इतने में बड़ी तीव्रता से पीछे से आते हुए राजकुमार देवदत्त ने उन्हें ललकारा । कुमार रुक गये । आते ही उन्होंने कहा— "हंस कहां लिये जाते हैं आप ? हंस तो मेरा है ।" राजकुमार ने

पूछा–'यह हंस आपका कैसे है ?'

"देखते नहीं, मैंने इसे मारा है, इस हेतु मेरा है, आपने इसे नहीं मारा"

"हां, मैंने तो नहीं मारा है, पर मैंने इसे बचाया है, इस हेतु मेरा है, आप इसे नहीं पा सकते।"

इस प्रकार दोनों में बातचीत बढ़ गयी। राजकुमार सिद्धार्थ ने कहा– "उचित यह है कि आप मार्ग से हट जायें, जो उचित समझें करें, मुझे अभी इसका औषध-उपचार कराना है, आप मेरे मार्ग को न रोकें।'

मंत्री कुमार ने घर पहुंचते ही अपनी पूरी असूया राजमंत्री से की और कुमार ने राज वैद्य बुलवा कर हंस की सेवा करनी प्रारम्भ की। कुछ दिन भी अच्छे थे और भाग्यवान् पुरुषों के हाथ में भगवान् की मांगलिक छाया भी रहती है। फल यह हुआ कि धीरे-धीरे हंस अच्छा हो गया। जिस प्रकार चन्द्रमा की गोद में निःशङ्क हो कर कुरङ्ग रहता है इसी भांति कुमार की गोद उस हंस से पुलकित एवं पावन बनी।

पर देवदत्त की ईर्ष्या दिनों दिन बढ़ती गयी। राजमंत्री एवं महाराज की पारस्परिक मैत्री का लाभ उठा कर कान भरने में उन्होंने कोई अल्पता या अल्पज्ञता नहीं दिखायी। अन्त में निर्णय यह हुआ कि यह निर्णय हंस ही करेगा कि वह किसका है ? जिसके पास अभिरुचि से हंस चला जाय वही उसका अधिकारी माना जायेगा। पर वारी प्रथम देवदत्त को ही दी जायगी। फलतः राजकुमार को अवसर दिया गया। हंस बीच में उनकी ओर छोड़ा गया पर वह पंखों को संकोड़ता हुआ सभय एवं आतङ्कित हो कर दूसरी ओर को मुड़ा। राजकुमार आगे बढ़े पर वह संत्रस्त होकर और आगे को सरक गया। बलि को छलने के लिए वामन की भांति वामनी मूर्ति धारण करके धीरे-धीरे राजकुमार ने अपने दोनों हाथों को आगे बढ़ाया। हंस फुदक कर आगे निकल गया मानों गुरु शुक्राचार्य ने सीख दे दी हो। फिर धनुषाकार हो कर राजकुमार ने उसे हथियाना चाहा पर वह तीर-सा सरक गया। अब की राजकुमार ने नूरजहां के कोमल हाथों जैसे सुकुनार हाथों का सहारा लिया पर वह कबूतर की भांति फरक गया। अब की बार सन्नद्ध हो कर राजकुमार ने नन्द–मंत्री राक्षस के द्वारा आग्रहपूर्वक मगध के राजछत्र की भांति पकड़ा पर वह मनोरथ दूरवर्ती हंस फड़ फड़ा कर दूर निकल गया। सुन्दरता के सार के समुदाय से बनाए गए और विधि के विमल हाथों से संवारे गये उस पावन हंस को प्राप्ति में विवशता देखकर राजकुमार ने भी मृदुतर चेष्टा प्रारम्भ की। अब की हंस भी धीमा पड़ गया। राजकुमार चरणों तक झुके पर द्विजराज ऐसे बढ़ गये मानों उन्हें अशीर्वाद भी देना इष्ट नहीं। सारे यत्न वृथा जाते देखकर राजपुत्र ने धनुष की टङ्कार पर हंस का क्रेंकार लेना चाहा पर वह मुनियों की मनोवृत्ति मात्र से निर्ग्राह्य परम हंस के हृदय–सरोवर में विलास करने वाले परम ब्रह्म के समान हो उनकी समाधानहीन दृष्टि से ओझल हो गया और वे तीर सन्धान कर इधर-उधर देखते ही रह गये जैसे कि सांसारिक पुरुष जिज्ञासा एवं आशा में इधर-उधर देखते ही रहते हैं। थोड़ी देर में वृक्ष पर से हंस को पुनः उतारा गया और बीच में अभ्यागत के समान वह बैठ गया। अब की कृपण की धन पूंजी के समान राजपुत्र उधर लपके पर वह मृगतृष्णा में उपजे आनन्द के समान हाथ

नहीं आया। अबकी अलिकसुन्दर की भाँति वे चन्द्रगुप्त पर झपटे पर चाणक्य रूप पक्ष बल के सहारे वह निकल कर फिर सामने आया। इस प्रकार सभी चेष्टाओं के बेकार जाने पर उस हंस पर पुनः उन्होंने तीर सम्भाला। बायें हाथ में धनुष एवं दायें हाथ में तीर लिए हुए राजकुमार उसे निहारने लगे। ललाट एवं लाल गाल पर स्वेद की बूदें झलकने लगीं। ज्यों ही तीर को उन्होंने धनुष पर सम्भाला कि वह खग-नन्दन गगन में गोलाकार चक्कर काटते हुए कैं कैं करने लगा मानों जता रहा हो कि यह समस्त जनों के सामने ही अधर्म हो रहा है। महाराज ने महामन्त्री की ओर सस्मित दृष्टि की। मन्त्री-कुल मूर्धन्य ने कहा—"बस, बस, देवदत्त ! अब राजकुमार सिद्धार्थ परीक्षा देंगे।

राजकुमार देवदत्त का मुख विवर्ण एवं आंखें नम्र हो गयीं। ईर्ष्याग्नि में वे भीतर ही भीतर भभक उठे पर गुरुजनों की गुरुता के भार से वे आनत और इसा हेतु निश्चलाङ्ग हो गये तथा धीरे से अपने राज मंच पर आ बैठे। इधर दूसरी ओर से राजकुमार सिद्धार्थ ने आंगन में पदार्पण किया। उनकी समन्तभद्र पावनमुद्रा दर्शनीय एवं स्पृहा के योग्य थी मानों सुषुप्ति के आनन्द का जागरण-काल से मेल हो रहा हो। वे शनैः शनैः पुष्करिणी के गन्ध के समान आगे बढ़े मानों प्रयत्न करने वाले की ओर ब्रह्मानन्द का आगमन हो रहा हो। बहुत देर तक व्यायाम एवं संकट में फंसे हुए हंस ने अपने भगवान् को बड़ी कातरदृष्टि से देखा मानों प्रीति-संलिप्त क्रोध से वह यह निवेदन कर रहा हो कि उन्होंने अब तक इसकी चिन्ता क्यों नहीं की ? वह प्रेम के आवेग में उड़ कर उनकी गोद में जा चिपटा मानों मनीषी का मन अजन्मा के मन से जा मिला हो। उन्होंने बायीं भुजा से उसे गोद में संभाल कर दायीं भुजा से उस पर सहलाना आरम्भ किया मानों बेटा बहुत संकट से निकल कर मां से मिला हो।

देखने वाले सभी लोगों की आंखे—केवल देवदत्त की दो आंखों को छोड़ कर रस—स्निग्ध हो गयीं। एक साधारण पक्षी भी इस प्रकार प्रेमालिंगन का रहस्य एवं प्राण-त्राण की कृतज्ञ-लहरी समझता है और महाराज तो बार २ बहतो आंखों को पोंछ पोंछ कर इस अपूर्व कौतुक को ही देखने में तल्लीन थे।

समस्त जनता ने एक होकर एक स्वर से बिना किसी हिचकिचाहट के और बिना किसी कूटनीति-प्रपंच के यह घोषणा कर दी कि काश्मीर भारत को मिलेगा पर पाकिस्तान अब यही रट लगा रहा है कि काश्मीर उसे ही मिलना चाहिये। काश्मीर क्यों पाकिस्तान को मिलना चाहिए ? क्योंकि वह इसका शिकार है।

कुंकुम और केसर की क्यारियों से अलंकृत, कविता की दिगन्त पावन अनुभूतियों को वल्लरियों से विमण्डित, बड़े-बड़े आचार्यों की तपः साधना से प्रसाधित, अद्वितीय, राजर्षियों एवं महर्षियों का पावन धर्म क्षेत्र, अचंचल हिमाञ्चल से उदंचित, बौद्ध भिक्षुकों से आसेवित, अन्तः स्मरणीय, स्पृहणीय, सरस-सहज-सुन्दरता का निकेत, सम्पदाओं का संकेत भगवान् अमरनाथ का विलास, विधि का मधु-उल्लास यह काश्मीर ! जिसमें उच्चतम कवियों ने वाग्दान दिया है; जिसमें काव्य अंकुर अपने आप फूट निकलते हैं, जहां पर भगवती सरस्वती स्वयं आठों पहर वीणा की झंकार छेड़ती रहती है, जहां कुंज-कुंज से मादक, मोहक, आह्लादक ध्वनियां निकलती रहती हैं, जहां के स्वच्छ सरोवर सज्जनों के मन के समान सदा ही प्रसन्न रहते हैं, जहां के विहंगमों में अपूर्व सौन्दर्य एवं आनन्द का समावेश है, राग और द्वेष से परे रहकर जहां प्रकृति आठों याम तटस्थ मनोवृत्ति से विश्राम

करती हुई-सी सजग रहती है, वह काश्मीर।

जम्मू और काश्मीर की घाटी यह दोनों इस राजहंस के शुभ्र पंख हैं। लद्दाख की पवित्र भूमि इसकी चोंच-स्थान है। हिमानी की श्वेतता, स्वच्छता एवं पवित्रता इन पंखों पर पुती हुई है। सुरम्य सौन्दर्य से उभरी हुई प्रकृति ने ही इन दोनों पंखों पर चमक की कान्ति चढ़ा दी है।

पाकिस्तान ने खड़खड़ाहट के साथ तीर चलाया। इसकी कर्कश टंकार को सुनते ही हैदराबाद, देहली, भरतपुर, जूनागढ़, अजमेर, भूपाल, रामपुर, अलवर आदि सभी फड़फड़ाने लगे। पाकिस्तान के प्रवेश करते ही चारों ओर कोलाहल-सा होने लगा। सभी पक्षी विपक्षी घबड़ा कर इधर उधर सन्नाटे में छा गये जिसे जिधर अवकाश मिला उधर ही भगा, पर बेचारा काश्मीर औंधे मुंह जा गिरा, पाकिस्तान का तीर गहरा चुभ गया था।

भारत को मर्मान्तक पीड़ा हुई और वह अश्रु बहाता हुआ काश्मीर के निकट पहुंचा। धीरे २ इसके हृदय गह्वर तक घुसे हुए तीर को निकाला और तत्काल जो कुछ हो सकता था—औषध-उपचार किया। पुनः धीरे धीरे ऊंचे-ऊंचे राज वैद्यों के सहारे से उसके क्रन्दनकारी घाव भरे। अब काश्मीर धीरे-धीरे चंगा होने लगा पर बीच-बीच में पाकिस्तान चिल्लाता ही रहा कि 'काश्मीर तो मेरा शिकार है।'

पाकिस्तान ने विश्व की प्रवर परिषद् के प्रधान पुरुषों के कान भरने आरम्भ किये और धीरे-धीरे वह भी दिन आया कि देखा जाय कि काश्मीर किधर जाता है? सबके सामने निदर्शन और प्रदर्शन हुआ। पाकिस्तान ने शेख अब्दुल्ला पर हाथ फेर कर अपनी वामनी कूटनीति का आयोजन किया पर इस बाह्य लोभ में अन्तःसार नहीं था, इस कारण पाकिस्तान की यह चाल भी असिद्ध पड़ी। पुनः उसने इस्लाम, कुरान और मस्जिद की बातें पकड़ कर इसके एक पंख को ही अपनी ओर घसीटना चाहा पर वह पावन हंस अब की बार भी फिसल गया। बल प्रदर्शन करके धोखा खा चुका था, इससे फिर भी आशावान् होकर उसने अमरीकी सेना का सहारा लिया पर बारामूला के रणाङ्गन में हिमालय के भाल पर भारती-शंकर का तृतीय नेत्र चमकता दिखायी दिया।

भगवान् शरणागत के हाथ को भाग्यवान् बनायें और शरणागत को सदा सानन्द। यह धरणी पावन, पुलकित एवं मृदु बनी रहे जैसा कि राजकुमार सिद्धार्थ की गोद में हंस।

———

## श्री लालबहादुर जी शास्त्री का भाषण

मन्त्रियों को केवल अपने अफसरों की राय पर ही नहीं चलना चाहिए, बल्कि अपने नीति सम्बन्धी निश्चयों को नम्रता और कड़ाई से लागू कराना चाहिए। नीति सम्बन्धी निर्णय लेने का काम अफसरों पर छोड़ देना चाहिये। मन्त्रियों को अपने निर्णयों को लागू कराने में हस्तक्षेप नहीं करना चाहिए। इसी प्रकार यदि एक बार सरकार या मन्त्री कोई निर्णय ले लेता है तो अधिकारियों का इसमें हस्तक्षेप करने का कोई मतलब नहीं।

इलाहाबाद १६-३-१९६४

# श्रेष्ठाचार की एक झांकी

श्री डा. सुन्दरलाल भण्डारी, एम. बी. बी. एस. पी. सी., एम. एस. ( रिटायर्ड )

यह भी मेरी अन्तरात्मा के उद्गार ही हैं। किसी पुस्तक में इन्हें नहीं पढ़ा। वह यह कि—"यदि कोई स्त्री सड़क पर सामने से जा रही हो, तो उसकी तरफ एक बार देखना—"शिष्टाचार", दो बार देखना—"भ्रष्टाचार" और तीन बार देखना—"व्यभिचार।" यह बात मैंने कैसे बनाई, यह नीचे लिखा जाता है—

मैंने कहीं पुस्तक में पढ़ा था कि जब कोई स्त्री सामने से गुजर रही हो तो उसकी ओर देखना नहीं चाहिये और आंखें नीची करके गुजर जाना चाहिये। यह भी पढ़ा था कि आर्यों का पर्दा आंखों की पलकें ही हैं, कपड़े-बुरके की कोई आवश्यकता नहीं। इस बारे में मुझे एक बचपन की अपने गांव की घटना भी याद आ गई। एक दिन गली में एक कुएं पर एक युवती नङ्गी नहा रही थी। उसने देखा कि सामने से उसका बूढ़ा ससुर गुजर रहा है। उसने कहा—"बाबा! आंखें परली तरफ करके निकल जाओ, मैं नङ्गी नहा रही हूं।" कितना उच्च चरित्र था उस समय का। यह था प्राचीन आंखों का परदा। उसको उस पर पूरा विश्वास था, कि वह मेरी तरफ नहीं देखेगा और वह उसी तरह नहाती रही।

तबसे मैं रास्ते पर चलते किसी स्त्री की तरफ आंख उठाकर भी नहीं देखता था और नीची नजर करके चला जाता था। परन्तु एक दिन क्या हुआ कि मैं जालन्धर शहर में सायंकाल "ग्राण्ड ट्रंक रोड" पर घूमने जा रहा था। सामने से चार-पांच युवतियां आ रही थीं। मैं नीची नजर करके गुजरने ही वाला था, कि उनमें से एक ने, जो मेरी सालो थी, मुझे डांटकर कहा—"जीजा जी आप बड़े घमण्डी हो गये हैं, पास से गुजर रहे हैं और नमस्ते भी नहीं करते।" मुझे बड़ी शर्म आई और मैं पसीना-पसीना हो गया और हाथ जोड़कर नमस्ते की। तबसे मैंने यह उसूल बना लिया कि जब भी कोई श्रीमती जी पास से गुजरें, तो उनकी तरफ एक बार अवश्य देखता हूं कि वह अपनी परिचित तो नही है? और तभी से मैंने यह ऊपर लिखा नियम बना लिया है।

इसमें एक और बात आवश्यक है, वह यह कि सिवाय अपनी पत्नी के बाकी सबको एक बार भी देखें तो माता, बहन या बेटी की नजर से देखें, अन्यथा यह एकबार का देखना भी भ्रष्टाचार ही हो जायेगा।

है तो यह बात बड़ी मुश्किल। मन बड़ा खराब है और इस पर काबू पाना कठिन है। पंजाबी की कहावत है—'मन हरामी हुंजता ढेर।" परन्तु दो चार दिन हुए मुझे इस पर काबू पाने के लिये एक सुझाव सूझा। वह यह कि जब कोई स्त्री सामने से गुजरती हुई नजर आये तो यदि वह परिचित है तो मन में विचार करो कि उसकी आयु कितनी है? यदि वह बहुत छोटी है तो आहिस्ता से जीभ हिलाकर मुंह में कहो—'बेटी।' यदि वह बहुत बड़ी है, तो कहो—'माता।' और यदि बराबर आयु की है तो कहो—'बहन।' इसी तरह जब कोई स्त्री किसी अपरिचित पुरुष को सामने से जाता देखे, तो मन में उसकी आयु का विचार करके आहिस्ता से मुंह हिलाकर कहे—'बेटा', 'पिता', 'भाई।' बस मसला हल हो गया, मन मर जायगा और बुरे विचार खत्म हो जाएंगे। मैंने ऐसा कुछ दिनों से करना शुरू कर दिया है और मुझे इसमें बड़ी सफलता हुई है।

पर यह बड़ा कठिन है। मेरी आयु इस समय पिच्चहत्तर वर्ष की हो चुकी है। फिर भी जब कोई लड़की पीछे से आती दीखती है तो इच्छा

होती है कि आहिस्ता चलूं जिससे उसको पास से गुजरती देख लूं। यह है इस पापी मन की करतूत। पर फिर मैं इस पापी मन को झाड़ता हूं और कहता हूं—'तुम्हें शर्म नहीं आती ? इतनी उमर हो गई, वह बच्ची है, बेटी है, उसको देखकर क्या करेगा ? इच्छा होती है कि उसके जूते लगाऊं। ऐसा कहने से वह कुछ सहम जाता है। और सीधे रास्ते पर आ जाता है। मेरी यह राय है कि जब भी मन ऐसा करे तो, अपने से इसे अलहदा समझ कर, सबको इसी प्रकार इसे झाड़ना चाहिये।

अन्त में एक लाभ की बात बताकर इस लेख को समाप्त करता हूं। वह यह कि यदि यह सब कुछ करने पर भी कहीं भूल हो जाये जो कि सम्भव भी है तो आत्मशुद्धि के लिये प्रायश्चित करें। वह यह कि चलते-चलते दायां पांव रखें तो सांस अन्दर खेंचें और कहें 'ओ३' और जब बांया पांव रखें तो सांस बाहर निकालें और कहें 'म्'। इस तरह १०८ बार करने से 'ओ३म्' के जाप की एक माला हो जायगी। इस तरह तीन माला जपें तो मन निर्मल और आत्मा शुद्ध हो जाएगी। यदि ऐसी आदत ही हो जाये और हर समय चलते-चलते हर सांस के साथ 'ओ३म्' कहा जाता रहे फिर तो कहना ही क्या ? बेड़ा पार हो जाएगा। भवसागर से तरने और संसाररूपी इस पथरीली वैतरणी नदी को पार करने के लिये यह एक अति उत्तम नौका है।

—०—

# "फिर से यौवन आ गया है"

राजेन्द्रकुमार 'रंक' तृतीय वर्ष, आयुर्वेद महाविद्यालय, गुरुकुल कांगड़ी

भयंकर उष्णता से ग्रीष्म में  
कोमल पात शुष्क हो  
काल-कवलित हो गये;  
भूमती लहराती श्याम बेलें  
निज अस्तित्व खो चलीं;  
वृक्ष ठूंठ-मात्र रह गये  
हरीतिमा भूतल से उठ गयी  
औ' भू पर मुर्दनी-सी छागयी  
टप-टप करके मेघ  
अश्रु टपका रहा  
ताल, तलैया, पोखर भर रहा;  
तृप्तिकारक वर्षारम्भ हो गया है!  
प्रकृति में फिर से यौवन आ गया है

———

एक संक्षिप्त सर्वेक्षण

# हिन्दी रंगमंच और नाट्य रचना

श्री विष्णुदत्त राकेश, हिन्दी-विभाग

हिन्दी का सर्व प्रथम नाटक सन् १८६२ में काशी में जानकीमंगल नाम से खेला गया। कुछ विद्वान् अवध के वाजिदअलीशाह के दरबार में १८५३ में खेले गये अमानत विरचित इन्दरसभा को रंगमंचीय दृष्टि से प्रथम मानते हैं। लिखित नाटकों में १६४३ के लगभग जसवन्तसिंह द्वारा प्रस्तुत प्रबोधचन्द्रोदय का अनुवाद, १७०० के लगभग विश्वनाथ सिंह जू लिखित आनन्दरघुनन्दन तथा १८४१ में भारतेन्दु के पिता गोपाल चन्द्र द्वारा लिखित नहुष नाटक प्रसिद्ध हैं; पर यह श्रव्यमात्र रहे, मंच पर खेले नहीं गये। नाटयरचना और मंच को प्रेरणा भक्ति काव्य से मिली, ऐसा जगदीशचन्द्र माथुर का विश्वास है। भारतीय संस्कृति और समाज में १३ वीं शती से १६ वीं शती तक रसानुभूति और भावोन्मेष की जो धारा उमड़ी, उसने भगवान् की लीलाओं को नाटकीयप्रदर्शन का रूप दिया। इस प्रकार एक आकर्षक और लोकप्रिय मंच के लिये प्रचुर सामग्री प्रस्तुत हो गई। वैष्णव आन्दोलन लोकाश्रयी था। अतः देशी भाषाओं में भी लीलाओं तथा मंचों की मांग ने बल पकड़ा। पश्चिम में व्रज, मध्यदेश में अवधी और पूर्व में मैथली में लीलाओं का नाटकीय प्रदर्शन हुआ। मन्दिरों और राजदरबारों में यह आयोजन हुए। रामलीला रंगमंच कतिपय विशेषताओं में यूरोप के "पैशन पलेज" के समान है। उत्तरप्रदेश के अवध प्रान्त में प्रेक्षाग्रह और मंच आज भी एक स्थान पर न होकर प्रसंग और दृश्य के अनुसार विविध स्थानों पर निर्मित होते हैं, जैसे वनवास तक की लीला मन्दिर में और फिर जंगल में सम्पन्न होती है। रामलीला का यह मंच याथातथ्यवादी ( Realistic ) है। लोकपरम्परा से प्रसंग तथा परिहास के पात्र भी इस प्रकार के मंच को प्राप्त हुए। व्रज मण्डल के गीति नाटयपद जैसे (सूरदास तथा नंददास के संवाद परक पद) कालान्तर में भजन के पदमात्र रह गये। राजकीय प्रश्रय नाटक को मिला नहीं क्योंकि मानवीकरण तथा बुतपरस्ती इस्लाम के विरोधी दार्शनिक सिद्धान्त हैं। अतः बाह्याडम्बर की बहुलता के कारण रामलीला के मंच को राजकीय प्रश्रय न प्राप्त हो सका। रंगमंचीय ह्रास का यह प्रमुख कारण कहा जा सकता है। १५ वीं शती से १८ वीं तक मिथिला, नेपाल और आसाम में ३५ से अधिक नाटककारों ने १०६ से ऊपर नाटक लिखे जो वैष्णव रंगमंचों पर अभिनीत हुए। 'गो रक्ष विजय नाटक' इसी प्रकार का है। जगज्ज्योति मल्ल ( १६१८--१६३३ ) का कुंज बिहारी नाटक, सुमतिजितामित्र मल्ल ( १६८२–१६९५ ) का मदालसाहरण तथा भूपतीन्द्रमल्ल ( १६९५–१७२२ ) का महाभारत और रणजीतमल्ल ( १७२२–१७७२ ) का माधवानल काम कन्दला नाटक नेपाल में मैथिल परम्परा में लिखे गये हैं। काठमांडू के वंशमणि झा ने गीत दिगम्बर नाटक लिखा। पाटन के सिद्ध नरसिंहदेव के समय चण्ड कौशिक के आधार पर १६५१ में हरिश्चन्द्र नाटक लिखा गया। बांकियापुर में जयरामदत्त ने पाण्डव विजय नाटक लिखा। उदार एवं कलाप्रिय दरभंगा नरेशों ने मिथिला में वैष्णव रंग मंच को स्थायी रूप

दिया। इस प्रेरणा से संवलित १९ नाटककारों ने एक पुष्ट रंगमंच की मांग को पूरा करने के लिये कृतियां प्रस्तुत की। राम-दास झा का आनंद विजय नाटक (१६५०) तथा देवानंद का उषाहरण ऐसे ही नाटक हैं। इसी प्रकार आसाम में आंकिया नाटक लिखे गये। शंकरदेव ( १४४९–१५६८ ) का कालि-यदमन एक ऐसा ही नाटक है। इस प्रकार राज्याश्रय,संस्कृत नाट्य रचना पद्धति,कीर्त्तन-धारा तथा पौराणिक कथानक को लेकर देश भाषाओं में नाटक लिखे गये—संस्कृत प्रधान होने से सूत्रधार, नटी, प्रस्तावना आदि परम्पराओं का निर्वाह होने लगा, इस योजना में पर्दे की सुविधा न थी। सूत्रधार बीच में आकर प्रसंग जोड़ता था। रीति रिवाजों तथा उत्सवों की केवल सूचना भर होती थी। संगीत मंच का प्राण था क्योंकि यह नाटक कीर्तनियां पद्धति पर आधारित थे।

१९ वीं सदी में भारतेन्दु ने नाटक का पुन-र्गठन किया। उन्हें बंगला रंग मंच से प्रेरणा मिली। उनका रूपान्तरित नाटक विद्यासुन्दर ( १८६८ ) इसी प्रकार का है। वैष्णव नाट्य शैली से उन्होने दृश्यों के बीच रागों का आयो-जन किया। १८६७ से १८८५ तक उन्होने अव्यवसायिक ( एमेचर ) मंच की नींव डाली। नाटकों की रूप रेखा संस्कृत नियमों की अनु-गामिनी रही। राजनीतिक तथा सामाजिक परिस्थितियों पर नाटक लिखे गये। भारत दुर्दशा, प्रेमजोगिनी, भारतजननी ऐसे ही नाटक हैं। भारतेन्दु-निकाय के नाटककारों में सीताहरण के लेखक देवकीनन्दन त्रिपाठी, कृष्ण सुदामा कार शिवनंदन सहाय तथा राधा चरण गोस्वामी आदि थे। राष्ट्रीय भावना, श्रृंगार निरुपण तथा सामाजिक उपेक्षा इनके वर्ण्य विषय थे। पारसी रंग मंच के व्यवसायिक रूप की प्रतिक्रिया में यह मंच बना था। तदुपरान्त ओरिजिनल थिये-ट्रीकल कम्पनी ( १८७० ), विक्टोरिया कम्पनी ( १८७७ ) तथा न्यू एलफ्रेड कं० एवं कोरि-थियन कम्पनी ( १९२५ ) आदि का बोलबाला सभी प्रान्तों में हुआ तथा पारसी रंग मंच का प्रसार हुआ। हिन्दी में तब कानपुर में माधव-शुक्ल द्वारा निर्देशित श्री रामलीला नाटक मण्डली ( १८९८ ) तथा काशी में ( १९०९ ) भारतेन्दु नाटक मण्डली की स्थापनाओं ने परदे, मंच विधान, चमत्कार पूर्ण दृश्य तो पारसी मंच से लिये पर विषय स्वभावानुकूल रक्खे। इस श्रेणी में आगा काश्मीरी, राधेश्याम कथावाचक, बेताब, शैदा तथा जौहर प्रमुख हैं। सर्वोत्कृष्ट नाटक इस श्रेणी में माखनलाल चतुर्वेदी का कृष्णार्जुन युद्ध है।

राष्ट्रीय भावना, जीवन का आदर्श और स्वस्थ दृष्टिकोण तथा जातीय गौरव एवं साहि-त्यिक मर्यादा लेकर व्यंजनावादी शैली में प्रसाद के नाटक इस क्रम में सर्व प्रथम आये जो भाषा की दृष्टि से पारसी मंच से हिन्दी मंच को बचा सके तथा जिनसे मनोवैज्ञानिक उक्तियों और प्रसंगों को पात्रों के अन्तर्द्वन्द्व चित्रण में बल मिला। लक्ष्मीनारायण मिश्र, प्रेमी, भट्ट, गोविन्दवल्लभ पंत तथा डॉ० रामकुमार ने प्रसाद की काव्यमयी शैली ही अपनाई। सन् ३० के लगभग विकसित चलचित्र जगत् ने व्यवसायिक रंग मंचों को धरासात् कर दिया। जीवन अधिक सामाजिक और आर्थिक उलझनों में फंस गया,। फ्रायड और यौन विज्ञान के चिन्तन ने कुठाओं तथा अवचेतन की रुग्णता के उपचार की नई सूझ दी और फल स्वरूप एकांकी की मांग आई। अतः अभिनय के कम से कम साधनों की मांग ने मंच को सामा-

जिकता और स्वाभाविकता प्रदान की। मिश्र की सिन्दूर की होली, अश्क का, छटा बेटा, इसी प्रकार के एकाँकी हैं। १९३४ में विचार मूलक नाटकों के अभ्युदय में गीति नाट्य के रूप में पन्त जी की 'ज्योत्सना' आई; जिसका आधार प्रतीकात्मक रूपक विधान था। ३५ के बाद रंग मंच के पुनरुद्धार का कार्य सांस्कृतिक प्रचारात्मक संगठनों ने किया तथा स्वयं पृथ्वीराज कपूर ने पठान, आहुति जैसे नाटक इस उद्देश्य से खेले। वायव्य मंच के अभाव में रेडियो नाट्यरचना भी नवीन विधा के रूप में सामने आई हैं किन्तु प्रभाव इन पर वैष्णव रंग मंच की संगीतमयता का है।

आवश्यकता अब भी एक व्यवस्थित एवं स्वतन्त्र मंच की है पर यह संभावित मंच किसी बंधी परम्परा का अनुवेशी नहीं रहेगा क्योंकि बहुमुखी विषयों के अनुरूप उसे भी बहुविध होना पड़ेगा। धन और श्रम दोनों की ही इसके लिये अपेक्षा है। सम्प्रति हिन्दी का रंग मंच विकसित है। उस पर खेले गये, दिल्ली तथा कलकत्ता आदि में, नाटक अकादमियों के नाटक हिन्दी की मंच सम्बन्धी समद्धृता के परिचय के लिए विकास के प्रतिमान कहे जा सकते हैं। आधुनिक नाटककार इस ओर सजग भी हैं तथा डॉ० जगदीशचन्द्र माथुर का प्रयास इस क्षेत्र में प्रशंसनीय और अनुकरणीय है।



# कृष्ण जीवन से शिक्षा

ले० रघुवीर मुमुक्षु व्याकरणाचार्य वेद महाविद्यालय गुरुकुल कांगड़ी

जिस युगपुरुष का अमर नाम आज भी हमारे कर्णकुहरों में गूंज रहा है, जिसकी कीर्ति को गा गा कर हम आज भी अपनी रसना को पवित्र करते हैं, जिसका महान् उपदेश आज भी हमारे समक्ष विद्यमान है उसी अमर आत्मा की याद दिलाता हुवा जन्माष्टमी का पर्व आ रहा है।

कृष्ण भगवान् कितने महान् थे यह तो युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ के समय भीष्मपितामह ने ही बतला दिया था, हमें तो केवल यह देखना है कि उस दिव्य आत्मा की याद कैसे मनायें? राजसूय यज्ञ में सबसे अधिक पूज्य व्यक्ति उन्हें ही माना गया था। पूज्य होने में भीष्मपितामह तर्क देते हैं—

नृणां लोके हि को योऽन्योऽस्ति विशिष्टः केशवादृते

अर्थात् इस समय लोक में श्रीकृष्ण से बढ़ कर दूसरा व्यक्ति नहीं है। इसका कारण बतलाते हुवे आगे कहा—

"आचार्य, पिता, गुरु, ऋत्विक्, स्नातक तथा राजा होने के कारण श्रीकृष्ण हमारे पूज्य हैं" श्रीकृष्ण के इन गुणों को देख कर ही महर्षि को भी लिखना पड़ा—"देखो! श्रीकृष्ण जी का इतिहास महाभारत में अत्युत्तम है। उनका गुण कर्म स्वभाव आप्त पुरुषों के सदृश है। कोई अधर्म का आचरण श्रीकृष्ण ने जन्म से लेकर मृत्यु तक किया हो, ऐसा महाभारत में कहीं नहीं लिखा" (स०प्र०स० ११)

ये उद्गार हैं महर्षि के श्रीकृष्ण जी के प्रति। यहां पर उनको 'आप्त' माना है। आप्त की परिभाषा वतलाते हुवे न्यायदर्शन में लिखा है "आप्तःखलु साक्षात् कृतधर्मा" (न्या ब. ७।१)

अर्थात् धर्म का साक्षात् करने वाले 'आप्त' होते हैं। वस्तुतः श्रीकृष्ण जी उन दिनों सभी गुणों में दूसरों से अधिक थे। जीवनक्षेत्र का कोई भी पहलू ऐसा न था जो कि उनसे अछूता हो। महर्षि यास्क ने निरुक्त में ऋग्वेद का एक मन्त्र दिया है--

पृथक् प्रायन् प्रथमा देवहूतयोऽकृण्वत श्रवस्यानि दुष्टरा।

न ये शेकुर्यज्ञियां नावमारुहमीर्मैव ते न्यविशन्त केपयः॥

मन्त्र में बतलाया है कि देवकोटि के व्यक्ति संसार से भिन्न-विलक्षण मार्ग पर चला करते हैं। वे साधारण लोगों से न करने योग्य महान् कार्यों को किया करते हैं। श्रीकृष्ण जी इसी प्रकार के उत्तम (देव) कोटि के व्यक्ति थे। जीवन में विलक्षण कार्य ही श्रीकृष्ण जी ने किये। उनके जीवन से शिक्षा लेकर हम आज भी उत्कर्ष प्राप्त कर सकते हैं। मुख्य रूप से निम्न शिक्षायें हमें मिलती हैं--

## (१) शारीरिक बल

निर्विवाद सत्य है कि श्रीकृष्ण जी एक शारीरिक शक्ति-सम्पन्न व्यक्ति थे। अनेकों दैत्यों का संहार उन्होंने किया। कंस को मार गिराया। शारीरिक बल के साथ ही शस्त्र में भी इतने निपुण थे कि एक ही बार रथ का पहिया उठाने से भीष्म जैसा धनुर्धर भी नतमस्तक हुवे बिना न रहा।

## (२) आध्यात्मिक बल

शारीरिक बल के साथ ही आत्मिक बल भी कृष्ण जी में व्याप्त था। पाण्डवों के दूत बन कर दुर्योधन की सभा में जाते हैं। दुर्योधन समझाने से नहीं माना। तब श्रीकृष्ण जी तीव्र शब्दों से ताड़ना करते हैं। क्रुद्ध दुर्योधन ने कैद करना चाहा, किन्तु श्रीकृष्ण के तेज के सामने स्वयं ही आसन से नीचे गिर गया। युद्ध के समय में भी जो उपदेश उन्होंने दिया वह किसी योगी की वाणी से ही निकल सकता है। युद्ध से उपरत, शस्त्र छोड़े हुवे अर्जुन को पुनः युद्ध में लगा देना कृष्ण जैसे उपदेशक का ही कार्य है। इसी आध्यात्मिक बल की प्राप्ति के लिए वे नित्य प्रति सन्ध्या करते थे।

## (३) गृहकलह से दूर

जहां तक भी हो सका वहां तक कृष्ण महाराज गृहकलह से दूर रहते थे। व्यर्थ में खून-खच्चर करने को वे बुरा समझते थे। वे स्वयं दूत बन कर दुर्योधन के पास सन्धि का प्रस्ताव लेकर गये किन्तु जब हठी दुर्योधन न माना तब युद्ध के अलावा चारा ही क्या था। अत्याचार को मिटाना उनका मुख्य उद्देश्य था इसके लिए पहले तो शक्ति से कार्य चलाते थे किन्तु विवश होकर ही युद्ध किया करते थे। इसी प्रकार जरासन्ध जैसे शक्तिशाली राजा को बिना युद्ध के मारना कृष्ण जैसे नीतिज्ञ का ही कार्य था।

## (४) सामाजिक उन्नति का उपदेश

श्रीकृष्ण ने सामाजिक उन्नति का उपदेश चार प्रकार से दिया—

### पूर्ण तैयारी से सन्तानोत्पत्ति

(क) गृहस्थ धर्म द्वारा मानव अपने से अगले समाज का निर्माता होता है। भावी सन्तानों को अच्छा व बुरा बनाना पिता पर निर्भर होता है। गृहस्थ के उत्तरदायित्व को समझने वाले भी अल्पसंख्या में ही होते हैं। कृष्ण महाराज ने इस पवित्र कर्त्तव्य

के उत्तरदायित्व को समझा था यही कारण हैं कि विवाहोपरान्त भी वे १२ वर्ष तक ब्रह्मचारी ही रहे। पूर्ण तैयारी के साथ ही प्रद्युम्न की उन्होंने उत्पत्ति की थी, इसका परिणाम ही था कि प्रद्युम्न भी कृष्ण जी के समान ही बलवान् था। कहते हैं प्रद्युम्न को आता देख कर रुक्मणी को भ्रम हो जाता था कि प्रद्युम्न आ रहे हैं या श्रीकृष्ण आ रहे हैं। सुदर्शन चक्र को उठाने की शक्ति श्रीकृष्ण व प्रद्युम्न को छोड़ कर किसी में न थी। इससे यही शिक्षा मिलती है कि सामाजिक उन्नति चाहने वालों को अपने उत्तराधिकारी भी उत्कृष्ट ही बनाने चाहिएं।

## निर्धन व्यक्तियों से व्यवहार

(ख) सुदामा के प्रति कृष्ण का व्यवहार आज भी हमारे हृदय पर अमिट छाप लगाये हुए है। फटी धोती बांध कर नंगे पैर सुदामा जी कृष्ण जी के दरबार में उपस्थित होते हैं। उस समय श्री कृष्ण जी का वात्सल्य किसके हृदय को नहीं पिघला देगा। कवि के शब्दों में--

ऐसे वेहाल विवायन के
पगकण्टक जाल लगे पुनि जोये।
हाय! महा दुःख पाये सखा तुम
आये इन न, कित दिन खोये।
देख सुदामा की दीन दशा
करुणा करके करुणानिधि रोये।
पानि परात को हाथ छुवा नहीं
नयनन के जल पग सों धोये।

यह थी प्रेम की पराकाष्ठा कि जीर्ण शीर्ण सुदामा की कोली भर कर कृष्ण जी उनको सिंहासन पर बैठाते हैं तथा आसुवों से ही उनके पैर धो देते हैं। इतना महान् व्यक्ति बन कर भी कौन सुदामा जैसे दीन से प्रेम करेगा। इससे शिक्षा मिलती है कि सामान्य व्यक्तियों को कभी नहीं भूलना चाहिए।

## व्यक्तिगत स्वार्थ से दूर

(ग) महाभारतकाल में अनीति व अनाचार बढ़ा हुवा था। श्रीकृष्ण का कार्य उसे मिटाना ही था। इसी लिए उन्होंने पूरे प्रयत्न के साथ अनाचार का विरोध किया व लड़ाई लड़ी। उनका व्यक्तिगत स्वार्थ इसमें कुछ भी न था, यही कारण है कि चक्रवर्ती राज्य स्थापित करने के बाद भी राजा बनने को वे तैय्यार न हुवे। निःस्वार्थ सेवा का यह अनूठा उदाहरण है।

## अत्याचार को सहन न करना

श्रीकृष्ण जी स्वच्छन्द प्रकृति के व्यक्ति थे। अत्याचार को न सहना उनका धर्म था। सगा सम्बन्धी भी यदि अत्याचारी है तो उनका वध्य था। यही कारण है कि कंस को मामा होते हुवे भी उन्होंने मार डाला। दुर्योधन आदि को भी अत्याचार के कारण ही मरवाया।

पाठकवृन्द ! ये विशेषतायें चुनी हैं उस युग पुरुष के जीवन से। मेरा तो विश्वास है कि हम श्री कृष्ण के जिस गुण को भी धारण करलें उसी से महान् बन सकते हैं। उनके गुणों को धारण करना ही सच्ची यादगार मनाना है।

# गुरुकुल-समाचार

द्वारा—सूर्यप्रकाश 'मदन'

## नवनिर्वाचन

नव सत्र के प्रारम्भ होने के साथ ही नव निर्वाचन विभिन्न सभाओं का प्रारम्भ हो गया है। कुछ निर्वाचन निम्न प्रकार है—

अलंकार अंग्रेजी सभा—मन्त्री ब्र० जयदेव आर्य
उपमन्त्री ब्र० राजकृष्ण

अलंकारसंस्कृतसभा——मन्त्री ब्र० रामप्रसाद
उपमन्त्री ब्र० ब्रह्मानन्द

विद्याविनोदअंग्रेजी सभा-मन्त्री ब्र० देवदत्त आर्य

विद्याविनोदसंस्कृतसभा— मन्त्री— ब्र० धर्मवीर
उपमन्त्री ब्र० यज्ञवीर

इन सभाओं में विद्यार्थियों की वक्तृत्व कला पर विशेष ध्यान दिया जाता है। विद्यार्थियों के जीवन में यह कला बहुत ही उपयोगी सिद्ध होती है।

'ब्रह्मानन्द बाल सभा' आर्यसमाज गुरुकुल कांगड़ी का निर्वाचन श्री डा० सत्यपाल जी की अध्यक्षता में निम्न प्रकार हुआ——

प्रधान—प्रेमप्रकाश
उपप्रधान—कर्मवीर
मन्त्री—शरत्कुमार
उपमन्त्री—दीनानाथ

## दान के लिए धन्यवाद

११०) श्री गंगाविशन देवराज जी गुप्ता ब्रादर्स दीनानगर ( गुरदासपुर )

१००) श्री सेठ दीनानाथ जी अग्रवाल लखनऊ

## विशेष व्याख्यान

बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय के रीडर डा० ओझा ने ६ जुलाई को सायं ६ बजे आर्य-समाज मन्दिर में 'शेक्सपीयर तथा उसका साहित्य' इस विषय पर अत्यन्त रोचक व प्रभावपूर्ण शब्दों में व्याख्यान दिया। आपके व्याख्यान से शेक्स-पीयर—के जीवन तथा साहित्य की महत्ता का परिचय मिला। सभी श्रोताओं ने आपके व्याख्यान को दत्तचित होकर सुना।

## शुभ-सूचना

गुरुकुल-पत्रिका के पाठकों को यह जानकर अत्यन्त प्रसन्नता होगी कि वर्ष १८ का प्रथम अंक ( पूर्णाङ्क २०५ ) जो कि भाद्रपद मास में लगभग १२ सितम्बर को प्रकाशित होगा, 'वेद-अंक' होगा। यह अंक साधारण अंकों की अपेक्षा काफ़ी वृहत् होगा। इसकी कीमत १।७५ पैसे रखी गई है। किन्तु पत्रिका के ग्राहकों को यह साधारण अंक की कीमत पर ही दी जाएगी।

आशा है पाठक इसे भी गत विशेषांकों की भांति सराहेंगे तथा इसका उपयोग उठायेंगे।

वेद के विषय में जिज्ञासा रखने वालों को यह 'वेद-अंक' अवश्य पढ़ने की हम सलाह देते हैं।

# चिकित्सालय से विद्यालय विभाग के प्रविष्ट रोगियों की सूचि

| प्रविष्ट होने की तिथि | नाम | कक्षा | रोग | मुक्त होने की तिथि |
|---|---|---|---|---|
| २ जुलाई | प्रियरंजन | ४ | चोट | १८ जुलाई |
| १० जुलाई | कृष्णकुमार | ८ | कर्णशूल | १७ जुलाई |
| १७ जुलाई | वीरेन्द्र | ४ | प्रतिश्यायज्वर | १९ जुलाई |
| १९ जुलाई | सत्यप्रकाश | ९ | फोड़े | २५ जुलाई |
| १९ जुलाई | नित्यानन्द | ७ | चोट ज्वर | २१ जुलाई |
| १९ जुलाई | वेदपाल | ६ | चोट | २३ जुलाई |
| २० जुलाई | पुरुषोत्तम | ५ | " | २ अगस्त |
| २० जुलाई | विनोदकुमार | ४ | फोड़े | २३ जुलाई |
| २२ जुलाई | राजीव | २ | प्रतिश्यायज्वर व फोड़े | २८ जुलाई |
| २५ जुलाई | मित्रदेव | ७ | चोट | ३० जुलाई |
| २६ जुलाई | देवेन्द्रप्रकाश | ४ | कर्णशूल | अभी है |
| २६ जुलाई | राजवीर | ८ | मम्मस | अभी है |
| २६ जुलाई | जयप्रकाश | ६ | हड्डी टूट गई कलाई की | अभी है |
| २९ जुलाई | जगदीश | ३ | मम्मस | अभी है |
| २९ जुलाई | इन्द्रधर | ६ | शीतपित्त | अभी है |
| ३० जुलाई | कैलाश | १० | कास | १ अगस्त |
| ३० जुलाई | सत्यप्रकाश | ९ | ज्वर | ३ अगस्त |
| ३० जुलाई | उदयकुमार | ५ | मम्मस | अभी है |
| ३१ जुलाई | संजयकुमार | ३ | मम्मस | " |
| ३१ जुलाई | सत्यानन्द | ३ | मम्मस | " |

# स्वाध्याय के लिये चुनी हुई पुस्तकें

## वैदिक साहित्य

| | |
|---|---|
| वेदोद्यान के चुने हुए फूल (सजिल्द) | ५.०० |
| वेद का राष्ट्रीय गीत (सजिल्द) | ५.०० |
| मेरा धर्म (सजिल्द) | ७.०० |
| वरुण की नौका (दो भाग) | ६.०० |
| अग्निहोत्र (सजिल्द) | २.२५ |
| आत्म-समर्पण | १ ५० |
| वैदिक स्वप्न विज्ञान | २.०० |
| वैदिक अध्यात्म विद्या | १.७५ |
| वैदिक सूक्तियां | १.७५ |
| ब्राह्मण की गौ (सजिल्द) | .७५ |
| वैदिक ब्रह्मचर्य गीत | २.०० |
| वैदिक विनय (तीन भाग) | ६.०० |
| वेद गीतांजलि | २.०० |
| सोम सरोवर (सजिल्द) | २.०० |
| वैदिक कर्त्तव्य शास्त्र | १ ५० |
| सन्ध्या सुमन | १.५० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी के उपदेश | ३.७५ |
| आत्म मीमांसा | २.०० |
| वै. पशु यज्ञमीमांसा | १.०० |
| सन्ध्या रहस्य | २.०० |
| अथर्ववेदीय मन्त्रविद्या | १ ५० |
| ईशोपनिषद्भाष्य (सजिल्द) | २.०० |
| अध्यात्म रोगों की चिकित्सा | २.५० |
| ब्रह्मचर्य संदेश | ४.५० |
| आर्य संस्कृति के मूल तत्त्व | ४.०० |
| स्त्रियों की स्थिति | ४.०० |
| एकादशोपनिषद् | १२.०० |
| विष्णु देवता | २.०० |

## ऐतिहासिक तथा जीवन चरित्र

| | |
|---|---|
| भारतवर्ष का इतिहास ३य भाग | ४.५० |
| बृहत्तर भारत | ७ ०० |
| योगेश्वर कृष्ण | ४ ०० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज | १.२५ |
| स्वामी दयानन्द का पत्र व्यवहार | .७५ |
| गुरुकुल की आहुति | .५० |
| अपने देश की कथा | १.३७ |
| दी मिडिल ईस्ट (इङ्गलिश) | ३.०० |

## स्वास्थ्य सम्बन्धी ग्रन्थ

| | |
|---|---|
| स्तूप निर्माण कला (सजिल्द) | ३ ०० |
| प्रमेह श्वास अर्शरोग | १ २५ |
| जल चिकित्सा विज्ञान | १.७५ |
| होमियोपैथी के सिद्धान्त | २.५० |
| आसवारिष्ट | २.५० |
| आहार | ५.०० |

## संस्कृत ग्रन्थ

| | |
|---|---|
| संस्कृत प्रवेशिक प्रथम भाग | .८७ |
| संस्कृत प्रवेशिका २य भाग | .८७ |
| बालनीति कथा माला | १.७५ |
| साहित्य सुधा संग्रह | १ २५ |
| पाणिनीयाष्टकम् (दो भाग) प्रतिभाग | ७.०० |
| पंचतन्त्र पूर्वार्द्ध (सजिल्द) | २.५० |
| पंचतन्त्र उत्तरार्द्ध, सजिल्द | २.०० |
| सरल शब्द रूपावली | १.२५ |
| सरल धातु रूपावली | १.६० |
| संस्कृत ट्रांसलेशन | १.२५ |
| पंचतंत्र (मित्र सम्प्राप्ति) | .७५ |
| पंचतंत्र (मित्र भेद) | १.५० |
| संक्षिप्त मनुस्मृति | .५० |
| रघुवंशीय सर्गत्रयम् | .२५ |

पुस्तकों का बड़ा सूचीपत्र मुफ्त मंगाइये। धार्मिक संस्थाओं के लिये विशेष रियायत का भी नियम है।

पुस्तक भण्डार, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार (ज़ि० सहारनपुर)।

सम्पादक : भगवद्दत्त वेदालंकार। प्रबन्धक : प्रेमदेव।

प्रकाशक : धर्मपाल विद्यालंकार, प्रशासक : गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार।

मुद्रक : जी० आर० पाल, अध्यक्ष : गुरुकुल कांगड़ी मुद्रणालय।

ओ३म्

# गुरुकुल-पत्रिका

[ गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयस्य मासिक पत्रिका ]

## [ वेद - अङ्कः ]

भाद्रपद मास: २०२२ विक्रमी, अगस्त-सितम्बर सन् १९६५ ई०

## आवश्यक-निवेदन

हमें पाठकों को सूचित करते हुए अत्यन्त खेद है कि हम अपनी योजनानुसार गुरुकुल-पत्रिका के वर्ष १८ का प्रथम अंक जो कि 'वेदाङ्क' के रूप में प्रकाशित होना था, निश्चित तिथि १२ सितम्बर को आपके समक्ष प्रस्तुत न कर सके। इस विलम्ब का एकमात्र कारण लगभग १० दिन तक सारे हरिद्वार क्षेत्र में बिजली का अभाव रहा।

अब हमने बाध्य हो कर आपकी सेवा में यह इकठ्ठे २ अङ्कों के रूप में (अङ्क १,२) 'वेदाङ्क' प्रस्तुत किया है। आशा है आप इसे सहर्ष स्वीकार कर हमें विलम्ब के लिए क्षमा करेंगे।

— सम्पादक

**अन्वयः**— रथनाभाविवारा यस्मिन् मनसि ऋचः साम यजूंषि प्रतिष्ठिता यस्मिन्नथर्वाणः प्रतिष्ठिता भवन्ति यस्मिन् प्रजानां सर्वं चित्तमोतमस्ति तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ।

**भावार्थः**— अत्रोपमावाचकलुक्०—हे मनुष्या युष्माभि र्यस्य स्वास्थ्य एव वेदादि पठनपाठनव्यवहारो घटते तत् मन एव वेदादिविद्याधारं यत्र सर्वेषां व्यवहाराणां ज्ञानं सञ्चितं भवति तदन्तः करणं विद्याधर्माचरणेन पवित्रं सम्पादनीयम् ।

—श्रीमद्दयानन्दसरस्वतीस्वामी

ओ३म्

# गुरुकुल-पत्रिका

[ गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयस्य मासिक पत्रिका ]

## [ वेद - अङ्कः ]

भाद्रपद मासः २०२२ विक्रमी, अगस्त-सितम्बर सन् १९६५ ई०

## श्रुति-सुधा

ओ३म् यस्मिन्नृचः साम यजूंषि यस्मिन् प्रतिष्ठिता रथनाभाविवाराः।
यस्मिंश्चित्तं सर्वमोतं प्रजानां तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥

यजुर्वेद ३४।५

**पदार्थः**—(यस्मिन्) मनसि ( ऋचः ) ऋग्वेदः ( साम ) सामवेदः ( यजूंषि ) यजुर्वेदः ( यस्मिन् ) ( प्रतिष्ठिता ) प्रतिष्ठितानि ( रथनाभाविव ) यथा रथस्य रथचक्रस्य मध्यमे काष्ठे सर्वेऽवयवा लग्ना भवन्ति तथा ( अराः ) रथचक्रावयवाः ( यस्मिन् ) ( चित्तम् ) सर्वपदार्थविषयिज्ञानम् ( सर्वं ) समग्रं ( ओतम् ) सूत्रे मणिगणा इव प्रोतम् ( प्रजानां ) ( तत् ) ( मे ) मम ( मनः ) ( शिवसंकल्पम् ) शिवः कल्याणकरो वेदादिसत्यशास्त्रप्रचारसङ्कल्पा यस्मिन् तत् ( अस्तु ) भवतु ।

**अन्वयः**—रथनाभाविवारा यस्मिन् मनसि ऋचः साम यजूंषि प्रतिष्ठिता यस्मिन्नथर्वाणः प्रतिष्ठिता भवन्ति यस्मिन् प्रजानां सर्वं चित्तमोतमस्ति तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ।

**भावार्थः**— अत्रोपमावाचकलुक्०—हे मनुष्या युष्माभि र्यस्य स्वास्थ्य एव वेदादि पठनपाठनव्यवहारो घटते तत् मन एव वेदादिविद्याधारं यत्र सर्वेषां व्यवहाराणां ज्ञानं सञ्चितं भवति तदन्तः करणं विद्याधर्माचरणेन पवित्रं सम्पादनीयम् ।

—श्रीमद्दयानन्दसरस्वतीस्वामी

# वेदेषु अध्यात्मविज्ञानम्

दर्शनाचार्यः श्री जगदीशचन्द्रः शास्त्री ( यमुनानगरम् )

अध्यात्मविद्या सर्वासां विद्यानामाधारभूता वर्तत–इति सर्वेषामेव दर्शनशास्त्रविदाम् सम्मतमैकमत्यम्, श्रीमता भगवता कृष्णेनापि गीतायां गीतं श्रूयते–अध्यात्मविद्या विद्यानामिति, किं बहुना, भगवता वेदेन स्वयमपि डिण्डिमघोषेण घोषितं विद्यते—

यस्तन्न वेद किमृचा करिष्यति ।
य इत्तत् विदुस्त इमे समासते ।।
ऋग्वेदे ।

येन ब्रह्मणोऽस्तित्वं सम्यक्तया न विज्ञातम्, स ऋग्भिः किं प्राप्स्यति–नैव किंचिदपीतिभावः । परं ये तु सम्यक्तया परमेश्वरं विज्ञातवन्तः सन्ति त एव परमां शान्ति मुक्ति च प्राप्तुं समर्थाः भवन्ति ।

अस्यैव मन्त्रस्य पूर्वस्मिन् भागे अध्यात्मविद्यायाः रेखाचित्रमपि चित्रितमुपलभ्यते । ये तावदध्यात्मविषयकं विज्ञानं प्राप्तुं कामयन्ते, तेषां समाधानार्थमयं मन्त्रः महतीमावश्यकीं प्रचुरां च सामग्रीं सम्यक् सम्पादयति । मन्त्रे निगदितं विद्यते—

ऋचो अक्षरे परमे व्योमन् यस्मिन्
देवा अधिविश्वे निषेदुः ।। ऋग्वेदे ।

सर्वा ऋचः वैदिकाः मन्त्राः, सर्वव्यापके सर्वान्तर्यामिनि अविनाशिनि च परमेश्वरे स्थिताः वर्तन्ते, तं च प्रापयितुमपि शक्नुवन्ति यतो हि सर्वेऽपि जीवगणाः, सर्वे च दिव्याः पदार्थाः, केवलं परमेश्वरे एवाधिष्ठिताः प्रतिष्ठिताश्च विद्यन्ते ।

मन्त्रो विचार्यते चेत्तदा कतिपयाः विषयाः विस्पष्टं वर्णिताः सन्तीति स्पष्टमनुभूयते, यथा—

(१) प्रत्येकस्य वैदिकस्य मन्त्रस्य परमेश्वरेण सह घनिष्ठः सम्बन्धोऽस्ति ।

(२) परमेश्वर एक एवास्ति । स च सर्वव्यापकः, सर्वान्तर्यामी तथा चाविनाशी वर्तते ।

(३) परमेश्वरमधिष्ठायैव जगतो विविधाः पदार्थाः स्वकीये वास्तविकेऽचेतने भौतिके रूपे सदा वर्तन्ते ।

(४) परमेश्वरमधिष्ठायैवानन्ताः जीवात्मानः स्वात्मीये स्वाभाविके रूपे वर्तमानाः भवन्ति ।

(५) जीवात्मानोऽनन्ताः संख्यारहिताः सन्ति, सन्ति च परस्परमेकजातीयतासम्बन्धेन सम्बद्धाः स्वरूपेण च सर्वथैव पृथक्-पृथक् वर्तमानाः । अत एव जीवात्मनां तत्तत्स्वरूपेषु न कदापि न च कस्यांचिदप्यवस्थायां किंचित् परिवर्तनं सम्भवति ।

(६) यथा बद्धावस्थायामेक आत्मा अन्यस्मादात्मनः देशकालस्वभावतः सर्वथा भिन्नोऽस्ति, स्वानन्त्येण च तिष्ठति, तिष्ठति च स्वशरीरादिजडेभ्यः पदार्थेभ्यः सर्वथा पृथगेव । तथैव मुक्तावस्थायामपि सर्वथा पृथक् तिष्ठति मुक्तेभ्योऽन्येभ्यश्चात्मभ्यः ।

इयं पृथक्ता यथा जीवानां परस्परं भवति, भवति च प्राकृतेभ्यः सर्वेभ्यः पदार्थेभ्यः, तथैव परमेश्वरे वर्तमानानामपि जीवात्मनां पृथक्त्ता भवत्येव कोऽपि जीवात्मा मोक्षावस्थायां स्वरूपाद्विनष्टः सन् ब्रह्मापि न भवतीति भावः ।

(७) प्राकृताश्चापि सर्वे पदार्थाः स्वरूपेणैव सर्वथा परस्परं भिन्नाः सन्ति । भौतिकानामग्न्यादीनां तत्त्वानाम् वैविध्यमनेकत्वञ्च स्वाभाविकमेवास्तीति । जगतामुपादानं कारणमत एवैकन्नास्ति किन्त्वनेकं वर्तते । तानि

अमृत है। त्रिष्टुप् और जगती के संबन्ध में भी ऐसा ही समझना चाहिए।

मन्त्र २४—इस मन्त्र में प्राणशक्ति के भूतों में विमान का उल्लेख है। इसे ही पृथिवी पर अर्क नामक छोटे पौधे के रूप में वर्णित किया गया है। इसका मूल गायत्र प्राण या छन्द है। इसी में अक्षर-विद्या का उल्लेख है कि इसके द्वारा वाणी या वाक् के सप्तभेदों का वितान होता है।

मन्त्र २५—इसमें रथन्तर साम और उसके सहयोगी बृहत् साम और उनके पारस्परिक प्रभाव और बल का वर्णन है। जीवन की कल्पना यज्ञ के रूप में की गई है जिसमें गायत्री, त्रिष्टुप्, जगती की तीन सन्निधाए समयानुसार समिद्ध होती हैं और बाल्य, यौवन और जरा के रूप में प्रकट होती हैं मानों परस्पर संयुक्त एवं एक दूसरे के अनन्तर फूटने वाली तीन हवाइयां हों या प्रस्फुटित होने वाले रुद्र के बाण हों।

मन्त्र २६—इसमें और आगे के तीन मन्त्रों में वैदिक गोविद्या का उल्लेख है। यह गौ विश्व की मातृशक्ति का प्रतीक है जिसे विराज् या अनन्त प्रकृति भी कहते हैं और जिसका वत्स यह समस्त विश्व है। इस सहेज गौ का दुग्ध वही दुह सकता है जिसकी चुटकी उत्तम हो और यह दूध प्रत्येक शरीर रूपी धर्मपात्र में प्रकृति के नियमों द्वारा औंटाया जा रहा है। इसे ही कर्मकाण्ड की भाषा में महावीर या प्रवर्ग्य कहते हैं।

मन्त्र २७—इसमें गौ का अपने वत्स के लिए चिन्तन करने का उल्लेख है। यह भी कहा गया है कि यह गौ वसुओं की माता है और इसका दुग्ध दो अश्विन् या प्राणापान का प्राप्त होता है।

मन्त्र २८—में उसी का पुनः वर्णन है और कहा है कि गौ अपने वत्स के मस्तक को सूंघ कर उसके लिए अपना प्रेम प्रकट करती है।

मन्त्र २९—इसमें कहा है कि उस गौ या अनन्त प्रकृति का जन्म प्रजापति के छींक से होता है। छींक का अर्थ है प्राणतत्त्व का सहसा भीतर से बाहर प्रकट होना। यह सृष्टि एक स्फोट है। अक्षरात्मक प्रजापति का एक बिन्दु अनन्त रूपों में या अनन्त शक्ति केन्द्रों में प्रस्फुटित होता है। गौ की कल्पना विद्युत् रूप में की गई है। यह विद्युल्लेखा अपना आवरण हटाकर मेघों के भीतर से प्रकाशित होती है। विश्व के नामरूपों का प्रकट होना ही उस प्रकाश का फल है।

मन्त्र ३०—इसमें चैतन्य, जीव और जड़ प्रकृति के रूपों का उल्लेख है। चैतन्य जीव अमृत और अमृत प्राण है और जड़ मृतभूत की संज्ञा है। दोनों को सयोनि कहा गया है अर्थात् प्राण और भूत एक ही योनि या गर्भ में साथ रहकर बाहर प्रकट हुए हैं।

मन्त्र ३१—में दो प्रकार की गतियों का उल्लेख है। एक केन्द्र की ओर आती है और दूसरी केन्द्र से बाहर की ओर जाती है। 'आ च परा च पथिभिश्चरन्ति' सूर्य रूपी गोप या गोपति दो प्रकार की जातियों में दर्शन देता है और वह चार दिशाओं में घूमता हुआ भी ऐसे एक ध्रुव बिन्दु पर ठहरा है जहां से वह स्खलित नहीं हो सकता ( अनिपद्यमानं गोपाम् )। सूर्य की भांति प्राण भी छन्दित आवागमन से युक्त है और यही छन्दोमय गति विश्व में व्याप्त है।

मन्त्र ३२—में योनि तत्त्व की व्याख्या है जो मातृत्व का प्रतीक है। उसी में सब प्रजा सृष्टि का उद्गम है जिसे महत् या विराज् कहते हैं। वही विश्व की मातृशक्ति का स्रोत है।

मन्त्र ३३—में कहा है कि माता और पिता दोनों के मिलने से एक योनि बनती है जिसमें गर्भ धारण किया जाता है। गीता में जिसे महत् ब्रह्म कहा है वही विश्व की योनि है। वह परमेष्ठी या सोम तत्त्व है। उसी में स्वयंभू या अग्नि तत्त्व रेत का आधान करता है। दूसरे शब्दों में इन्हें ही द्यावा पृथिवी कहते हैं।

वेद की सुन्दर कल्पना के अनुसार द्युलोक और पृथिवी दो चमूपात्र या कटोरे हैं जो एक दूसरे के ऊपर औंधे ढके हुए हैं।

मन्त्र ३४—ब्रह्मोद्य के समान है जिसमें चार प्रश्न हैं अर्थात् (१) पृथिवी का परमन्त या परमविस्तार क्या है? इन समस्त भुवनों का नाम या केन्द्र क्या है? गर्भ धारण कराने वाली अश्व का रेत क्या है और वाक् का परम व्योम या सर्वोच्च स्थान क्या है?

मन्त्र ३५—में ऊपर के चार प्रश्नों के उत्तर हैं। यज्ञ की वेदी मातृत्व का प्रतीक है, उसका विस्तार उतना ही समझना चाहिए जितना पृथिवी का। अतएव वही पृथिवी मण्डल का परमन्त या दूरतम सीमा है। यज्ञ विश्व का केन्द्र है। अव्यवस्था में व्यवस्था का उदय यही यज्ञ है। यज्ञ का बिन्दु उसी का प्रतीक है। इस प्रकार की नियमित व्यवस्था का जहां से उदय या आरम्भ होता है वहीं यज्ञ का आरम्भ हो जाता है। वृषा अश्व का रेत सोम है। प्रजनन का मूल बीज सोम का ही रूप है। यज्ञ में सब ऋत्विजों के कर्मों का निरीक्षक ब्रह्मा सब में मन्त्रों का पर्यवसान है। अतः उसे वाक् या परम व्योम कहा गया है। वह ब्रह्मा अनिरुक्त अव्यक्त या अमूर्त्त प्रजापति का रूप है। वह तूष्णीम् रहकर यज्ञ में भाग लेता है।

मन्त्र ३४-३५—यजुर्वेद २३। के ब्रह्मोद्य प्रकरण में भी आए हैं।

मन्त्र ३६—में भुवन के रेतस् या विश्व शुक्र का वर्णन है। कहा है कि उसके सात अङ्ग हैं (सप्त अर्धगर्भा)। गर्भ का अर्थ पुत्र है। विश्व को उत्पन्न करने वाले अर्द्ध भाग के सप्त पुत्रों की संज्ञा सप्तार्ध-गर्भ है। ये सातों विष्णु की आज्ञा से विश्व के धर्मों या नियमों को चलाते हैं।

मन्त्र ३७—में अहम् तत्त्व का उल्लेख है। वही अध्यात्म व्यक्तिगत केन्द्रों के रूप में प्रगट हो रहा है। उसी की संज्ञा "ऋतस्य प्रथमजा" है। आरम्भिक सृष्टि समुद्र में चेतना के नाना केन्द्र अहंकार हैं जैसा कालान्तर के सांख्य दर्शन में आता है।

मन्त्र ३८—में स्वधा तत्त्व का उल्लेख है जो सृष्टि की मूलभूत (संचालिक) प्रवर्तक शक्ति है, वही अमृत-मृत्यु या पूर्व-पश्चिम के बीच में गति का नियमन करती है। इन दो तत्त्वों को ही अव्यक्त और व्यक्त कहते हैं। उनमें से भूत भाग व्यक्त है और प्राण अव्यक्त है। एक दिखाई देता है और दूसरा नहीं। इस मन्त्र में कहा हुआ द्विधा विभाग पहले मन्त्र ३०-३१ में भी आ चुका है और यहां स्वधा तत्त्व नया है। स्वधा को गमन या पकड़ने वाला तत्त्व कहा है। उसकी प्राणरूप सूर्य की पूर्व पश्चिम गति होती है। उपनिषदों में कहा हुआ अक्षर नामक प्रशासन तत्त्व यही है। नासदीय सूक्त १०।२६२ में भी स्वधा और प्रयति का उल्लेख आया है।

मन्त्र ३९—में अक्षर विद्या का उल्लेख है। यह अक्षर और इसके साथ विश्व के समस्त देव परम व्योम में हैं। वही ऋचाओं का स्वरूप है। ऋचाएं अक्षर का मूर्त्त रूप हैं। अक्षर को

बिना जाने ऋचाओं का लाभ नहीं । विदथों में साथ मिलकर बैठने वाले विद्वान् इस रहस्य को जानते हैं । मन्त्र ४२ में इसी अक्षर विद्या का फिर उल्लेख है ।

मन्त्र ४० — में विराज गौ या प्रकृति भगवती का वर्णन है जो सब प्राणियों को भगवन्त बनाते हुए अपनी शक्ति देती है । उसकी शक्ति का रहस्य उसके चारों ओर पानी में सन्निहित है जिनको वह शक्ति के रूप में परिणत करने के लिए संचित करती है । इस विराज धेनु का नाम अघ्न्या भी है । इसी के दूध पर अश्विन या इन्द्रिय केन्द्रों के प्राण और अपान स्पन्दन निर्भर रहते हैं (मन्त्र २७ से तुलना कीजिए) ।

मन्त्र ४१ — में गौरी या वाग् विद्या का परिचय दिखाया गया है । गौरी का संबन्ध परा वाक् से है जो परम व्योम में सहस्राक्षरा वाक् के रूप में स्थित है । इसे जलप्रिय गौरी (महिषी) के प्रतीक द्वारा चित्रित किया गया है । जल प्रिय प्राणी होने के कारण यह इस विश्व रूपी समुद्र या परमेष्ठी के ऋत का व्यञ्जक है । गौरी (महिषी) परमेष्ठी है और गौ सूर्य या व्यक्तिगत केन्द्र या यज्ञ का विशाल ऋत समुद्र का प्रतीक है ।

मन्त्र ४२ — में अक्षर और क्षर अर्थात् प्राण और भूत के परस्पर जन्म सिद्धान्त का उल्लेख किया गया है ।

मन्त्र ४३ — में स्वर्ग के मध्य स्थान से परे जहां से कुछ दूरी पर धुंधुआती हुई अग्नि दिखाई पड़ती है, चितकबरे पृश्नि वृषभ को वीरों द्वारा पचन पकाये जाने) का उल्लेख है । यह (चितकबरा) सूर्य है । ये वीर लोग मरुत् हैं । जिनका सम्बन्ध संसार का निर्माण करने वाले बैलों से है । इस बैल के पाचन का उल्लेख ऋग्वेद १०।२८।३ में आया है ।

मन्त्र ४४ — इसमें एक नवीन सिद्धान्त का उल्लेख है जिसे केशिन अर्थात् केशयुक्त कहा गया है । ये केशिनः अग्नि, वायु और आदित्य हैं जो क्रमशः तीनों ऋतुओं में प्रकट होकर संवत्सर का रूप बनाते हैं ।

मन्त्र ४५—इसमें चतुष्पदी वाक् का वर्णन है, जिसे सब भाष्यकारों ने इसके पादों को परा, पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी कहते हैं । इससे यही स्पष्ट प्रतीत होता है कि स्फोट सिद्धान्त ऋग्वेद में ही निहित था ।

मन्त्र ४६—इस मन्त्र में देवताओं के ऐक्य का सुप्रसिद्ध सिद्धान्त प्रतिपादित है जो वैदिक विचारधारा का सर्वप्रधान दृष्टिकोण है ।

मन्त्र ४७—इसमें वरुण के अन्धकाराच्छन्न क्षेत्र का वर्णन है ।
मूलसृष्टि समुद्र की शक्ति को पङ्खों में भरकर आकाश में उड़ते हैं । इन्हें ही हम सुनहले नक्षत्र तारागण के रूप में जानते हैं । घृत की धारा से पृथ्वी के गीले होने का अभिप्राय यह है कि सृष्टि के आरम्भ में घृतरूप शुक्र या रेत सर्व ओर छा जाता है और यही पृथिवी या मातृकुक्षि में आकर नाना योनियों को जन्म देता है ।

मन्त्र ४८—इसमें पुनः कालचक्र का वर्णन है, जिसके १२ परिधियाँ या मास और तीन नाभियां हैं जो इसके त्रैधात्मक स्वरूप को प्रकट करते हैं ।

मन्त्र ४९—इसमें सरस्वती का वर्णन है । सरस्वती मूलसृष्टि की जन्मदात्री देवी हैं, जो ब्रह्मा की शक्ति के रूप में इस विश्व में व्यक्त होती हैं जिनका दूध विश्व का पोषण करता है ।

मन्त्र ५०—ऋग्वेद १०।९०।१६ से लिया गया है, जिन दो यज्ञों का यहां वर्णन किया गया है वे क्रमशः प्राण एवं भूतसृष्टि के निर्माता

हैं। प्राण सृष्टि के प्रतीक साध्य और भौतिक के आजानज देव हैं वा. सं ( ३१।१७ )।

यजुर्वेद में कहा है कि आजानज देवत्व या विश्व को जन्म देने वाले देवों का जिसे ज्ञान होता है वह ब्राह्मण ब्राह्मरुच् या ब्रह्म तेज को जान लेता है।

मन्त्र ५१––इसमें ब्रह्माण्ड चक्र की परिवर्त्तन-शील गति का वर्णन है। यह चक्र पार्थिव जलों की तरह आकाश की ओर घ्रंस या उष्णता के प्रभाव से ऊर्ध्वगामी और हिम के प्रभाव से अधोगामी हुआ करता है। इन दोनों तत्त्वों को अहोरात्र या दिन-रात की इकाई कहा गया है जो घूमते हुए चक्र के दो पहलू हैं। इन्हें हिम और घ्रंस अथवा पर्जन्य और अग्नि कहा गया है: इन्हें ही आपोभूयिष्ठ और अग्निभूयिष्ठ दृष्टिकोण कहा जाता था। विश्व सृष्टि के लिए विश्वकर्मा में सर्वप्रथम एक विलक्षण रस का संभरण किया वही रस पृथ्वी या मातृतत्त्व बन गया जिसे समस्त विश्व का जन्म हुआ ( ३१।१७ ) वही विश्वकर्मा द्वारा उत्पादित पृथ्वी का रस या मातृत्व या भुवनस्य रेतः कहलाया।

मन्त्र ५२––इसमें दिव्य सुपर्ण का वर्णन है, अपां गर्भ का पुत्र कहा गया अर्थात् सृष्टि के मूलभूत जलों का पुत्र कहा गया है और वनस्पतियों में विद्यमान है। यह अग्नि का प्रतीकात्मक वर्णन है। पश्चिमी दर्शन में आपोभूयिष्ठ दृष्टि को Neptamist and अग्निभूयिष्ठ को Plutoman शब्दों से व्यक्त किया जाता है। इन दोनों के मिलने से ब्रह्माण्डचक्र का पूरा स्वरूप बनता है।

इस प्रकार यह अस्यवामीय सूक्त के ५२ मन्त्रों की संक्षिप्त व्याख्या है। इस सूक्त के द्रष्टा दीर्घतमाः ने इन मन्त्रों में अनेक वैदिक विद्याओं का संकेत से उल्लेख किया है। इनका विस्तार ऋग्वेद के अनेक मन्त्रों में पाया जाता है।



## प्रजापतिर्वैश्वामित्रः, प्रजापतिर्वाच्यो वा। विश्वे देवाः। त्रिष्टुप्

उषसः पूर्वा अध यद् व्यूषुर्महद् वि जज्ञे अक्षरं पदे गोः।
व्रता देवानामुप नु प्रभूषन् महद् देवानामसुरत्वमेकम्
मो षू णो अत्र जुहुरन्त देवा मा पूर्वे अग्ने पितरः पदज्ञाः।
पुराण्योः सद्मनोः केतुरन्तर्महद् देवानामसुरत्वमेकम्
वि मे पुरुत्रा पतयन्ति कामाः शम्यच्छा दीद्ये पूर्व्याणि।
समिद्धे अग्नावृतमिद् वदेम महद् देवानामसुरत्वमेकम्
समानो राजा विभृतः पुरुत्रा शये शयासु प्रयुतो वनानु।
अन्या वत्सं भरति क्षेति माता महद् देवानामसुरत्वमेकम्
आक्षित् पूर्वास्वपरा अनूरुत् सद्यो जातासु तरुणीष्वन्तः।
अन्तर्वतीः सुवते अप्रवीता महद् देवानामसुरत्वमेकम्

ऋ. अ० ३, अ० ३, व० २८, मं. ३, सू. ५५

# यज्ञ और वर्षा

श्री बी० एन० चौबे, बी. ए., एल-एल-बी.

अपनी पुस्तक हमारी कामधेनु लिखते समय विचार आया था कि यज्ञ और वर्षा पर कुछ लिखना चाहिये। २५ जुलाई १९६५ के दैनिक नवजीवन में श्री कृष्णविहारी मिश्र का लेख कृत्रिम वर्षा का इतिहास दृष्टि से गुजरा। पाठकगण कृपया इस लेख को अवश्य प्राप्त करके अनुशीलन करें। किसी लेखक के परिश्रम का केवल यही पारितोषिक है।

कईयों का मन्तव्य है कि यज्ञ से पर्जन्य की उत्पत्ति ( गी ३।१४ ) भ्रमात्मक है। यज्ञ को पर्जन्य तथा वर्षा से कोई लगाऊ नहीं। अब हम इसकी समीक्षात्मक विवेचना करते हैं सर्व प्रथम हमें यज्ञ का अर्थ क्या है यह समझ लेना आवश्यक है। निघण्टु ३।१७ में यज्ञ के पर्याय वाची पन्द्रह शब्द आए हैं। अकारादि क्रम से ये इस प्रकार हैं। १ अध्वरः। २ इन्दुः। ३ इष्टिः। ४ घर्म। ५ देवताता। ६ नार्यः। ७ प्रजापति। ८ मखः। ९ मेधः। १० यज्ञः। ११ विष्णुः। १२ विदथः। १३ वेनः। १४ सवनम्। १५ होत्रा। यज्ञपद की व्याख्या निरु० ३। १९ में आती है। यजधातु देवपूजा, संगतिकरण तथा दान इन अर्थों में प्रयुक्त है। अतः इन तीनों अंशों को सामने रख कर जो कर्म किया जाय वह यज्ञ है। मनुष्य कामना करता है, वह किसी कामना की याचना करता है। याचना के लिये कर्म यज्ञ है। दूसरा याञ्च धातु से भी इस की निष्पत्ति होती है। तीसरे याजुष मंत्रों से किये जाने से यजुष अर्थात् यज्ञ की उत्पत्ति होती है। चौथे मृगचर्म पर बैठ कर यज्ञ होते हैं अतः अजिन से यज्ञ शब्द की व्युत्पत्ति की जाती है। पांचवें अन्त तक यजुष् मंत्र के आधार पर करते हैं अतः वह यज्ञ हैं। निरुक्त १०।४३ में ऋग्वेद ( ७।३४।१७ ) में यज्ञ शब्द का अर्थ यज्ञोखा, यज्ञ की थाली किया है। यह यज्ञ का छठा अर्थ है। सातवां अर्थ निरुक्त १२।४० में ऋग्वेद ( १।१६४।५० ) में यज्ञ को अग्नि कहा है। आठवां अर्थ निरुक्त परिशिष्ट १३।७ में ऋग्वेद ( ४।५८।३ ) की व्याख्या करते हुए तथा १३।८ में यजुर्वेद ( १०।६८ ) की व्याख्या में यज्ञ का अर्थ यज्ञ जगदीश जगदाधार किया गया है। अतः यज्ञ शब्द का Sacrifice अर्थ जो अधिकतर किया जाता है वह बिल्कुल भ्रमात्मक है इस में सन्देह नहीं। यज्ञ के पर्यायवाची शब्दों में अध्वर तथा मख भी हैं। निरुक्तकार यास्काचार्य के मतानुसार अध्वर के माने होंगे अहिंसात्मक, हिंसा का जिसमें लेशमात्र स्थान न हो। देखो ( १।७ )। अतः यज्ञ में प्राणीमात्र की रक्षा तो होगी पर किसी प्राणी की भी हिंसा नहीं होगी। इस सम्बन्ध में श्री गणेश धारेश्वर जी की पुस्तक यज्ञे पशुबधनिषेधः द्रष्टव्य है।

श्री स्वामी दयानन्द सरस्वती ने स्वमन्तव्यामन्तव्यप्रकाश में २८ अङ्क पर लिखा हैः—

"यज्ञ उसको कहते हैं कि जिसमें (१) विद्वानों का सत्कार; (२) यथायोग्य शिल्प अर्थात् रसायन जो कि पदार्थविद्या उस से उपयोग; ( ३ ) विद्यादि शुभ गुणों का दान; ( ४ ) अग्निहोत्रादि ( ५ ) जिनसे वायु, वृष्टि, जल, ओषधि की पवित्रता करके सब जीवों को सुख पहुंचाना है उसको उत्तम समझता हूं।"

श्री स्वामी जी ने सत्यार्थप्रकाशादि में भी इसका उल्लेख किया है कि यज्ञ से जल, वायु,

वर्षा तथा पवित्रता आती है।

यज्ञ में जो द्रव्य अग्निहोत्र में काम आते हैं उनमें (१) घृत (२) सुगंधित पदार्थ (३) शर्करा (४) अन्न (५) औषधियां जो कीटाणु मारती हैं तथा (६) कुछ पौष्टिक द्रव्य होते हैं। इनसे वायु की शुद्धि होती है। क्रिमि मर जाते हैं। धूम्र पैदा होता है। यज्ञ बड़ा हो तो अभ्र पैदा करके तुरन्त वर्षा का कारण होता है। हर एक यज्ञ में सामूहिक वैदिक पाठ होता है। जिससे वायु में लहरें पैदा होती हैं। यह भी वृष्टि का कारण है।

यह निवेदन करना अनुचित न होगा कि केवल अग्निहोत्र से घृत वायु में पहुंचाया जाता है। सूर्यताप का इस पर कोई उड़ा देने वाला असर नहीं होता। घृत वायु में सर्दी पाकर फिर तुरन्त जम जाता है, जो नमी वायु में हो उसकी वर्षा हो जाती है। शर्करा वायु की शुद्धि में सर्वोत्तम पदार्थ है, यह आज की डाक्टरी विद्या भी मानती है।

ऊष्ण वायु ऊपर उठती है। जब वह फिर ठंडी हो जाय तो वर्षा का कारण बन जाती है। अतः उष्णता, धूम, फिर वायु में अनुकम्पन यह वर्षा के कारण हैं। यह नतीजे कई तरह हासिल होते हैं। परन्तु "योगः कर्मसु कौशलम्" ( गीता २।५० ) के अनुसार कुशलतम कर्म ही योग कहलाता है और यज्ञ ही वर्षा का सर्वश्रेष्ठ योग है।

द्वितीय महासमर में १९४३ में हेम्बर्ग शहर पर जर्मनी में बम अत्यधिक मात्रा में फेंके गए थे जिससे तुरन्त अभ्र पैदा होगया। हाल में बिकिनी में जब एटम विस्फोट किया गया तो अत्यधिक वर्षा हुई। १९५८ में मेघ पर कालिख कार्बन बखेर कर वर्षा की गई। शुष्क बर्फ (dry ice) तथा मट्टी का तेल जलाने से भी वर्षा लाई गई है। दूसरे कई प्रयोग किये गए तथा किये जा रहे हैं। परन्तु यज्ञ अब तक इन सब में सर्व प्रथम है।

श्री चक्रवर्ती राजगोपालाचार्य जब मद्रास के प्रमुख मंत्री थे तब बृहद् यज्ञ किया गया था और खूब वर्षा हुई थी। आंध्र प्रदेश में बेगम–बाज़ार हैद्राबाद में विष्णु यज्ञ ( १:५००० ) आहुति का किया गया था उस साल वर्षा अच्छी हुई।

वेद में भी यज्ञ से वर्षा का उपक्रम बताया गया है। ऋग्वेद (७।१०१) तथा (१०२) के (९) मंत्रों को ऋषि वसिष्ठः कुमारो वाग्नेय का दर्शन तथा पर्जन्य देवताक कहा है। ( ७। १०३) में ऋषि वसिष्ठ तथा देवता मण्डूकाः और अथर्व (४।१५) में ऋषि वसिष्ठ निरुक्ता-नुसार, अथर्वा दूसरे ग्रंथों के मतानुसार, देवता मरुत् पर्जन्य हैं। निरुक्त (९।५) में ऋग्वेद (७।१०३।१) तथा (९।६) में अथर्व (४।१५।१४ पर प्रकाश डाला गया है। ऐसा प्रतीत होता है कि यास्क के समय वर्षकाम यज्ञ नहीं होते थे जनता का कुछ भाग उसे भूल चुका था।

स्व० श्री अनुभवानन्द जी सरस्वती का गुरुकुल पत्रिका ज्येष्ठ २०२२ विक्रम पृष्ठ (५७५) आदि पर एक सुन्दर लेख दिया गया है। मण्डूक वह विशेषज्ञ थे जो मौसम के बारे में सूर्य, चन्द्रमा, पृथिवी, वायु आदि के अनुभव से होनी बताते तथा वर्षकाम यज्ञ तथा घोष करते थे। पीछे चलकर यही शब्द मेंडक, दादुर आदि नाम से प्रसिद्ध पशु-विशेष के लिये रूढ़ि हो गया। मेरी राय में जैसे व्रात्य के बारे में अथर्व (१५)

पूरे काण्ड का अनर्थ किया गया है और श्री सम्पूर्णानन्द जी खुले हृदय से अंगीकार करते हैं कि इस काण्ड का अर्थ न सायण समझ सके, और न आज के विद्वान् ( देखो Evolution of Hindu Pantheon, Vidya Bhavan, Bombay). इसी तरह ऋग्वेद (७।१०३) तथा अथर्व (४।१५) में मण्डूक शब्द का अनर्थ हुआ है। आज हम हेलीकॉप्टर Helicopter देखते हैं। मंगल की परिक्रमा पर भेजे गए मेरिना ४ (Marina 4) की बात नित्य पढ़ते हैं यदि आज से केवल दो ढाई हज़ार वर्ष बाद जब यह सभ्यता न रहे तो इन बातों को शायद जादू, टोना, अथवा मूर्खों का प्रलाप कहा जाय। दिल्ली के लाल किले में दिया जला कर पानी कैसे गर्म करते थे औरंगाबाद में नाली से जल कैसे लाते थे, गोलकुंडा में कैसे भूमि के भीतरी रास्ते से फ़ौजी सामान लाया जाता था सब तरह की वैज्ञानिक उन्नति के पश्चात् भी समझ में न आया और अजन्ता के रंगों का मिश्रण तथा इस बड़े पहाड़ में मूर्ति बनाना सम्भव कैसे हुआ न समझ में आया, न आयेगा। इन सब में एक क्रिया थी जो अब लुप्त है।

अथर्व (४।१५।४) के अनुसार वेद–घोष तथा (४।१५।१६) के अनुसार यज्ञ वर्षा के प्रथम योग बताए गए हैं। इस विशेष कार्य को प्रतिपादन करने वाले (व्रतचारी ब्राह्मण मण्डूक) अथवा केवल मण्डूक कहलाते थे। साल भर इन का कोई काम न था। केवल वर्ष में एक बार जैसे साल भर सोने, आनन्द करने के बाद इनका यह कर्तव्य आता था। यही ऋग्वेद (७।१०३।१) तथा अथर्व (४।१५।१३) में वर्णित है।

मण्डूक शब्द जिन स्थलों पर वेदों में आया है उसकी एक सूची यहां देना विद्वत् जन के लिये आगे इस विषय को बढ़ाने के लिये उपयोगी होगा।

(१) ऋग्वेद (७।१०३) (९।११२।४) (१०।१६।१४), (१०।१६६।५)

(२ यजुर्वेद (१७।६) तथा शतपथ (९।१। २। २०–२४) (२४।२१) (२४।३६)

(३) अथर्व (४ १५) (१८।३।६०) जो ऋग्वेद (१०।१६।१४) के समान है। इन स्थलों पर मेंडक पशु-विशेष अर्थ करना वेद-विद्या का अनर्थ करना है। श्री जयदेव शर्मा ने अध्यात्म अर्थ में मण्डूक को मेंडक नहीं कहा है।

क्या विद्वत् मण्डल से यह आशा की जा सकती है कि वेद मंत्रों का ठीक-ठीक अर्थ जानने में लेखक को अपनी मति से अथवा अपने स्वाध्याय के फल से पत्रिका द्वारा सूचित करके अनुग्रहीत करेंगे ? मनु भगवान् ब्रह्मदान की विशेषता गाते हैं। ब्राह्मण वर्ण का तो यही कर्तव्य है। सम्पादक महोदय भी मेरी छोटी आवाज़ में अपनी आवाज़ मिला कर मेरा अनुमोदन करने की दया करेंगे और श्री स्वामी दयानन्द सरस्वती के बताए मार्ग का अनुसरण करने का हम सबको लाभ प्रदान करेंगे।



# वैदिक भाषा का स्वरूप

श्री. डा. सुधीरकुमार गुप्त, आर–२, विश्वविद्यालयपुरी, जयपुर

## भाषाओं का वर्गीकरण

(१) वाक्यों और पदों की रचना या आकृति के आधार पर भाषाओं को दो वर्गों में रक्खा जाता है––अयोगात्मक और योगात्मक।

## अयोगात्मक भाषाएं

(२) अयोगात्मक भाषाओं में 'योग' नहीं होता है। इनमें शब्दों में उपसर्ग या प्रत्यय जोड़ कर क्रियाएं या संज्ञाएं या वाक्य में प्रयोज्य रूप नहीं बनाए जाते हैं। यहां वाक्य में स्थान के अनुसार ही शब्दों से अर्थ समझा जाता है। इन भाषाओं के प्रत्येक शब्द में अलग-अलग सम्बन्ध-तत्त्वों और अर्थ तत्त्वों को व्यक्त करने की शक्ति होती है। अतः यहां शब्दों के ये द्विविध अर्थ होते हैं। इन भाषाओं में शब्द-क्रम के साथ ही साथ स्वर का भी बहुत महत्त्व है। इसके द्वारा भी सम्बन्ध दिखाए जाते हैं। यहां निपातों का भी प्रयोग सम्बन्ध-द्योतन के लिये होता है। अन्य भाषाओं में जो धातु हैं, वे यहां पूर्ण और स्वतन्त्र पद हैं। ये सरल भी हो सकते हैं और संयुक्त भी।

(३) इस वर्ग का सर्वोत्तम उदाहरण चीनी भाषा है। यह एकाक्षरा भाषा है। इस भाषा में व्याकरण नाम की कोई अलग वस्तु नहीं है। वाक्य में एक ही शब्द स्थान और प्रयोग के अनुसार संज्ञा, विशेषण, क्रिया और क्रिया-विशेषण आदि हो सकता है, परन्तु उसमें किसी प्रकार का विकार नहीं आता है। सूडानी स्थान-प्रधान भाषा है, अनामी स्वरप्रधान तथा बर्मी निपातप्रधान है।

## योगात्मक भाषाएं

(४) मानव में संक्षेप, लाघव और सारल्य की प्रवृत्ति है। इसके कारण यह अयोग से योग और योग से वियोग की ओर बढ़ता है। इस स्वाभाविक प्रवृत्ति के परिणामस्वरूप अयोगात्मक और एकाक्षरा भाषाओं में शनैः शनैः शब्दों के अर्थ और सम्बन्ध-तत्त्वों का योग प्रारम्भ हुआ और योगात्मक भाषाएं सत्ता में आईं। इन योगात्मक भाषाओं में सम्बन्ध-तत्त्व और अर्थ-तत्त्व का योग या मेल हो जाता है।

(५) योगात्मक भाषाओं को विकासक्रम से तीन वर्गों में रखा जा सकता है—

(१) अश्लिष्ट—क. आंशिक। और ख. पूर्ण योगात्मक।

(२) प्रश्लिष्ट—क. आंशिक। और ख. पूर्ण प्रश्लिष्ट।

(३) श्लिष्ट—क. संयोगात्मक। ख. और वियोगात्मक।

## अश्लिष्ट योगात्मक भाषाएं

(६) अश्लिष्ट योगात्मक भाषाओं में सम्बन्ध-तत्त्व या प्रत्यय अर्थतत्त्व से इस प्रकार जुड़ा होता है कि दोनों स्पष्ट दिखाई देते हैं। यहां प्रकृति और प्रत्यय कुछ सीमा तक जुड़े हुये हैं, परन्तु पृथक व्यक्तित्व वाले, एक दूसरे से पृथक् किये जा सकने वाले, स्वतन्त्र पदवत् होते हैं। एक वचन और बहुवचन के लिए अलग अलग प्रत्ययों की आवश्यकता नहीं होती। यहां विभक्ति सम्बन्धों की समृद्धि भारोपीय संयोगात्मक भाषाओं से कहीं अधिक है। यह प्रत्यय शब्द के पहले, बीच में, अन्त में, अथवा पूर्व और अन्त में लगते हैं। कुछ भाषाएं सर्वयोगात्मक या सर्वप्रत्ययप्रधान भी हैं। इनमें आदि, मध्य और अन्त तीनों प्रकार के योग होते हैं।

(७) इस वर्ग की भाषाओं में दो प्रवृत्तियां

मिलती हैं। एक प्रवृत्ति में योग और अयोग दोनों के चिह्न मिलते हैं। इस प्रकार इस वर्ग की ये भाषाएं योगात्मक और अयोगात्मक भाषाओं के बीच में पड़ती हैं। अतः इन्हें सौकर्य के लिए आंशिक अश्लिष्ट योगात्मक भाषा कहा जाता है। दूसरे वर्ग में अयोगात्मक प्रवृत्ति समाप्त हो जाती है और वहां योग का प्राधान्य हो जाता है।

## प्रश्लिष्ट योगात्मक भाषाएं

(८) भाषा के अगले विकास में यह अश्लिष्ट योग प्रश्लिष्ट योग में परिवर्तित होता है। ऐसी भाषाओं में सम्बन्ध-तत्त्व और अर्थतत्त्व का योग इतना मिला-जुला होता है, कि उन्हें न तो अलग-अलग पहचाना जा सकता है और न एक को दूसरे से अलग किया जा सकता है। यह प्रश्लेष पहले आंशिक रहा होगा और फिर पूर्ण में विकसित हुआ होगा। आंशिक प्रश्लेष में सर्वनाम तथा क्रियाओं का ऐसा सम्मिश्रण हो जाता है कि क्रिया अस्तित्वहीन होकर सर्वनाम की पूरक हो जाती है। यहां संज्ञा, विशेषण, क्रिया और अव्यय आदि सभी का योग सम्भव नहीं होता। इस वर्ग के फुटकर पदों आदि में ही उदाहरण मिलते हैं। आज संसार की कोई भाषा विशुद्ध रूप से आंशिक प्रश्लिष्ट योगात्मक नहीं है।

(९) समय क्रम से यह प्रश्लेष अपनी पराकाष्ठा को पहुंचा। उस अवस्था में सम्बन्ध तत्त्व और अर्थतत्त्व का योग इतना पूर्ण हो गया कि पूरा वाक्य लगभग एक ही शब्द बन गया। इस प्रकार की भाषा की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि वाक्य में पूरे शब्द नहीं आते हैं, उनका कुछ अंश छूट जाता है और इस प्रकार आधे-आधे शब्दों के संयोग से बना हुआ लम्बा सा शब्द ही वाक्य हो जाता है।

## श्लिष्ट योगात्मक भाषाएं

(१०) प्रश्लेष से भाषा श्लेष की ओर प्रवृत्त हुई। जब संघटन अधिक हो जाता है, तब विघटन के तत्त्व भी उत्पन्न हो जाते हैं। भाषा में प्रश्लेष की मात्रा को सरल करने की प्रवृत्ति के कारण ही संश्लेष में परिवर्तन की आवश्यकता हुई होगी। इस अवस्था में सम्बन्ध-तत्त्व या प्रत्यय को जोड़ने पर अर्थतत्त्व या प्रकृति के भाग में भी कुछ विचार पैदा हो जाता है, परन्तु सम्बन्ध की झलक अलग ही मालूम पड़ती है। रूप विकृत हो जाने पर भी सम्बन्ध-तत्त्व छिपा नहीं रहता है।

(११) कुछ भाषाओं में सम्बन्ध-तत्त्व मूल प्रकृति या अर्थतत्त्व के बीच में बिलकुल घुलमिल कर प्रयुक्त होते हैं। अतः ये अन्तर्मुखी संश्लिष्ट भाषाएं कही जाती हैं। कुछ भाषाओं में सम्बन्ध-तत्त्व या प्रत्यय प्रधानतः मूल भाग या प्रकृति (अर्थतत्त्व) के बाद में जोड़े जाते हैं। भारोपीय परिवार की भाषाएं इसी वर्ग के अन्तर्गत आती हैं।

(१२) इस वर्ग की भाषाएं पहले संयोगात्मक रही हैं। उनमें सम्बन्ध-तत्वों को पृथक् देखने की कोई आवश्यकता नहीं थी। परन्तु धीरे-धीरे यह संयोग वियोग में परिवर्तित होने लगा। परिणामतः इन भाषाओं में सम्बन्ध-द्योतक पदों का प्रयोग होने लगा है। भारोपीय भाषाओं में बहुत पहले उनकी विभक्तियां धीरे-धीरे घिसकर लुप्तप्रायः हो गईं, अतः अलग से शब्द लगाने की आवश्यकता पड़ने लगी। इस आवश्यकता के कारण परसर्ग तथा सहायक क्रिया के रूप में शब्द रक्खे जाने लगे।

## एक मूल भाषा की कल्पना

(१३) 'मेरियो पेइ के मत में' कुछ भाषाविदों का समस्त भाषाओं को एक समान मूल से सम्बद्ध करने का चिर-स्वप्न रहा है। अब तक इस पर किए प्रयास अधिकतर विफल रहे हैं। समय-चक्र से भाषा में विभेद ऐसा है कि ५००० वर्ष

पूर्व, १००० वर्ष पूर्व और केवल ३०० वर्ष पूर्व ही एक भाषा कैसी थी—इसके निश्चित ऐतिहासिक लेखे के अभाव में वर्गीकरण बहुत कठिन हो जाता है।१

(१४) विभिन्न समयों पर विभिन्न भाषाओं को मूल भाषा माना गया है। यथा—रोमन वैयाकरण वर्रो ने ग्रीक को मूल भाषा, किसी ने हिब्रू को, किसी ने कैल्डेर को, किसी ने संस्कृत को और किसी ने प्राकृत को मूल भाषा माना।

## भारत-योरोपीय भाषा

(१५) आर्य परिवार की भाषाओं की जननी बौप्प, ग्रिम आदि आधुनिक भाषा-वैज्ञानिकों की कल्पना में कल्पित भारतयोरोपीय भाषा है। इस मूल भाषा के समीपतम आधुनिक भाषा लिथुएनियन है। मेरियोपेह के मतानुसार यह मूलभाषा २५०० ई. पू. के लगभग ताम्र-पाषाण युग में थी२। इस भाषा के सम्बन्ध में ऊपर पर्याप्त लिखा जा चुका है।

(१६) भारतयोरोपीय भाषा का कोई लिखित अवशेष न मिला है, न मिलने की सम्भावना है। क्योंकि सम्भवत: लेखनकला के आविर्भाव से पहले ही यह भाषा पृथक्-पृथक् मायो. भाषाओं में विभक्त हो चुकी थी। ज्ञात दुहितृ भाषाओं की तुलना से भाषाविद् इस अज्ञात भाषा का काल्पनिक परन्तु पर्याप्त सच्चा ( प्लौज़िबल ) रूप प्रस्तुत करते हैं।३

## आधुनिक दृष्टि में वैदिक भाषा का स्वरूप

(१७) आधुनिक दृष्टि में वैदिक भाषा इस भारत योरोपीय भाषा के परिवार के अन्तर्गत आती है और श्लिष्ट संयोगात्मक है। यह यूनानी, लातीनी, अवेस्ता, लिथुएनियन और हिन्त्ती आदि की बहन है। अत: यह इन अन्य भाषाओं के समान है। इन भाषाओं की तुलना से वैदिक पदों के मूल रूप और अर्थ को जानने का प्रयास किया जाता है। भाषा वैज्ञानिकों के मतानुसार वैदिक भाषा के स्वरूप में भी अन्य भारतयौरोपीय भाषाओं के समान अधोलिखित तत्त्व मिलते हैं।

१—सामान्यत: एक पद का एक ही मूल-अर्थ होता है।

२—यह भाषा बह्वक्षरा है तथा श्लिष्ट योगात्मक है।

३—इसके पदों में रूढ़ि-पदों का प्राधान्य है, जिन का धात्वर्थ क्रमश: क्षीण होता गया है। तथापि पदों का आधार धातु हैं। अव्युत्पन्न प्रातिपदिक भी हैं।

४—इस भाषा में लक्षणा, साम्य, लोप, आगम, वर्णविकार और वर्णविपर्यय आदि भाषा-परिवर्तन के लगभग सभी नियम लागू होते हैं।

५—वैदिक पदों में प्राकृत का प्रभाव भी लक्षित होता है। यथा प्र उग, तितउ और गुण आदि पदों में सन्ध्यभाव और वर्णविकार प्राकृत के प्रभाव का फल है।

६—यह अपने मूलरूप से बहुत आगे विकसित हो चुकी है।

७—यहां अन्य बाह्य भाषाओं का प्रभाव, मुखसुख की प्रवृत्ति, उच्चारण-सम्बन्धी दोषों की देन, जल वायु, संस्कृति आदि सभी प्रकार के विकास-नियमों के दर्शन होते हैं।

---

१. मपसल, पृ. २५।
२. वही पृष्ठ संख्या २३।
३. वही. पृ. २२। तुलनात्मक भाषाविदों की यह एक प्रिय रुचि है कि वे कुछ पदों और शिलालेखों से नष्ट हुई भाषाओं का पुनर्निर्माण करते हैं।

८—यास्क भी ऐसा ही मानते हैं।

९—यहां प्रतीकात्मकता का सामान्य व्यावहारिक भाषाओं के समान ही प्रयोजन है।

१०—वैदिक भाषा का लक्ष्य भी अन्य भाषाओं के समान परस्पर में व्यक्तिगत अथवा समष्टिगत सामान्य और विशेष स्थितियों की शारीरिक चेष्टाओं के साथ ध्वन्यात्मक संकेतों और उनके समुदायों द्वारा वक्ता के अनुभवों, सम्मतियों, लक्ष्यों और कामनाओं का प्रकाशन है। इसमें सामाजिक आदान-प्रदान ही मूल ध्येय है।[१]

११—वैदिक पदों की आनुपूर्वी नियत नहीं है।

१२—पदों की अर्थ-सम्पत्ति सामान्य लोक भाषाओं के समान ही है।

१३—शब्द और अर्थ का सम्बन्ध परम्परा के आधार पर प्रयोग से सिद्ध है—यादृच्छिक है।

१४—आज की मान्यता है कि छन्दःकाल में जो सूक्त रचे गये उन्हें बहुत सावधानी से कण्ठस्थ किया गया और परम्परा से मौखिक रूप में पिता से पुत्र को नितान्त शुद्ध रूप में संक्रान्त किया गया। कण्ठस्थ किए जाने वाले इन सूक्तों की संख्या बहुत अधिक बढ़ जाने से नए सूक्तों की रचना के लिये उत्साह और अनुभूति का ह्रास हो गया। इस कारण चालू सूक्तों के अर्थ बहुत ही अपूर्ण रूप में समझे जाने लगे। यज्ञ के शुद्ध सम्पादन पर उत्तरोत्तर अधिकाधिक ध्यान दिया जाने लगा। इससे सूक्तों के यथार्थ अर्थ और अभिप्राय को भूलने में सहायता मिली। सोमयाग बहुत जटिल हो गया। उसका महत्त्व भी बहुत बढ़ गया। प्राचीन दिनों की विशुद्ध काव्यगत स्तुतियों से वियुक्त होकर यज्ञ और बलि स्वतः अभिलषित फल को प्रदान करने की जादू की—चमत्कारक शक्तियों से सम्पन्न माने जाने लगे। सूक्तों का प्रयोजन भी अशुद्ध समझा गया। सम्पूर्ण ध्यान मन्त्रों के शुद्ध उच्चारण पर लगा दिया गया और उनके अर्थ पर प्रायः कोई ध्यान नहीं दिया गया। इस प्रकार ऋग्वेद के सूक्तों को अर्थ-हीन भागों में विभाजित कर दिया गया, जो स्वरूप में जादू के वाक्यों से भिन्न नहीं हैं।

१५—कालक्रम से मन्त्रों की भाषा में ध्वन्यात्मक और अन्य विविध विकार आ गए हैं, जिनसे मन्त्रों के पाठ कुछ स्थलों पर भ्रष्ट हो गये हैं। एस्टलर के मत में सम्पादक ऋषियों ने मन्त्रों में विकार का ताण्डव नृत्य किया है, अतः वे ऋषि-कवियों की वाणी के निर्माण में संलग्न हैं।

## मध्यकालीन विचार धारा

(१८) मध्यकालीन विचारधारा यद्यपि वैदिक भाषा को दिव्य और ईश्वर द्वारा उत्पन्न मानती है, तथापि उसका क्रियात्मक रूप बहुत कुछ आधुनिक सम्प्रदाय से मिलता-जुलता है। मध्यकालीन विचार में भाषा-विज्ञान की दृष्टि को कोई स्थान नहीं है। इस काल के वेदभाष्यों को देखने से ज्ञात होता है कि यहां भी पदों के अर्थ रूढ़ हैं, उनमें धात्वर्थ कहीं-कहीं और किञ्चिन्मात्र अवशिष्ट हैं। लोक की दृष्टि में ही अर्थ किया जाता है। पाणिनि की व्याकरण का पर्याप्त प्रभाव लक्षित होता है। इस व्याकरण में वैदिक भाषा का लौकिक भाषा के प्रमाण से प्रतिपादन किया गया है और वैदिक प्रयोगों के लिए व्यत्ययो बहुलम्, बहुलम्-छन्दसि, सुपां सु लुक् आदि नियमों की अवतारणा की गई है। भाष्यकारों ने भी इसी शैली को अपनाया है। परिणामस्वरूप इन भाष्यों में वैदिक पदों की वह अर्थ-सम्पत्ति नहीं पाई जाती जो ब्राह्मण ग्रन्थों में अभिव्यक्त होती है। यहां पर

१. औपल पृष्ठ १०५, १०६।

ऋषि, देवता और छन्द वेदार्थ में सहायक तो माने गए हैं, परन्तु मन्त्रार्थ में उनसे कोई उल्लेखनीय सहायता नहीं ली गई है।

## मन्त्रों के रूढ़ि अर्थों का विकास

(१९) ऐसा प्रतीत होता है कि वैदिक युग में ही जब लोकभाषा बहुत रूढ़िग्रस्त हो गई, तब लोगों को मन्त्रों की भाषा के अनेकविध अर्थ अव्यवस्था मालूम पड़ने लगे और उनको निरर्थक माना जाने लगा। वेद के पक्षपातियों को वेद की रक्षा के निमित्त वैदिक पदों और लौकिक पदों का साम्य प्रदर्शित करके वेदार्थ में कुछ रूढ़ि अर्थों को स्वीकार करना पड़ा होगा। इस स्थिति के अवशेष पूर्व मीमांसा और यास्कीय निरुक्त में उपलब्ध होते हैं। वे कौत्स के मत 'अनर्थका मन्त्राः' का खण्डन करते हैं। अनेक स्थलों पर वैदिक पदों का लौकिक पदों से साम्य दिखाते हैं। साथ ही वे वैदिक पदों के नैरुक्त अर्थ का प्रतिपादन करते है। निर्वचन देकर, पदों को अनेकार्थक मान कर भी यास्क पदनामों के व्याख्यान में सामान्यतः थोड़े से संभवतः रूढ़ि अर्थों को ही देते हैं।१

(२०) जिस समय माधव भट्ट के भाष्य की रचना होती है उस समय लौकिक रूढ़ि अर्थों और पौराणिक भावनाओं का प्राबल्य हो चुका था, और उनके प्रभाव से बचना असम्भव सा था। माधव भट्ट के निर्वचन-प्रधान भाष्य में ऋषिनाम माने जाने वाले पदों के व्याख्यान में, विशेषतः कण्वाः और शुनःशेपः के अर्थों में यह स्थिति सुस्पष्ट झलकती है।२

१. वैभा प. ३० तथा संव्याशा इ. १, पृ. ४-५, पर उद्धृत, जैमिनि का मत।
२. वैभाआग्र, पृ. ३-४, संदर्भ ८-१५।

## मन्त्रों के कर्मकाण्ड में विनियोग की धाराएं और वैदिक-भाषा की स्वरूप-कल्पना में उनका प्रभाव

(२१) मन्त्रों का यज्ञ और अन्य कर्मों में विनियोग तो संहिताओं के काल में ही चालू हो गया था। ब्राह्मण काल में यह विनियोग-परम्परा आगे विकसित हुई और सूत्रों द्वारा चरमसीमा पर पहुंचाई गई। मुण्डकोपनिषत् के अनुसार ब्राह्मण ग्रन्थों आदि में जितने कर्मों का विस्तार है, वे सब मन्त्रों में पाए जाते हैं।१ फलतः उस काल में मन्त्रार्थ विनियोगानुसारी किया जाता रहा होगा। इसलिए कर्मों और मन्त्रार्थ में कोई वैषम्य उपस्थित नहीं होता था। यजुर्वेदीय और सामवेदीय ब्राह्मणों से भी विनियोग और मन्त्रों में वैषम्य का कोई आभास नहीं मिलता है, परन्तु ऐतरेय ब्राह्मण के पुनः पुनः विनियुक्त मन्त्रों को रूप-समृद्धि का कथन और व्याख्यान करने से ज्ञात होता है कि लौकिक पदों से भ्रान्ति के कारण तथा वैदिक पृष्ठभूमि के सुज्ञात न होने के कारण क्रिया और विनियोग में वैषम्य मालूम पड़ने लगा था।

(२२) विनियुक्त मन्त्रों का यह वैषम्य पीछे के काल में बहुत उग्र रूप में भासित होने लगा। उदाहरण के लिए दधिक्रा मन्त्र का दधि-भक्षण में, शन्नो देवी का शनैश्चरपूजा में, उद्बुध्यस्वाग्ने का बुधपूजा में, अग्निर्मूर्द्धा का भौम पूजा में, अन्नात् परिस्रुतोऽसि का शुक्र पूजा में, कया नश्चित्र का राहु पूजा में और त्र्यायुषं जमदग्ने का पुण्ड्रक दान में विनियोग किया गया।

(२३) प्रारम्भ में यह विनियोग सार्थक रहा

१. मुउ. १. २. १।

होगा। यथा–दधिक्रा मन्त्र—

'दधिक्राव्णो अकारिषं जिष्णोरश्वस्य वाजिनः।
सुरभि नो मुखाकरत् प्र ण आयूंषि तारिषत्।।१

से दही खाई जाती है। दधि को ऊर्क और अन्नाद्य कहा गया है और दधिक्रा को अन्न। अब मन्त्र का अर्थ सीधा लग जाता है—'मैं विजयी, व्यापक, अन्न गुणों से युक्त ऊर्ज् अन्नाद्य दधि का भक्षण करता हूं। वह मेरे मुख को सुगन्धित करे और हमारी आयुवों को बढ़ाए।

(२४) शनैश्चर को सूर्य और छाया का पुत्र माना गया है। सूर्य में वायु समाहित है और सूर्य से बहती है। यह वायु जलों का रस है। अतः शनि पूजा जलों के रस की पूजा है। शन्नो देवी मन्त्र 'आपः' का है। शनिग्रह में हाइड्रोजन (उदजन) वायु का बाहुल्य है।२ अथर्ववेद का शकुनि पद३ हाइड्रोजन और हेलियम के समूह का वाचक प्रतीत होता है। इस कारण शनि का वाचक माना जाकर यह प्रकृत मन्त्र के विनियोग का कारण हो सकता है।

(२५) बुध सोम है, सोम अग्नि है। अतः बुध की पूजा अग्नि की पूजा है और उसकी पूजा में आग्नेय मन्त्र का विनियोग किया गया है।

(२६) भौम भूमिपुत्र है–पृथिवी से सम्बन्धित है। विनियुक्त मन्त्रों में अग्नि को पृथिवी-सम्बन्धी बताया है। अतः भूमिपुत्र के लिए अग्नि को पृथिवी सम्बन्धी—पृथिवी पुत्र बताने वाला मन्त्र विनियुक्त किया गया।

(२७) आपः और तेजस् आदि को शुक्र कहा गया है। शरीर में भी शुक्र खाए हुए अन्नादि का रस और जलरूप होता है। शुक्रपूजा में विनियुक्त 'अन्नात् परिस्रुतः' मन्त्र में भी अन्नरस के पान का वर्णन है।

(२८) राहु का अर्थ है ग्रहण करने वाला। इसे विप्रचित्ति या कश्यप और उसकी पत्नी सिंहिका (या अदिति) का पुत्र बताया गया है। कश्यप प्रजापति है और वामदेव पदवाच्य है। वह इन्द्र–ऐश्वर्यशाली और गायत्री—प्राणों का रक्षक है। राहु की पूजा में विनियुक्त 'कया नः' मन्त्र में ये ही भावनाएं हैं। वहां 'चित्रः' सम्भवतः इन्द्र–वामदेव–कश्यप–प्रजापति–सूर्य का वाचक हो।

(२९) त्रिपुण्ड्रक पर अन्यत्र१ विचार किया गया है। यह संभवतः यज्ञोपवीत का स्थानापन्न है। 'त्र्यायुषं' मन्त्र में तीन बार त्र्यायुष पद से तीन-तीन गुणों के समूह का निर्देश है और चौथी बार उसका समाहार है। इन गुणों के आधान की भावना से पुण्ड्रक रूप प्रतीक को लगाने में उसका विनियोग किया गया होगा।

(३०) अन्य बहुत से विनियोगों का भी इस प्रकार अर्थ ही आधार रहा होगा। व. म. आप्टे ने भी गृह्यसूत्रों में विनियुक्त ऋक् मन्त्रों के मूल में निश्चित सिद्धान्तों की सत्ता पाई है।२ कालान्तर में यह आधार विस्मृत हो गया। साथ

---

१. ऋ. ४. ३९. ६।
२. देखो हाइड्रोजन आन सैटर्न, हिन्दुस्तान टाइम्ज़, १९. ९. ६२ का अंक पृष्ठ १४, परिशिष्ट ३ में उद्धृत।
३. अवै. ७. ९९. १।

१. वेला. १, पाउसू., पृष्ठ ५७ पर सूत्र ९३ की टिप्पणियां देखें।
२. खुदकारिइ. १।

ही लोक में प्रचलित अर्थों के आधार पर शुक्र और राहु आदि पदों को ज्योतियों या ग्रहों से सम्बन्धित कर दिया गया । अतः विनियोगों में वैषम्य आ जाना स्वाभाविक ही था ।

(३१) स. क. वेलवैल्कर ने इस वैषम्य को एक जिज्ञासात्मक कल्पना 'क्या ऋग्वेद के मन्त्रों के विनियोग का यज्ञीय आधार कोई भिन्न था और नया यज्ञीय विधान जिसके विनियोग आज मिलते हैं उस प्राचीन विधान से अन्य था। यदि ऐसा हो तो यज्ञीय रूप क्या थे ? क्या ऋग्वेद का कोई मूल याज्ञिक संस्करण भी रहा है ?' प्रस्तुत कर के व्यक्त किया है।१

(३२) इस वैषम्य और वेदों को परम्परा से ईश्वरीय ज्ञान मानने तथा वेदों द्वारा अपने स्वरूप का कथन करने का मिश्रित परिणाम यह हुआ कि मन्त्रों को अर्थहीन और पाठ मात्र से ही अदृष्ट फल देने वाला मान लिया गया।२

(३३) विनियोगों की एक दूसरी धारा भी बही। जब देश में वाम-मार्ग का बोल बाला हो गया और वैदिक-विज्ञान एक ओर भुला दिया गया, दूसरी ओर विकृत किया गया, तब पदों के मनमाने इष्टसाधक अर्थ किए गये और तदनुसार मन्त्रों का विनियोग किया गया। यथा 'सहृदयं साम्मनस्य'३ का विनियोग तीन वर्ष के बछड़े वाली गाय के मांस के खाने आदि में किया गया है । इसका अर्थ कुछ निम्नलिखित रूप में किया गया होगा ।

(३४) जैसे अध्न्या अपने पुत्र को चाटती है, वैसे ही आप भी ( तीन वर्ष के बछड़े वाली गाय के मांस, सुरा आदि से ) एक दूसरे को संतुष्ट करो। मैं तुम से एक मन होकर ( अवि-द्वेषम् ) भेड बकरी आदि से द्वेष सहित ( अर्थात् भेड़ बकरी आदि की हिंसा और भक्षण से युक्त—साम्मनस्यं साम्मनुष्यम् ) पुरुष गोष्ठी का आयोजन कराता हूं। इस मन्त्र में 'कृणोमि' पद स्वादि गणीय वधकर्मा लौकिक कृ का रूप है । अतः यह हिंसा-प्रधान कर्म का द्योतक समझा गया। इस सूक्त के चौथे मन्त्र में पुरुषों के लिए महान् सामूहिक मांसाशन और सुरापान रूपी ज्ञान का सम्पादन कल्पित किया गया होगा । छठे मन्त्र में प्रपा से सुरापान की अवतारणा की गई होगी। कालान्तर में इस प्रकार की योजना विस्मृत हो गई, परन्तु विनियोग यथावत् बने रहे ।

## नये देवों की कल्पना

(३५) विनियोगों के अनेक परिणाम हुए। इनमें से एक ने नये देवों की कल्पना को जन्म दिया। वैदिक भाषा के स्वरूप से अनभिज्ञ होने के कारण कुछ निर्विभक्तिक पदों को सम्बोधन मान लिया गया और उस दृष्टि से अर्थ को संगत करने के लिये पदों की ऐसी योजना की गई है कि एक नए देवता का जन्म हो गया। यथा—'देव बर्हिर्वर्धमानं'१ मन्त्र में देव और बर्हिः को सम्बोधन मानकर बर्हिः देव की कल्पना हो गई। यदि बर्हिः को स्तीर्णम् का कर्म-वाच्यगत कर्ता ले लें तो न केवल अर्थ ही सायणीय शैली पर सुन्दर बन जाता है, साथ ही नूतन देव की कल्पना भी व्यावर्तित हो जाती है ।

(३६) ऋ. २. ४१. १९-२१ का ऐतरेयकार ने२ केवल द्यावापृथिवी ही देवता माना है, परन्तु सर्वानुक्रमणी ने इसके साथ 'हविर्धाने वा' जोड़

१. बैल्वैल्कर, स. क. अध्यक्षीय भाषण, आइओ का. २। वेद का स्वरूप ( सुधीर कुमार गुप्त ), वेवा. १६. १ ।
२. यथा-देखो वैभाआग्र., २३. १९६ । पृ. ९२
३. अवै. ३. ३०. १ ।

१. ऋ. २. ३. ४ ।
२. ए. १. २९ । मोनोसिलेबिक ओरिजिन आफ दी वैदिक लैंग्वेज़, जगझरिइ ।

कर एक नए वैकल्पिक देवता की अवतारणा की है। यह अवतारणा कात्यायन से पूर्व ही इन मन्त्रों का हविर्धान प्रणयन में प्रयोग हो जाने के काल में ही हो गई होगी।

## वैदिक-भाषा में सर्वविध भाषाओं के अवशेष

(३७) परन्तु जैसा अन्यत्र (१७ अ) दिखाया जा चुका है, वैदिक भाषा का विकास एकाक्षरा भाषा से हुआ है और उस भाषा में अभी एकाक्षरा भाषा से बह्वक्षरा भाषा में परिणति के कतिपय अवशेष और स्मृतियां आदि उपलब्ध हैं। अतः इस भाषा का मूल कल्पित भारोपीय भाषा के अनुरूप नहीं था। न यह भाषा मध्यकालीन मान्यताओं के अनुरूप है। वह आधुनिक एकाक्षरा भाषाओं, चीनी आदि के अधिक समीप रहा होगा।

(३८) एकाक्षरा भाषा से बह्वक्षरा बनते समय वैदिक भाषा ने अनेक रूपों को ग्रहण किया होगा। जिस रूप में आज वैदिक भाषा की उपलब्धि होती है उस रूप में वह शुद्ध योगात्मक श्लिष्ट भाषा प्रतीत नहीं होती है। इसमें अन्य वर्गों की विशेषताओं से मिलती-जुलती कुछ विशेषताएं भी प्राप्त होती हैं, जो इस भाषा के स्वरूप को विलक्षण बना देती हैं। वेद को समझने में उन विशेषताओं का ज्ञान नितरां आवश्यक है। अत ऐसी कुछ विशेषताओं का वर्णन नीचे प्रस्तुत किया गया है।

## हैमिटिक भाषाओं के समान लक्षणों का सद्भाव

(३९) हैमिटिक भापाओं के समान वैदिक भाषा में भी कतिपय पदों में लिंगभेद उनके बलाबल पर निर्धारित किया गया प्रतीत होता है। लिबुजा को इसलिये स्त्रीलिङ्ग रक्खा गया प्रतीत होता है कि वह वृक्ष के सहारे बढ़ती है और रहती है, अतः निर्बल है। अपस् (जल) नीचे की ओर गति करने, आधारानुरूप रूप धारण करने और कोमल होने से ही स्त्रीलिंग माने गए होंगे। इन्द्र, रुद्र, अग्नि, मरुतः आदि सबल देवता सब पुल्लिग हैं, परन्तु सरस्वती, राका, सिनीवाली, नदी, श्रद्धा आदि कोमल और चारु भावों के वाचक होने से स्त्रीलिंग हुए होंगे। पुल्लिग शब्दों में कक्षः, कण्वः, कविः, कामः, कोशः, क्रतुः, गरुत्मान्, गिरिः, ग्रावाः, धर्मः, ध्रंसः आदि बहुत से कण्ठ्य ध्वनि से आरम्भ होते हैं और स्त्रीलिंग में तडितः, तनूः, तमिस्राः, दितिम्, दिवः, धियः, और नद्यः, आदि दन्त्य ध्वनि से आरम्भ होते हैं। अवनिः आदि निप्रत्ययान्त पद स्त्रीलिंग हैं, जबकि वह्निः, वृष्णिः और अग्निः पुल्लिग हैं। इनमें भी बलाबल का विचार ही प्रमुख प्रतीत होता है।

(४०) वैदिक क्रियाओं में बहुधा काल का व्यत्यय मिलता है। जिसके कारण आधुनिक प्रयोगों और व्याकरण की दृष्टि में उन्हें काल का ठीक-ठीक बोधक नहीं माना जा सकता है। इसी स्थिति को अनुभव करके पाणिनि ने—'छन्दसि लुङ् लङ् लिटः' और काल के व्यत्यय के नियम बनाए हैं। कुछ प्रयोगों में यावत्, पुरा और स्म आदि क्रिया भिन्न पदों से भी क्रिया के काल को व्यक्त किया जाता है। वस्तुतः संस्कृत की क्रिया कार्य की समाप्ति या असमाप्ति की द्योतक होती है, काल का स्पष्ट ज्ञान नहीं कराती है।

(४१) वैदिक भाषा में प्र-प्र, दिवे-दिवे आदि अनेक पदों में जोर देने के लिये आवृत्ति या पुनरावृत्ति की गई है।

---

१. मा वधा. पृ. १४०. १४१।

## सूडानी वर्ग के जैसे तत्व

(४२) सूडानी वर्ग के समान वैयाकरणों द्वारा कल्पित वैदिक धातुएं भी एकाक्षर हैं । उनसे निष्पन्न क्रियाएं धातुओं और कतिपय संकेत–पदों, के मिश्रित रूप हैं । यहां क्रिया-विशेषण क्रियागत विशेषता-रूप गति और अवस्था आदि का प्रकाशन करते हैं । बहुत सी धातुएं अपने अर्थ के अनुरूप शब्दानुकृति अक्षरों से निर्मित हैं । यथा–पत् गिरना, क्षर–पानी गिरना, गर्ज्–गरजना आदि ।

(४३) वैदिक भाषा में लिंगबोधन के लिये स्वतन्त्र पदों का प्रयोग तो ज्ञात नहीं है, तथापि स्त्रीत्व की विवक्षा में टाप्, ङीप्, ङीष् आदि प्रत्ययों का प्रयोग होता है । किसी समय ये प्रत्यय स्वतन्त्र पद रहे हैं ।

(४४) बहुवचन वैदिक भाषा में बहुत स्पष्ट हैं । यहां कई बार पदगत स्वर को दीर्घ करके हुवचन में परिवर्तित किया जाता है । यथा देवः–ाः, वाजः–वाजाः, मनः–मनांसि । अनेक बार त्यय जोड़ कर भी बहुवचन बनाया जाता है । यथा–मतिः ते मतयः । द्विवचन की रचना में भी ये उपाय प्रयुक्त होते हैं ।

(४५) वैदिक भाषा सूडानी भाषा के समान नितान्त व्याकरण हीन तो नहीं है । परन्तु आज के अध्येता की दृष्टि से बहुत से वैदिक-पद निर्भ्रान्त व्याकरण के रूप में नहीं माने जा सकते हैं । तुभ्यं आदि में अन्तिम 'म्' को न होना, सुपां सुलुक् में संगृहीत रूप, निपातन से सिद्ध पदों, निर्विभक्तिक प्रयोगों आदि में व्याकरण की उपेक्षा सुव्यक्त है । इसी कारण पाणिनि ने बहुलं छन्दसि, व्यत्ययो बहुलम्, सुपां सुलुक्, छन्दसि–आदि नियमों का आश्रय लिया है । यहां विभक्तियों का प्रयोग सुस्थिर हो चुका है, परन्तु अनेक बार इनके प्रयोग का अभाव भी पाया जाता है । ऐसे निर्विभक्तिक पदों को ठीक-ठीक न समझने से भाष्यकारों और वेदाध्यायी विद्वानों को अनेक बार द्रविड प्राणायाम करने पड़े हैं ।

## बांटू परिवार की विशेषताओं से साम्य

(४६) बांटू परिवार के समान वैदिक भाषा में भी काव्यसदृश ध्वनिसामञ्जस्य पाया जाता है । इसी कारण यजुर्वेद और अथर्ववेद के गद्यात्मक मन्त्रों के भी छन्द बताए गए हैं । यहां छेक और वृत्ति अनुप्रास के भी उदाहरण मिल जाते हैं, परन्तु उनका बाहुल्य या पद-पद पर प्रयोग नहीं है ।

(४७) बहुत से पदों में स्वर के अन्तर से अर्थ में भेद हो जाता है—या का अर्थ 'जाना' है, यु का 'मिलाना', पृथक् करना है । त्रिवृष्णः को त्रैवृष्णः हो जाने पर अपत्यार्थ हो जाता है । अट्-हीन लुङ् का रूप अनेक बार इञ्जडिक्टव का काम करता है । 'अ' जोड़ देने से भूतकाल का और निषेध आदि का अर्थ भासित हो जाता है । कौशिक, औचथ्यः, और्णवाभम्, औशिजः में, किमीदिना और किमीदिने, कीरिः और कीरैः, चुरुः और चरौ आदि में स्वर भेद से अर्थ में भेद हो गया है। अथर्यः 'अंगुलि' का, अथर्युम् 'पद' का, अपुः 'रूप' का, आपुः 'प्राप्ति' का, अमः पद का, अमा 'घर' का, अयः 'हिरण्य' का, अया' उत्तरपद का, अरुषः 'अश्व' का, अरुषी 'उषा' का, गभीरः 'महत्' का, गभीरा 'वाक्' का, गभीरे 'द्यावापृथिवी' का, धिषणा 'वाक्' का, धिषणे 'द्यावापृथिवी' का वाचक हैं । स्वरभेद से अर्थभेद के ऐसे बहुत से रूप संगृहीत किए जा सकते हैं ।

(४८) वैदिक भाषा में लिंग की अव्यवस्था, उस के लिए निश्चित नियमों या आधारों का अभाव सम्भवतः आदि काल में लिंग के अभाव का द्योतक हो। कालान्तर में प्रयोग बाहुल्य के आधार पर लिंग का वर्गीकरण हो गया। कतिपय पदों में सजीव और निर्जीव की कसौटी पर भी लिंग का प्रयोग किया गया प्रतीत होता है। यथा निघण्टु में अर्भकः ह्रस्वनाम है और अर्भकम् उत्तरपद है। अर्जुनम् रूपनाम है और अर्जुना उषोनाम। उषस् की सजीव देवी के रूप में कल्पना सुज्ञात है। इसी प्रकार अरुषम् रूपनाम है, और अरुषः अश्वनाम है।

(४९) वैदिक भाषा में संगीतात्मकता सुप्रसिद्ध है। यहां स्वराघात संगीतात्मक ही है। अधिकांश शब्द अजन्त हैं। हलन्त शब्द भी मिलते हैं। संयुक्त व्यञ्जनों का प्रयोग पर्याप्त है, परन्तु सामान्यतः दो व्यञ्जनों का सरल संयुक्त रूप ही बहुधा प्रयुक्त होता है।

## बुशमेन परिवार से साम्य

(५०) बुशमेन परिवार के समान कुछ विरल प्रयोगों में गृत्समद ने पुनरुक्ति द्वारा बहवचन का निर्माण किया है। एकशेष समास की कल्पना से ज्ञात होता है कि आदिकाल में पुनरुक्ति द्वारा ही बहुवचन बनाया जाता होगा। कालान्तर में मुख-सुख, प्रयत्नलाघव और सौकर्य के लिए पुनरुक्त पदों को त्याग कर स्वर आदि के परिवर्तन द्वारा बहुवचन बनाया जाने लगा। आज बहुवचन निर्माण में आस्, आसस्, आन्, भिः, भ्याम्, नाम्, सु आदि बहुत से उपायों का प्रयोग होता है।

(५१) बहुत से वैदिक पदों में प्रत्यय आदि जोड़े हुये भाग मूल अर्थतत्त्व के मध्य में सैमिटिक और हैमिटिक भाषाओं के समान घुलमिल कर भी आते हैं। यथा—'रुध' से रुणद्धि, कन्' से अकानिषम्।१ अक्षणयाध्रुक्२ में संभवतः 'क्ष्' का मध्य आगम है। युज् से युनक्त, युनजत्, युनक्षि, युनज्मि।

## श्लिष्ट योगात्मक तत्व

(५२) श्लिष्ट योगात्मक भाषाओं के समान वैदिक भाषा में भी कतिपय शब्दों में प्रत्यय लगाने पर अर्थतत्व में विकार हो जाता है। साथ ही सम्बन्धतत्व अलग भासित रहता है।। भू को "भव्" और "भुव्", ज्ञा को 'जाना", "जानी" कवि से काव्यम्, गौ से गव्यूतिः, स्था से तिष्ठाति, तिष्ठाथः, तिस्थिपत्३ पुंस् से पुमासम्, अस् से सन्ति, धा से दधुः, धृ से दाधार, सच् से सश्चतः४ आदि से यह तथ्य सुस्पष्ट है।

(५३) कुछ विद्वानों के मत में दो प्रकार की "ह" ध्वनि है। पाणिनि ने भी अपने शिवसूत्रों में "ह" का दो बार पाठ किया है। दोनों पाठों का अलग-अलग प्रयोजन है। सम्भव है कि ये पाठ हित्ती के दो रूपों के प्रतिरूप हों, जिनका भेद अब वैदिक और लौकिक संस्कृत में अज्ञात हो गया है। शब्दसमूह में शुरियश (-सूर्यः), मरुत्तश (—मरुतः), ईन्दर (-इन्द्रः), उरुवन (—वरुणः) कुइस् (—कः), उग्स (—अहम्), इइआमि (—यामि) नैयन्तिस (—नयन्ति), वैदर (—उद) केमन्ज (—हेमन्तः) लमन् (—नामन्) आदि।५ हित्ती के

---

१. ऋ० ४. २४. ९।
२. ऋ० १. १२२. ९।
३. ऋ० १.१६२.२०।
४. ऋ० १४२.७। में सामा. ने इसे षस्ज के पश्चात् कुछ आचार्यों द्वारा पठित षश्च से माना है। स्पष्ट है कि यह धातु सश्चतः आदि की दृष्टि में पीछे कल्पित की गई है।
५. तिमावि० पृ० १२८ से संकलित।

शब्दों की कोष्ठगत संस्कृत शब्दों की तुलना से सातवें कारक, स्त्रीलिंग, कतिपय क्रिया भावों (मूड) के अभाव और द्विवचन के अल्प प्रयोगों से हित्ती भाषा वैदिक भाषा का विकारोन्मुख विकसित रूप ही सिद्ध होती है। वैदिक भाषा से विकसित पाली भाषा में भी इस प्रकार के शब्द विकार, कारकों की न्यूनता, द्विवचन का अभाव आदि पाए जाते हैं।

## अश्लिष्ट योगात्मक तत्व

(५४) अन्त योगात्मक या पर-प्रत्यय-प्रधान अश्लिष्ट योगात्मक तुर्की, हंगरी आदि भाषाओं के समान वैदिक भाषा में सम्बन्धतत्व अनेकशः अर्थतत्व के अन्त में पाया जाता है और तिल-तण्डुलवत् उसकी पृथक् सत्ता भी दृष्टिपथ में आती है। यथा पूर्-भिः, अष्ट्रा-वी, पद-वीः, मरुत्-आम्, मरुत्-वः म-या, त्व-या, अस्-ति। यहां सम्बन्ध-तत्व अथवा विभक्तियां आदि कारकों तङ् रूपों, निपातों, कर्मप्रवचनीय आदि में बंट जाने, तथा श्लिष्ट, अश्लिष्ट, प्रश्लिष्ट योगात्मक और अयोगात्मक होने के कारण अल्प प्रतीत होते हैं।

(५५) पूर्वान्तयोगात्मक अश्लिष्ट योगात्मक मकौर आदि भाषाओं के समान कुछ वैदिक पदों विशेषतः क्रिया पदों में भी सम्बन्धतत्व पूर्व और अन्त में जोड़े जाते हैं, उनका स्वरूप भी सुज्ञात रहता है, यथा अमरिष्यत्, अप्रपथःत, अति-मतिम्। ऐसे अनेकों पद अब अनवगत-संस्कार हो गए हैं, जिनके अर्थ और सम्बन्ध तत्वों का ठीक-ठीक पता लगाना दुष्कर हो गया है। प्रारम्भ में आदि और अन्त के सम्बन्धतत्व स्वतन्त्र भी रहे होंगे, परन्तु अब वे पद का अभिन्न अंग बनकर हमारे सम्मुख हैं। मध्य-योगात्मक या अन्तःप्रत्यय प्रधान अश्लिष्ट योगात्मक सथाली भाषा के मंझि "मुखिया" और बहुवचन के द्योतक "म" से निष्पन्न मपंझि-"मुखिया लोग" के समान वैदिक भाषा में भी कुछ ऐसे अवशेष मिलते है, जिनमें सम्बन्धतत्व मध्य में जोड़ा गया है, यथा यास्क[१] के अनुसार प्रस्कण्वः में "स्" पुत्रत्व का वाचक है, और प्रकण्व "कण्व में हुआ" अर्थतत्व के मध्य में आया है। यास्कीय निर्वचन[२] १२८ में प्र को और १२९ में प्रस् को पुत्रत्व का वाचक माना गया है। इन दोनों ही अवस्थाओं में यह पूर्व योगात्मक या पुरःप्रत्यय प्रधान अश्लिष्ट योगात्मक भाषा का उदाहरण बन जाता है। सि-म-तन्दा 'हम उसे (–म) प्यार करते हैं।' के समान म–अम्–स=मांस,[३] म–हा–अन्=महान् हैं।[४] मिथुनौ में 'थु' प्रत्यय बीच में आया है। मि–थु–न।[५] मेघा के म में सप्तमी का द्योतक सम्बन्ध-तत्व है।[६] विश्चकद्रः के यास्कीय व्याख्यान में 'श्' को 'अस्मिन् अस्ति' का द्योतक भी माना जा सकता है, और आगम भी।[७] विष्पितः में 'पि' प्र+आप् का वाचक तत्व प्रतीत होता है।[८] शकुनि के यास्कीय निर्वचन संख्या[९] १–शक्नोति उन्नेतुम् आत्मानम् में 'उ' उत् का द्योतक है। शुतुद्री के निर्वचन 'आशु तुन्ना इव द्रवति में 'तु' तुन्ना अर्थ का वाचक पद, पद के बीच में आया है।[१०]

(५६) जुलू और काफिर आदि पूर्वयोगात्मक

---

१. नि. ३. १७।
२. या नि., वेवा. १७. १-४।
३. वही, निसं. १४७. २।
४ वही, निसं १४६. २।
५. वही, निसं. १५०. नि. ७. २९।
६. यानि., निसं. १५८।
७. वही, निसं. १७६।
८. वही, निसं. १७८।
९. नि. ९. ३। १०. यानि., निसं. १९३. २।

या पुरः प्रत्यय प्रधान अश्लिष्ट योगात्मक भाषाओं के समान वेद में अर्थतत्व के पहले किसी सम्बन्ध-तत्व–(बहुवचन आदि के द्योतक विभक्ति चिह्न) के स्वतन्त्र प्रयोग तो लक्षित नही होते हैं, कुछ उपसर्गों का प्रयोग अवश्य ही होता है। कुछ पद निर्विभक्तिक भी मन्त्रों में आए हैं।

## प्रश्लिष्ट योगात्मक तत्त्व

(५७) प्रश्लिष्ट योगात्मक भाषाओं के समान कतिपय वैदिक पदों में भी सम्बन्ध और अर्थतत्त्व एक दूसरे में इतने मिल जाते हैं कि वे न अलग-अलग किए जा सकते हैं, न पहचाने जा सकते हैं। यह प्रवृत्ति अनु से आनवम्, ऋक्ष से आर्क्षः, अर्जुनी से आर्जुनेय, कण्व से काण्वायन, कृ से अकः आदि पदों में पाई जाती है। आंशिक प्रश्लिष्ट योगात्मक भाषाओं[१] के समान वैदिक भाषा के क्रिया पदों में धातु तत्व और पुरुष चिह्न का अभिन्न या प्रश्लिष्ट योग हो जाता है। यहां सर्वनाम पदों का ऐसा प्रयोग मान्यता-प्राप्त विश्लेषण में लक्षित नहीं होता है। तथापि यह असम्भव नहीं कि एकाक्षरा भाषा से बह्वक्षरा बनते समय पुरुषचिह्नों के रूप में ज्ञात तिङ् प्रत्ययों में सर्वनाम तत्व भी रहे हों, जो अब पुरुष चिह्नों से दूध-पानी की तरह मिलकर अभिन्न और अनभिज्ञेय हो गए हैं। अस्मि' अव्यय इसी प्रवृत्ति का अवशेष प्रतीत होता है। बाबूराम सक्सेना के मत में प्राचीन आर्यभाषाओं की शब्दावली में कुछ अंश इसी वर्ग का है। समास-प्रक्रिया भी इसी प्रश्लेष प्रवृत्ति की देन है।

## पद पूरा वाक्य

(५८) पूर्ण श्लिष्ट योगात्मक भाषाओं के समान कतिपय वैदिक पदों में भी योग चरम सीमा पर पहुंच गया है। वहां सम्बन्ध और अर्थतत्वों का योग इतना पूर्ण है कि पूरा वाक्य एक शब्द बन गया है। यथा–एहिमायासः, प्रमगन्दः, कुहू, कीकट, मङ्गल, किमीदिना आदि कतिपय पद ऐसे घनीभूत वाक्य हैं। भाष्यकारों ने इनका व्याख्यान भी घनीभूत वाक्यों के रूप में किया है। सिद्धेश्वर वर्मा ने यास्क के ऐसे व्याख्यान को अमान्य कहा है। उनके मत में वैदिक भाषा में घनीभूत वाक्यों की प्रवृत्ति असम्भव है।

(५९) ऐतरेयकार के अनुसार पर्यायक्रिया में पहले पर्याय में पहला पद 'असुरों के घोड़े और गायों को ले लेते हैं' का वाचक है। दूसरे पर्याय में बीच का पद आवृत रूप में 'असुरों' की गाड़ियों और रथों को छीन लेते हैं' का द्योतक है।

(६०) अन्तिम पर्याय में अन्तिम पद आवृत्त हो कर 'असुरों के शरीरों के वस्त्र, सोने या रत्नों को छीन लेते हैं' का वाचक है। इस वर्णन में ब्राह्मणकार पद-विशेषों को पूर्ण वाक्य मान रहा है।

## अयोगात्मक तत्त्व

(६१) वैदिक भाषा में अयोगात्मक भाषाओं की भी कुछ विशेषताएं प्राप्त होती हैं। यहां भी निपातों या सम्बन्धसूचक या अपूर्ण शब्दों का आधार लिया जाता है। पाणिनि ने निपातों को अव्यय माना है। इनमें विभक्ति चिह्न नहीं लगते

---

१. इन भाषाओं में क्रियाओं और सर्वनामों का योग इस प्रकार का बनता है कि क्रिया अस्तित्वहीन होकर सर्वनाम की पूरक हो जाती है। यथा यास्क आचार्य की भाषा में न 'तू' कार 'ले जाना' और 'सु' मध्यमपुरुष का चिह्न 'से नकारसु' (मुझे) ले जाता है, और हकारत 'मैं ( तुझे ) ले जाता हूं।' में लक्षित होता है।

हैं। इस दृष्टि से ये पद अपूर्ण हैं। इनके अपने विविध अर्थ होते हैं--'उच्चावचेष्वर्थेषु निपतन्ति'१ पाणिनि के कर्मप्रवचनीय अधि, अभि, उप आदि भी इसी श्रेणी के अन्तर्भूत हैं। वैदिक भाषा में भी उदात्तस्वर और काकु का प्रमुख स्थान है। अनेक बार स्वर परिवर्तन से अर्थ में भेद हो जाता है, यथा भूमन् 'पृथिवी और भूमन्' बहुतायत। काकु से निषेध विधान में और विधान निषेध में बदल जाता है। स्वर के प्रयोग पर और उसके विकास पर पहले अन्यत्र प्रकाश डाला जा चुका है।

(६२) समान वैदिक भाषा में सम्बन्ध और अर्थ-तत्त्वों में स्थान परिवर्तन से तत्त्व के स्वभाव में कोई परिवर्तन नहीं आता है। यहां पर पदों में सम्बन्ध और अर्थतत्त्वों के स्थान और स्वभाव सुस्थिर हो चुके हैं। उनमें परिवर्तन सम्भव नहीं। प्रारम्भिक अवस्था में अयोगात्मक भाषाओं में प्राप्त स्थान के महत्त्व के समान यहां भी स्थान का महत्त्व रहना अस्वाभाविक नहीं। उस अवस्था में शब्दों के वैयाकरणिक रूप स्पष्टतः अलग-अलग नहीं रहे होंगे। और वहां स्थान भेद से अर्थभेद का ज्ञान होता रहा होगा। कुछ वाक्यों में उद्देश्य और विधेय, विशेषण और विशेष्य में स्थान परिवर्तन से भेद पड़ भी जाता है। सायण और दयानन्द के भाष्यों में इस प्रकार के अन्वय-भेद बहुधा मिलते हैं, जिनसे दोनों के भावों में महान् अन्तर पड़ गया है।

(६३) यदि वैयाकरणों की कल्पित धातुओं के स्थान पर वास्तविक अर्थ-तत्वों पर दृष्टि रक्खी जाए तो वैदिक भाषा के अट्हीन लुङ् और लङ् के रूपों, स्म आदि के प्रयोग से निष्पन्न काल-द्योतक क्रियापदों के निर्माण में भी अनेक बार पदों और अर्थतत्त्वों में कोई विकार नही होता है। यथा—वोचम्, कः (—अकः), पृच्छन्ति स्म आदि। वैदिक भाषा में क्रिया से सम्बद्ध धातुओं की स्वतन्त्र सत्ता बिरली ही मिलती है, यथा कतिपय धातुओं के लोट् लकार मध्यम पुरुष के एक वचन के रूपों में। इसके विपरीत नामरूपों में निर्विभक्तिक पद या प्रातिपदिक अनेक बार प्रयुक्त हुये है।

(६४) संक्षेप में वैदिक भाषा योगात्मक भी है और अयोगात्मक भी। वह श्लिष्ट, प्रश्लिष्ट और अश्लिष्ट सभी प्रकार की विशेषताओं से सम्पन्न है। उसके एकाक्षरा रूप के अवशेषों, परम्परा और व्याख्यान की ओर अन्यत्र पहले ही संकेत किया जा चुका है।

## वाग्ब्रह्म की पृष्ठभूमि में वैदिक-भाषा का स्वरूप मन्त्रों में लिंग, वचन आदि का व्यत्यय

(६५) प्राचीन भारतीय दार्शनिकों, नैरुक्तों और वैयाकरणों ने वैदिक भाषा के स्वरूप को वाग्ब्रह्म के प्रकाश के रूप में प्रस्तुत किया है। जैसा पहले अन्यत्र लिखा जा चुका है, वाग्ब्रह्म की कल्पना बहुत प्राचीन है। ब्रह्म या तद् एकम् या सद् एकम् अनिरुक्त है और नपुंसक लिंग से द्योतित किया जाता है। वह एक है और अनेकविध रूपों को उत्पन्न करता है। यह तद् एकम् वाक् के रूप में इस सृष्टि में व्याप्त है। यह तत्व एक वचन, एक रूप, सदा वर्तमान कालिक और निर्लिंग है। उसके लिए भूत और भविष्यत् भी वर्तमान काल हैं। अतः उसे सब लिंगों, वचनों, कालों और पुरुषों द्वारा व्यक्त किया जा सकता है। लिंग आदि का विभाजन मानवी भाषा में ही किया गया है—वह काल्पनिक या आपेक्षिक है, वास्तविक या आत्यन्तिक नहीं है। यह विभाजन दैवी भाषा में चरितार्थ नहीं होता है। क्योंकि वह वाणी एक रस, एक रूप, अविभाज्य, विकारहीन और अक्षय (—न वाक् क्षीयते)१ है। लोकभाषा या मानव

( शेष पृष्ठ ४८ पर देखें )

१. नि. १.४।

१. ऐ. ५. १६।

# सब सत्य विद्याओं का पुस्तक : वेद

लेखक — श्री मनोहर विद्यालङ्कार

### वेद

उद्धृत्य वेदमथ कर्माणि कृण्महे ।

अ० १९ । ६८ । १

'वेद सब सत्य विद्याओं का पुस्तक है ।'

महर्षि दयानन्द को अन्य महा पुरुषों अथवा ऋषियों से पृथक् करने वाली एकमात्र मान्यता यह है कि वे वेद को सर्वोपरि मानते हैं । आस्तिकता अथवा परमेश्वर को मानने या उसके स्वरूप के सम्बन्ध में अनेक मनीषी उनके तुल्य हैं ।

'वेद सब सत्य विद्याओं का पुस्तक है' की मान्यता बिलकुल अनोखी है । आधुनिक विद्वान् भी इसे मानने को तैय्यार नहीं । उनका निश्चित मत है कि मनुष्य की बुद्धि सदा विकसित होती रहती है । आजकल वैज्ञानिक आविष्कारों और दूसरे ग्रहों में पहुंचने की संभावना को देख कर विद्वान् आर्यसमाजी अथवा कट्टर दयानन्दानुयायी भी यह कहते हुए हिचकने लगे हैं कि वेद सब सत्य विद्याओं का पुस्तक है । इस वाक्य के भिन्न-भिन्न अर्थ लगाए जाने लगे हैं । वे कहने लगे हैं कि इसका यही अर्थ है कि वेद में सब विद्याओं का संकेत है ।

इस युग के प्रसिद्ध आर्यसमाजी विद्वान् पं० रामचन्द्र देहलवी भी यही कहते हैं कि हरेक क्रिया या कर्तव्य का वेद में विधान या निषेध नहीं दिखाया जा सकता । जो चीज़ वेदाविरुद्ध है, वह भी हमें उतनी ही मान्य है, जितनी वेदानुकूल । आर्यसमाज अथवा स्वामी दयानन्द को 'वेदानुकूल अथवा वेदाविरुद्ध' सब कुछ मान्य है ।

किन्तु स्वामी दयानन्द के वेद भाष्य और विशेष कर उनके मन्त्रों के किये हुए भावार्थों का मनन करने से ऐसा प्रतीत होता है कि महर्षि ने कोई बात बिना प्रमाण, के नहीं लिखी है । बहुत सी बातों के प्रमाण, अथवा शब्दार्थ और भावार्थ की बीच की कड़ियां अथवा उन दोनों को जोड़ने वाले विचार उनके मन में घूमते रहे हैं । यदि विशेष मनन किया जाये तो वेद के मन्त्रार्थ और भावार्थ में कहीं भी असंगति नहीं दिखाई देती है ।

इसी प्रकार स्वामी जी के 'वेद सब सत्य विद्याओं का पुस्तक है' का स्रोत या प्रमाण भी वेद में ढूंढना चाहिये । इस प्रमाण को ढूंढने का उपाय भी अगले ही वाक्य में बताया हुवा है कि 'वेद को पढ़ना पढ़ाना तथा सुनना सुनाना सब आर्यों का परम धर्म है' ।

यदि किसी मान्यता को ढूंढने के लिये वेद को दत्त चित्त हो कर पढ़ा जाएगा, तो वह अवश्य मिलेगी । और मेरी तो यह धारणा होने लगी है कि हमें केवल 'वेदानुकूल' को ही मानना चाहिये । वेदाविरुद्ध के प्रति उदासीन रहना चाहिये । किसी भी वेदाविरुद्ध बात को अपने लिये विधि-विधान नहीं स्वीकार करना चाहिये ।

वेद का पारायण करने से लगता है कि 'वेद सब सत्य विद्याओं का पुस्तक है' नियम का मूल अथर्व वेद के १९ - ६८ - १ में निम्न 'उद्धृत्य वेदमथ कर्माणि कृण्महे' । शब्दों में निहित है । ये शब्द स्पष्ट रूप में कह रहे हैं कि वेद का उद्धरण प्राप्त किये विना हमें कोई भी कर्म या मान्यता अपने लिये विधान रूप से स्वीकार नहीं करना चाहिये ।

### वेदार्थ

उपरोक्त भूमिका के बाद मैं अपने विषय पर आता हूं । अज्ञात काल से वेद सामान्य जन तथा

विद्वानों के लिये भी 'अविवृत' रहा है। और जब तक मनुष्य का इस में प्रवेश नहीं होता वह इसे दुरूह - व्यर्थ - गडरियों का गीत अथवा मृत पुस्तक आदि का नाम देता रहता है। किन्तु यदि वेद में किसी का प्रवेश हो जाए, उसे वेद कुछ-कुछ समझ में आने लग जाए तो फिर उसे वेद के सिवाय किसी ग्रन्थ में आनन्द ही नहीं आता। महा कवि कालिदास के शब्दों में:—

'जातास्वादो विवृतजघनां को विहातुं समर्थः'।

## वेदार्थ की संगति

यद्यपि वेद अविवृत रहा, किन्तु लौकिक संस्कृत का चलन काफ़ी था। उस में अनेक उत्तमोत्तम ग्रन्थ, काव्य आदि लिखे गए। इसलिये संस्कृत चलती रही। किन्तु बहुत से शब्दों का वैदिक संस्कृत और लौकिक संस्कृत में इतना अर्थ भेद है कि अगर लौकिक अर्थों को वेद में भी मान लिया जाए तो बहुत से स्थल अत्यन्त मूर्खता-पूर्ण लगने लगते हैं। उदाहरण के लिये - उक्षा दाधार पृथिवीम् का लौकिक संस्कृत में प्रचलित अर्थ के अनुसार बैल पृथ्वी को अपने सींगों पर धारण किये हुए है, कर लिया गया। और फिर इस अर्थ के आधार पर वेद को मूर्खतापूर्ण मान्यताओं का संग्रह माना जाने लगा। इसी प्रकार के प्रकरणों में वेद के शब्दों का लौकिक संस्कृत में प्रचलित अर्थ, करके अनर्थ परम्परा प्रारम्भ हुई। और उसी परम्परा को अपनाकर मूल शब्दों के बजाय पुराणों तथा महा-भारत में पर्याय शब्द रख दिये, जिसका परिणाम यह हुवा कि हमारा प्राचीन साहित्य गपोड़ों का कोष मालूम पड़ने लगा।

## यौगिक अर्थ

वेद को ठीक प्रकार समझने के लिये, और उस में प्रतिपादित मान्यताओं को युक्ति युक्त तथा बुद्धिपूर्वक सिद्ध करने के लिये यह बात सर्वमान्य है, और इसे पूर्ण रूप से हृदय में रखना चाहिये कि वेद में आए हुए शब्दों का अर्थ यौगिक, प्रतीकात्मक अथवा योगरूढ़ रूप में करना चाहिये। केवल रूढ़ अर्थ करना और कभी कभी योगरूढ़ अर्थ करना भी अनर्थ का कारण बन जाता है।

वेदार्थ को युक्तिपूर्ण रूप में प्रकट करने के लिये जिन कुछ बातों का वेद - प्रेमियों को ध्यान रखने की जरूरत है उनका संक्षेप रूप में संकेत किया जाता है। इन में से कुछ बातें तो ऐसी हैं, जिन्हें हम लौकिक साहित्य तक में स्वीकार करते हैं किन्तु जब वेद में प्रयुक्त शब्दों का उसी प्रकार अर्थ करने लगते हैं, तो वेद अथवा अपनी भार-तीय संस्कृति के प्रति श्रद्धा और गौरव की भावना न रखने वालों को खींचातान, ज़बर्दस्ती या पक्षपात दिखाई देने लगता है।

## विशेषण – पर्याय

वेद में देवताओं के लिये नाना विशेषणों का प्रयोग किया गया है। बहुत बार एक ही शब्द के अनेक विशेषण दिये गये हैं। इन सब को एकत्र कर के यदि मनन किया जाए तो वेदार्थ बहुत बार स्पष्ट और युक्तियुक्त तथा प्रेरणाप्रद लगने लगता है। मेरी इस स्थापना को पुष्ट करने वाला मन्त्र निम्न है:—

सूर्यो ज्योति र्ज्योतिः सूर्यः स्वाहा।
सूर्यो वर्चो ज्योति र्वर्चः स्वाहा।
ज्योतिः सूर्यः सूर्यो ज्योतिः स्वाहा॥

इस मन्त्र की रचना इस बात की घोषणा करती है कि हमें वेदार्थ करते हुए आवश्यकता और प्रकरण के अनुसार–सूर्य का अर्थ ज्योतिः अथवा वर्चः; ज्योतिः का अर्थ सूर्य अथवा वर्चः

और वर्चः का अर्थ सूर्य अथवा ज्योतिः करने का पूर्ण अधिकार है।

इस बात को ऋक् १०।५०।४ के मन्त्रांश 'ज्योतिष्कृदसि सूर्य' से इस प्रकार स्पष्ट किया जाएगा। सूर्य को ज्योतिष्कृद् कहा है। तो हम जो भी वस्तु, ज्योतिः करनेवाली हो, उसे सूर्य शब्द के द्वारा ग्रहण कर सकते हैं।

अब ऋक् १०।३७।१ में आए 'सूर्याय शसत' का अर्थ यह कर दिया जाए कि जो भी वस्तु ज्योतिः — प्रकाश देने वाली हो, उसकी प्रशंसा करो, प्रेरणा लो। तो इस में खींचातान अथवा पक्षपात नहीं समझना चाहिये। इसी शैली के आधार पर स्वामी दयानन्द ने वेद-मन्त्रों के भावार्थ दिये हैं। इस के विस्तार में सैकड़ों उदाहरण एकत्रित किये जा सकते हैं।

## पुत्र

वेद में जब किसी में किसी गुण की अधिकता दर्शानी होती है तो उसका पुत्र कह देते हैं। वेद में 'सहसः सूनुः' का बहुत प्रयोग है। इस का अर्थ यही है कि साहस की मूर्ति। इस प्रकार का अर्थ अश्रद्धालुओं को खींचतान लगता है। किन्तु लोक में 'उल्लू का पट्ठा' 'गधे का बच्चा' 'सुवर का बच्चा' सुन कर कभी ऐसी शंका नहीं होती। इस बात के साथ ही साथ माता–पुत्र का सम्बन्ध यह माना जाता है कि माता कभी भी पुत्र का अहित नहीं चाहती। माता का पुत्र से विच्छेद हो जाए तो वह कभी सन्तुष्ट और सुखी नहीं रहती। यदि किसी पुत्र को माता का सच्चा हित है तो उसके पास रहना चाहिये, या उसे अपने पास रखना चाहिये।

## संकेत

पत्नी के प्रेम या शासन या मोह में पड़ कर मां को अलग नहीं करना चाहिये।

(क) अब इस स्थापना के साथ निम्न मन्त्र देखिये—

पृथिवी धेनुस्तस्या अग्निर्वत्सः।
अथर्ववेद ४-३९-२।

अन्तरिक्षं धेनुस्तस्या वायुर्वत्सः।
अथर्ववेद ४-३९-४।

पृथिवी शरीरम्। अथर्ववेद ५-९-७।

अब इसका भावार्थ बनेगा कि:— शारीरिक स्वास्थ्य के लिये अग्नि का सेवन अथवा अग्निहोत्र उपयोगी एवं लाभदायक है। और मानसिक स्वास्थ्य के लिये वायु का सेवन अथवा प्राणायाम उपयोगी एवं लाभदायक है।

(ख) समिधा समिद्धः। में ब्रह्मचर्य सूक्त में मैं समझता हूं कि शरीर से दीप्त अर्थ है। इस अर्थ को करने में प्रमाण है:—

पृथिवी शरीरम्। अथर्ववेद ४-३९-६
इयं समित् पृथिवि। अथर्ववेद ११-५-४।
समित् = पृथिवी = शरीर

(ग) स दाधार पृथिवीं दिवं च। अ० ११-५-१ का आध्यात्मिक अर्थ करते समय पृथिवी का अर्थ शरीर तथा द्यौ का अर्थ मन करेंगे।

(घ) द्यौ भूमिः कोश आसीद् यदयात् सूर्या पतिम्।
ऋ० १०-८५-७

यहां अर्थ कर सकते हैं कि जब सूर्या पत्नी बन कर पति के साथ चली तो उसका स्वस्थ शरीर और मन या आत्मा ही उसका असली तथा सच्चा खजाना था।

इस सम्बन्ध में विद्वानों को मिलकर विचार करना चाहिये और फिर निर्णय करना चाहिये कि वेदार्थ का यह प्रकार ठीक है अथवा गलत।

## यौगिक अर्थ

हम लौकिक संस्कृत में बहुत बार यौगिक अर्थ करते हैं, किन्तु वेद में यौगिक अर्थ करें तो खींचातान, पक्षपात का दोषारोपण किया जाता है। वस्तुतः हमें अपनी नज़र में गिराने के लिये हीनता की ग्रन्थि को मजबूत करने के लिये, इस युक्ति का आश्रय लेकर वद में इतिहास सिद्ध कर के वेदों की अपौरुषेयता और अनित्यता को दूर हटाने के लिये यह सब हुवा है।

महाभारत में जो नाम आए हैं, उन की व्युत्पत्ति वहीं दे दी गई है, तो फिर वेद में आए संज्ञावाची शब्दों को यौगिक क्यों नहीं मानना चाहिये।

उदाहरण के लिये—

व्यास—विव्यास वेदान् यस्मात् स तस्मात् व्यास इति स्मृतः।

द्वैपायन—न्यस्तो द्वीपे स यद् बालस्तस्माद् द्वैपायनः स्मृतः॥

योजनगन्धा—योजनात् गन्धमाजिघ्रते ततः—

आस्तीकः—अस्तीत्येव गर्भः इत्याह

इसी प्रकार वेद में आए हुए शब्द भी संज्ञावाची प्रतीत होने वाले शब्द संज्ञावाची न हो कर यौगिक होते हैं। इस बात को वैदिक साक्षी द्वारा भी पुष्ट किया जा सकता है।

यददो देवा असुराँ स्त्वयाग्रे निरकुर्वत।
ततस्त्वमध्योषधेऽपामार्गो अजायथाः॥

अथर्ववेद ४ - १९ - ४

अथर्व वेद के तृतीय काण्ड का १३ वां सूक्त इसका स्पष्ट तथा प्रबल संकेत करता है—

(क) यद् अवनदत तस्माद् नद्यो नाम। ३-१३-१

(ख) तदाप्नोदिन्द्रो वो यतीस्तस्मादापो अनुष्ठन। ३ - १३ - ३

(ग) अवीवरत वो हिकं तस्माद् वार्नाम वो हितम्। ३ - १३ - ३

(घ) उदानिषु महीरिति तम्मादुदकमुच्यते। ३-१३-४

अग्नि शब्द का निर्वचन 'अग्रे नयति' 'अग्रे-अञ्चति' वा करते हैं। लेकिन इस बात का मूल संकेत ऋग्वेद १ - १८८ - ११ का निम्न पद 'पुरोगा अग्निर्देवानाम्' में निहित है। इसी प्रकार 'अपो वव्रिवांसं वृत्रं जघान' ऋ० २-१४-२ भी निर्वचन वव्रिवांसं = वृत्रं का निर्वचन ही है।

## पारिभाषिक शब्द

आजकल जब नये नये कानून बनाए जाते हैं, तो उनके प्रारम्भ में कुछ शब्दों के विशिष्ट अर्थ दे दिये जाते हैं। और कहा जाता है कि इस कानून में इस शब्द का यही अर्थ लिया जाएगा।

इसी प्रकार लौकिक संस्कृत में बहुत बार निर्देश कर दिया जाता है। यथा–महाभारत में ज्योति शब्द का अर्थ पुत्र, पेशा, तथा विद्या किये गए हैं। अपत्यं कर्म विद्या च त्रीणि ज्योतींषि भारत। आदि पर्व १ - १०० - ६९। इसी प्रकार वेद में एक स्थान पर तो ज्योति शब्द के अर्थ सूर्य–ज्योति–व वर्च किये गए हैं। और दूसरे स्थान पर इसके अर्थ अग्नि, हिरण्य और सुवर्ण किये गए हैं।

ज्योतिरस्तु सूर्यो अग्निरुत वा हिरण्यम्।

अथर्ववेद १ - ९ - २

इसी प्रकार वेद में पशु का अर्थ मनुष्य तथा पशु दोनों किये गए हैं।

उदाहरणार्थः—

य ईशे पशुपतिः पशूनां चतुष्पदामुत यो द्विपदाम्।

अथर्ववेद २ - ३४ - १

वि तिष्ठन्तां मातुरस्या उपस्थान्नाना-
रूपाः पशवो जायमानाः ।

अथर्ववेद १४-२-२५

वह परमात्मा दोपाए तथा चौपाए दोनों प्रकार के पशुओं का स्वामी है ।

इस भूमि माता की गोद से भिन्न-भिन्न रूपों वाले पशु उत्पन्न होते हैं । यहां पशु शब्द से चेतनमात्र का ग्रहण किया गया है ।

इसी प्रकार इन शब्दों को भी पारिभाषिक माना जासकता है:—

(क) भूमिरसि ऋषिकृन्मर्त्यानाम् । ऋ १-३१-१६
(ख) असुरा अरेपसः । ऋ० १-६४-२
(ग) सुमना अहेलन् । ऋ० १-६१-४
(घ) सुक्रतुः पुरोहितः । ऋ० १-१२८-४
(ङ) ब्रह्मा भवति सारथिः । ऋ० १-१५८-६

## प्रयोग

ब्रह्मा चासि गृहपतिश्च नो दमे ।

ऋ० २-१-२

'है, होता है, करो, करना चाहिये' वेद के अर्थों को समझने के लिये इन चारों प्रकार की क्रियाओं को एक दूसरे में बदल लेना चाहिये, ताकि अर्थ स्पष्ट और युक्ति संगत हो जाए । ऐसा करने की सब भाषाओं में परिपाटी है ।

उदाहरण के लिये—

दीर्घायुरस्तु सोमकः । ऋक्० ४-१५-९

सोम के अनेक अर्थ हैं, जिन में से यहां प्रकरणवश शान्ति और वीर्य दो का ग्रहण करते हैं । और फिर इस पद के अर्थ निम्न बनेंगे, और अगर इसी प्रकार सब पदों के अर्थ किये जाए तो वेद के मन्त्रों में कार्य कारण, साधन साध्य, तथा हेतु फल की संगति बड़ी स्पष्ट दिखाई देने लगेगी ।

(क) शान्त रहने वाला तथा वीर्य की रक्षा करने वाला व्यक्ति दीर्घायु हो ।

(ख) यदि दीर्घायु बनना चाहते हो तो शान्त रहो, और वीर्य की रक्षा करो । अर्थात् क्रोध और काम से बचो ।

(ग) यदि शान्त रहोगे, वीर्य रक्षा करोगे–काम-क्रोध से बचोगे तो आयु स्वयमेव दीर्घ होगी ।

(घ) जो शान्त रहता है, वीर्य रक्षा करता है, वह दीर्घायु बनता है ।

(ङ) दीर्घायु बनने के लिये शान्त रहना चाहिये तथा वीर्य की रक्षा करनी चाहिये ।

यह प्रकार वेद के किसी भी मन्त्र या पाद के लिये अपनाया जा सकता है, और इस से वेद हमारे हृदय में विवृत हो जायेगा । हम वेदार्थ के सम्बन्ध में जातास्वाद कहाएंगे ।

## लाक्षणिक अर्थ

वेदों को अनर्थक तथा अयुक्तियुक्त सिद्ध करने के लिये उन नियमों को भी स्वीकार नहीं करते हैं, जिन्हें सब भाषाएं एक मत हो कर स्वीकार करती हैं । यथा–मञ्चाः क्रोशन्ति का अर्थ प्रत्येक यही करता है कि मचान पर बैठे हुए लोग चिल्ला रहे हैं । यह कोई नहीं कहता या मानता कि मचान चिल्ला रहे हैं ।

महाभारत में दो प्रयोग देखिये:—

(क) परित्यज्य प्रियान् प्राणान् रणे चरः विभी-तवत् । द्रोण-जयद्रथवध १११-९७

प्रिय प्राणों का मोह छोड़ कर निर्भय हो कर रण में विचर ।

(ख) अग्निहोत्रं प्रविवेश । वनपर्व १३६-१७
अग्नि होत्र गृह में प्रविष्ट हुवा ।

यहां लक्षणा से एक-एक शब्द का अध्याहार किया गया है। इसीप्रकार वेद में जब अध्याहार करते हैं तो कुछ दुराग्रहियों को आपत्ति हो जाती है।

उदाहरण के तौर पर कुछ शब्द देते हैं— जिन में शब्द का अध्याहार किये बिना अर्थ ही पूरा नहीं होता है।

(क) सहस्रजिद् अग्ने धर्माणि पुष्यसि ५-२६-६
अग्निः = अग्नि के गुणों से सम्पन्न
सहस्रजिद = सहस्र प्रकार के सुखों, धनों या किसी भी वस्तुओं को जीतने वाला।

(ख) अग्ने वृषभो द्युम्नवान् असि। ५-२८-४
हे अग्निस्वरूप तेजस्वी व्यक्ति तू वृषभ = वर्षा करने वाला अथवा वृषभ के गुणों से युक्त है।

अग्नि का अर्थ अग्नि न कर के कुछ और करने में जैसा कि ऊपर किया है, ऐतराज नहीं होना चाहिये, इस के लिये प्रमाण निम्न हैः—

अग्निर्विद्वान् ऋतचिद्धि सत्यः।
ऋ० १·१४४-५

अग्नि से ऐसा व्यक्ति ग्राह्य है जो—

(१) विद्वान् हो, (२) सत्यवादी तथा सत्य-व्यवहारी हो। (३) नियमों का ज्ञाता तथा पालनकर्ता हो।

इन विशेषणों से युक्त जड़ अग्नि नहीं हो सकती, इसलिये अग्नि का अर्थ अग्नि के गुणों से युक्त व्यक्ति करना चाहिये।

## वेदार्थ में सहायक मन्त्र

वेदार्थ को समझने के लिये वेद का मूल पाठ बहुत सहायक है। वेद का बार-बार मूल पाठ करने से बड़ी दूर-दूर के मन्त्रों के पदों में कुछ सम्बन्ध अनुभव होता है। और उस सम्बन्ध के कारण कुछ विशेषण तथा कुछ पाद अर्थ को स्पष्ट कर देते हैं, और उससे वेद कुछ अभिगम्य हो जाता है।

मन्त्र तथा पाद उदाहरण के तौर पर—

१. द्यौरासीत्पूर्व चित्तिरश्व आसीद् बृहद्वयः। अविरासीत् पिलिप्पिला रात्रिरासीत्पिशंगला। यजुर्वेद २३-१२

२. रात्री माता नभः पितार्यमा ते पितामहः। सिलाची नाम वा असि देवानामसि स्वसा॥ अथर्ववेद ५-५-१

३. इन्द्रो मुनीनां सखा। ऋ० ८-१७-१४
युजं वृत्रेषु वज्रिणम्। ऋग्वेद १-७-५

४. द्यौर्वः पिता पृथिवी माता सोमो भ्राता दितिः स्वसा। ऋग्वेद १-१९१-६

अपने अभिप्राय को स्पष्ट करने के लिये एक उदाहरण पेश किया जाता हैः—

इन्द्रो मुनीनां सखा। ८-१७-१४
न मे सख्ये रिषाथन १०-४८-५।
मा भेम मा श्रमिष्मोग्रस्य सख्ये तव। ८-४-७
मा ते रेवतः सख्ये रिषाम। ६-४४-११

इन्द्र एक स्थान पर कह रहा है कि मेरी मित्रता में तुम्हारी हिंसा न हो। और प्रजा यह प्रार्थना कर रही है कि हम तेरी मित्रता में रहते हुए कभी भी हिंसित अथवा दुःखी न हों। दूसरे मन्त्र में प्रार्थना की गई है कि हम तेरे मित्र रहते हुए सदा निर्भय रहें, कभी थकान अनुभव न करें।

इन सब का अर्थ करते हुए 'इन्द्रो मुनीनां सखा ८·१७-१४ पाद को यदि हम याद रक्खेंगे। तो एकदम यह समझ लेंगे कि यदि हमें इन्द्र की सच्ची मित्रता प्राप्त करनी है, या निर्भय होना है तो हमें मुनि बनना होगा, बनने का प्रयत्न करना होगा। मुनि बने बिना इन्द्र की मित्रता संभव नहीं है।

अब देखिये 'इन्द्रेण युजा तरुषेम वृत्रम्' ऋग्वेद ७-४८-२

इन्द्र की सहायता से वृत्र को—शत्रु को—नष्ट करें। अब यह विचारणीय है कि क्या वृत्र या शत्रु को नष्ट करने के लिये भी पूर्व उदाहरण की तरह से मुनि बनना होगा। क्या वेद सारे राष्ट्र को मुनि बनाना चाहता है, और इसी प्रकार राष्ट्र निर्भय हो कर दुश्मनों को मार भगाएगा।

ऐसा सोचना वेद के साथ अन्याय होगा। इस अर्थ को समझने के लिये।

इन्द्रो वज्री हिरण्ययः। ऋ० १-७-२
युजं वृत्रेषु वज्रिणम्। ऋ० १-७-५

युद्ध में अगर हमें इन्द्र की सहायता लेनी है वज्रधारी इन्द्र को बुलाना है, और अपने हाथ में वज्र धारण करने की तैय्यारी करनी है। उस समय 'इन्द्रो मुनीनां सखा' से न प्रेरणा लेनी है, न उसका ध्यान करना है।

## मान्यताएं

(क) लोक में किसी को कुत्ता कहा जाए तो बड़ा अपमान अनुभव होता है। यह समझा जाता है कि यह व्यक्ति खुशामदी, बढ़ा चढ़ा कर कहने वाला, भौंकने वाला, स्वार्थी, अपने हिस्से में से किसी को न देने वाला है। वेद में भी ऐसा ही है — अपश्वानं श्नथिष्टन सखायो दीर्घजिह्व्यम्। ९-१०१-१ अप श्वानमराधसं हता। ९-१०१-१३

(ख) लोक में बैल या सांड बुरे अर्थ में प्रयुक्त होता है। कई बार लाक्षणिक अर्थ न समझ कर वहां भी शाब्दिक अर्थ कर लेते है, और फिर वह चीज़ अयुक्तियुक्त असंभव लगने लगती है।

ऋषिश्रृङ्ग को गौ के पेट से उत्पन्न माना जाता है। परन्तु वास्तव में इस का लाक्षणिक अर्थ यह है कि शृङ्गी ऋषि बड़े क्रोधी और मूर्ख थे। तभी तो उन्होंने राजा को ऊटपटांग शाप दे दिया था। महाभारत १-५०-२ में शृङ्गी का विशेषण गविजातः = आया है। इस का मतलब हुवा कि हालां कि वे ऋषि थे किन्तु थे निरे बैल, बिलकुल सीधे। इस का विपरीत मुहावरा है—मूर्खों के सींग नहीं होते। उनका नाम भी सींग वाला रख दिया था।

इसी प्रकार वेद में भी शाब्दिक अर्थ न ले कर लाक्षणिक अर्थ लेने हैं। वेद में ऋषभ या वृषभ शब्द बुरे अर्थ में न आकर अच्छे अर्थ में प्रयुक्त होते हैं। और वहां भी इनका अर्थ लाक्षणिक करते हुए भी अच्छा सरल, दूसरों के लिये मेहनत कर के उत्पादन करने वाला करना चाहिये।

ऋषभं मा समानानां सपत्नानां विषासहिम्।
हन्तारं शत्रूणां कृधि विराजं गोपतिं गवाम्॥
ऋ० १०-१६६-१

वृषभो दमूनाः। १-१४०-१०

(ग) सर्प शब्द कुटिलता का प्रतीक हो कर आता है। महाभारत में — सर्पानाजुहवुः। १-५३-३' जनमेजय ने सर्पों का हवन किया। यहां वास्तव में सर्पों का हवन नहीं था, और न ही ऐतिहासिकों की मान्यता के अनुसार सीमा स्थित नागालैण्ड निवासी देशद्रोही नागाओं का विनाश किया गया था। वास्तव में तो युद्ध के बाद बड़े पैमाने पर फैले हुए भ्रष्टाचार के रूप नाना प्रकार की कुटिलताओं को दूर करने के लिये एक सम्मिलित प्रयत्न = श्रेष्ठकर्म राष्ट्र को शुद्ध करने के लिये यज्ञ किया गया था।

इसी प्रकार वेद में भी अहि—पृदाकुः आदि शब्दों का प्रयोग प्रायः कर के कुटिलता, बुराई

आदि के लिये ही होता है।

## विशेषणों की तुलना

वेद में एक ही शब्द के भिन्न-भिन्न स्थानों पर प्रकरणानुसार भिन्न-भिन्न अर्थ किये जाते हैं। इस को वेद का उपहास करने वाले बड़ा स्वाद लेकर कहते हैं। स्वामी दयानन्द जी के भाष्य के आलोचक उनकी हंसी उड़ाते हैं। विदेशी विद्वान् उनके साथ साथ सायणाचार्य का भी उपहास करते हैं। उन लोगों का कहना यह है कि– गौ का अर्थ घोड़ा, अश्व का अर्थ लोक, २-३४-३ वृक्ष का अर्थ मेघ, ५-५४-६ रयि का अर्थ पुत्र, द्यौ का अर्थ शत्रु, ६-६६-८ ऋषि का अर्थ गौ, यजुर्वेद ३-१६.

जब आप कर सकते हैं, तो फिर व्यवस्था या नियम क्या हो सकता है। आप चाहे जिस शब्द का अर्थ चाहे जो कर लो। वेद क्या हुवा, मोम की नाक हुई, चाहें जिधर घुमालो।

किन्तु हैरानी तब होती है, जब ये ही उपहास करने वाले लोग सामान्य संस्कृत में अथवा अन्य भाषाओं में इस प्रकार के अर्थ देख कर न केवल मौन धारण कर लेते हैं, अपितु इसे भाषा का सौष्ठव–महत्व मानते हैं।

सामान्य संस्कृत में—

अश्व का अर्थ पुरुष, मृगी का अर्थ स्त्री, कृष्ण का अर्थ अर्जुन, विषाण का अर्थ दांत, महागजाविवासाद्य विषाणाग्रैः परस्परं।

महाभारत, द्रोण-जयद्रथ १३३-१३

अथवा डियर शब्द का अर्थ प्यारा और हरिण।

इस का कारण यह है कि एक एक शब्द के योगार्थ के अनुसार भिन्न-भिन्न अर्थ होते हैं। कुछ अर्थ प्रचलित होते हैं, कुछ अप्रचलित। अप्रचलित अर्थ में प्रयुक्त शब्द को देख कर अल्पज्ञ व्यक्ति को लगता है कि इसे इतनी मामूली सी बात नहीं आती किन्तु विज्ञ को उस का वह भी अर्थ मालूम होता है। उसे आश्चर्य या उपहास की कोई बात मालुम नहीं होती।

इसी प्रकार वेदार्थ के समय भी अप्रचलित अर्थ को देख कर आश्चर्य या उपहास नहीं करना चाहिये। लेकिन साथ ही बिना किसी प्रमाण या युक्ति के अर्थ करना भी नहीं चाहिये।

अब मैं उस प्रमाण या युक्ति को देने का एक प्रकार आप के सामने उपस्थित करना चाहता हूं। वह प्रकार यह है कि हमें विशिष्ट शब्दों का वेद में कहां-कहां प्रयोग हुवा है, और उन के क्या क्या विशेषण दिये हैं। इन सब को एकत्रित करना चाहिये। और फिर उस शब्द का जहां प्रयोग बिना विशेषण के आए; वहां प्रकरणानुसार उन विशेषणों में से उपयुक्त अर्थ स्वीकार कर लेना चाहिये।

उदाहरण के लिये मैं अमृत–या अमर्त्य शब्द उपस्थित करता हूं।

(१) वीतिहोत्रो अमर्त्यः। ३-२४-२. ऋक्
(२) पृथुपाजा अमर्त्यः। ३-२७-५. „
(३) प्रचेतसममृतं सुप्रतीकम् ३-२९-५.
(४) अमृतो विचेताः। २-१०-१. „
(५) सहोजा अमृतो नितुन्दते। १-५८-१.
(६) अमृता अम्राः। १-७२-२
(७) अमृतः स्वाधीः। १-७०-४
(८) रयिबाडमर्त्यः। १-५८-३
(९) अमर्त्यस्तपोजाः। यजुः ३७-१६
(१०) अमृतासः पुराजाः ७-९७-४
(११) मर्त्यो दभ्रचेताः। ८-१०१-१६
(१२) भद्रा अमृत बन्धवः। १०-७२-५
(१३) अमम्रि र्भवामृतोऽतिजीवः। अथर्व ८-२-२६
(१४) अमृतः सजूरसः। ८-२-१३

(१५) अमृतस्य भक्षः घृतमन्नम् । अ० ८-७-१२
(१६) अमृतस्य चक्षणम् १-१३-५
(१७) पृतनाषाडमर्त्यः । १-१७५-२
(१८) पुलुकामो हि मर्त्यः । १-१७९-५
(१९) अमृतासो अद्रुहः । २-१-१३
(२०) मन्ये भेजानो अमृतस्य अतृपं यदावः । ३-१३-६

इन विशेषणों को एकत्रित करने के बाद अब निम्न स्थानों में अमृत शब्द के अर्थ का निर्णय करने की बात विचारणीय है।

विशेषणों की तुलना, भिन्न-भिन्न स्थानों पर आए विशेषणों में सम्बन्ध, उन विशेषणों में कार्य कारण सम्बन्धादि देखने से बहुत से स्थल स्पष्ट होते हैं। बहुत प्रकार की नई प्रेरणाएं मिलती हैं। तथा साथ ही साथ 'वेद सब सत्य विद्याओं की पुस्तक है' इस धारणा की पुष्टि होती है।

अमृत शब्द के कुछ प्रयोगों का उदाहरण नीचे दिया जा रहा है। प्रत्येक स्थान पर भिन्न भिन्न अर्थ है। अगर ऊपर दिये हुए प्रमाणों को ध्यान में न रक्खा जाए अथवा उन्हें उपस्थित न किया जाए तो आगे किये हुए अर्थ खींचतान तथा मनमानी ही जंचेंगे।

(क) अमृतानि वस्त्राणि विश एरयन्ताम् ।
अथर्व. ५-१-३

प्रजाओं को सुन्दर वस्त्र पहिनने चाहियें। उदाहरण तीन में 'सुप्रतीकममृतम्' आया है।

(ख) येभ्यो ज्योतिरमृतं मर्त्येभ्य उद्यन्सूर्यो रश्मिभिरातनोति ।
अथर्व० १२-१-१५

उदय होता हुवा सूर्य अल्पचेतना वाले कमजोर अकर्मण्य अथवा मूर्ख मनुष्यों को विशिष्ट चेतना, शक्ति, कर्मण्यता अथवा ज्ञान देता है।

मर्त्योऽप्रचेताः – अल्पचेतनावाला; अमृताः अमूराः,
मर्त्यः = मूर्ख । पृथुपाजा अमर्त्यः, मर्त्य = कमजोर ।
अमृतः स्वाधीः अच्छी प्रकार से खूब कर्म करने वाला,
मर्त्यः = अकर्मण्य ।

(ग) तत्सविता वोऽमृतत्वमा सुव ।
१-११०-३

सब का प्रेरक परमात्मा हम से मूढ़ता दूर कर के हमें ज्ञान की प्रेरणा दे। अकर्मण्यता दूर कर के हमें कर्मठता की प्रेरणा दे।

अमृताः अमूराः । अमृतः स्वाधीः ।

(घ) मर्तासः सन्तो अमृतत्वमानशुः ।
१-११०-४

सामान्य धारणा 'ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः' के विरुद्ध वेद कहता है। मूर्ख होते हुए भी मनुष्य मुक्ति प्राप्त कर सकता है। अमृताः अमूराः ।

मनुष्य ज्ञानी न हो किन्तु फिर भी वह भला तथा सरल बन सकता है। मुख्य बात ज्ञान नहीं भद्रता है।
भद्रा अमृतबन्धवः । अमृताः अमूराः ।

(ङ) आरभस्वेमां अमृतस्य श्नुष्टिम् ।
अथर्व० ८-२-१

अमृत की इस धारा का सेवन प्रारम्भ करो। यहां अमृत का अर्थ जल तथा दुग्ध घृत लेना है।

अमृतस्य भक्षो घृतमन्नम् ।
अ० ८ ७-१२

(च) आ पर्जन्यस्य वृष्ट्योदस्थामामृता वयम् । अ० ३-३१-११

हम मेघ वर्षा से विशिष्ट चेतना वाले अथवा शक्ति सम्पन्न हो गए हैं । ग्रीष्म ऋतु की भयंकर गर्मी मनुष्य को अचेतन, आलसी, अशक्त सा बनाए रहती है । जब प्रथम वर्षा होती है, तो मनुष्य अनुभव करता है कि उसकी चेतना या शक्ति पुनः वापस आगई है ।

पृथुपाजा अमर्त्यः । अमृतो विचेताः ।

(छ) व्रीहिर्यवश्च भेषजौ दिवस्पुत्रावमर्त्यौ ।

अथर्व० ८-७-२०

जौ और चावल, औषध का काम देते हैं, दिव्यता से भरे हैं । और अत्यन्त शक्ति देने वाले हैं । पृथुपाजा अमर्त्यः ।

(ज) गोषु प्रियममृतं रक्षमाणाः ।

अथर्व० १-७१-६

गौओं में दूध घी की रक्षा करो । गौं का दूध नष्ट न होने पावे । साथ ही यह भी संकेत है कि गौ का दूध तथा घी अमृत तुल्य होता है ।

अमृतस्य भक्षो घृतमन्नम् ।

अथर्व० ८-७-१२

अब यदि अमृत के इन विशेषणों को पास-पास रख कर उन का मनन करेंगे तो उन में एक विशेष प्रकार का सम्बन्ध दिखाई देगा । और वह सम्बन्ध हमें वैसा बनने का उपाय बताएगा ।

उदाहरणार्थः—

(क) अमृतः स्वाधीः, अमृतः सजूः

यदि हमें सजूः = संगठन में रह कर चलना है तो स्वाधीः = उत्तम बुद्धि पूर्वक सोच कर कर्मठ, क्रियाशील बनना चाहिये । यदि हम बुद्धि पूर्वक कार्य करने वाले कर्मठ बनेंगे तो हमारा संगठन दृढ़ होगा और हम वाकई अमृत होजाएंगे ।

(ख) वीतिहोत्रोऽमर्त्यः पृथुपाजा अमर्त्यः

यदि हमें शक्ति शाली बनना है तो वीतिहोत्र बनने का प्रयत्न करना चाहिये । वीतिहोत्र के अर्थ पर विचार करके इस के भी कई अर्थ हो जाएगें । यज्ञ करना, (सायण) ज्ञानी बनना (दयानन्द) इत्यादि ।

(ग) यददो वात ते गृहेऽमृतस्य निर्धिहितः । ततो नो देहि जीवसे ।

ऋ० १०-१८६-३

वायु के घर में अमृत का खजाना भरा पड़ा है । वह खजाना तो परिश्रम करने से ही मिलता है । प्राणायाम से मृत्यु को दूर भगाया जा सकता है । किन्तु यदि शुद्ध वायु का सेवन किया जाए, प्रातःकालीन वायु का सेवन किया जाए तो वीर्य बढ़कर मनुष्य का जीवन बढ़ता है ।

प्रातरित्वा प्रातः रत्नं जिगाति ।
विश्वायुर्यो अमृतो मर्त्येषु
उषर्भुद्भूदतिथि र्जातवेदाः ।

ऋक् ६-४-२

मनुष्यों में जो—

(१) विश्वायुः—अपनी पूरी आयु भोगे,

(२) उषर्भुत्-प्रातःकाल उठता हो,

(३) अतिथिः—सदा गतिशील कर्मठ रहे,

(४) ज्ञान और धन के उत्पादन में रत रहे,

उपरोक्त गुणों वाला है, वही अमृत तथा विश्वायु कहलाने का अधिकारी है । एक रूप में विश्वायु और अमृत शब्द पर्याय-वाची हैं ।

## प्रसिद्ध किंवदन्तियां

बहुत सी बातें खूब प्रचलित हैं, और सर्व साधारण बिलकुल अनपढ़ आदमी भी जानता है। उसे कहा जाए कि यह बड़ी बात है, तो उसे विश्वास भी नहीं होता। लेकिन जब वेद का मूल स्वाध्याय किया जाए तो ये सामान्य बातें भी वेद में दिखाई देती हैं—बिलकुल स्पष्ट नहीं, अप्रत्यक्षरूप से, अवान्तर रूप से—तब यह धारणा पक्की होने लगती है, कि हमे केवलमात्र वेदानुकूल होना चाहिये। वेदाविरुद्ध कहने का अर्थ भी यही है कि हमें वेद का इतना ज्ञान नहीं कि हम अपने को वेदानुकूल सिद्ध कर सकें, लेकिन हम हैं वेदानुकूल ही।

(क) क्रोध से आयु क्षीण होती है।

(ख) यज्ञ, स्तुति, प्रायश्चित्त तथा दान द्वारा पाप नष्ट होते हैं।

(ग) मनुष्य को कर्म फल भोगना ही पड़ता है।

(क) अहेडमानो वरुणेह बोध्युरुशंसमाव आयुः प्रमोषीः।

ऋ० १-२४-११

यहां सामान्य अर्थ यह है कि हे वरुण! तेरी सब बहुत प्रशंसा करते हैं। तू हम पर कभी क्रोध न कर और हमारी आयु को मत चुरा।

यहां यह संकेत मिलता है कि क्रोध और आयु में सम्बन्ध है।

यदि हमें अपनी पूर्ण आयु गुजारनी है तो हमें स्वयं क्रोध नहीं करना चाहिये। और अपने से बड़ों को भी क्रुद्ध नहीं करना चाहिये।

(ख) अव ते हेडो वरुण नमोभिरव यज्ञेभिरीमहे हविर्भिः।
क्षयन्नस्मभ्यमसुर प्रचेता राजन्नेनांसि शिश्रथः कृतानि।

ऋ० १-२४-१४

हे वरुण, राजा यदि तू हम से किसी अपराध अनियम या पाप से क्रुद्ध हो गया है तो हम तेरी स्तुति करते हैं, तेरे प्रति समर्पण करते हैं, अपने अपराधों के लिये प्रायश्चित करते हैं। यज्ञ करते हैं, दान देते हैं।

तू प्रकृष्ट ज्ञानी है, हमारे मन की बात तुझ से छिपी नहीं है। हमारे उपरोक्त कृत्यों द्वारा हमारे किये हुए अपराधों अनियमों, पापों को शिथिल कर दें।

शिथिल करने के दो प्रकार हैं—

हमारे दण्ड को कम करदे, उसकी तीव्रता में कमी करदे अथवा हममें इतनी शारीरिक और मानसिक शक्ति तथा शान्ति भरदे, कि हम उस दण्ड की तीव्रता को अनुभव न करें। उससे क्षुब्ध न हों।

किन्तु इसका यह अर्थ न ले लिया जाए कि सारे पाप प्रायश्चित्त, स्तुति, यज्ञ और दान से नष्ट हो जाते हैं।

यदि यह धारणा बन गई तो यह तो बुराई, भ्रष्टाचार, अनैतिकता की जड़ होगी। लोग सोचेंगे—मध्ययुग में सोचते भी रहे हैं—कि हम कुछ भी पाप या अनाचार करें, हमारा प्रभु, हमें क्षमा कर देगा।

वेद में पाप क्षमा नहीं होते। केवल शिथिल होते हैं। शिथिलता का अर्थ भी न्यायकारी परमात्मा की ओर से दण्ड में कमी नहीं होती, हमारा मन, शरीर, शान्त शक्त होकर उस दण्ड की तीव्रता को अनुभव नहीं करता।

(३) वेद के अनुसार किये कर्मों का शुभ या अशुभ फल तो भोगना ही पड़ेगा।

किमाग आस वरुण ज्येष्ठं यत्स्तोतारं जिघांससि सखायम् ।

ऋ. ७. ८. ४ ।

यदि बड़ा पाप है तो उसका फल तो सखा होते हुए भी भोगना ही पड़ेगा ।

सुकृते सुकृत्तरः ।

ऋ. १. ३१. ४ ।

यदि तुम सुकृत करोगे, तुम्हारे साथ भी लोग तथा परमात्मा उससे भी अधिक भला करेंगे । और इसके विपरीत यदि तुम दुष्कृत करोगे तो लोग तथा परमात्मा उससे भी अधिक बुरा करेंगे ।

वितन्वते प्रति भद्राय भद्रम् ।

ऋ. १. ११५. २ ।

भद्र व्यवहार करने वाले को भलाई मिलती है, कल्याण देता है और परिणामतः बुरा व्यवहार करने वाले को बुराई अथवा दुःख, रोग, शोक देता है ।

## उपमाओं का अध्ययन

वेद में जो उपमाएं दी गई हैं, वे बहुत वार हीन होती हैं और हीनोपमा होने के कारण आधुनिक विद्वान् वेद को भी हीन समझने लगते हैं । किन्तु यदि इन उपमाओं पर विचार किया जाए तो उनसे उस स्थल की उपमा के अतिरिक्त एक बिलकुल भिन्न तथा स्वतन्त्र निर्देश या संकेत मिल रहा होता है, उदाहरणार्थ—

क. प्रबोधया पुरंधिं जार आससतीमिव ।

ऋ. १. १३४. ३ ।

पत्नी को इस प्रकार जगाओ, जैसे जार सोती हुई अपनी प्रेमिका को जगाता है ।

संकेत—जार अपनी प्रेमिका को छिप कर जगाता है । उसका उद्देश्य यह है कि उनका प्रेम गुप्त रहे । दूसरे पर प्रकट न हो ।

पति पत्नी को भी अपना प्रेम व्यवहार, काम-कौतुक गुप्त रखना चाहिये । घर से बाहर के लोग तथा घर के बच्चे भी उनके काम-व्यवहार को कभी देख न सकें ।

चाणक्य नीति के श्लोक का मूल यही वेद की उपमा मालूम होती है ।

ख. मर्यो न योषामभ्येति पश्चात् ।

१. ११५. २ ।

सूर्य उषा के पीछे-पीछे चलता है ।

संकेत—स्त्री पुरुष या पति-पत्नी जब चलें तो पत्नी जरा आगे और पति जरा पीछे चले । भारत में चालू प्रथा उलटी है । युरोप की चालू प्रथा वेदानुकूल है ।

## विशेषणों का मनन

ख. (२)

जन बुद्धि—जनता की सम्मति को अपने अनुयायी तथा आश्रितों की सम्मति को इस प्रकार जागृत करना चाहिये कि वे इसको प्रत्यक्ष अनुभव न कर सकें ।

ग. यदर्वाचीनं त्रैहायणादनृतं किं चोदिम ।
आपो मा तस्मात् सर्वस्माद् दुरितात्पात्वंहसः ।।

अथर्व. १०. ५. २४ ।

तीन बरस के अन्दर-अन्दर मैंने जो कोई झूठ बोला है, अनियम किया है या पाप किया है जल उस सब से मेरी रक्षा करदे ।

संकेत—३ वर्ष से कम पुरानी बीमारियां जल-चिकित्सा से ठीक की जा सकती हैं । व्यवहार में या कानून में तीन-तीन वर्ष के अन्दर-अन्दर यदि अपने कर्ज का दावा न किया जाए तो वह मियाद बाहर होकर समाप्त हो जाता है । इसका मूल भी यही है ।

घ. अग्ने तौलस्य प्राशान यातुधानान् विलापय

अथर्व. ४ ।

यदि मनुष्य तोलकर, संयम के साथ भोजन करेगा तो रोग कृमि रोते रहेंगे, क्योंकि उन्हें कुछ भी भोजन नहीं मिलेगा । उनका भोजन तो बीमारी ही उपस्थित करती है ।

इस मन्त्र के आधार पर ही गीता का निम्न श्लोक बना है--

युक्ताहारविहारस्य योगो भवति दुःखहा ।
—गीता ।

वेद में जो विशेषण आते हैं, उनका मनन करने की आवश्यकता है । उसका परिणाम यह होगा कि हम शब्दों में सूक्ष्म भेद कर सकेंगे । मघवा सत्यराधाः । १०. ४९. ११ । देवयुर्यज्ञ-कामः । १०. ५१ ५ । उग्रा हि पृश्निमातरः । १. २३. १० । श्रुतिर्मही । अ. ११. ७. २० । इन्द्रो वज्री हिरण्ययः । १. ७ २ । हव्यवाहं पुरुप्रियम् । १. १२. २ । देवासो अद्रुहः । १. १९. ३ । वीरो जायते देवकामः । २. ३. ९ । अद्वेषो विष्णुः । १. १८६. १० । देवं मनः । १. १६४. १८ । असुराः अरेपसः । १. १६४. २ । सुक्रतुः पुरोहितः । १. १२८ ४ ।

ऊपर दिये हुए विशेषणों के आधार पर निम्न रूप में परिणाम निकाले जा सकते हैं ।

(क) मघवा—शब्द का अर्थ धनी है, किन्तु इस स्थल पर आए हुए विशेषण के जोर पर वेद में जब भी मघवा शब्द आएगा तो हम उसका अर्थ करेंगे—ऐसा धनी जिसने धन सत्याचरण व सत्यव्यवहार के द्वारा कमाया है ।

(ख) देव—का अर्थ करते हुए यह बात हमें सदा ध्यान में रखनी होगी कि जो व्यक्ति किसी से द्रोह करता है, वह देव नहीं हो सकता ।

(ग) विष्णु—शब्द के प्रयोग के साथ इस विशेषण के आधार पर हम द्वेषरहित को सदा स्वयमेव अध्याहृत कर लेंगे ।

(घ) पुरोहित शब्द के प्रयोग के साथ सुक्रतुः का विशेषण इस बात का संकेत करता है कि हमें पुरोहित या नेता या अग्रणी उसी को बनाना चाहिये जो खूब कर्म करने वाला हो ।

इसी प्रकार से विशेषणों के अध्ययन-मनन के द्वारा वेदार्थ को हृदयंगम करने में आसानी हो सकती है और वेद के साथ परिचिति बढ़ सकती है । और वेद को सब सत्यविद्याओं का पुस्तक मानने की धारणा पुष्ट हो सकती है ।

ऋचं साम यदप्राक्षं हविरोजो यजुर्बलम् ।
एष मा तस्मान्मा हिंसीद्वेदः पृष्टः शचीपते ॥
अथर्व. ७. ५४. २ ।



## भौमोऽत्रिः । पृथिवी । अनुष्टुप् ।

बलित्था पर्वतानां खिद्रं बिभर्षि पृथिवि । प्र या भूमिं प्रवत्वति मह्ना जिनोषि महिनि ॥
स्तोमासस्त्वा विचारिणि प्रति ष्टोभन्त्यक्तुभिः । प्र या वाजं न हेषन्तं पेरुमस्यस्यर्जुनि ॥
दृळ्हा चिद् या वनस्पतीन् क्ष्मया दर्धर्ष्योजसा । यत् ते अभ्रस्य विद्युतो दिवो वर्षन्ति वृष्टयः ॥
ऋ० अ० ४, अ० ४, व० २९, मं० ५, सू० ८४

——

# ऋषि-रहस्य

## ( आध्यात्मिक-विवेचन )

लेखक—श्री भगवद्दत्त वेदालंकार एम. ए

### अयास्य ऋषि--प्राणों का आदि स्रोत

जिस समय भगवान् प्रकृति से सृष्टि बनाता है तो उस समय मूल प्रकृति से महान्, महान् से अहंकार, अहंकार से पञ्चतन्मात्राएं इत्यादि क्रम से नानाभांति के पदार्थ व तत्व एक दूसरे से निकलते जाते हैं, जिससे अन्त में यह असंख्य पदार्थों व नाना रूपों वाला संसार बन जाता है। परन्तु जब वही भगवान् सर्वत्र फैले हुए संसार रूपी विकट जाल को समेटना चाहता है तो जिस प्रकार पदार्थ अपने-अपने कारणों से निकलते चले गये थे उसी प्रकार ही वे अपने-अपने कारणों में लीन होते चले जाते हैं। और अन्त में वही मूल प्रकृति बच रहती है। इसी प्रकार की प्रक्रिया हमारे सूक्ष्म शरीर में भी होती है। हमारा शरीर भी एक छोटा सा ब्रह्माण्ड है। प्रकृति के अशों से इसके सब अवयवों का निर्माण हुआ है। स्थूल शरीर धारण करने से पहले मन व इन्द्रियां आदि सूक्ष्म शरीर की शक्तियां आत्मा में लीन थीं। मातृगर्भ में आने पर शनैः २ इन शक्तियों का प्रसार स्थूल शरीर में होता जाता है और अन्त में शरीरधारी पुरुष की उत्पत्ति हो जाती है। मातृगर्भ से बाहिर आने पर ये शक्तियां स्वयं मनुष्य में प्रवृद्ध होती हैं। और साधना द्वारा प्रवृद्ध भी की जा सकती हैं। और फिर अन्त में मृत्यु[१] के समय पुरुष को मन व इन्द्रियां आदि सूक्ष्म शक्तियां अपने-अपने पूर्व आयतनों में लीन होती जाती हैं और अन्त में आत्मा में स्थित हो इस शरीर-रूपी पिञ्जड़े को छोड़ देती हैं।

अब यहां विचारणीय प्रश्न यह है कि हम जीवन में इन ऐन्द्रियिक शक्तियों को साधना आदि द्वारा कहां तक प्रवृद्ध कर सकते हैं? मृत्यु समय तो मनुष्य का इनके ऊपर अपना कोई अधिकार नहीं होता। इसलिये ये इन्द्रियां आदि अपने कारणों में लीन होने पर भी महान् व दिव्य कार्य नहीं कर सकतीं। परन्तु प्रज्ञान-आत्मा अपने जीवनकाल में इस शरीर के आधार पर पूर्व कारणों व आयतनों में पहुच सकता है, और वहाँ जो महान् दिव्य रचनाए व अभिव्यक्तियां हैं, उनकी झांकी ले सकता है। और इस संसार में वास्तविक रहस्य क्या है? यह जान सकता है। इस अन्तर्मुखीन अवस्था को दिखाने वाले प्राचीन शास्त्रों में कई प्रकरण आते हैं। उन में एक अयास्य ऋषि का भी प्रकरण है जो कि अन्तर्मुखी अवस्था को बताने वाला है। इसलिये इस लघु निबन्ध में हम अयास्य ऋषि के सम्बन्ध में विचार करते हैं।

अयास्य कोई प्राचीन व्यक्ति है कि नहीं, इस सम्बन्ध में हम विशेष विस्तार से विवेचन न करेंगे। केवल मात्र इतना लिख देना उचित होगा कि ब्राह्मण व उपनिषदादि प्राचीन ग्रन्थों में अयास्य को कोई मानव-व्यक्ति नहीं माना है। क्योंकि अयास्य की व्युत्पत्ति दी गई है। किसी

---

१ सोम्य! पुरुषस्य प्रयतो वाङ् मनसि संपद्यते मनः प्राणे प्राणस्तेजसि तेजः परस्यां देवतायाम्। छा० उ० ६। ८। ६

व्यक्तिवाची नाम की व्युत्पत्ति नहीं हुआ करती। इसलिये वेद व ब्राह्मणादि ग्रन्थों में वर्णित अयास्य कोई व्यक्ति नहीं है, यह एक दृष्टि व अवस्था है जो कि आगे प्रकरण से स्पष्ट हो जायेगी। यही मानकर हम यहां इस सम्बन्ध में विचार करते हैं।

इस सम्बन्ध में हमारी मान्यता यह है कि अयास्य मुख्य प्राण है जो कि आस्य अर्थात् मुख में रहता है। परन्तु यह आस्य सामान्य मुख नहीं है। यह मुख (आस्य) सप्तद्वारों में बंट जाने वाली वाक् (सप्तद्वारावकीर्णां वाच०—मनु) व प्राण का मुख है। यह एकीभूत वाक्-धारा जिस स्थान पर पहुंच सप्तद्वारों में बंटती हैं वह स्थान आस्य अर्थात् मुख है। उस आस्य में रमने वाला प्राण अयास्य है। इस अयास्य नामक प्राण का स्पष्टीकरण छान्दोग्य, जैमिनीय, बृहदारण्यक आदि दो तीन उपनिषदों में आता है। इन उपनिषदों के कथानकों में कुछ विभिन्नता अवश्य है परन्तु सबका भाव या रहस्य समान है। इसलिये उदाहरण के तौर पर बृहदारण्यकोपनिषत् के अयास्य सम्बन्धी कथानक को हम यहां दिखाते हैं।

कथानक के आधार पर अयास्य अंगिरा ऋषि का पुत्र माना गया है। यह हम देख चुके हैं कि अयास्य कोई मानव व्यक्ति नहीं है। अंगिरा ऋषि का इसे पुत्र मानना एक आलंकारिक वर्णन है। ब्राह्मण व उपनिषत् आदि ग्रन्थों में इसकी व्युत्पत्तियां इस प्रकार आती हैं कि असुरों ने कहा१ कि "अयमास्ये" यह तो आस्य (मुख) में है। इसलिये इसको 'अयमास्य' कहने लगे। यही 'अयमास्य' नाम बिगड़ते-बिगड़ते अयास्य होगया। इसी प्रकार अयास्य की और भी कई व्युत्पत्तियां आती हैं। संक्षेप में वे इस प्रकार हैं कि यह अयास्य ऋषि आस्य (मुख) में रम रहा है। यह आस्य में रक्खा हुआ है।२ यह आस्य के अन्दर है ३ यह आस्य से गति करता है४ इत्यादि। इससे हम यह परिणाम निकाल सकते हैं कि मुख में रहने वाला यह अयास्य नाम किसी मानव व्यक्ति का नहीं है।

इस प्रकार ब्राह्मण ग्रन्थों व उपनिषदों की अयास्य सम्बन्धी व्युत्पत्तियों से यह पता चलता है कि आस्य अर्थात् मुख में होने के कारण इसको अयास्य कहते हैं अब विचारणीय यह है कि मुख में होने वाला यह अयास्य क्या है? जै. उ. ब्रा. २।३।२।८ में आता है कि 'स प्राणो वा अयास्यः' वह प्राण ही अयास्य है। इस प्रकार अयास्य की उपर्युक्त व्युत्पत्तियों और इस उद्धरण को देखने से हम स्थूल दृष्टि से यह अनुमान लगा सकते हैं कि अयास्य नाम प्राण का है जो कि मुख में रहता है। परन्तु विचारणीय यह है कि मुख में यह अयास्य नामक प्राण किस स्वरूप से रहता है। वैदिक शास्त्रों में मनुष्य के अन्दर रहने वाले प्राण को स्थूल रूप से १० भागों में विभक्त किया गया है और इनके अपने-अपने स्थान बताये गये हैं। इन प्राणों का स्थूल रूप से अपना प्रारम्भिक स्रोत देखा जाये तो वह नासिका है।

१. ते (असुराः) अब्रुवन्नयं वा आस्य इति। यदब्रुवन्नयं वा आस्य इति तस्मादयमास्यः। अयमास्यो ह वै नामैषः। तमयास्य इति परोक्षमाचक्षते। जै. उ. २।३।२।७

२. स एष एवायास्यः। आस्ये धीयते तस्मादयास्यः। यद्वेवायमास्ये रमते तस्माद्वेवाऽयास्यः। जै० उ० २।४।२।८

३. अयमास्ये अन्तरिति सोऽयास्यः। बृ० उ०

४. आस्याद् यदयते। छा० उ० १।२।१२

अर्थात् नासिका द्वारा मनुष्य प्राण लेता हैं जो कि १० भागों में विभक्त हो जाता है। इन प्राणों पर विचार करने की वह बहुत ही स्थूलदृष्टि है। इसी दृष्टि से हम मुख में होने वाले प्राण पर भी विचार करते हैं। जिस प्रकार नासिका द्वारा प्राण वायु बाहिर निकल जाती है उसी प्रकार मुख से भी वह बाहिर निकलती हैं। परन्तु मुख से उस प्राण वायु के बाहिर निकलने का तरीका और ही है और वह यह है कि वह शब्द व ध्वनि द्वारा बाहिर निकलती है। मुख द्वारा जो शब्द व ध्वनि हम करते है वह मुखस्थ अवयवों के साथ प्राण-वायु के टकराने से ही होती है। इसलिये हम यह कह सकते हैं कि शब्द व ध्वनि वाला मुखस्थ प्राण अयास्य है। अतः हम कुछ विस्तार से यह देखते हैं कि यह आस्य सामान्य मुख है या आस्य से यहां कोई और ही मुख अभिप्रेत है।

## इन्द्रियों का देवों के प्रति उद्गान

१प्रजापति के दो प्रकार के पुत्र थे। देव और असुर। इनमें देव शक्ति व संख्या में स्वल्प थे और असुर अधिक एक समय की बात है कि इन लोकों को अपने अधीन करने के लिये इन देवासुरों में परस्पर संघर्ष छिड़ गया। देवताओं ने कहा, चलो ? हम यज्ञ में उद्गीथ ( उत्कृष्टगान=ओंकार ) के द्वारा असुरों का अतिक्रमण करें।

### वाणी

सब से पूर्व देवताओं ने वाणी से कहा कि तुम हमारे लिये उद्गान करो। अर्थात् ऐसा उत्तम गाना गाओ व उत्तम भाषण करो जिससे कि हम वृद्धि को प्राप्त हों। वाणी ने 'तथास्तु' कह कर उनके लिये गाना गुरु किया। वाणी के उत्कृष्ट गान द्वारा जो भोग की उत्पत्ति ( शक्ति व आनन्दादि की प्राप्ति ) हुई वह देवों को प्राप्त हुई, और जो शुभ भाषण रूप पवित्रता थी वह वाणी के अपने हिस्से में आई। असुरों को जब यह पता चला कि इस वाणी रूप उद्गाता द्वारा ये देव हमें अतिक्रमण करना चाहते हैं तो उन्होंने तत्काल दौड़ कर वाणी को पाप से बींध दिया। पाप क्या है— वाणी का अप्रतिरूप ( निषिद्ध व असंगत ) भाषण करना।

### नासिका

इस प्रकार वाणी के असुरों द्वारा आक्रान्त किये जाने पर उन्होंने नासिका से कहा 'तुम हमारे लिये उद्गान करो।' नासिका ने भी 'तथास्तु' कह कर देवों के लिये उद्गान शुरु किया। इस प्रकार नासिका प्राण द्वारा जो भोग की उत्पत्ति ( शक्ति, रोग—निवारण व प्रीणन आदि ) हुई वह देवों के हिस्से में गई और वह नासिका स्वयं कल्याणकारी गन्धों के सूंघने का यन्त्र बनी। असुरों को जब यह पता चला कि इस नासिका द्वारा देव हमारा अतिक्रमण करना चाहते हैं तो उन्होंने इसे भी पाप से विद्ध कर दिया। यह जो अननुरूप अर्थात् दुर्गन्ध आदि निषिद्ध गन्धों को सूंघती है यही वह पाप है।

### चक्षु

इसके बाद देव चक्षु के पास गये और प्रार्थना की कि तुम हमारे लिये उद्गान करो जिससे कि हम वृद्धि को प्राप्त हों। चक्षु ने भी 'तथास्तु' कह कर उनके लिये गाना शुरू किया। उसी प्रकार चक्षु में जो भोग हैं वह देवों को मिला और शुभ दर्शन के यन्त्र होने का सौभाग्य चक्षु को प्राप्त हुआ। परन्तु असुरों ने इसे भी पाप से विद्ध कर दिया। इसी कारण मनुष्य सिनेमा आदि के गन्दे, अश्लील चित्रों को देखने में भी

१ बृहदारण्यकोपनिषद्—१। ३। १-७

लजाते नहीं। यह निकृष्ट व अश्लील दर्शन ही चक्षु का पाप है।

**श्रोत्र**

अब देव श्रोत्र के पास गये और उद्गान करने के लिये प्रार्थना की। तब श्रोत्र ने 'तथास्तु' कह कर देवों के लिये उद्गान शुरु किया। दिव्य-श्रवण व शुभ-श्रवण से जो भोग पैदा हुआ वह देवों को मिला। और कल्याणकारी शब्दों को सुनने का एक यन्त्र श्रोत्र बना। परन्तु असुरों ने इस श्रोत्र को भी पाप से विद्ध कर दिया। इस लिये मनुष्य गालीगलौच, अश्लील व भद्दे गानों को भी सुनते ही हैं। इस प्रकार जो श्रवणीय नहीं हैं वही श्रोत्र के लिये पाप है।

**मन**

इस प्रकार उपर्युक्त इन्द्रियां असुरों से अभिभूत हो गईं। देवों ने सोचा कि अब अपनी वृद्धि के लिये किसके पास जायें? खूब सोच समझ कर वे देव अब मन के पास पहुंचे और उससे उद्गान के लिये प्रार्थना की। मन ने भी देवों की आज्ञा शिरोधार्य कर उद्गान शुरू किया। इस प्रकार मानसिक भोग देवों को प्राप्त हुआ और मन स्वयं शुभ संकल्प का यन्त्र बना। परन्तु असुरों ने मन को भी आ दबोचा। इसलिये मन संकल्प तो करता ही है पर विकल्प भी करता है। यह विकल्प ही मन का पाप है।

**आसन्य प्राण—अयास्य**

अन्त में देव आसन्य प्राण अर्थात् अयास्य के पास पहुंचे और उस आसन्य प्राण से उद्गान करने की प्रार्थना की। इस आसन्य प्राण ने भी 'तथास्तु' कह कर देवों के लिये उद्गान शुरु किया। असुरों को जब यह पता चला कि देव इस उद्गाता द्वारा हमारा अतिक्रमण करना चाहते हैं तो उन्होंने इस आसन्य प्राण को भी पाप से बींधना चाहा। परन्तु हुआ यह कि ये असुर ऐसे विध्वस्त व विनष्ट हुए जैसे कि पत्थर से टकरा कर मिट्टी का ढेला चूरचूर हो जाता है। अन्त में देव आसन्य प्राण अर्थात् अयास्य के बल से विजयी हुए और असुर पराभूत हो गये। जो इस रहस्य को जानता है, वह आत्मरूप से स्थित होता है और उसके शत्रु पराभूत हो जाते हैं।

**कथानक का भाव**

इस उपर्युक्त कथानक में चार पांच बातें विचारणीय हैं। प्रथम तो देव और असुर कौन हैं? दूसरे देवों का असुरों को अतिक्रमण करने व पराभूत करने का क्या भाव है, तीसरे इन्द्रियां व मन द्वारा देवों के लिये किये गये उद्गान का क्या तात्पर्य है? चौथे इन्द्रियों का उद्गान के द्वारा देवों तथा अपने लिये भोगों को उत्पन्न करने का क्या भाव है? और पांचवा आसन्य प्राण अर्थात् अयास्य क्या है? इस लघु निबन्ध में हम उपरिनिर्दिष्ट चार बातों को संकेतमात्र दिखा कर पांचवे अयास्य पर ही विस्तार से विचार करेंगे।

सब से प्रथम ध्यान देने योग्य बात यह है कि यह कथानक शरीर से सम्बन्ध रखता है क्योंकि इसमें मन, प्राण, व इन्द्रियों आदि का वर्णन है। इसलिये देव और असुर भी आन्तरिक शक्तियां ही हैं। देव दिव्यभाव और असुर आसुरी भाव कहे जा सकते हैं। ये दोनों शरीर पर अपना अपना आधिपत्य रखना चाहते हैं। देव विचार मनुष्य को अन्तः प्रेरणा देते हैं कि इन्द्रियों का श्रेष्ठ बातों के ग्रहण करने में उपयोग करो तो असुर इसके विपरीत बुरी बातों की ओर मनुष्य को प्रेरित करते हैं। इस प्रकार मनुष्य के अन्दर

सदा देवासुर संग्राम मचा रहता है। यदि मनुष्य देव विचारों के अनुकूल इन्द्रियों का उपयोग अच्छी बातों के ग्रहण करने में करता है तो दिव्य-भाव वृद्धि को प्राप्त होते हैं और आसुरी भावों का विनाश होता है। इसलिये दैवी विचारों का शरीर पर आधिपत्य बनाये रखने के लिये हमें दिव्यविचारों को प्रबल–शक्ति वाला बनाना चाहिये। प्रबल–शक्ति होकर ये देव शरीर के प्रत्येक अंग पर शनैः शनैः अपना आधिपत्य जमाते जाते हैं, असुरों का विनाश करते जाते हैं। यही देवों का असुरों को अतिक्रमण करने का भाव है।

### उद्गीथ

असुरों को अतिक्रमण करने के लिये देवों ने उद्गीथ का सहारा लिया। उद्गीथ एक पारि-भाषिक शब्द है। यह प्रणव व ओंकार के लिये आता है। प्रणव व ओंकार तो इसका शाब्दिक रूप है। परन्तु इस ओंकार का सृष्टि में उद्गीथात्मक रूप यह है कि सृष्टि के घटकों द्वारा उत्कृष्टता का गान होना, उत्कृष्टता का प्रकट होना इत्यादि। इस दृष्टि से इन्द्रियों का सदुपयोग देवों के लिये उद्गान है। 'उद्गान' शब्द से भी ( उद्+गान ) उत्कृष्ट गान का भाव टपकता है। एक मनुष्य वाणी से सत्य बोलने का प्रण करता है परन्तु यदि वह पूर्णपरिपक्व नहीं है तो आसुरी प्रलोभन के आने पर वह पतित हो जायगा और सत्य को छोड़ बैठेगा। असत्य बोलने पर आसुरी भाव प्रबल हो जाते हैं। और देवभाव क्षीण हो जाते हैं। इसी प्रकार मनुष्य यह निश्चय करता है कि मैं आंखों का दुरुपयोग नहीं करूंगा। परन्तु वह अपने इस निश्चय पर दृढ़ नहीं रहता। जब लुभावने तथा बाहिर से सुन्दर दीखने वाले दृश्य सामने आते हैं तो मनुष्य गिर ही जाता है। इस प्रकार असुर आंखों को भी अपने प्रभाव में कर लेते हैं। इसी प्रकार अन्य इन्द्रियों के सम्बन्ध में भी कहा जा सकता है।

### भोग निर्माण

अब आगे विचारणीय यह है कि इन्द्रियां अपने तथा देवों के लिये किस प्रकार के भोगों का निर्माण करती हैं। इस बात को समझने के लिये उदाहरण के तौर पर हम वाणी को लेते हैं। वाणी जब सत्य बोलती है तो उसके दो प्रभाव होते हैं। एक तो स्थानीय अर्थात् वाक् इन्द्रिय पर, और दूसरे आन्तरिक दिव्य विचार पर। स्थानीय प्रभाव तो यह है कि वाणी सत्य, शिव, सुन्दर बोलने वाली बन जाती है उसमें ओजस्विता आ जाती है, जिस से उस वाणी से उच्चरित शब्द प्रभाव डालने वाला होता है। दूसरा आन्त-रिक प्रभाव यह है कि दिव्य विचार वृद्धि को पाते हैं। इसी प्रकार अन्य इन्द्रियां भी उद्गान के द्वारा देवों की वृद्धि करती हैं और साथ में अपनी शक्ति को भी बढ़ाती हैं। परन्तु असुर इन इन्द्रियों को पापों से विद्ध कर देते हैं। इस लिये इन्द्रियां कभी देवों के प्रभाव में आकर उनके लिये उद्गान करती हैं, और कभी असुरों के वशीभूत हो पापाचरण कर बैठती हैं। इसी प्रकार मन को भी असुर अभिभूत कर लेते हैं जिससे कि वह संकल्प के साथ विकल्प भी कर बैठता है। जो बातें मन में नहीं आनी चाहियें वे भी मन में आ विराजती हैं। इस लिये कथानक में मन तक असुरों का प्रभाव–क्षेत्र बताया है। आगे आसन्य प्राण है जहां कि असुर व आसुरी भाव पूर्ण रूप से विनष्ट हो जाते हैं।

## क्या अयास्य मुखस्थ प्राण हैं ?

प्रसंगवश अब विवेचनीय विषय यह है कि क्या अयास्य प्राण मुखस्थ प्राण है ? इस सम्बन्ध में हम पक्ष-विपक्ष की युक्तियों व प्रमाणों को यहां दिखाने का प्रयत्न करते हैं ।

### अन्न-भक्षण का कार्य

सर्व प्रथम इस प्राण की अयास्य, आसन्य, मुख्य आदि संज्ञाएं ही इस बात को सिद्ध व परिपुष्ट करती प्रतीत होती हैं कि यह प्राण अन्न-भक्षण करने वाले सामान्य मुख का ही प्राण है ।

शास्त्र के कथनानुसार इस अयास्य प्राण के दो प्रकार के कार्य हैं । उनमें एक कार्य अन्न-भक्षण व ग्रास-निगरण का और दूसरा ध्वनि व शब्दोच्चारण का । ये दोनों प्रकार के कार्य इस बात को सिद्ध करते हैं कि यह अयास्य प्राण मुखस्थ प्राण है । जैसा कि छान्दोग्योपनिषत् में कहा है––

**तेन यदश्नाति यत्पिबति**
**तेनेतरान् प्राणानवति ।**
**एतमु एवान्ततोऽवित्त्वोत्क्रामति**
**व्याददात्येवान्तत इति ॥**

छा उ. १. २. ९ ।

अर्थात् उस मुख्य प्राण से जो खाता पीता है, उससे अन्य प्राणों की रक्षा होती है । परन्तु अन्त-काल अर्थात् मृत्यु समय में अन्य प्राण-समुदाय इस प्रमुख प्राण को उपलब्ध न करने से इस शरीर से उत्क्रमण कर जाता है और मुख खुला का खुला ही रह जाता है । मुख का खुला होना इस बात का परिचायक है कि प्राण-समुदाय की अन्नभक्षण की इच्छा है, जिसकी पूर्ति यह प्रमुख-प्राण किया करता है । पर मृत्यु समय मुख्य प्राण के अभाव में जब उन्हें अन्न नहीं मिलता तो वह पराश्रित-प्राण-समुदाय इस मुख मार्ग से उत्क्रमण कर जाता है अर्थात् शरीर से बाहर निकल जाता है । इस प्रकार यह उल्लिखित कार्य इस प्राण का अन्न-भक्षण का कार्य हुआ । इससे यह प्रतीत होता है कि अयास्य-प्राण मुखस्थ प्राण है ।

### ध्वनि व शब्दोच्चारण का कार्य

इस अयास्य-प्राण का दूसरा कार्य ध्वनि व शब्दोच्चारण का है । इसी कारण इसे उद्गान करने वाला उद्गाता तथा वाक् का अधिपति बृहस्पति व ब्रह्मणस्पति भी माना है । इससे यह सिद्ध है कि शब्दोच्चारण रूपी कार्य भी इस अयास्य नामक प्राण का अपना कार्य है । इसकी पुष्टि में उपनिषद् की निम्न आख्यायिका दिखाई जा सकती है ।

**तद्धापि ब्रह्मदत्तश्चैकितानेयो राजानं भक्षयन्नुवाचायं त्यस्य राजा मूर्धानं विपातयाद् यदितोऽयास्य आंगिरसोऽन्येनोदगायदिति । वाचा च ह्येव स प्राणेन चोदगायदिति ।**

बृ. उ. १. ३. २४ ।

चेकितानेय ब्रह्मदत्त ने यज्ञ में सोमपान करते हुये कहा कि अयास्य आंगिरस ने वाणी से युक्त प्राण के अतिरिक्त यदि किसी अन्य देवता द्वारा उद्गान किया हो तो यह सोम राजा मेरा सिर गिरा दे । अतः उसने प्राण-संश्लिष्ट वाक् के द्वारा उद्गान किया था यही निश्चय से समझना चाहिये ।

इसी भाँति शंकराचार्य मुखस्थ प्राण को अयास्य मानते हैं । यथा––

**अथानन्तरं य एवायं प्रसिद्धो मुखे भवो मुख्यः प्राणः ।**

छा. उ. १. २. ७ ।

**आसन्यमास्ये भवमासन्यं मुखान्त बिलस्थं प्राणमूचुः ।** बृ. उ. १. ३. ७ ।

शंकराचार्य की उपर्युक्त व्याख्या को मुख्य प्राण ( Vital force in the mouth ) में घटाते हैं । परन्तु यहां भी समस्या मुख ( Mouth ) की है । अर्थात् मुख से किस मुख का ग्रहण करना है ।

इस प्रकार शास्त्रों में अयास्य प्राण के विविध कार्य निर्दिष्ट हुए, जिनका सम्बन्ध मुख से है । इससे तत्काल यही भावना उद्‌बुद्ध होती है कि अयास्य प्राण मुखस्थ प्राण है ।

## अयास्य प्राण सामान्य मुख का प्राण नहीं है

परन्तु जब हम सम्पूर्ण औपनिषदिक वचनों व वेदमन्त्रों का गम्भीर व सूक्ष्म विलोडन करते हैं तो अयास्य सम्बन्धी उल्लिखित परिणाम में कुछ-कुछ संशयोद्भावना होने लगती है । संशयोद्भावना के हेतु निम्न हैं––

उपर्युक्त औपनिषदिक प्रमाणों से यह प्रतीत होता है कि यह अयास्य प्राण मुखस्थ प्राण है, जो कि वायुरूप है और पाप से अलिप्त है । इसी कारण आसुरी शक्ति से अभिभूत नहीं होता । परन्तु इसमें शङ्का यह है कि जैसे नासिक्य प्राण वायुरूप है, वैसे ही मुखस्थ-प्राण भी वायुरूप है । दोनों एक समान वाय्वात्मा है । फिर इनमें एक को पाप-संश्लिष्ट माना जाये और दूसरे को नहीं, यह समझ नहीं आता । जिस प्रकार नासिक्य-प्राण दुर्गन्धि ग्रहण करने से पाप-लिप्त माना जाता है, उसी प्रकार मुखस्थ-प्राण अभक्ष्यभक्षण व असत्य-भाषण के कारण आसुरी-शक्ति से अभिभूत क्यों नहीं माना जा सकता ? अतः इस मुखस्थ प्राण को भी अभक्ष्यभक्षण व असत्यभाषणादि दोषों से दूषित मानना चाहिये । इस पर यदि यह कहा जाये कि नासिक्य-प्राण निर्बल है और मुखस्थ-प्राण सबल है, इस लिये निर्बल नासिक्य प्राण तो दुर्गन्धादि दोष ग्रहण से दूषित हो जाता है, पर मुखस्थ-प्राण नहीं । इस सम्बन्ध में हमारा कथन यह है कि यह बलाबल का आरोपण व निर्णय भी ठीक नहीं है । दूसरे जब असत्य भाषण से वाक् इन्द्रिय दूषित हो सकती है, तब वाक् संयुक्त-प्राण क्यों नहीं दूषित हो सकता ? पुनश्च प्राण के दूषित होने के लक्षण भी हमें मिलते हैं और वह यह कि वाणी के उस प्राण में वह अदम्यशक्ति व ओजस्विता नहीं रहती जो कि सत्यभाषण वाले प्राण में होती है । इससे यह ध्वनित होता है कि मुखस्थ-प्राण भी असत्यभाषण व अभक्ष्य-भक्षण से दूषित हो जाता है । इसलिये यह कहा जा सकता है कि सामान्य मुख में रहने वाला प्राण अयास्य नहीं है । हां, यह निश्चित है कि आयास्य (मुख) में रहता है और अन्न का भक्षण भी करता है । पर वह सामान्य मुख और सामान्य अन्न नहीं है । अतः विचारणीय प्रश्न यह है कि यहां किस अन्न व किस मुख का ग्रहण करना चाहिये ? इस सम्बन्ध में उपनिषदों में ही इसका स्पष्टीकरण किया गया है । बृ. उ. १. ५. १. १–२ में सप्तेन्द्रियों वाले सप्तान्न का वर्णन आता है और वहां मुख प्रतीकमात्र माना गया है । वहां आता है कि––

**सोऽन्नमत्ति प्रतीकेनेति मुखं प्रतीकम्** । बृ. उ. १.५ १. १-२ । बृ. उ. के इसी प्रकरण को दूसरे शब्दों में जैमिनीयोपनिषद् ब्राह्मण २. ४. १. ख. में **वाचा भुञ्जते, मनसा भुञ्जते, चक्षुषा भुञ्जते, श्रोत्रेण भुञ्जते,** आदि शब्दों द्वारा प्रतिपादित किया है । इन उद्धरणों से यह स्पष्ट है कि अयास्य के प्रकरण में भी सामान्य मुख का ग्रहण नहीं करना है । इसके अतिरिक्त अयास्य प्राण के कई कार्य बताये हैं; जिनसे यह ध्वनित होता है कि सामान्य मुख में स्थित प्राण अयास्य नहीं हैं । वे कार्य इस प्रकार हैं––

(१) यह अयास्य प्राण चक्षु आदि इन्द्रियों को दिशाओं के अन्त में पहुंचाता है। (**दिशामन्तस्तद्गमयाञ्चकार**)। प्रश्न यह है कि क्या मुखस्थ प्राण में ऐसी अद्भुत शक्ति है कि वह इन इन्द्रियों को दिशाओं के अन्त में पहुंचा सके। बृ. उ. १. ३. १०।

(२) दूसरा कार्य इस अयास्य प्राण का यह है कि यह चक्षु आदि इन्द्रियों के पापों को धोता है। यहां भी वही प्रश्न है कि क्या मुखस्थ प्राण में ऐसी सामर्थ्य है कि वह अन्य इन्द्रियों के पापों को धो सके या विनष्ट कर सके। हमें तो इस मुखस्थ प्राण में ऐसी कोई शक्ति दिखाई नहीं देती।

(३) तीसरा कार्य इस अयास्य प्राण का यह है कि वह इन इन्द्रियों को अमर बना देता है। उपनिषद् के आधार पर इन्हें अमर बनाने का भाव यह है कि वे पुनः पाप में लिप्त नहीं होतीं। क्योंकि शास्त्रों में पाप को ही इन की मृत्यु कहा गाया है।

(४) चौथा कार्य यह है कि इन इन्द्रियों में यह अयास्य प्राण दिव्य-शक्ति पैदा कर देता है। अर्थात् इन इन्द्रियों में वह दिव्य-शक्ति उत्पन्न हो जाती है जो कि इनके आदि स्रोत महान् शक्तियों में होती है। वाक् अग्नि बन जाती है। आंख सूर्य बन जाती है, श्रोत्र दिशाएं बन जाते हैं, नासिक्य-प्राण सर्वव्यापी वायु बन जाता है और मन चन्द्रमा बन जाता है। यह सब अयास्य प्राण का प्रभाव है। तो क्या अयास्य प्राण मुखस्थ-प्राण हो सकता है? इन युक्तियों व प्रमाणों से तो यही सिद्ध होता है कि अयास्य मुखस्थ-प्राण कभी भी नहीं हो सकता। हमें तो यही प्रतीत होता है कि अन्न-भक्षण व आस्य (मुख) यहां प्रतीकमात्र हैं। ये सामान्य मुख व अन्न-भक्षण के वाचक नहीं हैं। इस प्रकार हमने अयास्य प्राण, मुखस्थ प्राण है कि नहीं? इस सम्बन्ध में पूर्वापर पक्ष देखें। इस तुलनात्मक विवेचन से अभी हमें पूर्ण रूप से किसी एक निर्णय पर नहीं पहुंच जाना चाहिये। यदि यह सिद्ध भी हो जाता है कि अयास्य मुखस्थ प्राण नहीं है, तो भी हम यह कह सकते हैं कि इसका मुख से सम्बन्ध अवश्य है। और वह सम्बन्ध कितना है, और कैसा है, यह हम आगे देखेंगे। अयास्य प्राण मुख में रहता है अथवा शरीर के अन्य किसी स्थान में रहता है इत्यादि बातों के निर्णय के लिये पहले हमें यह देख लेना चाहिये कि उसका स्वरूप क्या है? क्योंकि स्वरूप पता चलने पर यह सुगमतया निर्णय किया जा सकता है कि अमुक प्रकार का प्राण-तत्त्व शरीर में किस स्थान पर रह सकता है? इसके लिये हम सबसे पूर्व अयास्य के आंगिरस रूप को देखते हैं।

## अयास्य आङ्गिरस है—

महर्षि याज्ञवल्क्य बृहदारण्यकोपनिषद् में लिखते हैं—

**'सोऽयास्य आङ्गिरसोऽङ्गानां हि रसः, प्राणो वा अङ्गानां रसः? प्राणो हि वा अङ्गानां रसस्तस्माद् यस्मात् कस्माच्चाङ्गात् प्राण उत्क्रामति तदेव तच्छुष्यत्येष हि वा अङ्गानां रसः।**

बृ० उ० १।३।१९

यह अयास्य आङ्गिरस है। आङ्गिरस अङ्ग के रस को कहते हैं। और इसे ही अङ्गों का प्राण भी कहा जाता है। इस कारण जिस किसी अङ्ग से यह रस अर्थात् प्राण उत्क्रमण कर जाता है, वही अङ्ग शुष्क हो जाता है। अत एव अयास्य अंगों का रस भी है, और प्राण भी है।

इस उल्लिखित उद्धरण में कई बातें सूक्ष्म विवेचन की अपेक्षा रखती हैं। इन में सब से पहली बात जिसका कि अयास्य के साथ घनिष्टतम व निकटतम सम्बन्ध है, वह है अयास्य को आङ्गिरस

विशेषण देना । शास्त्रों में आङ्गिरस कई माने गये हैं, जिन में एक अयास्य भी है । इस अयास्य के पूर्ण स्पष्टीकरण के लिये यह आवश्यक प्रतीत होता है कि आंगिरस व अंगिरा पर भी कुछ दृष्टिपात कर लिया जावे ।

उद्धृत उपनिषद् वचन में आंगिरस की व्युत्पत्ति अङ्गानां रसः दी है । अर्थात् आंगिरस अङ्गों के रसों को कहते हैं । रस शब्द वैदिक साहित्य में सार अर्थ में भी प्रयुक्त होता है । अन्यत्र कई स्थलों पर धधकते अङ्गारों को आङ्गिरस कहा है । ( ऐ० ब्रा० ३ । ३४, श० प० ६ । ५ । १ । ८ ) एवं कई स्थलों पर अंगिरा ऋषि की भी ये सन्तति कहे गये हैं। (अ० १० । ६२ । ५) अर्थात् जितने भी आंगिरस हैं, वे सब अंगिरा से उत्पन्न होते हैं । अत एव आंगिरस अयास्य के स्वरूप-निर्धारण में अंगिरा पर भी विचार होना आवश्यक हो जाता है ।

दूसरी बात यह विचारणीय है कि अङ्गों के रस से उपनिषद् का क्या भाव है ? क्योंकि अंगों में अनेकों रस होते हैं, उनमें अयास्य कौनसा रस है ?

तीसरी बात यह कि इस अंगों के रस को प्राण कहा गया है, इस से किस प्रकार का प्राण अभीष्ट है ? क्योंकि प्राण भी बहुमुखी व व्यापक शब्द है ।

इन उद्धृत समस्याओं पर विशद विवेचन तो यहां न हो सकेगा । केवल अति संक्षिप्त विचार सरणी हम यहां प्रस्तुत करते हैं ।

## अङ्गिरा—अग्नि

जितने भी आंगिरस हैं वे सब अंगिरा से उत्पन्न हुए हैं, और अंगिरा वेद में अग्नि को कहा गया है ।

**त्वमग्ने प्रथमो अङ्गिरा ऋषिर्देवो देवानामभवः शिवः सखा । ऋ० १।३१।१**

हे अग्नि ! तू पहिला अंगिरा ऋषि है। देव है । देवों का तू कल्याणकारी सखा है ।

इस मन्त्रखण्ड में यह स्पष्ट निर्देश कर दिया है कि अंगिरा अग्नि है ।

**ते अङ्गिरसः सूनवस्ते अग्नेः परिजज्ञिरे ।**

ऋ० १० । ६२ । ५

वे आंगिरस अङ्गिरा के पुत्र हैं और इस अङ्गिरा नामक अग्नि से पैदा हुए हैं ।

इस उद्धृत मन्त्रांश में भी यह स्पष्ट निर्दिष्ट हुआ है कि सब आंगिरस अग्नि स्वरूप अङ्गिरा से पैदा हुए हैं । इसलिये हम यह कह सकते हैं कि अयास्य भी आंगिरस होने से अङ्गिरा नामक अग्नि से पैदा हुआ है तो अब प्रश्न यह है कि क्या अयास्य भी अग्नि है ? क्या अग्नि की ही विकृति बन शरीर का रस व प्राण बना है ? अथवा अग्नि से उत्पन्न होने वाला कोई और तत्त्व है । अयुर्वेदाभिमत सिद्धान्त यह है कि शरीर के सम्पूर्ण-घटक वात, पित्त (अग्नि), कफ (सोम) इन त्रिदोषों में समाविष्ट किये जाते हैं । इसलिये इस दृष्टि से भी यह विचारणीय है कि अङ्गों का रस यह अयास्य इन तीनों में किस वर्ग में समाविष्ट किया जा सकता है ? शास्त्रीय प्रमाणों के आधार पर एक वाक्य में हम यह कह सकते हैं कि अयास्य इन तीनों ही वर्गों में सुगमतया समाविष्ट हो सकता है ।

**वायुरूप अयास्य—**

उपनिषदों में अयास्य को जो बृहस्पति व ब्रह्मणस्पति माना है, वह वाक् का अधिपति होने से ही माना है । वाक् का अधिपति प्राण है जो कि वायुरूप है । इसी तथ्य को दृष्टि में रखकर उपनिषद् में एक स्थल आता है जिसको शंकराचार्य ने अयास्य सम्बन्धी माना है, वह इस प्रकार है-

**'प्राणो वै यज्ञस्योद्गाता तद् योऽयं प्राणः स वायुः स उद्गाता बृ०उ०३।१।५** । अर्थात् प्राण ही

इन्दु' कहा गया है। 'इन्दु' सोम को कहते हैं और यज्ञ का उद्गाता है और यह उद्गाता प्राण वायु रूप है। इसी प्रकार श्री शंकराचार्य ने अयास्य प्रकरण में नासिक्य प्राण और अयास्य प्राण की शक्तिमत्ता की तुलना करते हुए अयास्य को 'वाय्वात्मा' माना है। इस प्रकार अयास्य 'संबन्धी प्रकरणों से यही ध्वनित होता है कि अयास्य प्राण वायु रूप है।

**अग्निरूप–अयास्य—**

अयास्य प्राण अग्निरूप भी है क्योंकि यह अंगिरा नामक अग्नि की सन्तति है। इसपर यदि यह कहा जाये कि यह आवश्यक नहीं है कि अग्नि की उपज अग्नि ही हो। यथा उदराग्नि द्वारा आहारद्रव्यों से रसोत्पत्ति अग्नि से उत्पन्न तो है पर वह स्वयं अग्नि नहीं है। इसी प्रकार अंगिरा नामक अग्नि से उत्पन्न होने वाले आंगिरस आवश्यक नहीं कि अग्नि रूप ही हों। ये आहारद्रव्यों से उत्पन्न शरीर के अनेकविध रस हो सकते हैं। इस सम्बन्ध में हम यहां और अधिक विस्तार न करते हुये कुछ शास्त्रीय प्रमाण उद्धृत करते है जिनसे यह सिद्ध होता कि अंगिरस अग्नि रूप भी है।

**येंऽगारा आसंस्तेंऽगिरसोऽभवन्। ऐ० ब्रा०।३।३४**

अर्थात् जो अंगारे थे वे ही अंगिरस हुए।

**अङ्गारेभ्योंऽगिरसः। श० प० ४। ५। १। ८**

अंगारों से ही अंगिरस हुए।

इन प्रमाणों से यह सिद्ध है कि आङ्गिरस अङ्गारे है, और अंगारे अग्नि रूप है। इसलिये अयास्य भी अग्नि की कोई विकृति होसकता है और अग्नि वर्ग में गिना जा सकता है।

**सोमरूप अयास्य—**

अयास्य सोमरूप व रसरूप भी है। अतः आयुर्वेद की दृष्टि से कफवर्ग में परिगणित हो सकता है। ऋ० ९। ४४। १ में अयास्य को 'उन्दी क्लेदने' धातु से निष्पन्न होता है। क्लेदन का भाव है, आर्द्र करना, गीला करना। अतः अयास्य शारीरिक दृष्टि से कफ वर्ग में भी आसकता है। इसप्रकार अयास्य वात, पित्त, कफ इन तीनों के धर्मों से युक्त प्राण का नाम है।

अब हम शारीरिक दृष्टि से अङ्गिरा व अयास्य के विशिष्ट रूपों पर विचार करते हैं।

## अङ्गिरा (प्रकृति में)

अंगिरा केवल अग्नि ही नहीं हैं, यह साथ में वायु भी है। बाह्य प्रकृति में ओषजन (oxygen) ऐसा तत्व है जो कि इन दोनों धर्मो से युक्त है। यह ओषजन वायु भी है और ज्वलनशीलता के कारण अग्नि भी है। परन्तु यह विशेषरूप से ध्यान देने की बात हैं कि ओषजन अपने स्वरूप में रहता हुआ अंगिरा नाम से नहीं कहा जा सकता। अंगिरा नाम इसका उस समय होता है जब कि यह ओषजन किसी प्राकृतिक द्रव्य के साथ सम्पर्क करके उसे दग्ध करता है। जिसका स्वरूप–**अंगारेष्वंगिराः। नि० ३।२७।१, येऽङ्गारा आसंस्तेऽङ्गिरसोऽभवन्' ऐ० ब्रा० ३।३४, अङ्गारेभ्यो ऽङ्गिरसः। श० प० ४।५।१।८** इन उद्धृत प्रमाणों में स्पष्ट हुआ है। अग्नि-दग्ध ये अग्नि के शोले ही वैदिक-परिभाषा में अंगिरा हैं। परन्तु यह स्मरणीय है कि बाह्य प्रकृति में ही ये अंगिरा हैं न कि शरीर में। शरीर की दृष्टि से इन अङ्गारों का कोई मूल्य नहीं है। अतः विचारणीय यह है कि शरीर म अङ्गिरा कौन है? इसके समाधान में हम यह कह सकते हैं कि जब आहारद्रव्य ओषजन के संपर्क से दहन क्रिया द्वारा शरीर का हिस्सा बनते हैं, उस समय ओषजन तथा आहार द्रव्य अर्थात् इनके मिलित रूप का नाम वेद की परिभाषा में अंगिरा है। यह हमें ध्यान में रखना चाहिये कि ओषजन और आहार के मिश्रण से प्रथम प्रयोजन शक्त्युत्पादन

है । शरीर के जितने भी संस्थान हैं, उन सबकी क्रियाएँ, व उनमें शक्ति का उद्भावन ओषजन व आहार में दहन क्रिया द्वारा जो रस निर्माण होता है, वह अङ्गों का रस (आंगिरस) तो है ही, साथ में प्राण भी वही है । अतः हम यह कहसकते हैं कि वात, पित्त तथा कफ ये तीनों मिले हुए जब किसी शरीर संस्थान के कर्म का निर्वाह करते हैं तो उस समय ये अंगिरा व आंगिरस कहलाते हैं । शरीर के अनेकविध संस्थानों के कारण अनेक रूपों वाले ये भिन्न-भिन्न आंगिरस हैं । इनके मिलित रूप में जहाँ वात की प्रधानता दिखानी हो, या वात प्रमुख हो तो यह अंगिरा वायु, व प्राण वायु नाम से कहा जाता है । और जहाँ अग्निधर्म प्रमुख हो वहाँ इसे अग्नि कह दिया जाता है और जहाँ अंगिरा से सोम का धर्म-रस व आर्द्रता आदि अभिप्रेत हो, तो वहाँ तद्धर्म व तद्गुणविशिष्ट पदों द्वारा उसे विभूषित किया जाता है । स्वामी दयानन्द ने भी अपने भाष्य में अंगिरा के ये तीनों ही रूप दिखाये हैं ।

**अङ्गिरस्वत्—अग्निवत, प्राणवत्, समस्तौषधिरसवद्वा** । यजु० ११।६५।

प्राचीन शास्त्रों में भी अंगिरा के ये ही तीनों प्रमुखरूप हमें दृष्टिगोचर होते हैं ।

**अङ्गिरा वा अग्निः । श० प० ६।४।४।४**
**प्राणो वा अङ्गिराः । श० प० ६।१।२।२८**
**ता या अमूः रेतः समुद्रं वृत्वा सर्वेभ्योऽङ्गेभ्यो रसोऽक्षरत् । गो० पू० ६।७**

इस प्रकार हमने अंगिरा व अंगिरस का शरीर की दृष्टि से संक्षिप्त विवेचन किया । इस से पूर्व कि अयास्य पर हम विशेष विचार प्रस्तुत करें, यह निर्देश कर देना उचित है कि शरीर की दृष्टि से आंगिरसों का यह अतिस्थूल स्वरूप हमने यहां दिखाया है । इन आंगिरसों का मानसिक व आत्मिक दृष्टि से सूक्ष्म रूप भी है । जैसा कि हमने अपनी 'आत्मसमर्पण' नामक पुस्तक में इन्द्र के स्थूल, सूक्ष्म व सूक्ष्मतर रूपों को दिखाते हुए यह लिखा था कि स्थूलता पर ही सूक्ष्मता आविर्भूत होती है । सूक्ष्म का स्थूल आश्रय है, घर है । इसी कारण स्थूल, सूक्ष्म आदि ये भेद न दिखाते हुए ही तत्तत् नाम से कह दिये जाते हैं । इसी प्रकार यहां भी आंगिरस अंगों के स्थूल रसों के वाचक होते हुए भी मानसिक व आत्मिक अग्नियों आदि के भी वाचक हैं ।

बृहदारण्यकोपनिषद् के पूर्व उद्धरण में अयास्य को आंगिरस कहा गया था । आंगिरस कहने का क्या भाव हो सकता है, यह हमने देखा । अयास्य अंगों का रस है, प्राण है यह हमें पता चला । अब हम अयास्य के विशिष्ट रूप का भी पर्यालोचन करते हैं ।

## पञ्चवृत्तिमुख्य प्राण (अयास्य)

सायणाचार्यने ऋ० १।६२।७ मन्त्र के भाष्य में इसे 'पञ्चवृत्तिमुख्यः प्राणः' ऐसा लिखा है । इसका तात्पर्य यह है कि यह अयास्य पांचों ज्ञानेन्द्रियों में रमने वाला प्राण है । पर रहता है इन प्राणों के मुख व केन्द्र में । अतः इस से भी यह ध्वनित होता है कि अयास्य में 'आस्य' शब्द सामान्य मुख का वाचक नहीं है । यह पांचों वृत्तियों का मुख है । और प्राण का जो सम्बन्ध बताया है, वहाँ वाक् सामान्यवाक् नहीं है (बृ० उ० १।३।२४) । वह आन्तरिक वाक् है । यदि हम एक वाक्य में अयास्य प्राण और उस आन्तरिक वाक् का निर्देश करना चाहें तो यह कह सकते हैं कि मस्तिष्क में विद्यमान द्रवकूपों अर्थात् सोम-रस परिपूर्ण चार सरोवरों में तैरते हुए ब्रह्मरूपी हंस की यह वाक् है । (वागष्टमी ब्रह्मणा संविदाना) और यह वाक् जब इन सप्तर्षियों के पास पहुँचायी जाती है जो

कि इन सरोवरों के चारों ओर आश्रम बनाकर रह रहे हैं–तो वह अयास्य रूपी वाहन द्वारा ही पहुँचती है। जिस मुख से यह दिव्य वाक् उच्चरित होती है उसी मुख में अयास्य प्राण भी रहता है। यह इसका केन्द्रीय निवास है यहीं से यह अन्यत्र शरीर में गति करता है। ये सप्तर्षि सिर के केन्द्र (Brain centres) हैं इन केन्द्रों से वह वाक् अयास्य पर आरूढ़ हो इन्द्रियगोलकों व शरीर के अन्तिम छोर (End organs) पर भी पहुँचती है। और वहां जो अनुभूति होती है उसे यह अयास्य प्राण मस्तिष्क में ला पहुँचाता है। आधुनिक क्रिया शारीरविदों की परिभाषा में कहना चाहें तो यह कह सकते हैं कि ज्ञानवाहक (Sensory nerves) तथा आज्ञावाहक (Motor nerves) नाड़ियों को वहन करने वाला प्राण ही अयास्य है। परन्तु यह स्मरण रखना चाहिये कि इस प्राण का जो अयास्य नाम दिया गया है वह उस आस्य अर्थात् मुख के कारण हैं जिस मुख से ब्रह्म संवलित वाक् सप्तर्षियों को दी जाती है। इन्हीं सप्तर्षियों को शास्त्रों में सप्तहोता सप्तास्य, सप्तरश्मि, आदि अनेकों नामों से सम्बोधित किया गया है। इस प्रकार हमने यहां अयास्य के आंङ्गिरस रूप का संक्षिप्त विवेचन किया। वेदमन्त्रों से भी अयास्य के इस स्वरूप की पुष्टि होती है। उदाहरणार्थ दो एक मन्त्र दिखाकर हम इस प्रकरण को समाप्त करते हैं।

**प्र ण इन्दो महे तन ऊर्मि न बिभ्रदर्षसि।**
**अभि देवां अयास्यः। ऋ० ९।४४।१**

(इन्दो) हे सोम तू (नः) हमारे (महे तने) महान् विस्तार के लिये (अयास्यः) अयास्य प्राण बनकर उर्मित तरंग रूप में (बिभ्रत्) ज्ञान व अनुभूति को धारण किये हुए (देवान् अभि) देवों की ओर (अर्षसि) गति करता है।

यह शरीर देवों का निवास स्थान है। इस में ये देव चहुँ ओर विराजमान हैं (देवानां पूरयोध्या)। इन देवों का एक दूसरे के प्रति आंदेश, प्रत्यादेश व अनुभूति आदि नस नाड़ियों द्वारा आती जाती हैं। ऐसा प्रतीत होता है मानों तरंग व लहर जारही हो। इस तरंग को वहन करने वाला प्राण ही अयास्य है। अगले मन्त्र में इसी रूप को और विशद किया गया है। मन्त्र इस प्रकार है—

**मतीजुष्टो धियाहितः सोमो हिन्वे परावति।**
**विप्रस्य धारया कविः।                    ऋ० ९।४४।२**

(सोमः) यह अयास्य रूप सोम (कविः) क्रान्त कर जाने वाला (विप्रस्य) विप्र की (मतीजुष्टः) मति द्वारा सेवित तथा (धिया हितः) धी अर्थात् विचार रूप से रक्खा हुआ (धारया) धारा रूप में (परावति) दूर से दूर प्रदेश में (हिन्वे) प्रेरित किया जाता है।

इस मन्त्र के भाव को पूर्णरूप से हृदयङ्गम करने के लिये इसके विशिष्ट पदों पर कुछ विचार करते हैं उनमें एक कवि शब्द है। कवि शब्द का पूर्णार्थ तुकबन्दी व कविता निर्माण में नहीं है। इसका पूर्णार्थ तो क्रान्त करने, परोक्ष तथ्यों के दर्शन आदि में है। सोम के अन्दर यह गुण है कि मनुष्य इसके प्रभाव से परोक्ष सत्यों को भी देख लेता है। परन्तु यह सोम अयास्य रूप होना चाहिये। अर्थात् बुद्धिसंवलित दिव्य वाक् को उच्चरित करने वाले दिव्य मुख का सोम होना चाहिये। इसी कारण इस सूक्त का ऋषि स्वयं अयास्य आंगिरस है।

मन्त्र में जो आता है कि—

**'मतीजुष्टो धिया हितः।'**

मति से सेवित और धी से रक्खा हुआ। इसका तात्पर्य हमें यह प्रतीत होता है कि यह अयास्य सोम जब मति के क्षेत्र में पहुँचता है तो वहाँ ज्ञान का

उद्बोधन होता है 'मति' शब्द 'मनु अवबोधने' से बना है। अवबोधन, उद्बोधन, जागरण आदि एक ही भाव के द्योतक शब्द हैं । मति में जब सोम पहुंचता है तब वहां ज्ञान और चेतना का उद्बोधन होता है । शरीर-विज्ञान की दृष्टि के आधार पर तो वहां केवल नस-नाड़ियों का स्पन्दन व प्रकम्पन ही है ? प्रकम्पन व स्पन्दन में अवबोधन व उद्बोधन का भाव नहीं आता । अवबोधन में ज्ञान व चेतना का आधिक्य है । प्रश्न यह है कि प्रकम्पन में ज्ञान व चेतना का आविर्भाव कैसे होता है। इस सम्बन्ध में वेद यह कहता है कि यह सोम ही ज्ञान व चेतना का आविर्भाव करने वाला है।

**'रयिं कृण्वन्ति चेतनम् ।'** ऋ. ९. ३१. १ ।

अर्थात् ये सोम रयि को चेतनता में परिवर्तित कर देते हैं । चेतनता में परिवर्तित हो यह सोमस्थ रयि जब धी में पहुंचती है अर्थात् ध्यान व चिन्तन के शिकंजे में कसी जाती है तो यह सोम दूर से भी दूर प्रदेश में पहुंचता है (**सोमो हिन्वे परावति**) क्योंकि चिन्तन के क्षेत्र में अत्यन्त दूर की वस्तुएं भी आती हैं । इस प्रकार हमने अयास्य के आंगिरस स्वरूप को स्पष्ट करते हुए उस पर संक्षिप्त विवेचन किया ।

**द्विता विवव्रे सनजा सनीडे अयास्यः स्तवमानेभिरर्कैः ।**
**भगो न मेने परमे व्योमन्नधारयद् रोदसी सुदंसाः ।**

ऋ. १।६२।७

( **अयास्यः** ) इस पंचवृत्तिमुख्य प्राण ने ( **स्तवमानेभिः अर्कैः** ) स्तुति व अर्चना करने वाले अर्कों अर्थात् इन्द्रियों से ( सनजा ) सनातन काल से उत्पन्न ( सनीडे ) एक ही आश्रय में रहने वाले ( रोदसी ) द्यावा पृथिवी अर्थात् शरीर के ऊर्ध्व और अधोभाग को (द्विता विवव्रे) दो प्रकार से वरण किया । और ( सुदंसाः ) उत्तम कर्म करने वाले अयास्य ने उन रोदसी को ( मेने ) मननीय ( परमे व्योमन् ) परम व्योम अर्थात् मस्तिष्क में ( भगो न ) आदित्य के समान ( अधारयत् ) धारण किया ।

उपर्युक्त मन्त्र को हमने अध्यात्म क्षेत्र में स्पष्ट करने का प्रयत्न किया है। यह अयास्य पंचवृत्ति प्राण है जिसका निवास मस्तिष्क में है। जिस समय मनुष्य स्तुति व भक्ति में होता है, उस समय ऐन्द्रियिक कार्य व मानसिक संकल्प विकल्प आदि कुछ नहीं होते तब यह अवस्था अयास्य की होती है । यह अवस्था बनी रहे इसके लिये यह आवश्यक है कि शरीर को दो भागों में बांट दिया जाये । वह इस प्रकार कि शरीर के अधोभाग से उत्पन्न कामनाओं, वासनाओं को अपान क्रिया द्वारा दूर करता जाये और ऊर्ध्व भाग अर्थात् मस्तिष्क में प्राणन क्रिया द्वारा ध्यान को केन्द्रित करता जाये। रोदसी को द्विधा विभक्त ( द्विता विवव्रे ) करना यही है । इसकी विशेष व्याख्या व प्रक्रिया जैमिनीयोपनिषद् ब्राह्मण के कथानक के स्पष्टीकरण में बतायी जायेगी। इसके अनन्तर इस रोदसी को मस्तिष्क रूपी परमव्योम में धारण करना है । यह तभी संभव है जब कि शरीर के अधोभाग की कोई कामना व वासना शेष न रही हो । अर्थात् ध्यान में मन व इन्द्रियों का कोई भी कार्य न हो । एक प्रकार से वे सब समाप्त होकर मस्तिष्क में जा केन्द्रित होवें । यह अयास्य प्राण शरीर के संपूर्ण अंगों में अभिव्याप्त चेतना को मस्तिष्क रूपी परमव्योम में ले जाकर वहां एकाग्र कर देता हैं ।

**एह गमन्नृषयः सोमशिता**
**अयास्यो अंगिरसो नवग्वाः ।**

**त एतमूर्वं विभजन्त गोनामथैतद्**
**वचः पणयो वमन्नित् ।**
**ऋ. १०।१०८।८**

( सोमशिता: ऋषयः ) सोम रस से तीक्ष्ण होकर ऋषि बनी हुई इन्द्रियां और ( नवग्वा: ) रश्मिरूपी नौ गौवों वाला ( अंगिरसः अयास्यः ) अयास्य नामक अंगिरस प्राण ये सब ( इह ) इस मस्तिष्क में ( आगमन् ) आ गये हैं । (ते) उन्होंने ( गोनाम् ) दिव्य किरणों के ( एतत् ) इस ( ऊर्वं ) आवरण को ( विभजन्त ) विभक्त कर दिया है, फाड़ दिया है । ( अथ ) इसके अनन्तर ( एतत् वचः ) यह दिव्य ज्ञान (पणयः) पणियों ने ( इत् ) निश्चय से ( वमन् ) उगल दिया है ।

इस मन्त्र में कई बातें विचारणीय हैं । इन्द्रियों को ऋषि क्यों कहा गया है ? अयास्य की नौ गौएं कौनसी हैं ? इनका सोम से तीक्ष्ण होने का क्या भाव है ? गौओं अर्थात् ज्ञान किरणों पर आये हुए आवरण ( ऊर्व ) को कैसे भेदन किया जाता है ? और पणि कौन है ? इत्यादि कई गम्भीर व रहस्यमय विषय है, जिन पर सूक्ष्म दृष्टि से विचार होना चाहिये । इन सब विषयों पर यहां विस्तृत विचार तो हो नहीं सकता । परन्तु मन्त्र का संक्षिप्त भाव इस प्रकार है– पणि आसुरी शक्तियां है जो कि आत्मा तथा अन्य दिव्यशक्तियों से सम्बन्ध रखने वाले आन्तरिक ज्ञान को आवृत्त किये रहती हैं और मनुष्य में उन्हें प्रकट होने नहीं देतीं । इन आवरणों का विनाश उस समय होता हैं जब कि इन्द्रियां सोम-रस से तीक्ष्ण होकर ऋषित्व को प्राप्त करती हैं और मस्तिष्क में जा पहुंचती हैं, क्योंकि मस्तिष्क में ही पणि नामक आसुरी शक्तियों द्वारा छिपाया हुआ दिव्यज्ञान का खजाना निहित है । यह सोमरस शरीर में वीर्य है, ओज है । इस वीर्य व ओज रूपी सोम से सूक्ष्म व तीक्ष्ण होकर ये इन्द्रियां दिव्यदर्शन करने वाली ऋषि हो जाती हैं । अयास्य को यहां 'नवग्वा:' विशेषण दिया गया है । अयास्य की ९ गौएं वे हैं जिन में यह अयास्य प्राण की धारा को वहन किये हुए पहुंचता है । वे ७ इन्द्रियों के केन्द्र और मन बुद्धि ये दो मिलकर नौ हो जाते हैं । अयास्य इन नौ गौओं के उद्गमस्थान में विराजमान होता है ।

**अनाधृष्टानि धृषितो व्यास्य-**
**न्निधीरदेवां अमृणदयास्यः ।**
**मासेव सूर्यो वसु पुर्यमाददे**
**गृणानः शत्रूँरश्रृणाद् विरुक्मता ।**
**ऋ. १०।१३८।४**

( धृषितः ) शत्रुओं का धर्षण अर्थात् विनाश करने वाला वह ( अयास्यः ) अयास्य प्राण ( अनाधृष्टानि ) विनष्ट न होने वाली आसुरी शक्तियों को ( व्यास्यन् ) परे फेंकता हुआ ( अदेवान् निधीन् ) अदेव निधियों को ( अमृणत् ) विनष्ट कर देता है । और ( इव ) जिस प्रकार ( सूर्यः ) सूर्य ( मासेव ) विशिष्ट महीने में पार्थिव रसों को खैंच लेता है उसी प्रकार यह अयास्य ( पुर्यं वसु आददे ) असुरों की पुरी में प्रच्छन्न रूप से निहित ऐश्वर्य को बाहिर निकाल लेता है । ( गृणानः ) प्रशंसित वह इन्द्ररूपी अयास्य ( विरुक्मता ) विविध प्रकार के तेजों से ( शत्रून् अश्रृणात् ) शत्रुओं को विनष्ट कर देता है ।

यहां पर इन्द्र को अयास्य कहा गया है अर्थात् इन्द्र और अयास्यप्राण में यहाँ एकरूपता हो गई

है। जिस प्रकार बृहदारण्यक आदि उपनिषदों में यह अयास्य प्राण ही बृहस्पति ब्रह्मणस्पति आदि रूपों में वर्णित हुआ है, उसी प्रकार वेद में इन्द्र-रूप में भी दृष्टिगोचर होता है। यह अयास्य अदेव निधियों अर्थात् आसुरी ऐश्वर्यों को विनष्ट कर देता है। जिस प्रकार ग्रीष्म ऋतु के महीने में सूर्य विशेष रूप में पार्थिव रसों का आकर्षण करता है, उसी प्रकार यह अयास्य असुरों की पुरि में विद्यमान दिव्य-निधि को उनसे छीन लेता है। और जिस प्रकार ग्रीष्म ऋतु में सूर्य की किरणें अत्यन्त तीक्ष्ण होती हैं, उसी प्रकार जिस मनुष्य में अग्नि खूब प्रज्वलित हो चुकी है, वही आसुरी शक्ति को भस्म कर सकता है।

### असुरों का विनाश

देवों के प्रति इन्द्रियों द्वारा किये गये उद्गान के प्रसंग में हम यह दर्शा चुके हैं कि जब असुरों ने अयास्यप्राण को अभिभूत करना चाहा तो वे उससे टकरा कर इस भांति चूर-चूर हो गये जैसे कि पत्थर पर टकरा कर मिट्टी का ढेला चूर-चूर हो जाता है। अब प्रश्न यह है कि अयास्यप्राण में वह कौनसी अद्भुत व अभूतपूर्व शक्ति है, जिस से टकरा कर असुर विनष्ट हो जाते हैं।

इसका एक वाक्य में उत्तर यह है कि अयास्य प्राण वह शक्ति है, और वह स्थान है, जहां इन्द्रियां अपना पार्थक्य समाप्त कर उसमें जा मिलती हैं। यहां असुरों की पहुंच नहीं है। असुरों को पहुंच मन व इन्द्रियों तक ही है, इससे यह स्पष्ट है कि अयास्यप्राण इनसे भी ऊपर है। इस लिये असुर अयास्यप्राण का कुछ भी नहीं बिगाड़ सकते और वे स्वयं विनष्ट हो जाते हैं। पाप रूपी असुरों के विनाश तथा उन्नति का अभिलाषी मनुष्य अपनी इन्द्रियों को अयास्यप्राण में एकाग्र करने व लवलीन करने का भरपूर प्रयत्न करे। इस सम्बन्ध में शास्त्रों में अनेकों उपाय बताये गये हैं, जिनका हम यथावसर दिग्दर्शन करायेंगे। परन्तु उदाहरण रूप में यहां भी एक उपाय की ओर संकेत किये देते हैं। वह उपाय यह है कि ध्यान के समय इन्द्रिय-गोलकों द्वारा गृहीत बाह्य सृष्टि सम्बन्धी ज्ञान तथा शारीरिक शुभ-अशुभ वेदनाएं मस्तिष्क में विद्यमान केन्द्रों तक पहुंचने न पावें अर्थात् इन्द्रिय गोलकों से चलकर वह इन्द्रिय-सन्देश व वेदना मस्तिष्क में अच्छे बुरे, हानि-लाभ आदि के विवेक व किसी प्रकार के विचार को उद्बुद्ध न कर सके ऐसा प्रयत्न करना चाहिये। क्योंकि कोई भी वेदना जिसने कि मस्तिष्क में अपनी छाप नहीं डाली है, वह किसी भी प्रकार के भाव व विचार को उद्बुद्ध नहीं कर सकती। विचार के उद्बुद्ध न होने से आसुरी शक्ति के आक्रमण का प्रश्न ही नहीं उठता। बुरे विचारों का उद्बुद्ध होना ही आसुरीशक्ति के आक्रमण का परिचायक है। परन्तु विचारमात्र का उद्बुद्ध ही न होना किसी भी प्रकार के आक्रमण का न होना ही सिद्ध करता है। इस तथ्य को हम आगे विस्तार से स्पष्ट करने का प्रयत्न करेगें। कहने का भाव यह है कि इस व इस जैसे साधनों का अवलम्बन करने से मनुष्य आसुरी विचारों के आक्रमण से दूर हो जाता है और ध्यान में शनैः २ एकाग्रता बढ़ती रहती है। मनुष्य के हृदय और मस्तिष्क में विद्यमान आसुरी शक्ति के बन्धन शिथिल हो जाते हैं। अब हस बृहदारण्यकोपनिषद् में वर्णित ऐन्द्रियिक पाप-विनाश, तथा उनमें पाप के पुनः प्रवेश का निरोध इन दोनों को स्पष्ट करने का प्रयत्न करते हैं। निम्न कण्डिका में वे उपाय इस प्रकार अभिव्यक्त हुए हैं।

**सा वा एषा देवतैतासां देवतानां पाप्मानं मृत्युमपहत्य यत्रासां दिशामन्तस्तद्गमयांचकार तदासां पाप्मनो विन्यदधात् तस्मान्न जनमियान्नान्तमियान्नेत्पाप्मानं मृत्युमन्ववायानीति ।**

बृ. उ. १।३।१०

इस प्राण देवता ( अयास्य ) ने इन इन्द्रियों से पाप को दूर किया । क्योंकि यह पाप ही इनकी मृत्यु का कारण था । इसके लिए उसने यह किया कि उन्हें दिशाओं के अन्त में पहुंचा दिया (**दिशामन्तस्तद् गमयाञ्चकार**) इससे पाप पूर्ण रूप से विनष्ट हो गया । ( **विन्यदधात्** ) इसलिये उस अवस्था में न तो उत्पत्ति ( जनं ) होनी चाहिये और ना ही अन्त व समाप्ति होनी चाहिये । यदि ऐसा न हुआ तो उनमें पाप व आसुरी शक्ति के पुनः प्रवेश का भय है ।

इस उपर्युक्त कण्डिका के भाव को पूर्णरूप से हृदयङ्गम करने के लिये इसे हम निम्न तीन विभागों में विभक्त करके देखते हैं ।

( १ ) इन्द्रियों में से पाप व आसुरी-शक्ति को विनष्ट करना ।

( २ ) पाप-शमन के पश्चात् इन इन्द्रियों को दिशाओं के अन्त में पहुंचा देना ।

( ३ ) इन इन्द्रियों से पाप सदा के लिये विनष्ट हो जावें, इसके लिये यह उपाय करना चाहिये कि उस समय इन्द्रिय सम्बन्धी विशिष्ट-ज्ञान की न उत्पत्ति ( जनं ) और न समाप्ति (अन्त) हो, नहीं तो पाप व आसुरी-शक्ति उन्हें पुनः अभिभूत कर लेगी । और यही उन इन्द्रियों की मृत्यु का कारण बन जायेगी ।

इस कण्डिका का संक्षिप्त सार यह है कि अयास्यप्राण द्वारा इन इन्द्रियों को उस स्थिति में ला धरना जिससे कि उनके पाप विनष्ट हो जायें और पुनः प्रवेश न कर सकें । यह स्थिति इस प्रकार है कि इन इन्द्रियों से सर्वप्रकार के पाप का शमन करके अर्थात् प्रातःकाल की वेला में जिस समय किसी प्रकार का ऐन्द्रियिक पाप विद्यमान न हो, उस समय इन इन्द्रियों को दिशाओं के अन्त में पहुचा देवें । यथा कण्डिका में निर्देश किया है ।

**यत्रासां दिशामन्तस्तद् गमयाचंकार ।**

अर्थात् यहां इन इन्द्रिय देवों की दिशाओं के अन्त से क्या तात्पर्य है ? इसके उत्तर में हम यह कह सकते हैं कि इन्द्रियों की दो दिशाएं हैं । एक अन्दर की ओर, दूसरी बाह्य की ओर । इस रहस्य को हम निम्न उदाहरण से भली भांति समझ सकते हैं ।

जिस प्रकार विद्युतगृह ( Power house ) से भिन्न-भिन्न दिशाओं को विद्युत धारा प्रवाहित होती है कहीं पर वह बल्ब जला कर अन्धकार का विनाश करती तो कहीं वह मशीनरी को गतिमय करती, है और कहीं पर वह इससे भिन्न अन्य ही कार्य करती है । विभिन्न कार्यसक्षम इस विद्युत की भी दो दिशाएं हैं । एक तो कार्यक्षेत्र की ओर और दूसरी विद्युतगृह की ओर । विभिन्न कार्यों का निर्वाह करने वाली यह विद्युत अपने घर में आकर एक हो जाती है । इस समय इसका व्यक्त-रूप व व्यक्त-कार्य कुछ भी नहीं रहता । इसलिये उस अवस्था में इस विद्युत से कोई भी कार्य चाहे वह अच्छा हो या बुरा नहीं होता । इसी प्रकार हमारे शरीर में इन्द्रियों की भी दो दिशाएं हैं । एक अन्दर की ओर और दूसरी बाहिर की ओर । अन्दर की ओर जाकर अर्थात् अन्तर्मुखी प्रगाढ़ अवस्था में ये इन्द्रियां अपना वैविध्य खोकर वाक् ( चेतना ) रूप में एकाकार हो जाती हैं जिसे मनु महाराज ने निम्न श्लोक में अभिव्यक्त किया है ।

**सप्तद्वारावकीर्णां च न वाचमनृतां वदेत् ।**
सप्त द्वारों में बिखरी वाक् से अनृत न बोले ।

इस प्रकार अन्दर की ओर इन इन्द्रियों को ले जाकर अन्त में इनके पार्थक्य को समाप्त कर दिया जावे तो यह भी इन इन्द्रियों की दिशाओं का अन्त है। इस अवस्था में इनमें कोई पाप नहीं रह सकता। इन इन्द्रियों की दूसरी दिशा बाहिर की दिशा है। बाह्य संसार के प्रति जो इन्द्रियों का गमनागमन है, वह बाह्य दिशा की ओर उनका स्वाभाविक प्रयाण होता है। इसीलिये शास्त्रों में इन इन्द्रियों को ( **पराञ्चि खानि व्यतृणत् स्वयम्भूः** ) बाह्य की ओर स्वाभाविक गति वाला बताया गया है। परन्तु बाह्य दिशा में भी इनको अन्त में ले जाना है। यहां दिशा के अन्त से तात्पर्य यह है कि इन्द्रियों की सामर्थ्य के अनुसार दूर से दूर वस्तु को लक्ष्य बनाकर इन्द्रियों को उस स्थान में केंद्रित करना। सामान्य रूप से दिशाओं का अन्त लक्ष्य-वस्तु से भी लिया जा सकता है। उस लक्ष्यवस्तु को एकटक देखना, योग की परिभाषा में लक्ष्यवस्तु पर संयम करना। उस वस्तु को देखने का स्वरूप यह होना चाहिये कि उस वस्तु का चित्र व तत्सम्बन्धी किसी भी प्रकार का भाव व विचार मस्तिष्क में अंकित व उद्बुद्ध न होने पावे। और ना ही उस वस्तु की समाप्ति होवे। वस्तु की पूर्ण समाप्ति निद्रा आदि पर अवलम्बित होती है। जिस समय मनुष्य ध्यान करने बैठता है तो यदि उस समय निद्रा आ धमकती है तो ध्येयवस्तु की समाप्ति हो जाती है। अतः समाप्ति न करके अर्थमात्र-निर्भास व स्वरूप शून्य की स्थिति रखनी चाहिये। इसी बात को भगवान् याज्ञवल्क्य ने ( **न जनमियात् नान्तमियात्** ) इन शब्दों में अभिव्यक्त किया है। इस पद में दो नकार हैं और 'इयात्' क्रिया का भी दो बार प्रयोग है। इन दो स्पष्ट वाक्यों को ( **अन्त्यजनं न इयात्** ) अन्त्यजन के पास न जावे। इस प्रकार एक वाक्य में कर देना जैसा कि शंकराचार्य ने किया है समीचीन नहीं प्रतीत होता। इन दोनों वाक्यों को पृथक् पृथक् रखकर इन्द्रियों में ही घटाना उचित प्रतीत होता है। दार्शनिक परिभाषा में हम उपर्युक्त ध्यान की स्थिति का कुछ-कुछ निर्विकल्पक-ज्ञान शब्दों से भी निर्देश कर सकते हैं। निर्विकल्पक अनुभूति में वस्तु का स्वरूप तो स्पष्ट नहीं हो रहा होता। हां, कुछ है, ऐसा भान होता है। निर्विकल्पक-ज्ञान की अवस्था को हम ब्यौरेवार यूं भी दिखा सकते हैं कि मस्तिष्क में से इन्द्रिय स्थान से किरण चली जो प्रमुख रूप से मध्य में ही रह गई आगे वस्तु तक केवल एक धुंधली सी किरण गई जिसने वस्तु का पूर्णस्वरूप प्रकाशित न कर, वस्तु का निर्विकल्पक-ज्ञान ही कराया। साधना के समय प्रत्येक साधक का संसार के प्रति ऐसा ही सम्बन्ध होना चाहिये जिससे कि मस्तिष्क पर किसी भी प्रकार के संस्कार बद्धमूल न हो सकें। अयास्यप्राण की स्थिति में पहुंचने के लिये मन को किसी एक बिन्दु पर केंद्रित करना भी एक साधन हो सकता है। क्योंकि सर्वप्रथम मन को एकाग्र करना आवश्यक है। हठयोग में त्राटक का भी रहस्य मन को एकाग्र करने में है। घेरण्ड-संहिता और हठयोग प्रदीपिका में आता है कि--

**निमेषोन्मेषकं त्यक्त्वा सूक्ष्मलक्ष्यं निरीक्षयेत्**
**पतन्ति यावदश्रूणि त्राटकं प्रोच्यते बुधैः ।।**

१. ५४।

अर्थात् निमेषोन्मेष का परित्याग कर निश्चल दृष्टि से सूक्ष्म लक्ष्य को निरन्तर देखे। जब तक अश्रुपात न होने लगे तब तक लक्ष्यवस्तु पर दृष्टि गाड़े रक्खे। इसे त्राटक कहते हैं। इसका फल यह बताया है कि--

**नेत्ररोगा विनश्यन्ति दिव्यदृष्टिः प्रजायते।**

१. ५५।

अर्थात् इस त्राटक विधि के सुचारु रूप से सम्पन्न होने पर साधक के नेत्ररोग दूर हो जाते हैं, और दिव्यदृष्टि पैदा हो जाती है।

अर्थात् त्राटक के समय किसी प्रकार का संकल्प-विकल्प आदि कुछ नहीं होता। किसी प्रकार की मानस की परिवर्तनशील क्रिया नही होती। मन एक स्थान पर बद्ध हो जाता है, यह अयास्य पर पहुंचने का उपक्रम होता है। कहने का भाव यह है कि इस अवस्था में मनुष्य पूर्णरूप से न तो विषयों में होता है ना ही इन्द्रियगोलकों में और ना हीं मस्तिष्क में होता है। उस समय यह मध्यस्थान में होता है जो कि अयास्य का स्थान है।

कई यह प्रश्न कर सकते हैं कि निर्विकल्पक-ज्ञान की अवस्था का क्यों ग्रहण किया? सविकल्पक का क्यों नहीं ? इस सम्बन्ध में संक्षेप में उत्तर यह है कि सविकल्पक ज्ञान में मन का प्रवेश हो जाता है क्योंकि उसमें वस्तु का गुणावगुण निर्णय, विभक्तिकरण आदि मानसिक व्यापार होते हैं और मन असुरों से आक्रान्त हो जाता है। इसलिये सविकल्पक ज्ञान का ग्रहण नहीं किया जा सकता। इस प्रकार किसी वस्तु को एकटक देखना, वस्तु का केवल निर्विकल्पकज्ञान होना, और वस्तु का स्वरूप-शून्य-सदृश अर्थमात्र-निर्भास होना, दूरस्थ पदार्थों व शक्तियों पर ध्यान एकाग्र करना इत्यादि अनेकों साधन मन से ऊपर हैं और ये साधन मन तथा इन्द्रियों के पापों व आसुरी शक्ति का विनाश करने वाले हैं और **"न जनमियात् नान्तमियात्"** की ये सब व्याख्याएं हैं। इन सब साधनों का अवलम्बन करते हुए इस बात का अवश्य ध्यान रखना चाहिये कि मन में संकल्प-विकल्प व किसी प्रकार का भी विचार उद्‌बुद्ध न होने पावे। गीता के शब्दों में—**"आत्मसंस्थं मनः कृत्वा न किंचिदपि चिन्तयेत्।"** की स्थिति रहे।

## संयम-अयास्य

इस अयास्य-प्राण के अन्तर्गत इन्द्रियों के विलीन होने पर शरीर की जो अवस्था होती है अर्थात् शरीर की आन्तरिक शक्तियों की उस समय जो संघटना होती है, उसको हम योगदर्शन की भाषा में 'संयम' नाम से कह सकते हैं। योगदर्शन में 'संयम' शब्द एक विशेष अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। योगदर्शन का सूत्र है 'त्रयमेकत्र संयमः' अर्थात् धारणा, ध्यान और समाधि इन तीनों का एक विषय में प्रवृत्त होना योगदर्शन की परिभाषा में 'संयम' कहलाता है। यहां पर हमें धारणा, ध्यान और समाधि इन तीनों का लक्षण देने की आवश्यकता नहीं है। अयास्य के साथ संयम का मिलान करने के लिये केवल समाधि का लक्षण हम यहां दिखाते हैं।

**तदेवार्थमात्रनिर्भासं स्वरूपशून्यमिव समाधिः।**
—विभूतिपाद ३.।

अर्थात् वही ध्यान उस अवस्था में समाधि रूप में परिणत हो जाता है, जब कि चिन्तन करते हुये ध्येय वस्तु का संपूर्ण रूप तो भासित न हो, केवल उस वस्तु की अतिविरल व क्षीण सी कुछ-कुछ आभा दृष्टिगोचर होती हो। इस स्थिति को सूत्र के शब्दों में 'अर्थमात्र निर्भास' और 'स्वरूप शून्यमिव' शब्दों में प्रकट किया है। उपनिषत् की भाषा में अर्थ व वस्तु का कुछ-कुछ आभासित होना और स्वरूप शून्य की तरह प्रतीत होना 'न जनमियात् नान्तमियात्' की ही व्याख्या है। हमें

यहां यह स्मरण रखना चाहिये कि यह समाधि जिस का कि ऊपर लक्षण दिया है सम्प्रज्ञात योग का पूर्ण रूप है । सम्प्रज्ञात योग अंगी है तो यह अंग है । इसी समाधि की अवस्था में अयास्य 'ऋतम्भरा प्रज्ञा' को वहन किये हुए आता है और नुष्य के मस्तिष्क में उसे ला उतारता है । अया-य द्वारा मस्तिष्क में 'ऋतम्भरा प्रज्ञा' के अव-तरण को योगदर्शन की परिभाषा में इस प्रकार कहा 'तज्जयात् प्रज्ञालोकः' अर्थात् संयम के जय से मस्तिष्क में ऋतुम्भरा प्रज्ञा का प्रकाश फैल जाता है । इसी तथ्य को अयास्य ऋषि के वेद मन्त्र में इस भांति अलंकृत व परिपुष्ट किया गया है।

**इमां धियं सप्तशीर्ष्णीं पिता न ऋतप्रजाता बृहतीमविन्दत्**

ऋ० १०।६७।१

इस मन्त्र का ऋषि अयास्य है, वह कहता है कि सात सिरों वाली (सप्तशीर्ष्णीं धियं) ऋत से उत्पन्न इस महान् बुद्धि (ऋतम्भरा प्रज्ञा) को हमारे पिता अंगिरा ने प्राप्त किया ।

यहां सात सिरों वाली धी (सप्तशीर्ष्णी धी) मस्तिष्क में सप्तेन्द्रियों का स्थान है जिसे कि आधुनिक डाक्टरी परिभाषा में Rolandic area कह सकते हैं । और ऋतोदक मस्तिष्क-द्रव ( Cerebro-Spinal fluid ) है ।

अयास्य आदि जितने भी आंगिरस हैं उन का पूर्ववर्ती अर्थात् पिता अंगिरा है, यह हम पूर्व में निर्देश कर चुके हैं। इस मन्त्र की विशेष व्याख्या हम आगे करेंगे । कहने का भाव यह है कि पातंजल-दर्शन की 'संयम' परिभाषा और इन्द्रिय व मन आदि के अयास्य प्राण में लीन होने की अवस्था ये दोनों समकोटि अवस्थायें हैं । इन दोनों अव-स्थाओं के बाद ही ऋतम्भरा प्रज्ञा के अवतरण की चर्चा शास्त्रों में आयी है ।

## सन्धि-स्थल ( अयास्य )

हम ऊपर यह दर्शा चुके हैं कि मस्तिष्क द्रव में विद्यमान ब्रह्म संवलित वाक् और सप्तऋषि ( सप्तशीर्ष्णी धी ) के मध्य का सन्धि-स्थल अयास्यप्राण है । और इसी भांति सप्तशीर्ष्णी-धी और इन्द्रियगोलकों का भी यह अयास्य सन्धि-स्थल है । इस प्रकार ये दो सन्धियां हो जाती हैं। एक सन्धि ब्रह्म संवलित वाक् और सप्तशीर्ष्णी धी के मध्य और दूसरी सप्तशीर्ष्णी धी और इन्द्रियगोलकों व इन्द्रियप्रान्तों (End organs) के मध्य । प्रथम सन्धिस्थल देवक्षेत्र है और द्वितीय सन्धिस्थल मानवक्षेत्र है । इस दूसरे सन्धिस्थल अर्थात् मानवक्षेत्र को यह अयास्य अपान क्रिया द्वारा मानवक्षेत्र में ही रखता है । वह इस प्रकार कि जो वस्तु की अनुभूति इन्द्रिय ने बाह्यजगत् से ग्रहण की उसे अपान अर्थात् बाहिर निकालने की प्रक्रिया द्वारा लौटाता रहता है । इस प्रकार वह अनुभूति मस्तिष्क में नहीं आने पाती । उस वस्तु का चित्र मस्तिष्क में अंकित नहीं हो पाता । इसी बात को जैमिनीयोपनिषद् ब्राह्मण में इस भांति अभिव्यक्त किया कि पंचवृत्ति वाला यह अयास्य-प्राण 'अपानेन मनुष्यान् मनुष्यलोके अदधात्' । अपान क्रिया द्वारा अर्थात् बाहिर की ओर धके-लने की प्रक्रिया द्वारा मानव क्षेत्र की अनुभूतियों को मानवलोक में ही रखता है । मन के कारण मनुष्य, मनुष्य कहलाता है । मन का अपना स्वाभाविक लोक जहां कि यह मन स्वाभाविक गति रखता है वह शरीर का अधोभाग और

…ाह्य जगत् है । सामान्य मनुष्य का मन प्रायः इन्हीं …ो स्थानों पर रहता है । अतः ये मनुष्य के अपने …लोक हैं । दूसरा सन्धिस्थल देवक्षेत्र में आता है । …ह्ल ब्रह्म-संवलित-वाक् और सप्तेन्द्रिय-केन्द्रों के …ध्य में है । यह दिव्य वाक् ऊपर से अवतरण कर …प्तेन्द्रिय केन्द्रों में बंट जाती है । और तत्पश्चात् …इन्द्रियाँ वाक् की आज्ञा को शिरोधार्य कर …ाह्य संसार की ओर दौड़ पड़ती हैं । परन्तु …यास्य उस वाक् को प्राण के बल से मध्य में ही …क देता है अर्थात् उस वाक् को सप्तेन्द्रियों के …न्द्रों में उतरने नहीं देता । क्योंकि सप्तेन्द्रिय- …न्द्रों में उतरने पर इन्द्रियां क्रियाशील हो …ाती हैं । और अपने स्थानों (देवलोक) को छोड़ …ाह्य संसार (इन्द्रिय गोलकों) की ओर प्रयाण …र देती हैं । अयास्य के इस कार्य को जैमिनीयो- …निषद् ब्राह्मण में इस भांति प्रस्तुत किया कि …ाणेन देवान् देवलोके अदधात्' अर्थात् वह अयास्य …ण के बल से देवों (इन्द्रियदेवों) को देवलोक …रोके रखता है । उस समय मस्तिष्क में किसी …कार की चेतना का उद्बोधन नहीं होता । अर्थात् …कोई विचार उद्बुद्ध होता है । और नाहीं …न्द्रियों का अपने विषयों के प्रति गमन होता है । …ह सब अयास्य प्राण का प्रभाव है । इस के अति- …क्त यह अयास्य पितरों को व्यान के द्वारा …तृलोक में रोके रखता है (व्यानेन पितॄन् पितृ- …केऽदधात् ) । शरीर में जीवनीय अंग ( Vital …rgans ) पितर हैं और इन का नियामक सुषु- …णा-शीर्षक ( Madulla-pons ) पितृलोक है । …वास-प्रश्वास क्रिया के अधीन सब अंग, अन्न का …तगरण व अन्न का पाचन करने वाले उदरादि …वयव पितर कहलाते हैं । इन्हीं पितरों के लिये अपूप आदि सुगन्धित, स्वादिष्ट, मधुर व पोषणीय भोज्य पदार्थ देने का मन्त्रों ( यजु० २।३२, अथर्व १८।४ ) में विधान आता है । ये पितर ( Vital organs ) व्यानवायु के प्रभाव से अवरुद्ध हो जाते हैं । श्वास-प्रश्वास की गति निरुद्ध हो जाती है । अन्न-पाचन के अवयव अपना कार्य करना छोड़ देते हैं । क्योंकि शरीर में जो प्राण अपान की क्रियाएं हो रही हैं वे भी सब व्यान के कारण हैं । जैसा कहा भी है 'प्राणापानादिचेष्टादि क्रियते व्यानवायुना' अर्थात् प्राणापान की सब क्रियाएं व्यानवायु के प्रभाव से ही होती हैं । इस का तात्पर्य यह है कि व्यान के अवरोध से शरीर में प्राण-अपान आदि की सब क्रियाएं अवरुद्ध हो जाती हैं । अब विचारणीय यह है कि यह अयास्य इन प्राण, अपान व व्यान आदि को कैसे अवरुद्ध कर देता है । इस का संक्षिप्त उत्तर यह है कि पंचवृत्तियों को वहन करने वाले इस अयास्यप्राण में व्यान को केन्द्रित करने पर वृत्तियां अवरुद्ध हो जाती हैं, वृत्तियों के अवरुद्ध होने पर संपूर्ण शरीर के किसी भी अवयव को आदेश न पहुंचने पर प्राण, अपान और व्यान व उन के अधीन हो रही सब क्रियाएं भी अवरुद्ध हो जाती हैं । ये सब प्राण आदि अपने-अपने स्थानों में, अपने-अपने लोकों में शान्तभाव से स्थित रहते हैं ।

एक सन्धिस्थल और भी है और वह मस्तिस्क व हृदय के मध्य का है । जिस बिन्दु पर अथर्वा व्यक्ति हृदय और मस्तिष्क को सीता है । वह निम्न मन्त्र में इस भांति वर्णित हुआ है ।

मूर्धानमस्य संसीव्याथर्वा हृदयं च यत् . . .

अर्थात् अथर्वा व्यक्ति मूर्धा और हृदय को परस्पर सी देता है । इस प्रकार मस्तिष्क व हृदय के मध्य

की भी यह सन्धि वेद में वर्णित हुई है। इन सब सन्धियों का स्वामी अयास्यप्राण है। इन सन्धियों में स्थित होकर दीर्घ सन्ध्या निरन्तर करने वाले व्यक्तियों को दो प्रकार की सफलताएं प्राप्त होती हैं। एक अयास्यप्राण की महिमा से इन्द्रियां अपने पूर्वस्रोत के समकक्ष दिव्यशक्तिसम्पन्न व व्यापक हो जाती हैं। दूसरे मृत्यु दूर हो कर आयुष्य की वृद्धि होती है। इसी कारण अयास्य को उपनिषत् के दूसरे शब्दों में 'दूर' नाम से भी सम्बोधित किया गया है। अर्थात् इन सन्धिस्थलों में स्थित हो कर मन को एकाग्र कर ध्यान करने से मृत्यु दूर भागती है। शास्त्रों का वचन है 'ऋषयो दीर्घसन्ध्यत्वात् दीर्घमायुरवाप्नुवन्' अर्थात् दीर्घ-सन्ध्या करने के कारण ऋषि दीर्घायुष्य वाले होते थे। 'दूर' के यहां दो भाव हैं। एक तो यह कि अयास्य ब्रह्म संवलित वाक् के समीपस्थ होने के कारण अर्थात् मनुष्य के मस्तिष्क की अन्तरतम गुहाओं में विद्यमान होने के कारण अत्यन्त अज्ञेय है। अत्यधिक परिश्रम करने से प्राप्त होता है। इस लिये यह 'दूर' नाम से कहा जाता है। 'दूर' का दूसरा भाव यह है कि इस दूरस्थ अयास्यप्राण में पहुंचकर अत्यन्त दूरस्थित पदार्थों का ध्यान किया जाता है। जैसा कि योगदर्शन में कहा भी है।

**( भुवनज्ञानं सूर्ये संयमात् )**

सूर्य में संयम करने से संपूर्ण भुवन का ज्ञान हो जाता है।

**( चन्द्रे तारा व्यूहज्ञानम् )**

चन्द्र में संयम करने से तारा-मण्डल का ज्ञान हो जाता है।

**( ध्रुवे तद्गतिज्ञानम् )**

ध्रुव में संयम करने से तारा-समूह की गतियों का ज्ञान होता है।

ये सूर्य, चन्द्र तथा ध्रुव आदि दूर हैं। संयम करने के समय अयास्यप्राण में स्थित होकर ही इन दूरस्थ पदार्थों के प्रति मानसिक गति का अटूट प्रवाह होना चाहिये। शनैः-शनैः यह मानसिक प्रवाह समाप्त होता जायेगा और अन्त में अयास्य में पूर्ण रूप से विलय हो जायेगा।

**बृहस्पति—ब्रह्मणस्पति . . . .**

इस अयास्यप्राण को बृहदारण्यकोपनिषत् में बृहस्पति और ब्रह्मणस्पति भी कहा गया है। इस का बृहस्पति नाम ऋगात्मक वाक् के सम्बन्ध से है और ब्रह्मणस्पति नाम यजुषात्मक वाक् के सम्बन्ध से है। बृहस्पति के सम्बन्ध में हमने इस निबन्ध में एक स्थल पर कुछ विचार किया भी है और विस्तृत विचार हम इन दोनों पर स्वतन्त्र रूप में लिखते हुए ही करेंगे। अब हम संक्षेप में यह देखने का प्रयत्न करते हैं कि इस अयास्यप्राण को साम किस दृष्टि से कहा गया है।

**सामरूप अयास्य . . . . .**

> **बृहदारण्यकोपनिषद् में आता है . . .**
> **एषउ एव साम वाक् वै सामैष सा चामश्चे**[ति]
> **तत्साम्नः सामत्वम् यद्वेव समः प्लुषिणा स**[मो]
> **मशकेन समो नागेन सम एभिस्त्रिभिर्लो**[कैः]
> **समोऽनेन सर्वेण तस्माद्वेव सामाश्नुते साम्न**[ः]
> **सायुज्यं सलोकतां य एवमेतत्साम वेद।**
>
> बृ० उ० १।३।२[२]

इस का संक्षिप्त भाव यह है कि साम के दो विभाग हैं। एक 'सा' और दूसरा अम। इन दोनों के मेल से साम शब्द बना है। इनमें 'सा' स्त्री है और अम पुरुष है। प्राण की दृष्टि से कहा जाये तो प्राण पुरुष रूप है और जो प्राण का आधार है वह स्त्री रूप है। इस संपूर्ण ब्रह्माण्ड को हम इसी दृष्टि से दो भागों में विभक्त कर सकते हैं। क्षुद्र से क्षुद्र कीट पतंग आदि से ले कर महान् से महान् प्राणी

तक सभी में प्राण की पुरुष रूप में कल्पना की जा सकती है और उन का शरीर आदि जो आधार है वह स्त्री रूप माना जा सकता है। सब में यह प्राण एक समान है । छोटे बड़े का यहां भाव नहीं जिसकी जितनी शक्ति व आयतन है, उस में वह उतने रूप में समा कर परिपूर्ण है, न न्यून है और न अधिक है । सब में वह एक समान रूप से व्यापक है। इस लिये अयास्यप्राण को साम कह दिया गया है। यह एक सामान्य व्याख्या है। इसका दूसरा भाव जो कि प्रमुख है वह यह है कि इस अयास्यप्राण में स्थित होकर मनुष्य सब के लिये एक समान हो जाता है, अथवा सब उस मनुष्य के लिये एक समान होते हैं । उस के लिये मक्खी, मच्छर, हाथी आदि का विभाग समाप्त हो जाता है । क्योंकि यह स्थूल, सूक्ष्म, स्वल्प व विशाल आदि का विभाग इन्द्रियानुभूति से सम्बन्ध रखता है। परन्तु इस अयास्यप्राण में लीन होने पर इन्द्रियां ही अपने पार्थक्य को समाप्त कर देती हैं, तो इस अवस्था में विभक्त अनुभूति कहां ? अतः ये सब विभेद इस अवस्था में समाप्त हो जाते हैं। इस दृष्टि से अयास्यप्राण को साम कह दिया गया है ।

जैमिनीयोउपनिषद् ब्राह्मण में भी इस अयास्य नामक उद्गीथ प्राण का बहुत विस्तृत वर्णन हुआ है । इस अयास्यप्राण की भिन्न-भिन्न ऋषियों ने भिन्न-भिन्न उद्देश्य को लेकर भिन्न-भिन्न नामों से साधना व स्तवन किया है। वहां यह भी आता है कि जिस व्यक्ति में यह प्राण प्रदीप्त हो जाता है सर्वप्रथम उसकी उस दींप्ति पर ही मनुष्यों का ध्यान जाता है और बाद में उसके वस्त्रों आदि पर जाता है परन्तु इस के विपरीत सामान्य मनुष्य के वस्त्रों पर ही सबका ध्यान जाता है इसी बात को इन शब्दों में रक्खा गया है–अस्य ह्यसावग्रे दीप्यते अमुष्य वासः, जै० उ० २।२।२।२ अर्थात् प्रदीप्त प्राण वाले व्यक्ति का प्राण ही सर्व प्रथम दृष्टि गोचर होता है और सामान्य जन का वस्त्र । अब हम संक्षेप में यह दर्शाते हैं कि किस ऋषि ने इस अयास्यप्राण की किस उद्देश्य को लेकर किस नाम से उपासना की ।

| | ऋषि | प्राण नाम | उद्देश्य व परिणाम । |
|---|---|---|---|
| १. | शाट्यायनि | दीप्ताग्रः | दीप्ताग्रा ह वा अस्य कीर्तिर्भवति । |
| २. | कारीरादयः | आभूतिः | प्राणं वा अनुप्रजाः पशव आभवन्ति । |
| ३. | सात्ययज्ञयः | सम्भूतिः | समेव प्राणेन प्रजया पशुभिर्भवति । |
| ४. | शैलनाः | प्रभूतिः | प्राणं वा अनुप्रजाः पशवः प्रभवन्ति । |
| ५. | भाल्लविनः | भूतिः | प्राणं वा अनुप्रजाः पशवो भवन्ति । |
| ६. | पार्ष्णश्शैलनः | अपरोधोऽनपरुद्धः | एष ह्यन्यमपरुणद्धि नैतमन्यः । एष हवाऽस्य द्विषन्तं भ्रातृव्यमपरुणद्धि य एवं वेद । |
| | वीरत्व भावनासे– | | |
| ७. | आरुणेय | एकवीरः | प्राणः |
| | पुत्रभावना से— | | |
| ८. | चैकितानेयः | एकपुत्रः | प्राणः । |
| | | द्विपुत्रः | प्राणापानौ । |
| | | त्रिपुत्रः | प्राणोऽपानो व्यानः । |

| | |
|---|---|
| चतुष्पुत्रः | प्राणोऽपानो व्यानः समानः । |
| पञ्चपुत्रः | प्राणोऽपानो व्यानः समानोऽवानः । |
| षट्पुत्रः | प्राणोऽपानो व्यानः समानोऽवान उदानः। |
| सप्तपुत्रः | सप्त हीमे शीर्षण्याः प्राणाः । |
| नवपुत्रः | ,, ,, ,, द्वाववाञ्चौ । |
| दशपुत्रः | ,, ,, ,, नाभ्यां दशमः । |
| सहस्रपुत्रः (बहुपुत्रः) | सहस्रं हैत आदित्यरश्मयः । |

अयास्य नामक उद्गीथ प्राण के आविर्भूत होने पर उपर्युक्त जितने पुत्रों की कामना हो या जिस उद्देश्य की पूर्ति अभीष्ट हो उसका मन से ध्यान करें । कहा भी है—

**स यदि ब्रूयादेकम्म अगायेति प्राण उद्गीथ-इति विद्वानेकम्मनसा ध्यायेत्। एको हि प्राणः एको हाऽस्याजायत इति.....स यदि ब्रूयात् सहस्रम्म आगायेतिप्राण उद्गीथ इत्येव विद्वान् सहस्रं मनसा ध्यायेत् । सहस्रं हैत आदित्यरश्मयः । तेऽस्य पुत्राः ।**

जै० उप० २।२।१-४

## सप्तहोता और अयास्य

सप्तहोता नाम इन्द्रियों का है। "इन्द्रियं वै सप्तहोता । इन्द्रियमेवात्मन्धते ।" तै० ब्रा० २।२-८।२-३ अर्थात् इन्द्रियां सप्तहोता हैं, इन्हें आत्मा में ला धरते हैं अर्थात् इन के वैविध्य को मिटा कर इन्हें आत्मा में केन्द्रित कर देते हैं । वहां ये इन्द्रियां अपने स्वरूप व सत्ता को विलीन कर आत्मा से एकी भाव को प्राप्त होती हैं । यहां यह बात भी स्मरणीय है कि शास्त्रों में इन्द्रियों से तात्पर्य उन के गोलकों से नहीं होता प्रत्युत शीर्षण्य प्राण (Brain Centres) अर्थात् शिरः स्थानीय इन्द्रिय केन्द्रों से होता हैं । इन्द्रिय गोलकों में केन्द्रीय स्थान से किरण व रश्मि आती है और बाह्य संसार से सम्पर्क करती है । इसी दृष्टि से अनेकों स्थलों पर इन्हें शीर्षण्य प्राण कहा गया है । उदाहरणार्थ कुछ स्थल इस प्रकार हैं । 'सप्त चात्मनः शीर्षण्यान्त्प्राणान्स्पृणोति । आदित्यस्य च सायुज्यं गच्छति' तै० ब्रा० २।३।७।४। अर्थात् मनुष्य इन सात शीर्षण्य प्राणों को जब बाह्य वस्तुओं के सम्पर्क से हटाता है, तब दूसरी ओर विज्ञानात्मा के साथ उसका सम्पर्क करता है ।

इसी प्रकार एक और स्थल पर इन सप्तहोताओं को शीर्षण्य प्राण कहा गया है ।

**सप्तकृत्वोऽह्वयत् । होत्राः प्रत्यश्रृण्वन् । ताः सौम्येनैवाध्वरेण यज्ञक्रतुनोपपर्या वर्तन्त । ता उपौहन्त्सप्त शीर्षण्यान् प्राणान् ।**

तै० ब्रा० २।३।६।३,४

उपर्युक्त प्रकरण की व्याख्या सायणाचार्य ने इस प्रकार की है—

**सप्तवारमाह्वानाच्छिरोनिष्ठसप्तछिद्रवर्तिप्राणानयनात् । तत्साधने सोमाध्वरे सप्तहोत्राः सम्पन्नाः ।**

इस का भाव यह है कि सोमयाग में सात वार आह्वान करने पर शिर के सात छिद्रों ( Brain Centres ) में विद्यमान प्राणों का ग्रहण किया जाता है । इस प्रकार उल्लिखित उद्धरणों से यह सिद्ध होता है कि सप्त होताओं से सिर में विद्यमान सातों इन्द्रियों का ग्रहण होता है । ये सप्त-

होता ही सप्तऋषि है । ब्रह्म अर्थात् आत्मा से संयुक्त वाक् इन सप्तहोताओं द्वारा आत्मिक यज्ञ रच रही है । इस आत्मिक यज्ञ का चित्र उपनिषद् ग्रन्थ में इस प्रकार खींचा गया है।

**अर्वाग्बिलश्चमस ऊर्ध्वबुध्नस्तस्मिन् यशो निहितं विश्वरूपम् । तस्यासत ऋषयः सप्ततीरे वागष्टमी ब्रह्मणा संविदाना।** बृ० उ० २।२।३

**वाक्**

यह ब्रह्म संवलित वाक् वैखरी वाणी नहीं है, जो कि शब्द व ध्वनि रूप में साधारण जन द्वारा उच्चारित होती है । यह तो मस्तिष्क-द्रव में तैरते हुए आत्मा रूपी हंस की वाक् है । इस दिव्य वाक् को द्रवकूपों ( Ventricles ) के किनारे यज्ञ-वेदी बना कर बैठे हुए ये सप्तहोता, सप्त ऋषि अर्थात् सप्त शीर्षस्थ प्राण ग्रहण करते हैं । यह वाक् एक एक होते हुए यह सप्तशीर्षों अर्थात् सातों इन्द्रियों में बंट जाती है । इसी तथ्य को मनु महाराज ने निम्न रूप में प्रकट किया है—

**सप्तद्वारावकीर्णां च न वाचमनृतां वदेत् ।**

मनुष्य को चाहिये कि इन सात इन्द्रियद्वारों में बिखरी वाणी को अनृत न करे ।

इससे यह सिद्ध है कि यह वाणी, सामान्य वाणी नहीं है । एक प्रकार का सूक्ष्म आदेश है । एक दिव्य व अलौकिक उच्चारण है । इस दिव्य वाणी को वहन करने वाले अयास्यप्राण के लिये ऐसे ही अलौकिक व दिव्य ध्वनि वाले मुख (आस्य) को यहां ग्रहण करना चाहिये । आधुनिक शरीर विज्ञान में जिसे नाड़ी को स्पन्दनमात्र कह कर सन्तोष कर लिया जाता है, इसी स्पन्दन को वेदों की सूक्ष्म विवेचनात्मक विशिष्ट प्रणाली द्वारा ज्ञान के सात विभागों में विभक्त किया जाता है । यह विभाग करने वाला अयास्य नामक सूक्ष्मप्राण है । इसका केंद्र स्थान मस्तिष्करूपी देवलोक है । इसी देवलोक से अवतरण करती हुई इस दिव्य वाणी को यह अयास्य सप्त केंद्रों में विभक्त कर देता है। और फिर इन सातों को वहन किये हुये शरीर के अन्य भागों व अधोभागों में विचरता है । अतः उपर्युक्त सन्दर्भ में हमने यह स्पष्ट करने का प्रयत्न किया कि पंचवृत्तियों में रमने वाला यह अयास्य-प्राण दिव्यवाक् को सप्तद्वारों में विभक्त कर देता है । इसका मुख (आस्य) द्रवकूपों (Ventricles) के तीर पर है जहां से कि यह सप्तधाराओं में बंटता है ।

**इन्द्रियों का दिव्यीकरण**

पुरातन काल से इस भूतल पर ऐसे व्यक्ति प्रादुर्भूत होते रहे हैं, जिनको इन्द्रियों में दिव्यशक्ति प्रस्फुटित हुई है । और वे दिव्यशक्ति के प्रभाव से इन्द्रियों से भी ओझल व अतिदूरस्थ पदार्थों व घटनाओं आदि का सत्य चित्र देखते रहे हैं । आधुनिक समय में भी ऐसी अद्भुत-शक्ति वाले व्यक्ति कई देशों में पाये गये हैं जिनको शक्ति का प्रदर्शन समय-समय पर जनसाधारण को होता रहा है । आधुनिक समय के मनोवैज्ञानिकों ने इस शक्ति को क्लेयर वोएन्स ( Clair Voyance ) नाम दिया है । भारतीय साहित्य में यह शक्ति दिव्य-शक्ति कहलाई है । पुरातन भारतीय साहित्य में इसकी प्राप्ति के अनेकों साधनों का वर्णन हुआ है । उन सब साधनों में एक साधन अयास्यप्राण से भी सम्बन्ध रखता है । अतः अब हम अयास्य-प्राण द्वारा इन्द्रियों के दिव्यीकरण की प्रक्रिया को स्पष्ट करने का प्रयत्न करते हैं ।

मानव शरीर मे तीन प्रकार का यज्ञ चालू है । एक मानवयज्ञ, दूसरा पितृयज्ञ, तीसरा देवयज्ञ । शरीर का पालन पोषण करने वाले अवयवों ( Vital organs ) में पितृयज्ञ द्वारा वृद्धि, पुष्टि आदि होती है । यह मुख्य रूप से स्थूल शरीर से

सम्बन्ध रखता है। दूसरा मानव यज्ञ है। इसके द्वारा मन व इन्द्रियां आदि अपना प्रतिदिन का सामान्य कार्य पूरा करती हैं। अतः मन द्वारा निष्पन्न कार्य को मानव-यज्ञ कहा गया है। तीसरा देवयज्ञ है। इसका सम्बन्ध मुख्यरूप से सिर से है। इन्द्रियों के दिव्यीकरण में अयास्य इन तीनों को नियन्त्रित करता है, जैसा कि जैमिनीयोपनिषद् ब्राह्मण। ( २. ३. १. ९ ) में आता है। इस वर्णन को हम आगे स्पष्ट करेंगे। इससे पूर्व हम बृहदारण्यकोपनिषद् के तत्सम्बन्धी प्रकरण को यहां दिखाते हैं।

वेदों में आता है कि यह शरीर सब देवताओं का निवास स्थान है। अग्नि, सूर्य व चन्द्रमा आदि सब देवता अंशरूप में इस शरीर में विराजमान हैं। पर आसुरी शक्ति से आवृत होने के कारण वे अपने सर्वोच्च पूर्ण देवरूप में प्रगट नहीं हो पाते। एक प्रकार से वे मृत के सदृश हैं। इन्द्रियों को आवृत करने वाली आसुरी-शक्ति का प्रकाश मनुष्य में पाप रूप में होता है। अतः इन्द्रियों से पाप करना, आसुरी-शक्ति के प्रभाव में उन्हें लाना है, दूसरे शब्द में उन्हें मारना है। इसके विपरीत आसुरी-शक्ति का विनाश करना पाप का विनाश करना है, और इन्द्रियों को अमर करना है। इन अमर अर्थात् निष्पाप इन्द्रियों में दिव्यशक्ति को उत्पन्न करने का विधान बृहदारण्यकोपनिषद् में आता है। उपनिषद् का वह प्रकरण अब हम यहां दिखाते हैं।

## वाणी में ( दिव्यता )—अग्नि

**स वै वाचमेव प्रथमामत्यवहत् सा यदा मृत्युमत्यमुच्यत सोऽग्निरभवत् सोऽयमग्निः परेण मृत्युमतिक्रान्तो दीप्यते।** बृ. उ. १. ३. १२।

उस अयास्य-प्राण ने सर्वप्रथम वाक्-देवता को मृत्यु के पार पहुंचाया। वह वाक् जिस समय मृत्यु से पार हुई तो वह अग्नि बन गई। इस अवस्था में यह वाक् अग्नि मृत्यु का अतिक्रमण कर अत्यधिक शक्ति से प्रदीप्त होती है।

वाणी में अग्नि के प्रादुर्भाव का रहस्य यह है कि वह शत्रु को अपनी वाणी द्वारा भस्म कर सकता है और जिसे चाहे पावक बन परिपूत व शुद्ध कर सकता है। उस की वाणी में वह ओजस्विता पैदा हो जाती है कि कोई भी उसकी ब्रह्मगवी को धर्षित नहीं कर सकता। वेद में भी अग्निरूप वाणी की अलौकिक शक्तियों का संक्षेप में दिग्दर्शन हो जाता है। उदाहरणार्थ कुछ मन्त्र इस प्रकार हैं—

**अश्मानं चिद् ये बिभिदुर्वचोभिः।**

ऋ. ४. १६. ६।

अर्थात् जिन्होंने वचनों द्वारा पत्थर को भी फोड़ डाला।

**क्रिमीन् वचसा जम्भयामसि।**

अथर्व. २. ३१. ।

क्रिमियों को मैं वाणी से विनष्ट करता हूं।

**वचोभिरुग्रैर्निरिणामि ते विषम्।**

अथर्व. ५. १३. १

उग्र वचनों से मैं तेरे विष ( सर्पविष ) को दूर करता हूं।

**यत् त आत्मनि तन्वां घोरमस्ति . . .**
**सर्वं तद्वाचापहन्मो वयम्।**

अथर्व. १. १८ ३।

अर्थात् जो तेरे शरीर में घोर वस्तु है, उसे हम वाणी से विनष्ट करते हैं।

इसी प्रकार ऐसे भी मन्त्र दिखाये जा सकते हैं, जिन में दिव्यवाणी द्वारा कष्टों व आपत्तियों से पार होने का विधान है।

उत्वा निर्ऋत्याः पाशेभ्यो दैव्या वाचा भरामसि ।

अथर्व. ८. १. १३ ।

अर्थात् दिव्यवाणी द्वारा मैं तेरा निर्ऋति के पाशों से उद्धार करता हूं ।

इसी भांति और भी अनेकों मन्त्र वेदों में आते हैं जिनमें वाणी की दिव्यता का वर्णन पाया जाता है ।

**नासिक्य-वायु**

**अथ प्राणमत्यवहत् स यदा मृत्युमत्यमुच्यत ।**
**स वायुरभवत् ।**
**सोऽयं वायुः परेण मृत्युमतिक्रान्तः पवते ।।**

बृ. उ. १. ३. १३ ।

तत्पश्चात् अयास्यप्राण ने नासिक्य प्राण का अतिवहन किया । वह नासिक्य प्राण जिस समय मृत्यु से मुक्त हुआ तो वायु हो गया । यह वायु भी मृत्यु से अतिक्रान्त हो, बह रहा है ।

मनुष्य के नासिक्य प्राण से मृत्यु के दूर होने और उसके वायु बन जाने का तात्पर्य यह है कि जिस प्रकार सदागति वायु भूमण्डल में सर्वत्र अभिव्याप्त है, और उसका विनाश नहीं है उसी प्रकार नासिक्य प्राण की शक्ति भी इस सम्पूर्ण वायु-मण्डल में अभिव्याप्त हो कार्य करती है ।

**चक्षु-आदित्य**

**अथ चक्षुरत्यवहत् तद् यदा**
**मृत्युमत्यमुच्यत स आदित्योऽभवत् ।**
**सोऽसावादित्यः परेण**
**मृत्युमतिक्रान्तस्तपति ।**

बृ. उ. १. ३. १४ ।

नासिक्य प्राण के पश्चात् अयास्य ने चक्षु का अतिवहन किया । वह जिस समय मृत्यु से पार हुआ तो आदित्य बना । जिस प्रकार यह व्योमस्थ आदित्य मृत्यु से अतिक्रान्त हो तप रहा है उसी प्रकार यह चक्षु आदित्य भी तपता है ।

इसका भाव यह है कि यह चक्षु अयास्य-प्राण में केन्द्रित हो जिस समय आदित्य के समकक्ष हो जाती है, उस समय कोई भी वस्तु मनुष्य के लिये अप्रकाशित नहीं रहती । सामान्य दृष्टिशक्ति से परे की दूरस्थ वस्तुओं को भी वह देख लेता है । इस दिव्यचक्षु से जिसे चाहे भस्म कर सकता है और जिसे चाहे प्राणों से अनुप्राणित कर सकता है ।

वेद में इस दिव्य चक्षु का इसप्रकार वर्णन हुआ है—

**अथर्वज्ज्योतिषा दैव्येन सत्यं धूर्वन्तमचितं न्योष ।**

ऋ. १०. ८७. १२ ।

हे अग्नि ! तू अथर्वाव्यक्ति के समान अपनी दिव्यज्योति द्वारा सत्य के विनाशक अज्ञान को जला डाल ।

**तीक्ष्णेनाग्ने चक्षुषा रक्ष यज्ञम् ।**

ऋ. १०. ८७. ९ ।

हे अग्नि ! तू तीक्ष्ण चक्षु से यज्ञ की रक्षा कर ।

**चक्षुषा ते चक्षु र्हन्मि ।**

ऋ. ५. १३. ४. ।

हे सर्प ! मैं अपनी तीक्ष्ण दृष्टि से तेरी दृष्टि को विनष्ट करता हूं ।

**श्रोत्र दिशाएं**

**अथ श्रोत्रमत्यवहत् तद् यदा मृत्युमत्यमुच्यत ।**
**ता दिशोऽभवॅस्ता इमा दिशः परेण मृत्युमतिक्रान्ताः।।**

बृ. उ. १. ३. १५ ।

अब श्रोत्र का अतिवहन किया । वह जिस समय मृत्यु से पार हुआ, उस समय वह दिशा बन गया । वे ये अतिक्रान्त दिशाएं मृत्यु से परे हैं ।

श्रोत्र के दिशा बनने का फल यह है कि ऐसा दिव्य श्रोत्र वाला व्यक्ति श्रोत्र की सीमा से अति-

सम्बन्ध रखता है। दूसरा मानव यज्ञ है। इसके द्वारा मन व इन्द्रियां आदि अपना प्रतिदिन का सामान्य कार्य पूरा करती हैं। अतः मन द्वारा निष्पन्न कार्य को मानव-यज्ञ कहा गया है। तीसरा देवयज्ञ है। इसका सम्बन्ध मुख्यरूप से सिर से है। इन्द्रियों के दिव्यीकरण में अयास्य इन तीनों को नियन्त्रित करता है, जैसा कि जैमिनीयोपनिषद् ब्राह्मण। ( २. ३. १. ९ ) में आता है। इस वर्णन को हम आगे स्पष्ट करेंगे। इससे पूर्व हम बृहदारण्यकोपनिषद् के तत्सम्बन्धी प्रकरण को यहां दिखाते हैं।

वेदों में आता है कि यह शरीर सब देवताओं का निवास स्थान है। अग्नि, सूर्य व चन्द्रमा आदि सब देवता अंशरूप में इस शरीर में विराजमान हैं। पर आसुरी शक्ति से आवृत होने के कारण वे अपने सर्वोच्च पूर्ण देवरूप में प्रगट नहीं हो पाते। एक प्रकार से वे मृत के सदृश हैं। इन्द्रियों को आवृत करने वाली आसुरी-शक्ति का प्रकाश मनुष्य में पाप रूप में होता है। अतः इन्द्रियों से पाप करना, आसुरी-शक्ति के प्रभाव में उन्हें लाना है, दूसरे शब्द में उन्हें मारना है। इसके विपरीत आसुरी-शक्ति का विनाश करना पाप का विनाश करना है, और इन्द्रियों को अमर करना है। इन अमर अर्थात् निष्पाप इन्द्रियों में दिव्यशक्ति को उत्पन्न करने का विधान बृहदारण्यकोपनिषद् में आता है। उपनिषद् का वह प्रकरण अब हम यहां दिखाते हैं।

## वाणी में ( दिव्यता )–अग्नि

**स वै वाचमेव प्रथमामत्यवहत् सा यदा मृत्युमत्यमुच्यत सोऽग्निरभवत् सोऽयमग्निः परेण मृत्युमतिक्रान्तो दीप्यते।** बृ. उ. १. ३. १२।

उस अयास्य-प्राण ने सर्वप्रथम वाक्-देवता को मृत्यु के पार पहुंचाया। वह वाक् जिस समय मृत्यु से पार हुई तो वह अग्नि बन गई। इस अवस्था में यह वाक् अग्नि मृत्यु का अतिक्रमण कर अत्यधिक शक्ति से प्रदीप्त होती है।

वाणी में अग्नि के प्रादुर्भाव का रहस्य यह है कि वह शत्रु को अपनी वाणी द्वारा भस्म कर सकता है और जिसे चाहे पावक बन परिपूत व शुद्ध कर सकता है। उस की वाणी में वह ओजस्विता पैदा हो जाती है कि कोई भी उसकी ब्रह्मगवी को धर्षित नहीं कर सकता। वेद में भी अग्निरूप वाणी की अलौकिक शक्तियों का संक्षेप में दिग्दर्शन हो जाता है। उदाहरणार्थ कुछ मन्त्र इस प्रकार हैं—

**अश्मानं चिद् ये बिभिदुर्वचोभिः।**

ऋ. ४. १६. ६।

अर्थात् जिन्होंने वचनों द्वारा पत्थर को भी फोड़ डाला।

**क्रिमीन् वचसा जम्भयामसि।**

अथर्व. २. ३१. ४

क्रिमियों को मैं वाणी से विनष्ट करता हूं।

**वचोभिरुग्रै र्निरिणामि ते विषम्।**

अथर्व. ५. १३. १।

उग्र वचनों से मैं तेरे विष ( सर्पविष ) को दूर करता हूं।

**यत् त आत्मनि तन्वां घोरमस्ति . . .**
**सर्वं तद्वाचापहन्मो वयम्।**

अथर्व. १. १८. ३।

अर्थात् जो तेरे शरीर में घोर वस्तु है, उसे हम वाणी से विनष्ट करते हैं।

इसी प्रकार ऐसे भी मन्त्र दिखाये जा सकते हैं, जिन में दिव्यवाणी द्वारा कष्टों व आपत्तियों से पार होने का विधान है।

**उत्वा निर्ऋत्याः पाशेभ्यो दैव्या वाचा भरामसि ।**

अथर्व. ८. १. १३ ।

अर्थात् दिव्यवाणी द्वारा मैं तेरा निर्ऋति के पाशों से उद्धार करता हू ।

इसी भांति और भी अनेकों मन्त्र वेदों में आते हैं जिनमें वाणी की दिव्यता का वर्णन पाया जाता है ।

**नासिक्य-वायु**

**अथ प्राणमत्यवहत् स यदा मृत्युमत्यमुच्यत ।**
**स वायुरभवत् ।**
**सोऽयं वायुः परेण मृत्युमतिक्रान्तः पवते ।।**

बृ. उ. १. ३. १३ ।

तत्पश्चात् अयास्यप्राण ने नासिक्य प्राण का अतिवहन किया । वह नासिक्य प्राण जिस समय मृत्यु से मुक्त हुआ तो वायु हो गया । यह वायु भी मृत्यु से अतिक्रान्त हो, बह रहा है ।

मनुष्य के नासिक्य प्राण से मृत्यु के दूर होने और उसके वायु बन जाने का तात्पर्य यह है कि जिस प्रकार सदागति वायु भूमण्डल में सर्वत्र अभिव्याप्त है, और उसका विनाश नहीं है उसी प्रकार नासिक्य प्राण की शक्ति भी इस सम्पूर्ण वायु-मण्डल में अभिव्याप्त हो कार्य करती है ।

**चक्षु-आदित्य**

**अथ चक्षुरत्यवहत् तद् यदा**
**मृत्युमत्यमुच्यत स आदित्योऽभवत् ।**
**सोऽसावादित्यः परेण**
**मृत्युमतिक्रान्तस्तपति ।**

बृ. उ. १. ३. १४ ।

नासिक्य प्राण के पश्चात् अयास्य ने चक्षु का अतिवहन किया । वह जिस समय मृत्यु से पार हुआ तो आदित्य बना । जिस प्रकार यह व्योमस्थ आदित्य मृत्यु से अतिक्रान्त हो तप रहा है उसी प्रकार यह चक्षु आदित्य भी तपता है ।

इसका भाव यह है कि यह चक्षु अयास्य-प्राण में केन्द्रित हो जिस समय आदित्य के समकक्ष हो जाती है, उस समय कोई भी वस्तु मनुष्य के लिये अप्रकाशित नहीं रहती । सामान्य दृष्टिशक्ति से परे की दूरस्थ वस्तुओं को भी वह देख लेता है । इस दिव्यचक्षु से जिसे चाहे भस्म कर सकता है और जिसे चाहे प्राणों से अनुप्राणित कर सकता है।

वेद में इस दिव्य चक्षु का इसप्रकार वर्णन हुआ है—

**अथर्वज्ज्योतिषा दैव्येन सत्यं धूर्वन्तमचितं न्योष ।**

ऋ. १०. ८७. १२ ।

हे अग्नि ! तू अथर्वाव्यक्ति के समान अपनी दिव्यज्योति द्वारा सत्य के विनाशक अज्ञान को जला डाल ।

**तीक्ष्णेनाग्ने चक्षुषा रक्ष यज्ञम् ।**

ऋ. १०. ८७. ९ ।

हे अग्नि ! तू तीक्ष्ण चक्षु से यज्ञ की रक्षा कर।

**चक्षुषा ते चक्षु र्हन्मि ।**

ऋ. ५. १३. ४. ।

हे सर्प ! मैं अपनी तीक्ष्ण दृष्टि से तेरी दृष्टि को विनष्ट करता हूं ।

**श्रोत्र दिशाएं**

**अथ श्रोत्रमत्यवहत् तद् यदा मृत्युमत्यमुच्यत ।**
**ता दिशोऽभवँस्ता इमा दिशः परेण मृत्युमतिक्रान्ताः।।**

बृ. उ. १. ३. १५ ।

अब श्रोत्र का अतिवहन किया । वह जिस समय मृत्यु से पार हुआ, उस समय वह दिशा बन गया । वे ये अतिक्रान्त दिशाएं मृत्यु से परे हैं ।

श्रोत्र के दिशा बनने का फल यह है कि ऐसा दिव्य श्रोत्र वाला व्यक्ति श्रोत्र की सीमा से अति-

दूरस्थ शब्दों को भी सुन सकता है।

**मन चन्द्रमा**

**अथ मनोऽत्यवहत् तद् यदा मृत्यु-**
**मत्यमुच्यत स चन्द्रमा अभवत्।**
**सोऽसौ चन्द्रः परेण मृत्युमतिक्रान्तो**
**भात्येवं ह वा एनमेषा देवता**
**मृत्युमतिवहति य एवं वेद।।**

बृ. उ. १. ३. १६।

अब अयास्य ने मन का अतिवहन किया, वह जिस समय मृत्यु से पार हुआ तो चन्द्रमा बन गया। इस अवस्था में यह मनः रूपी चन्द्रमा मृत्यु को अतिक्रमण कर चमक रहा है। इसी प्रकार यह अयास्य देवता उसको मृत्यु से पार करती है जो इस रहस्य को जानता है।

चन्द्रमा दिव्य-शान्ति व दिव्य आनन्द का स्रोत है। वही चन्द्रमा मनुष्य में मन रूप में स्थित है। यह मन साधना द्वारा जब चन्द्रमा के सदृश शक्ति-सम्पन्न हो जाता है तो मनुष्य में दिव्य शान्ति का साम्राज्य छा जाता है और चिन्ता, शोक आदि का विनाश हो दिव्य आनन्द का स्रोत बहने लगता है।

इन्द्रियों के दिव्यीकरण का यह प्रकरण हमने बृहदारण्यकोपनिषद् से उद्धृत करने का प्रयत्न किया। वेदों में भी अनेकों स्थलों पर इन इन्द्रियों की दिव्यता का परिचय मिल जाता है। कुछ मन्त्रों व मन्त्र पदों का हमने स्थान-स्थान पर दिग्दर्शन कराया भी है परन्तु विचारणीय यह है कि ये इन्द्रियां कब दिव्य बनती हैं? वेदों में इस सम्बन्ध में अनेकों उपाय बताए गये हैं। उनमें से एक उपाय अयास्यप्राण में मन व इन्द्रियों आदि को केन्द्रित करने का है, जो कि इस औपनिषदिक प्रकरण में बताया गया है। पर सामान्य रूप में यह कह सकते हैं कि जब मनुष्य ऋषि पदवी को प्राप्त करता है, ब्राह्मण ब्रह्मज्ञानी बनता है, उस समय ये इन्द्रियां दिव्य शक्ति-सम्पन्न बनती हैं। मन्त्र में आता है—

**घोरा ऋषयो नमो अस्त्वेभ्यश्चक्षुर्यदेषां मनसश्च सत्यम्।** अथर्व. २. ३५. ४।

जो घोर ऋषि हैं उनको नमस्कार है क्योंकि इनकी चक्षु और मन सत्य होता है।

**जिह्वा ज्या भवति कुल्मलं वाङ् नाडीका दन्तास्तपसाभिदिग्धाः तेभिर्ब्रह्मा विध्यति देवपीयून् हृद्बलैर्धनुर्भिर्देवजूतैः।** अथर्व. ५. १८. ८।

**तीक्ष्णेषवो ब्राह्मणा हेतिमन्तो**
**यामस्यन्ति शरव्यां न सा मृषा।**
**अनुहाय तपसा मन्युना**
**चोत दूरादव भिन्दन्त्येनम्।।**

अथर्व. ५. १८. ९।

ब्राह्मण के जिस धनुष में जीभ डोरी है उच्चारित शब्द बाण-दण्ड होता है। नाड़ियां बाणाग्र होते हैं जो तप से बुझे होते हैं। देवों से प्रेरित ऐसे उस हृदय-बल रूपी धनुष से ब्राह्मण देवद्रोही को बींध देता है।

इस हृद्बल रूपी धनुष वाले और इन तपः तीक्ष्ण बाणों वाले ये ब्राह्मण जिस बाणसमूह को छोड़ते हैं, वह कभी चूकता नहीं। तप और मन्यु से पीछा करके वे इस देवपीयु को दूर से ही भेद देते हैं।

## सप्तहोताओं का द्विविध यज्ञ

हम पूर्व में यह विचार अभिव्यक्त कर चुके हैं कि अयास्यप्राण द्वारा मनुष्य शरीर में सप्तहोता (सप्तेन्द्रिय) सम्बन्धी एक यज्ञ चल रहा है। इस यज्ञ को हम दो भागों में विभक्त कर सकते हैं इस का एक भाग मस्तिष्क के द्रवकूपों (Ventricles) में विद्यमान ब्रह्मवाक् से सप्तेन्द्रिय केन्द्रों (सप्तशीर्ष्णीधीः) ऋ.१०।६७।१ तक है, जिसे कि हम देवयज्ञ कह सकते हैं। और दूसरा विभाग सप्तेन्द्रिय केन्द्रों से लेकर इन्द्रियगोलकों और इन्द्रिय प्रान्तों (Sensory-organs, End-organs) तक विस्तृत हो रहा है। यह दूसरा यज्ञ-मानव-यज्ञ है। ये दोनों यज्ञ सोमयज्ञ के अन्तर्गत हैं। सप्तहोताओं द्वारा किए जाते हुए सोम सम्बन्धी इस द्विविधयज्ञ का आलंकारिक वर्णन शास्त्रों में अनेक प्रकार से प्रस्तुत हुआ है। जहां शास्त्रों में सप्तहोताओं के ग्रहभाग का वर्णन आया है, वहां एक स्थल पर इस द्विविध यज्ञ का संकेत मिलता है जिसका आध्यात्मिक भाव इस प्रकार है।

अर्थात् शरीर१ में सप्तहोता सम्बन्धी देवतन्तु और मानुषतन्तु हैं। ये दोनों प्रकार के तन्तुसमुदाय विच्छिन्न नहीं होने चाहियें। सिर रूपी द्युलोक को नमस्कार है और पृथिवी समकक्ष शरीर के अधोभाग को नमस्कार है।

शरीर में देवयज्ञ (देवतन्तु) का विस्तार ब्रह्मवाक् सम्बन्धी द्रवकूपों (Ventricles) से ले कर इन्द्रियकेन्द्रों तक है। और मानव-यज्ञ (मानुष-तन्तु) का विस्तार इन्द्रियकेन्द्रों से लेकर शरीर के अधोभाग तक है। इस प्रकार यह द्विविध यज्ञ शरीर में निरन्तर चालू रहता है। यह किस प्रकार सहायक होता है इस का शास्त्रीय वर्णन अब हम प्रस्तुत करते हैं।

वे २इन्द्रियदेव युद्ध में आसुरी शक्ति पर विजय प्राप्त कर स्वर्गलोक (मस्तिष्क) में जा पहुंचे। अर्थात् इन्द्रियां निष्पाप हो मस्तिष्क में जा केन्द्रित हुईं। वहां रहती हुईं वे इन्द्रियां बाह्य संसार के सम्पर्क न होने से क्षुधा से पीड़ित हुईं और कहने लगीं कि भूलोक (शरीर का अधोभाग) की हवि से ही हम जीवित रहती हैं। अतः जीवन-यापन के लिए हमें हवि अवश्य ग्रहण करनी चाहिये। इस प्रकार परस्पर विचार विनिमय द्वारा उन्होंने सप्तहोता यज्ञ की रचना कर अयास्य आंगिरस को भूलोक की ओर भेजा और कहा कि इस सप्तहोता यज्ञ से पहले भूलोक को समर्थ व शक्तिशाली बनाओ। अर्थात् शरीर में दिव्यता के अवतरण के लिए सर्वप्रथम आधारभूत शरीर समर्थ होना चाहिये। यह सप्तहोता यज्ञ ही मनुष्ययज्ञ कहलाता है। इस यज्ञ से मस्तिष्क में विद्यमान देवशक्तियों को शरीर के अन्य भागों द्वारा गृहीत ज्ञान हवि रूप में पहुंचता रहता है। उपर्युक्त कण्डिका की यह एक आध्यात्मिक व्याख्या है अन्य व्याख्यायें भी हो सकती हैं। उपर्युक्त व्याख्या की पुष्टि में वेद का यह वचन दर्शनीय है।

अध्वर्युभिः पंचभिः सप्तविप्राः प्रियं रक्षन्ते

---

१. मा दैव्यस्तन्तुश्छेदि मा मानुष्यः। नमो दिवे नमः पृथिव्यै स्वाहा। तै. आ. ३।५, मै.सं. १।६।१-४ काठक सं.६।६, कपिष्ठल ८।१२।

२. ते देवा असुरैर्विजित्य सुवर्गं लोकमायन्। ते अमुष्मिन् लोके व्यक्षुध्यन्। तेऽब्रुवन् अमुतः प्रदानं वा उपजिजीविमेति। ते सप्तहोतारं यज्ञं विधायायास्यमांगिरसं प्राहिण्वन्। एतेनामुत्र कल्पयेत। तस्य वा इयं क्लृप्तिः यदिदं किंच। य एवं वेद कल्पतेऽस्मै। स वा अयं मनुष्येषु यज्ञः सप्तहोता। अमुत्र सद्भ्यो देवेभ्यो हव्यं वहति। य एवं वेद। उपैनं यज्ञो नमति। तै. ब्रा.२।३।७।३-४।

निहितं पदं वे : ऋ.३।७।७। (पंचभिः अध्वर्युभिः) इन पांच प्राणवृत्तिरूपी अध्वर्युओं द्वारा ये ( सप्त-विप्राः ) सप्तेन्द्रियरूपी सात विप्र (वेः) गति के (निहितं प्रियं पदं) निहित प्रिय पद की (रक्षन्ते) सदा रक्षा करते हैं।

उपर्युक्त मन्त्र में पञ्च अध्वर्यु पञ्च प्राणवृत्ति-रूप अयास्य ही हैं यहां मन्त्र में इन पंच प्राणवृत्तियों द्वारा ज्ञानप्राप्ति का वर्णन है।

### इन्द्रियों की एकाग्रता व पकड़ (ग्रह)

अब हम इस सम्बन्ध में भी कुछ विचार प्रकट करना उपयुक्त समझते हैं कि शरीर व बाह्य विषयों में पहुंची हुई इन्द्रियों को सब ओर से किस प्रकार समेटा गया और मस्तिष्क में केन्द्रित व एकाग्र कर वहीं पकड़े रखा। यह बात स्मरण रखनी चाहिये कि जितना अधिक इन्द्रियों का केन्द्रीयकरण होगा, एकाग्रता उतनी ही घनीभूत होगी। और ध्यान भी उतना ही श्रेष्ठतर व उच्चतर होता जायेगा। परन्तु समस्या यह है कि इन्द्रियां पकड़ में नहीं आतीं। ध्यानावस्था के समय इन को पकड़ कर हम केन्द्रित करने का प्रयत्न करते हैं, पर होता यह है कि जिस इन्द्रिय को अवसर मिलता है, वही बाहिर निकल भागती है। इस लिए ध्यान के समय मनुष्यों के समक्ष जो सब से अधिक कठिनाई है वह यही कि इन्द्रियां एकाग्र नहीं हो पातीं। अतः विचारणीय यह है कि इन्द्रियों को पकड़ने व एकाग्र करने का साधन क्या हैं? इन इन्द्रियों को एकत्र संग्रहीत कर रखने वाले साधनों को शास्त्रों में 'ग्रह' संज्ञा से कहा जाता है अर्थात् अमुक साधन इन्द्रियों के ग्रह, ग्रहण करने, पकड़ने व एक स्थल पर संगृहीत कर रखने वाले साधन ग्रह नाम से कहे जाते हैं जैसा कहा भी है—

**ग्रहान् गृहीत्वा सप्तहोतारं जहोति।**
**इन्द्रियं वै सप्तहोता इन्द्रियमेवात्मन् धत्ते॥**
तै. ब्रा. २।२।८

अर्थात् होता व्यक्ति ग्रहों को लेकर सप्तहोता यज्ञ को रचता है। इन्द्रियां ही सप्तहोता हैं और इस सप्तहोता यज्ञ द्वारा इन्द्रियों को सिर स्थानीय आत्मा में ला धरता है। अथवा 'आत्मन् धत्ते' का यह भाव भी हो सकता है कि उन्हें अपने २ केन्द्रों में ला रखता है। ये आत्मस्थ इन्द्रियाँ बाह्य विषयों में भाग न जावें, इस का उपाय शास्त्रकारों ने 'ग्रह' नामक साधनों से दर्शाया है। उन में एक साधन तैतिरीय ब्राह्मण१ में इस भाँति निर्दिष्ट हुआ है।

सोमयज्ञ और सप्तहोता—सोमाहुति से निष्पाप बने इस सप्तहोता सम्बन्धी यज्ञ की उत्पत्ति के लिए यह किया जाता है कि 'सप्तहोतारं मनसाऽनुदृत्याहवनीये जुहुयात्' अर्थात् सप्तहोता इन्द्रियों को मन द्वारा निरुद्ध कर उन की सिर (आहवनीय) में आहुति देते हैं। इस से मन सहित इन्द्रियां सिर में एकीभाव को प्राप्त हो केन्द्रित हो जाती हैं। आहवनीय सिर को कहते हैं। श. प. १।३।३।१२ में जहां पुरुषयज्ञ का वर्णन चला है, वहाँ सिर को आहवनीय कहा गया है। यहां भी पुरुष यज्ञ के अन्तर्गत सप्तहोता सम्बन्धी ऐन्द्रियिक यज्ञ चल रहा है। अतः इस प्रकरण में भी आहवनीय से

---

१. सोऽकामयत सौम्यमध्वरं सृजेयेति। स एतं सप्तहोतारमपश्यत्। तं मनसानुदृत्याहवनीयेऽजुहोत्। ततो वै स सौम्यमध्वरमसृजत। सोऽस्मात् सृष्टोऽपाक्रामत्। तं ग्रहेणागृह्णात तद् ग्रहस्य ग्रहत्वम्। दीक्षिष्यमाणः। सप्तहोतारं मनसानुदृत्याहवनीये जुहुयात्। सौम्यमेवाध्वरं सृष्टवारभ्य प्रतनुते। ग्रहो भवति सौम्यस्याध्वरस्य सृष्टस्य धृत्यै। तै. ब्रा. २।२।२।४-५।

सिर का ग्रहण किया जाना स्वाभाविक है। सिर में इन्द्रियों की आहुति देने का भाव यह है कि इन्द्रियों व इन्द्रिय-विषयों की पूर्ण समाप्ति होना। इस अवस्था में इन्द्रिय सम्बन्धी किसी भी प्रकार का ज्ञान नहीं रहता। 'आत्मसंस्थं मनः कृत्वा न किंचिदपि चिन्तयेत्' की अवस्था पैदा हो जाती है। परन्तु यह अवस्था दीर्घकाल तक स्थायी नहीं रहती। इसी बात को ब्राह्मण की आलंकारिक भाषा में इस भांति चित्रित किया कि 'सोऽस्मात् सृष्टोऽपाक्रामत्' वह सोमाहुत यज्ञ उत्पन्न तो हुआ पर स्वल्पकाल के अनन्तर ही भाग खड़ा हुआ। अब उसे किस प्रकार पकड़ा जाये इस का उपाय ब्राह्मणकार ने यह बताया कि 'सौम्यमध्वरं सृष्ट्वा आरभ्य प्रतनुते' सोम सम्बन्धी यज्ञ को पहले उत्पन्न किया जाता है और फिर आरम्भ करके चहुं ओर उसे फैलाया जाता है। यही उस का ग्रह है अर्थात् इन्द्रियां इस उपाय से पकड़ी जाती हैं और विषयों में नहीं जा पातीं। अब प्रश्न यह है कि सोमाहुत अर्थात् सोमयज्ञ क्या है? उस का उत्पन्न होना, आरम्भ होना और फैल जाना इत्यादि का क्या भाव है? संक्षेप में इन सब के सम्बन्ध में हम यह कह सकते हैं कि शरीर में सप्तहोताओं से सम्बन्ध रखने वाला सोमयज्ञ मस्तिष्क में होता है। इन्द्रियाँ मस्तिष्क से चल कर अपने अपने विषयों के साथ सम्पर्क करती हैं तो सोमयज्ञ हो रहा होता है। इन्द्रियों में विद्यमान द्रवपदार्थ सोम कहलाता है। 'आत् सोम इन्द्रियो रसः' यह इन्द्रिय रस सोम है। इस इन्द्रिय-रस ( सोम-रस ) का क्रियाशील व गतिशील होना ही सोम यज्ञ का उत्पन्न होना है, आरम्भ होना है। इन्द्रियों में आवरण के विनाश के लिए और दिव्यता की उत्पत्ति के लिए इन्द्रिय रस अर्थात् सोम-रस को गतिशील व क्रियाशील तो करे, दूसरे शब्दों में इन्द्रिय का विषय के साथ सम्पर्क तो करे पर इन्द्रिय को उस वस्तु में केन्द्रित न कर चहुं ओर फैला देवे। इसी को 'आरभ्य प्रतनुते'—आरम्भ कर के फैला देवें—इन शब्दों में कहा। इस से वस्तु के साथ इन्द्रिय का सम्पर्क तो होगा पर वस्तु का ग्रहण नहीं होगा। एक प्रकार से वस्तु के साथ 'एकटक' की अवस्था पैदा हो जायेगी। चक्षु सहित सभी इन्द्रियां उस वस्तु में बन्ध जायेंगी। अन्य विषयों में वे जायेंगी नहीं और एकाग्रता उत्पन्न हो जायेगी। सोमयज्ञ को उत्पन्न करके चहुं ओर फ़ैलाने का दूसरा भाव अन्तर्दृष्टि से है। वह इस प्रकार है कि मन व इन्द्रियों सहित सिर में पहुंच कर ध्यान को किसी एक बिन्दु पर केन्द्रित न कर मस्तिष्क में चहुं ओर फैला देवे। इस से मस्तिष्क में रहते हुए भी ऐन्द्रियिक केन्द्रों से सम्बन्ध न रहने से तद्विषयक अच्छे व बुरे विचार आदि का उद्बोधन न होगा। इस प्रकार सोमयज्ञ को फैलाने का दूसरा उपाय अन्तर्दृष्टि से है। बाह्य वस्तु में इन्द्रिय किरण को फैला कर एक टक देखना त्राटक का स्वरूप है और योग दर्शन की भाषा में 'संयम' व स्वरूप-शून्य व अर्थमात्र निर्भास की स्थिति है। इस प्रकार इन दोनों रूपों में मस्तिष्क में सोमयज्ञ तो हो रहा है पर परिणाम कुछ नहीं पैदा होता और ना ही सोमयज्ञ पैदा होता है।

**अयास्य के द्वारा भक्षित अन्न में अन्य देवों का भाग**

उपनिषदों में अयास्यप्राण द्वारा अन्न के भक्षण का वर्णन आता है। और यह भी आता है कि इस अयास्य द्वारा भक्षित अन्न में अन्य ऐन्द्रियिक देव भी हिस्सा बंटाते हैं। अब विचारणीय यह है कि वह अन्न क्या है? और इन्द्रिय देवों के उस अन्न में हिस्सा बटाने का क्या फल है? इस सम्बन्ध में बृहदारण्यकोपनिषत् में एक कण्डिका आती है जिस का भाव यह है।

१प्राण ने अपने लिए भक्षणीय अन्न का गान किया। और जो भी अन्नभक्षण किया जाता है, वह इसी प्राण द्वारा भक्षण किया जाता है। अन्य इन्द्रियां तो अन्नभक्षण में इस के उपकरणमात्र बनती हैं। भक्षण किया गया यह अन्न इस प्राण में ही जा कर प्रतिष्ठित होता है क्योंकि यह प्राण ही सब का सर्वोत्तम आयतन है। ( प्राणायतन-मुत्तमम् ) इसी प्राण से अन्य इन्द्रियां आदि अपना-अपना अन्न का भाग ग्रहण करती हैं। इस तथ्य को उपनिषद् में इस प्रकार खोला गया।

२देवों ने अयास्य से कहा कि इस संसार में जितना भी अन्न है, उस सब का तुम अपने लिए ही गान करते हो इसमें हमें भी तो हिस्सा बंटाओ। इस पर अयास्य ने कहा कि तुम सब मुझ में चहुं ओर से प्रवेश कर जावो यह सुन सब देव इन्द्रियां चारों ओर से अयास्य में प्रविष्ट हो गईं और अन्न भक्षण कर तृप्त होने लगीं। यह प्राण इन का भर्ता कहलाया और ये इन्द्रियां भार्या कहलायीं। इस से यह परिणाम निकला कि इस प्राण के भर्तृत्व अर्थात् भरण-पोषण की शक्ति को जानने वाले विद्वान् का जो प्रतिस्पर्धी होता है वह अपने आश्रितों के भरण पोषण में समर्थ नहीं हो सकता। इस लिए अन्यों के भरण-पोषण की शक्ति रखने वाले को स्पर्धा न कर उसके अनुकूल रहने का सदा प्रयत्न करना चाहिये। दूसरे शब्दों में यह कहा जा सकता है कि नौकरों को अपने स्वामी के अनुकूल रहना चाहिये। यहां पर इन्द्रिय देवों के अयास्य-प्राण में प्रवेश करने का भाव यह है कि जब वे अपना पार्थक्य व अस्तित्व मिटा कर सिरस्थ अयास्यप्राण में लीन हो जाती हैं तो प्राण में विद्यमान, स्थूल, सूक्ष्म, दिव्य व अदिव्य सब प्रकार का अन्न उन्हें प्राप्त होता है। वह दिव्य अन्न क्या है ? और वह किस प्रकार इन इन्द्रियों को प्राप्त होता है। इस का विशद वर्णन जैमिनीयोपनिषद् ब्राह्मण में भी आता है। वह प्रकरण अब हम यहाँ दिखाते हैं।

३देवों ने अयास्यप्राण से कहा कि तू केवल अपने लिए ही अन्न का गान करता है। हमें भी तो इस में हिस्सा बंटा। प्राण का यह अन्न निर्दोष व निर्विकार है इस लिए देवों ने अयास्य से अन्न-भक्षण की इच्छा प्रकट की। प्राण ने इन से कहा कि यदि तुम अन्न-भक्षण करना चाहते हो तो मुझ में प्रवेश कर जाओ इस पर देवों ने कहा कि पहले तुम हमें खाली (आकाश) करो। प्राण ने ऐसा ही

---

१. अथात्मनेऽन्नाद्यमागायत् यद्धि किंचान्नमद्यते तेनैव तदद्यत इह प्रतितिष्ठति।
बृ. उ. १।३।१७।

२. त देवा अब्रुवन् एतावद् वा इदं सर्वं यदन्नं तदात्मन आगासीः, अनुनोऽस्मिन् अन्ने आभजस्वेति ते वै माभिसंविशतेति तथेति तं समन्तं परिण्यविशन्त। तस्मात् यदनेनान्नमत्ति-तेनैतास्तृप्यन्ति। एवं ह्वा एनं स्वा अभिसंविशन्ति भर्ता स्वानां श्रेष्ठः पुर एता भवति, अन्नादोऽधिपतिर्य एवं वेद य उ हैवविदं स्वेषु प्रति प्रतिबुभूषति न हैवालं भार्येभ्यो भवति। अथ य एवैतमनु भवति यो वैतमनु भार्यान् बुभूर्षति। सहैवालं भार्येभ्यो भवति।
बृ. उ. १'३।१८।

३. तं देवा अब्रुवन् केवलं वा आत्मनेऽन्नाद्यमागासीः अनु न एतस्मिन्नन्नाद्य आ भज। एतदस्यानामयत्वमस्तीति तं वै प्रविशतेति। स वा आकाशान् कुरुष्वेति। स इमान् प्राणान् आकाशान् अकुरुत। तं वागेव भूत्वाऽग्निः प्राविशत्। मनो भूत्वा चन्द्रमाश्चक्षुर्भूत्वाऽऽदित्यः श्रोत्रम्भूत्वा दिशः प्राणो भूत्वा वायुः।
जै. उ. २।४।२।१०-१२।

क्रिया अर्थात् सब को खाली कर दिया, कोई भी विषय-विकार उन में न रहा। क्योंकि प्राण ही विषयों को ग्रहण करता है। उस ने विषय ग्रहण करने बन्द कर दिये। इस से इन्द्रियां विषय रहित हो गई। अब इस अवस्था में अग्नि वाक् बन कर प्राण में प्रविष्ट हुई, चन्द्रमा मन बन कर प्रविष्ट हुआ, सूर्य चक्षु बन कर, दिशाएं श्रोत्र बन कर और वायु प्राण बन कर प्रविष्ट हुए। और अयास्य प्राण में स्थित हो अन्न का भक्षण करने लगे।

अब प्रश्न यह है कि वह अन्न क्या है? इस सम्बन्ध में हम यदि औपनिषदिक सन्दर्भों और वेदमन्त्रों के वर्णनों का समन्वय करें तो हम इस परिणाम पर पहुंचते हैं कि वह अन्न सोम है। इसी सोम अन्न को यह अयास्य प्राण भक्षण करता है, वहन करता है और इन्द्रियों व शारीरिक अन्य घटकों को प्राप्त कराता है। देवांश रूप में शरीर में विद्यमान ये इन्द्रियां इस पवमान सोम को भक्षण करने से अपने पूर्णरूप अर्थात् देवरूप को प्राप्त हो जाती हैं। यह सोमरूपी अन्न और यह अयास्य प्राण परस्पर मिश्रित हो एकाकार हो जाते हैं। इस मिश्रित व तदाकार अवस्था में यह अयास्य आंगिरस का कार्य करता है। इस आंगिरस रूप अयास्य में ये इन्द्रिय देव अपने आप को तल्लीन कर लेते हैं। वह इस प्रकार कि जब वे अपनी पृथक् ज्ञानवृत्तियों व अपने वैविध्य को विनष्ट कर अपने २ केन्द्रों से भी ऊपर मस्तिष्क में जा पहुंचती हैं और केवल चेतनामात्र अवशिष्ट रहती है, जिस को कि 'आतमसंस्थं मनः कृत्वा न किं चिदपि चिन्तयेत्' की अवस्था कहते हैं, तब ये प्राण में लीन हो सोमपान कर रही होती हैं। सोमपान से ये निर्मल बनती हैं। आवरण विनष्ट होता है और दिव्यता का अवतरण होता है।

## दधीचि की अस्थियां

# ऋषि दधीचि

दधीचि अर्थात् दध्यङ् को अथर्वा का पुत्र माना जाता है। वैदिक प्रमाणों के आधार पर हम यह निःसंकोच भाव से कह सकते हैं कि दधीचि ऋषि कोई ऐतिहासिक व्यक्ति नहीं है और इसका प्रतीयमान वैयक्तिक रूप वेदों में अत्यन्त छिपा है। पर हां, शाखा संहिताओं, ब्राह्मण-ग्रन्थों, पुराणों व महाभारत आदि महाकाव्यों में उसका व्यक्तित्व शनैः शनैः विकसित होता चला गया है। ऋषि आख्यानप्रिय होते हैं, इस लिये उन्होंने दध्यङ् सम्बन्धी रहस्य को व्यक्तित्व का चोला पहना कर एक कथानक का रूप दे दिया है। पर इससे दधीचि एक ऐतिहासिक व्यक्ति है ऐसा नहीं कहा जा सकता। इसलिये ऐतिहासिक दृष्टिकोण रखने वाले विद्वान् भी इसे निर्विवाद रूप में ऐतिहासिक व्यक्ति न मान कर पौराणिक संतों में एक सन्त ( Mythical sage ) मानते हैं। अब हम वैदिक साहित्य के आधार पर इसके स्वरूप का स्पष्टीकरण करने का प्रयत्न करते हैं। यहाँ हमें इस बात का ध्यान रखना चाहिये कि दधीचि और दध्यङ् दोनों एक ही हैं, इनमें कोई भेद नहीं है। इस लेख

में कहीं दधीचि का प्रयोग हुआ है और कहीं दध्यङ् लिखा गया है।

**व्युत्पत्तिः**—दध्यङ् शब्द की व्युत्पत्तियां अनेक की जाती हैं। उदहरणार्थ कुछ निम्न प्रकार हैं:—

**१—दधि धारकमञ्चतीति** । वाचस्पत्यकोष।

अर्थात् धारण करने वाले व कराने वाले को प्राप्त करता, कराता व जताता है।

**२—प्रत्यक्तो ध्यानमिति वा प्रत्यक्तमस्मिन् ध्यानमिति वा** । निरु० १२।३३

ध्यान के प्रति गया हुआ, ध्यान में लवलीन अथवा इसमें ध्यान पहुंचा हुआ है।

**३—दधीन् विद्याधर्मधारकान् अञ्चति प्राप्नोति सः** । दयानन्द।

विद्या व धर्म के धारण करने वालों को जो प्राप्त होता है। यह अन्तिम व्युत्पत्ति स्वामी दयानन्द की है। इसी भांति और भी कई व्युत्पत्तियाँ स्वामी दयानन्द ने अपने भाष्य में प्रदर्शित की हैं।

अब प्रश्न यह पैदा होता है कि इन व्युत्पत्तियों के आधार पर दध्यङ् कौन है और उसका क्या स्वरूप निर्धारित होता है?

शतपथ ब्राह्मण से हमें यह पता चलता है कि दध्यङ्ऋषि वाक् है। वहां आता है कि हे अग्नि! तुझे अथर्वा का पुत्र दध्यङ्ऋषि प्रदीप्त करता है। यह दध्यङ् ऋषि कौन है उत्तर में कहा वाक् है। पापरूपी वृत्र को हनन करने वाले उस पुरन्दर को यह दध्यङ् प्रदीप्त किया करता है। मनुष्य का पाप ही वृत्र है और यह पुरन्दर उस पाप का विनाश करने वाला है।१ इस प्रकार शतपथ ब्राह्मण के उपर्युक्त प्रकरण में दध्यङ् ऋषि को वाक् माना गया है। परन्तु यहां फिर प्रश्न पैदा होता है कि कौन सी वाक् का नाम दध्यङ् है? इस सम्बन्ध में निरुक्त में प्रतिपादित व्युत्पत्ति के आधार पर हम यह कह सकते हैं कि ध्यान में सहायक व ध्यान में लवलीन करने वाली वाक् ही दध्यङ् ऋषि है। यहां दध्यङ् से वाक् के स्थूल रूप वैखरी से लेकर सूक्ष्म से सूक्ष्म वाक् तक का ग्रहण करना अभीष्ट है। वैखरी वाक् दध्यङ् का स्थूल रूप है। यह स्थूल वाक् भी ध्यान में सहायक होती है। यह हम 'वैदिक अध्यात्म विद्या' पुस्तक के 'स्वर में शक्तियां' नामक प्रकरण में प्रदर्शित कर चुके हैं। स्वर द्वारा चित्त को एकाग्र करना लवलीन करना ( **स्वरेण सँल्लयेच्चित्तम्** ) दध्यङ् का स्थूल रूप है। इस का सूक्ष्म रूप सूक्ष्म वाक् है जो कि चेतना रूप है। चेतना मात्र को एक स्थान पर केन्द्रित कर देना दध्यङ् का सूक्ष्म रूप है। इस लिये वाणी से लेकर सूक्ष्म चेतना तक दध्यङ् का क्षेत्र है ऐसा हमें समझना चाहिये। साथ में हमें यह भी स्मरण रखना चाहिये कि दध्यङ् की सब व्युत्पत्तियों में ध्यान का स्थान अवश्य है। विद्या प्राप्ति तथा सूक्ष्म-तत्त्वों के धारण में वाक् ही मुख्यसाधन है और तद्विषय ग्रहण के लिये ध्यान में सहायक बनकर यह वाक् उस विषय की प्राप्ति में उत्कृष्ट साधन बनती है। दध्यङ् ऋषि वाक् है इस की पुष्टि तैत्तिरीय ब्राह्मण से भी होती है। वहां '**इन्द्रो दधीचो अस्थभिः**' मन्त्र का विनियोग दर्शाते हुए दधीचि की अस्थिरूप इष्टकाओं को पंचमी चिति में रखने व चिनने का विधान किया गया है। यह पंचमी चिति ग्रीवा है ( श० ब्रा० ८।७।४।२१। ) और ग्रीवा में ही वाक् का स्थान है। इस दृष्टि से हम यह निस्सन्देह कह सकते हैं कि दध्यङ् वाक्

---

१. तमु त्वा दध्यङ्ङृषिः । पुत्र ईधे अथर्वण इति वाग् वै दध्यङ्ङाथर्वणः स एनं तत ऐन्द्ध वृत्रहणं पुरन्दरमिति पाप्मा वै वृत्रः पाप्महनं पुरन्दरमित्येतत् ।

श० ब्रा० ६।४।२।३।

हैं। अब हम यह दर्शाते हैं कि इस दध्यङ् नामक वाक् को आथर्वण क्यों कहा जाता है ?

**दध्यङ् आथर्वण**

दध्यङ् ऋषि को आथर्वण कहा जाता है और आंगिरस भी उसे कहा गया है। दध्यङ् सम्बन्धी शतपथ ब्राह्मण ( ६।४।२।३ ) के प्रकरण में अथर्वा नाम प्राण का है। तैत्तिरीय संहिता (५।६।६।३) में इसे प्रजापति माना है। इन दोनों का समन्वय करते हुए हम यह कह सकते हैं कि यहाँ हमें प्राणों के अथर्वा रूप व प्रजापति रूप दोनों का ग्रहण करना चाहिये। प्राण का अथर्वा ( न+थर्वा ) रूप निश्चल नीरव व निष्कम्प अवस्था को द्योतित कर रहा है और प्रजापति रूप प्रजनन को। इसका भाव यह हुआ कि वाक् के दध्यङ् अर्थात् ध्यान में सहायक बनने से पूर्व मनुष्य के प्राण (अथर्वा) निश्चल नीरव व निष्कम्प हो जाने चाहियें और उनमें इतनी सामर्थ्य पैदा हो जानी चाहिये कि वे प्रजनन अर्थात् दिव्य उत्पत्ति कर सकें।

दूसरी अवस्था आंगिरस है। अंगिरा उस प्राणाग्नि को कहते हैं जो अंगों का रस बन चुकी है। इस प्रकार वाक् के दध्यङ् बनने से पूर्व मनुष्य में ये सब अवस्थाएं पैदा हो जानी चाहियें। अतः दध्यङ् का स्वरूप इस प्रकार हुआ कि प्राण जब सुस्थिर, दृढ़, निश्चल, नीरव व निष्कम्प हो जाते हैं, प्राणग्नि खूब प्रज्वलित होकर अंगों का रस बन जाती है तब प्रजननोन्मुख प्राण वाक् को दध्यङ् का रूप देते हैं अर्थात् उस समय ध्यान में स्थित मनुष्य वाक् से मधुर व मन्द्र ध्वनि करता है, इससे समग्र चेतना एकीभूत हो जाती है। यही वाक् की दध्यङ् अवस्था है। दूसरे शब्दों में हम यह कह सकते हैं कि ध्यान में बैठने से पूर्व मनुष्य को अपने प्राणों को स्थिर निश्चल नीरव व निष्कम्प बना लेना चाहिये। यह हो जाने पर ध्यान प्रारम्भ करे। ध्यान करते हुए मुख से मधुर व मन्द्र स्वर निकाले। यह प्रक्रिया अपना लेने से समग्र चेतना एकीभूत हो जाती है और जिस स्थान पर केन्द्रित करना चाहें वहां आसानी से केन्द्रित हो जाती है। ध्यान की तीव्रता में यही मन्द्र ध्वनि वाली वाक् शनैः शनैः समाप्त हो जाती है और आन्तरिक वाक् इसका स्थान ले लेती है। इस प्रकार यह वाक् का दध्यङ् रूप है। यह वाक् ग्रीवा से ऊर्ध्व में जाती है और मस्तिष्क में पहुँचकर समाप्त हो जाती है। केवल चेतना मात्र अवशिष्ट रहती है, यही दध्यङ् का स्वर्ग-गमन है।

**दधीचि की अस्थियों से इन्द्र ने वज्र बनाया—**

**इन्द्रो दधीचो अस्थभिर्वृत्राण्यप्रतिष्कुतः।**
**जघान नवतीर्नव॥** ऋ० १।८४।१३

इस मन्त्र के आधार पर ब्राह्मण ग्रन्थों, महाभारत व पुराणों आदि में अनेकों कथानक आते हैं जिनका संक्षिप्त सार यह है कि इन्द्र ने दधीचि की अस्थियों से वज्र बनाकर वृत्रादि असुरों का संहार किया। मन्त्र का अर्थ इस प्रकार है—

( अप्रतिष्कुतः ) प्रतिद्वन्दी से रहित इन्द्र ने ( दधीचः अस्थभिः ) दधीचि की अस्थियों से ( नवतीर्नव ) ९९ या ८१० ( वृत्राणि ) चेतना को आवृत करने वाले वृत्रों अर्थात् आवरणों का ( जघान ) हनन किया।

यह मन्त्र का सामान्य अर्थ है और यही मन्त्र सब कथानकों का मूल आधार है। अब हम इस मन्त्र पर तैत्तिरीय संहिता का प्रकरण तथा उसपर भट्ट भास्कर मिश्र की व्याख्या प्रदर्शित करते हैं। व्याख्या का संक्षिप्त सार इस प्रकार है-"प्रजापति अथर्वा अग्नि रूप है और तदुत्पन्न दध्यङ् भी

अग्नि रूप है। इसे वाक् अग्नि भी कहते हैं। इस दध्यङ् नामक वाक् अग्नि से समन्वित व परिपुष्ट प्रतिदिन का ध्यान एक इकाई है जिसे कि शास्त्रों में इष्टका कहा है। ये इष्टकाएँ ही अस्थियां कही गई हैं। अनेकों इष्टकाओं व अस्थिओं का चयन करते-करते समग्र आत्मीय अवयवों सहित यह पुरुष चित्य हो जाता है।" १ ये अस्थियां जिन्हें कि दध्यङ् अग्नि की इष्टकाएं कहा है ये वाक् से उपबृंहित प्रतिदिन का ध्यान है। प्रतिदिन के ध्यान रूपी इष्टका को हम चिनते जायें तो कालान्तर में जाकर इन इष्टकाओंका एक महल खड़ा हो जाता है। दूसरे शब्दों में कहना चाहें तो यह कह सकते हैं कि संग्रह होते-होते ध्यान अति तीव्र व उग्र हो जाता है। एक प्रकार से वज्र का रूप धारण कर लेता है। यही दधीचि की अस्थियां हैं और यही उसका शरीर है और यही इन्द्र का वज्र बन जाता है। कहा भी है "**शरीरं वा एतदग्नेर्यच्चित्य आत्मा**" यह चित्य आत्मा अग्नि का शरीर है। चित्य आत्मा जिसमें कि अग्नि का चयन किया गया है अग्नि चयन वाले व्यक्ति के शरीर से तेजस्विता प्रकट होती है, वह अग्नि का पुञ्ज बन जाता है।

१. प्रजापतिर्वाग्निरथर्वाग्निरेव दध्यङ्ङाथर्वणस्तस्येष्टकास्थान्येतं ह तद्वाव ऋषिरभ्यनूवाचेन्द्रो दधीचोऽस्थभिरिति यदिष्टकाभिरग्निं चिनोति सात्मानमेवाग्निं चिनुते।

तै० सं० ५।६।६।३

इन्द्रो दधीचोऽस्थभिरिति श्रुतिविशेषानुरोधेनाग्नेरस्थित्वेनेष्टका निरूप्यन्ते। प्रजापतिरथर्वा तत्पुरुष आथर्वणो दध्यङ् नाम सोऽग्निरेव तस्यास्थीनि इष्टका अभवन्...... तस्मादिष्टकाभिश्चयनात् सात्माऽग्निश्चितो भवति आत्मीयावयवसहित इत्यर्थः। भट्ट भास्कर मिश्र।

हम ऊपर यह संकेत कर चुके हैं कि तैत्तिरीय ब्राह्मण के सायण भाष्य में इस मन्त्र का विनियोग पञ्चमी चिति में किया गया है। और पञ्चमी चिति शरीर में ग्रीवा का स्थान है। अतः उस प्रकरण को भी हम यहां उद्धृत कर देते हैं। वहां आता है कि "इस अष्टम अनुवाक में अथर्वशिर नामक दश इष्टकाओं के वे मन्त्र प्रदर्शित किये जाते हैं और वे दश इष्टकाएँ "प्रच्या त्वा दिशा सादयामि" मन्त्रों में प्रदर्शित इष्टकाओं से ऊर्ध्व पञ्चमी चिति के क्षेत्र में रखी जाती हैं। अर्थात् 'इन्द्रो दधीचो अस्थभिः' आदि मन्त्रों द्वारा रक्खी जाने वाली इष्टकाएं (ईंटें) पञ्चमी चिति के क्षेत्र में रखी जाती हैं।१ शरीर में पञ्चमी चिति ग्रीवा कही गई है (श० ब्रा० ८।४।७।२१)। इसका तात्पर्य यह हुआ कि तैत्तिरीय ब्राह्मण के इस अष्टम अनुवाक में पठित 'इन्द्रो दधीचो' आदि मन्त्रों का विनियोग मनुष्य की ग्रीवा के क्षेत्र में होता है। इससे यह परिणाम निकलता है कि दधीचि ऋषि का निवास ग्रीवा में है। ग्रीवा में वाक् का निवास है। अतः शतपथ ब्राह्मण का दधीचि को वाक् मानना अन्य ब्राह्मण ग्रन्थों को भी अभिमत है। दध्यङ् वाक् सामान्य वाक् न होकर एक विशिष्ट वाक् है यह हम ऊपर प्रदर्शित कर चुके हैं।

अब प्रश्न यह है कि "इन्द्रो दधीचो" मन्त्र का भाव क्या है? ९९ व ८१० वृत्र क्या हैं? और दधीचि की अस्थियों से उन्हें कैसे हनन किया

१. अष्टमेऽथर्वशिरोऽभिधानानामिष्टकानां दशानां मन्त्रा उच्यन्ते ताश्चेष्टकाः प्राच्या त्वा दिशा सादयामि-इत्येतै मन्त्रैरुपधेयाभ्य इष्टकाभ्य ऊर्ध्वं पञ्चम्यां चितावुपधेयाः। तत्र प्रथमामृचमाह इन्द्रो दधीचो अस्थभिः। तै० ब्रा० १।५।८ सायण भाष्य

जाता है ? इन सब प्रश्नों का संक्षिप्त उत्तर यह है कि ज्ञानेन्द्रियों का अधिपति दिव्य मन (इन्द्र) है। मस्तिष्क में सैकड़ों विविध प्रकार के ज्ञान-केन्द्रों पर पड़े हुए आवरण वृत्र हैं। प्रतिदिन के ध्यान द्वारा एकीभूत हुई चेतना की इष्टकाएँ दधीचि की अस्थियाँ हैं। वाक् संवलित एकीभूत चेतना का प्रतिदिन का संग्रह होते-होते वह इतना विशाल व उग्र बन गया है कि उसे दधीचि का शरीर कह दें; प्रासाद कह दें या इन्द्र का वज्र कह दें बात एक ही है। वाक् संवलित ध्यान द्वारा एकाग्र चेतना रूपी अग्निमय वज्र का प्रहार मस्तिष्क के उन विविध केन्द्रों पर इन्द्र ( दिव्य मन ) द्वारा किया जाता है जिससे उन स्थानों का आवरण भस्म हो जाता है और दिव्य ज्ञान के केन्द्र सक्रिय हो जाते हैं। यही वृत्रों का इन्द्र द्वारा हनन है।

## नवती नव

मन्त्र में वृत्रों की संख्या 'नवती नव' बतायी गई है। 'नवती नव' के ९९ व ८१० दोनों अर्थ किये जाते हैं (९०+९=९९, ९०×९=८१०)। यह एक विचारणीय विषय है कि ९९ वृत्र माने जायें या ८१०। आधुनिक शारीर-क्रिया-विदों ने मस्तिष्क में ज्ञान केन्द्रों की संख्या १०० से ऊपर गिन ली है। कई शरीरविद् तो १०० संख्या से भी बहुत अधिक मानते हैं। अतः हम यह कह सकते हैं कि मस्तिष्क में दिव्य ज्ञान के केन्द्रों को आवृत करने वाले प्रमुख वृत्र ९९ हो सकते हैं। और उन के अवान्तर भेद ८१० हो सकते हैं। पर यह एक खोज व अनुभूति का विषय है जिसका प्रत्यक्षीकरण योग की ऊंची भूमिकाओं में ही सम्भव है।

ध्यान में लवलीन दधीचि व्यक्ति के रूप का दिग्दर्शन कराने वाला एक और मन्त्र है जो कि इस प्रकार है—

**अहमिन्द्रो रोधो वक्षो अथर्वणस्त्रिताय गा अजनयमहेरधि।**
**अहं दस्युभ्यः परि नृम्णमाददे गोत्रा शिक्षन् दधीचे मातरिश्वने॥**

ऋ. १०।४८।२।

( अहं इन्द्रः ) मैं इन्द्र (अथर्वणः) निश्चल नीरव अवस्था वाले ध्यान में लवलीन व्यक्ति के ( वक्षः रोधः ) वक्षस्थल को अवरुद्ध कर देता हूं अर्थात् ध्यान की तीव्रता में श्वास प्रश्वास अवरुद्ध हो जाता है। ( त्रिताय ) मेधा में तीर्णतम व्यक्ति के लिए ( अहेः अधि ) अहि के अधिकार से अथवा अहि नामक आवरण से (गाः अजनयम्) ज्योतिमय किरणों को निकाल लाता हूं। (मातरिश्वने दधीचे) मातरिश्वा—ध्यान द्वारा हृदयरूपी अन्तरिक्ष में बढ़ते जाने वाले—दधीचि के लिए ( गोत्रा शिक्षन् ) [ज्योतियों को छिपा रखने वाले मस्तिष्क सम्बन्धी] पर्वतों को छिन्न भिन्न करता हुआ ( दस्युभ्यः नृम्णं परि आददे ) दस्युओं—आसुरी शक्तियों से ज्योतिर्मय धन ले लेता हूं।

मन्त्र का भाव स्पष्ट हैं। इन्द्र दिव्य मन है। जिस समय मनुष्य अथर्वा बन ध्यान में बैठता है उस समय ध्यान की तीव्रता होने पर श्वास प्रश्वास स्वयं अवरुद्ध हो जाया करता है। इसी तथ्य को 'रोधः वक्षः' शब्दों द्वारा अभिव्यक्त किया गया है। दूसरा कार्य यह बताया कि सिर में दिव्य ज्योतियों का भण्डार हैं, एक बुद्धि सूर्य है, परन्तु उस की किरणों को 'अहि' नामक मेघ ने आवृत कर रखा है। उसी 'अहि' रूपी आवरण का भेदन कर ज्योतियों को बाहिर निकालना इस का काम है। तीसरा कार्य यह बताया कि दधीचि की मातरिश्वा अवस्था में सिर के पर्वतों को फोड़ कर वह इन्द्र दिव्य धन निकाल लाता है। 'मातरिश्वा' का अर्थ है अन्तरिक्ष में बढ़ने वाला वायु ( मातरि अन्तरिक्षे श्वसिति )। शरीर में हृदयरूपी अन्त-

रिक्ष में बढ़ने वाला प्राणदाता प्राणवायु है। ध्यानी व्यक्ति प्राणायाम आदि क्रियाओं द्वारा हृदय व मस्तिष्क के पर्वतों को छिन्न भिन्न किया करता है। गोत्रा मेघों व पर्वतों को कहते हैं। वह इस लिए कि ये गौओं व रश्मियों को छिपा कर रखने वाले हैं अथवा गोत्रा सामान्य पृथिवी को भी कहते हैं, इसमें दस्यु लोग धन छिपा देते हैं। शरीर में ये दस्यु आत्मा व दिव्य शक्तियों के विनाशक असुर हैं। इस प्रकार हमने संक्षेप में दधीचि और उस की अस्थियों के स्वरूप का निर्धारण किया। एक वाक्य में हम यह कह सकते हैं कि ध्यान में लवलीन वाक्-अग्नि अथवा वाक्-अग्नि से समन्वित ध्यान दधीचि है।

**दधीचि द्वारा अश्वियों को मधुविद्या का दान**

अश्वियों को मधुविद्या की प्राप्ति दधीचि ऋषि से हुई इस का सर्व प्रथम निर्देश वेद मन्त्रों में हुआ है। उदाहरणार्थ ऋ॰ १।११६।१२,११७। २२,११९।९ मन्त्र देखे जा सकते हैं। मधुविद्या के आदिस्रोत ये ही मन्त्र हैं, ऐसा हम कह सकते हैं। इन मन्त्रों को आधार बना कर अन्य शाखा संहिताओं, ब्राह्मण ग्रन्थों तथा पुराण व महाभारत आदि महाकाव्यों में मधुविद्या व प्रवर्ग्य विद्या की प्राप्ति का क्रमिक वर्णन खूब विस्तार से कथानकों के रूप में हुआ है। इन कथानकों में कहीं २ वर्णन-भेद भी दृष्टिगोचर होता है। हमारे विचार में यह भिन्नता ही कथानकों के रहस्यों को स्पष्ट करने में सहायक हो सकती है। परन्तु सब कथानकों का पूर्ण समन्वय करना वहुत विस्तार की अपेक्षा रखता है। अतः हम यहां केवल संक्षेप में ही कुछ विचार प्रस्तुत करते हैं।

शतपथ ब्राह्मण में आता है कि १यज्ञरूप विष्णु को देवों ने तीन भागों में विभक्त किया। किस देवता के पास यज्ञ का कौन सा भाग रहा। यह निम्न तालिका में इस प्रकार प्रदर्शित किया गया है।

विष्णु (यज्ञ)

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | प्रातः सवन | वसु | अग्नि | गायत्री |
| २ | माध्यदिन सवन | रुद्र | इन्द्र | त्रिष्टुप् |
| ३ | तृतीय सवन | आदित्य | विश्वेदेव | जगती |

इस प्रकार यज्ञ का विभाग कर वे देव यज्ञ द्वारा अर्चना करते हुए तथा श्रम करते हुए विचरने लगे। परन्तु जिस यज्ञ से वे यजन कर रहे थे वह सिर विहीन था। इस लिए उस यज्ञ द्वारा स्वर्गप्राप्ति आदि अभीष्ट की प्राप्ति व पूर्ति नहीं हो पा रही थी। दध्यङ् आथर्वण यज्ञ के उस शुक्र व उस रूप को जानते थे कि जिस से यज्ञ का सिर जोड़ा जा सकता है और वह यज्ञ पूर्ण हो सकता है? परन्तु इन्द्र ने इस ऋषि को यह चेतावनी दी हुई थी कि यदि यज्ञ के इस रहस्य को तुमने किसी अन्य पर प्रकट किया तो तुम्हारा सिर काट दूंगा। अश्वी देवों ने यह सुन रखा था कि दध्यङ् आथर्वण यज्ञ के उस शुक्र को जानता है जिससे कि

१. अथेमं विष्णुं यज्ञं त्रेधा व्यभजन्त। वसवः प्रातः सवनं रुद्रा माध्यन्दिनं सवनमादित्यास्तृतीयसवनम्। अग्निः प्रातः सवनमिन्द्रो माध्यन्दिनं सवनं विश्वेदेवास्तृतीयसवनम्। गायत्री प्रातः सवनं त्रिष्टुम्माध्यन्दिनं सवनं जगती तृतीयसवनम्। तेनापशीर्ष्णा यज्ञेन देवा अर्चन्तः श्राम्यन्तः चेरुः। दध्यङ् ह वा आथर्वण एतं शुक्रमेतं यज्ञं विदाञ्चकार यथा यथैतद् यज्ञस्य शिरः प्रति धीयते यथैतद् कृत्स्नो यज्ञो भवति। स हेन्द्रेणोक्त आस एतञ्चेदन्यस्मा अनुब्रूयास्तत एव ते शिरश्छिन्द्यामिति। तदु हाश्विनोरनुश्रुतमास। दध्यङ्ङु ह वा आथर्वण एतं शुक्रमेतं यज्ञं वेद यथा यथैतद् यज्ञस्य शिरः प्रति-

यज्ञ का शिर–सन्धान होता है। वे दोनों दध्यङ् ऋषि के पास आ कर बोले कि हम आप के शिष्य होना चाहते हैं। ऋषि बोले कि आप किस उद्देश्य को ले कर शिष्य होना चाहते हैं? उन दोनों ने उत्तर दिया कि हम यज्ञ के शुक्र अर्थात् यज्ञ के शिर सन्धान की शिक्षा आप से लेना चाहते हैं। इस पर दध्यङ् ऋषि ने इन्द्र का वह आदेश उन्हें कह सुनाया कि यदि यज्ञ सम्बन्धी उपर्युक्त रहस्य तुमने किसी और को बताया तो तुम्हारा सिर काट दूंगा। उससे मुझे भय लगता है कि कहीं वह मेरा सिर न काट ले। अतः मैं आप को उपनीत न करूंगा। वे दोनों बोले कि हम आप की उस से रक्षा करेंगे। दध्यङ् ने पूछा कि आप कैसे मेरी रक्षा करेंगे? उन्होंने उत्तर दिया कि जब आप हम दोनों को उपनीत कर लेंगे तब हम आप का सिर काट कर कहीं अन्यत्र रख आवेंगे और अश्व का सिर ला कर लगा देंगे। उस अश्व सिर से जब आप हमें पढ़ाओगे तब इन्द्र आप के उस सिर का छेदन कर देंगे। तत्पश्चात् हम आप का निज सिर ला कर पुनः जोड़ देंगे। दध्यङ् ने तथास्तु कह उन्हें उपनीत किया और शिष्य बनाया। अश्वी देवों ने उन का निज सिर काट कर अन्यत्र रख दिया और अश्व का सिर ला कर लगा दिया। दध्यङ् उस अश्व सिर से उन्हें पढ़ाने लगे। जब वह पढ़ाने लगे तब इन्द्र ने आ कर उन का वह अश्व सिर काट दिया। तदनन्तर अश्वी देवों ने उन का निज सिर ला कर जोड़ दिया। वेद में 'दध्यङ् ह यन्मध्वाथर्वणो वामश्वस्य०' इस ऋचा द्वारा यही बात कही है। यह रहस्य सब को नहीं बताना चाहिये क्योंकि इन्द्र द्वारा शिरश्छेदन का भय है। परन्तु जिस को भली भांति जानता हो अनूचान हो, या अपना प्रिय हो उसे ही बतावे। अथवा जो एक वर्ष तक गुरु के पास शिष्य भाव से रहे उसे ही बतावे। जो ऊपर तप रहा है यही संवत्सर है, यही प्रवर्ग्य है इसे ही प्रीणन व तृप्त करना है।

इस उपर्युक्त कथानक में कई बातें विचारणीय हैं। मधु क्या है? मधु-विद्या और प्रवर्ग्य-विद्या का

---

धीयते यथैष कृत्स्नो यज्ञो भवतीति। तौ हैत्योचतुः उपत्वा यावेति किमनुवक्ष्यमाणा-वित्येतं शुक्रमेतं यज्ञं यथा यथैतद् यज्ञस्य प्रति-धीयते यथैष कृत्स्नो यज्ञो भवतीति। स होवाच इन्द्रेण वा उक्तोऽस्म्येतं चेदन्यस्मा अनुब्रुयास्तत एव ते शिरश्छिन्द्यामिति तस्माद् वै बिभेमि। यद्वै मे स शिरो न छिन्द्यान्न वामुपनेष्ये इति। तौ होचतुः आवां त्वा तस्मात् त्रास्यावहे इति कथम्मा त्रास्येथे इति। यदा ना उपनेष्यसेऽथ ते शिरश्छित्वाऽन्यत्रापनिधास्यावोऽथाश्वस्य शिर आहृत्य तत्ते प्रतिधास्यावस्तेन नावनुवक्ष्य-सि स यदा नावनुवक्ष्यसि अथ ते तदिन्द्रः शिरश्छे त्स्यत्यथ ते स्वं शिर आहृत्य तत्ते प्रतिधास्याव इति तथेति। तौ होपनिन्ये तौ यदोपनिन्येऽथा स्य शिरश्छित्वाऽन्यत्रापनिदधतु रथाश्वस्य शिर आहृत्य तद्धास्य प्रतिदधतुस्तेन हाभ्यामनूवाच स यदाभ्यामनूवाचाथास्य तदिन्द्रः शिरश्चिच्छे-दाथास्य स्वं शिर आहृत्य तद्धास्य प्रतिदधतुः। तस्मादेतदृषिणाभ्यनूक्तम्। दध्यङ् ह यन्मध्वा-थर्वणो वामश्वस्य शीर्ष्णाप्रयदीमुवाचेतयतन्त-दुवाचेति हैव तदुक्तम्। तन्न सर्वस्मा अनुब्रूयात् एनस्यं हि तदथो नेन्म इन्द्रः शिरश्छिनददिति यो न्वेव ज्ञातस्तस्मै ब्रूयादथ यो अनूचानोऽथ योऽस्य प्रियः स्यान्नत्वेव सर्वस्मा इव। संवत्सरवा-सिनेऽनुब्रूयात्। एष वै संवत्सरो य एष तप-त्येष प्रवर्ग्यस्तदेतमेवैतत् प्रीणाति। तस्मात् संवत्सरवासिनेऽनुब्रूयात्।

श. प. १४।१।१।१५-२७।

स्वरूप क्या है ? अश्वसिर, यज्ञ का सिर, उस का कट जाना, पुनः शिर-सन्धान आदि अनेकों विषय हैं जो कि विचारणीय हैं। ये सब विषय विस्तृत विचार की अपेक्षा रखते हैं पर हम यहां दधीचि के स्वरूप स्पष्टीकरण में जितना आवश्यक है उतना ही विचार करते हैं। मधु-विद्या–बृ. उ. २।५।१।

वैदिक साहित्य में मधु शब्द बहुत व्यापक अर्थ रखता है। ब्रह्म मधु है, पुरुष मधु है और यह समग्र विश्व मधु है। विचारणीय यह है कि इनको मधु क्यों कहा जाता है ? एक समाधान तो यह है कि ये मधु के समान आनन्द देने वाले हैं। मधु व मीठास वाले हैं। परन्तु यहां मधु-विद्या में हमें मधु-मक्षिका को दृष्टि में रख कर विचार करना होगा। यहां मधु के मीठास से कोई विशेष प्रयोजन नहीं है। एक दृष्टि तो यह है कि जिस प्रकार सारी मधुमक्खियां मधुकर राजा को घेर कर रखती हैं और उसी का अनुगमन करती हैं, उसी प्रकार इस विषय में पुरुष व आत्मा केन्द्रीय शक्ति है जिस को चहुं ओर से घेर कर ये पञ्चमहाभूत और तदुत्पन्न लोक लोकान्तर आदि मधुमक्खियों की तरह उस का अनुगमन करते हैं। जिस प्रकार ये मधुमक्खियां छत्ते का निर्माण कर मधु एकत्रित करने के लिए उड़ कर चहुं दिशाओं में जाती हैं और पुष्पों से मधु सञ्चय करके लाती हैं। उसी प्रकार शरीरों का निर्माण कर और उनमें अंशरूप में विद्यमान सब भूत व सब देव ब्रह्माण्ड में विद्यमान महाभूतों से मधु संग्रह करके लाते हैं और इस मधु का भक्षण करते हैं। अतः ये सब महाभूत लोक, प्राण व देव आदि स्वयं मधु भी हैं और मधु भक्षण करने वाली मधु मक्खियां भी हैं। ये अन्न भी हैं और अन्नाद भी है। इसी भांति यह आत्मा सब भूतों का मधु है और सब भूत इस आत्मा के मधु हैं। पर हमें यह बात अवश्य ध्यान में रखनी चाहिये कि यह आत्मा इन भूतों का अधिपति१ है। जिस प्रकार रथ से रथनेमियाँ अर्पित होती हैं उसी प्रकार सब लोक, सब देव, व सब भूत आदि इस आत्मतत्व में अर्पित हैं। यह मधुभाव किस प्रकार कार्य करता है, यह हम उदाहरण से इस प्रकार समझ सकते हैं। यथा–यह पृथिवी२ सब प्राणियों के लिए मधु है क्योंकि प्रतिक्षण असंख्य प्राणी चारों दिशाओं से उड़ कर इस पृथिवी पर आते हैं और जन्म लेते हैं। किस लिए ? भोग (मधु) भोगने के लिए। दूसरी दृष्टि से हम यह कह सकते हैं कि पृथिवी के चारों ओर विद्यमान ये पांचों महाभूत और उन में निहित समग्र प्राणी स्वयं मधु हैं। क्योंकि पृथिवी आदि लोकों से प्रतिक्षण अनन्त-जीवों को मधु की तरह संग्रह कर न जाने कौन कहां ले जाता है। इस प्रकार रात दिन आवागमन लगा हुआ है। प्राणी के जीवन दशा में भी प्रतिक्षण मधु-सञ्चय की प्रक्रिया चल रही है। ये इन्द्रियां बाह्य ब्रह्माण्ड में जाती हैं और मधु सञ्चय कर लौट आती हैं। इस पृथिवी में जो तेजोमय, अमृतमय पुरुष है जो

---

१. स वा अयमात्मा सर्वेषां भूतानामधिपतिः सर्वेषां भूतानां राजा तद् यथा रथनाभौ च रथनेमौ चाराः सर्वे समर्पिता एवमेवास्मिन्नात्मनि सर्वे प्राणाः सर्वे लोकाः सर्वे देवाः सर्वाणि भूतानि सर्व एत आत्मानः समर्पिताः।

शा.प. १४।२।५।१५ बृ.उप. २ अ. ५ ब्रा.१५।

२. श. प. १४।५।५।१।

कि इस पृथिवी का नियमन कर रहा है। पिण्ड में वह शारीर–आत्मा कहलाता है। जिस के अधीन शरीर की सब गतिविधि चल रही है। सब जीवों की पुरियों को निर्माण करने वाला वही है। वही अमृत है, वही ब्रह्म है, वही सब कुछ है। अन्त में शतपथ ब्राह्मण में कहा है कि यह मधु१ जिस का मन्त्र में कथन हुआ है वह आथर्वणदध्यङ् ने अश्वियों को बताया था, उस मधु को देखता हुआ ऋषि कहता है कि 'इस आत्मतत्व ने दोपाये पुर बनाये और चौपाये पुर बनाये और वह पुर में बसने वाला पुरुष पक्षी के समान उड़ उड़ कर इन पुरों में प्रवेश करता रहता है।' इस का भाव यह है कि यह आत्मा दोपाये और चौपाये पुरों अर्थात् शरीरों का निर्माण करता है। और जन्म जन्मान्तरों में कर्मफलानुसार इनमें प्रवेश करता जाता है और मधु सञ्चय कर उस का भोग करता है। इन पुरों में बसने के कारण वह पुरुष कहलाता है। इन पुरों में ऐसा कोई स्थान नहीं जो इस से आवृत न हो। और ना ही ऐसा कोई स्थान है जो इस से असंवृत हो। आगे कहा कि वह इन्द्र रूप रूप के प्रति तद्रूप हुआ होता है, इस प्रकार वह अपनी माया अर्थात् प्राकृतिक शक्तियों से पुरुरूप हुआ २ गति करता है, तो इस के इस रूप के प्रतिचक्षण प्रकाशन व व्याकरण के लिए दसों सहस्रों अर्थात् अनन्त हरि नियुक्त हुए-हुए हैं। इस प्रकार इस ब्रह्म के न तो कोई पूर्व है न पर है न अन्दर और न बाहिर है। ऐसा यह आत्मतत्व रूप ब्रह्म सर्वानुभू अर्थात् सर्व रूपों में तदनुकूल बना हुआ है।'
यह मधु भाव है। इस का सूक्ष्म ज्ञान मधु-विद्या है। आपः, वायु, अग्नि आदि पञ्चमहाभूतों तथा अन्य पशुतत्वों पर विचार किया जा सकता है। बृहदारण्यकोपनिषद् में परस्पर एक दूसरे के मधु व मधु संग्राहक भाव को दर्शाने वाले कुछ तत्वों का परिगणन हुआ है। उन की व्याख्या न कर हम उन्हें तालिका में दर्शाते हैं।

| | ब्रह्माण्ड | | पिण्ड |
|---|---|---|---|
| १ | पृथिवी | १ | शारीरः पुरुषः |
| २ | आपः | २ | रेतसः ,, |
| ३ | अग्निः | ३ | वाङ्मय ,, |
| ४ | आकाशः | ४ | हृद्याकाशः पुरुषः |
| ५ | वायुः | ५ | प्राणः ,, |
| ६ | आदित्यः | ६ | चाक्षुष, ,, |
| ७ | चन्द्रः | ७ | मानसः पुरुषः |
| ८ | दिशः | ८ | श्रोत्रः पुरुषः |
| ९ | विद्युत् | ९ | तैजसः पुरुषः |
| १० | स्तनयित्नुः | १० | शाब्दः सौवरः |
| ११ | धर्मः | ११ | धार्मः |

१. इदं वैतन्मधु दध्यङ्ङाथर्वणोऽश्विभ्यामुवाच तदेदृषिः पश्यन्नवोचत् पुरश्चक्रे द्विपदः पुरश्चक्रे चतुष्पदः। पुरः स पक्षी भूत्वा पुरः पुरुष आविशदिति स वा अयम्पुरुषः सर्वासु पूर्षु पुरि शयो नैनेन किञ्चनानावृतन्नैनेन किञ्चनासंवृतम्। श. प. १४।५।५।१८ रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव तदस्य रूपं प्रतिचक्षणाय। इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते युक्ता ह्यस्य हरयः शतादशेत्ययं वै हरयोऽयं वै दशच सहस्राणि बहूनि चानन्तानि, च तदेतद् ब्रह्मापूर्वमपरमनपरमनन्तरमबाह्यमयमात्मा ब्रह्म सर्वानुभूरित्यनुशासनम्। श प १४।५।५।१९।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १२ | सत्यम् | १२ | सात्यः |
| १३ | मानुषम् | १३ | मानुषः |
| १४ | आत्मा | १४ | आत्मा |

इस उपर्युक्त तालिका के सूक्ष्मनिरीक्षण से हमें ज्ञात होता है कि जो बाह्य ब्रह्माण्ड में मधु है वह पिण्ड में अपने अंश रूप में रहता हुआ मधु-संग्राहक है। जिस प्रकार बाह्य ब्रह्माण्ड में पृथिवी आपः अग्निः वायु, आदित्य आदि तत्व महान् आत्मा के आश्रय से रहते हैं उसी प्रकार पिण्ड में भी ये जीवात्मा के अधीनस्थ हैं। इनका मधु-सञ्चय आत्माधीन है। पिण्ड से ब्रह्माण्ड और ब्रह्माण्ड से पिण्ड में मधु संग्रह व मधु भक्षण की प्रक्रिया निरन्तर चल रही है। यह मधु विद्या है। इसका ज्ञान मनुष्य को दधीचि अवस्था में पहुच कर होता है। अर्थात् मस्तिष्क के अन्दर जो दिव्य शक्तियों के ९९ केन्द्र हैं उन पर पड़े हुए वृत्र रूपी आवरण को ध्यान की उग्रता में विनाश कर मधु विद्या का प्रत्यक्ष दर्शन व ज्ञान हो सकता है।

**अश्वी देव--**

मनुष्य की ध्यान की अवस्था दधीचि है यह एक ऋषित्व की अवस्था है अर्थात् इस अवस्था में पहुच कर मनुष्य को अतीन्द्रिय तत्वों का दर्शन होता है। यह अतीन्द्रिय तत्वों का दर्शन दधीचि की कृपा से अश्वी देवों को हुआ। अब विचारणीय यह है कि अश्वी देव कौन हैं? अश्वी देवों का स्वरूप वेदों में सबसे अधिक विवादास्पद है। हमने इनके संबन्ध में "आत्म समर्पण" नामक पुस्तक में विचार किया हुआ है। यहां संक्षेप में इतना कहा जा सकता है कि जहां दो संयुक्त होकर कार्य का निर्वाह करते हैं, वह आश्विन कर्म है। इसी दृष्टि से दो श्रोत्र, दो नासिका छिद्र, दो चक्षु, आदि युग्म अगों का संयोग होकर कार्य का निर्वाह होना आश्विन रूप है शरीर के मर्त्य और अमर्त्य तत्वों का संयोग, चेतन तत्व और अचेतनतत्व का संयोग सूक्ष्म व स्थूल का संयोग होकर कार्य-निर्वाह होना आश्विनरूप है। स्थूल मन और स्थूल बुद्धि में सूक्ष्म जगत् का अवतरण, दर्शन व ज्ञान आदि का होना आश्विन कर्म है। दधीचि अर्थात् ध्यान में लवलीन व्यक्ति अपनी ध्यान की शक्ति से इन्द्रियों के केन्द्रों तक पहुंचता है। ये इन्द्रियां अश्व हैं। बुद्धि सूर्य के सप्ताश्व हैं। इन इन्द्रियात्मक अश्वों के सिरे (Brain Centres) पर पहुंचने पर 'उषा' दिव्य जगत् की झांकी दिखाने वाला दिव्य सूर्य का प्रातः कालीन प्रकाश उदित होता है। इस दिव्य उषा का प्रकाश हमारी स्थूल चेतना में दिव्य जगत् की झांकी को प्रकट करता है। 'ब्रह्माण्ड व्यापी अश्वी देवों के आवागमन आदि विविध कार्यों का ज्ञान पिण्ड में विद्यमान हमारे आन्तरिक अश्वी देवों को होता है। हमारे मन और बुद्धि संयुक्त होकर अर्थात् अश्वी बन कर जब ध्यान की शक्ति से इन्द्रिय केन्द्रों में पहुंच जाते हैं तब दिव्य उषा के प्रभाव से इन मन और बुद्धि में दिव्य जगत् की झांकी अवतरित होती है। ब्रह्माण्ड और पिण्ड में मधु मक्षिकाओं की तरह मधु संग्रह की प्रक्रिया किस प्रकार हो रही है यह ज्ञात हो जाता है। यहां यह भी स्मरण रखना चाहिये कि बृहदारण्यकोपनिषद् में मधु और मधु संग्राहक के अनेकों क्षेत्र हैं ये सभी गुह्य-विद्या व गुह्य-दर्शन से सम्बन्ध रखते हैं।

**अश्वियों द्वारा दधीचि का सिर काटना—**

ऊपर हम यह देख चुके हैं कि दधीचि में ध्यान की अवस्था प्रमुख है इस ध्यानावस्था को मानव चोला पहनाया गया है। दधीचि अर्थात् ध्यान में लवलीन होने की अवस्था में जब तक सम्प्रज्ञात अवस्था रहती है, तब तक मनुष्य को

किसी अंश में शरीर व अपनी सत्ता का बोध रहता है, परन्तु जब ध्यान में तीव्रता आ जाती है तब किसी प्रकार का बोध नहीं रहता। सत्ता का बोध होना मस्तिष्क का धर्म है। बोध न रहना शिर व मस्तिष्क का एक प्रकार से कट जाना है। यह अवस्था तब होती है जब मन और बुद्धि दोनों एक दूसरे में अत्यन्त घुलमिल जाते हैं ( युञ्जते मन उत युञ्जते धियः )। दोनों की संधि हो जाती है, किन्हीं दो की संधि वेद की भाषा में आश्विन रूप है। अर्थात् इस संधि अवस्था में मन और बुद्धि अश्वी बन जाते हैं। इन मन और बुद्धि की संधिकी अवस्था में सत्ता का बोध न रहना दूसरे शब्दों में मन और बुद्धि रूपी अश्वियों द्वारा दधीचि का सिर काट देना है। जब अश्वी देव दधीचि का सिर काट देते हैं तो उसके स्थान पर वे अश्वसिर को लगा देते हैं। अश्व-सिर उषा हैं, अर्थात् मन और बुद्धि की सन्धिरूपी आश्विन अवस्था में दिव्य जगत् की झांकी दिखाने वाली उषा प्रकट होती हैं। दिव्य जगत् का आविर्भाव होना इन्द्र के क्षेत्र में पदार्पण करना है। परन्तु जब दिव्य जगत् व दिव्य जगत् की शक्तियों को स्थूल मन और बुद्धि में उतारने का प्रयत्न किया जाता है अर्थात् इन मन और बुद्धि रूपी अश्वियों को दधीचि द्वारा मधुविद्या की शिक्षा दी जाती है तो दिव्य जगत् को प्रकट करने वाली उषा समाप्त हो जाती है। यह उषा ही अश्व सिर है। इस उषा रूपी अश्वसिर का न रहना दूसरे शब्दों में इन्द्र द्वारा दधीचि का अश्व सिर काट देना है।

**अश्व-सिर—**

अश्वी देवों ने दधीचि के निज सिर को काट कर अन्यत्र रख दिया और उसके स्थान पर अश्व सिर लाकर लगा दिया। इस अश्वसिर के संबंध में मन्त्रों में वर्णन हुआ है और ब्राह्मण ग्रन्थों में इसके सम्बन्ध में कई कथानक आते हैं इन कथानकों पर हम आगे विचार करेंगे। यहां हम अश्व और उसका सिर क्या है इस पर विचार करते हैं।

**अश्व—**

इस सौर मण्डल के अधिपति आदित्य अर्थात् सूर्य को शास्त्रों में अश्व माना गया है ( असौ वा आदित्योऽश्वः )। श० प० ७।३।२,१० तै० ब्रा० ३ ९।२३।२ इस आदित्य से प्रसृत व क्षरित होने वाली सैकड़ों व सहस्रों किरणें भी शास्त्रों में अश्व कही गई हैं। यथा–'यदेतदश्रु सक्षरितमासी देष सोऽश्वः' श० प० ६।३।१ २८ अर्थात् क्षरित अश्रु अश्व है, यहां अश्रु पद से सामान्य आंसुओं का ग्रहण नहीं करना है। इन्द्रिय केन्द्रों ( Brain centers ) से जो ज्योति क्षरित हो रही हैं, वही अश्रु हैं, और उसे अश्व भी कहा है। इसी बात को दूसरे शब्दों में इस प्रकार कह दिया है कि 'प्रजापतेरक्ष्यश्वयत् तत् परापतत् तदश्वोऽभवत् तदश्वस्याश्वत्म्'। श० प० १३।३।१।१, तै० ब्रा० १।१।५ ४

अर्थात् प्रजापति की आंख जब प्रवृद्ध हुई तो वह परे जाकर पड़ी वह अश्व बन गई। परन्तु यहां यह बात ध्यान देने की है कि इन किरणों व ज्योतियों का अश्व नाम उसी समय होता है जब कि वे सम्पूर्ण पृथिवी अथवा स्व विषय को अभिव्याप्त कर लेती हैं, या आगे-आगे व्याप्त करती जाती हैं ( अशूङ् व्याप्तौ ) अश्व प्राणी तथा सूर्य व अग्नि किरणों की व्याप्ति में समानता कितनी है यह विवेचनीय है। मानव शरीर में मस्तिष्कान्तर्गत विज्ञानात्मा भी सूर्य है जिससे

सैकड़ों व सहस्रों नस नाड़ियों के माध्यम द्वारा ऐन्द्रियिक शक्तियां शरीर में चहुं ओर प्रसृत होरही हैं। जिस प्रकार भौतिक सूर्य की अनन्त किरणें स्वरूप की दृष्टि से ७ प्रकार की हैं, इसी प्रकार इन सैकड़ों व सहस्रों नस नाड़ियों में प्रवाहित शक्तियां भी ७ इन्द्रिय केन्द्रों (Brain centres) में विभक्त करने पर ७ प्रकार की हो जाती हैं। शरीर में तथा विषयों में व्याप्त होने वाली ये इन्द्रियां अश्व कही गई हैं। इसी कारण बुद्धि सूर्य को 'सप्ताश्व कहा जाता है। यह अश्व नामक ऐन्द्रियिक शक्ति मस्तिष्क द्रव से पैदा होती है अतः इस अश्व को 'अप्सुयोनि' व अप्सुजा ( श. प. ७।५।२।१८, तै. ब्रा. ३ ८।४।३ ) कहा गया है। मस्तिष्क-द्रव से पैदा होने वाला यह अश्व 'असर्व' रूप में पैदा होता है अर्थात् अपनी सम्पूर्ण शक्ति को ले कर नहीं पैदा होता। इस की कुछ शक्ति मस्तिष्क-द्रव ( Cerebro spinal fluid ) में नियन्त्रित रहती है परन्तु जब यह मस्तिष्कान्तर्गत अश्व पूर्ण रूप में बाहिर निकल पड़ता है, तब नस नाड़ियों के नियन्त्रण में न रह कर अत्यन्त दूर लोक लोकान्तरों में जा पहुंचता है। इसी बात को श. प. १३।३।५।५ में निम्न शब्दों में प्रकट किया गया है।

'रश्मिना वा अश्वो यत ईश्वरो वा अश्वोऽयतोऽधृतोऽप्रतिष्ठितः परां परावत गन्तोः०' अर्थात् यह अश्व रश्मि से नियन्त्रित होता है। परन्तु जब वह 'ईश्वर' पूर्ण शक्ति से युक्त होता है तब वह रश्मियों ( नस नाड़ियों ) द्वारा नियन्त्रित व बद्ध न हो कर ( अयतः ) और उन से धारण न किया जा कर ( अधृतः ) तथा उन में स्थित व प्रतिष्ठित न रह कर स्वतन्त्र रूप से दूर से दूर देश तक जाने वाला होता है। इस अवस्था में ये नस-नाड़ियां व इन्द्रियगोलक उस के नियन्त्रण करने वाले तथा कार्य के माध्यम नहीं रहते। यह अवस्था बुद्धीन्द्रियों की दिव्य अवस्था है। अब यदि हम यह जानना चाहें कि अश्व-सिर क्या है ? तो हम यह कह सकते हैं कि मस्तिष्क में ज्ञानेन्द्रियों का वह प्रारम्भिक सिरा जहां से कि वे इन्द्रियां प्रारम्भ हो कर नीचे के अङ्गों में फैलती हैं वह सिरा अश्व-सिर कहा जा सकता है। यह सिरा ( cerebro spinal fluid ) से प्रारम्भ होता है। इसी कारण अश्व को अप्सुजा व अप्सुयोनि कहा गया है। मस्तिष्क में ध्यान करते करते जब मनुष्य ज्ञानेन्द्रियों के अन्तिम सिरे पर पहुंच जाता है तो इस बुद्धिसूर्य का कुछ कुछ धुंधला सा प्रकाश प्रस्फुटित होता है। यह उषा है क्योंकि अश्व के सिरे पर पहुंचने पर 'उषा' आती है, इसी लिए महर्षि याज्ञवल्क्य ने इस उषा को मेध्य अश्व का सिर मान लिया है। वहां आता है 'उषा वा अश्वस्य मेध्यस्य शिरः' बृहदारण्यकोपनिषत्। वास्तविक ध्यान की अवस्था में मनुष्य के मन और बुद्धि संयुक्त हो जाते हैं और उस समय वे अश्वीरूप को धारण करते हैं। इस प्रकार परस्पर संयुक्त हुए मन और बुद्धि रूप अश्वी देवों को इस उषा में पहुंच कर भौतिक सूक्ष्मशक्तियों तथा जीवों आदि का परस्पर का आदानप्रदान, आवागमन आदि सूक्ष्म गतियों, पिण्ड व ब्रह्माण्ड के अंश अंशी आदि रूपों का ज्ञान हो जाता है। यह सूक्ष्म ज्ञान होना ही मधु-विद्या की उपलब्धि है। यह मनुष्य की दधीचि अवस्था में अश्वी रूप को धारण किये हुए मन और बुद्धि को उपलब्ध होती है। इस दिव्य उषा में मन और बुद्धि का संयुक्त हो कर अश्वी रूप को धारण करना वेद के शब्दों में 'प्रातर्युजा' रूप है। यह मन और बुद्धि का सूक्ष्म रूप है। पर ज्योंहि स्थूल मन और स्थूल बुद्धि में उस सूक्ष्म जगत् को उतारने का प्रयत्न किया जाता है त्यों ही वह उषा समाप्त हो जाती है। क्योंकि मन और बुद्धि में उस को उतारना स्थूलता में

प्रवेश करना है। स्थूलता में प्रवेश मात्र से ही वह सूक्ष्म जगत् की दिव्य उषा जाती रहती है। एक प्रकार से वह अश्वसिर इन्द्र द्वारा काट दिया जाता है।

### अश्व-सिर और शर्यणावान् सर

हम ऊपर यह दर्शा चुके हैं कि मस्तिष्क में ज्ञानेन्द्रियों का वह अन्तिम सिरा–जहां से कि ये इन्द्रियां प्रारम्भ होती हैं, अश्व सिर कहा जा सकता है और वह सिर मस्तिष्क-द्रव ( cerebro spinal fluid ) से प्रारम्भ होता है। इस मस्तिष्क-द्रव को शास्त्रों में शर्यणावान् सर नाम दिया गया है। परन्तु विचारणीय यह है कि मस्तिष्क-द्रव के शास्त्रों में जो चार कूप वा सर बताये गये हैं। यथा—

तद्य इमे शीर्षश्चत्वारः कूपा इमावह द्वाविमौ। श. प. ३।५।४।१। इन में किस द्रवकूप का नाम शर्यणावान् सर है? इस के समाधान के लिए शर्यणावान् सर पर कुछ विचार प्रस्तुत करते हैं। वेद के निम्न मन्त्रों में शर्यणावान् सर का वर्णन आता है ( ऋ. १।८४।१४, ८।६।३६,७।२६, ६४।११, ६ ६५।२२, ११३।१, १०।३५।२ )। इन मन्त्रों के अर्थ हमने अन्यत्र दिये हैं। ब्राह्मण ग्रन्थों व कथानकों के आधार पर शर्यणावान् सर के स्वरूप निम्न प्रकार हैं। तै. ब्रा. १।५।८ में 'इन्द्रो दधीचो०' आदि मन्त्रों का विनियोग पञ्चमी चिति में बताया गया है। पञ्चमी चिति का स्थान ग्रीवा है। अतः ग्रीवा व उस के ऊपर तक इन मन्त्रों का विनियोग करना चाहिये ऐसा हम पूर्व में प्रदर्शित कर चुके हैं। इसी ग्रीवा के क्षेत्र में विनियुक्त मन्त्रों में शर्यणावान् सम्बन्धी निम्न मंत्र भी हैं।

**इच्छन्नश्वस्य यच्छिरः पर्वतेष्वपश्रितम्।**
**तद् विदच्छर्यणावति ।। ऋ. १।८४।१४।**

अर्थात् पहुंच से परे पर्वतों पर आश्रित अश्व के जिस सिर को इन्द्र चाह रहा था वह उस ने शर्यणावान् नामक सर में प्राप्त किया।

यह मन्त्र का सामान्य अर्थ है। क्योंकि इस मन्त्र का विनियोग ग्रीवा में हुआ है अतः शर्यणावान् सर ग्रीवा के आस पास का मस्तिष्क का कोई द्रवकूप हो सकता है। इन द्रवकूपों को अंग्रेजी में वेण्ट्रिकल्स ( Ventricles ) कहते हैं। श. प. ३।५।४।१ में इन चारों द्रवकूपों को दो विभागों में विभक्त किया है। ग्रीवा के पास का विभाग तृतीय व चतुर्थ वेण्ट्रिकल्स का हो सकता है चौथा द्रवकूप तो सुषुम्णाशीर्षक ( Medulla oblongata ) और उष्णीषक ( Pons ) के पृष्ठ भाग पर स्थित होने से ग्रीवा में ही कहा जा सकता है। अतः ३य द्रवकूप से ४र्थ द्रवकूप तक का समग्र भाग हमारा अभीष्ट शर्यणावान् सर हो सकता है। ऋ. १।८४।१३ मन्त्र के सायण भाष्य में शाटचायनकों का एक कथानक आता है जो कि इस प्रकार है १'अथर्वा के पुत्र दध्यङ् ऋषि जब तक जीवित रहे तब तक इन के दर्शन मात्र से असुर गण परा-

---

१. तथेतिहासः। आथर्वणस्य दधीचो जीवतो दर्शनेनासुराः पराबभूवुः। अथ तस्मिन् स्वर्गते असुरैः परिपूर्णा पृथिव्यभवत्। अथेन्द्रस्तैरसुरैः सह योद्धुमशक्नुवन् तमृषिमन्विच्छन् स्वर्गगत इति शुश्राव। अथ तत्रत्यान् पप्रच्छ नेह किमस्य किञ्चित् परिशिष्टमस्तीति। तस्मै अवोचत् अस्त्येतदाश्वं शीर्षं येन शिरसा अश्विभ्यां मधुविद्या प्राब्रवीत्। तत्तु न विद्मो यत्राभवदिति। पुनरिन्द्रोऽब्रवीत् तदन्विच्छतेति। तद्धान्वैषिषुः तच्छर्यणानुविद्याजह्रुः। शर्यणावद्ध वै कुरुक्षेत्रस्य जघनार्धे सरः स्यन्दते तस्य शिरसोऽस्थिभिरिन्द्रोऽसुरान् जघानेतीममर्थमनयोत्तरया च ऋचाऽऽह।

भूत होते गये। परन्तु इस के स्वर्गवास हो जाने पर यह पृथिवी असुरों से परिपूर्ण हो गई। इन असुरों के साथ युद्ध करने में असमर्थ इन्द्र इस ऋषि को ढूंढने में व्यस्त रहे। कुछ काल पश्चात् उन्हें मालूम हुआ कि वे तो स्वर्ग चले गये हैं। वहां के निवासियों से पूछा कि दध्यङ् का कोई अङ्ग तो अवशिष्ट नहीं है? उन्होंने उत्तर दिया कि हां, यहां अश्वसिर है, जिससे कि अश्वी देवों को मधु विद्या प्रदान की थी। परन्तु वह कहां है यह हमें मालूम नहीं। इन्द्र ने उन्हें अश्वसिर के खोजने की आज्ञा दी। खोजने के पश्चात् उन्होंने इन्द्र से कहा कि वह शर्यणावान् सरोवर में है। कुरुक्षेत्र के निकट जो सरोवर है उस का नाम शर्यणावान् है। तदनन्तर इन्द्र उस अश्वसिर की हड्डी से असुरों का हनन करने लगे।'

इस उपर्युक्त कथानक के तुल्य तथा तदनुरूप कथानक जैमिनीय ब्राह्मण ३।६४ में भी आता है। इन कथानकों का सामान्य भाव यही है कि दधीचि अर्थात् ध्यान की अवस्था में प्रत्ययैकतानता रहती है। ज्ञान का सदृश प्रवाह प्रवाहित रहता है। इस अवस्था में आसुरी विचार व अन्यवृत्तियां नहीं रहतीं। पर जब दधीचि न रहा अर्थात् ध्यान की अवस्था समाप्त हुई तो पुनः मन में सांसारिक वृत्तियों तथा प्रलोभनों की बाढ़ आने लगी। इस को रोकने के लिए यह आवश्यक है कि अश्वसिर अर्थात् ज्ञानेन्द्रियों की अन्तिम सीमा पर पहुंच कर उषा अर्थात् दिव्य प्रकाश का अवलोकन व चिन्तन करे। इस उषा के प्रकाश में वे आसुरी वृत्तियां न टिक सकेंगी। यही भाव इस वाक्य में संग्रहीत हुआ है। 'तं ह स्म यावन्तोऽसुराः परापश्यन्ति ते ह्यस्य तदेव विशीर्षाणश्शेरते' जे. ब्रा. ३।६४।

यह शर्यणावान् सर ऋग्वेद में अनेकों मन्त्रों में आता है। सायणाचार्य आदि प्राचीन भाष्यकार और आधुनिक पिश्चल (Pischel) हिल्ब्रण्ट (Hillebrandt) आदि योरोपियन विद्वान् इसे पार्थिव स्थान मानते हैं। उनके मत में यह कुरुक्षेत्र के समीपस्थ कोई सरोवर था। परन्तु इन्हीं योरोपियन विद्वानों में बर्गेन (Bergaigne) इसे सोम-सवन करने वाला एक आकाशीय तत्व मानता है। हमारे विचार में यह शरीराभ्यन्तरवर्ती मस्तिष्क का द्रवकूप (Ventricles) है जैसा कि हम पूर्व में दर्शा चुके हैं। अब हम कुछ मन्त्रों के आधार पर यह स्पष्ट करते हैं कि यह शर्यणावान् सर शरीराभ्यन्तरवर्ती सर है। मन्त्र इस प्रकार है—

१ वृत्र का हननकर्ता यह इन्द्र शर्यणावान् सर में सोम का पान करे आत्मा में बल को धारण कराते हुए और महान् वीर्य को प्रकट करते हुए हे सोम, तू इन्द्र के लिए परिस्रुत हो।

२ हे दिशाओं के स्वामी, शक्ति का सिंचन करने वाले हे सोम, तू आर्जीक अर्थात् अकुटिल स्थान से पवन कर या क्षरित हो। ऋतमयी वाक् से, सत्य से, श्रद्धा से और तप से अभिषुत हुए हे सोम, तू इन्द्र के लिए परिस्रुत हो।

३ पर्जन्य (वीर्य) से वृद्धिगत उस महान् शक्ति वाले सोम को सूर्य की दुहिता अर्थात् श्रद्धा धारण करती है। ऋ. ९।११३।१-३।

उदाहरणार्थ हमने ये तीन मन्त्र दिखाये हैं। इस सूक्त में जिस सोम का वर्णन है वह शर्यणावान् सर का सोम है। इस सोम की उत्पत्ति व वृद्धि ऋतमयी वाक्, सत्य, श्रद्धा तथा तप से बतायी है। इस से यह स्पष्ट है कि यह सोम शरीरान्तर्गत सोम है। अतः शर्यणावान् सर भी शरीरान्तर्गत सरोवर ही है।

निरुक्त में शर्या पद अंगुली नामों में पठित है—

**"शर्याभिः विधीयमानाः क्रियाः शर्यणाः तद्वान् शर्यणावान्।"**

इस व्युत्पत्ति के आधार पर यह यज्ञ व स्थान का वाचक हो सकता है। शरीराभ्यन्तरवर्ती प्रदेश में नर्वस सिस्टम सब कर्मों का विधायक है, ये नाड़ियां भी अंगुलियों की तरह मस्तिष्क केन्द्र से निकल सब कार्यों का सम्पादन कर रही हैं। शर्या हिंसार्थक शृ धातु से व्युत्पन्न मानने पर सरकण्डों से निर्मित बाण का सूचक है। शर्यणावान् सर से उत्पन्न उषा द्वारा असुरों का विनाश बताया है। जिस प्रकार सरोवर के चारों ओर सरकण्डें निकले होते हैं 'नडा इव सरसो निरतिष्ठन्' उसी प्रकार ये नाड़ियां भी मस्तिष्क द्रव से निकल कर शरीर में चहुं ओर फैलती हैं इस प्रकार शर्यणावान् सर का दिग्दर्शन हमने कराया। अब प्रसंग वश दो एक शब्द कुरुक्षेत्र पर भी कह देना उपयुक्त होगा।

कुरुक्षेत्र— श. प. १४।१।१।१ में आता है कि "अश्वियों को छोड़ कर अग्नि, इन्द्र, सोम, मख और विश्वेदेव ये सब एक यज्ञ करने लगे। इन का यज्ञीय स्थान कुरुक्षेत्र था। इसीलिए कुरुक्षेत्र को देवों का देवयजन कहा जाता है। इस कारण जहां कहीं कुरुक्षेत्र की नितरांप्रतीति हो वहीं देव यजन है ऐसा हमें समझना चाहिये।' इस उपर्युक्त भाव को प्रकट करने वाले शतपथ के वाक्य निम्न प्रकार हैं 'देवा ह वै सत्रन्निषेदुः। अग्निरिन्द्रःसोमो मखो विष्णुर्विश्वेदेवा अन्यत्रैवाश्विभ्याम्। तेषां कुरुक्षेत्रं देवयजनमास। तस्मादाहुः कुरुक्षेत्रं देवानां देवयजनमिति तस्माद् यत्र ह च कुरुक्षेत्रस्य निगच्छति तदेव मन्यत इदं देवयजनमिति तद्धि देवानाँ देवयजनम्। श. प. १४।१।१।१—२।

यहाँ कुरुक्षेत्र बाह्य प्रदेश नहीं हो सकता। अध्यात्म क्षेत्र का ही यह प्रदेश है जहाँ कि इन्द्रियां आदि देव यजन कर रहे हैं। इस का निर्णय दो-तीन बातों से होता है। एक तो यज्ञ करने वाले अग्नि, इन्द्र, सोम, मख आदि व्यक्तियां नहीं हैं। इन का स्वरूप ही आन्तरिक तत्वों का है यह हम अन्यत्र दर्शा चुके हैं। दूसरा 'तस्माद् यत्र च कुरुक्षेत्रस्य निगच्छति तदेव मन्यत इदं देवयजनमिति' अर्थात् जहां कहीं कुरुक्षेत्र की नितरां प्रतीति हो वही देवयजन है ऐसा मानना चाहिये। यह वाक्य रचना इस तथ्य को स्पष्ट कर रही है कि उपर्युक्त प्रकरण में कुरुक्षेत्र कोई नियत स्थल नहीं है। तीसरे यहां ब्राह्मण ग्रन्थ में कुरुक्षेत्र का ग्रहण उसी प्रकार समझना चाहिये जिस प्रकार शुनः शेप के प्रकरण में हरिश्चन्द्र व रोहित आदि का हुआ है। अतः कुरुक्षेत्र कर्मक्षेत्र है, मस्तिष्क में इन्द्रियों की कर्मभूमि है। हमें ब्राह्मण ग्रन्थों के वेद सम्बन्धी कथानकों पर विचार करते हुए यह ध्यान में रखना चाहिये कि वे कथानक कभी २ ऐतिहासिक व्यक्तियों व भौगोलिक स्थान-विशेषों का आश्रय ले कर रहस्यों को स्पष्ट तो करते हैं पर उन के ही वाचक नहीं होते। इसी दृष्टि से यहां कुरुक्षेत्र व शर्यणावान् सर की भौतिक सत्ता नहीं है। 'उषा' जिसे कि अश्वसिर कहा गया है वह भौतिक उषा व अश्व पशु का सिर नहीं है। ये काल्पनिक व आलंकारिक वर्णन हैं जो कि मस्तिष्क के अन्दर की स्थिति व सत्ता को बताते हैं। इन को बाहिर कहीं भूतल पर ढूंढना वैदिक वर्णन शैली को न समझना है। अब इस दधीचि द्वारा अश्वियों को मधुविद्या देने के सम्बन्ध में आये वेदमन्त्रों के अर्थों पर विचार करते हैं।

**तद् वां नरा सनये दंस उग्रमाविष्कृणोमि तन्यतुर्न वृष्टिम्। दध्यङ् ह यन्मध्वाथर्वणो**

**वामश्वस्य शीर्ष्णा प्र यदीमुवाच ।।**

ऋ. १।११६।१२ ।

(नरा) हे नेतृगुण वाले अश्वियों, (यत्) जब ( दध्यङ् आथर्वणः ) अथर्वा के पुत्र दध्यङ् ऋषि ने ( यत् ईं मधु ) जिस इस मधु विद्या का (वां) तुम दोनों को ( अश्वस्य शीर्ष्णा ) अश्व के सिर से (उवाच) प्रवचन किया था ( वां ) तुम दोनों के ( तत् ) उस ( उग्रं दंसः ) शिरश्छेदन रूप उग्र कर्म को मैं भी ( सनये ) मधुविद्या की प्राप्ति के लिए उसी प्रकार ( आविष्कृणोमि ) प्रकट करता हूं ( तन्यतुर्न वृष्टिम् ) जिस प्रकार बिजली कड़क कर वृष्टि को प्रकट कर देती है ।

यहां मन्त्र में अश्वियों को 'नरा' कहा गया है । 'नरा' इस लिए कहा कि नयन का साधन समग्र यातायात इन के अधीन होता है । ये मनुष्य को उन गुह्य मय स्थानों में पहुंचाने वाले हैं जहां पहुंच कर मनुष्य को सूक्ष्म जगत् की समग्र प्रक्रियाओं का ज्ञान हो जाता है । आत्म तत्व के आधिपत्य में सब लोकों सब देवों व समग्र भूतों में किस प्रकार आवागमन तथा परस्पर का आदान प्रदान चल रहा है इस का दिव्य दर्शन हो जाता है । यह सब कैसे हो जाता है, इस को वृष्टि के उदाहरण द्वारा इस प्रकार समझाया गया है कि जैसे बिजली कड़क कर जल को रोक रखने वाले आवरण को भेदन कर देती है और जलधारायें बरसने लगती हैं इसी भांति मस्तिष्क के बुद्धिकेन्द्रों पर पड़े आवरण को दधीचि की अस्थियां अर्थात् दिव्य उषा प्रकट हो कर उसे भेदन कर देती हैं तो दिव्य ज्योति की धाराओं का उद्गम होने लगता है ।

### अश्वियों का उग्र कर्म

इस मन्त्र में अश्वियों के उग्र कर्म की ओर भी निर्देश हुआ है । अश्वियों का उग्र कर्म क्या है ? दधीचि का शिरश्छेदन । दधीचि अर्थात् मनुष्य के ध्यान की अवस्था में मस्तिष्क का जो पूर्व रूप है कालान्तर में जा कर वह परिवर्तित हो जाता है । मस्तिष्क के बुद्धि केन्द्रों पर पड़ा आवरण विनष्ट हो जाता है । दिव्य उषा प्रकट हो जाती है जिस से समग्र सूक्ष्म जगत् का दिव्य दर्शन हो जाता है । यह परिवर्तन बहुत परिश्रम साध्य है । अतः अश्वियों द्वारा किया गया यह कार्य उग्र कर्म माना गया है ।

**आथर्वणायाश्विना दधीचेऽश्व्यंशिरः प्रत्यैरयतम् । स वां मधु प्रवोचदृतायन् त्वाष्ट्रं यद् दस्रावपि कक्ष्यं वाम् ।।**

ऋ. १।११७।२२ ।

(अश्विना) हे अश्वियों ! तुम ( आथर्वणाय दधीचे ) अथर्वा के पुत्र दधीचि के लिए ( अश्व्यं शिरः प्रत्यैरयतम् ) अश्व के सिर को लाये ( स ऋतायन् ) ऋत में विचरते हुए उस दधीचि ने ( वां मधु प्रवोचत् ) तुम दोनों को मधुविद्या का प्रवचन किया और ( दस्रौ ) शत्रु हिंसक अश्वियों ने ( यत् ) जो ( त्वाष्ट्रं अपि कक्ष्यं ) त्वष्टा सम्बन्धी गुह्य व प्रच्छन्न प्रकोष्ठ है वह भी (वां) तुम को बताया ।

इस मन्त्र में दो एक शब्दों पर ही प्रकाश डालने की आवश्यकता है । एक तो 'ऋतायन्' दूसरा "त्वाष्ट्रं अपिकक्ष्यं" । ऋतायन्-ऋत गति व ऋताचरण को सूचित करता है । ऋतगति ऋतुज व सरल गति होती है। यह सूक्ष्म व दिव्य जगत् की गति है । यह सृष्टि की पैचीदा ( Complex ) गति नहीं होती । दूसरा विचारणीय पद त्वष्टा सम्बन्धी गुह्य प्रकोष्ट है । त्वष्टा संसार को तक्षण करने वाला रूप है । किस तत्व से क्या और कैसी निर्मिति हो रही है, क्या पदार्थ प्रयुक्त हो रहा है अर्थात् शिल्प की समग्र विधि व प्रक्रिया का सूक्ष्म ज्ञान हो जाता है । त्वष्टा का वह अपिकक्ष्य

अर्थात् प्रच्छन्न प्रकोष्ठ "किंस्विद्वनं क उ स वृक्ष आस यतो द्यावापृथिवी निष्टतक्षुः" इत्यादि मन्त्रों में प्रदर्शित हुआ है।

**उत स्या वां मधुमन्मक्षिकारपन्मदे सोमस्यौशिजो हुवन्यति।**
**युवं दधीचो मन आविवासथोऽथा शिरः प्रति वामश्व्यं वदत्।**

ऋ० १।११९।९

( उत ) और ( स्या ) वह ( मधुमत् मक्षिका ) मधु जिसको उपलब्ध हो चुका है ऐसी मधुमक्खी ( वां ) तुमको ( रपत् ) गुन-गुन ध्वनि द्वारा व्यक्त कर रही है, और ( औशिजः ) उशिक् पुत्र कक्षीवान् अर्थात् कान्ति व दीप्ति द्वारा जिसके मस्तिष्क के प्रकोष्ठ खुल चुके हैं वह ( सोमस्य मदे ) सोम पान की मस्ती में आह्वान कर रहा है ( युवां ) तुम दोनों जब ( दधीचः मनः ) दधीचि के मन को ( आविवासथः ) परिचर्या द्वारा अनुकूल करते हो तब ( आश्व्यं शिरः वां प्रतिवदत् ) वह अश्व सम्बन्धि शिर तुम दोनों को मधुविद्या व प्रवर्ग्य विद्या का ज्ञान देता है।

गुन-गुन ध्वनि करती हुई मधुमक्खी एक पुष्प से दूसरे पुष्प पर जो अनवरत भ्रमण करती है वह आश्विन शक्ति की ही प्रेरणा है। ध्यान की पराकाष्ठा में पहुंच कर दोनों चक्षुओं, दोनों श्रोत्रों व दोनों नाकों में प्रतिष्ठित अश्वियों को अश्व सम्बन्धी शिर द्वारा मधु-विद्या व प्रवर्ग्य-विद्या का ज्ञान हो जाता है। परिचर्या द्वारा दधीचि के मन को अनुकूल बनाना यह कोई विशिष्ट प्रक्रिया है अथवा आलंकारिक वर्णन है।

—०—

# कण्ववंशी ऋषि

वेदों में कण्ववंशी ऋषियों का वर्णन आता है। इन में कई ऋषि तो केवल मन्त्रद्रष्टा के रूप में सूक्त के आदि में दिये गये हैं, परन्तु कई ऋषियों का नाम व वर्णन मन्त्रों में भी आया है। इस वंश का प्रारम्भिक ऋषि कण्व है यह इस वंश के कण्व नाम से ही स्पष्ट है। इसलिये कण्ववंशी ऋषियों के स्वरूप निर्णय के लिये सब से प्रथम हमें कण्व पर विचार करना चाहिये। परन्तु वेद में हमें कण्व के पिता का भी नाम मिलता है, इसलिये पूर्ण स्पष्टी करण के लिये यह आवश्यक हो जाता है कि कण्व के पिता पर भी कुछ विचार कर लिया जाये। कई विद्वानों का यह कहना है कि कण्व नाम के अनेक ऋषि समय-समय पर हो चुके हैं। अतः उन के पिताओं के नाम भी वैदिक साहित्य में हमें मिलते हैं। उदाहरणार्थ—कण्व नार्षद१ कण्व श्रायस २ कण्वाः सौश्रवसाः ३ कण्व-घौर ४ आदि।

अब विचारणीय यह है कि क्या यह एक ही कण्व है, जिसको कि विभिन्न गुणों, व विशेषताओं के आधार पर विभिन्न विशेषण दे दिये गये हैं या समय-समय पर होने वाले ये कण्व नाम के कई ऋषि हैं? इस तथ्य के निर्णय के लिये अब हम कण्वों के पिता कहे जाने वाले इन नृषत् आदि शब्दों पर विचार करते हैं।

---

१. ऋ० १०।३१।११
२. तै० सं० ५।४।७।५ काठ, २१।८, मै० सं० ३।३।९
३. काठ, सं० १३।१२
४. ऋ० १।३७ आदि सूक्तों का ऋषि

**कण्व का पिता नृषत्ः—**

वेदों में नृषत् का बहुत वर्णन नहीं है। चारों वेदों में केवल चार मन्त्रों १ में ही नृषत् यह पद प्रयुक्त हुआ है। इन चार मन्त्रों में भी केवल एक मन्त्र में ऐसा निर्देश मिलता है जहां कि कण्व को 'नृषत्' का पुत्र २ बताया गया है। इस से यह स्पष्ट है कि वेदों की दृष्टि में कण्व की अपेक्षा नृषत् का विशेष महत्व नहीं है। इसलिये नृषत् से गोत्र न चलाकर कण्व से गोत्र चलाया है। कुछ स्थलों पर कण्व के विशेषण रूप में 'नार्षद' पद का भी प्रयोग हुआ है। परन्तु स्वयं नृषत् के स्वरूप स्पष्टीकरण में इस से अधिक सहायता नहीं मिलती। वह केवल कण्व का पिता है।

**नृषत् विशिष्ट व्यक्ति नहीं है।**

अब विचारणीय यह है कि इन चार मन्त्रों द्वारा नृषत् के सम्बन्ध में हमें क्या पता चलता है ? तीन मन्त्रों में प्रयुक्त नृषद् शब्द व्यक्ति वाची नहीं है ऐसा हम निश्चय से कह सकते हैं। क्योंकि इन तीन मन्त्रों में नृषत् के अतिरिक्त तत्सदृश शब्द और आये हैं जो कि यह सिद्ध करते हैं कि ये सब यौगिक हैं। उदाहरण के रूप में कुछ शब्द इस प्रकार हैं।

ध्रुवसद्, मनःसद्, अप्सुषद्, घृतसद्, व्योमसद्, पृथिविषद्, अन्तरिक्षसद्, दिविषद्, देवसद् नाकसद्, इत्यादि।

इन उपर्युक्त पदों में प्रत्येक को हम दो भागों में विभक्त करसकते हैं यथा—पृथिवि+सद्, अन्तरिक्ष + सद् आदि। जिन में सद् यह सामान्य रूप से सब में आया है, जिसका अर्थ है बैठना या विराजमान होना। अब यदि हम इन शब्दों के अर्थ करें तो यह कह सकते हैं कि 'पृथिविसद्' पृथिवी पर विद्यमान, 'अन्तरिक्षसद्' अन्तरिक्ष में विद्यमान, 'दिविषद्' द्युलोक में विराजमान और नृषत् मनुष्य में विद्यमान इत्यादि। जिस प्रकार ये सब शब्द स्पष्ट रूप से यह निर्देश कर रहे हैं कि ये किसी व्यक्ति विशेष के नाम नहीं हैं तो इसी प्रकार इन मन्त्रों में प्रयुक्त नृषद् = नृ+सद् शब्द भी साहचर्य धर्म से बता रहा है कि यह भी किसी व्यक्ति का नाम नहीं है।

अब हम उस मन्त्र पर विचार करते हैं जिस में कण्व को नृषत् का पुत्र बताया गया है।

इस सम्बन्ध में सब से प्रथम हमें यह कहना है कि वेद में आये पिता माता पुत्र आदि शब्दों को देख कर यह कल्पना करना कि यह मानवीय व्यक्तियों का वर्णन है ठीक न होगा। क्योंकि पिता पुत्रादि सम्बन्ध से वर्णन करना वेद की अपनी निराली शैली है। दृष्टांत १ के रूप में बहुत कुछ दिखाया जा सकता है। भौतिक आदि शक्तियों में जो पूर्ववर्ती है वह पिता हो जाता है तो उत्तरवर्ती पुत्र। कारण पिता है तो कार्य पुत्र। किसी गुण शक्ति का मनुष्य में आधिक्य हो तो वह मनुष्य वेद की परिभाषा में उस गुण व उस शक्ति का पुत्र हो जाता है। इस प्रकार वेदों में कई दृष्टियों से पिता पुत्र आदि का प्रयोग हुआ है। इसलिये पिता पुत्र आदि सम्बन्ध वाचक शब्दों द्वारा निर्दिष्ट नृषत् व कण्व आदि शब्दों को व्यक्ति विशेष का नाम मानने में यह युक्ति सही नहीं है।

दूसरी बात इस सम्बन्ध में यह कही जा सकती है कि इस सूक्त में प्रारम्भ से लेकर अन्त

१. यजु० ६।२, १०।२४, ऋ० ४।४०।५
यजु० १७।१२, ऋ० १०।३१।११
२. उत कण्वं नृषदः पुत्रमाहुः ऋ० १०।३१।११

१. द्यौर्मे पिता जनिता नाभिरत्र बन्धुर्मे माता पृथिवी महीयम्। सहसः सूनु, सहसस्पुत्रः

तक प्राकृतिक तत्वों का वर्णन प्रतीत होता है। प्रारम्भिक मन्त्रों में वह इतना स्पष्ट नहीं है परन्तु अन्त के ४,५ मन्त्रों में वह अत्यधिक स्पष्ट है। इसलिए प्रकरण की दृष्टि से इन मन्त्रों को अनित्य ऐतिहासिक व्यक्तियों में न घटा कर प्राकृतिक क्षेत्र में ही घटाना चाहिये और फिर स्वयं मन्त्र भी इस बात की ओर निर्देश कर रहा है कि इस सूक्त में पिता पुत्र आदि शब्द भौतिक शक्तियों में ही चरितार्थ हो सकते हैं। उदाहरण के रूप में यह दिखाया जा सकता है कि इस नृषत् सम्बन्धी मन्त्र से पूर्व १ के मन्त्र में भी पिता पुत्र आदि शब्द आये हैं। उस स्थल पर सायणाचार्य ने पितृ व पुत्र शब्द से पितृ स्थानीय अरणियों व पुत्र स्थानीय अग्नि का ग्रहण किया है और मन्त्र को देखते हुए इसी ही क्षेत्र में इनकी सार्थकता प्रतीत होती है. तो अब प्रश्न यह है कि अगले मन्त्र में पिता पुत्र आदि सम्बन्धों द्वारा निर्दिष्ट नृषत् व कण्व को हम किस क्षेत्र का मानें ? प्रकरण तो यही बता रहा है कि ये नृषत् व कण्व आदि भी पिता पुत्र सम्बन्ध से भौतिक शक्तियां ही हैं या आध्यात्मिक शक्तियां हो सकती हैं, परन्तु अनित्य इतिहास को दर्शाने वाले मानव व्यक्ति नहीं हो सकते। जब पिता पुत्र सम्बन्ध से भौतिक शक्तियों का वर्णन चला आरहा हो तो अगले मन्त्र में "उत कण्वं नृषदः पुत्रमाहुः" इस वाक्य के आधार पर नृषद् और कण्व नाम के मानव व्यक्तियों की कल्पना अप्रासंगिक व प्रकरणविरुद्ध बात होगी। इसलिये न्याय्य यह है कि इस स्थल पर भी नृषद् और कण्व को प्राकृतिक शक्तियों में ही घटाया जाये। और फिर अनित्य इतिहास की संभावना तब हो सकती थी यदि नृषत् व कण्व के भौतिक

१. पुत्रो यत् पूर्वः पित्रोर्जनिष्ट शम्यां गौर्जगार यद्ध पृच्छान् ऋ० १० ३१।१०

अर्थ वेद में न होते। वेद में नृषत् व कण्व को अग्नि माना है। एक मन्त्र में आता है कि 'स इदग्निः कण्वतमः कण्वसखा' ऋ० १०।११५।५ अर्थात् वह अग्नि ही निश्चय से सर्व श्रेष्ठ कण्व है और कण्वों की सखा है। यहां पर सर्वश्रेष्ठ कण्व अग्नि को माना है। इसलिए वेद में नृषत् व कण्व आदि ऐतिहासिक व्यक्तियों के नाम नहीं हैं ऐसा हम निम्न हेतुओं के आधार पर कह सकते हैं—

(१) प्रकरण का विरोध होना।
(२) कण्व के साथ अतिशय अर्थ में तमप् प्रत्यय ( Superlative Degree ) का लगना ( कण्वतम )
(३) नृषत् व कण्व के वेद में अग्नि अर्थ होना।

इन हेतुओं से यह स्पष्ट सिद्ध है कि वेद में नृषत् कोई व्यक्ति नहीं है, इसलिये कण्व नामक किसी विशिष्ट व्यक्ति का यह नृषत् पिता नहीं हो सकता। अब हम 'श्रायस और सौश्रवस' शब्दों पर भी विचार करते हैं।

**श्रायस और सौश्रवस कण्व—**

यजुर्वेद का एक मन्त्र १ है जिस की व्याख्या उस की शाखा संहिताओं में मिलती है। व्याख्या का सार यह है कि– 'जिस प्रकार ग्वाला गौ को दुहता है उसी प्रकार कण्व भी अग्नि का दोहन करता है अर्थात् उस अग्नि के दोहन को जानता है।'

दोहन अग्नि के उद्दीपन, प्रकटीकरण व उस

१. तां सवितुर्वरेण्यस्य चित्रामाहं वृणे सुमतिं विश्वजन्याम्।
यामस्य कण्वो अदुहत् प्रपीनां सहस्रधारां पयसा महीं गाम्। यजु० १७।७४
तै० सं० ५।४।७।५, काठक० २१।६, मै० सं० ३।३।६

के आविर्भाव को कहते हैं। अग्नि का यह दोहन व प्रकटीकरण कण्व किस प्रकार करता है? और उस में क्या रहस्य है? इत्यादि प्रश्नों का समाधान हम आगे करने का प्रयत्न करेंगे। यहां हमें केवल यह देखना है कि मन्त्र एक ही है और शाखा संहिताओं की सभी व्याख्याओं का सार भी एक ही है। परन्तु कण्व के जो विशेषण आते हैं वे दो स्थलों पर एक दूसरे से भिन्न हैं। कई विद्वानों का यह मत हो सकता है कि ये विशेषण कण्व के पिता के नाम हैं। उदाहरण के तौर पर वे निम्न प्रकार हैं—

**तमस्य कण्व एव श्रायसोऽवेत्।**

तै० सं० ५।४ ७।५ काठक-२१।६

**तं वै कण्वः श्रावयसोऽग्ने र्दोहं विदांचकार।**

मै० सं० ३। ३। ६

अर्थात् उस अग्नि के दोहन को श्रायस व श्रावयस कण्व ही जानता है।

ये श्रायस या श्रावयस दोनों कण्व के विशेषण हैं। पिता के नाम श्रेयस्, श्रयस् ( श्रयसि भवः १, श्रयसः २, पुत्र) या श्रवयस् ये हो सकते हैं। प्रश्न यह है कि श्रायस और श्रावयस जो कि कण्व के विशेषण रूप में प्रयुक्त हुये हैं, क्या ये कण्व के पिता की ओर निर्देश करते हैं अथवा कण्व के किसी गुण व उस की किसी विशेषता की ओर निर्देश कर रहे हैं? स्थूल दृष्टि से देखने पर ये दोनों ही बातें सम्भव हैं। कण्व की किसी विशेषता को बताने वाले विशेषण भी ये हो सकते हैं और कण्व के पिता भी कहे जा सकते हैं। परन्तु वेद की अन्तः साक्षी को सूक्ष्म दृष्टि से देखने पर मानव रूप में इन को कण्व का पिता मानने में कई कठिनाईयां आ उपस्थित होती हैं, जो कि निम्न प्रकार हैं—

एक तो यह कि समकालीन संहिताओं में एक ही मन्त्र की व्याख्या में इतने विभिन्न रूप वाले ( श्रयस्, श्रवयस ) दो नामों का आना इस बात का द्योतक है कि ये किसी एक व्यक्ति के नाम नहीं हैं। व्यक्ति वाची नाम मानने की अपेक्षा तो यह अधिक उचित प्रतीत होता है कि इन्हें कण्व की किन्हीं दो विशेताओं को बनाने वाले दो विभिन्न विशेषण मान लिया जाये।

दूसरी कठिनाई हमारे समक्ष यह है कि यदि दुर्जनतोष न्याय से यह मान भी लेवें कि ये कण्व के पिता हैं तो भी निश्चित, रूप से हमें यह स्वीकार करना पड़ेगा कि कण्व गोत्र के प्रवर्त्तक पूर्वभावी कण्व के ये पिता नहीं हैं। क्योंकि ये विशेषण केवल यजुः शाखा संहिताओं के हैं जो कि ऋग्वेदादि संहिताओं से अर्वाचीन हैं। इस लिये ऋग्वेद में वर्णित कण्व के ये पिता कैसे हो सकते हैं? उस अवस्था में तो ये कण्व के पिता माने जा सकते थे जब कि ऋग्वेद में कण्व के पिता का निर्देश न होता। वहां स्पष्ट तौर पर नृषत् को कण्व का पिता माना है और इन श्रयस व श्रवयस का सम्पूर्ण ऋग्वेद में संकेत तक नहीं। इस लिये यह निश्चित तौर पर कहा जा सकता है कि कण्व गोत्र के प्रवर्त्तक पूर्व भावी कण्व के ये पिता नहीं हैं।

अब प्रश्न यह पैदा होता है कि यदि ये पूर्व भावी कण्व के पिता नहीं हैं तो पश्चाद् भावी किसी कण्व के पिता होंगे। इस सम्बन्ध में हम यह कह सकते हैं कि वेदों में जितने भी कण्ववंशी ऋषियों के नाम व वर्णन आते हैं उन में श्रयस व

१. मौनियर विलियम्स।
२. तैत्तिरीय संहिता ( भट्ट भास्कर मिश्र कृत ) ५।४।७।३४।
'श्रयसोऽपत्यं श्रायसः' तै० सं० ४। ६। ५ ( सायण भाष्य )

श्रवयस नाम के कोई भी ऋषि नही हैं। इस पर यदि यह कहा जाय कि यह आवश्यक नहीं कि एक गोत्र के सभी ऋषियों का वर्णन वेदों में आ गया हो । और यह भी सम्भव है कि प्रमुख ऋषिओं का ही वर्णन वेदों में हो अथवा श्रयस व श्रवयस ऋषि कोटि में न पहुंचे हों, इस लिये इन का संकेत मात्र ही पर्याप्त समझा गया हो इत्यादि युक्तियों के आधार पर हम यह कह सकते हैं कि पश्चाद् भावी किसी कण्व के तो ये पिता हो ही सकते है । इस सम्बन्ध में हम शाखागत मन्त्र की उस व्याख्या पर विचार करते हैं जहां कि ये विशेषण के तौर पर प्रयुक्त हुए हैं ।

'तां सवितुः' ( यजु० १७।७४ ) इस मन्त्र की व्याख्या में कण्व का काम अग्नि का दोहन व उद्दीपन आदि बताया गया है और साथ में 'एव' पद लगा कर यह भी निश्चित कर दिया है कि अग्नि का दोहन यदि कोई जानता है तो कण्व ही जानता है । इस से यह परिणाम निकलता है कि अग्नि का दोहन इस कण्व के अतिरिक्त और कोई नहीं जानता । परन्तु वेदों के आधार पर यह नहीं कहा जा सकता । ऋग्वेद में कण्ववंशी ऋषि मेधातिथि के लिए कहा गया है कि 'यमग्नि मेध्यातिथिः कण्व ईध ऋतादधि' ।

ऋ० १ । ३६ । ११

अर्थात् मेध्यातिथि कण्व ऋत से अग्नि को प्रदीप्त करता है । इसी प्रकार अन्य सब कण्वों के लिये आता है 'आ त्वा कण्वा अहूषत' ऋ. १।४२।२ अर्थात् हे अग्नि ! सब कण्व तुझे आह्वान करते हैं । और फिर पूर्व भावी कण्व तो स्वयं अग्नि रूप हैं और दूसरे नम्बर पर अग्नि का सखा है । इसी प्रकार और भी प्रमाण दिये जा सकते हैं । कहने का तात्पर्य यह है कि इन सब प्रमाणोंके होते हुए यह कैसे कहा जा सकता है कि पश्चाद् भावी कण्व ही अग्नि का दोहन जानता है ।

वास्तव में सूक्ष्म दृष्टि से देखा जाय तो इस यजुर्वेदीय मन्त्र में भी ऋग्वेद में वर्णित कण्व के सम्बन्ध में ही कहा गया है । मन्त्र में किसी प्रकार के विशेषण नहीं हैं । ये विशेषण शाखा संहिताओं में हैं और उन के भी ब्राह्मण भाग में हैं । प्रतीत यह होता है कि तात्कालिक ऋषियों ने मन्त्र की व्याख्या करते हुये कण्व की कुछ विशेषताएं देखी होंगी । उन्हीं विशेषताओं को सामने रख कर कण्व को विशेषण दे दिये हैं । इन विशेषताओं को हम आगे स्पष्ट करेंगे ।

इसी प्रकार काठक संहिता १३।१२ में कण्वों को सौश्रवस कहा गया है । वहां आता है कि 'तामेतां कण्वाः सौश्रवसाः विदुः' अर्थात् उस सरस्वती वाक् को सुश्रवस सम्बन्धी कण्व जानते हैं । यह सौश्रवस शब्द वेदों में अनेकों स्थलों पर आता है। परन्तु कण्वों का विशेषण हो कर कृष्ण यजु की काठक शाखा में ही आया है । वेदों में भी जहां यह शब्द आता है उन स्थलों को देखने से यह प्रतीत होता है कि सौश्रवस पद यौगिक है। उदाहरणार्थ कुछ स्थल निम्न प्रकार हैं—

ता नृभ्य आ सौश्रवसाः सुवीराः ।

ऋ० ६।१३।५ ।

त्वयाजि सौश्रवसं जयेम । अथ०२०।८७।४।

त्वष्टेदेनं सौश्रवसाय जिन्वति ।

ऋ० १।१६२।३ ।

पृङ्क्तं रयिं सौश्रवसाय देवाः ।

ऋ. ६।६८।८ ।

इसी प्रकार काठक संहिता में कण्वों का विशेषण हो कर आया हुआ सौश्रवस शब्द भी यौगिक है । जैसा हम पहले लिख चुके हैं और आगे भी विस्तार से दिखलायेंगे कि नृषत् व कण्व आदि अग्नि के विभिन्न रूप हैं इसी प्रकार 'सुश्रव' शब्द

भी अग्नि का वाचक है। पार० कां०२। क ४। १। २ में आता है।

'अग्ने सुश्रवः सुश्रवसं मां कुरु। ओं यथा त्वमग्ने सुश्रवः सुश्रवा असि। ओं एवं मां सुश्रवः सौश्रवसं कुरु।'

अर्थात् हे अग्नि! तू सुश्रवस है मुझे भी सुश्रवस या सौश्रवस बनादे।

इस लिये हमें यह प्रतीत होता है कि काठक संहिता में कण्वों के विशेषण रूप में जो सौश्रवस पद आया है वह कण्वों का पैतृक नाम नहीं है, वह तो केवल उन की विशेषता बता रहा है।

### घौर कण्व

'बृहद्देवता' व 'सर्वानुक्रमणी' में कण्व को घोर ऋषि का पुत्र बताया गया है। सूक्तों के आदि में जो मन्त्रद्रष्टा ऋषि दिये गये हैं, उन में भी कुछ सूक्तों का ऋषि 'घौर कण्व' है। बृहद्-देवता आदि के कथनानुसार तो घोर कण्व का पिता है परन्तु चारों वेदों में किसी भी मन्त्र में कण्व के पितृ रूप में घोर का वर्णन नहीं है। इसलिए यह विचारणीय हो जाता है कि घोर को कण्व का पिता मानें या न मानें। हमें यह प्रतीत होता है कि बृहद्देवताकार ने अनित्य व ऐतिहासिक घोर व कण्व व्यक्तियों को वेदों पर ऋषि रूप में थोप दिया है। अथवा यह भी सम्भव हो सकता है कि नार्षद, श्रायस, सौश्रवस आदि के समान 'घौर' भी कोई कण्व का विशिष्ट गुण हो। इस लिए यह अभी विचारास्पद ही है। इस पर फिर कभी विचार किया जायेगा।

### नृषत्

हम ऊपर इस सम्बन्ध में यह विचार अभिव्यक्त कर चुके हैं कि वेदों में नृषत्, श्रायस, सौश्रवस, तथा कण्व आदि नाम ऐतिहासिक व्यक्तियों के नहीं हैं। इन का प्रतीयमान व्यक्तित्व आलंकारिक है। और यह भी हम देख चुके कि वेद में कण्व का पिता स्पष्ट रूप से नृषत् को ही माना गया है। अन्य शाखा संहिताओं में कण्व के श्रायस सौश्रवस आदि जो विशेषण दिये गये हैं, उन पर भी संक्षेप में हमने अपने विचार अभिव्यक्त किये। अब हम नृषत् के ऊपर विचार करते हैं और यह देखने का प्रयत्न करते हैं कि कण्व की दृष्टि से इस का वास्तविक स्वरूप क्या है?

नृषत् का व्युत्पत्ति—लाभ्य अर्थ है "नरिसीदति या नृषु सीदति" मनुष्य में बैठा हुआ—मनुष्य में विद्यमान या मनुष्यों में मध्यस्थ। यह नृषत् का सामान्य अर्थ है। अब प्रश्न यह है कि मनुष्य में वह कौनसी वस्तु व शक्ति है जिस को हम नृषत् कह सकते हैं! इस सम्बन्ध में वेद की मान्यता यह है कि मनुष्य में अनेकों शक्तियां निवास करती हैं। अथर्व ११ का० ८ सू० में मनुष्य में निहित अनेकों शक्तियों का परिगणन हुआ है वहां आता है कि— 'सर्वा ह्यस्मिन् देवता गावो गोष्ठ इवासते' अर्थात् इस देह में सब देवता इस प्रकार आ बैठे हैं जिस प्रकार गौशाला में गौएं आ बैठती हैं। इसी प्रकार देव-विरोधी आसुरी शक्तियां भी इस पुनीत देह में आ पहुंची हैं। इसीलिए विचारणीय यह है कि मनुष्य में सन्निहित आत्मा व परमात्मा आदि देवशक्तियों तथा आसुरी-शक्तियों में से 'नृषत्' नाम से किसे सम्बोधित किया जा सकता है? इस सम्बन्ध में हमारा विचार यह है कि जिस किसी भी शक्ति को हम नृषत् नहीं कह सकते। 'यथा ब्रह्माण्डे तथा पिण्डे' इस उक्ति के आधार पर मानव देह मे ब्रह्माण्ड की सब शक्तियां अंश रूप में विद्यमान हैं। पर इनमें देवशक्तियां कामवासना आदि आसुरी आवरणों से आवृत होने से शक्तिहीन हैं, और प्रसुप्त सी पड़ी हैं, उन के सम्बन्ध में हम यह कह सकते हैं कि मनुष्य में वे

शक्तियां होते हुए भी नहीं हैं। इस लिए नृषत् क्या है ? यह प्रश्न वैसा का वैसा ही बना रहता है। प्रसंग से हम इतना और संकेत कर देना उपयुक्त समझते हैं कि केवल मात्र निर्वचन व यौगिकवाद पूर्ण रूप से किसी शब्द की इयत्ता व पूर्णार्थता में साधन नहीं होता। इस के साथ और भी कई साधन हैं जिन का हमें सहारा लेना पड़ता है। इसी प्रकार नृषत् के केवल निर्वचन से ही हम नृषत् के वास्तविक अर्थ व गम्भीर रहस्य को स्पष्ट रूप से समझ लेवें, यह असम्भव है। इस के लिए हमें आध्यात्मिक अधिभूत आदि अन्य विवेचनों के साथ दिव्य दृष्टि ऋषियों के शास्त्रों का भी सहारा लेना पड़ेगा। और यह देखना होगा कि उन्होंने नृषत् के वास्तविक स्वरूप निर्णय में क्या कसौटी रखी है ? शास्त्रों में नृषत् के निम्न अर्थ आये हैं—१—प्राणाग्नि, २—अग्नि, ३—रथ, ४—आदित्य, ५—प्रजाओं में मध्यस्थ, ६—वाज (सोम)।

इस प्रकार नृषत् शब्द के क्षेत्रभेद से ये भिन्न-भिन्न अर्थ हुये हैं। परन्तु सूक्ष्म दृष्टि से देखा जाये तो सब अर्थ अग्नि व प्राणाग्नि में घटाये जा सकते हैं। जन-समुदाय में नृषत् वह व्यक्ति हो सकता है, जो कि अपनी प्रबल प्राणशक्ति के कारण मनुष्यों का मध्यस्थ बना है। इसलिए तैत्तिरीय ब्राह्मण में नृषत् प्रजाओं का मध्यस्थ व्यक्ति माना गया है। यह प्राणाग्नि मनुष्य देह को उठाये हुए है अथवा इस प्राणाग्नि की प्रबलता मनुष्य को अपने अभीष्ट मार्ग पर भगाये चलती है। इसलिए रथ भी इसे कह दिया गया है। इस प्राणाग्नि की प्रबलता से मनुष्य में वेग भी पैदा होता है इसलिए वाज भी इसे कहा गया है। और आदित्य तो प्राणशक्ति का भण्डार है ही। इस प्रकार वैदिक साहित्य में प्रतिपादित नृषत् के सब अर्थों का सामञ्जस्य दिखाया जा सकता है। इन सब अर्थों में एक सूत्र पिरोया हुआ दृष्टिगोचर होता है और वह तैत्तिरीय ब्राह्मण के आधार पर मध्यस्थता का है। अर्थात् जो शक्ति मनुष्य में मध्यस्थ बनी हो और प्रबल वेग (वाज) से मनुष्य को अभीष्ट मार्ग पर भगाये चलती (रथ) हो वह प्राणाग्नि का अत्यन्त वृद्धिगत रूप ही हो सकता है। अतः नृषत् से इसी प्रकार की प्रवृद्ध, जागरूक व प्रबल शक्ति वाली प्राणाग्नि का ही ग्रहण करना चाहिए। सामान्य प्राणाग्नि का नहीं। क्योंकि सामान्य प्राणाग्नि को वाज, मध्यस्थ, आदि शब्दों से कभी भी सम्बोधित नहीं किया जाता। प्राचीन ऋषियों व भाष्यकारों ने भी नृषत् नामक प्राणाग्नि से सामान्य अग्नि का ग्रहण नहीं किया, अपितु उसके वृद्धिगत रूप का ही ग्रहण किया है। सायणाचार्य अपने शतपथ ब्राह्मण के भाष्य में लिखते हैं—

**एतानि नृषदित्यादीनि अस्यैव संचिताग्नेर्नामानि ॥** श. प. ९।१।२।९।

अर्थात् ये नृषद् इत्यादि नाम संचित अग्नि के ही हैं। संचित अग्नि वह है जिस का मनुष्य में निरन्तर संचय होता रहे और वह स्थिर रहे। साधारण मनुष्य की अग्नि प्रजोत्पत्ति आदि सांसा-

---

१. प्राणो वै नृषन्मनुष्या नरस्तद् योऽयं मनुष्येषु प्राणोऽग्निस्तमेतत् प्रीणाति। श० प० ९।२।१।८,६।७।३।११।
२. मै० सं० ३।२।१, तै० सं० ४।२।१।५।
३. हंसः शुचिषद्वसुरन्तरिक्षसदिति रथं वा एतत् परिवदति। मै० सं० ४।४।६, श. प. ५।४।२।२२-२३।
४. ऐ० ब्रा० ४।२०।
५. नृषदन्त्वेत्याह। प्रजा वै नृ॒न् प्रजानामेवैतन सूयते। तै० ब्रा० १।३।६।१।
६. ध्रुवसदं त्वा नृषदं मनःसदं० यजु० ९।२, श.प. ५।१।२।४।

रिक कार्य व्यवहारों में तथा अन्य बहिर्मुखी वृत्तियों के आधार पर विनष्ट होती रहती है। अतः यह सामान्य प्राणाग्नि नृषत् नाम से नहीं कही जा सकती है। नृषत् शब्द में नृ+सद् ये दो अवयव हैं। सद् का अर्थ बैठना ही नहीं है, पर बढ़ाना व उन्नत करना भी है।

मैत्रायणी संहिता में आता है कि–'हंसःशुचिषद्वसुरन्तरिक्षसदिति। सप्त एवैनं होत्रासु प्रतिष्ठापयत्यथो सप्त वा एतेन साप्तान्यग्ने ऋध्नोति। मै. सं. ३।२।१ अर्थात् सप्तहोताओं में इस अग्नि को प्रतिष्ठापित करता है। अग्नि के ये सात रूप हैं जो कि मस्तिष्क के सप्त केन्द्रों में होते हैं। अग्नि के इन सातों रूपों को वह बढ़ाता है।

इस प्रकार हमने नृषत् के ऊपर संक्षिप्त विचार किया। मन्त्रों से हमें इस के किसी विशेष कार्य व स्वरूप का ज्ञान नहीं होता। 'हंसः शुचिषत् वसुरन्तरिक्षसत्' आदि मन्त्रों में पठित तत्सदृश शब्दों के सहचार से यही ज्ञात होता है कि एक ब्रह्माण्ड व्यापिनी प्राणशक्ति है जो कि इस त्रिलोक में सर्वत्र अभिव्याप्त है। इसी को वेद में अग्नि नाम से कहा गया है जो कि मानव देह में नृषत् नाम से कही जाती है। मानव देह में भी इस का नृषत् नाम एक विशिष्ट प्रयोजन से है, और वह शरीर का नेतृत्व करने वाले अंगों में विद्यमान होने के कारण है। नेतृत्व में चेतना आ जाती है अर्थात् जिन अंगों से चेतना का कार्य व प्रकाश हो वे 'नृ' व नेतृ शब्द से ग्रहण किये जा सकते हैं। नेतृत्व करने वाले वे अंग इन्द्रियां,मन व बुद्धि हैं क्योंकि इन में चेतना का अंश विद्यमान है। अतः इन में विद्यमान अग्नि को नृषत कहेंगे। इसलिये नृषत् सामान्य प्राणाग्नि का वह रूप है जो चेतनायुक्त है और ज्ञान प्राप्ति के लिये करण व साधन हैं। और नृषत् से ऐसे व्यक्तियों का ग्रहण होगा जो कि ज्ञानोपलब्धि के हेतुभूत अंगों में सदा वास करते हैं। मानव देह में आ कर यह नृषत् नामक अग्नि अनेकों शाखा-प्रशाखाओं में विभक्त हो जाती हैं जो कि कण्व वंशी ऋषियों के रूप में वर्णित हुई है।

### कण्व

अब विचारणीय यह है कि कण्व नामक अग्नि का क्या स्वरूप है? इस के निर्णय के लिए सब से पूर्व हम कण्व शब्द की व्युत्पत्ति पर विचार करते हैं। कण्व शब्द 'कण्' धातु से बना है। धातु पाठ में कण् नाम से कई धातुओं का परिगणन हुआ है जो कि इस प्रकार है––

१ कण् निमीलने–आंख मींचना।
२ कण् शब्दे–कणति शब्द कर्मा।
३ कण् आर्तनादे–
४ कण् गतौ–
५ कणति स्थूल रूपात् क्रमशो गच्छति, अत्यन्त सूक्ष्मतां प्राप्नोति।
६ कण्व–पाप कण्यते अपोह्यते।

कण्व के स्वरूप निर्णय के लिए ये उपर्युक्त धातुएं व अर्थ हमने ऊपर प्रदर्शित किए हैं। अब प्रश्न यह हैं कि नृषत् नामक अग्नि का पुत्र कण्व किस धातु से निष्पन्न किया जाना चाहिये? इस का निर्णय वेद मन्त्रों में वर्णित कण्व के विशेषणों व उस के कार्यों पर विचार करने से हो सकता है। अतः अब हम कण्व सम्बन्धी मन्त्रों के आधार पर विचार करते है। इस से पूर्व कि हम कण्व सम्बंधी कुछ विशिष्ट मन्त्रों को यहां प्रस्तुत करें तत्सम्बंधी

वेदमन्त्रों व कथानकों पर दृष्टिपात करने से हम जिस परिणाम पर पहुंचते हैं, उस का पूर्वकथन के तौर पर संक्षिप्त चित्र पाठकों के समक्ष रख देना चाहते हैं जिस से कि कण्व सम्बन्धी मन्त्रों में अन्तर्निहित गूढ़ रहस्य स्पष्ट होता जाये और पाठकों के हृदयपटल पर अङ्कित होता जाये।

नृषत् मनुष्य की वह आन्तरिक अग्नि है जो कि ज्ञानोपलब्धि के हेतुभूत अन्तःकरणों में प्रवृद्ध रूप में विद्यमान होती है। इस नृषत् से अगली अवस्था कण्व की हैं। अतः हम यह कह सकते हैं कि यह कण्व भी अग्नि का ही एक रूप है, जैसा कि मन्त्र में कहा भी है 'स इदग्निः कण्वतमः कण्वसखा' अर्थात् यह अग्नि निश्चय से सर्व श्रेष्ठ कण्व है और कण्व का सखा है। अन्तःकरणों में प्रवृद्ध यह अग्नि जब नये-नये दिव्य संदेश सुनने लगती है, और दिव्य वचन बोलने लगती है—तब इसे कण्व कहते हैं। इस दृष्टि से 'कण शब्दे' धातु से कण्व निष्पन्न किया जा सकता है। यह कण्व अग्नि जब विभिन्न क्षेत्रों के नवीन-नवीन दिव्यज्ञानों का अवतरण कराती हैं, तब वह कण्व पुत्रों के रूप में कहलाती है। मन्त्रों में सभी कण्वों का एक सांझा व प्रमुख कार्य यह बताया है कि ये सब कण्व मानव बुद्धि को प्रवृद्ध व समुन्नत करने वाले हैं ( ऋ. ८।६।३१ )। अतः यह कण्व नामक अग्नि इन्द्रियों में दिव्य ज्ञान के अवतरण के लिए अपने को जिस-जिस अवयव से सम्बद्ध करती है, उस २ अवस्था में उस के भिन्न-भिन्न नाम होते हैं, जिन को कि कण्व पुत्रों के नाम से कहा जाता है। प्रकृति के क्षेत्र में व अध्यात्म क्षेत्र में नये २ आविष्कार करने वाले विद्वानों की मेधाबुद्धि में अचानक रहस्य का स्पष्टीकरण होना कण्व की ही एक अवस्था का द्योतक है जिसे कि वेद में मेधातिथि व मेध्यातिथि संज्ञा दी गई है। अब हम कण्व पर विचार करते हैं।

### कण्व के दो रूप

कण्व के दो रूप हैं, एक पूर्व रूप और दूसरा उत्तर रूप। कण्व का पूर्व रूप अन्धा और बहरा है। इस अन्धत्व व बधिरत्व की दो दृष्टियों से व्याख्या की जा सकती है। एक बाह्य दृष्टि से और दूसरी आन्तरिक दृष्टि से। बाह्य संसार की दृष्टि से तो यह कहा जा सकता है कि प्रवृद्ध अग्नि वाला व्यक्ति अपने ध्येय में इतना तल्लीन होता है कि वह अपने चहुं ओर के दृश्यों पर न तो दृष्टिपात करता है और ना ही बाह्य शब्दों में रस लेता है। एक प्रकार से वह अन्धा व बहरा होता है। आन्तरिक दृष्टि से कण्व के अन्धे व बहरे होने का भाव यह हो सकता है कि वह प्रारम्भ में दिव्य दर्शन व दिव्य श्रवण में असमर्थ होता है। कण्व के इसी पूर्व रूप अर्थात् प्रकृति व परमात्मा सम्बन्धी अन्धत्व व बधिरत्व को मन्त्रों व कहानियों में विस्तृत रूप में चित्रित किया गया है।

अब हम क्रमशः कण्व सम्बधी मन्त्रों द्वारा एक-एक विषय पर विचार करते हैं, और कण्व के वास्तविक स्वरूप का निर्णय करते हैं।

**बधिर कण्व को अश्वियों द्वारा श्रवणेन्द्रिय का दान—**

मन्त्र में आता है कि अश्विदेवों ने बहरे कण्व को श्रवण-शक्ति प्रदान की। मन्त्र इस प्रकार है—

**प्रवाच्यं तद् वृषणा कृतं वां यन्नार्षदाय श्रवो-अध्यधतम्।**

ऋ० १।११७।८

( वृषणा ) सुख की वर्षा करने वाले हे

अश्वियों ! ( वां ) तुम दोनों ने ( तत् प्रवाच्यं कृतं ) वह प्रशंसनीय कार्य किया ( यत् ) कि ( नार्षदाय ) नृषत् के पुत्र कण्व को ( श्रवः अध्यधत्तम् ) श्रवणेन्द्रिय दान की।

वेद में ऐसा कहीं नहीं आता कि कण्व बहरा था परन्तु मन्त्र में जो श्रवणेन्द्रिय दान का विधान है, इससे आचार्यों ने उसे बहरा मान लिया । परन्तु यह बहरापन उसका दिव्य सन्देशों के प्रति है। सामान्य श्रोत्रेन्द्रिय की दृष्टि से कण्व बहरा नहीं है । यह तत्सम्बन्धी कथानकों से भी स्पष्ट है।

**अन्धे कण्व को दृष्टि शक्ति का दान--**

**युवं कण्वायापिरिप्ताय चक्षुः प्रत्यधत्तम् ।**

ऋ० १।११८।७

**युवं कण्वाय नासत्याऽपिरिप्ताय हर्म्ये शश्वदूतीर्दशस्यथः ।**

ऋ० ८।५।२३

**अदत्तं महः क्षोणस्याश्विना कण्वाय ।**

ऋ० १।११७।८

हे अश्वियो ! ( युवं ) तुमने ( अपिरिप्ताय कण्वाय ) आंखों पर लेप किये हुये कण्व को ( चक्षुः प्रत्यधत्तम् ) दृष्टि शक्ति धारण करायी। ( नासत्या ) हे नासत्यो ! तुम आंखों पर लेप किये गये और ( हर्म्ये ) अन्धकार युक्त कोठरी में पड़े हुए कण्व को दृष्टिशक्ति प्रदान कर ( शश्वत् ) निरन्तर (ऊतीर्दशस्यथः) उसकी रक्षा करते हो।

इन उपर्युक्त मन्त्रों से यह स्पष्ट झलकता है कि कण्व को अश्वियों द्वारा दृष्टिशक्ति व श्रवण शक्ति प्रदान की गई । इसी बात को कथानक प्रिय ऋषियों ने आख्यानरूप में अत्यन्त रोचक ढंग से अलंकृत किया है । यहां यह बात अवश्य ध्यान में रखने योग्य है कि वेदों के गूढ़ रहस्यों को आख्यान द्वारा स्पष्ट करने में व उनको समझने में तात्कालिक ऋषियों व विद्वानों को कोई असुविधा न होती थो उनके लिये वे दुरूह न थे। वैदिक युगीन परम्परा के उच्छेद हो जाने से ये वेदमन्त्रों के रहस्य व आख्यान शैली हमें अत्यन्त दुर्बोध प्रतीत होती है और हमें कहीं का कहीं ला पटकती है। परन्तु उसका यह तात्पर्य नहीं कि हमें इन्हें समझने का प्रयत्न नहीं करना चाहिये।

अन्तिम मन्त्र भाग की व्याख्या करते हुए सायणाचार्य लिखते हैं--

**अपि च क्षोणस्य क्षोणाय यो दृष्टिराहित्येन गन्तुमशक्तः सन्नेकस्मिन्नेव स्थाने निवसति तस्मै कण्वाय ऋषये महस्तेजस्तैजसं चक्षुरिन्द्रियमदत्तमिति।**

अर्थात् अन्धा होने के कारण से जो एक स्थान से हिल नहीं सकता था, उस कण्व ऋषि को अश्वियों ने तैजस चक्षु प्रदान की । क्षोण शब्द का सायणाचार्य ने शब्दकारी वीणाविशेष भी अर्थ किया है। इससे श्रवणेन्द्रिय दान का भी तात्पर्य निकल सकता है। इस उपर्युक्त मन्त्र ( ऋ० १। ११७।८ के भाष्य में सायणाचार्य ने एक कथानक दिया है, जो कि शाट्यायनकों का है। वह कथानक इस प्रकार हैं--

"[१]नृषत् के पुत्र कण्व ऋषि ने बकासुर की

---

१ अत्र शाट्यायनकम् । कण्वो वै नार्षदो बकस्यासुरस्य दुहितरमविन्दत । तस्यां हास्य त्रिशोकनाभकौ जज्ञाते । सा ह क्रुद्धा ज्ञातीनाययौ । तां हान्वाजगाम । तं हासुरा अवलेपेन अवलिम्पन्त ऊचुः । अत्र व्युष्टां विजानीहि यदि ब्राह्मणोऽसीति। तदु हाश्विनावनुबुबुधाते । अश्विनौ हि देवानां बद्धमुचौ । तौ हैनमदृश्यमाना उपेत्योचतु र्यदैव

दुहिता का पाणिग्रहण किया। उनके त्रिशोक और नभाक ये दो पुत्र उत्पन्न हुए। वह कभी किसी कारण कण्व से क्रुद्ध हो कर अपने सम्बन्धियों के पास जा पहुंची। वह कण्व भी उसके पीछे-पीछे आ पहुंचा। असुरों ने उसकी आंखों पर लेप कर उसे किसी अन्धेरी कोठरी में डाल दिया। और बोले यदि तू सच्चा ब्राह्मण है, और ऋषि है तो उषाकाल को जान। यह बात अश्वियों को पता लगी। देवों को बन्धनों से छुड़ाने वाले अश्वी अदृश्य रूप में इसके पास पहुचे और बोले कि जब हम वीणा बजाते हुए ऊपर से गुजरें तो समझ लेना कि उषाकाल हो गया। इस प्रकार उषाकाल आने पर बीणा को बजाते हुये वे अश्वी ऊपर से गुजरे। तब कण्व उन असुरों से बोला कि उषाकाल हो गया है, इससे पूर्व कि तुम हल जोतो मेरा यह आंखों का लेप दूर कर दो। वे असुर बोले कि इसने उषाकाल ठीक बताया है, यह सच्चा ब्राह्मण है और ऋषि है। बकासुर की दुहिता इसकी पत्नी होने योग्य है। इसे अब यह दे देनी चाहिये। इस प्रकार उन्होंने वह बकासुर की दुहिता उसे ही दे दी।

इस कथानक में कई बातें विचारणीय हैं। इनकी विस्तृत व्याख्या तो यहां सम्भव नहीं है परन्तु कथानक का संक्षिप्त भाव निम्न प्रकार है—

कण्व प्रवृद्ध ज्ञानाग्नि है, वह कुछ बोलना चाहती है। बकासुर ( बक+असुर वाक+असुर ) की दुहिता आन्तरिक वागिन्द्रिय है। इन दोनों के

---

त्वावं वीणां समाघ्नन्ता उपर्युपर्यतिपतावोऽथ व्युष्टां विजानीतादित्युक्त्वा हाथ हैतौ वीणां समाघ्नन्ता-वुपर्युपर्यतिपेततुः। स होवाचापहरतैदम्। एतर्हि या-वद् युङ्ग्ध्वं सीराणीति। ते होचुः ब्राह्मणो वाय-मृषिरास, उप ह वास्य जाया। हन्तास्मो हेमां ददामेति। तां हास्मै ददुः।

सम्पर्क से त्रिशोक और नभाक ये दो पुत्र उत्पन्न होते हैं। त्रिशोक और नभाक क्या हैं, इनका विवेचन हमने अन्यत्र किया है। संक्षेप में यहां इतना ही कहना है कि—त्रिशोक ( त्रिषु शोकः शुक् शुचिता—त्रिशुक् एव त्रिशोकः ) से मनुष्य के सिर, हृदय तथा उदर अंगों में शुद्धता, पवित्रता दीप्ति आदि पैदा होती।

दूसरी नभाक की स्थिति है। नभाक ('नभ हिंसायाम्' 'नभन्तामन्यके समे' या 'मा भूवन्नन्ये सर्वे' ) से शरीर में विद्यमान विरोधी बातें सब विनष्ट हो जाती हैं। विरोधी विचार बाहिर से आक्रमण न कर सकें अर्थात् जिस समय मनुष्य अपने विषय में एकाग्र व तल्लीन होता है तब विषयान्तर विचार व अन्य विरोधी बातें न आ सकें इसके लिये आवश्यक है कि नभाक की स्थिति पैदा हो जाय। परन्तु नभाक की स्थिति पैदा होने में त्रिशोक सहायक बनता है। वह इस प्रकार कि शरीर, हृदय व उदर आदि में यदि कोई विकार हो, इन तीनों में मल संचित हो तो उस समय एकाग्रता तन्मयता और उससे ज्ञान का स्फुरण नहीं रहता। क्योंकि ये सब बातें स्वच्छ व नीरोग शरीर, शान्त व निर्मल मन में ही सम्भव हैं। जब किसी ज्ञानेन्द्रिय पर तन्मयता की अवस्था होती है— दूसरे शब्दों में संयम की अवस्था होती है तब कण्वाग्नि से प्रेरित हो वह इन्द्रिय बोलती है। और यदि किसी कारण तन्मयता न रहे तो उससे ज्ञान का स्फुरण बन्द हो जाता है और वहां विद्यमान वाक्शक्ति बोलना बन्द कर देती है। एक प्रकार से वाक्-शक्ति ( बकासुर दुहिता ) ज्ञान को आवृत करने वाले असुरों के पास जा पहुंचती है। यही वाक्-शक्ति अर्थात् बकासुर दुहिता का सम्बन्धियों के पास पहुंचना है। उस अवस्था में ज्ञानाग्नि ( कण्वाग्नि ) पर एक प्रकार से आव-

रण छा जाताहै, अवलेप हो जाता है। दिव्य दर्शन व दिव्य श्रवण सब समाप्त हो जाते हैं, यह कण्व का पूर्व रूप है। परन्तु जब सिर और हृदय दोनों सयुज अर्थात् संयुक्त हो कर अश्वी रूप को धारण करते हैं, तब कण्वाग्नि फिर प्रदीप्त होती है। इस कण्वाग्नि के सामने दिव्य उषा फिर चमकने लगती है। और यह वाक् शक्ति फिर नये-नये रहस्यों को जताना शुरू करती है। यह कण्व का उत्तर रूप है। इस में दिव्य दृष्टि व दिव्य श्रवण शक्ति प्राप्त होती है। तदनन्तर मनुष्य की मेध्यातिथि व मेधातिथि अवस्था आती है अर्थात् उसकी मेधाबुद्धि में नये अतिथि प्रवेश करते हैं। यह हम मेध्यातिथि पर स्वतन्त्र रूप से लिखते हुए दिखायेंगे।

शाट्यायनकों का यह उपर्युक्त कथानक उस अवस्था का भी द्योतक है जबकि सुषुप्ति अवस्था में मनुष्य की सब आज्ञावाहिनी और ज्ञानवाहिनी नाड़ियाँ बन्द हो जाती हैं और स्वप्नावस्था आने पर फिर चालू हो जाती हैं। इसका फिर चालू होना ( सीरायुनक्त ) असुरों द्वारा हल जोतना है। मन्त्रों के आधार पर कथानक का संक्षिप्त स्पष्टीकरण हमने किया। विद्वान् इस पर विचार करें। यह कुछ-कुछ स्वप्नावस्था के दर्शन व श्रवण का भी चित्र प्रस्तुत करता हैं।

इस प्रकार कथानक द्वारा दिव्य-दृष्टि की प्राप्ति का एक आलंकारिक चित्र खींचा गया है, जब अश्वियों की कृपा से कण्व का अन्धत्व व बधिरत्व विनष्ट हो गया तो उस समय उसे जो दिव्य दृष्टि व दिव्य श्रवण शक्ति प्राप्त हुई उस का मन्त्रों में निम्न प्रकार से वर्णन हुआ है--

**कण्व में सर्वोत्कृष्ट श्रवण शक्ति**

अस्माकं गिर उत सुष्टुतिं वसो कण्ववच्छृणुधी हवम्। ऋ० ८।५२।८ ( वसो ) हे घट-घट के वासी इन्द्र! ( अस्माकं गिरः ) हमारी पुकार (उत) और ( सुष्टुतिं ) उत्तम स्तुति तथा (हवम्) आह्वान को (श्रृणुधी) सुनो। किस प्रकार सुनो? ( कण्ववत् ) कण्व की तरह सुनो।

भगवान् हमारी स्तुतियां व हमारे आह्वान को इस प्रकार आसानी से सुने जिस प्रकार कण्व सुनता है। यहां श्रवण के लिए उपमा रूप में कण्व को लिया गया हैं। इस से यह स्पष्ट है कि अश्वियों की कृपा से उस की बधिरता ही नष्ट नहीं हुई, अपितु सर्वातिशायी श्रवण शक्ति भी उस में पैदा हो गई है। इसी दृष्टि से शाखा संहिताओं में कण्व को सौश्रवस कहा गया है। उपर्युक्त मन्त्र से एक शंका पैदा होती है कि भगवान् में तो सब ऐन्द्रियिक शक्तियों की पराकाष्ठा है तो फिर मन्त्र में आह्वान व स्तुति आदि के सुनने के लिए कण्व को आदर्श क्यों माना गया है? इस का समाधान हमें यही प्रतीत होता है कि यह मन्त्र कण्व की श्रवण शक्ति को मनुष्यों में सर्वातिशायी बताना चाहता है न कि प्रभु की शक्ति से। प्रसंग से हम यहां मन्त्र में आये 'हव' तथा स्तुति शब्दों पर भी कुछ विचार करते हैं, क्योंकि ये दोनों शब्द एक सूक्ष्म व व्यापक अर्थ रखते हैं। हव मनुष्य द्वारा मुख से किए गये आह्वान को ही नहीं कहते, अपितु यह शब्द आह्वान, प्रेरणा, उत्तेजना, आकर्षण, मेल Harmony आदि कई भावों को अपने अन्दर समाविष्ट किए हुए हैं। जड़ जगत् में भी हव शब्द का प्रयोग हुआ है। वहां एक प्रकार से उत्तेजना Stimulation और प्रतिक्रिया Response व मेल Harmony का तात्पर्य है। एक मन्त्र आता है—

आपो वातः पर्वतासो वनस्पतिः श्रणोतु पृथिवी हवम्। ऋ० ८।५४।४। अर्थात् जल, वायु, पर्वत, वनस्पति और पृथिवी मेरे हव को सुनें। इन प्राकृतिक पदार्थों को आह्वान करने का भाव यह है कि इन का हमारे शरीर के साथ सम्बन्ध है। ये सब तत्त्व हमारे अवयवों पर निरन्तर प्रभाव

डालते रहते हैं, क्योंकि शरीर के प्राकृतिक घटकों को प्रकृति के भण्डार से सदा मांग रहती है। और वह निरन्तर पूरी करता है। इस प्रकार यह आह्वान और प्रदान की प्रक्रिया प्रकृति के क्षेत्र में उत्तेजना और प्रतिक्रिया की प्रक्रिया है। अतः शारीरिक घटकों की प्रकृति से जो मांग है उसे वैदिक शब्दों में 'हव' कहते हैं। इस प्रकार अन्य सूक्ष्म से सूक्ष्म क्षेत्रों में भी 'हव' शब्द का प्रयोग होता है। दूसरा शब्द स्तुति है। यह भी विस्तृत अर्थ रखता है। स्तुति केवल मुख से उच्चरित स्तोत्र को ही नहीं कहते। अपितु मनुष्य के जिस अवयव की जिस से पूर्ति, तृप्ति व प्रीणन आदि होते हैं, वह अवयव एक गुह्य भाषा में उस प्रीणनकर्ता की स्तुति करता है। प्रीणनकर्ता के प्रति आकर्षण, मांग, खुलना Opening आदि सब भाव स्तुति में समाविष्ट हैं। अतः स्तुति स्तवन व प्रशंसा मुख से ही नहीं होती अपितु सब अंगों से होती है।

वाणी के अलंकरण में कण्व से उपमा

कण्व की वाणी अलंकृत व परिमार्जित होती है। इस सम्बन्ध में निम्न मन्त्र अवलोकनीय है—'अहं प्रत्नेन मन्मना गिरः शुम्भामि कण्ववत्।' ऋ. ८।६।११ (अहम्) मैं (प्रत्नेन मन्मना) प्रकृष्ट व पुरातन वेद ज्ञान से (कण्ववत् गिरः शुम्भामि) कण्व की तरह वाणी को अलंकृत व परिमार्जित करता हूं।

कण्व के सम्बन्ध में और भी कई कथानक व आख्यानशैलियां उपलब्ध होती हैं, उन में एक इस प्रकार है—

'वयमु त्वा तदिदर्था०' इस मन्त्र पर जो साम गान गाया जाता है, वह काण्व नाम से प्रसिद्ध है, क्योंकि कण्व नार्षद ने इस को देखा था। इस साम गान के स्पष्टीकरण के लिए एक कथानक आता है, उस में कण्वों की स्थिति व स्वरूप का ज्ञान होता है। इसीलिए उस कथानक की संक्षिप्त व्याख्या हम यहां प्रस्तुत करते हैं। वह इस प्रकार है—

**वयमु त्वा तदिदर्था इति काण्वम्। कण्वो वै नार्षदो ज्योगप्रतिष्ठितश्चरन्। सोऽकामयत प्रतितिष्ठेयम्। स एतत् सामापश्यत् तेनाऽस्तुत। स रन्ताया इत्येव निधनमुपैत्। अरत इव वा एष भवति यो न प्रतितिष्ठति। लेलेव वै रात्रिः रतिर्वा एषा ततः स प्रत्यतिष्ठत्। तत् एतत् प्रतिष्ठा साम। प्रतितिष्ठति य एवं वेद। यदु कण्वो नार्षदोऽपश्यत् तस्मात् काण्वमित्याख्यायते।** जै०ब्रा० १।२१६।

इस का संक्षिप्त भाव यह है कि कण्व नार्षद चिरकाल तक अप्रतिष्ठित हुआ, घूमता रहा। उस ने कामना की कि मैं प्रतिष्ठित होऊं। इस के लिए उस ने एक साम देखा और उस से स्तुति की। जब उस में वह खूब रम गया (रंतया) तब वह रमण ही उस का निधन हुआ। यह रति ही उस की प्रतिष्ठा का कारण बनी। रति और प्रतिष्ठा परस्पराश्रित हैं। किसी विषय में रति उसी समय पैदा होती है जब कि विषय और लक्ष्य स्पष्ट हो और अच्छी प्रकार ज्ञात हो। विषय और लक्ष्य का ज्ञान न होना ही रात्रि है। यह रात्रि लेला है, चञ्चल है। इस में स्थिरता नहीं। अर्थात् विषय का ज्ञान न होना लक्ष्य का पता न चलना डांवाडोल स्थिति होना रात्रि व अन्धकार कहलाता है। इस अवस्था में रमण व रति (आनन्द) नहीं। अतः स्थिरता भी नहीं। क्योंकि आनन्द व रति में ही स्थिरता है। ज्ञानोपलब्धि तथा विशेष कर दिव्य ज्ञान के अवतरण के लिए स्थिरता व प्रतिष्ठा का होना नितान्त आवश्यक है।

उपर्युक्त मन्त्र पर जो यह काण्व नामक साम गान किया जाता है उस की चरितार्थता मन्त्र से हो जाती है कि नहीं यह हमें मन्त्रार्थ से देख लेना

चाहिये । मन्त्र में ज्ञानोपलब्धि के हेतुभूत इन्द्रियों में विद्यमान अग्नि को कण्व कहा गया है, ये इन्द्र Divine mind अर्थात् दिव्य मन की कामना करती हैं जिस से कि दिव्यज्ञान अवतरित हो। दिव्य ज्ञान के अवतरण के लिए रन्ता व रति की अवस्था होना अत्यन्त आवश्यक है। कण्व सम्बन्धी ये उपर्युक्त दोनों कथानक स्वप्न व सुषुप्ति अवस्था का भी दिग्दर्शन कराते हैं। रात्रि में मनुष्य स्वप्न लेता है। स्वप्न मनुष्य के मन को भगाये फिरते हैं। अतः रात्रि को 'लेला' अर्थात् चञ्चल बताया गया है। पर जब सुषुप्ति में रति की अवस्था आती है, जब आत्मत्व और मन दोनों पूर्णरूपेण संयुक्त हो जाते हैं। क्योंकि रति में दो का संयोग होना आवश्यक है। तब मन व इन्द्रियां कहीं नहीं भागतीं। अपितु अपनी सुधबुध खो कर दिव्यानन्द में विलीन हो जाती हैं। प्रातःकाल होने पर अश्वी देवों की कृपा से वे सब जागृत होती हैं। ज्ञान-वाहिनी व आज्ञा-वाहिनी नाड़ियों Sensory, Motor nervous System द्वारा आसुरी हल फिर चलने लगता है ( सीरा युङ्ग्ध्वम् ) कण्वाग्नि जो सुषुप्ति में आवरण से आवृत थी वह फिर स्वप्नावस्था में बोलना व देखना प्रारम्भ करती है। इस प्रकार सम्पूर्ण कथानकों को सामान्य स्वप्न व सुषुप्ति में भी घटाया जा सकता है। परन्तु कण्व सूक्तों में वर्णित अश्वियों के कार्यों को देखने से यह स्पष्ट ज्ञात होता है कि वहां वास्तव में रात्रि, संसार रूपी रात्रि है, उषा दिव्य उषा है, जागरण होना दिव्य ज्ञान में जागृत होना है। स्वप्न दिव्य ज्ञान के स्वप्न हैं। इस सम्बन्ध में हम कण्व और अश्वी देवों पर विचार करते हुए स्पष्ट करेंगे।

### कण्व द्वारा अग्नि का दोहन

हम ऊपर यह देख चुके हैं कि जो मनुष्य इस कण्व नामक अग्नि को अपने अन्दर धारण करते हैं, उन को भी वेद में कण्व कहा गया है। मन्त्रों में आता है कि यह कण्व अग्नि का दोहन करता है। अब हम मन्त्रों के आधार पर यह देखते हैं कि वह अग्नि कौनसी है, और उस के दोहन का क्या तात्पर्य है ? मन्त्र इस प्रकार है—

**नि त्वामग्ने मनुर्दधे ज्योतिर्जनाय शश्वते।**
**दीदेथ कण्व ऋतजात उक्षितो यं नमस्यन्ति कृष्टयः।** ऋ० १।३६।१९।

हे अग्नि ! तुझे सर्वव्यापक मन ने ( मनुः ) अपने अन्दर धारण किया हुआ है। तू संसार में हो रहे शाश्वतिक निर्माण के लिए ज्योतिरूप है। हे अग्नि ! ऋत से उत्पन्न तथा सिञ्चित हो कर तू कण्व में प्रदीप्त होती है। जिस तुझ को कृष्टि लोग अर्थात् आन्तरिक गुफाओं को खोदने वाले भक्त लोग नमस्कार करते हैं।

प्रत्येक मनुष्य में अपना वैयक्तिक मन होता है। इन सब वैयक्तिक मनों का आदि स्रोत व इन का नियन्त्रण करने वाला मनोमय जगत् का एक व्यापक मन है जिस को कि वेद में मनु कहा गया है। हम सब मनुष्य उस मनु की सन्तान हैं। इस मनु अर्थात् व्यापक मन में वह अग्नि विद्यमान है जिस की ज्योति व प्रकाश से वह निरन्तर मानव जगत् की उत्पत्ति करता है। कण्व में यही अग्नि ऋत से पैदा होती है। यह ऋत एक गतिमय दिव्य सत्य है जो कि अज्ञान के आवरण को भेदन करता है। वह अग्नि इस सर्वव्यापक मन से वैयक्तिक मनों व प्राणों में अवतरित होती है। अग्नि के इस अवतरण को वैदिक साहित्य में दोहन शब्द से कहा गया है। इस कण्व नामक अग्नि के दोहन को जो जानता है वह भी कण्व कहलाता है। इस अग्नि के दोहन व उस के उपाय को बताने वाला निम्न मन्त्र है जिस के आधार पर शाखा संहिताओं में भी पर्याप्त विचार हुआ है। वह मंत्र इस प्रकार है—

**तां सवितुर्वरेण्यस्य चित्रामाहं वृणे सुमतिं विश्वजन्याम् । यामस्य कण्वो अदुहत् प्रपीनां सहस्रधारां पयसा महीं गाम् ।** यजु० १७।७४

( विश्वजन्यां ) विश्व को पैदा करने वाली ( वरेण्यस्य सवितुः ) वरणीय सविता देव की ( तां चित्रां सुमतिं अहं आवृणे ) उस अद्भुत सुमति को मैं वरता हूं । ( अस्य ) इस सविता की ( यां प्रपीनां सहस्रधारां महीं गां ) जिस प्रवृद्ध महान् तथा सहस्रों धाराओं वाली इस सुमति रूपी गौ को ( पयसा ) ज्ञानरस के निमित्त से (कण्वः अदुहत्) कण्व ने दोहन किया ।

यह मन्त्र स्वल्पभेद से अथर्ववेद में भी आता है । वहां मुख्यतः सुमति के विशेषण ही विशेष विचारणीय हैं, वे इस प्रकार हैं—

**चित्रां सुचित्रां, विश्वजन्याम्, विश्ववाराम्, प्रपीनां, सहस्रधाराम्, महीं गाम् ।**

इस प्रकार इन विशेषणों से यह स्पष्ट है कि यह सविता की सुमति विश्व को पैदा करने वाली तथा उसे सब ओर से यह घेरे रहती है। ऐसी इस सुमति का दोहन कण्व जानता है। इस सुमति को ही यजुर्वेद की शाखासंहिताओं में अग्नि कहा गया है । तैत्तिरीय संहिता में आता है कि 'तां सवितुर्वरेण्यस्य चित्रामिति शमीमयीं शान्त्या अग्निर्वा ह वा अग्निचितं दुहेऽग्निचिद्वाऽग्निं दुहे ।' तै०सं० ५।४।७।५ ।

इस उपर्युक्त व्याख्या के आधार पर यह कहा जा सकता है कि अग्निचिद् अर्थात् अग्नि का चयन व धारण करने वाला कण्व अग्नि का दोहन करता है अथवा यह अग्नि उस कण्व का दोहन करती है । ये दोनों बातें सम्भव हैं । ये दोनों एक दूसरे का दोहन करते हैं । मनुष्य में आकर यह चित्र विचित्र रूप धारण करती है ( चित्रां सुचित्रां ) । जब मनुष्य में यह अवतरित हो जाती है तब मनुष्य इसकी शक्तियों का पान करता है । ये शक्तियां सहस्रों धाराओं में प्रवाहित हो मनुष्य में आ पहुंचती हैं । ये दोनों एक दूसरे को बढ़ाते हैं यही इन दोनों का दोहन है । यहां हमें यह बात अवश्य समझ लेनी चाहिये कि यह अग्नि ऋत व सत्य से पैदा होती है । सत्य से ही वृद्धि को प्राप्त होती है । इसी दृष्टि से कण्व सम्बन्धी मन्त्रों में इसे ऋतजात, १ ईधे ऋतात्, २ सत्यसवाम् ३ आदि विशेषण दिये गये हैं । यह अग्नि कण्व को सुवीर्य सौभग ४ प्रदान करती है । एक मन्त्र में आता है कि जब कण्व में ऐन्द्रियिक ५ यज्ञ ( गविष्टि = गौ + इष्टि ) अर्थात् इन्द्रिय सम्बन्धी साधना प्रारम्भ होती है तो यह अग्नि वर्षण करने वाली तथा द्युम्नी अर्थात् दिव्य ज्ञान की प्रकाशक हो जाती है। यह अग्नि देवत्व ६ को चाहने वाली प्रजाओं को पूजनीय होती है ।

इस प्रकार कण्व और अग्नि के सम्बन्ध में हमने कुछ विचार यहां अभिव्यक्त किये । इसी प्रकार के और भी अनेकों विचार व गूढ़रहस्य कण्व और अग्नि के सम्बन्ध में मन्त्रों में उपलब्ध होते

---

१. ऋ. १।३६।१९
२. यमग्निं मेध्यातिथिः कण्व ईध ऋतादधि
३. तां सवितः सत्यसवाम्. अथर्व ७।१५।१
४. अग्निर्वव्ने सुवीर्यमग्निः कण्वाय सौभगम् । ऋ. १।३६।१७
५. भुवत् कण्वे वृषा द्युम्नी आहुतः क्रन्ददश्वो गविष्टिषु । ऋ. १।३६।८
६. प्र वो यह्वं पुरूणां विशां देवयतीनाम् । ऋ. १।३६।१

हैं । जिन पर विचार करना अति विस्तार के कारण कठिन है ।

अब हम कण्वों के कुछ सांझे कार्यों पर विचार करते हैं ।

**कण्वों द्वारा मानव बुद्धि में इन्द्रत्व का संवर्धन—**

**कण्वास इन्द्र ते मतिं विश्वे वर्धन्ति पौंस्यम् ।**
**उतो शविष्ठ वृष्ण्यम् ।**

ऋ० ८।६।३१

हे इन्द्र ! (विश्वे कण्वासः) सारे कण्व (पौंस्यं) पुरुष में विद्यमान ( ते मतिं ) त्वत् सम्बन्धी बुद्धि को ( वर्धन्ति ) बढ़ाते हैं अर्थात् बुद्धि द्वारा तुम्हें प्रकाशित व वृद्धिगत करते हैं । (उतो) और ( शविष्ठ ) हे बलशालिन् इन्द्र ! ( वृष्ण्यम् ) वर्षणशील तेरे बल को भी बढ़ाते हैं ।

इसी प्रकार मति में भगवान् के विविध रूपों को प्रकाशित करने व संवर्धन करने के सम्बन्ध में कण्व सूक्तों में अनेकों मन्त्र आते हैं । यह प्रतीत होता है कि कण्वों का प्रमुख कार्य बुद्धि संवर्धन ही है । इसी लिये कण्ववशी ऋषियों के मेध्यातिथि व मेधातिथि आदि नाम बुद्धि की इस विशिष्टता के कारण ही है । अतः उनके स्वरूप निर्धारण में यह बौद्धिक वैशिष्ट्य प्रमुख साधन कहा जा सकता है । बुद्धि संवर्धन व बुद्धि में दिव्यशक्ति के अवतरण को लेकर अनेकों मन्त्र कण्वसूक्तों में भरे पड़े हैं । उदाहरणार्थ संक्षेप में कुछ मन्त्रों का दिग्दर्शन हम यहां कराते हैं ।

**बुद्धि में इन्द्रत्व के प्रकाश का साधन—**

**उपह्वरे गिरीणां संगथे च नदीनाम् ।**
**धिया विप्रो अजायत ।** ऋ० ८। ६ । २८

( गिरीणां उपह्वरे ) पर्वतों के शिखर पर ( नदीनां संगथे च ) और नदियों के सान्निध्य में रह कर ( विप्रः ) यह विप्र इन्द्र ( धिया अजायत ) बुद्धि द्वारा प्रकट होता है ।

मन्त्र का भाव स्पष्ट है । बुद्धि द्वारा इन्द्रत्व के प्रकाश के लिये मनुष्यों को पर्वत शिखर पर या नदियों के किनारे आश्रम बना कर साधना करनी चाहिये । प्राचीन ऋषिमुनियों की यही परिपाटी रही है । परन्तु इस मन्त्र को आध्यात्मिकता की सूक्ष्म दृष्टि से झांका जाये तो पर्वत शिखर मूर्धा-शिखर है, और नदियों का संगम उन विविध नस नाड़ियों का मन द्वारा मेल है, जिनसे कि दिव्यता का आविर्भाव होता है । परन्तु यह स्मरण रखना चाहिये कि मति में इन्द्रत्व का प्रकाश उसी अवस्था में होगा जब कि मति निरन्तर इन्द्र का सेवन करती रहेगी । इस सम्बन्ध में एक मन्त्र है—

**अभि कण्वा अनूषताऽऽपो न प्रवता यतीः ।**
**इन्द्रं वनन्वतीर्मतिः ।** ऋ० ८।६।३४

( कण्वा अभि अनूषत ) कण्वों की इन्द्र के प्रति स्तुति इस स्वाभाविक रूप से और तीव्र गति से होती है । ( आपो न प्रवता यतीः ) जिस प्रकार ऊंचे स्थान से जलधाराएं प्रवाहित होती हैं । उन कण्वों की ( मतिः ) बुद्धि ( इन्द्रं वनन्वतीः ) इन्द्र का निरन्तर सेवन करती रहती हैं ।

**इमे हि ते कारवो वावशुर्धिया विप्रासो मेधसातये ।** ऋ० ८।३।१८ ।

हे इन्द्र ! ( इमे हि ते कारवः ) ये तेरे निर्माता ( विप्रासः ) विप्र लोग ( मेधसातये ) संगमनीय पवित्र वस्तुओं की प्राप्ति के लिए (धिया वावशुः ) बुद्धि से कामना करते हैं ।

यहाँ विप्र लोगों को कारु कहा है । विप्र लोग इन्द्र को अपने अन्दर निर्माण करते हैं, पैदा करते

हैं। बौद्धिक वस्तुओं की प्राप्ति के लिए प्रयत्न करते हैं।

ज्ञानाकर्षक चूसनियां (धीतिः)—

**इमा अभि प्रणो नुमो विपामग्रेषु धीतयः।**
**अग्नेःशोचिर्न दिद्युतः। ऋ. ८।६।७।**

( विपामग्रेषु ) कम्पन करती हुई बौद्धिक नस-नाड़ियों के सिरों पर (धीतयः) ये ज्ञानाकर्षक चूसनियां हैं ( इमा अभि नः प्रनुमः ) इन की ओर हम नमन करते हैं ये धीतियां ( अग्नेः शोचि र्न दिद्युतः ) अग्नि की ज्वाला के समान चमकती हैं।

'विपा' बुद्धि को कहते हैं। यह शब्द 'विप कम्पने' से बना है। कम्पन करती हुई बुद्धि के ( अग्रेषु ) अग्रभागों पर ये धीतियाँ (धेट पाने) ज्ञानरस का पान करती रहती हैं, चूसती रहती हैं। इन धीतियों के सम्बन्ध में अगले मन्त्र में कहा है—

गुहा सती रुपत्मना प्रयच्छोचन्त धीतयः। कण्वा ऋतस्य धारया। ऋ० ८।६।८। ( गुहा सतीः ) मस्तिष्क रूपी गुफा में रहती हुई ( धीतयः ) ये धीतियां ( यत् ) जब ( त्मनाउप ) स्वयं इन्द्र अर्थात् दिव्य मन से सम्पर्क करती हैं तब ( ऋतस्य धारया ) ऋत की धारा से ( कण्वाः) ये कण्व और धीतियां ( प्रशोचन्त ) प्रदीप्त हो जाते हैं।

**ऋत को प्राप्त कर कण्व क्या बन जाते हैं ?**

'अहमिद्धि पितुष्परि मेधामृतस्य जग्रभ। अहं सूर्य इवाजनि।। ऋ० ८।६।१०। ( अहं इत् हि ) मैंने ही निश्चय से ( पितुः ऋतस्य ) पिता के सदृश पालन करने वाले ऋतज्ञान की ( मेधां ) बुद्धि को ( परिजग्रभ ) ग्रहण किया है। तत्पश्चात् ( अहं ) मैं ( सूर्य इव अजनि ) सूर्य के समान तेजस्वी व शक्तिमान् बन गया हूं।

इस प्रकार हमने कण्व ऋषियों के उन मन्त्रों में से कुछ मन्त्रों को दिग्दर्शन के तौर पर यहां दिखाया है, जिनमें बुद्धि के सर्वतोमुखी विकास व बुद्धि में दिव्य अवतरण का व्यापक वर्णन है। अब हम कण्वों की स्तुति की विशेषता को यहां दिखाते हैं—

**कण्वा इन्द्रं यदक्रत स्तोमैर्यज्ञस्य साधनम्।**
**जामि ब्रुवत आयुधम्। ऋ० ८।६।३।**

( कण्वाः ) कण्वों ने (यद्) जब (इन्द्रं) इन्द्र को ( स्तोमैः ) स्तुति समूहों द्वारा ( यज्ञस्य साधनम् ) अपने आध्यात्मिक यज्ञ का साधन ( अक्रत ) बना लिया तब ( आयुधं जामि ब्रुवत ) अन्य अस्त्रों को व्यर्थ समझो।

**भगवान् की स्तुति में सौदेबाजी नहीं—**

**न घेमन्यदा पपन वज्रिन्नपसो नविष्टौ।**
**तवेदु स्तोमं चिकेत।। ऋ०८।२।१७।**

( वज्रिन् ) हे वज्रशाली इन्द्र ! (अपसः) तुझ व्यापक कर्मठ भगवान् के ( नविष्टौ=नु+इष्टौ ) स्तुति यज्ञ में ( अन्यत् न आपपन ) अन्य किसी वस्तु की स्तुति नहीं करता अथवा किसी प्रकार की सौदेबाजी नहीं करता। (तव इत्) तेरी ही (स्तोमं ) स्तुति को मैं (चिकेत) जानता हूं।

नविष्टौ=नु+इष्टौ, नु स्तुतौ।

पन स्तुतौ, पण व्यवहारे।

प्रायः मनुष्य भगवान् की स्तुति में कोई न कोई शर्त व सौदेबाजी किया करता है। परन्तु भगवान् के सच्चे भक्त की स्तुति स्वाभाविक होती है। वह भौतिक सम्पत्ति ही नहीं दैवी सम्पत्ति की भी

मांग नहीं करता। सच्चे भक्त की स्तुति उस का अपना स्वभाव होता है।

**गाथश्रवसं सत्पतिं श्रवस्कामं पुरुत्मानम्।**
**कण्वासो गातवाजिनम** ॥ ऋ. ८।२।३८।

( गाथश्रवसं ) गाथा सुनने वाले ( श्रवस्कामं ) यश की कामना वाले। ( सत्पतिं ) सज्जनों के स्वामी ( पुरुत्मानं ) बहुरूपी ( वाजिनम् ) वेगवान उस इन्द्र का ( कण्वासः ) हे कण्वो (गात) गायन करो।

इस मन्त्र में इन्द्र के दो विशेषण कण्वों के सम्बन्ध में विशेष ध्यान देने योग्य हैं। वे हैं गाथश्रवसम् और श्रवस्कामम्। 'गाथश्रवसम्' यह विशेषण चारों वेदों में इसी स्थल पर आया है। गाथा इतिवृत्त को कहते हैं। वह इतिवृत्त जो कि गाया जाता है। वह परमात्मा का सृष्टि-निर्माण, स्थिति, विनाश आदि गाथारूप इतिवृत्त है। उस भगवान् की इतिवृत्त सम्बन्धी गुणावली को ये कण्व जगह-जगह गाते फिरते हैं। दूसरा विशेषण श्रवस्कामम् है, अर्थात् जो प्रभु अपनी चर्चा को चाहता है। इसलिए नहीं कि उसे स्वयं यश की कामना है पर भगवान् की गुणावली गाने वाले भगवान् के सदृश बनने का प्रयत्न करें यही कामना है। भगवान् का यशोगान करने वाले ये कण्व बताये गये हैं।

**कण्व और अश्विनौ**

ये अश्वी देवों व ऋषियों के वैद्य हैं। देवों व ऋषियों में विद्यमान बीमारी व विकृति को दूर करने वाले तथा आसुरी शक्ति से इन को छुड़ाने वाले हैं। इसी प्रकार अश्वी कण्व व कण्व पुत्रों के भी अनेक विपत्तियों में सहायक बने हैं।

आत्म समर्पण नामक पुस्तक में हमने ब्रह्माण्ड में विद्यमान अश्वी देवों के स्वरूप पर विस्तार से विचार किया है। ब्रह्माण्ड में अश्वियों का प्रमुख स्वरूप सूर्य और चन्द्रमा का संयुक्त (सचाभुवा, सजोषसा, सुयुजा ) रूप है। पिण्ड में इनके अंश रूप में यह बुद्धि और मन का संयुक्त (सुयुजा) रूप समझना चाहिये। परन्तु इस अध्यात्म क्षेत्र में शरीर के अन्य युगल अंगों को भी अश्वी माना गया है। यथा दोनों आंख, दोनों नाक, दोनों कान। इसी में दोनों फुप्फुस भी हैं। यदि हम इन्हें सूर्य और चन्द्रमा के शीर्षक में रखें तो इस प्रकार रख सकते हैं कि शरीर के दाहिने भाग में होने वाले अंग सूर्य हैं और वाम भाग में होने वाले चन्द्रमा। दक्षिण नासिका का स्वर सूर्य-स्वर है और वाम नासिका का चन्द्र-स्वर कहलाता है। जिस समय नासिका के एक पार्श्व से स्वर चल रहा होता है, तब वह इन का अश्वीरूप नहीं है। परन्तु जब दोनों स्वर एक साथ चलते हैं, तब वे अश्वी कहलाते हैं। वास्तव में ये दोनों स्वर उस समय अश्वी देवों के आधीन होते हैं। उस समय उन दोनों के द्वारा अश्वियों का प्रकाश हो रहा होता है। इसीलिए ( नासत्यौ = नासिकाप्रभवौ ) अश्वियों को नासिका से उत्पन्न माना जाता है। इस क्षेत्र में केवल नासिका ही उन अश्वियों का निवास स्थान नहीं है। अपितु नासिका से दोनों फुप्फुसों तक अश्वियों का प्रभावस्थल समझना चाहिये। जब सूर्यस्वर और चन्द्रस्वर दोनों सुयुजौ मिल कर चल रहे हों, तब इस सम्मिलित प्राण-वायु को अश्वियों का रूप समझना चाहिये। इसी प्रकार दोनों चक्षुएं जब एक साथ वस्तु को देखती हैं, तब यह अश्वी का रूप है। दोनों कान जब एक साथ किसी शब्द को सुनते हैं, तब ये भी अश्वियों के क्षेत्र व प्रभाव में आ जाते हैं। जब हम दो को संयुक्त करते हैं, तब यह प्राण-वायु अवरुद्ध हो जाता है। उदाहरणार्थ जिस समय हम दोनों चक्षुओं को संयुक्त कर किसी वस्तु को देखते हैं, तब दोनों नेत्रगोलकों की ओर दृष्टिशक्ति का एक समान प्रवाह चलता है। उस

समय फुप्फुसों में विद्यमान प्राणवायु वहीं अवरुद्ध हो जाती है। मनुष्य के श्वास प्रश्वास बन्द हो जाते हैं। दोनों नेत्र गोलकों से फुप्फुसों व हृदय तक एकतानता पैदा हो जाती है। एक प्रकार से यह कहा जा सकता है कि दोनों चक्षु रूपी अश्वों की लगाम हृदय में विद्यमान किसी शक्ति ने खैंच रखी है। इसी प्रकार दोनों श्रोत्रों व दोनों नासिकाओं के सम्बन्ध में कहा जा सकता है। इससे यह परिणाम निकला कि जब चक्षु, नासिका व श्रोत्र आदि इन विविध साधनों का एक साथ विनियोग होगा तब ये अश्वियों के प्रभाव में होने के कारण गौण रूप से अश्वी कहलायेंगे। यही बात सम्पूर्ण नर्वस सिस्टम के सम्बन्ध में कही जा सकती है। इस उपर्युक्त तथ्य को अश्वियों के सजोषसा, सचाभुवा, सचनस्तमा, सुयुजा, सयोनी-आदि विशेषण प्रकट कर रहे हैं। मन्त्रों में इनके पारस्परिक सम्बन्ध को कई उदाहरणों से दर्शाया गया है। जिन में कुछ उदाहरण विशेष रूप से ब्रह्माण्ड में घटित होते हैं और कुछ पिण्ड में। इन उदाहरणों में कुछ इस प्रकार हैं– पक्षी १ के पंखों के समान ये अश्वी परस्पर संयुक्त हैं। २रथ के दो पहियों के समान, इसी प्रकार दो नाक, दो कान, दो पैर, दो द्वार, माता पिता, दम्पती आदि। ब्रह्माण्ड व पिण्ड में सूर्य और चन्द्रमा का मिलन उनकी किरणों के द्वारा होता है, अतः उन अश्वियों को वेद में 'उस्रा' आदि ३ विशेषणों से सम्बोधित किया गया है। सूर्य और चन्द्रमा इन दोनों की किरणों के मिलन से एक नयी शक्ति का जन्म होता है, जिसे कि वेद की भाषा में अश्वी कहते हैं। और उनका यह मिलन प्रातः काल होता है। क्योंकि अश्वियों की स्थिति रात्रि के १२ बजे के बाद है। अतः अश्वी और कण्व पर विचार करते हुए हमें कण्व का रात्रि के १२ बजे के बाद का स्वरूप देखना चाहिये। अश्वी नामक यह नयी शक्ति सूर्य ४ रश्मियों के द्वारा सर्वत्र पहुंचती है। इन अश्वियों का रथ ५ सूर्यत्वचा वाला है– अर्थात् सूर्य के ऊपरले स्तर व आवरण पर जो भी शक्ति किरणो के रूप में हैं, वह इन अश्वियों का वाहन बनती है। द्युलोक के जिस स्तर पर सूर्य और चन्द्रमा की किरणें मिल कर नया रूप धारण करती हैं, वे अश्विनौ हैं।

**स्तुति द्वारा आह्वान—**

इन अश्वियों का कण्व लोग स्तुति द्वारा आह्-वान करते हैं। एक मन्त्र में कण्वों द्वारा की गई अश्वियों की स्तुति के सम्बन्ध में यह कहा गया है कि "हे अश्वियों ६ ! क्या हम से भी बढ़ कर कोई और व्यक्ति स्तुतियों से तुम्हारी स्तुति वा उपासना करते हैं अर्थात् कोई नहीं। यह कण्व का पुत्र वत्स ऋषि तुम्हें अपनी स्तुतियों से बढ़ाता है"। एक मन्त्र में आता है कि "ये ७ अश्वी स्तुतियों से आह्वान को सुनने वाले हैं"। "यह ८ वत्स नामक

१. शकुनस्य पक्षा इव . . . . . साकंयुजा। ऋ० १०।१०६।३

२. रथ्या इव . . . . चक्रा। ऋ० १।१८०।४

३. सूर्यावसु ऋभुमन्ता

४. नआगतं साकं सूर्यस्य रश्मिभिः ऋ० १।४७।७,८।१०१।२

५. तेन नासत्यागतं रथेन सूर्यत्वचा ऋ. १।४७।९

६. किमन्ये पर्यासतेऽस्मत् स्तोमेभिरश्विना। पुत्रः कण्वस्य वामृषिर्गीर्भि र्वत्सोऽवीवृधत्। ऋ० ८।८।८

७. स्तोमेभिर्हवनश्रुता

८. आवां विप्र इहावसेऽह्वत् स्तोमेभिरश्विना।

विप्र ऋषि अपनी रक्षा के लिये हे अश्वियों ! तुम्हें स्तुतियों से आह्वान करता है"।

इस प्रकार स्तुति सम्बन्धी अनेकों मन्त्र वेदों में आते हैं । उदाहरण-रूप में ऊपर कुछ मन्त्रों का दिग्दर्शन कराया । वे अश्वी स्तुति सुनकर भक्त के पास आते हैं। अब विचारणीय यह है कि ये अश्वी कब आते हैं और कहां से आते हैं ? इसका संक्षेप में उत्तर यह है कि ये अश्वी ब्रह्माण्ड में तो सूर्य और चन्द्रमा के सन्धिस्थल से आते हैं, चाहे वह सन्धिस्थल द्युलोक हो या अन्तरिक्ष लोक हो, और इसी प्रकार पिण्ड में मन और बुद्धि के सन्धिस्थल से आते हैं । और ये अश्वी मुख्य रूप से प्रातः काल आते हैं। मन्त्रों में आता है 'आ नो यातं दिवस्परि' 'दिवश्चिद् रोचनात्'। भगवान् की सूर्य शक्ति और चन्द्र शक्ति ये दोनों संयुक्त हो कर द्युलोक से, प्रकाशमान लोक से भक्त में पहुंचती हैं और उसके अन्दर विद्यमान मन, बुद्धि व इन्द्रिय आदि देवांशों को शुद्ध, परिमार्जित व संवर्द्धित करती हैं। अश्वियों की स्तुति व उनका मनुष्य के अन्दर आने का साधन यह है कि मनुष्य स्तुति आदि द्वारा अपने मन, बुद्धि और उनके सम्मिलन को चुम्बकीय शक्ति बनाता है जिससे वे अश्वी आकर्षित हो कर मनुष्य में प्रविष्ट होते हैं। मनुष्य में इन अश्वियों का प्रवेश दो रूपों में हैं । जिस प्रकार सोम दिव्य और पार्थिव दोनों प्रकार का होता है । इसी भांति ये अश्वी भी दिव्य व पार्थिव दोनों रूपों वाले होते हैं। इनका दिव्य रूप वह है जब कि मनुष्य अपनी आन्तरिक चुम्बकीय शक्ति से ब्रह्माण्ड में से इनको सीधा अपने अन्दर आकर्षित कर लेता है। और इनका पार्थिव रूप इस प्रकार है कि जब सूर्य और चन्द्रमा की सम्मिलित शक्ति जलों, औषधियों व वनस्पतियों में प्रविष्ट हो तद्गत सोम को अपने तेज से तेजयुक्त कर देती है तब उनके सेवन से मनुष्य में अश्वी प्रविष्ट होते हैं। ( ऋ० ८।९। ४, ५ ) परन्तु मनुष्य को अपनी आन्तरिक शक्तियों को दिव्य बनाने व मन, बुद्धि और इन्द्रियादि देवांशों की विकृतियों को दूर करने के लिये दिव्य अश्वियों की ही आवश्यकता हैं। जब मन और बुद्धि को एकाग्र और सुयुक्त कर शरीर के किसी स्थान पर प्रयुक्त करते हैं, तब जो गरमी व उष्णता ( घर्म ) शरीर में पैदा होती है, वह स्तुतियों द्वारा सींची जाती है । इससे शरीर में शान्ति और निर्मल तेज दोनों पैदा होते हैं। परन्तु यह स्मरण रखना चाहिये कि अथर्वा व्यक्ति अर्थात् अचल स्थिर व कूटस्थ व्यक्ति में ही सींचा गया सोम तेज ( घर्म ) को पैदा करता है।

**अश्वी ऋत के मार्ग पर विचरते हैं—**

वेद में एक मन्त्र आता है जिसमें यह कहा गया है कि ये अश्वी सामान्य जीवधारियों की ओर ऋत के मार्ग से आते हैं ।

**कवी ऋतस्य पत्मभिरर्वाग् जीवेभ्यस्परि ।**

ऋ० ८।८।२३

ये क्रान्तदर्शी अश्वी देव ऋत. के मार्ग से हम जीवों की ओर आवें ।

ये अश्वी ऋत के बढ़ाने वाले हैं । अतः अनेकों स्थलों पर 'ऋतावृधौ' आदि विशेषणों से इन्हें संबोधित किया जाता है । क्योंकि अश्वी 'रघुवर्तनी' लघुमार्ग, ऋजुमार्ग व सरल मार्ग पर चलने वाले हैं। अतः अश्वियों से सहायता लेने के इच्छुक मनुष्य को कुटिलता कट्टरता व दृढ़ता का

परित्याग कर अत्यन्त ऋजुप्रकृति का बनने की आवश्यकता है– ( ऋ० ८।९।८ )। वह ऋजुमार्ग हिरण्य का मार्ग ( हिरण्यवर्तनी ) है । ये स्वयं भी हिरण्य रूप वाले ( हिरण्यपेशसा ) हैं। हिरण्य पथ सुवर्णीय रंग का सात्विक पथ है। सात्विक पथ में ही ज्ञानवृद्धि होती है । ज्ञान के उपासक कण्व अश्वियों की स्तुति करते हैं । कण्व और अश्वियों के पारस्परिक सम्बन्ध को सुचारु रूप से समझने के लिये हमें रात्रि के बारह बजे के पश्चात् के अश्विनी काल को भी ध्यान में रखना चाहिये। क्योंकि १२ बजे के पश्चात् सूर्य चन्द्रमा की किरणों की मिश्रित धारा पृथिवी की ओर आती है। वह मिश्रित धारा ही अश्वी है जो कि मनुष्यों पर प्रभाव डालते हैं।

मनुष्य जिस समय गाढ़ निद्रा व सुषुप्ति में होता है उस समय बुद्धि व मन दोनों विलीन व प्रसुप्त होते हैं तब मनश्चेतना सब समाप्त होती है, मन और बुद्धि का सम्पर्क नहीं होता । परन्तु रात्रि के १२ बजे के पश्चात् जब सुषुप्ति समाप्त हो कर स्वप्नावस्था आती है, मन जाग्रत हो जाता है और हमारी चेतना का प्रवाह भी चालू हो जाता है और हमें स्वप्न आने लगते हैं। प्रश्न यह है कि यह कौन करता है, सुषुप्ति की विलीन अवस्था से मन और चेतना को कौन उभारता है ? वेद के शब्दों में वे अश्विनी हैं, जिनकी कृपा से चेतना की धारायें स्वप्न रूप में सब शरीर में प्रवाहित होने लगती हैं । इस अवस्था का कण्व ( ज्ञानाग्नि ) अन्धा और बहरा होता है । इस समय कौन क्या कह रहा है क्या दृश्य आते हैं उसे इसका ज्ञान नहीं। परन्तु यदि ब्राह्ममुहूर्त में जागृत हो बाह्य अश्वियों के साथ अपने आन्तरिक अश्वियों को एक करके उन्हें परस्पर सम्मिलित करने एकाग्र करने का प्रयत्न करें ( प्रातर्युजौ ) तो उसे स्वप्नावस्था का ज्ञान हो जाये, उसका रहस्य पता चल जाये । और मन बुद्धि रूपी अश्वियों को एकाग्र करने का यदि इस समय निरन्तर अभ्यास किया जाये तो कुछ काल पश्चात् दिव्य दर्शन व दिव्य श्रवण होने लगे। इसलिये कण्व अश्वियों से प्रार्थना करता है–

**'प्रातर्युजौ विबोधय'।**

प्रातःकाल युक्त होने वाले हे अश्वियों! तुम मुझे विशेष बोधवाला बनाओ । रात्रि के अन्तिम प्रहर में जब मन सचेतन हो कर अर्थात् सुषुप्ति से उठ कर स्वप्न लेने लगता है तो उस समय के लिये मन्त्र कहता है कि इस समय हमें इन मन और बुद्धि को थोड़ा जागृत नहीं करना है अपितु विशेष जागृत व विशेष बोधवाला बनाना है। इस समय मन और बुद्धि का सुषुप्ति से जागरण सामान्य न हो कर विशेष जागरण होना चाहिये, जिससे हमारे अन्दर प्रच्छन्न रूप में विद्यमान सब देवता जागृत हो जायें। इसीलिये देवों को 'उषर्बुध' कहा जाता है।

मन और बुद्धि इन दोनों की संयुक्त शक्ति को अश्वी कहते हैं यह हम पूर्व में निर्देश कर चुके हैं कि जिस व्यक्ति के मन और बुद्धि जिस सीमा तक विकसित होते हैं उसी सीमा तक उसमें अश्वियों का प्रकाश हो सकता है परन्तु इसमें शर्त यह है कि मन, बुद्धि को परस्पर युक्त किया जाये। यह सतत अध्यवसाय व अभ्यास का विषय है। ज्यों-ज्यों इन दोनों की युक्तावस्था बढ़ती जाती है त्यों त्यों अश्वियों का मनुष्य में अवतरण

उनकी सहायता तथा उन का प्रकाश अधिक होता जाता है। इसलिए हमारा कर्तव्य है कि मन और बुद्धि इन दोनों की शक्ति को बढ़ायें और इन को परस्पर युक्त करें। अश्वियों के मन और बुद्धि वाले दोनों रूप हैं, यह मन्त्रों में स्पष्ट निर्देश हुआ है। उदाहरण के रूप में कुछ इस प्रकार हैं—

१'वे अश्वीदेव धी अर्थात् बुद्धि से वसु प्राप्त कराने वाले, बुद्धि के वेग वाले तथा बुद्धि को प्रीणन करने वाले हैं। वे क्रान्तदर्शी व गम्भीर चित्तवाले हैं। तम व अन्धकार को दूर करने वाले ज्योतिर्मय अन्न को प्रदान करने वाले हैं। मन्द्र-ध्वनि से मनुष्य को चिताने वाले हैं' '२मन के वेग वाले तथा मानसिक ऐश्वर्य प्रदान करने वाले हैं। मन में वे समवेत हुए हैं। इस प्रकार कुछ मंत्र पद और विशेषण हमने यहां प्रदर्शित किये हैं। जब साधक मन और बुद्धि को एकाग्र कर परस्पर संयुक्त करता है तो ज्ञानोपलब्धि के जितने भी करण हैं उन पर से तम व अज्ञान का आवरण क्षीण होना प्रारम्भ हो जाता है। इस लिए इन्हें 'दस्रौ', ( दसु उपक्षये ) कहा जाता है। ये अश्वी सूक्ष्म से सूक्ष्म मल व आवरण को विनष्ट कर दिव्य ज्ञान की उपलब्धि में सहायक बनते हैं। गाढ निद्रा व सुषुप्ति में तम का जो आवरण आता है उसे ये विनष्ट करते हैं। निद्रा के समय सभी प्राणियों पर यह आवरण अवश्य ही आता है और प्रतिदिन नष्ट भी होता है। क्योंकि अश्वी आवरण का विनाश अवश्य ही करते हैं, अतः उन्हें नासत्यौ ( न+असत्यौ ) कहा गया है अर्थात् वे अपने कार्य में असत्य कभी नहीं सिद्ध होते। ये अश्वी उत्तम रथ वाले, उत्तम घोड़ों वाले उत्तम नौकाओं वाले हैं। उत्तम मार्ग पर चलते हैं। कण्व कहता है कि हमें उत्तम मेधा ही नहीं चाहिये अपितु मति, बुद्धि से भी हम पार पहुंचें 'मतीनां यातं पाराय गन्तवे' ऋ० १।४६।७। वेद कहता है कि मति से भी पार पहुंचने के लिए बड़े-बड़े गहन अतल स्पर्शी इन्द्रिय-समुद्र हैं, जिनको पार करना पड़ेगा। कौनसी नौका होगी? अरित्र कौनसे होंगे? अथवा कौनसे रथ व घोड़े होंगे? इत्यादि प्रश्नों का समाधान वेद में अनेकों प्रकार से किया गया है। एक मन्त्र में आता है कि ऐन्द्रियिक समुद्रों के तैरने में अश्वियों का जो रथ प्रयुक्त होता है, उसका अरित्र ३'दिवस्पृथु' द्युलोक तक विस्तृत है। और उसमें बुद्धि से 'इन्दु' सोम का योग करना पड़ता है। इस अवस्था में मति से पार पहुंच सकते हैं। कण्व को जब इन समुद्रों के तैरने के लिए अश्वियों का रथ प्राप्त हो जाता है तब वह कहता है कि—मति से पार जाने के लिए ऋत का मार्ग साधु हो गया है और मैंने द्युलोक का विस्तार देख लिया है। इस प्रकार कण्व का यह दिव्य रूप होगा।

### प्रस्कण्व

कण्व के दो रूप हम पूर्व में देख चुके हैं। कण्व का पूर्व रूप अन्धा और बहरा है तो उत्तर रूप दिव्य दृष्टि युक्त तथा दिव्य श्रवण-शक्ति युक्त माना गया है। यह प्रस्कण्व कण्व का श्रेष्ठ व प्रकृष्ट रूप है। दिव्य दृष्टि व दिव्य-श्रवण सम्बंधी जो शक्तियां कण्व में पैदा होती हैं, वे और भी श्रेष्ठ व प्रकृष्ट रूप में होकर प्रस्कण्व में आविर्भूत

---

१. धिया देवा वसुविदा, धीजवना, धियं जिन्वा, कवी गम्भीरचेतसा, या ज्योतिष्मती तामिषम्।
पुरुमन्द्रा, प्रचेतसा, यतवचसा। धीभिः वत्स-प्रचेतसा।

२. मनोजवसा, मनोतरा रणीयाम् समनसा।

३. अरित्रं वां दिवस्पृथु तीर्थे सिन्धूनां रथः।
धिया युयुज्र इन्दवः॥ ऋ० १।४६।८।

होती हैं। अतः कण्व से अत्यधिक वैशिष्ट्य के कारण इसे कण्व पुत्र मान लिया गया है। अब हम मन्त्रों के आधार पर अति संक्षेप में प्रस्कण्व की कुछ विशेषताओं को यहां प्रदर्शित करते हैं।

प्रस्कण्व की अवस्था में एक अपूर्व उषा ( १अपूर्व्या उषः ) जो कि पहिले कभी नहीं थी प्रकट होती है। अतः हम यह कह सकते हैं कि यह भी प्राकृतिक उषा नहीं है, यह एक आन्तरिक दिव्य उषा है। प्राकृतिक उषा तो प्रतिरात्रि के पश्चात् आविर्भूत होती है। आन्तरिक उषा ही ऐसी होती है जो कि अपूर्व रूप वाली होती है। वह आन्तरिक उषा सामान्य उषा नहीं है। यह व्युष्टि ( वि+उष्टि ) अर्थात् विशेष उषा है। इस अपूर्व और विशिष्ट उषा में प्रस्कण्व का जागरण व जन्म होता है। कण्व में तो दिव्य दृष्टि व दिव्य श्रवण-शक्ति का केवल प्रारम्भिक रूप ही होता है। उसे यह ज्ञात नहीं होता कि ये दिव्य-शब्द व दिव्य-दृश्य कहां से आते हैं? कौन इस का प्रकाशक व उत्पादक है? क्योंकि कण्व को उषा का ज्ञान अश्वियों के वीणावादन से हुआ था। उसे उषा का साक्षात् दर्शन नहीं था। परन्तु प्रस्कण्व अवस्था में आ कर उषा साक्षात् रूप में उत्पन्न हो कर सब कुछ प्रकट२ कर देती है। इसी दृष्टि ऋ० १।४८।४ ३से मन्त्र के भाष्य में व्यैंकट माधव ने लिखा है कि 'उषसि शयाने शयानः प्रस्कण्व उदाराणां नामान्यसावसाविति ब्रूते' अर्थात् उषाकाल में बिस्तरे पर लेटा हुआ प्रस्कण्व उन उदार देवों ( सूरयः ) का नाम लेता है जो कि प्रस्कण्व को दिव्य शक्तियों का दान करना चाहती हैं। प्रस्कण्व कहता है कि 'व्युष्टि अर्थात् दिव्य उषाओं में देवों के सम्मुख पहुचने के लिए अग्नि की स्तुति करता हूं।'१

दिव्य उषा के आविर्भाव होने पर सविता, उषा, अश्वी, भग और अग्नि आदि देवता प्रकट होते हैं।२ कहने का भाव यह है कि इस प्रस्कण्व अवस्था में दिव्य शक्तियों का आविर्भाव (दैव्यं जनम्) विशेष रूप से होता है। इसलिए प्रस्कण्व ऋषि के मन्त्रों में 'दैव्यं जनम्'३ दैव्य उत्पत्ति तथा इस से मिलते-जुलते वाक्य बहुत आते हैं। प्रस्कण्व के सम्बन्ध में ऋग्वेद में एक मन्त्र आता है जो कि इस प्रकार है—

**पार्षद्वाणः प्रस्कण्वं समसादयच्छयानं जिव्रिमुद्धितम्। सहस्राण्यसिषासद् गवामृषिस्त्वोतो दस्यवे वृकः ॥** ऋ० ८।५१।२।

( पार्षद्वाणः ) चित्र विचित्र अर्थात् अद्भुत वाणियों ने ( शयानं ) प्रसुप्त अतएव ( जिव्रि ) शिथिल ( प्रस्कण्वं ) प्रकृष्ट कण्व को ( उद्धितम् समसादयत् ) उठा दिया। और वह ( गवां सहस्राणि असिषासद् ) सहस्रों दिव्य ज्योतियों को प्राप्त हुआ। इस प्रकार हे इन्द्र! ( त्वोतः ऋषिः ) तुम से रक्षित वह ऋषि ( दस्यवे वृकः ) दस्यु का कर्त्तन करने वाला बना।

उपर्युक्त मन्त्र से यह स्पष्ट है कि दिव्य उषा के आविर्भाव से पूर्व प्रस्कण्व को अद्भुत वाक्

---

१. एषो उषा अपूर्व्या व्युच्छति प्रिया दिवः। ऋ० १।४६।१।

२. विश्वमाभासि रोचनम्। ऋ० १।४९।४।

३. उषो ये ते प्रयामेषु युञ्जते मनो दानाय सूरयः। अत्राह तत् कण्व एषां कण्वतमो नाम गृणाति, नृणाम्। ऋ० १।४८।४।

१. देवां अच्छा यातवे जातवेदसमग्निमीडे व्युष्टिषु। ऋ० १।४४।४।

२. सवितारमुषसमश्विना भगमग्निं व्युष्टिषु क्षपः। ऋ० १।४४।८।

३. नमस्या दैव्यं जनम्। ऋ० १।४४।६, इहाथ दैव्यं जनं बर्हिरासादया वसो। ऋ० १।४५।९।

समूह उद्‌बुद्ध व प्रबुद्ध करता है और ऊपर उठा कर खड़ा कर देता है। इस से पूर्व वह तम के आवरण से आवृत था। परन्तु उषाकाल में प्रबुद्ध होते ही सहस्रों प्रकार की दिव्य ज्योतियां प्राप्त होने लगीं। इस अवस्था में आकर फिर किसी प्रकार का आवरण प्रस्कण्व को आवृत न कर सका। उसने अज्ञान रूपी दस्यु के टुकड़े-टुकड़े कर दिये। यहां पर 'पार्षद्वाणः' शब्द पर विशेष विचार करना उपयुक्त होगा। इस का निर्वचन इस प्रकार हो सकता है 'पृषन्तो वाणाः—पृषद्वाणाः, तेषां समूहः, पार्षद्वाणः।' वाण शब्द निरुक्त में वाक् नामों में पठित है। पृषत् का एक भाव स्फुरण भी है, अर्थात् चमकती व स्फुरित होती हुई वाक् 'पार्षद् वाण' कहला सकती है। प्रस्कण्व के सम्बन्ध में दूसरा मन्त्र इस प्रकार है——

**तत्त्वा यामि सुवीर्यं तद् ब्रह्म पूर्वचित्तये। येना यतिभ्यो भृगवे धने हिते येन प्रस्कण्वमाविथ।।** ऋ० ८।३।६।

हे इन्द्र ! ( पूर्वचित्तये ) द्युलोक व दिव्य प्रकाश की प्राप्ति के लिए ( त्वा ) तुझ से ( तत् सुवीर्यं ) उस उत्तम क्षात्र-शक्ति और (तद् ब्रह्म) उस ब्रह्म-शक्ति की ( यामि ) याचना करता हूं। ( येन ) जिस आत्मशक्ति से तूने ( धने ) ये क्षत्रशक्ति व ब्रह्मशक्ति रूपी दोनों धन ( यतिभ्यः ) यतियों के लिए और ( भृगवे ) परिपक्व बुद्धि वाले के लिए (हिते) नियत किए हैं और ( येन ) जिससे ( प्रस्कण्वं आविथ ) प्रस्कण्व की तुम रक्षा करते हो।

उपर्युक्त मन्त्र में 'पूर्व चित्ति' द्युलोक है या द्युलोक से उपलक्षित दिव्य प्रकाश है। (द्यौर्वै वृष्टिः पूर्वचित्तिः, तै० ब्रा० ३।६।५।२, श० प० १३।२।६।१४)। द्युलोक व दिव्य प्रकाश की प्राप्ति के लिए प्रस्कण्व में उत्तम वीर्यशक्ति और ब्रह्मशक्ति ये दोनों होनी चाहियें। प्रस्कण्व के लिए अग्नि से निम्न प्रार्थना की गई है।

**सुशंसो बोधि गृणते यविष्ठ्य मधुजिह्वः स्वाहुतः। प्रस्कण्वस्य प्रतिरन्नायुर्जीवसे नमस्या दैव्यं जनम्।।** ऋ० १।४४।६।

हे अग्नि ! ( सुशंसो बोधि ) खूब प्रशंसित हुआ तू जागृत हो ( गृणते यविष्ठ्य ) स्तुतिकर्ता में अत्यधिक घुलमिल जा ( मधुजिह्वः ) मधुर जिह्वा वाला तथा ( स्वाहुतः ) उत्तम रूप से आहुति दिया गया ( प्रस्कण्वस्य जीवसे ) प्रस्कण्व के जीवन के लिए उस की (आयुः प्रतिरन्) आयु को बढ़ाता हुआ ( दैव्यं जनम् ) दैव्य उत्पत्ति को ( नमस्या ) नमन कर अर्थात् प्रस्कण्व में पैदा कर।

उपर्युक्त मन्त्र में तीन बातें कही गई हैं। प्रस्कण्व की आयु वृद्धि की प्रार्थना है अर्थात् प्रस्कण्व की अवस्था जिसमें दिव्यज्ञान अवतरित होते हैं, खूबदीर्घ होनी चाहिये। दूसरा दिव्य उत्पत्ति और तीसरा दिव्य उत्पत्ति को करने वाला अग्नि का स्वरूप। अपने अन्दर दिव्य उत्पत्ति के लिये मनुष्य को सर्वप्रथम अग्नि की खूब प्रशंसा करनी चाहिये जिससे कि वह जागृत हो जावे। अग्नि के जागृत होने पर उसकी इतनी स्तुति करनी चाहिये कि हम में और उसमें भेद न रहे ( यविष्ठ्य ) और अपने आन्तरिक सभी तत्वों की उसमें आहुति डालकर उसे खूब प्रवृद्ध करना चाहिये, जिससे कि वह मधुर भाषा में हमारा पथप्रदर्शन करे। ऐसी अग्नि प्रस्कण्व अवस्था को निरन्तर बनाये रखती है जिसमें कि दैव्य उत्पत्ति होती रहती है। इस प्रकार प्रस्कण्व ऋषि पर

हमने संक्षेप में विचार किया । इस ऋषि का सम्बन्ध ब्राह्ममुहूर्त व प्रातः काल से है । और उसके देवता भी अग्नि, सूर्य, उषा, अश्विनौ आदि हैं जिनका सम्बन्ध प्रातःकाल से है ।

## मेध्यातिथि

मेध्यतिथि कण्व ऋषि का पुत्र है । इसे मेधातिथि भी कहते हैं । वेद व ब्राह्मण ग्रन्थों के प्रकरणों को देखने से यह स्पष्ट पता चलता है कि इन दोनों मेध्यातिथि व मेधातिथि में कोई भेद नहीं है । यह हम फिर कभी आपके सामने रक्खेंगे मेध्यातिथि की व्युत्पत्ति के आधार पर तत्सम्बन्धी एक दो कथानकों पर आध्यात्मिक क्षेत्र की दृष्टि से विचार करते हैं

**"मेध्यातिथि—मेध्यैरतिथिभिर्युक्तः"**

ऋ० १।३६।१० ( सायणाचार्य )

मेध्यातिथि वह व्यक्ति हो सकता है जिसकी मेधाबुद्धि में अतिथि आया करते हैं । अथवा **"मेध्याः संगमनीयाः पवित्रा अतिथयो यस्य सः"** मेल के योग्य पवित्र अतिथि जिसके पास आते हों ।

ये अतिथि दो स्थानों पर आकर मेध्यातिथि का यज्ञ सम्पन्न करते हैं । एक तो मेधा बुद्धि में और दूसरे हृदय स्थली में ।

ये अतिथि प्रकृति के क्षेत्र में अनुसन्धान करने वाले तथा अध्यात्म में विचरने वाले व्यक्तियों की मेधा बुद्धि व हृदय स्थली में आते हैं । साधारण मनुष्य भी जब कभी किसी विषय के प्रति रात दिन चिन्तन करता है तो उसे भी अचानक कई ऐसी बातें सूझ जाती हैं, जिनकी उसे आशा न थी । इस लिये साधारण मनुष्यों में ये अतिथि सूझ के रूप में आते हैं । परन्तु योगी व आध्यात्मिक पुरुषों में आने वाले इन अतिथियों को प्रकाश किरण, शक्ति तथा देवता इत्यादि कई नामों से कहा जा सकता है इनको अतिथि इस लिये कहा कि इनके आने की तिथि निश्चत नहीं होती । अभीप्सा व परिश्रम करते रहना चाहिये न जाने कब ये आ पहुंचे । मेध्यातिथि का आध्यात्मिक स्वरूप वह है जबकि इसमें नये-नये आध्यात्मिक तत्व, विज्ञान व शक्तियां प्रादुर्भूत होती हैं । वेद के पारिभाषिक शब्दों में कहना चाहें तो यह कह सकते हैं कि देवता अतिथि रूप में उसके यहां आते हैं और यज्ञ करते हैं । इस लिये मेध्यातिथि के मन्त्रों में हम यह देखते हैं कि वह देवताओं को बार-बार आह्वान करता है और अग्नि से बार-बार प्रार्थना करता है कि, जा तू उन देवताओं को यहां ले आ । ( अग्ने देवाँ इहावह ) । अब हम मेध्यातिथि सम्बन्धी एक दो कथानक यहां दिखाते हैं––

**प्लयोग-आसङ्ग–**

ऋ० ८ म० १ म सूक्त के ३० से लेकर ३३ तक ४ मन्त्र मेध्यातिथि तथा 'प्लायोगि आसङ्ग' के सम्बन्ध में आते हैं। पूर्वाचार्यों ने इन मन्त्रों से आसङ्ग प्लायोगि और मेध्यातिथि सम्बन्धी जो कथानक बनाया है उसका संक्षिप्त भाव इस प्रकार है––

आसङ्ग नाम का एक राजर्षि हुआ है जिसके पिता का नाम प्लयोग था । इसलिये मन्त्रों में इसे आसंग प्लायोगि करके कहा गया है । कण्वपुत्र मेध्यातिथि इसका पुरोहित था । और वह इस आसङ्ग की स्तुति में मन्त्रों की रचना किया करता था, जिससे प्रसन्न हो कर यह आसंग मेध्यातिथि

को खूब ऐश्वर्य दिया करता था।

अब हम इस कथानक को स्पष्ट करते हैं और फिर मन्त्रों की भी व्याख्या करते हैं।

आसंगः प्लायोगिः को मैत्रायणी संहिता ( ३।१।६ ) में संगः प्रयोगिः कहा है। और सायणाचार्य ने ऋ० ८।१।३ मन्त्र की व्याख्या करते हुए 'प्लायोगि' को 'प्रायोगि' लिखा है इससे यह स्पष्ट है कि प्रायोगि व प्लायोगि में कोई भेद नहीं है। अब जो इस कथानक के पात्र हैं उनको हम इस प्रकार समझ सकते हैं।

मेध्यातिथि जिसकी मेधा बुद्धि व हृदयस्थली में दिव्य शक्ति व दिव्य-ज्ञान अतिथि रूप में आते हैं।

प्रयोग– ( प्र+योग ) प्रकृष्ट रूप में अपने आपको किसी विषय के प्रति लगाना।

आसंग– जिस विषय आदि के प्रति अपने आपको प्रकृष्ट रूप से लगाया जाता है, वहां उस विषय के प्रति आसंग या संग पैदा हो जाता है। आसङ्ग या सङ्ग को हम आसक्ति, लगाव, तन्मयता तल्लीनता आदि कई एक शब्दों में प्रकट कर सकते हैं।

इसका भाव यह हुआ कि जब कोई मनुष्य किसी विषय या वस्तु के प्रति योग करता है, अर्थात् लगाता है तो उस विषय के प्रति उसके अन्दर लगाव पैदा हो जाता है। इस विषय के चिन्तन में वह तन्मय हो जाता है। क्योंकि प्रयोग ( प्रकृष्ट योग ) से आसङ्ग, ( तन्मयता आसक्ति ) पैदा होता है। इसलिये वैदिक भाषा में 'आसङ्ग' को 'प्रयोग' का पुत्र कह दिया गया है। इसी भाव को श्रमद्भगवद्गीता के निम्न श्लोक में इस प्रकार रख दिया गया है––

**"ध्यायतो विषयान् पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते"**

अर्थात् विषयों का ध्यान करने से मनुष्य में उनके प्रति सङ्ग अर्थात् लगाव पैदा हो जाता है। इस प्रकार वैदिक परिभाषाओं की गीता के शब्दों में तुलना करें तो इस प्रकार कर सकते हैं–

**ध्यान = प्रयोग, सङ्ग = आसङ्ग**

मनुष्य में इसको हम इस प्रकार समझ सकते हैं कि मेध्यातिथि और आसङ्ग मनुष्य के ये दो रूप हैं। मेधा बुद्धि की विशेषता वाला एक रूप है और आसङ्ग अर्थात् तन्मयता व तल्लीनता वाला दूसरा रूप है। जब किसी मनुष्य में किसी विषय के प्रति अपने आपको प्रकृष्ट रूप से लगाने से उसके प्रति आसङ्ग भाव पैदा हो जाता है तब मनुष्य के दूसरे रूप मेध्यातिथि में नए-नए अतिथि आने लगते हैं। जब कोई योगी व वैज्ञानिक पुरुष अपने विषयों का चिन्तन करते हैं तो उन्हें नयी-नयी बातें सूझती हैं, उनकी बुद्धि में दिव्य प्रकाश अवतरित होता है। वे अतिथि हैं। ये दिव्य प्रकाश रूपी अतिथि आसङ्ग अर्थात् तल्लीनता व तन्मयता का परिणाम है। इसलिये हम इन्हें मेध्यातिथि को दिये गये आसङ्ग के धन व ऐश्वर्य कह सकते हैं। इस दृष्टि से यदि हम प्रथम मन्त्र को देखें तो मन्त्र का अर्थ इस प्रकार होगा।

**स्तुहि स्तुहीदेते घा ते मंहिष्ठासो मघोनाम्।**
**निन्दिताश्वः प्रपथी परमज्या मघस्य मेध्यातिथे॥**

ऋ० ८।१।३० ॥

( मेध्यातिथे ) हे मेध्यातिथि ! ( स्तुहि स्तुहि ) तू मेरी बार-बार स्तुति कर ( एते ते ) ये तेरे स्तोत्र ( घ ) निश्चय से (मघोनाम् मंहिष्ठासः ) ऐश्वयों के देने वाले हैं। मैं आसङ्ग कैसा हूँ ? ( निन्दिताश्वः ) तेरे घोड़ों को मैंने

निन्दित कर दिया है। और मैं ( प्रपथी ) श्रेष्ठ मार्ग का यात्री हूँ ( मघस्य ) ऐश्वर्य को बींधने के लिये ( परमज्यः ) श्रेष्टज्या [धनुष की डोरी] वाला हूं।

मन्त्र के पूर्वार्ध में आसङ्ग मेध्यातिथि से यह कहता है कि, हे मेध्यातिथि ! तू मेरी बार-बार स्तुति कर। ये तेरे स्तोत्र तुझे ऐश्वर्यों को दिलाने वाले होंगे।

यह स्वाभाविक बात है कि प्रत्येक मनुष्य अपनी स्तुति व प्रशंसा से प्रसन्न होता है। और स्तुति करने वाले को जो कुछ वह दे सकता है, देता है। परन्तु यहां पर मेध्यातिथि की आसङ्ग के प्रति स्तुति मनुष्य के अपने अन्दर एक रूप की दूसरे रूप के प्रति है। मनुष्य का एक रूप मेध्यातिथि का है, अर्थात् उसकी मेधाबुद्धि में अतिथि आ रहे हैं। और दूसरा रूप आसङ्ग अर्थात् लगाव तन्मयता आदि का है। किसी की मेधाबुद्धि अपने आप में चाहे कितनी ही उत्कृष्ट क्यों न हो, परन्तु जब तक वह ध्येय वस्तु के प्रति प्रयोग द्वारा आसङ्ग भाव न पैदा कर लेगा, तब तक उसकी मेधाबुद्धि कुछ भी नहीं पैदा कर सकती।

परन्तु प्रश्न यह है कि यह आसङ्ग भाव कैसे पैदा करें ? इस का उपाय वेद मन्त्र में यह बताया कि इस आसङ्ग भाव की बार-बार स्तुति करो उठते, बैठते, खाते, पीते हर समय ध्येय वस्तु का ही चिन्तन हो और आसङ्ग भाव की खूब प्रशंसा हो तो आसङ्ग भाव खूब वृद्धि को प्राप्त करेगा। हम संसार में भी देखते हैं कि जब मनुष्य में किसी सांसारिक विषय के प्रति आसक्ति पैदा हो जाती है, और उसमें आनन्द व रस आने लगता है तब वह उस आसक्ति की बड़ी प्रशंसा करता है। इस से आसक्ति और भी बढ़ती है। इसी प्रकार बार-बार स्तुति करने से अच्छे विषयों के प्रति भी आसङ्ग भाव खूब बढ़ाया जा सकता है। तब उस समय मनुष्य को उस विषय में नयी २ बातें सूझेंगी। उस की मेधा बुद्धि में नये-नये दिव्य प्रकाश पैदा होंगे। ये नये नये प्रकाश ही अतिथि हैं और ये ही आसङ्ग के धन हैं जो कि आसङ्ग के द्वारा मेध्यातिथि को दिये जाते हैं।

मन्त्र में उत्तरार्ध में आसङ्ग अपने रूप को इस प्रकार दिखाता है 'निन्दिताश्वः' अर्थात् हे मेध्यातिथि ! मैंने तेरे अश्वों को निन्दित कर दिया है कहने का भाव यह है कि आसङ्ग भाव इतना तीव्र है कि बुद्धि के घोड़े जो कि पदार्थ व ध्येय विषय के प्रति दौड़ रहे हैं, वे तो थक जाते हैं, परन्तु आसङ्ग भाव अर्थात् तन्मयता की अवस्था अक्षुण्ण बनी रहती है। हम संसार में ऐसे बहुत से मनुष्य देखते हैं कि जिनकी बुद्धि तो बहुत उत्कृष्ट है, परन्तु उन में आसङ्ग भाव, तन्मयता व स्थिरता आदि नहीं है। इस लिये वे किसी भी विषय में संसार को अपनी नई देन नहीं दे पाते। अगला विशेषण है—

प्रपथी—–आसङ्ग कहता है कि मैं तो श्रेष्ठ राह का राही हूं। अर्थात् अच्छे विषयों के प्रति ही मनुष्य में आसङ्ग भाव पैदा होना चाहिये। सांसारिक विषयों के प्रति आसक्ति होना अच्छा मार्ग नहीं है अगला विशेषण है—मघस्य परमज्यः।

अर्थात् ऐश्वर्यों को बींधने के लिए इस आसङ्ग के पास धनुष की श्रेष्ठज्या (डोरी) भी है। यहां लक्ष्य बींधने में बुद्धि के घोड़ों को बाण रूप में दिखा दिया है। ध्येय वस्तु के 'मघ' अर्थात् ऐश्वर्य को बींधने के लिए बुद्धि के जो बाण हैं, वे सतत

चिन्तन द्वारा उस पदार्थ पर पड़ते हैं, जिससे कि उस पदार्थ में निहित ऐश्वर्य बिंध जाता है। बुद्धि के वे बाण आसङ्ग अर्थात् तन्मयता के धनुष पर रखकर छोड़े जाते हैं। इसमें यह अवश्य याद रखना चाहिये कि धनुष की डोरी जितनी अच्छी होगी उतना ही लक्ष्य ठीक बिंधेगा। ऐसी ही लक्ष्य बींधने की कल्पना उपनिषद् में भी आती है।

**प्रणवो धनुः शरो ह्यात्मा ब्रह्म तल्लक्ष्यमुच्यते।**
**अप्रमत्तेन बेधव्यं शरवत्तन्मयो भवेत् ॥**

आसंग ( तन्मयता ) के रथ में मेध्यातिथि अर्थात् बुद्धि के घोड़े जुते हैं, वे रथ को ध्येय वस्तु तक ले जाते हैं, और उस की गहराई तक पहुंच जाते हैं। इस अवस्था में, बुद्धि में जो सूक्ष्म रहस्यों को देखने की शक्ति है, वह पदार्थों के गुह्य रहस्य को जान लेती है।

मन्त्र इस प्रकार है--

**आयदश्वान् वनन्वतः श्रद्धयाहं रथे रुहम्।**
**उत वामस्य वसुनश्चिकेतति यो अस्ति याद्वः पशुः ॥**

ऋ० ८।१।३१।

हे मेध्यातिथि ! ( वनन्वतः ) पदार्थों का सम्यक् प्रकार से सेवन करने वाले, तेरे (अश्वान्) अश्वों को ( अहं ) मैंने ( यत् ) जब ( श्रद्धया ) श्रद्धा से ( रथे आरुहम् ) रथ में लगाया अथवा चढ़ाया है। [ उस समय पदार्थ तक पहुंच कर ] ( यः याद्वः पशुः अस्ति ) जो तेरा यदु सम्बन्धी पशु अर्थात् सूक्ष्म तत्त्वों को देखने की शक्ति ( सूक्ष्मस्य द्रष्टा,–सायण ) है, वह ( वामस्य वसुनः चिकेतति ) पदार्थ में निहित वांछनीय वसु को जान लेती है।

यहां अश्व मेध्यातिथि के हैं, और रथ आसंग का है। आसंग कहता है कि हे मेध्यातिथि ! मैंने तेरे अश्वों को श्रद्धा से अपने रथ में जोता है। यहां मन्त्र में अश्वों को रथ में जोतने के लिए 'आरुहम्' धातु का प्रयोग हुआ है। सायणाचार्य ने इस धातु के प्रयोग में णिजर्थ का अन्तर्भाव मान कर इस का अर्थ रथ में घोड़ों को जोतना ऐसा किया है। हम भी यह मान लेते हैं। परन्तु एक विचारणीय बात यह है कि 'रुह' धातु का प्रमुख अर्थ 'चढ़ना' होता है। यदि हम 'रुह' धातु का चढ़ना अर्थ करें तो हमें मन्त्र का यह अर्थ करना पड़ेगा कि इस रथ में आसंग ने घोड़ों को चढ़ाया है। इस में कोई आश्चर्य नहीं होना चाहिये। यह रथ ही ऐसा है, जिस पर घोड़े चढ़ते हैं। आसंग अर्थात् तन्मयता के ऊपर बुद्धि के घोड़े चढ़ कर ध्येय विषय के प्रति आते हैं, यह भाव यहां दिखाया जा सकता है। इस लिए 'आरुहम्' का अर्थ 'जोतना' या 'चढ़ाना' कर देवे बात एक ही है। आसंग कहता है कि मैंने इन घोड़ों को श्रद्धा से चढ़ाया है या जोता है। बुद्धि के घोड़े किधर जा रहे हैं, और किधर जाना चाहिये इत्यादि बातों से आसंग को तो कोई सरोकार नहीं, वह तो आसंग अर्थात् तन्मयता की अवस्था बनाये रखता है। इस से एक ध्वनि निकलती है कि जो व्यक्ति अनुसन्धान करने वाले हैं, या किसी प्रकार का बौद्धिक अन्वेषण करने वाले हैं। उन पर किसी प्रकार का नियन्त्रण नहीं होना चाहिये और बौद्धिक नियन्त्रण तो किसी प्रकार होना ही नहीं चाहिए।

इस अवस्था में जिस समय कि आसंग के रथ में जुते हुए बुद्धि के घोड़े ध्येय विषय के प्रति जाते हैं, और उस विषय में प्रवेश कर जाते हैं, तो उस विषय का सम्पूर्ण रहस्य उन के सामने खुल जाता है। इसी बात को मन्त्र के उत्तरार्ध में इस प्रकार कहा कि मेध्यातिथि का यदु नामक पशु वांछनीय रहस्य ( वसु ) व ऐश्वर्य को जान लेता है। यदु सम्बन्धी पशु क्या है ? यह तो हम फिर कभी आप के सामने रक्खेंगे परन्तु इस का

भाव यह है कि विषय या वस्तु के अन्दर निहित रहस्य व ऐश्वर्य को देखने की शक्ति (पश्यतीति पशुः) जब मनुष्य में जागृत हो जाती है तब वह यदु नामक पशु कहलाता है।

आसंग का रथ--

अब संक्षेप में हम आसंग के रथ के सम्बन्ध में कुछ विचार करते हैं। आसंग का रथ कैसा है यह अगले मंत्र में बताया गया है।

**य ऋज्रा मह्यं मामहे सह त्वचा हिरण्यया।**
**एष विश्वान्यभ्यस्तु सौभगासंगस्य स्वनद्रथः ।।**

ऋ० ८।१।३२।

(यः) जिस आसंग ने (मह्यं) मुझे (हिरण्यया त्वचा सह) हिरण्यमय त्वक् अर्थात् प्रकाश के साथ (ऋज्रा ममहे) सरलताओं को प्रदान किया है। (एष आसंगस्य स्वनद्रथः) यह आसंग का शब्दायमान रथ (विश्वानि सौभगा) सम्पूर्ण सौभगों को (अभ्यस्तु) अभ्यास करे अर्थात् बार-बार दोहरावे।

आसंग अर्थात् तन्मयता की अवस्था से दो बातें मनुष्य में पैदा होती हैं। एक (ऋज्रा) सरलता और दूसरे (हिरण्यत्वक्) प्रकाश। मनुष्य की चंचलावस्था में बुद्धि की विषय के प्रति गति सरल नहीं होती है। वह ध्येय विषय के प्रति जाती हुई इधर उधर के पदार्थों व विषयों को भी छूती जाती है। बुद्धि की सरल गति भी तभी समझनी चाहिए जब कि वात रहित स्थान में रक्खे हुए दीपक की ज़्योति की तरह वह सीधी रेखा में जावे। परन्तु ज्यों ज्यों मनुष्य में आसंग भाव अर्थात् तन्मयता की अवस्था बढ़ती जाती है त्यों-त्यों उस की गति भी सरल होती जाती है। ऐसा व्यक्ति शरीर की दृष्टि से भी ऋजुकाय बन जाता है। यह सरलता का होना आसंग के ही कारण हैं। दूसरी वस्तु जो आसंग देता है वह है 'हिरण्यत्वक्' अर्थात् प्रकाश। संसार में जितने भी ज्योतिर्मय तत्व हैं, सूर्य, चन्द्रमा, विद्युत् इत्यादि ये सब ज्योति व प्रकाश के कारण हिरण्यत्वक् वाले हैं। हिरण्य ज्योति को कहते हैं। वे ज्योतियां कई तो चक्षु द्वारा देखी जा सकती हैं, परन्तु कई ज़्योतियां मन व बुद्धि आदि द्वारा दिखाई देती हैं। बुद्धि को किसी विषय का रहस्य मिल जाना—इसे हम दूसरे शब्दों में यह कह सकते हैं कि बुद्धि का हिरण्मय त्वचा के साथ सम्पर्क हुआ है। इसलिए आसंग अवस्था में ये दो बातें मनुष्य को प्राप्त होती हैं, एक तो सरलता दूसरा प्रकाश। इन की प्राप्ति ठीक प्रकार से हो इस का साधन मन्त्र के उत्तरार्ध में इस प्रकार बताया कि आसंग का शब्दायमान रथ तत्तत् विषय का अभ्यास करे अर्थात् उसे बार-बार दोहरावे। हम संसार में यह देखते हैं कि मनुष्य जब किसी गहन विषय का चिन्तन कर रहा होता है, तो कभी २ गुनगुनाने. शब्द करने या गाने लगता है। ध्येय विषय पर मन के टिकाये रखने में यह गुनगुनाना या मुंह से किसी प्रकार का स्वर निकालना बहुत सहायक है। चिन्तन की अवस्था में मुंह से स्वर निकालते रहना ही आसंग का (स्वनद्रथ) शब्दायमान रथ है। भगवान् के चिन्तन में जप व स्वर आदि आसंग के ही शब्दायमान रथ हैं। यह रथ करता क्या है कि जो-जो (सौभग) ध्येय विषय में निहित रहस्य हैं, उन को बार-बार दोहराता है। इस प्रकार आसंग अर्थात् तन्मयता का रथ गुनगुनाते व स्वर निकालते हुए ध्येय विषय की तरफ जाता है।

**आसङ्ग का मेधातिथि को दानः—**

**अध प्लायोगिरति दासदन्यानासंगो अग्ने दशभिः सहस्रैः।**
**अधोक्षणो दश मह्यं रुशन्तो नडा इव सरसो निरतिष्ठन् ।।**

ऋ० ८।१।३३

मन्त्र के पूर्वार्ध में मेधातिथि को सम्बोधन करके कहा गया है– ( अग्ने ) हे अग्नि स्वरूप मेधातिथि ! ( प्लायोगिः आसङ्गः ) प्लयोग का पुत्र आसंग ( दशभिः सहस्रैः ) दश को हजारों रूपों में करके तुमको ( अन्यान् अति ) अन्यों से अधिक ( दासत् ) देता है।

अब मन्त्र के उत्तरार्ध में मेधातिथि क्या कहता है ? (अध) इस दान के अनन्तर ( उक्षणः दश ) सिंचन में समर्थ दसों एन्द्रियिक शक्तियाँ ( मह्यं रुशन्तः ) मेरे लिये प्रदीप्त होती हुई ( सरसः नडा इव ) तालाब के किनारे से सरकंडों की तरह ( निरतिष्ठन् ) आवरण के बाहर निकल आयीं।

इस मन्त्र में मेधातिथि को अग्नि शब्द से सम्बोधित किया गया है। मेधातिथि कण्व नामक अग्नि की सन्तान है। इसलिये यह मेधातिथि भी अग्नि का ही एक रूप है । इस विषय को हमने कण्व ऋषि पर लिखते हुये स्पष्ट कर दिया है। मन्त्र में कहा गया है कि प्लयोग राजा का पुत्र आसंग मेधातिथि को औरों से भी अधिक ऐश्वर्य देता है। वह ऐश्वर्य दश गौवों सम्बन्धी है। इन दश गौवों को भी वह हजारों रूपों में देता है । इसी बात को मेधातिथि मन्त्र के उत्तरार्ध में इस प्रकार स्वीकार करता है कि मेरे अन्दर प्रदीप्त ये दश गौएं मुझे इस प्रकार प्राप्त हुईं जैसे कि तालाब के किनारे हजारों सरकंडे निकल आते हैं। मन्त्र गत भाव को समझने के लिये पहले हमें यह देखना चाहिये कि ये १० गौएं क्या हैं ? इनको मन्त्र में 'उक्षणः' कहा गया है । 'उक्षणः' शब्द सींचने के अर्थ में आता है। अर्थात् सींचने वाले ये चाहे बैल हों या गौएं हो बात एक ही है । ये दश गौएं पांच ज्ञानेन्द्रियां हैं जो कि दो दो में विभक्त हो कर १० हो जाती हैं। ये पांच ज्ञानेन्द्रियां दस में इस प्रकार विभक्त हो सकती हैं, २ कान, २ नाक, २ आंख, २ मुख ( रस, वाक् ) २ त्वचा ( ज्ञान, प्रतिक्रिया ) । आंख, नाक, कान आदि जो दो-दो में विभक्त हैं, स्थूल दृष्टि से इनका कार्य एक जैसा ही प्रतीत होता है । परन्तु इनका यह स्थूल विभाग है। सूक्ष्म दृष्टि से देखा जाये तो दाहिनी आंख और बाईं आंख में बहुत बड़ा भेद है। यदि इस पर विचार किया जाये तो प्रासंगिक विषय से हम बहुत दूर चले जायेंगे। इसलिये उदाहरण के तौर पर यहां इतना ही कह देना पर्याप्त है कि दाहिनी आंख पुरुष है तो बाई आंख स्त्री है– ऐसा शास्त्रों ने माना है। यह क्यों माना है ? इसमें क्या रहस्य है ? यह हम फिर कभी दिखायेंगे। इसी प्रकार अन्य इन्द्रियों के सम्बन्ध में भी कहा जा सकता है। इस प्रकार ये ज्ञानेन्द्रियां १० में विभक्त हुई बाह्य जगत् से ज्ञान का संग्रह कर अन्दर सिंचन करती रहती हैं। इसलिये इन्हें 'उक्षणः' सींचने वाली कहा है। जब मनुष्य में आसङ्ग अर्थात् तल्लीनता व एकाग्रता से दिव्यज्ञान का आविर्भाव होता है तो ये दसों हजारों रूपों में परिणत हो जाती हैं । इनमें अनन्त-शक्ति, अनन्त-विभूति प्रादुर्भूत हो जाती है। इसलिये मन्त्र के पूर्वार्ध में कहा है कि यह आसंग - भाव "दशभिः सहस्रैः" इन दसों को हजारों रूपों में कर देता है। ये दस ऐन्द्रियिक शक्तियां हजारों रूपों में विभक्त हो कर मेधातिथि को किस प्रकार प्राप्त होती हैं, यह मन्त्र के उत्तरार्ध में एक उपमा द्वारा दिखाया गया है । वह उपमा इस प्रकार है कि जैसे तालाब के किनारे हजारों सरकण्डे उग आते हैं, उसी प्रकार ये एन्द्रियिक शक्तियां भी आन्तरिक तालाब से उगती हैं। यह आन्तरिक तालाब स्थूल दृष्टि से मस्तिष्क का द्रवकोष ( Ventricles ) हैं जहां से कि ये

ऐन्द्रियिक शक्तियां निकलती हैं और समाविष्ट होती हैं।

**आसंग का नपुंसकत्व और शश्वतीनारी--**

ऋ० १।८।३४ मन्त्र के भाष्य में सायणाचार्य ने आसंग के सम्बन्ध में एक कथानक दिया है जिसका भाव संक्षेप में यह है कि "यह १ आसंग कभी देव-शाप से नपुंसक हो गया। उसकी शश्वती नाम की स्त्री ने उससे खिन्न हो कर महान् तप किया। उस तप के प्रभाव से आसंग में फिर पुंस्त्व की प्राप्ति हुई।" यह कथानक मनुष्य की आन्तरिक स्थिति का एक स्वाभाविक चित्रण है। दूसरा भाव यह है कि मनुष्य की कभी-कभी यह भी स्थिति हो जाती है कि ध्येय विषय के प्रति आसंग भाव अर्थात् तन्मयता व एकाग्रता की अवस्था बनी हुई है। मन सुस्थिर है पर विषय का स्पष्टीकरण व बुद्धि में स्फुरणा नहीं होती। इसी को कथानक-प्रिय ऋषियों ने इस रूप में चित्रित किया कि वह आसंग नपुंसक हो गया। शश्वती नारी सूझ की शक्ति है, प्रतिभाशक्ति है। जिस समय आसंग भाव भी हो और प्रतिभा में स्फुरण व ज्ञान का अवतरण हो तो उस अवस्था में प्रतिभा में नये-नये उन्मेष के रूप में नवीन - नवीन ज्ञान का प्रजनन होता रहता है। इसप्रकार मेधातिथि में नये-नये ज्ञान के उन्मेष होना उसमें पुंस्त्व की प्राप्ति है। अब हम मन्त्र का अर्थ दिखाते हैं।

**मन्त्र इस प्रकार है--**

**अन्वस्य स्थूरं ददृशे पुरस्तादनस्थ ऊरूरवरम्बमाणः।**
**शश्वती नार्यभिचक्ष्याह सुभद्रमर्य भोजनं बिभर्षि।**

ऋ० ८। १।३४

( अस्य ) इस आसंग व तन्मयता के प्रभाव से ( अवरम्बमाणः ) द्युलोक से, ऊर्ध्व से, सूक्ष्मता से अधोभाग में, स्थूलता में अवतरण करता हुआ ( ऊरुः ) विस्तृत व व्यापक दिव्यज्ञान का स्फुरण ( अनस्थः ) बिना किसी ढांचे व स्थूल आश्रय के ( पुरस्तात् स्थूरं ददृशे ) सामने स्थूल रूप में दिखायी देता है। वह ( शश्वती नारी ) शाश्वतिक प्रतिभाशक्ति ( अभिचक्ष्य ) उस ज्ञान को देख कर ( आह ) कहती है, ( अर्य ) स्वामिन् ( सुभद्रं भोजनं बिभर्षि ) तू उत्तम कल्याणकारी भोजनों को धारण कराता है।

इससे पूर्व के मन्त्र में दस इन्द्रियों संबन्धी ज्ञान, शक्ति का सरोवर के किनारे उत्पन्न सरकण्डों के समान ऊर्ध्वारोहण व उद्गम बताया गया था। परन्तु इस मन्त्र में दिव्य-ज्ञान का उर्ध्व से नीचे की ओर अवतरण बताया गया है। सामान्य मनुष्य अपने ज्ञान को स्याही और कागज के स्थूलाश्रय से लिपिबद्ध कर सकता है। वही ज्ञान पुस्तक आदि रूप में हमें प्रत्यक्ष होता है। परन्तु साधना में एक स्थिति वह भी आती है जब कि बिना स्थूलाश्रय ( अनस्थः ) के दिव्य ज्ञान स्थूल रूप में प्रत्यक्ष दिखाई देता है। ऋषियों को अतीत और अनागत का ज्ञान प्रत्यक्ष रूप में दिखाई देता है ( अतीतानागतज्ञानं प्रत्यक्षान्न विशिष्यते ) उसी रीति का चित्र मन्त्र में खींचा गया है। अस्थि, मनुष्य की हड्डियों को ही नहीं कहते। वैदिक भाषा में यह स्थूलाश्रय का वाचक है। यह बहुत व्यापक शब्द है। इस सम्बन्ध में हमने अन्यत्र विचार किया है। अतः मन्त्र का भाव यह हुआ कि ऊपर से अवतरण करता हुआ या लटकता हुआ सा विस्तृत व व्यापक दिव्य ज्ञान बिना

---

१. अयमासंगो राजा कदाचिद्देवशापेन नपुंसको बभूव। तस्य पत्नी शश्वती भर्तुर्नपुंसकत्वेन खिन्ना सती महत्तपस्तेपे। तेन च तपसा स पुंस्त्वं प्राप।

ऋ० ८। १। ३४ का भाष्य

किसी स्थूलाश्रय के स्थूल रूप में योगियों को प्रत्यक्ष दिखाई देता है।

**इन्द्र मेध्यातिथि का मेष (मेढ़ा)––**

ऋ० ८।२।४० मन्त्र में इन्द्र को मेध्यातिथि का वाहन बताया गया है। अर्थात् मेध्यातिथि इन्द्र पर सवार होता है। मन्त्र में कहा गया है कि इन्द्र मेष का (मेढ़ा) रूप धारण करता है और मेध्यातिथि उस पर सवार होता है। वह मन्त्र इस प्रकार है––

**इत्था धीवन्तमद्रिवः काण्वं मेध्यातिथिम्।**
**मेषो भूतोऽभियन्नयः।।** ऋ० ८।२।४०।

(अद्रिवः) हे वज्रिन् इन्द्र! (काण्वं मेध्यातिथिम्) कण्व के पुत्र मेध्यातिथि को (मेषः भूतः) उस का मेष रूप वाहन बन कर (अभियन्) शत्रुओं से लड़ता हुआ तू (अयः) उसे स्वर्ग (पदार्थ के रहस्य तक) में ले गया।

इस मन्त्र के आधार पर ब्राह्मण ग्रन्थों में कई कथानक आते हैं। उन सब का यहां विवेचन कर सकना कठिन है। कथानक का अभिप्राय हम यहां दिखाते हैं। इस मन्त्र व इस मन्त्र से निर्मित कथानक का संक्षिप्त भाव यह है कि इन्द्र यहां दिव्य मन है और मेध्यातिथि बुद्धि है। यह मेध्यातिथि बुद्धि दिव्य मन पर आरूढ़ हो पदार्थ के रहस्य का पता लगाने का प्रयत्न करती है। पदार्थ के रहस्यों को छिपाने वाले कई प्रकार के आवरण उस के शत्रु हैं। उन से यह इन्द्र मेष (मिष स्पर्द्धायाम्) मेंढ़ा बन कर लड़ती है। मेंढ़ों की लड़ाई जिन्होंने देखी है वे जानते हैं कि वे कितनी स्पर्धा से लड़ते हैं। इसी प्रकार वह इन्द्र भी पदार्थ के रहस्यों को छिपाने वाले शत्रुओं से मेंढा बन कर खूब लड़ता है। जब वह इन्द्र विजयी हो जाता है तब मेध्यातिथि को पदार्थ का अन्तिम रहस्य (स्वर्ग) जहां रखा हुआ है, उस स्वर्ग तक पहुंचा देता है। अर्थात् बुद्धि को अभीष्ट रहस्य का पता चल जाता है। इस का भाव यह है कि अध्यात्म में अथवा प्रकृति के अनुसन्धान में लगा हुआ व्यक्ति किसी भी प्रकार की विपत्तियों की परवाह न करके यदि रात दिन अपने ध्येय के चिंतन में लगा रहता है और धीर बना रहता है, तो अंत में रहस्य का कभी न कभी स्पष्टीकरण अवश्य हो जाता है। ध्येय विषय में निहित रहस्य को छिपाने वाले आवरण रूप शत्रु से मेष (मेंढ़ा) बन कर लड़ने का यही भाव है।

**मेधातिथि व मेध्यातिथि में अभेद––**

अब विचारणीय विषय यह है कि मेधातिथि व मेध्यातिथि ये दो विभिन्न ऋषि हैं या एक ही ऋषि के ये दो नाम हैं। सायणाचार्य के ऋग्वेद भाष्य मण्डल ८ के प्रारम्भ में अनुक्रमणी की कुछ पंक्तियाँ इस प्रकार आती हैं 'अस्य सूक्तस्य मेधातिथिमेध्यातिथिनामानौ द्वावृषी तौ च कण्वगोत्रौ' अर्थात् इस सूक्त के मेधातिथि और मेध्यातिथि नाम के कण्वगोत्रोत्पन्न ये दो ऋषि थे। इस प्रकार इस उद्धरण में मेधातिथि और मेध्यातिथि ये दो ऋषि माने गये हैं। इस सम्बन्ध में हमारा विचार यह है कि इस उद्धरण के आधार पर इन में कोई भेद है भी तो वह बहुत सूक्ष्म व अत्यल्प भेद होगा। तत्सम्बन्धी शास्त्रीय प्रकरणों में भी हमें इनमें कोई विभेद दृष्टिगोचर नहीं होता। ऋग्वेद के ८ म मण्डल के १म सूक्त के मेध्यातिथि और मेधातिथि ये दोनों ऋषि मान गये हैं और २य सूक्त का मेधातिथि ऋषि है, परन्तु मन्त्रों में मेध्यातिथि का ही नाम आता है मेधातिथि का नहीं। और फिर इसी ८ वें मण्डल के १ म सूक्त

के ३०-३३ मंत्र आसंग प्रायोगि और मेध्यातिथि के हैं। ३० वें मन्त्र में मेध्यातिथि का नाम भी आता है अतः अपनी स्तुति में प्रसन्न हो कर आसंग राजा मेध्यातिथि को ही ऐश्वर्य देता है न कि मेधातिथि को। परन्तु सायणाचार्य ने ८ म मण्डल के प्रारम्भ में लिख दिया कि 'पश्चात्तपोबलेन मेधातिथेः प्रसादात् पुमान् भूत्वा तस्मै बहुधनं दत्वा स्वकीयमन्तरात्मानं दत्तदानं स्तुहि स्तुहीत्यादिभिश्चतसृभि ऋग्भिरस्तौत्।' इसका भाव यह है कि अपने तपोबल तथा मेधातिथि की कृपा से आसंग स्त्री रूप का परित्याग कर पुरुष बन गया। और 'स्तुहि स्तुहि' इत्यादि ४ ऋचाओं द्वारा मेधातिथि द्वारा स्तुति किये जाने पर प्रसन्न हो कर उसने उस को प्रभूत ऐश्वर्य प्रदान किया। प्रश्न यह है कि मन्त्र में जब मेध्यातिथि का नाम आता है तो सायणाचार्य ने मेधातिथि नाम क्यों ग्रहण किया ? इस का कारण हमें यही प्रतीत होता है कि प्राचीन ब्राह्मणादि ग्रन्थों में इनके भेदाभेद को अत्यन्त स्पष्ट शब्दों में नहीं दर्शाया गया है। उन्होंने भी मेध्यातिथि के स्थान पर मेधातिथि का प्रयोग किया है। उदाहरण के तौर पर ब्राह्मण-ग्रन्थों के निम्न प्रकरण देखे जा सकते हैं। (श प ३।३।४।१८, षड्विंश १।१ तै०आ० १।१२।३) जैसा कि हम पूर्व में लिख चुके हैं कि ऋ० ८।२।४० मन्त्र के आधार पर ब्राह्मण ग्रन्थों में कथानक बनाये गये हैं। मन्त्र में तो मेध्यातिथि नाम आता है जिसका कि इन्द्र मेषरूप धारण कर वाहन बना है, परन्तु ब्राह्मण ग्रन्थों के उपर्युक्त स्थलों में इन्द्र को मेधातिथि का वाहन बनाया है। इस से यही पता चलता है कि ब्राह्मणकार मेधातिथि व मेध्यातिथि में कोई भेद नहीं करते थे। संहितान्तर्गत दो मन्त्रों में ही मेधातिथि का नाम आता है, जहां कि कथानकों का कोई संबन्ध प्रतीत नहीं होता।

**मेधातिथि का विभिन्दुक असुर से गौएं छुड़ाना**

ऋ० ८।१।१-३ मन्त्रों के आधार पर ताण्ड्य-महाब्राह्मण में एक कथानक आता है, वह कथानक मेधातिथि सम्बन्धी है जो कि निम्न प्रकार है—

मैधातिथं भवति ता० ब्रा० १५।१०।११ मा चिदन्यद्विशंसत० इत्यादि तीन मन्त्रों में गाया गया साम मेधातिथि दृष्ट साम कहलाता है। इस साम का फल इस प्रकार बताया गया है—

**एतेन वै मेधातिथिः काण्वो विभिन्दुकाद् व्यूध्नीर्गा उदसृजत पशूनामवरुद्ध्यै मैधातिथं क्रियते।**

ता० ब्रा० १५।१०।१२

अर्थात् इन तीन ऋचाओं के साम द्वारा कण्वपुत्र मेधातिथि ने विभिन्दुक नामक असुर से खूब प्रवृद्ध ऊधस् वाली गौएं छुड़ायीं। इसलिये पशु प्राप्ति के लिये मेधातिथि नाम का यह साम गाया जाता है।

अब हम इस कथानक के भाव को स्पष्ट करते हैं। जैसे कि हम देख चुके हैं कि मेधातिथि वह है जिसकी मेधाबुद्धि में अतिथि आते हैं। ये अतिथि तभी आते हैं जब कि मनुष्य में आसङ्ग भाव अर्थात् अत्यन्त तन्मयता व अटूट एकाग्रता पैदा हो जाती है। मनुष्य के मस्तिष्क में ऐन्द्रियिक दिव्यशक्तियां जिन्हें कि वेद में गौ नाम से सम्बोधित किया गया है आवरण से आच्छादित रहती हैं। उन शक्तियों व दिव्यज्ञान को आवृत करने वाले उस आवरण को ब्राह्मण ग्रन्थ की परिभाषा में विभिन्दुक कह सकते हैं जिसका कि मेधातिथि द्वारा भेदन किया जाता है। सायणाचार्य ने इसकी विभेद-

नशीलात् यह व्युत्पत्ति की है। जिसका भेदन का स्वभाव है, ध्येय विषय से मन को हटाना ध्यान का भेदन करते रहना विभिन्दुक है। भगवान् की भक्ति से मन को हटाना भी विभिन्दुक है। यह भाव उस मन्त्रमें भी है जिस मन्त्र के साम द्वारा विभिन्दुक को नष्ट किया जाता है।

मन्त्र इस प्रकार है—

**मा चिदन्यद्विशंसत सखायो मा रिषण्यत।**
**इन्द्रमित् स्तोता वृषणं सचा सुते मुहुरुक्था च शंसत।**

ऋ. ८।१।१

( सखायः ) हे मित्रो ( अन्यत् चित् ) इन्द्र की स्तुति के अतिरिक्त अन्य किसी की ( मा विशंसत ) स्तुति मत करो, इसप्रकार अन्य की स्तुति से ( मा रिषण्यत ) अपनी हिंसा मत करो। ( इन्द्रं इत् स्तोता ) इन्द्र की स्तुति करने वाला ही ( सुते ) सोम सवन होने पर ( वृषणं-सचा ) ज्ञान व सुख की वर्षा करने वाले इन्द्र से सम्पर्क करता है, अतः ( उक्था मुहुः शंसत ) उत्थान व उन्नति की बातों को बार-बार कहो।

उपर्युक्त मन्त्र से यह भाव टपक रहा है कि इन्द्र की स्तुति के समय में मन में अन्य किसी प्रकार का शंसन व जल्पन नहीं होना चाहिये। इन्द्र की स्तुति का प्रवाह निरन्तर प्रवाहित होते रहना चाहिये परन्तु यह होता नहीं। यह विभिन्दुक असुर उस स्तुति प्रवाह को भेदन करता रहता है। ध्यान व स्तुति के समय अन्य विरोधी विचार हठात् पैदा होते रहते हैं। ये विरोधी व विभिन्न विचार विभिन्दुक असुर हैं। अतः मेधातिथि की मेधा बुद्धि में अतिथि आवें इसके लिये विभिन्दुक को नष्ट करना भी आवश्यक है।

—०—

# प्रगाथ ऋषि

वेद के ऋषियों में एक ऋषि प्रगाथ है और छन्दों में एक छन्द का नाम भी प्रगाथ है। प्रश्न यह है कि प्रगाथ ऋषि का प्रगाथ नाम क्यों हुआ? यदि यह कहा जाये कि उस ने प्रगाथ छन्दों का दर्शन किया हैं इसलिये उस का नाम प्रगाथ हो गया, तो यह ठीक नहीं। क्योंकि प्रगाथ छन्दों का दर्शन सोभरि आदि अन्य कई ऋषियों ने भी किया है। और यह भी नहीं कि प्रगाथ ऋषि ने केवल प्रगाथ छन्दों का ही दर्शन किया हो। प्रगाथ छन्दों के अतिरिक्त अन्य छन्दों का भी दर्शन प्रगाथ ऋषि ने किया है। इस लिये यह कथन कि प्रगाथ छन्दोंका दर्शन करने के कारण प्रगाथ ऋषि का नाम प्रगाथ पड़ा है युक्तियुक्त नहीं है।

प्रगाथ में क्या रहस्य है उसका क्या स्वरूप है इस सम्बन्ध में हम शास्त्रों के आधार पर कुछ विचार करते हैं।

ऐतरेय आरण्यक २।२।२ में आता है—

**स इदं सर्वमभिप्रागाद् यदिदं किं च स यदिदं-सर्वमभिप्रागाद्, यदिदं किं च तस्मात् प्रगाथा-स्तस्मात् प्रगाथा इत्याचक्षत एतमेव सन्तम्॥**

अर्थात् यह प्राण इस सम्पूर्ण शरीर में प्रकृष्ट रूप से चारों ओर गया हुआ है। क्योंकि यह प्राण इस सम्पूर्ण शरीर में चारों ओर पहुंचा है, इसलिए यह प्रगाथ कहलाता है।

सायणाचार्य ने जो इस पर भाष्य किया है वह भी हमें यहां देख लेना चाहिये। वह लिखता है—'स प्राण इदं सर्वं शरीरजातं स्वानुप्रवेशेनाभि-प्रगतवाँस्तस्मात् प्राणदेवताया मूर्तिविशेषप्रतिपा-

दका ऋग्द्वयात्मकसूक्तरूपा मन्त्रविशेषाः प्रगाथा इत्युच्यन्ते । तन्मन्त्रद्रष्टारो महर्षयोऽपि प्रगाथ-नामकाः ।

अर्थात् प्राण इस सम्पूर्ण शरीर में अपने प्रवेश द्वारा प्रकृष्ट रूप से सर्वत्र पहुंचा हुआ है । इस कारण प्राण देवता की मूर्ति विशेष का प्रतिपादन करने वाली दो ऋचाओं से प्रग्रन्थन नियम से बने हुए मन्त्र प्रगाथ कहलाते हैं । उन प्रगाथ नामक मन्त्रों का दर्शन करने वाले महर्षि भी प्रगाथ नाम से कहे जाने लगे ।

इस उपर्युक्त प्रकरण में दो एक बातों पर विशेष ध्यान देने की आवश्यकता है । एक तो यह है कि प्राण का प्रगाथ नाम इस लिए पड़ा कि वह 'प्रगतवान्' सम्पूर्ण शरीर में प्रकृष्ट रूप से गया हुआ है । इसी प्रकार प्रगाथ छन्द में एक ऋचा दूसरी ऋचा से प्रकृष्ट रूप से गुंथी हुई होती है । इस लिए ऐसे मन्त्र भी प्रगाथ कहलाते हैं । दूसरी बात इस सम्बन्ध में यह विचारणीय है कि इन प्रगाथ छन्दों का दर्शन करने वाले महर्षि भी प्रगाथ कहलाते हैं । इस से यह ध्वनित होता है कि किसी एक ऋषि का नाम प्रगाथ नहीं है जो भी प्रगाथ छन्दों का दर्शन कर ले वह प्रगाथ होजाता है। परन्तु इस सम्बन्ध में हमारा विचार तो यह है जैसी कि हमारी मान्यता है कि वेदों के ऋषि व्यक्ति नहीं हैं ये विशिष्ट प्राण हैं । इन ऋषि प्राणों का जब किसी दूसरी वस्तु से प्रकृष्ट रूप से ग्रन्थन होता है तब वे प्रगाथ कहलाने लगते हैं । इस लिए हमारे विचार में किसी ऋषि-विशेष का नाम प्रगाथ नहीं है ।

### प्रगाथ छन्द

अब हम कुछ विचार प्रगाथ छन्द पर भी करते हैं । ऐतरेय ब्राह्मण ३।१७ के सायणाचार्य के भाष्य में आता है--

**द्वयोर्ऋचोः समूहः प्रगाथः तथा चाश्वलायनः आह–तृचः प्रतिपदनुचरा द्व्यृचाः प्रगाथाः (५।१४।७) ऋग् द्वयमेवानुष्ठानकाले तृच-रूपेण प्रग्रथ्यते तस्मादयं प्रगाथ इत्युच्यते ।**

अर्थात् अनुष्ठान के समय में दो ऋचाओं का इस प्रकार ग्रन्थन किया जाता है कि वे तीन ऋचाएं बन जाती हैं । यह ऋचाओं का प्रग्रन्थन कई प्रकार से होता है दो ऋचाएं मिल कर एक ऋचा भी बनती है । इस के उदाहरण वेदों में 'विषमा बृहती' और 'समा सतो बृहती' से मिलकर बने हुए प्रगाथ हैं । प्रगाथ में दो ऋचाओं से तीन ऋचायें भी बनती हैं । इसी प्रकार और भी नियम हैं । प्रगाथों का वर्णन ब्राह्मण ग्रन्थों व सूत्र ग्रन्थों में बहुत आता है । वेद में भी हमें दो मन्त्रों से प्रग्रन्थन के नियमानुसार तीन मन्त्र बनाये गये प्रतीत होते हैं । ऋग्वेद के दो मन्त्र ( ऋ. ७।१६। १,२ ) यजुर्वेद में प्रगाथ नियमानुसार तीन बने हैं ऐसा प्रतीत होता है । वह इस प्रकार है--

**एना वो अग्निं नमसोर्जो नपातमाहुवे ।**
**प्रियं चेतिष्ठमरतिं स्वध्वरं विश्वस्य दूतममृतम् ।**
**ऋ० ७।१६।१ ।**

**स योजते अरुषा विश्वभोजसा स दुद्रवत्स्वाहुतः ।**
**सुब्रह्मा यज्ञः सुशमी वसूनां देवं राधो जनानाम् ।।**
**ऋ० ७।१६।२ ।**

ये दो मूलमन्त्र थे । प्रगाथ नियमानुसार जिन के तीन मन्त्र बनाये गये । वह नियम यह है कि मन्त्र के चतुर्थ पाद (विश्वस्य दूतममृतम्) को दो वार आवर्तन कर के मन्त्रार्ध बना लिया । यथा– 'विश्वस्य दूतममृतं विश्वस्य दूतममृतम्' इस प्रकार यजुः १५।३३ वें मन्त्र का यह पूर्वार्द्ध हुआ । अब उत्तरार्ध बनाते समय उपर्युक्त द्वितीय मन्त्र का पूर्वार्ध जोड़ दिया तो पूरा मन्त्र यह बना ।

**'विश्वस्य दूतममृतं विश्वस्य दूतममृतम्'**
**स योजते अरुषा विश्वभोजसा स दुद्रवत्स्वाहुतः ।**

अब तृतीय मन्त्र का ग्रन्थन दिखाते हैं। इस उपर्युक्त मन्त्र के चतुर्थ पाद को दो बार आवर्तन किया तो वह मन्त्र का पूर्वार्ध बन गया। वह इस प्रकार—

**स दुद्रवत् स्वाहुतः स दुद्रवत् स्वाहुतः ।**

इस मन्त्रार्ध में अवशिष्ट मन्त्रार्ध जोड़ दिया तो इस प्रकार मन्त्र हो गया——

**स दुद्रवत् स्वाहुतः स दुद्रवत् स्वाहुतः ।**
**सु ब्रह्मा यज्ञः सुशमी वसूनां देवं राधो जनानाम् ॥**

इस प्रकार प्रगाथ नियमों द्वारा दो ऋचाओं की तीन ऋचाएं बनाई जाती हैं।

हमें ऐसा प्रतीत होता है कि यजुर्वेद १५।३२, ३३, ३४ के ये तीनों मन्त्र ऋग्वेद के दो मन्त्रों से बने हैं। ऋग्वेद में ( ७।१६।१-२ ) ये दोनों मंत्र प्रगाथ छन्द में हैं। इसी प्रकार यज्ञ आदि के अनुष्ठान काल में प्रगाथ छन्द बनाने का विधान है। इस से कई नये मन्त्रों की रचना हुई है। और इस प्रकार प्रग्रन्थन से बने मन्त्रों का एक विशेष प्रयोजन होता है। मन्त्रों के अर्थों में भी ये सहायक होते हैं और एक विशिष्ट नियम को ले कर होते हैं। यदि वह नियम लागू न हो तो मन्त्र का अभीष्ट अर्थ न हो सकेगा और उस से वांछित फल प्राप्त न हो सकेगा। उदाहरण के रूप में हम एक प्रगाथ को यहां दर्शाते हैं—ऋग्वेद ७।३२। २६,२७ ये दो मन्त्र हैं जो कि इस प्रकार हैं——

**इन्द्र क्रतुं न आ भर पिता पुत्रेभ्यो यथा ।**
**शिक्षा णो अस्मिन्पुरुहूत यामनि जीवा ज्योतिरशीमहि ॥** ऋ० ७।३२।२६ ।

**मा नो अज्ञाता वृजना दुराध्यो माशिवासो अव क्रमुः । त्वया वयं प्रवतः शश्वतीरपोऽति शूर तरामसि ॥** ऋ० ७।३२।२७ ।

ये दो मन्त्र हैं। ये स्वयं प्रगाथ छन्द में हैं परन्तु फिर भी इन दोनों का पुनः इस प्रकार प्रग्रन्थन करना है जिस से ये तीन मंत्र बन जावें। ऐतरेय ब्राह्मण में इस का प्रयोजन यह बताया कि इस से ये सूर्योपासना में विनियुक्त किये जा सकते हैं। क्योंकि सूर्योपासना से ब्रह्मवर्चस की प्राप्ति होती है। यह तभी संभव है जब कि इन दोनों मन्त्रों का प्रग्रन्थन इस प्रकार हो कि जिस से बृहती के तीन मन्त्र बन जावें। तीन मन्त्र बनाने के लिए वह ही नियम लागू होता है जो कि हम पूर्व में प्रदर्शित कर चुके हैं। अर्थात् [1]पूर्व मन्त्र के चतुर्थ पाद ( जीवा ज्योतिरशीमहि ) को द्विरावर्तन कर के अगले मन्त्र का पूर्वार्द्ध मिला देना। वह इस प्रकार बन जायेगा।

**जीवा ज्योतिरशीमहि जीवा ज्योतिरशीमहि ।**
**मा नो अज्ञाता वृजना दुराध्यो मा शिवासो अवक्रमुः ॥**

यह एक नया मन्त्र बन गया। अब तीसरा मन्त्र भी इसी नियम से बनाया गया है। अर्थात् 'मा शिवासो अवक्रमुः' मन्त्र पाद को द्विरावर्तन कर के अगला मन्त्रार्ध मिला दिया तो यह मन्त्र बन जायेगा।

---

१. पुनरपि तस्याश्चतुर्थपादमष्टाक्षरैर्द्विरावर्त्य इतरस्याः ऋचः प्रथमार्द्धेन विंशत्यक्षरेण सह प्रग्रथ्य षट् त्रिंशदक्षरा द्वितीया बृहती सम्पादनीया, तत्राप्यन्तिमं पादमष्टाक्षरं द्विरावर्त्य इतरार्द्धेन विंशत्यक्षरेण सह प्रग्रथ्य तृतीया बृहती सम्पादनीया। एवं सति बृहत्या अतिक्रमो न भवति।

**मा शिवासो अवक्रमुः मा शिवासो अवक्रमुः ।
त्वया वयं प्रवतः शश्वतीरपोऽतिशूर तरामसि ।।**

इस प्रकार यह तीसरा मन्त्र बन गया । अब विचारणीय यह है कि सो ऐसा क्यों किया गया ? इस सम्बन्ध में हम ऐतरेय ब्राह्मण का तत्सम्बन्धी प्रकरण यहां दिखाते हैं ।

**"तदाहुः सूर्यो नातिशस्यो बृहती नातिशस्या यत् सूर्यमति शंसेद्, ब्रह्मवर्चसमति पद्येत यद् बृहतीमतिशंसेत् प्राणानति पद्येतेतीन्द्रं क्रतुं न आभरेत्यैन्द्रं प्रगाथ शंसति" शिक्षा णो अस्मिन् पुरुहूत यामनि जीवा ज्योतिरशीमहि इत्यसौ वाव ज्योतिस्तेन सूर्यं नातिशंसति यदु बार्हतः प्रगाथस्तेन बृहतीं नातिशंसति ।।** ऐ० ब्रा० ४ । १०

अर्थात् "इन्द्र क्रतुं न आभर" यह इन्द्र देवता का मन्त्र है । सूर्योपासक इन्द्र को सूर्य मानकर सूर्योपासना में इस मन्त्र का विनियोग करते हैं । यदि हम इन्द्र से सूर्य का तथा 'जीवा ज्योतिरशीमहि में "ज्योति" से सूर्य ज्योति का ग्रहण न कर इस मन्त्र में सूर्य को अतिक्रम करके किसी अन्य का शंसन मानें तो इस से ब्रह्मवर्चस की प्राप्ति न होगी । और ब्रह्मवर्चस की प्राप्ति के लिये यह भी आवश्यक है कि मन्त्र में बृहती छन्द का प्रगाथ हो । इस का प्रयोजन सायणाचार्य ने यह दिया है––

**सूर्यस्योपासकेषु ब्रह्मवर्चसप्रदत्वात्तदभिलंधने ब्रह्मवर्चसं नश्येत् ।
बृहत्याः प्राणरूपत्वात्तदतिलंधने प्राणान्विनाशयेदिति तेषामभिप्रायः ।।**

ऐ. ब्रा. सायणाचार्य ४ । १०

अर्थात् सूर्योपासकों की यह धारणा है कि अमुक मन्त्र सूर्य परक होने से ब्रह्मवर्चस का देने वाला है । यदि उस का अतिक्रम किया जायेगा तो ब्रह्मवर्चस् नष्ट हो जायगा । बृहती प्राण रूप है यदि बृहती का लंघन होगा तो प्राण विनष्ट हो जायेंगे । बृहती प्राण सामान्य प्राण नहीं है जिस प्राण के निकल जाने पर शरीर पात होता है । ये ऊंची भूमिका के प्राण हैं जहां ब्रह्मवर्चस की उत्पत्ति होती है । बृहती प्राणों के विनाश का तात्पर्य यह है कि वे ऊंची भूमिका में न रहकर नीची सतह पर आ जायेंगे, जहां कि ब्रह्मवर्चस पैदा नहीं होता है ।

सूर्योपासना में अन्य छन्दों का भी परस्पर प्रग्रन्थन कर बार्हत प्रगाथ बनाने का आदेश दिया गया है । जैसे ऋ० १।२२।१३ की ऋचा गायत्री छन्द में है और दूसरी १।१६०।१ जगती छन्द की ऋचा है । इन दोनों का प्रग्रन्थन इस प्रकार करना कि बृहती छन्द बन जावें । वह इस प्रकार कि गायत्री छन्द के २४ अक्षर तथा जगती छन्द के ४८ अक्षर मिलकर ७२ अक्षर हो जाते हैं । इन को दो में विभक्त करने से ३६,३६ के दो बृहती छन्द बन जायेंगे । और उपर्युक्त दोनों मन्त्रों का देवता द्यावा पृथिवी है । पृथिवी मानव प्रतिष्ठा है । द्यु देव प्रतिष्ठा है । इस प्रकार सूर्य का यहां भी ग्रहण है । इस दृष्टि से सूर्य का अतिक्रम करके शंसन नहीं है । इसी बात को ऐतरेय ब्राह्मण में इन शब्दों में कहा गया है ।

**"सूरचक्षस इति तेन सूर्यं नाति शंसति यदु बार्हतः प्रगाथः तेन बृहतीं नातिशंसति मही द्यौः पृथिवी च नस्ते हि द्यावापृथिवी विश्वशंभुवेति द्यावापृथिवीये शंसति द्यावापृथिवी वै प्रतिष्ठे**

**इयमेवेह प्रतिष्ठासावमुत्र तद् यद् द्यावापृथिवी ये शंसति प्रतिष्ठयोरेवैनं तत्प्रतिष्ठापयति देवो देवी-धर्मणा सूर्यः शुचिरिति तेन सूर्यं नातिशंसति यदु गायत्री च जगती च ते द्वे बृहतीं नाति शंसति" ।।**

ऐ. ब्रा. ४।१०

ये उपर्युक्त प्रकरण हमने यहां प्रदर्शित किये और संक्षेप में इस के भाव भी दिखा दिये। पाठक गण विस्तार से ऐतरेय ब्राह्मण के भाष्य को ही देखें । उपर्युक्त प्रकरण से दो तीन बातें विचारणीय हो जाती हैं।

एक तो यह कि पूर्व प्रदर्शित दोनों मन्त्र ( ऋ. ७।३२।२६,२७ ) पहले ही बृहती छन्द के प्रगाथ हैं तो क्या इस से अभीष्ट की सिद्धि न थी ? इन मन्त्रों का एक विशिष्ट प्रग्रन्थन करके तीन मन्त्र बनाना क्या आवश्यक है ? इन सब बातों का उत्तर अनुभव व परीक्षण पर आश्रित है । यदि परीक्षणों से यह सही सिद्ध हो चुका है तो हमें यह भी मानना पड़ेगा कि संहिताओं के मन्त्र इस रूप में सामग्री है जिन को कि अभीष्ट की सिद्धि के लिये तोड़ा फोड़ा जाना चाहिये । इस सम्बन्ध में दूसरा विचार यह पैदा होता है कि मन्त्रों के शब्दों का अर्थ छन्दों पर भी आश्रित है। उपर्युक्त मन्त्र में "इन्द्र" का सूर्य अर्थ तथा "ज्योति" से सूर्य की ज्योति का ग्रहण करना बृहती प्रगाथ पर ही आश्रित है । इस लिये मन्त्रार्थ करते हुए छन्दों पर भी विचार होना चाहिये । इस से शब्दों के क्षेत्र तथा उन के अर्थों की इयत्ता व सीमानिर्धारण करना आसान होगा ।

तीसरी समस्या इस सम्बन्ध में यह है कि यदि प्रगाथ दो ऋचाओं का पारस्परिक ग्रन्थन है तो यह मानना पड़ेगा कि प्रगाथ छन्द मूल छन्द नहीं है । और फिर यह भी एक समस्या पैदा होती है कि संहिता में जो प्रगाथ हैं, जिन में दो ऋचाओं से तीन ऋचाएं तो नहीं बनायी गई हैं, पर दो छन्दों को मिलाया गया है । जैसे उदाहरणार्थ ऋ० ८।६०,।६६ सूक्तों में विषमाबृहती तथा समा सतो बृहती इन दो छन्दों का परस्पर ग्रन्थन हुआ है । इन में प्रत्येक मन्त्र को छन्दों के आधार पर दो मन्त्र मानें या एक मानें ? क्योंकि प्रगाथ की दो व्युत्पत्तियाँ "प्रग्रथ्यते" या "अभिप्रागात्" अर्थात् एक ऋचा का दूसरी ऋचा में ग्रन्थन या एक ऋचा दूसरी ऋचा में प्रगतवती प्रकृष्ट रूप से गई हुई है – से यह सिद्ध होता है कि प्रगाथ छन्दों में दो ऋचाओं का पारस्परिक मेल हुआ है । इस से संहिताओं की मन्त्र संख्या की गणना किस प्रकार होनी चाहिये ? ब्राह्मणकारों व सूत्रकारों ने जो अनुष्ठान काल के लिये प्रगाथ बनाये हैं वे ऋषिकृत् होने से मन्त्र गणना में विचारणीय न भी हों पर जो स्वयं वेद में विद्यमान हैं उन पर तो गम्भीरता से विचार करना ही होगा । प्रगाथ बनाने का स्वयं संहिता में निर्देश हुआ है जैसा कि हमने यजु. १५।३२,३३,३४। मन्त्रों का प्रगाथ निर्माण करने का तरीका ऊपर प्रदर्शित किया है और यह निम्न मन्त्र भी निर्देश कर रहा है कि विनियोग की सिद्धि के लिये अभीष्ट मन्त्रों को इकट्ठा करो--

**हिरण्यगर्भ इत्येष मा मा हिंसीदित्येषा यस्मान्नजात इत्येषः ।** यजु० ३२ ३

यह यजुर्वेद का मन्त्र है । इस में तीन मन्त्र समूहों की ओर स्पष्ट संकेत है इस से यह सिद्ध है कि वेद स्वयं विनियोगानुसार मन्त्रों, मन्त्रभागों व मन्त्र समूहों के प्रग्रन्थन का आदेश देता है ।

प्रगाथ के सम्बन्ध में ये कुछ विचार हमने प्रकट किये । इस से इतना स्पष्ट है कि मन्त्रार्थों, मन्त्र विनियोगों व मन्त्रसिद्धियों में प्रगाथ का प्रमुख स्थान है ।

हमें इस सम्बन्ध में भी विचार करना चाहिये कि जिन ऋचाओं में परस्पर ग्रन्थन दृष्टिगोचर होता है उन में वर्णित विषयों में भी ग्रन्थन है कि नहीं ? ब्राह्मणग्रन्थों में मन, प्राण, अपान आदि को प्रगाथ माना है । मन और प्राण आदि परस्पर किस प्रकार ग्रथित हैं, इस पर हमें विचार करना चाहिये । दो वस्तुओं में ग्रन्थन आंशिक भी हो सकता है और पूर्णरूप से भी हो सकता है । माला में धागे व मनकों का एक प्रकार का ग्रन्थन है, सीढ़ी में उस के पदों का एक दूसरे प्रकार का ग्रन्थन है । इस तरह संसार में हम अनेकों प्रकार के ग्रन्थन देखते हैं । संसार में बिना ग्रन्थन के कोई वस्तु रह नहीं सकती । हमने अपने अन्दर किस का ग्रन्थन करना है दैवी शक्ति का या आसुरी शक्ति का । यह सब बातें प्रगाथ पर विचार करते हुए हमें ध्यान में रखनी चाहिये । यहां हमने संक्षेप में प्रगाथ पर विचार किया है । विस्तृत विचार फिर कभी प्रस्तुत किया जायेगा ।

—०—

# त्रिशोक ऋषि

कण्व सम्बन्धी कथानक में हम यह देख चुके हैं कि कण्व से बकासुर दुहिता में त्रिशोक व नभाक नामक दो पुत्र उत्पन्न हुए थे । अब हम यहां त्रिशोक के एक स्वरूप पर विचार करते हैं । त्रिशोक के सम्बन्ध में मन्त्रों के आधार पर दो तीन कथानक निर्मित हुए हैं । यथा—

**याभिस्त्रिशोक उस्रिया उदाजत ॥**

**ऋ० १।११२।१२ ।**

अश्वियों की कृपा से त्रिशोक ने असुरों से गौएं प्राप्त कीं । ( सायणाचार्य )

**त्रिशोक आत्मीयाभिर्गोभिः सह स्वर्गं गा उदाजतेति ।** ( वेंकट माधव )

अर्थात् त्रिशोक आत्मीय गौओं के साथ अश्वियों की कृपा से स्वर्ग में चला गया ।

इन्द्र ने पहाड़ काट कर त्रिशोक की गौओं के निकलने के लिए मार्ग बनाया । ऋ० ८।४५।३०

इन्द्र की आराधना करके त्रिशोक ने सैकड़ों अपने अनुचर बना लिये । अथ० २०।७६।२

त्रिशोक सम्बन्धी कुछ कथानक हमने यहां दिखाये हैं । अब हम इनका स्पष्टीकरण करने का प्रयत्न करते हैं ।

ताण्ड्य महाब्राह्मण में त्रिशोक का वर्णन इस प्रकार आता है--

**त्रैशोकं ज्योगामयाविने ब्रह्म साम कुर्यात् ॥**

ता० ब्रा० ८।१।८॥

चिरकाल से रुग्ण पुरुष के लिये त्रिशोक नामक ब्रह्म साम करे ।

अब विचारणीय यह है कि त्रिशोक क्या है ? इस पर अगली कण्डिका में कहा कि--

**इमे वै लोकाः सहासंस्तेऽशोचंस्तेषामिन्द्र एतेन साम्ना शुचमपहन्यत् त्रयाणां शोचतामपाहंस्तस्मात् त्रैशोकम् ।।** ता० ब्रा० ८ । १ । ९

ये लोक साथ-साथ थे । इन्हें शोक उत्पन्न हुआ । इन्द्र ने इस ब्रह्म साम द्वारा उनके शोक को दूर किया । क्योंकि इन तीनों लोकों के शोक

को दूर किया गया इसलिये यह साम त्रैशोक नाम से प्रसिद्ध हुआ।

जैमिनीय ब्राह्मण में भी त्रिशोक का भाव यही दिया है वहां लिखा है—

**स ह वाव त्रिशोको यानेवामूंस्त्रींछोकानपाहन् सास्य त्रिशोकता ॥** जै. ब्रा. ३ । १६८

अर्थात् तीन शोकों को दूर करना ही त्रिशोकता है।

इस उपर्युक्त प्रकरण को हृदयंगम करने के लिये हमें पूर्वापर प्रकरण को देखते हुए इस पर विचार करना चाहिये।

ऊपर अभी यह कहा गया है कि यह त्रिशोक साम दीर्घरोगी को स्वस्थ करने के लिए किया जाता है। इसका स्पष्टीकरण इस प्रकार हो सकता है कि ये तीन लोक आध्यात्मिक क्षेत्र में मस्तिष्क, हृदय और उदर आदि शारीरिक लोक हैं। मनुष्य की स्वस्थ अवस्था में तीनों साथ-साथ रहते हैं। इनमें सामंजस्य, सहकारिता बनी रहती है। परन्तु जब इनमें किसी प्रकार का उपद्रव या विकार पैदा हो जाता है, तब ये शोकोत्पत्ति में कारण बनते हैं। अब अगली कण्डिकाओं में यह बताया गया है कि ये शोक क्या हैं और दूर करने पर वे कहां चले जाते हैं ? वह प्रकरण इस प्रकार है—

**यामस्मादपाहन् सा पुंश्चलीं प्राविशद् यामन्तरिक्षात् सा क्लीबं याममुष्मात् सैनस्विनम् ॥**

ता. ब्रा ८ । १ । १०

जिस शोक को हमने पृथिवी लोक से अर्थात् उदरादि अंगों से दूर किया वह पुंश्चली ( व्यभिचारिणी ) स्त्री में जा प्रविष्ट हो गया। और जिसको अन्तरिक्ष अर्थात् हृदय से दूर किया वह क्लीब ( नपुंसक ) पुरुष में प्रविष्ट हो गया। और जिसको द्युलोक ( मस्तिष्क ) से दूर किया, वह पापी व्यक्ति में प्रविष्ट हो गया।

यहां पर शोक से दो भाव लेने हैं एक तो शरीर का शोषण करने वाली चिन्ता और दूसरा शोकोत्पत्ति में हेतु भूत शारीरिक विकृतियां व पाप आदि। शरीर के पार्थिव लोक में उदर व गुह्य अङ्ग आते हैं। इन में से शोक अर्थात् शोकोत्पत्ति के हेतुभूत विकृतियों व व्याधियों को दूर कर दिया जाये तो वे कहां रहेंगे ? इसका समाधान ब्राह्मणकार ने आलंकारिक रूप में इस प्रकार किया है कि वे शोक पुंश्चली स्त्री में रहेंगे। पुंश्चली स्त्री एक पुरुष से दूसरे पुरुष के पास घूमने वाली व्यभिचारिणी स्त्री होती है। व्यभिचारिणी स्त्री को योनि व उदर सम्बन्धी अनेकों व्याधियां लग जाना स्वाभाविक है। अतः ये दोष व्यभिचारिणी स्त्री में रहने स्वाभाविक हैं। पर जो व्यक्ति अपने को सदुपायों द्वारा शुद्ध व निरोग कर लेगा, उसमें ये नहीं रहेंगे। उन्हीं सदुपायों में यह त्रैशोक साम भी है। शोक का चिन्ता अर्थ लेने पर भी व्यभिचारिणी स्त्री इसके अधिक उपयुक्त है। क्योंकि बिमारी, लोकलाज, समाजभय आदि के कारण वह अधिक चिन्ताग्रस्त रहती है। यहां यह प्रश्न किया जा सकता है कि पुरुष की अपेक्षा स्त्री का ग्रहण क्यों किया ? इसका कारण स्पष्ट है। व्यभिचार के कारण पुरुष की अपेक्षा स्त्री अधिक पीड़ित होती है। गर्भपात व गर्भस्राव आदि योनि सम्बन्धी बीमारियां तो स्त्री में होती हैं और स्त्री स्वभाव से लज्जाशील होती है। अतः शोक व चिन्ता की वे अधिक शिकार बनती हैं।

**यामन्तरिक्षात् सा क्लीबम्—**

जो शोक अन्तरिक्ष ( हृदय ) से निकाला गया वह क्लीब अर्थात् नपुंसक में जा प्रविष्ट हुआ।

अन्तरिक्ष आध्यात्मिक क्षेत्र में शरीर के मध्य भाग को कहते हैं जहां कि हृदय मन व हाथ आदि का सम्बन्ध है। इनमें से यदि शोक को दूर किया जाये तो वह कहाँ रहेगा ? इसका उत्तर ब्राह्मणकार ने यह दिया कि वह क्लीव अर्थात् नपुंसक में रहेगा। मनुष्य की नपुंसकता में प्रमुख रूप से मन ही कारण होता है ? नपुंसक व्यक्ति का मन बहुत संकुचित, उथला डरपोक व संकल्प विकल्प करने वाला होता है। पुरुषत्व का वहां बिल्कुल स्थान नहीं। इसलिये तदनुकूल साधनों द्वारा मनुष्य जब पुरुषार्थी व विशाल हृदय बन जाता है, तब वह शोक वहाँ से निकल जाता है। नपुंसक व्यक्ति में ही उसका निवास होता है।

"यामसुष्मात् सैनस्विनम्"

जिस शोक को द्युलोक में से दूर किया वह पापी व्यक्ति में जा पहुँचा। यहाँ द्युलोक मस्तिष्क हैं। पाप का विशेष सम्बन्ध मस्तिष्क से होता है। मस्तिष्क को शान्त रखना, बुद्धि को श्रेष्ठ कार्यों में लगाना तथा अच्छे विचारों को प्रोत्साहन देना आदि बातों से मस्तिष्क सम्बन्धी शोक दूर होता है। परन्तु पापी आदमी बिल्कुल इसके विपरीत होता है, उसके विचार पवित्र नहीं होते। वह सदा बुद्धि का प्रयोग दुरभिसन्धियों तथा षड्यन्त्रों के निर्माण में करता है। अतः वह इनके दुष्परिणामों को भोगता है।

आगे कहा है—

**तस्मात्तेषां नाशैतव्या य एषामाशामेति तस्या एव शुचोऽपभजते** ।। ता. ब्रा. ८।१।११

इस कारण इन अङ्गों की आशाएं पूरी नहीं करनी चाहियें। जो व्यक्ति इनकी आशाओं को पूरी करता है, वह शोक का भी भागी बनता है। और जो इनकी आशाओं को पूरी नहीं करता वह इनके शोक को दूर भगाता है।

**शुचा एष विद्धो यस्य ज्योगामयति यत् त्रैशोकं ब्रह्म साम भवति** ।।

ता. ब्रा. ८।१।१२

जो चिरकाल से बीमार होता है, समझ लो वह शोक से विद्ध है। शोक को दूर करने के लिये ही त्रैशोक नामक ब्रह्म साम किया जाता है।

इस त्रैशोक नामक ब्रह्म साम के प्रयोग का समय दिन है और दिन में भी उषाकाल। जैसा कि ब्राह्मण में कहा है कि--

"दिवेति निधनमुपयन्ति व्युष्टिर्वै दिवा व्येवास्मै वासयति।" अर्थात् ब्रह्म साम का निधन स्थितिस्थान दिन है और दिन में भी उषाकाल में त्रैशोक ब्रह्म साम का प्रयोग करने से प्रयोक्ता रोगी के शोक को (विवासयति) निकाल बाहिर करता है। समग्र दिन में प्रभात वेला का समय ऐसा है जब कि प्रायः सब बीमारियां शान्त हो जाती हैं। दुष्ट से दुष्ट मनुष्य का मन भी कुछ समय के लिए शान्त हो जाता है। प्रकृति में भी चहुँ ओर शान्ति छा जाती है। अतः इस समय तीनों प्रकार के तापों को दूर करने के सभी साधन प्रायः सफल होते हैं। सामगान द्वारा इन तीनों प्रकार के तापों को दूर करने के लिये विश्वासी व्यक्ति को इस सम्बन्ध में परीक्षण करके इसकी उपयुक्तता सिद्ध करनी चाहिये।

ताण्ड्य महाब्राह्मण में त्रैशोक सम्बन्धी और भी वर्णन हुआ है। उसे भी संक्षेप में यहाँ दिखाते हैं।

वहाँ आता है--

**त्रैशोकं ब्रह्म साम भवति** ।।

ता० ब्रा० १२।१०।२०

आगे कहा—

**अतिजगतीषु स्तुवन्त्यह्न उत्क्रान्त्या उद्वा एतेनाह्नः क्रामन्ति** ।।

ता० ब्रा० १२।१०।२१

अर्थात् त्रिशोक सम्बन्धी ब्रह्म साम द्वारा स्तुति में अतिजगती छन्दों का प्रयोग किया जाता है। इसके लिये अतिजगती छन्द में विद्यमान विश्वाः पृतनाः ऋ० ८।९७।१० ऋचा द्वारा स्तुति करते हैं। किसलिये ? अहन् की उत्क्रान्ति के लिए अर्थात् इस चतुर्थ अहन् से ऊर्ध्व गति होती है। इस अतिजगती छन्द वाली ऋचा का एक प्रयोजन और बताया गया है वह इस प्रकार है—

**विश्वाः पृतना अभिभूतरं नरं इत्यतिजगती वर्षीयश्छन्दः, आक्रमतेऽनपभ्रंशाय ॥**

ता०ब्रा० १२।१०।२

अर्थात् विश्वाः पृतनाः यह ऋचा अतिजगती छन्द में है। और यह छन्द बड़ा छन्द है। यह चतुर्थ अहन् का आलम्बन करता है अर्थात् चतुर्थ अहन् को सहारा देता है किसलिये ? अनपभ्रंशाय अपभ्रंश—अधःपतन से बचने के लिये। अपभ्रंश व अधःपतन का क्या भाव है ? इसको आगे और भी स्पष्ट किया है।

वहाँ आता है—

**अपभ्रंश इव वा एष यज्ज्यायसश्छन्दसः कनीयश्छन्द उपैति यदेषा चतुर्थेऽहन्यतिजगती क्रियतेऽनपभ्रंशाय ।।** ता० ब्रा० १२।१०।३

अर्थात् बड़े छन्द से छोटे छन्द में आना यह अपभ्रंश है। चतुर्थ अहन् में अतिजगती छन्द वाली जो ऋचा विश्वाः पृतनाः बोली जाती है, वह अपभ्रंश से बचने के लिये है।

अब विचारणीय यह है कि अतिजगती छन्द अपभ्रंश से किस प्रकार बचाता है ? चतुर्थ अहन् क्या है ? अहन् की उत्क्रान्ति क्या है ? इत्यादि परिभाषाएं स्पष्ट हो जायें तो त्रिशोक से इनका क्या सम्बन्ध है यह भी स्पष्ट हो जायेगा।

छन्द विषय पर विस्तृत विचार तो फिर होगा यहाँ हम केवल संकेत किये देते हैं। छन्द परिधि सीमा व घेरे को कहते हैं ( छादनात् ) शत० ८।४।२।१ में आता है "यदच्छदयं-स्तस्माच्छन्दांसि" अर्थात् आच्छादन के कारण छन्द कहलाते हैं। लोक में छन्दों के अपने-अपने क्षेत्र परिधि व सीमाएं हैं। जो ऋचा जिस छन्द में होती है और छन्द द्वारा जो क्षेत्र व परिधि बताई गई होती है, वहाँ तक का वह ऋचा वर्णन करती है।

इसी आधार पर जगती छन्द को देखते हैं– शत० १।८।२।११ में आता है–"तदिदं सर्वं जगदस्यां तेनेयं जगती" अर्थात् यह संपूर्ण जगत् इसमें समाविष्ट है इसलिये यह जगती कहलाती है।

इसका भाव यह हुआ कि जगती छन्द वाली ऋचा का क्षेत्र संपूर्ण जगत् है। अर्थात् इस मन्त्र को इस संपूर्ण जगत् में लगा सकते हैं। इसी प्रकार अतिजगती छन्द जगती का ही विशेष रूप है। छन्दों के विशिष्ट रूपों को अतिच्छन्द कहते हैं। दैवत ब्राह्मण में कहा है– "अतिछन्दांश्छन्देरर्थे" दै० ब्रा० ३।१८ अर्थात् अतिच्छन्दों को छन्द अर्थ में ही घटाया जाता है। विशेषता केवल यही होती है कि क्षेत्र तो वही होता है परन्तु थोड़ा और अतिक्रम कर जाते हैं। जगती सपूर्ण सृष्टि है अतिजगती कुछ और अतिक्रम कर जाती है।

आगे चतुर्थ अहन् क्या है ? इस सम्बन्ध में भी हम सकेत किये देते हैं।

**चतुर्थस्याह्नो बृहत्** ।। ता० ब्रा० २१।९।१६

**आदित्यलोक एव चतुर्थमहः**। जै ० ब्रा० ३।७०

अर्थात् चतुर्थ अहन् बृहत् है, आदित्य लोक व द्युलोक है। इस आदित्य लोक पर आसीन हुआ व्यक्ति यदि जगती छन्द को छोड़ कर किसी छोटे छन्द में आता है तो वह उसका अपभ्रंश व अधःपतन ही है। इस आधार पर हम अतिजगती छन्द वाले मन्त्र में आये 'विश्वाः पृतनाः अभिभूतरं' में

पूतना: शब्द से जगत् के समग्र शत्रुओं का ग्रहण कर सकते हैं। इसी प्रकार मानवपिण्ड के सिर हृदय और उदर आदि सभी क्षेत्रों के शत्रुओं का इस मन्त्र से ग्रहण हो सकता है। अब इस मन्त्र का "त्रिशोक" में इस प्रकार समन्वय कर सकते हैं कि तीनों प्रकार के शोकों को पैदा करने वाले बाह्य जगत् व अन्तर्जगत् के सभी शत्रुओं को अभिभव करने का इस मन्त्र में विधान है ऐसा हमें समझना चाहिये।

अब हम त्रिशोक जिन मन्त्रोंका ऋषि है, उन पर भी कुछ विचार करते हैं। ऋग्वेद ८ मण्डल ४५ सूक्त का ऋषि "त्रिशोक" है। इसका तात्पर्य यह हुआ सिर, मन, उदर आदि तीनों स्थानों के शोकों को दूर करने की दृष्टि से इस सूक्त पर विचार होना चाहिये।

यदि हम सूक्ष्म दृष्टि से सूक्त की रचना पर दृष्टिपात करें तो हमें एक रहस्य का पता चलता है और वह यह कि सूक्त के प्रथम तीन मन्त्रों और समाप्ति के तीन मन्त्रों की रचना में एक विशेषता है और वह यह कि प्रथम तीन मन्त्रों के अन्त में **येषामिन्द्रो युवा सखा** अर्थात् जिनका युवा इन्द्र सखा होता है। उनके तीनों प्रकार के शोक दूर हो जाते हैं। यह तीनों क्षेत्रों मस्तिष्क, मन और उदर तथा तीनों लोकों में विद्यमान शत्रुओं के विनाश को दर्शाने के लिये तीन बार तीन मन्त्रों में पढ़ा है। इसी प्रकार जिनके शत्रु तीनों क्षेत्रों से दूर हो गये हैं, उनके तीनों अंगों में 'वसु स्पार्ह तदा भर' स्पृहणीय ऐश्वर्य भर जाता है। यह संक्षिप्त भाव हमने यहाँ दिखाया। विस्तार से तभी दिखाया जायेगा जब कि संपूर्ण सूक्त का अर्थ किया जायेगा।

उपर्युक्त सूक्त के रहस्य को त्रिशोक की निम्न व्युत्पत्ति के आधार पर भी समझ सकते हैं। वह यह है कि "त्रिषु स्थानेषु शोको दीप्तिर्यस्य" अर्थात् तीन स्थानों में शुचिता वाली दीप्ति जिसके अन्दर प्रकट हो गई है। यहाँ त्रैशोक शब्द शुच् दीप्तौ धातु से निष्पन्न हुआ समझना चाहिये। शोक शब्द दीप्ति अर्थ में भी आता है (यजु. १३। ३५)। मस्तिष्क के तीनों स्थान अर्थात् तीनों मस्तिष्क [मस्तिष्क, अनुमस्तिष्क, सुषुम्ना शीर्षक] एक २ लोक से सम्बन्ध रखते हैं। इन तीनों में चेतना सम्बन्धी शुचिता व दीप्ति का प्रकट होना त्रिशोक का रूप है। इन तीनों में दीप्ति का प्राकट्य अश्वी देवों की कृपा से होता है। अश्वी देव संज्ञावाहक व क्रियावाहक नाड़ियों द्वारा कार्य करते हैं। शरीर में चेतना की स्थिति व उसका प्राकट्य इन्हीं के कारण है। हमारे मस्तिष्क में सहस्रों प्रकार की ज्ञानरश्मियाँ प्रच्छन्न रूप में विद्यमान हैं उन पर से आवरण का विनाश तथा दिव्य चेतना का उद्बोधन अश्वियों की कृपा से होता है। ऋ० ८।४५।३० मन्त्र में 'पृथुं गिरिं' मस्तिष्क सम्बन्धी पहाड़ है उसकी गुफा का भेदन कर ज्योति के निकलने के लिए मार्ग बनाना इन्द्र का कार्य है। दिव्य मन इन्द्र है। मन में दिव्यता का आविर्भाव उस समय होता है जब सब प्रकार के संकल्प विकल्प मन से दूर हो जाते हैं और मन में एकाग्रता व अन्तर्मुखी अवस्था प्रादुर्भूत हो जाती है। इस अवस्था में मन को मस्तिष्क की गुफाओं में प्रविष्ट करना उनके भेदन का उपाय है। तीनों मस्तिष्कों में जब शुचिता व दीप्ति प्रादुर्भूत हो जाती है तब इस अवस्था को त्रिशोक नाम से कहा गया है। सहस्रों प्रकार की दिव्य शक्तियाँ इसकी अनुचर होती हैं। इस प्रकार हमने त्रिशोक के स्वरूप पर विचार किया।

—०—

# ऋषि–विवेचन

अभीतक हमने वेदों के कुछ विशिष्ट ऋषियों के स्वरूपनिर्धारण का प्रयत्न किया। प्रश्न यह है कि ऋषि वेदों में 'ऋषि' शब्द से क्या अभिप्रेत हैं ? देवताओं आदि से उसका क्या सम्बन्ध है इत्यादि अनेकों विवादास्पद विषय है जिनका स्पष्टीकरण होना अत्यन्त आवश्यक है। 'ऋषि- विवेचन' कर के हमने विस्तार से ऋषि सम्बन्धी अनेकों विषयों का स्पष्टीकरण किया हुआ है। वह फिर कभी यथावसर पाठकों के समक्ष प्रस्तुत किया जायेगा। यहां ऋषि सम्बन्धी कुछ संक्षिप्त विवेचन आपके सामने रखते हैं–

कुछ समय से वेदों के ऋषि महान् विवाद के विषय बने हुए हैं। इनके सम्बन्ध में प्रमुख समस्या यह है कि वेद मन्त्रों पर जो ऋषि लिखे जाते हैं, बृहद् देवता व सर्वानुक्रमणी आदि में मन्त्रों व सूक्तों के जो ऋषि दिये गये हैं, क्या वे उन सूक्तों व मन्त्रों के रचयिता हैं ? या केवल उनके द्रष्टा ही हैं। इस विवेचनीय विषय के सम्बन्धमें प्रमुख रूप से दो तीन वाद प्रचलित है जो कि इसप्रकार है––

१ ऐतिहासिक
२. अर्द्धपौरुषेय
३. अपौरुषेय

इनमें अर्द्धपौरुषेय का भाव यह है कि मन्त्रनिहित ज्ञान तो भगवान् का है पर मन्त्रसंगठना, मन्त्रमें शब्दविन्यास आदि ऋषिकृत है। यदि सूक्ष्मदृष्टि से देखाजाये तो यह वाद भी ऐतिहासिक वाद के ही अन्तर्गत समाविष्ट हो जाता है। एक प्रकार से ऋषियों के सम्बन्ध में दो ही वाद समझने चाहियें। इन दोनों की व्यापक जानकारी के लिये जिज्ञासु पाठकों को दोनों प्रकार के विद्वानों के ग्रन्थों व लेखों का अवलोकन करना चाहिये।

हम वेदों को अपौरुषेय मानते हैं। वेदों से लेकर आर्षपरम्परा तक जितना भी वैदिक वाङ्मय है उस में वेदों को एक स्वर से अपौरुषेय माना गया है।

वेदोंके अपौरुषेयत्वको सिद्ध करनेके लिये वेदोंके अतिरिक्त जितना भी ऋषिप्रणीत वैदिक वाङ्मय है, उसपर भी हमें दृष्टिपात कर लेना चाहिये। ब्राह्मण, आरण्यक, सूत्र, उपनिषद्, रामायण, महाभारत, गीता, स्मृति व पुराणादि ऋषिप्रणीत सब ग्रन्थ स्कन्द, यास्क आदि आचार्यों द्वारा रचित निरुक्त, न्याय, मीमांसा व योग आदि दार्शनिक ग्रन्थ तथा मध्यकालीन सायण व उव्वट आदि भाष्यकार तक सब एक स्वरसे वेदोंको भगवान्से उत्पन्न मानते हैं और यह स्वीकार करते हैं कि मनुष्यजातिके कल्याणार्थ सृष्टिके आरम्भमें भगवान्ने ऋषियोंके हृदयोंमें वेदोंका प्रकाश किया था। इन सब उपर्युक्त ग्रन्थोंके उद्धरणोंको अपौरुषेयवादी विद्वानोंने अनेक बार अपने लेखों व पुस्तकोंमें उद्धृत किया है, उन सबको यहां न दिखाकर दो एक उदाहरणों पर हम कुछ अपने विचार प्रस्तुत करते हैं। वेदोंके अपौरुषयत्व व वेदके ऋषियोंके स्वरूप निर्धारणमें निम्न दो श्लोक अति महत्व रखते हैं। वे इस प्रकार हैं—

**सर्वेषां तु स नामानि कर्माणि च पृथक्-पृथक्।**
**वेद शब्देभ्य एवादौ पृथक् संस्थाश्च निर्ममे।।**
(मनु० १।२१)

सृष्टिके आदि कालमें विश्वके सर्जनहार भगवान्ने वेदके शब्दोंसे चेतन व अचेतन सभी वस्तुओंके नाम रखे और उनके पृथक्-पृथक् कर्म निर्धारित किये और पृथक्-पृथक् संस्थान बनाये।

मनुस्मृतिके उपर्युक्त श्लोक पर यदि सूक्ष्म दृष्टिसे विचार किया जाये तो इसका भाव यह प्रतीत होता है कि सृष्टिका प्रारूप (Plot) सब वेदसे लिया गया। पृथिवी, अन्तरिक्ष तथा द्युलोक आदिका पृथक्-पृथक् संस्थान तथा लोकोंके

अवान्तर संस्थान चेतन व अचेतन पदार्थों, शक्तियों व प्राणियों के पृथक्-पृथक् नाम व उनके विविध कर्मोंका विभाजन इत्यादि सृष्टिकी सभी गतिविधियोंका प्रचलन व स्वरूप निर्धारण वेदके आधार पर किया गया।

एक दूसरा श्लोक और है जो कि इस प्रकार है--

**ऋषीणां नामधेयानि याश्च वेदेषु दृष्टयः।**
**शर्वर्यन्ते प्रसूतानां तान्येवैभ्यो ददात्यजः॥**

वेदोंमें आये ऋषि नाम और उनमें जो दृष्टियां निहित हैं, उन्हीं नामों व दृष्टियोंको वह अजन्मा भगवान् प्रलयान्त ( सृष्टिके प्रारम्भ ) में समुत्पन्न मानव ऋषियोंको प्रदान करता है।

उपर्युक्त इन दोनों श्लोकोंसे निम्न बातें ध्वनित होती हैं—

१—एक तो यह कि सृष्टि निर्माण से भी पहिले वेद विद्यमान थे। इसलिये इन्हें मानव ऋषियोंकी रचना नहीं माना जा सकता।

२—दूसरी बात जो इन श्लोकों से ध्वनित होती है वह यह कि सभी मन्त्रद्रष्टा ऋषियोंके नाम सृष्टिके प्रारम्भमें अजन्मा भगवान्ने स्वयं रखे हैं।

३—तीसरी बात यह है कि ये सब ऋषिनाम वेदसे लेकर रखे गये हैं।

इनसे दो समस्याओंका हल हमें मिल जाता है। वह यह कि कई ऋषि नाम तो वेदोंमें साक्षात् पठित हैं। पर कई ऋषि नाम जो सूक्तोंके आदिमें तो आते हैं—वेदोंमें नहीं हैं। प्रश्न यह है कि वे कहांसे लेकर रखे गये ? इस संबन्धमें प्राचीन मत यह प्रतीत होता है कि जो वेदोंमें दृष्टियां हैं ( याश्च वेदेषु दृष्टयः ) जिनको वेदोंमें व्यक्तित्वका रूप नहीं दिया गया, उनको भी व्यक्तित्वका रूप भगवान् द्वारा ही दिया गया है और वे सूक्तके आदिमें रखे गये हैं। ऐसे सूक्तोंमें हमें ऋषि विकल्पसे नहीं डरना चाहिये, क्योंकि ये विकल्प विविध दृष्टियां ही हैं। इन ऋषियों अर्थात् दृष्टियोंका स्वरूप हमें स्पष्ट करना चाहिये और उनके आधार पर मन्त्रोंके अर्थोंका निर्णय करना चाहिये। इस श्लोककी यत स्पष्ट ध्वनि है कि जब अजन्मा भगवान् ही मानव ऋषियोंको उनके नाम प्रदान करता है तो यह निसर्ग सिद्ध बात है कि सभी मन्त्रद्रष्टा ऋषियोंके नाम उसने ही रखे होंगे और यह उचित भी नहीं प्रतीत होता कि किन्हीं मन्त्रद्रष्टा ऋषियों पर तो भगवान् इतने कृपालु हों कि स्वयं उनका नाम-करण संस्कार करें और किन्हीं मन्त्रद्रष्टा ऋषियोंको प्रजाकी कृपा पर छोड़ देवें। हमें यह मानना चाहिये कि सभी मन्त्रद्रष्टा मानव ऋषियोंके नाम चाहे वे मन्त्रोंमें पठित हों या न हों भगवान्की तरफसे ही ऋषियोंको दिये गये।

—०—

# गुरुकुल-समाचार

## श्रावणी पर्व

१२ अगस्त प्रातः साढ़ेसात बजे अमृतवाटिका की यज्ञशाला में श्रावणी के उपलक्ष में बृहद्-यज्ञ हुआ। इसमें महाविद्यालय तथा विद्यालय विभाग के उपाध्याय, अध्यापक छात्रगण एवं अन्य कुलवासी सम्मिलित हुए। समस्त उपस्थित समुदाय ने पीले यज्ञोपवीत धारण किये। यज्ञ तथा वेदपाठ के उपरान्त आचार्य प्रियव्रत जी वेदवाचस्पति ने ब्रह्मचारियों तथा उपस्थित सज्जनों को सम्बोधित करते हुए श्रावणी से सम्बद्ध प्राचीन व अर्वाचीन परम्परा, व उसके महत्व को प्रदर्शित करने वाला प्रवचन किया। गुरुकुल की दृष्टिसे आज के दिन नवसत्र का प्रारम्भ होना चाहिये और नियमित रूप से वेदों तथा अन्य शास्त्रों का अध्ययन व अध्यापन प्रारम्भ होना चाहिये।

## स्वतन्त्रता दिवस

स्वतन्त्रता दिवस को कुलभूमि में सोत्साह मनाया गया। यह समस्त विभागों द्वारा कार्यालय के सम्मुख राष्ट्रिय ध्वजा का आरोहण तथा राष्ट्रिय गीत का गान करके मनाया गया। राष्ट्रिय पताका आरोहण आचार्य प्रियव्रत जी वेदवाचस्पति नें किया। आपने कुलवासियों को सन्देश देते हुवे तिरंगे के तीनों रंगों के आशय को समझाया तथा आत्मनिरीक्षण व अनुशासन के महत्त्व से सबको अवगत कराया।

इसी के साथ ही साथ श्री आचार्य जी ने एन० सी० सी० केडिटों की राष्ट्रिय सलामी ली और निरीक्षण किया। एन० सी० सी० केडिटों की विज्ञान महाविद्यालय तथा गुरुकुल विश्वविद्यालय की ये दो कम्पनियाँ थीं।

रात्रि को ८.३० पर ग्रामसेवक छात्रावास के समीप मैदान में छात्रों द्वारा कुछ छाया-चित्र, एकांकी नाटक तथा कठपुतली के नाच का आयोजन किया गया। इसमें कठपुतली का नाच मनोरञ्जक रहा।

१६ अगस्त रात्रि ६ बजे महाविद्यालय आश्रम के रामदेव सभा भवन में एक विशाल गोष्ठी का आयोजन किया गया। जिसकी अध्यक्षता श्री वैद्य निरञ्जन देव जी ने की। इसमें अनेकों छात्रों ने भाषण, कविताएँ तथा मनोरञ्जक साहित्यिक कार्य क्रम प्रस्तुत किए। 'वाग्वर्धिनी सभा' के मन्त्री ने निम्न तीन श्रेष्ठ वक्ताओं को पुरस्कार तथा प्रशंसापत्र देने की घोषणा की। ये तीनों आयुर्वेद प्रथम वर्ष के छात्र हैं— ब्र० ब्रह्मदत्त, ब्र० प्रकाशकुमार तथा ब्र० राघवेन्द्र।

## राजहंस पत्रिका

'वाग्वर्धिनी सभा' के तत्त्वावधान में 'राजहंस' हस्त लिखित पत्रिका का सम्पादन हो रहा है। इसके सम्पादक पद पर ब्र० महावीर 'नीर' विद्यालंकार की नियुक्ति हुई। इसमें विद्यार्थियों की मौलिक व साहित्यिक विभिन्न प्रकार की रचनाएं होंगी।

## वाग्वर्धिनी सभा

'वाग्वर्धिनी सभा' महाविद्यालय आश्रम गुरुकुल कांगड़ी का नव निर्वाचन इस प्रकार रहा—

**संरक्षक**— आचार्य प्रियव्रत जी वेदवाचस्पति।
**अध्यक्ष**— प्रो० सुरेश कुमार जी विद्यालंकार, हिन्दी विभाग।
**मन्त्री**— ब्र० विजय कुमार विद्यालंकार (अन्तिम वर्ष)

उप-मन्त्री – ब्र० सुशील चन्द्र त्रयोदश वेद महाविद्यालय ।

**क्रीड़ा समाचार**

इस वर्ष महाविद्यालय आश्रम के क्रीड़ा मन्त्री पद पर ब्र० गोविन्द राव एम. ए. (मनो विज्ञान) की नियुक्ति क्रीड़ाध्यक्ष श्री डा० अनन्तानन्द जी आयुर्वेदालंकार ने की ।

इस वर्ष क्रीड़ाङ्गण के समाचार देते हुये हमें बहुत हर्ष होता है कि विश्वविद्यालय की टीम का चुनाव करने के लिये १७ अगस्त से २० अगस्त तक विभिन्न महाविद्यालयों के फुटबाल के मैच हुवे । विश्वविद्यालय की फुट बाल टीम का निर्वाचन अगले मास प्रकाशित किया जाएगा ।

२६ अगस्त को विद्यालय के क्रीड़ागण में महाविद्यालय आश्रम तथा विद्यालय आश्रम के दलों के मध्य फुटबाल मैच हुआ । इस में विद्यालय विभाग के विद्यार्थियों ने महाविद्यालय आश्रम के दल को ३ गोलों से पराजित कर दिया । ब्र० सुशील त्रयोदश ने विद्यालय विभाग के विद्यार्थियों के खेल से प्रसन्न होकर उन्हें ५ रुपये पुरस्कार रूप में प्रदान किये ।

**श्री इन्द्र स्मृति समारोह**

२४ अगस्त मध्यान्ह ३ बजे वेद मन्दिर में बड़ी सज धज से विश्व विद्यालय के भूतपूर्व उप कुलपति, पत्रकारिता तथा हिन्दी साहित्य के अविस्मरणीय गौरव श्री पं. इन्द्र जी विद्यावाचस्पतिका 'वाग्वर्धिनी सभा' के तत्त्वावधान में पंचम स्मृति दिवस मनाया गया । जिस में गुरुकुल के लब्ध प्रतिष्ठ स्नातक तथा श्रेष्ठ पत्रकार श्री सत्यकाम जी विद्यालंकार (बम्बई) ने अध्यक्षता की ।

संस्मरण सभा में श्री आचार्य प्रियव्रत जी, श्री पं. धर्म पाल जी, श्री रत्नाकर जी (कविता) श्री पं. निगम जी, ब्र० विश्ववर्धन, ब्र० अखिलेश, ब्र० विजय कुमार आदिने पण्डित जी के प्रति अपनी भावभरी श्रद्धाञ्जलियाँ तथा रोचक संस्मरण सुनाए ।

अध्यक्ष पद से श्री पं. सत्यकाम जी ने कहा कि, 'मैं शीघ्राति शीघ्र पण्डित जी की रोचक जीवनी लिखने वाला हूँ, आशा है वह शीघ्र प्रकाशित होकर आपके सामने आजायगी' ।

अन्त में सभा मन्त्री ने जो सन्देश इस दिवस पर प्राप्त हुवे थे उन को पढ़ कर सुनाया । यहाँ पर कुछका सार दिया जा रहा है–

सुविख्यात कवि डा० हरिवंश राय 'बच्चन' लिखते हैं कि— 'आपके साथ मैं भी पूज्य श्री अमर शहीद स्वामी श्रद्धानन्द और उनके पुत्र स्वर्गीय श्री इन्द्र विद्यावाचस्पति का स्मरण करता हूँ ।'

श्री गया प्रसाद शुक्ल देहरादून से लिखते हैं कि– 'विश्वास है कि दिवंगत पं. इन्द्र जी द्वारा किए गए मंगल कारी कार्यों का समस्त आर्य जगत् कृतज्ञता पूर्वक सदैव स्मरण करता रहेगा और उन्होंने जो दिव्य ज्योति जलाई उसे कभी मन्द न पड़ने देगा ।'

श्री भगवान् देव जी आचार्य गुरुकुल झज्जर रोहतक लिखते हैं कि— 'हम उनके जीवन से अनेक प्रकार की शिक्षाएं प्राप्त कर सकते हैं । गुरुकुल की ओर से शीघ्र ही उनका जीवन प्रकाशित होना चाहिए जिससे आनेवाली सन्तति को प्रेरणा मिल सके ।'

इनके अतिरिक्त अन्य कई नेताओं तथा विद्वानों के शुभसन्देश प्राप्त हुए ।

**श्रीकृष्ण जन्म-दिवस**

२० अगस्त को प्रातः ८ बजे वेद मन्दिर में श्रीकृष्ण जन्म दिवस का पर्व सम्पन्न हुआ। जिस में अनेक वक्ताओं ने श्रीकृष्ण जी के गुणों को लेकर भाषण दिए। राजगोपाल जी, विजयकुमार, ब्र० जयदेव ने सुन्दर विचार प्रस्तुत किए।

२१ अगस्त को सायंकाल आर्यसमाज मन्दिर में भी यह पर्व सोत्साह मनाया गया। जिसमें वैद्य निरञ्जनदेव जी, श्री सूर्य प्रकाश, प्रो० रामनाथ जी, प्रो० बुद्ध प्रकाश जी आदि के भाषण हुए।

## चिकित्सालय से

### विद्यालय विभाग के प्रविष्ट रोगियों की सूचि

| नाम | कक्षा | रोग | प्रवेश-तिथि | मुक्ति-तिथि |
|---|---|---|---|---|
| **ओम्प्रकाश** | ४ | **फोड़ा** | २ सितम्बर | ७ सितम्बर |
| **हरिश्चन्द्र** | १ | **नेत्र** | २ ,, | ११ ,, |
| **जयगोपाल** | ४ | **ज्वर** | २ ,, | ६ ,, |
| **ऋषिकान्त** | ३ | **ज्वर** | ३ ,, | ६ ,, |
| **राजेन्द्र** | १ | **फोड़े** | ३ ,, | १२ ,, |
| **दीपक कुमार** | ७ | **फोड़े** | ४ ,, | १२ ,, |
| **विजयेन्द्रप्रकाश** | ३ | **फोड़े** | ४ ,, | २७ ,, |
| **रामकिशोर** | ४ | **खुजली** | ४ ,, | **अभी है।** |
| **कृष्णकुमार** | ४ | **मम्मस** | ४ ,, | २४ ,, |
| **राजेशकुमार** | २ | **नेत्र** | ९ , | १६ ,, |
| **विश्वासराव** | ४ | **चोट** | ९ ,, | १२ ,, |
| **श्यामसुन्दर** | ३ | **नेत्र** | ११ ,, | १६ ,, |
| **राकेश** | २ | **फोड़े** | १२ ,, | **अभी है।** |
| **दीवानचन्द्र** | ५ | **ज्वर** | १३ ,, | १८ ,, |
| **अश्वनीकुमार** | ४ | **मम्मस** | १४ ,, | २४ ,, |
| **मदनलाल** | ४ | **उदरशूल** | १५ ,, | १७ ,, |
| **इन्द्रधर** | ६ | **मम्मस** | १७ ,, | **अभी है।** |
| **राजेन्द्र** | १ | **फोड़े** | १७ ,, | **अभी है।** |
| **अजयकुमार** | ४ | **चोट** | १७ ,, | २४ ,, |
| **रामचन्द्र** | ३ | **मम्मस** | २० ,, | **अभी है।** |
| **विनोद केशरी** | ६ | **फोड़े** | २४ , | **अभी है।** |

—सूर्यप्रकाश 'मदन'

# स्वाध्याय के लिये चुनी हुई पुस्तकें

## वैदिक साहित्य

| | |
|---|---|
| वेदोद्यान के चुने हुए फूल (सजिल्द) | ५.०० |
| वेद का राष्ट्रीय गीत (सजिल्द) | ५ ०० |
| मेरा धर्म (सजिल्द) | ७.०० |
| वरुण की नौका (दो भाग) | ६.०० |
| अग्निहोत्र (सजिल्द) | १.२५ |
| आत्म-समर्पण | १.५० |
| वैदिक स्वप्न विज्ञान | २.०० |
| वैदिक अध्यात्म विद्या | १ ७५ |
| वैदिक सूक्तियां | १.७५ |
| ब्राह्मण की गौ (सजिल्द) | .७५ |
| वैदिक ब्रह्मचर्य गीत | २.०० |
| वैदिक विनय (तीन भाग) | ६.०० |
| वेद गीतांजलि | २.०० |
| सोम सरोवर (सजिल्द) | २.०० |
| वैदिक कर्त्तव्य शास्त्र | १ ५० |
| सन्ध्या सुमन | १.५० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी के उपदेश | ३.७५ |
| आत्म मीमांसा | २.०० |
| वै. पशु यज्ञमीमांसा | १.०० |
| सन्ध्या रहस्य | २.०० |
| अथर्ववेदीय मन्त्रविद्या | १.५० |
| ईशोपनिषद्भाष्य (सजिल्द) | २.०० |
| अध्यात्म रोगों की चिकित्सा | २.५० |
| ब्रह्मचर्य संदेश | ४.५० |
| आर्य संस्कृति के मूल तत्त्व | ४.०० |
| स्त्रियों की स्थिति | ४.०० |
| एकादशोपनिषद् | १२.०० |
| विष्णु देवता | २.०० |

## ऐतिहासिक तथा जीवन चरित्र

| | |
|---|---|
| भारतवर्ष का इतिहास ३य भाग | ४ ५० |
| बृहत्तर भारत | ७.०० |
| योगेश्वर कृष्ण | ४ ०० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज | १.२५ |
| स्वामी दयानन्द का पत्र व्यवहार | .७५ |
| गुरुकुल की आहुति | .५० |
| अपने देश की कथा | १.३७ |
| दी मिडिल ईस्ट ( इङ्गलिश ) | ३.०० |

## स्वास्थ्य सम्बन्धी ग्रन्थ

| | |
|---|---|
| स्तूप निर्माण कला ( सजिल्द ) | ३.०० |
| प्रमेह श्वास अर्शरोग | १.२५ |
| जल चिकित्सा विज्ञान | १.७५ |
| होमियोपैथी के सिद्धान्त | २.५० |
| आसवारिष्ट | २.५० |
| आहार | ५.०० |

## संस्कृत ग्रन्थ

| | |
|---|---|
| संस्कृत प्रवेशिक प्रथम भाग | .८७ |
| संस्कृत प्रवेशिका २य भाग | .८७ |
| बालनीति कथा माला | १.७५ |
| साहित्य सुधा संग्रह | १ २५ |
| पाणिनीयाष्टकम् (दो भाग) प्रतिभाग | ७.०० |
| पंचतन्त्र पूर्वार्द्ध ( सजिल्द ) | २.५० |
| पंचतन्त्र उत्तरार्द्ध, सजिल्द | २.०० |
| सरल शब्द रूपावली | १.२५ |
| सरल धातु रूपावली | १.६० |
| सम्कृत ट्रांसलेशन | १.२५ |
| पचतंत्र (मित्र सम्प्राप्ति) | .७५ |
| पचतत्र (मित्र भेद) | १.५० |
| सक्षिप्त मनुस्मृति | .५० |
| रघुवशीय सर्गत्रयम् | .२५ |

पुस्तकों का बड़ा सूचीपत्र मुफ्त मंगाइये। धार्मिक संस्थाओं के लिये विशेष रियायत का भी नियम है।

पुस्तक भण्डार, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार (ज़ि० सहारनपुर)।

# गुरुकुल-पत्रिका

कार्तिक मासः २०२२ वि.
अक्टूबर-नवम्बर १९६५ ईस्वी
पूर्णाङ्कः २०७



व्यवस्थापकः
श्री पं सत्यव्रतो विद्यामार्तण्डः
मुख्याधिष्ठाता,
गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयस्य





वार्षिकं मूल्यम्
देशे ४.००
विदेशे ६.००
मूल्यम् : .४० पैसे

अङ्कः ३
वर्षम् १८

सम्पादकः
श्री भगवद्दत्तो वेदालंकारः
प्रबन्धकः
श्री प्रेमदेवः

ओ३म्



# गुरुकुल-पत्रिका

[ गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालयस्य मासिक पत्रिका ]

कार्तिकमास: २०२२ वि०, अक्टूबर-नवम्बर १९६५, वर्षम् १८, अङ्क: ३, पूर्णाङ्क : २०७

## श्रुति-सुधा

ऋषि:-- मेधातिथि: कण्व: । देवता--अग्नि: । इन्द्र:--गायत्री

प्रति त्यं चारुमध्वरं गोपीथाय प्र हूयसे ।
मरुद्भिरग्न आ गहि ऋ० १।१९।१

(अग्ने) हे अग्नि ! तू (त्यं) उस (चारुं) सुन्दर व स्पृहणीय (अध्वर) यज्ञ के प्रति (गोपीथाय) गौ अर्थात् इन्द्रिय रस के पान के लिये (प्र हूयसे) प्रकृष्ट रूप से आह्वान किये गये हो। अत: (मरुद्भि: आगहि) मरुतों के साथ आओ।

मेधातिथि सम्बन्धी इस १९ वें सूक्त का देवता "अग्निमारुतम्" है। अर्थात् यहां अग्नि और मरुत् इन दोनों का सहचार अभीष्ट है। वेदों में अग्नि और मरुत् के पृथक् २ रूप में अनेकों सूक्त आते हैं। परन्तु यहां इन का सहचार किसी विशिष्ट प्रयोजन का द्योतक है। वह विशिष्ट प्रयोजन क्या है यह एक विचारणीय विषय है। इस के सम्बन्ध में कुछ संकेत मैत्रायणी संहिता के निम्न वाक्य से इस प्रकार है—"अग्निमारुतं चरुं निर्वपेद् वृष्टिकाम:" मै० सं २।१।८ अर्थात् वृष्टि की कामना वाला व्यक्ति अग्नि और मरुत् सम्बन्धी चरु का निर्वाप करे। इस उपर्युक्त कथन की व्याख्या आगे इस प्रकार की गई है। "अग्निर्वा इतो वृष्टिमीट्टे मरुतोऽमुतश्च्यावयन्ति एते वे वृष्ट्या: प्रदातार:" अर्थात् पृथिवी पर विद्यमान अग्नि वृष्टि की कामना करती है और मरुत् द्युलोक से वृष्टि को च्युत करते हैं। ये मरुत् वृष्टि को प्रदान करने वाले हैं।

भौतिक जगत् में उपर्युक्त प्रकरण अत्यन्त स्पष्ट है। वर्षा से पूर्व ग्रीष्म ऋतु में पृथिवी पर अत्यधिक गरमी पड़ती है और जितनी अधिक गरमी होती है उतनी ही अधिक वर्षा होती है। इसका परिणाम यह होता है कि औषधियां, वनस्पतियां आदि सब प्रकार के अन्न प्रभूत मात्रा में उगते हैं। यही प्रक्रिया हमारे आन्तरिक जगत् में भी होती है। शरीर व मस्तिष्क में विद्यमान अग्नि पर प्राणायाम द्वारा जब मरुतों का झोंका पड़ता है तो अग्नि प्रज्वलित होती है. इसी भाँति तपस्या से भी आन्तरिक अग्नि प्रदीप्त होती है। इस प्रदीप्त अग्नि को शान्त करने के लिये मरुत् नामक दिव्य प्राण सोमरस की वृष्टि करते हैं। अग्नि शान्त होती है और दिव्य शक्तियां उगती हैं. मस्तिष्क में दिव्य ज्ञान का प्रादुर्भाव होता है। अतएव ये मरुत् सोमरस को प्रवाहित करने वाले दिव्य-प्राण हैं।

# क्यों विवाद को 'पीले चावल' दें ?

श्री हरिमोहनलाल श्रीवास्तव, एम. ए., एल्-एल्-बी., एल. टी.
किताबघर, दतिया ( म. प्र. )

आज की सभ्यता में लोकप्रियता एक बड़ी कला है, एक महान् सिद्धि है। प्राचीन काल की अष्ट सिद्धियों से भी अधिक महत्व युग की इस नई देन का है। लोकप्रियता की एक कला है, जिसमें सफलता पाना कुछ विरले भाग्यशाली व्यक्तियों का साझा है। 'लोकप्रियता' से अभिप्राय है जन साधारण का स्नेह और विश्वास प्राप्त कर रखना। जनता अपना विश्वास सहज में नहीं लुटाती, यद्यपि फ्रैंकलिन के अनुसार—"**प्रशंसा अज्ञान की बेटी** है।" लोग बहुत जान-समझ कर अनेक छोटे-छोटे कार्यों या अवसरों के बीच किसी के व्यवहार का लेखा रख कर ही उस पर भरोसा करना सीखते हैं और तब वह व्यक्ति उस सब समुदाय के बीच लोकप्रिय होने के गौरव से विभूषित होता है।

लोकप्रियता की कला के भी दो रूप हैं—घनिष्ट लोकप्रियता और दूरस्थ लोकप्रियता। कला का पहला रूप अपेक्षाकृत सरल है। कहना चाहिए कि बड़ी तैयारी के लिए यह प्रथम सीढ़ी है। घनिष्ट लोकप्रियता घनिष्टता के बीच ही पलती और बढ़ती है। सभी लोग जो सम्पर्क में आते हैं जब किसी व्यक्ति से प्रभावित होकर उस से स्नेह करने लगते हैं अथवा उसे अपनी श्रद्धा का पात्र मान बैठते हैं, और अवसर के अनुकूल उस की सराहना में लीन रहते हैं, तो घनिष्ट लोकप्रियता के दर्शन होते हैं। जो व्यक्ति अपने सम्पर्क के प्रत्येक व्यक्ति का स्नेह अथवा समादर जीत रखने की कला में कुशल है, वह सच्चे अर्थ में 'लोकप्रिय' कहलाने का अधिकारी तभी होता है, जब वह अपनी प्रसिद्धि से आत्मिक सुख पा सके। लुच्चे, लफगे, गुन्डे और डाकू अपने क्षेत्र में आतंक बैठा कर लोगों को कुछ समय भले हो दबा रखें, पर अपनी दुर्बलता वे आप जानते हैं कि डंडे के बल पर उन का वैभव क्षणिक है। लोकप्रियता की जड़ें आतंक की अपेक्षा कहीं गहरी हैं।

दूरस्थ लोकप्रियता वह है, जब व्यक्ति अपने से दूर बसने वाले लोगों में केवल कुछ जानकारी के आधार पर अच्छी धारणाएं उत्पन्न करने में समर्थ होता है संसार ने जिन्हें महान् पुरुष माना है, उन के सम्पर्क में हम भले ही न आयें, परन्तु कुछ योग्य पुरुषों द्वारा उन को प्रदान किये जाने वाले सम्मान का सामान्य परिचय पा कर ही हम बिना देखे, बिना उन के साथ रहे–बसे, उन्हें श्रद्धा-भाजन समझने लगते हैं। एक चीनी कहावत इस विषय में पूर्णतः चरितार्थ होती है—"**एक योग्य व्यक्ति के पीछे सदैव दूसरे योग्य व्यक्ति होते हैं।**" कितने ही व्यक्तियों की लोकप्रियता का मापदंड यही है कि हमारी परिचित योग्यता ने उन की सराहना की है। साथ ही इस कहावत का एक दूसरा आशय भी है कि योग्यता से योग्यता का निर्माण होता है। राष्ट्र नायक नेहरू वास्तविक अर्थ में युगपुरुष थे, जिन की दूरस्थ लोकप्रियता के वशीभूत हो कर विश्व के सैकड़ों मानवों ने उन्हें न देख कर भी उन के लिए श्रद्धा के आंसू बहाये। राष्ट्रकवि गुप्त जी का सम्पर्क बहुत विस्तृत होने पर भी उन के जीवन काल में यह अनुमान लगाना कठिन ही था कि वे भारत-भूमि में इतने अधिक लोकप्रिय हैं।

लोकप्रियता का एक रूप और है, जिसे 'सस्ती लोकप्रियता' के नाम से जाना गया है पर

वस्तुतः इस रूप का कोई अस्तित्व नहीं है जो इस के विपरीत मंहगी लोकप्रियता भी हो—इस द्वन्दात्मक संसार में हमारा ज्ञान सापेक्ष तो है ही। किसी कला या साहित्य की चर्चा करते हुए भी लोग उसे लोकप्रिय कहने लगते हैं। परन्तु सस्ती लोकप्रियता वह है, जब किसी आडम्बर का आश्रय लेकर अथवा परिश्रम और अनुशासन को भुलाकर केवल यश-प्राप्ति अथवा कृतज्ञता लूटने का प्रयास होता है। किन्तु स्थायी गौरव श्रमसाध्य लोकप्रियता का है, जो सद्गुणों की साधना का प्रसाद है—कोरी वाहवाह ही थोड़े समय तक ही अपनी गन्ध बिखेर सकती है।

प्रजातन्त्र के वर्तमान युग में लोकप्रियता की उपादेयता विशेष है। इसी लिए इसे आज की सभ्यता का वरदान कहा जाना अनुपयुक्त न होगा। पुराने समय में ऋषि-मुनियों ने नाम पाया है एकान्त-सेवी हो कर। स्वावलम्बी या आत्मभरित होकर कुछ लोग एकान्त सेवन करें, तो करते रहें। किन्तु सामाजिक जीवन बहुतों के लिए पहले भी अनिवार्य था और अब तो जीवन की जटिलता के साथ अत्यावश्यक ही है। **आधुनिक युग में जीवन की सफलता के लिए लोकप्रियता एक विशेष गुण है। यह वरदान एक ललित कला के आदर्श तक ले जाया गया है।** चुनाव जीतने के लिए नेता को लोकप्रिय होना ही चाहिये। प्रभाव बनाये रखने के लिए अध्यापकों को भी लोकप्रियता का आश्रय प्राप्त कर रखना चाहिये। अधीनस्थ कर्मचारियों से उत्तम सहयोग प्राप्त कर सकने के लिए अधिकारी भी लोकप्रिय बन कर रहें। व्यापार की साख जमा रखने के लिये व्यवसायियों को भी लोकप्रियता की सीख ग्रहण कर रखना होगी। **'प्रजातन्त्र का अर्थ है 'डंडा-युग पर विजय।' मिल्टन का कथन–'प्रसिद्धि उदार मस्तिष्क की अन्तिम दुर्बलता है, परन्तु दुर्बलों में सबसे पहली'**—आधुनिक प्रजातन्त्र ने संसार के बहुसंख्यक देशों में भली प्रकार अपनाया है।

लोकप्रियता की कला संलाप के कौशल पर निर्भर करती है निरा बातूनी व्यक्ति बात-चीत में कुशल नहीं कहा जा सकता। उसे दूसरों को प्रसन्न करने की बातों पर पूरा ध्यान देना चाहिये। एल्काट नामक विद्वान ने कहा है—"**तर्क बहुतेरे कर सकते हैं, परन्तु बातचीत बहुत से लोगों के बस की नहीं।**" बात करने वाले को अपने श्रोताओं का ध्यान रखते हुए ऐसा कुछ नहीं करना चाहिये, और न कहना चाहिये जिससे उनकी भावनाओं को ठेस पहुचे। वह स्वयं बोलने के लिए उत्सुक न रहे। जो कुछ दूसरे लोग कहें, उसे सुनने के लिए उसके पास पर्याप्त धैर्य हो। दूसरों की राय से जहां तक संभव हो, उसे सहमत होना चाहिये। 'नहीं' कहने से उसे बहुत बचना होगा, पर वह केवल मनराखन भी न हो। जब आवश्यक हो, तो वह नम्रतापूर्वक 'नहीं' कहने के लिए भी तैयार रहे। मधुर और उचित बोलने की कला एक बार प्राप्त हो गई, तो निरन्तर विकसित होती रहेगी। आसानी से अपने आप आने वाली कुशलता जीवन की प्रसन्नता के लिए आवश्यक है। लोगों की अभिरुचि की व्यवस्था कर रखने के लिए हमारे प्रयत्न मिथ्या और पाखण्ड की ओर ले जाने वाले न हों। बातचीत या वक्तृता में बनावट अधिक समय तक लोगों को भरमा नहीं सकती।

करनी और कथनी के अन्तर के कारण ही बहुत-से लम्बे-चौड़े भाषणों का आज वैसा प्रभाव नहीं पड़ता। अन्तर की शुद्धि ही मतभेद की स्थिति में दृढ़ता, किन्तु विनम्रता के साथ अपनी राय प्रकट करने का बल प्रदान करती है। महान् पुरुष सस्ती लोकप्रियता के लिए कभी लालायित नहीं रहते। सिद्धान्त सम्बन्धी प्रश्न सामने आने पर वे उससे समझौता करना नहीं जानते। चट्टान जैसे अडिग

रह कर वे जनमत के विरुद्ध बोलने या चलने से तनिक नहीं झिझकते । **महात्मा गांधी की संसार-व्यापी लोकप्रियता का रहस्य उन की सत्यनिष्ठा में सन्निहित है ।**

किसी ने कहा है—'बहुतों को प्रसिद्धि बहुत देर से मिलती है ।" जहां बायरन ने एक प्रभात में अपने को सहसा विख्यात पाया, वहां मुक्ति बोध को ख्याति उन के मरणोपरान्त हो मिल सकी । बायरन के अनुसार—'**प्रसिद्धि यौवन की पिपासा है**।' परन्तु वाल्टेयर का कथन है—"अत्यन्त प्रसिद्ध हो जाने वाला नाम कितना बड़ा बोझा है ।" **प्रौपेगन्डा प्रभु के प्रताप से भी प्रायः प्रसिद्धि मिल जाती है** । अतः लोकप्रियता के लिए अधीर रहने वाले प्रायः आत्म-प्रचार का सहारा खोजते है । किन्तु बेकन ने एक सुन्दर सीख दी है—'**लोग अपने बड़प्पन के विषय में जितना कम बोलते हैं हम उनके सम्बन्ध में उतना ही अधिक सोचते हैं**।'

कागज के फूल चाहे जितने सुन्दर हों, परन्तु उन में सुगन्धि का अभाव रहता है । उसी प्रकार लोकप्रियता प्रचार या बनावट की मुहताज नहीं । वास्तविक लोकप्रियता सदैव चरित्र को अपना आधार बनाती है । सचाई और ईमानदारी, मानवता और उदारता—हृदय और मस्तिष्क के अनेक गुणों में से कुछ विशेष मूल्यवान् आधार-शिलायें हैं, जिन पर किसी की लोकप्रियता का भवन कुछ दृढ़ता के साथ खड़ा होता है ।

जहां गुणों की गहराई नहीं है अथवा जहां लोकप्रियता की सड़क चापलूसी तथा प्रौपेगन्डा के झाड़ों के बीच हो कर निकलती है, वहां जॉन ब्राइट का कथन सार्थक सिद्ध होता है—"**सार्वजनिक सराहना हवा के साथ रुख बदलती है**।"

चरित्र या योग्यता के आधार पर लोकप्रियता प्राप्त कर रखना बहुत कठिन है । बहुत कम लोग ही ऐसे होते हैं जिन का यश-शरीर युगों तक जीवित रहता है । अपने जीवन काल में भी गौरव गंध बिखरा सकने वाले तो और भी थोड़े होते हैं । जब तक मनुष्य देवदूत नहीं, और यह संसार स्वर्ग-सम नहीं, तब तक लोग सच्ची लोकप्रियता के इच्छुक बने रहेंगे । अच्छी वेशभूषा और रुचिकर बातचीत का दिखावा एवं बनावट लोकप्रियता की दिशा में प्रारम्भिक प्रयत्नों के लिए किसी सीमा तक वैध है, यदि केवल अपने को बढ़ाकर दिखाना ही लक्ष्य है—औरों को ठगने का भाव नहीं । किन्तु इस प्रारम्भ से आगे चल कर अपनी सामर्थ्य के अनुसार किसी न किसी रूप में कुछ उपकार करने की वृत्ति ही लोकप्रियता के लिए पथ-प्रशस्त करने का अचूक साधन है । औरों को प्रसन्न करने एवं अपने को उन्नत बनाने का प्रयत्न प्रत्येक की क्षमता की सीमा में है ।

**विनम्रता का अपना वैभव है । हमें ध्यान रहे—हम विवाद को 'पीले चावल' न दें ।**



# मनसा-परिक्रमा

## काव्यानुवादक – शङ्करसिंह वेदालंकार
## गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

(१)

प्राची दिशा में दीखता,
जो भास्कर छविवान है।
बन्धन-रहित रक्षक सभी का,
ज्ञानवान महान् हैं॥

आदित्य की किरणें प्रखर,
जो बाण सी बिखरी रहें।
उस अग्निपति भगवान का,
हम नित नमन करते रहें॥

रक्षकों को और बाणों को,
प्रणाम सदा करें।
निज द्वेष औ पर द्वेष को,
हम अग्नि कार्मुक पर धरें॥

(२)

दक्षिण दिशा का इन्द्र अधिपति,
पूर्ण जो भगवान है।
राजि तिर्यक् से सुरक्षित,
जो रखे बलवान है॥

हैं पितर ही बाण जिस की,
सृष्टि में सर्वत्र ही।
उन से सदा रक्षित रहें,
है प्रार्थना सब की यही॥

रक्षकों को और बाणों को,
प्रणाम सदा करें।
निज द्वेष औ पर द्वेष को,
हम अग्नि कार्मुक पर धरें॥

(३)

स्वामी प्रतीची का वरुण,
वरणीय दिव्य महान् हैं।
सर्पादि विषधारी भयङ्कर,
प्राणियों हित बाण है॥

अन्न पृथिवी के पदारथ,
नीर ~~हरि~~ के सम तीक्ष्ण हैं।
हम उन्हीं से विष निवारें,
श्रेष्ठ हित जो दिव्य हैं॥

रक्षकों को और बाणों को,
प्रणाम सदा करें।
निज द्वेष औ पर द्वेष को,
हम अग्नि कार्मुक पर धरें॥

(४)

उत्तर दिशा का सोम स्वामी,
शान्तिमय गुणवान है।
रक्षक अजन्मा जो सदा,
जिसका कि विद्युत बाण है॥

रक्षा करे मेरी सदा,
तम दूर हो सुप्रकाश हो।
अज्ञान अघ से हो पृथक,
सत् ज्ञान का सद्भास हो॥

रक्षकों को और बाणों को,
प्रणाम सदा करें।
निज द्वेष औ पर द्वेष को,
हम अग्नि कार्मुक पर धरें॥

(५)

नीची दिशा का विष्णु अधिपति,
हो रहा व्यापक भला।
वृक्ष वीरुध हरित ग्रीवा सम,
रहे दिखला कला ।।

बाण जिस के हैं यही,
रक्षा करें सब की सदा।
विष्णु से रक्षित रहें,
प्रभु मन हमारा हो मुदा ।।

रक्षकों को और बाणों को,
प्रणाम सदा करें।
निज द्वेष औ पर द्वेष को,
हम अग्नि कार्मुक पर धरें ।।

(६)

ऊपर दिशा का वर बृहस्पति,
वेदमय परमेश है।
बाण वर्षा बिन्दु हैं,
रक्षक अनूप परेश है ।।

न्यायकारी पापहारी,
पुण्यप्रद सर्वत्र हो।
व्यापक तुम्हीं हो विश्व में,
रक्षक तुम्हीं सन्मित्र हो ।।

रक्षकों को और बाणों को,
प्रणाम सदा करें।
निज द्वेष औ पर द्वेष को,
हम अग्नि कार्मुक पर धरें ।।



# शिक्षा मंत्रालय भारत सरकार द्वारा स्वीकृत

## संशोधित हिन्दी वर्णमाला

अगस्त, १९५७ में हुए शिक्षामंत्रियों के सम्मेलन की सिफ़ारिश पर भारत सरकार ने देवनागरी लिपि में संशोधन किया था। संशोधित लिपि का उद्देश्य उस के वर्णों के आकार प्रकार का मानकीकरण और अंशतः टाइपिंग तथा मुद्रण की सुविधा था। राज्य सरकारों से उन सभी कार्यों में संशोधित लिपि के प्रयोग करने का अनुरोध किया गया था, जहां हिन्दी का प्रयोग होता हो। सर्व साधारण की जानकारी के लिए भी संशोधित लिपि का समाचार-पत्रों के जरिए व्यापक प्रचार किया गया था।

भारत सरकार को ऐसा मालूम हुआ है कि संशोधित लिपि का सामान्य रूप से प्रयोग नहीं किया जा रहा। इस लिये यह आवश्यक समझा गया है कि संशोधित लिपि के अधिकाधिक व्यापक उपयोग को बढ़ावा देने की दृष्टि से जनसाधारण का ध्यान फिर से इस ओर दिलाया जाय। अन्तिम रूप से संशोधित देवनागरी वर्णमाला का चार्ट संलग्न है।

## संशोधित हिन्दी वर्णमाला

स्वर

अ आ इ ई उ ऊ ऋ ऌ ए

ऐ ओ औ अं अः ।

मात्राएं

ा ि ी ु ू ृ े ै ो ौ ं ः

व्यञ्जन

क ख ग घ ङ

च छ ज झ ञ

ट ठ ड ढ ण

त थ द ध न

प फ ब भ म

य र ल व

श ष स ह ड़ ढ़ ळ

क्ष ज्ञ श्र

अंक

१, २, ३, ४, ५,

६, ७, ८, ९, ०

स्पष्टीकरण

१ हिन्दी में ॠ ( दीर्घ ॠ ) का प्रयोग नहीं होता, अतः इसे स्वरों में सम्मिलित नहीं किया गया है।

२ संयुक्ताक्षर

(१) खड़ी पाई वाले व्यञ्जन :

ख ग घ च ज झ ञ ण त थ ध न

प ब भ म य ल व श ष क्ष ज्ञ

खड़ी पाई वाले व्यञ्जनों का संयुक्त रूप खड़ी पाई को हटा कर ही बनाया जाना चाहिए। यथा :

ख्याति, लग्न, विघ्न

कच्चा, छज्जा, व्यञ्जन

नगण्य

कुत्ता, पथ्य, ध्वनि, न्यास

प्यास, डिब्बा, सभ्य, रम्य

शय्या राष्ट्रीय

उल्लेख स्वीकृत

व्यास यक्ष्मा

श्लोक

३ अन्य व्यञ्जन :

(क) 'क' और 'फ' के संयुक्ताक्षर बनाने का वर्तमान ढंग ही कायम रहेगा। यथा : संयुक्त, पक्का, ।

[ संयुक्त, पक्का नहीं ]

(ख) ङ, छ, ट, ठ, ड, ढ और द के संयुक्ताक्षर हल् चिह्न लगा कर ही बनाये जाएं। यथा :

लट्टू, बुड्ढा, विद्या आदि।

[ लट्टू, बुड्ढा, विद्या नहीं ]

(ग) संयुक्त 'र' के पुराने तीनों रूप यथावत् रहेंगे। यथा :

प्रकार, धर्म, राष्ट्र।

(घ) 'श्र' का पुराना रूप जैसा 'श्री' में है वैसा ही कायम रहेगा।

(ङ) 'त्र' के स्थान पर अब 'त' और 'र' का संयुक्त अक्षर 'त्र' रहेगा।

(च) 'ह' का संयुक्त रूप वर्तमान प्रणाली के साथ ही हल् चिह्न लगा कर भी किया जा सकेगा। यथा :

चिह्न ( चिह्न नहीं )।

(छ) संस्कृत में संयुक्ताक्षर पुरानी शैली से भी लिखे जा सकेंगे।

४ अन्य निश्चय जो १९५३ में हुए थे वे ही कायम रहेंगे। यथा :

(१) शिरोरेखा का प्रयोग प्रचलित रहेगा।

(२) (क) फुलस्टाप को छोड़ कर शेष विराम आदि चिह्न वही ग्रहण कर लिए जाएं जो अंग्रेजी में प्रचलित हैं। यथा :
( - —, ; । ? ! : )
( विसर्ग के चिह्न को ही कोलन का चिह्न मान लिया जाए )
(ख) पूर्ण विराम के लिए खड़ी पाई (।) का प्रयोग किया जाए।
(ग) जहां तक संभव हो टाइपराइटर के कुञ्जीपटल में निम्नलिखित चिह्नों को सम्मिलित कर लिया जाय :
( ˎ ˙ . % " " ( ) + × ÷ * = ‿ )

(३) अनुस्वार और अनुनासिक दोनों ( ं ँ ) प्रचलित रहेंगे।

**नोट**—संशोधित लिपि में बहुत अक्षरों का आकार प्रकार जैसे ख, छ, झ, ध भ त्र परिवर्तित किया गया है। हमारे यहां वे अक्षर उपलब्ध न होने के कारण पूर्व प्रचलित अक्षर ही तालिका में दिए गये है।

◈

# भारतवर्ष हमारा है

कवयिता—श्री पं० धर्मदेव विद्यामार्तण्ड, आनन्द कुटीर, ज्वालापुर

१ भारतवर्ष हमारा है यह, भारतवर्ष हमारा है।
यह तो हम को अपने प्राणों से भी बढ़कर प्यारा है॥
२ सदा रखेंगे इसकी शान, दे देंगे हम इस पर जान।
होंगे इस पर हम कुर्बान, यह प्रिय देश हमारा है॥
३ पले इसी में थे श्री राम, खेले इस में कृष्ण महान्।
दिव्य महापुरुषों की खान, यह शुभ देश हमारा है॥
४ इसका तो कण२ पवित्र है, इसका अति उज्ज्वल चरित्र है
मनमोहन इसका सुचित्र है, यह सर्वस्व हमारा है॥
५ इसकी स्वतन्त्रता की रक्षा, इसकी अखंडता की रक्षा।
प्राणाहुति देकर भी करना, यह शुभ धर्म हमारा है॥
६ एक इंच भी पुण्यभूमि का, नहीं शत्रु के पास रहे।
ऐसा वीर सभी व्रत धारें, यह कर्तव्य हमारा है॥
७ सभी स्वदेशी का व्रत धारें, इस पर तन मन धन सब वारें
मिल कर इस के कष्ट निवारें, भारतवर्ष हमारा है॥
८ इसकी सुन्दरता अनुपम है, भूतल पर इसके नहीं सम है।
धन इसका चरित्र संयम है, यह शुभ देश हमारा है॥
९ हिन्दू मुस्लिम सिख ईसाई, हम हैं सारे भाई-भाई।
सब में इसकी धूलि समाई, यह शुभ राष्ट्र हमारा है॥

# हरिऔध जी की छन्द सम्बन्धी मान्यताएं और प्रयोग

श्री विष्णुदत्त राकेश, प्राध्यापक : हिन्दी-विभाग

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

आत्माभिव्यक्ति अथवा स्व अनुभूतियों को सम्यक् रूप दान करना काव्य सरकार कहलाता है। इसी लिए औपनिषदिक चिन्तन में छन्दशिल्प को आत्म संस्कृति कहा गया है। विचारों की स्पष्ट अभिव्यक्ति ही जीवन अस्तित्व की सुरक्षा का एक माध्यम है। अतः शतपथ ब्राह्मण में इसीलिए छन्दों का आश्रय ले कर देवताओं द्वारा स्वर्ग प्राप्ति का सँकेत दिया गया है। इसका अर्थ केवल आध्यात्मिक उपलब्धि ही नहीं समझ लेना चाहिए, अपितु मानवीय भावनाओं का जो प्रस्तार सम्पूर्ण क्रियाशील जगत् में है, उन सब की अभिव्यक्ति उतनी ही स्थाई और अपेक्षित है, जितनी स्थायी और अपेक्षित मानवीय अनुभूतियां होती हैं। सुख-दु:ख का अनुभव, अनुभूत तथ्यों के प्रतीक काव्य-पात्र, कवि के व्यक्तित्व की निस्संगता, निजी अनुभूतियों और संवेद्य प्रतीकों का तादात्म्य तथा संप्रेषणीयता आत्माभिव्यक्ति की मुख्य प्रक्रियाएं हैं। काव्यरूप अभिव्यक्ति का माध्यम छन्द है और पाश्चात्य विचारक एवर क्राम्बी के मतानुसार मानसिक संवेदन को मूर्त्त करने वाला साधन छन्द कहा गया है। भावोद्रेक के अनुरूप ही वाणी का संयोजन रससिद्ध कलाकार करते हैं और विशिष्ट मनोभाव की अभिव्यक्ति के लिए विशिष्ट प्रकार के माध्यम की आवश्यकता होती है अतः भावाभिव्यक्ति के स्वरूप की दृष्टि से छन्द भेद का निरूपण साहित्यशास्त्र में किया गया है। इस प्रकार कहा जा सकता है कि मनोभावों की अभिव्यक्ति क समुचित साधन छन्द है। इस तथ्य की पुष्टि में मैं हरि औध जी की मान्यता को यहां उद्धृत कर रहा हूं—"छन्द मनोभावों को प्रकट करने के समुचित साधन हैं, जिस छन्द द्वारा जो मनोभाव यथातथ्य प्रकट होगा, उस मनोभाव के व्यक्त करने के लिए वही छन्द उपयुक्त और उत्तम समझा जावेगा।"१

हरिऔध जी की उक्त मान्यता से काव्यात्मा के रूप में रस और रसानुकूल छन्द योजना की क्रमिक प्रक्रिया की सूचना मिलती है। शास्त्रीय दृष्टि से भी गुण की रस परिपाक की प्रक्रिया में पूर्ववर्ति स्थिति मानी जाती है, अतः जहां हमारी चित्तवृत्तियां द्रवित हो कर, उद्बुद्ध हो कर अथवा प्रसृत हो कर काव्य के समग्र प्रभाव के रूप में अन्वित होती है,२वहां उनमें एक क्रमिकता होती है और यही क्रमिकता लय के रूप में छन्द का कलेवर ग्रहण करती है। डा० जे० एन० सिंह ने अपने प्रबन्ध 'Contribution of Hindi poets to prosody' में इसी लिए लय को छन्द की आत्मा स्वीकार किया है। संप्रेषणीयता के महत्त्व को ध्यान में रख कर ही आचार्य हजारी प्रसाद द्विवेदी छन्द को अभिव्यञ्जना का उपकरण मानते हैं तथा अर्थपूर्ण भाषा और अन्विति प्रसूत लय की युगपत् धारणा को छन्द की संज्ञा प्रदान करते हैं।३ इस

---

१ साहित्य समालोचक—शिशिरहेमन्ताङ्क —संवत् १९८२-८३।

२ भाविते च रसे तस्य भोगः। योऽनुभाव-स्मरण प्रतिपत्तिभ्यो विलक्षण एव द्रुति-विस्तार-विकासनामा रजस-तमो-वैचित्र्याननुविद्धसत्व-मयनिजचित्-स्वभाव-निवृत्ति-द्रुति—विश्रान्ति-लक्षणः परब्रह्मास्वादसचिवः। ध्वन्यालोक लोचन टीका—

३ साहित्य का मर्म—पृष्ठ ४१।

प्रकार हम कह सकते हैं कि आवेग को प्रकट करने का माध्यम छन्द कहलाता है तथा आवेग या भाव के अनुरूप छन्द का प्रयोग होता हैं। हरिऔध जी की छन्द सम्बन्धी यही मान्यता है और रसानुकूल छन्द योजना की प्रयोगशाला के वह प्रौढ़ और पारखी प्रयोगकर्त्ता हैं। इस स्थल पर मैं उनके काव्य में प्रयुक्त छन्द-वैविध्य की सार्थकता पर संक्षेप में विचार करूंगा।

प्राचीन शास्त्रीय परम्परा के व्याख्याता होने के कारण हरिऔध जी ने बहुज्ञता-प्रदर्शन के लिए विविध प्रकार के साहित्य की रचना की। काव्य की विभिन्न विधाओं के अतिरिक्त इस विविधता मूलक विशिष्ट रुचि का प्रभाव उनकी छन्द योजना पर भी परिलक्षित होता है। इस सम्बन्ध में लक्षण रूप में उन्होंने जो निर्देश दिया; लक्ष्य रूप में उस पर स्वयं प्रयोग भी किए। उनकी मान्यता थी कि सहृदय और प्रतिभावान् पुरुष जिस छन्द को हाथ में लेगा, उसी में चमत्कार दिखला सकता है। १ यही कारण हैं कि हरिऔध जी के काव्य में भाषा वैविध्य और छन्द वैविध्य की प्रवृत्ति सबल रूप से दिखाई देती है। हरिऔध जी द्वारा प्रयुक्त छन्द प्रबन्ध और मुक्तक की दृष्टि से प्राचीनता और नवीनता के समन्वय हैं। इस क्षेत्र में उन्होंने प्रचलित साहित्यिक रूढ़ियों का ध्यान रखा है। उदाहरणार्थ 'रसकलश' के शृंगार परक नायक नायिका भेद आदि विषयों का निरूपण उन्होंने रीतिकालीन परम्परा पुष्ट छन्द दोहा, कवित्त और सवैया में किया हैं तो प्रिय प्रवास आदि में प्रबन्ध पटुता प्रदर्शन के लिये वर्ण वृत्तों का प्रयोग किया है। बोल-चाल की देश्य परम्परा की निदर्शना के लिए मुहावरे युक्त मात्रिकों तथा विदेशी प्रभावान्तर्गत बह्रं आदि छन्दों का प्रयोग भी उन्होंने किया है। उर्दू छन्दों अथवा बंगला आदि देश्य भाषाओं के छन्द विधान की स्वीकृति के लिये वह प्रतिमान भारतीय पिंगल को ही मानते है। इसलिए उर्दू प्रभाव युक्त मुहावराशैली का प्रयोग करते हुए भी उन्होंने भारतीयतावादी दृष्टिकोण नहीं छोड़ा तथा विदेशी छन्दों को भी वह भारतीय छन्दों के प्रस्तारभेद की चौखट में जड़ते रहे। निष्कर्ष रूप में कहा जा सकता है कि उन्होंने भारतीय संस्कृतपरम्परानुमोदित वर्णवृत्त शैली, भारतीय देश्य भाषा परम्परा समर्थित मात्रिक शैली तथा विदेशी प्रभावान्तर्गत मुहावरा युक्त उर्दू छन्द शैली का प्रयोग सफलता के साथ किया। हिन्दी-उर्दू के छन्द शास्त्र की मैत्री को प्रदर्शित करने के लिए ही उन्होंने गजल तथा उर्दू बह्रों का प्रयोग किया। उदाहरणार्थ गजल में प्रत्येक चरण में काफिया बदलता रहता है परन्तु रदीफ स्थिर रहती है; किन्तु हरिऔध जी ने अपने द्विपदों में हिन्दी शैली के तुकों का ही प्रयोग किया है। 'पद्य प्रमोद' और 'पद्य प्रसून' के पृष्ठ क्रमशः १२२ और ६२ पर इसी विधान के अन्तर्गत उन्होंने हिन्दी गजल अर्थात् द्विपद का प्रयोग किया है। विदेशी प्रभावान्तर्गत छन्द शैली में उर्दू के अतिरिक्त अंग्रेजी के सानेट छन्द का प्रयोग उन्होंने चतुर्दशपदी पंचदशपदी और षोडशपदी के रूप में किया। २ किन्तु दृष्टि यहां भी भारतीय ही रही। चतुर्दशपदी की रचना में उपाध्याय जी ने रोला तथा उल्लाला का मिश्रण किया। पंचदशपदी में रोला के चार पदों के बाद एक १६ मात्रा का पद रखा गया। षोडशपदी हिन्दी के रुचिरा छन्द की प्रतिलिपि है। इन रचनाओं की विशेषता एक ही केन्द्रीय भाव की अभिव्यक्ति में निहित है, जिस प्रकार अंग्रेजी सानेट्स में होता भी है। द्विपद के अतिरिक्त हरिऔध जी

१ इन्दु, १९१५, जौलाई, पृष्ठ ३७।

२ पद्यप्रमोद—पृष्ठ १६८-१७१, पद्यप्रसून पृष्ठ ६५, ७८, ८३।

का उर्दू प्रभावान्तर्गत अन्य मौलिक छन्द चतुष्पदी है। यह हिन्दी के १६ मात्रिक (अन्त में १ जगण, दो गुरु) छन्द यशोदा के आधार पर निर्मित हुआ है किन्तु उपाध्याय जी ने इसके प्रथम, तृतीय तथा द्वितीय, चतुर्थ चरण के तुक समान करके हिन्दी और उर्दू शैली का सुन्दर मिश्रण प्रस्तुत किया है।१ चतुष्पद के कई भेद उन्होंने प्रस्तुत किए हैं। १६ मात्राओं का एक चतुष्पद, जिस का पदान्त लघु गुरु से होता है, उन्होंने पीयूष वर्ष और आनन्द-वर्द्धक शैली के अनुरूप निर्मित किया है।२ दूसरा चतुष्पद १६ मात्राओं का दूसरे और चौथे पद तुक मिला कर निर्मित हुआ है।३ यह छन्द हिन्दी के सार अलंकार के अनुरूप है। अन्य निर्मित छन्द हरिऔध जी का चौतुका है, इस के एक प्रकार में रोला के आधार पर निर्मित प्रथम, द्वितीय और चतुर्थ चरण सम तुकान्त छन्द होता है। दूसरा चौतुका १५ मात्राओं का द्वितीय, चतुर्थ सम तुकान्त होता है जो इन दोनों पदों के अन्त में दो लघु लिए होता है। तदुपरान्त उन्होंने १६,१७, १८, १९ मात्राओं के उर्दू बह्र के आधार पर चार प्रकार के चौपदों का निर्माण किया है। इनमें १७ मात्रा वाला राम छन्द और १९ मात्रा वाला सुमेरू के आदर्श पर बने है। १८ मात्राओं के चौपदे जैसा कोई छन्द हिन्दी पद्धति में नहीं। षट्पद के रूप में २६ मात्राओं के ६ पदों का प्रयोग हुआ है। यह गीतिका से इसलिए भिन्न समझना चाहिए कि उस में चार चरण और इसमें ६ चरण होते हैं। छतुका छन्द में २०, २१, २३, २६ मात्राओं के चार भेद हैं। यह निर्मितियां हरि-औध जी की निजी हैं और हिन्दी, उर्दू छन्द पद्धति के समन्वय की प्रौढ़ उपलब्धियां कही जा सकती हैं। पद्य प्रमोद, पद्य प्रसून और चोखे चौपदों में इस प्रकार की रचनाएं उपलब्ध होती हैं। व्यंग्य और हास, इन रचनाओं का स्वर है किन्तु पूर्व निश्चय प्रेरित होने के कारण उपदेशात्मकता के अतिरिक्त इन रचनाओं में काव्यसौन्दर्य का अभाव है। शब्दों की काट-छांट और उन का यथोचित संस्थान इन रचनाओं की विशेषता है और इस कवि-कर्म में उन्होंने सफलता प्राप्त की भी है।४ हिन्दी में मत्त समक की पद्धति पर उर्दू बह्र की स्वीकृति उन की पारखी दृष्टि की परिचायक है।५ संस्कृतपरम्परानुमोदित वर्ण वृत्त शैली का प्रयोग उन्होंने अपने महत्वपूर्ण प्रबन्ध काव्य, प्रियप्रवास में किया है। इस काव्य में द्रुतविलम्बित, वंशस्थ, वसन्ततिलका, शार्दूलविक्रीडित, मन्दाक्रान्ता, मालिनी और शिखरिणी इन सात वृत्तों का प्रयोग किया गया है। रसानुकूलता और रस मैत्री के आधार पर इन वृत्तों के प्रयोगगत् औचित्य का

---

१ चमक रहे थे असंख्य तारे,
सुदीप्ति सब ओर ढल रही थी।
विमुग्ध कर ज्योतिपुंजधारे,
अपार आभा उथल रही थी॥

२ हैं सब लोग मतलब गांठते,
यों सहारा है नहीं मिलता कहीं।
है कलेजा ही नहीं ऐसा बना,
बीज मतलब का उगा जिसमें नहीं॥

३ कथन दुर्मुख का आद्योपान्त,
राम ने सुनी कही यह बात।
अमूलक जन रव होवे किन्तु,
कीर्ति पर करता है पविपात॥

४ रस साहित्य और समीक्षाएं—पृष्ठ ५६।

५ वैदेही वनवास–सप्तम सर्ग––
न गेह में ही। कुलांगनाएं,
अपूर्व कलकं। ठता दिखाती।
कहीं-कहीं अ। न्य गायिका भी
बड़ा मधुर गान थी सुनाती॥

श्रेय उपाध्याय जी को निस्सन्देह रूप से प्राप्त होता है। जगती वर्ग के छन्दों में वंशस्थ का प्रयोग नवम, एकादश, षोडश तथा द्रुतविलम्बित का प्रयोग प्रथम, द्वितीय, चतुर्थ, अष्टम, नवम और द्वादश सर्गों में किया गया है। वंश वर्णन, वैभव वर्णन आदि के अनुरूप वंशस्थ और विषाद-निराशा आदि भावों की भूमिका के लिए द्रुतविलम्बित का प्रयोग कर के उन्होंने वस्तुगरिमा की रक्षा की है। शृङ्गार रस की सामग्री के लिए शक्वरी वर्ग के बसन्ततिलका छन्द का प्रयोग प्रियप्रवास के १४ वें सर्ग में हुआ है। वियोग के लिए अतिशक्वरी वर्ग का मालिनी छन्द समस्त सप्तम सर्ग को आवेष्ठित किए हुये हैं। दूत काव्योचित विप्रलंभ के लिए अत्यष्टिवर्गीय मन्दाक्रान्ता प्रियप्रवास के पंचदश सर्ग की प्रेरक भूमि है। विरोधी रसों में वृत्ति परिवर्तन के लिए शार्दूल विक्रीडित तथा निर्वेद व शम मूलक भावनाओं के लिए शिखरिणी का प्रयोग प्रियप्रवास में मिलता है। प्रियप्रवास की भूमिका से इस बात की पुष्टि हो जाती है कि हरिऔध जी अतुकान्त कविता के लिए वर्णवृत्तों का प्रयोग रस दशा की दृष्टि से अनुकूल समझते थे और इसी का निर्वाह उन्होंने किया भी। यद्यपि वृत्त की विवशता के कारण च्युत-संस्कृति दोष, इन छन्दों में मिलेगा तथापि दीर्घ पदान्तरवाही प्रयोग की दृष्टि से हरिऔध जी का वर्णवृत्तों पर असाधारण अधिकार इस काव्य में स्वयं सिद्ध हो जाता है। अतुकान्त शैली में प्रियप्रवास को, इस प्रकार एक ऐतिहासिक प्रयोग कहा जा सकता है।

देश्य परम्परा की पिंगल सम्मत मात्रिक शैली का प्रयोग उन्होंने वैदेही बनवास में किया है। इस करुण रस प्रधान काव्य में तिलोकी, सखी, मत्तसमक, पादाकुलक, ताटंक, रोला, चौपदे, चतुष्पद, दोहा और पद, इन १० वृत्तों का प्रयोग हरिऔध जी ने किया है। करुण रसोचित दूरान्तर अन्त्यानुप्रास युक्त सखी छन्द का सफल प्रयोग इस काव्य के छटे सर्ग में हुआ है। दशम सर्ग में गोपी तथा नवम सर्ग में प्लवंगम का प्रयोग भी भाव भूमिका के प्रस्तुतीकरण की दृष्टि से श्लाघनीय है। वैदेही बनवास प्रिय प्रवास के विरोध में तुकान्त काव्य है। इस काव्य की छन्द प्रयोग की दृष्टि से प्रमुख विशेषता पिंगल वर्णित २३ प्रकार के दोहों में से १६ प्रकार के दोहों का प्रयोग है। ये १६ प्रयुक्त दोहे इस प्रकार हैं—

(१) नर (१५ गुरु+१८ लघु) (२) पयोधर (१२ गुरु+२५ लघु) (३) चल बावल (११ गुरु +२६ लघु) (४) हंस (१४ गु+२० ल.) (५) गयन्द या मदुकल (१३ गु.+२२ ल.) (६) मर्कट (१७ गु+१४ ल.) (७) शरभ (२० गु.+८ ल) (८) कच्छप (८ गु.+३२ ल.) (९) बानर (१० गु.+२८ ल.) (१०) मंडूक (१८ गु.+१२ ल.) (११) भ्रामर (२१ गु.+६ ल.) (१२) करभ (१६ गु.+१६ ल.) (१३) त्रिकल (९ गु.+३० ल) (१४) श्येन (१९ गु.+१० ल.) (१५) मच्छ (७ गु.+३४ ल.) तथा (१६) शार्दूल (६ गुरु+३६ लघु)। लोक रंजन और लोकहित की बलिवेदी पर सीताराम के परिणय सूत्र का त्याग इस रचना के दुखान्तकी रूप का मर्मस्पर्शी बिन्दु है जो बीज के अनुरूप छन्द-पल्लवों में संपुटित हुआ है। वैदेही बनवास के १८ सर्गों के पुष्ट कलेवर में राम के द्वादशवर्षी वियोग के अन्तर्द्वन्द्व प्रतिफलित हुए हैं और इसका साक्षी प्रत्येक सर्ग में गतिशील छन्द है। संचारियों के वर्णन और मनः सवेगों के वाहन रूप छन्दों की योजना इस काव्य की प्रमुख विशेषता है। देश्य भाषा काव्य के परम्परा युक्त अन्य छन्दों में हरिगीतिका, अरिल्ल, ललित, होली, प्लवंगम, पयार, चोबोला, लावनी, वीर और सार का प्रयोग भी उन्होंने किया है। इनमें पयार छन्द चर्चा की

अपेक्षा रखता है । क्योंकि १४ वर्णों के चरण के आधार पर निर्मित इस छन्द का प्रयोग सर्वाधिक बंगला में मिलता है । माइकेल मधुसूदन की रचनाएं इस दृष्टि से दृष्टव्य हैं । हरिऔध जी ने पद्य-प्रसून में इस छन्द का प्रयोग किया है, जो सुन्दर नहीं जान पड़ता क्योंकि यह पद्धति हिन्दी काव्य शैली के सर्वथा विरुद्ध है। एक उदाहरण देखिए—

मतिमान सरोवर । मंजुल मराल,
संभावित समुदाय । सभासद वृन्द ।

इसके अतिरिक्त पारिजात का प्रयोग उन्होंने 'पारिजात' नामक ग्रन्थ में किया और एक छन्द में सम्पूर्ण वृत्त लिखने की परम्परा का सूत्रपात किया । हरिऔध जी द्वारा प्रयुक्त पारिजात छन्द एक वृत्त शैली का जनक है । इस प्रकार विभिन्न लोक मानस समर्थित जनपदीय छन्द तथा मात्रिक छन्दों का प्रयोग करके उन्होंने देश्य परम्परा ख्यात शैली की रक्षा की । कहा जा सकता है कि हरिऔध जी छन्द-प्रदर्शनी के रसवादी सज्जक थे, उन्होंने रस की छाया को छन्दों में अवतरित करके शब्द और अर्थ की संश्लिष्ट इकाई प्रस्तुत की, भले ही कतिपय छन्दों में सुनिश्चित प्रयोजन तथा लक्ष्य प्रस्तुतीकरण के आग्रह के कारण उन्होंने अशोभन प्रयोग भी किए । भारतीय और पाश्चात्य काव्य की प्रचलित शैली में हिन्दी-आत्मा की प्रतिष्ठा करके उन्होंने सारवादी आचार्य का काम किया । यही कारण है कि उनकी छान्दस् प्रयोगशाला का अनुकरण करके कालान्तर में श्री अनूप शर्मा ने सिद्धार्थ और वर्द्धमान जैसे महाकाव्य लिखे । पारिजात की एक छन्द शैली से प्रभावित होकर उन्होंने भी ४ रगण वाले स्रग्विणी छन्द के आधार पर 'विराट् संग्राम' लिखा । मैथिलीशरण जी की भारत भारती और जयद्रथ वध कृतियां इसी 'एक छन्द शैली' की उल्लेखनीय देन हैं। इसी प्रकार रूपनारायण पाण्डेय ने तथा प्रसाद जी ने प्लवंगम को अतुकान्त रूप उन्हीं के आदर्श पर दिया । हिन्दी में आधुनिक काव्य के छन्द शिल्प के निर्माण का श्रेय, हरिऔध जी को ही है, जो परवर्ती काव्य प्रसाद की दिव्य सुगठित छवि के दीपाधार के रूप में समाकृत हुआ ।



# किस द्वारे जेहों

राजेन्द्र कुमार 'रंक,' तृतीय वर्ष, आयुर्वेद महाविद्यालय, गुरुकुल काँगड़ी

जहां विद्या का हो प्रकाश,
दया–प्रेम–अहिंसा का राज,
शील–सत्य–विवेक से साज,
वहां स्वयं दीनदयाल विराज !

जहां इच्छाओं की हो समाप्ति,
मिले मनवा को शांति,
रग–रग में हो व्याप्ति,
एक ईश की भक्ति !

जीवन का उपहार लेकर
उस द्वारे जेहों !!

वेदाङ्क के ४७ पृष्ठ में प्रकाशित कविता का हिन्दी अनुवाद

# 'नमो नमः सातवलेकराय'

( मूल संस्कृत श्लोकों के रचयिता – कविवर श्री पंडित जनमेजय विद्यालङ्कार, एम. ए., शास्त्री )

(१) गम्भीरता में जो समुद्र से बढ़ कर हैं और धैर्य में जो हिमालय पर्वत से भी अधिक हैं। सूर्य के समान जो तेजस्वी हैं। उन पूज्य पण्डित सातवलेकर जी को शतशः प्रणाम हो।

(२) प्राचीन सिद्ध महर्षियों के समान जिनका उच्च चरित्र है, जिनका स्मरणमात्र कर लेने से मनुष्यों का मन पवित्र हो जाता है, जिनके दर्शन कर के लोगों की आंखें कृतार्थ हो जाती हैं, उन श्री पं. सातवलेकर जी को शतशः प्रणाम हो।

(३) आपके उपकार अनेक प्रकार के हैं। उन उपकारों को जनता बड़ी कृतज्ञतापूर्वक स्मरण करती है और मन द्वारा तथा वाणी द्वारा भी आप की बहुत प्रशंसा करती है। अतः आपको शतशः प्रणाम हो।

(४) महर्षि पतञ्जलि ने कभी बहुत प्राचीन काल में आठों अङ्गों से युक्त योग शास्त्र का उपदेश संसार को दिया था और योगाभ्यास के रहस्य भी समझाये थे। परन्तु वह तो बहुत पुरानी बात है। इस समय तो आप ही हमारे लिए योग-विद्या के परम गुरु हैं।

(५) यह जो कहा जाता है कि 'योग-विद्या' एक क्रियात्मक विज्ञान है,' यह बात आप पर पूर्णतया चरितार्थ होती है। आपने वाणी द्वारा कम परन्तु अपने क्रियात्मक जीवन द्वारा बहुत अधिक लोगों को योगाभ्यास की क्रियात्मक शिक्षा प्रदान की है।

(६) छै शास्त्र, चार वेद, संस्कृत-भाषा, प्राचीन वैदिक धर्म, जो इस घोर कलियुग में लुप्त-प्राय हो रहे थे, सो वस्तुतः आपकी ही संरक्षता में पहुंच कर अब सुरक्षित हैं।

(७) आपके लेखों को पढ़ कर, आपके व्याख्यानों को सुन कर तथा आप की सत्सङ्गति में रह कर, हजारों ही मनुष्यों ने तन्दुरुस्ती प्राप्त की है, लम्बी आयु प्राप्त की है, तेज, यश और उदारता प्राप्त की है।

(८) आप का पुरुषार्थ, आप की निर्भयता, आपकी क्रियाशीलता, आपका धैर्य, आपकी उदारता तथा इसी प्रकार के अन्य भी आपके गुण, जनता के लिए प्रकाश स्तम्भ के समान हैं, अर्थात् आपके इन गुणों से हजारों लोगों को शुभ प्रेरणाएं प्राप्त होती हैं।

(९) हे पण्डित श्रीपाद दामोदर सातवलेकर जी! आपको बारम्बार प्रणाम हो। आपकी पवित्र कीर्ति सर्वत्र फैल रही है। ईश्वर की कृपा से आप दो सौ वर्षों तक जीवित रहें।

(१०) प्राचीन काल में देवताओं और मनुष्यों ने जो यह कहा था कि – 'यह भारतवर्ष देशरत्नों को उत्पन्न करने वाली पुण्यभूमि है' वह उनका वचन बिलकुल सत्य था। आपने अपने आचरणों द्वारा उस वचन को सत्य प्रमाणित कर दिया है।

—श्री जनमेजय विद्यालंकार



# स्वर और अन्तःस्थ : भाषावैज्ञानिक दृष्टि

श्री डॉ. सत्यकाम वर्मा

पाणिनि की 'अष्टाध्यायी' के आरम्भ से पूर्व चौदह माहेश्वर सूत्रों के उल्लेख और परिगणन की परम्परा, उस व्याकरण-ग्रन्थ के समान ही पुरानी है। महर्षि पतञ्जलि से लेकर आज तक इस व्याकरण के जितने भी भाष्यकार हुए हैं, सब ने इस क्रम को और इन सूत्रों को सिद्ध सत्य मानकर ही इन पर विचार किया है। पतञ्जलि ने एक-एक ध्वनि की सत्ता पर गम्भीर विचार किया है। पर वे भी इस क्रम पर कोई गम्भीर शंका लेकर नहीं बढ़े।

आज के भाषाविदों ने जहां पाणिनि की व्याकरणात्मक प्रतिभा का लोहा मानना आरम्भ कर दिया है,१ वहां उन्होंने उसके द्वारा पठित माहेश्वर सूत्रों और उनमें प्रस्तावित ध्वनिक्रम पर भी विस्तृत विचार किया है। अब तक इन सूत्रों के निर्माण का उद्देश्य पाणिनि द्वारा अभीष्ट 'प्रत्याहारों' की उपलब्धि को स्वीकार किया गया था। पाणिनि के व्याकरण में ध्वनियों का वर्गीकरण कुछ प्रत्याहारों में करके, सर्वत्र उन्हीं से काम चलाया गया है। मध्यवर्ती भारतीय वैय्याकरणों ने इस ध्वनि-क्रम को तोड़ना चाहा था। किन्तु, आज का पाश्चात्य और भारतीय भाषाविद्, पूरे यत्न के बाद भी, इससे अच्छे ध्वनि-वर्गीकरण को नहीं खोज पाया है। 'भाषातत्त्व' की नई खोजों के आधार पर इन में कदाचित् कुछ संशोधन भी सुझाए गए हैं परन्तु वे सुझाव, संस्कृत ध्वनियों के सम्बन्ध में न होकर, मूल भारोपीय या प्राग्भारोपीय ध्वनियों से अधिक सम्बद्ध१ है।

इस सम्बन्ध में हमारा नम्र निवेदन यह है कि मूल भारोपीय और प्राग्भारोपीय ध्वनियों की जिन कुछ ध्वनि-समस्याओं को गहन और उलझी हुई समझा जाता है, उनके सुलझाव के लिए भी हमें इन माहेश्वर-सूत्रों से सहायता और संकेत मिल सकते हैं सत्य यह है कि पाणिनीय व्याकरण मात्र संस्कृत भाषा का ही व्याकरण नहीं है। उसमें उल्लिखित ध्वनि-सम्बन्धी नियम प्रायः सभी भाषा-मात्र पर समान रूप में घटित होते पाए जाते हैं। पाणिनि द्वारा उल्लिखित इन ध्वनि-नियमों का कुछ संकेत और आधार हमें इन्हीं माहेश्वर सूत्रों में मिल जाता है।

यहां हम माहेश्वर-सूत्रों पर सामान्य विचार करते हुए, उनकी एक-दो प्रमुख बातों पर विचार करेंगे।

## माहेश्वर-सूत्रों में क्रम

इन सूत्रों में जिस क्रम से ध्वनियों को रखा गया है, उन्हें प्रायः स्वर, अन्तःस्थ और व्यंजन के रूप में कहा जाता है। इन सब पर विचार करने से प्रकरण लम्बा हो जाएगा। अतः यहां हम केवल स्वरों और अन्तःस्थों की स्थिति पर ही विचार करेंगे, यद्यपि उनकी संख्या और विस्तृति भी कम नहीं है।

---

१. एलन, पॉलथीमे, जोसुद्दा व्हॉटमाउ आदि की स्वीकृतियां।

१. भारोपीय में 'लृ' का संस्कृत तत्सम ध्वनि से भिन्न होना, एवं ह्रस्व 'अ' महाप्राण ध्वनियों के तीन या चार वर्ग आदि। ए, ओ, के ह्रस्व रूपों की चर्चा भी इसी में आ जाती है।

## स्वर और अन्तःस्थ

इस सम्बन्ध में जिन प्रमुख बातों पर विचार आवश्यक हो जाता है, वे निम्न हैं:—

१. मूल स्वरों की समस्या।
२. ऋ—लृ की मौलिकता।
३. स्वर-सन्धि।
४. सम्प्रसारण।
५. अन्तःस्थ।
६. 'अण्' और सवर्ण।
७. 'ह' की स्थिति

## मूल स्वरों की समस्या

भारोपीय भाषाओं की मूल स्वर ध्वनियों पर विचार करते हुए प्रायः अधिकांश विद्वानों ने अ, एँ, ओँ को मूल स्वर ध्वनि स्वीकार किया है। इन्हीं के दीर्घ स्वर आ, ऐ, ओँ के रूप में स्वीकार किये गए हैं। सातवां शुद्धस्वर, जिसे मूल स्वर 'अ' से भिन्न समझना चाहिए, अँ स्वीकार किया गया है, जिसे हम 'अ' का क्षीण या हीन-बल रूप भी कह सकते हैं। १ माना यह जाता है कि अ, एँ, ओँ मूल स्वरों का परवर्ती समीकरण, संस्कृत में, 'अ' में हो गया, और वहां एँ, ओँ की सत्ता समाप्त हो गई। यहां यह सत्य अवधेय है कि संस्कृत के भाषा-शास्त्रियों और वैय्याकरणों ने बहुत पहले से ही ह्रस्व 'ए' और ह्रस्व 'ओ' की सत्ता स्वीकार की है। २ स्वयं पाणिनि ए, ओ, ऐ, औ की ह्रस्व-स्थितियों को मानने के पक्ष में हैं। ३ पतंजलि ने तो इस पर विस्तृत विचार किया है। ४

पर फिर भी यह सत्य है संस्कृत के समान प्राचीन अन्य भारोपीय भाषाओं में संस्कृत का "अ" उक्त तीनों रूपों में उपलब्ध होता दीखता है।

प्रचलित भारतीय धारणा के अनुसार इ, उ, और उनके दीर्घ रूप ई, ऊ भी मूलागत स्वर हैं। परन्तु आज के भाषाविद् इन्हें मूल स्वर, इसी रूप में, नहीं स्वीकार करते। वे इनका विकास कहीं मूल भारोपीय एँ, ओँ से होता पाते हैं, कहीं ह्रस्व अ (अँ=a) से, और कहीं य्, व् के कोमल रूप से होता पाते हैं। कुल मिलाकर, वे भारोपीय में 'इ', 'उ' की सत्ता को स्वीकार कर लेते हैं, भले ही उन्हें 'अ' के त्रिविध रूपों के समकक्ष रखकर उन पर विचार न करते हों।

स्वर-सन्धि और सम्प्रसारण की चर्चा में इ, उ, का य्, व् में और य्, व का इ, उ में परस्पर परिवर्तन स्वीकार किया गया है। अ इ, अ उ, अथवा आइ, आउ का अय्, अव् अथवा आय् आव् में बदलना तथा य्, व् का इ, उ में बदलना ही 'इ', 'उ' की मूल स्थिति का निर्णायक नहीं मान लिया जाना चाहिए। अधिकांश विद्वानों ने 'ई', 'ऊ' को मूल भारोपीय स्वर माना है। परन्तु इन्हें वे दीघ स्वर मानते हैं। इसके अतिरिक्त 'इ' का परिवर्तन ह्रस्व 'अ' (a) के स्थान पर भी होता माना गया है।

---

१. विस्तार के लिए टी. बरो बटेकृष्ण घोष, और भोला शंकर व्यास लिखित तत्सम्बद्ध प्रकरण देखें।
२. सिद्धेश्वर वर्मा, फोनोटिक्स इन एंशेण्ट इंडिया' में तत्सम्बन्धी प्रकरण।
३. 'एच इग्घ्रस्वादेशे' (पा० १.१.४८)।
४. म० १.१.२. मा ३-४.।

'हिन्दी' भाषा के प्रकाश में आने के बाद से प्राग्भारोपीय स्वरों की संख्या में अन्तर आ गया है। भारोपीय के सात स्वरों की जगह यहां पांच स्वर ही पाए जाते हैं। ह्रस्व ऍ, ए, ह्रस्व ओॅ, ओ, तथा स्वरहीन एॅ (a)। इनके भी विस्तृत विवेचन के बाद विद्वान् इस परिणाम पर पहुंचे हैं कि मूल स्वर ह्रस्व एॅ ही रहा होगा। उनकी दृष्टि में शेष सब स्वर ध्वनियों का विकास इसी से सम्भव हुआ होगा। पर यहीं पर यह भी न भूलना चाहिए कि सामी भाषाओं की मूल ध्वनियों पर विचार करने के बाद यह ज्ञात होता है कि उनके प्राचीन भाषा-विद् और लिपिविद् 'अ' और 'उ' को ही मूल ध्वनि स्वीकार करते थे। कुछ में 'इ' को, सत्ता स्वतन्त्र स्वर-ध्वनि के रूप में मिलती ही नहीं। यह बात अन्यथा भी पुष्ट होती है। एक भारती। श्रुति के अनुसार 'ओं' ही मूल ध्वनि है, जिसकी मूल तीन मात्राएं हैं: अ, उ, म्।

एक ओर भारोपीय और प्राग्भारोपीय ध्वनियों की परस्पर तुलना से हम तीन (अ, ऍ, ओॅ) अथवा एक 'एॅ' स्वर-ध्वनि के मूल होने के निर्णय पर पहुंचते हैं, जिनमें स्वभावतः तालव्य ध्वनि की सत्ता मुख्य मानी गई है तो, दूसरी ओर, हमें तालव्य ध्वनि की सत्ता के सर्वथा विपरीत एक अन्य दृष्टिकोण मिलता है। प्राग्भारोपीय ध्वनियों का अध्ययन जिन मूल स्वर-ध्वनियों (अ, ओॅ) की सत्ता का निषेध करता है, दूसरा वर्ग उन्हीं दोनों ध्वनियों को मूल मानता प्रतीत होता है।

सत्य के परिज्ञान के लिए दृष्टि को अधिक विशाल करना होगा। ध्वनियों पर विचार करते हुए हमें संसार की अन्य भाषा-ध्वनियों पर भी विचार करना चाहिए। तब हम जान पायेंगे कि 'इ' स्वर की मूल सत्ता से निषेध नहीं किया जा सकता। फिर, पाणिनि जिस सिद्ध सत्य को लेकर विश्लेषण करने बढ़े थे, उसमें मूल तालव्य की सत्ता स्वीकार किए बिना काम नहीं चल सकता था। इसीलिए उन्होंने 'ओंकार' या 'प्रणव' पर आधारित 'नाद-ब्रह्म' सिद्धान्त की इस भौतिक व्याख्या को अस्वीकार कर दिया कि मूल ध्वनियां केवल अ, उ, म्, ही हैं।

दो वर्ग–दूसरी ओर, माहेश्वर सूत्रों की इस मान्यता को भी पाणिनि ने स्वीकार किया है कि अ, इ, उ और ऋ, लृ, के रूप में मूल या ह्रस्व स्वरों के दो वर्ग हैं। यही कारण है कि अ, इ, उ के वर्ग–एक का प्रयोग जितनी बार पाणिनि ने किया है, उनमें ऋ, लृ, का समावेश किसी भी रूप में हो ही नहीं सकता है। इसके विपरीत सत्य यह भी है कि ऋ और लृ को उन्होंने अन्य स्वरों में परिवर्तन होते पाया है 'उरण् रपरः' (पा० १.१.५१) अकेला सूत्र ही हमारी बात को स्पष्ट कर देगा। ऋ, और लृ का स्थानान्तरण अ, इ और उ द्वारा पृथक्-पृथक् स्थान पर होता देखा गया है। इस स्थानान्तरण को हम 'गुण' या अन्य कोई नाम दे सकते हैं। इनके बाद इ, ल् का जोड़ना स्वतः ऋ, लृ में 'र्' अंश और 'ल्' अंश की सत्ता को स्वीकार करता है। कात्यायन और पतंजलि ने भी इस सत्य को अधिक स्पष्टता से स्वीकार किया है। १ अतः इन दोनों को, उन्होंने

१. म० ११.२ मा० २, म० १.१.४, पा० १०, बा०, ५, की व्याख्या में; वर्णैक देशाश्च वर्णग्रहणेन गृह्यन्ते।'

अर्ध-व्यंजन जैसी कोई संज्ञा न देकर भी अ, इ, उ इन तीन मूल स्वरों और ए, ओ, ऐ और औ जैसे दीर्घ सन्धि-स्वरों के बीच की अवस्था का माना है।

इस आधार पर चाहें तो यह कह लें कि पाणिनि ने मूल ह्रस्व स्वर पांच माने हैं या यह कि मूल ह्रस्व स्वर उसने तीन माने हैं, और शेष उनकी विकृतियां है। विकृतियों को हम दीर्घ, गुण और वृद्धि स्वरों के रूप में कह सकते हैं।

ऋ, ऌ की विशेष स्थितिः—

इस पर भी ऋ, ऌ की विशेष स्थिति को माहेश्वर सूत्रों में ध्यान में रखा गया है। इन्हें अ, जैसा शुद्ध स्वर भले ही न माना गया हो, किन्तु सम्प्रसारण, गुण, और वृद्धि में ये इ, उ के समकक्ष ही ठहरते हैं। गुण, वृद्धि और सम्प्रसारण की सीमा से बाहर केवल 'अ' ही शुद्ध स्वर ठहरता है, उसका उच्चारण, शुद्ध कण्ठ्य न होकर विविध स्थानों से भी हो सकता है। आपिशलि शिक्षा में 'सर्वमुखस्थानमवर्णमित्येके' १ में, इसी सत्य को स्वीकार किया गया है।

इ, उ, ऋ, और ऌ इस बात में समान हैं कि इन में सन्धिगत, गुणगत और वृद्धिगत परिवर्तन लगभग एक समान ही होते हैं। य्, व् र, ल् से इनका सम्बन्ध उभयविध स्थिति-विनिमय का है ए, ओ, ऐ, औ, अ तथा आ से भी इनका सम्बन्ध इसी रूप में है। ( शेष अगले अङ्क में )

१. म० १.१.४, पा० १०.१.२,—'सर्वमुखस्थानमवर्णमेक इच्छन्ति।'



# आबादी हो! आजादी हो!!

श्री प्रकाशकुमार जी० एम० बाबू (गुजराती)

छम छम बारीश यह आवाज बिजलियों की,
ये गर्जना बादलों का यह शांति गलियों की,
ये झरनों का बहना, और उछल के कहना,
इससे अच्छा दुगना, ये पंखियों का छुपना,
लोगों का, युगों का, एक ये ही नाता,
भाई-भाई माता,
जवान पावन, जवान सावन,
दिल का, दम का, देह का, बस एक ही अरमान,
ये सभी को झुकना, बार-बार झुकना।
बरसों की हमने मेहनत, बाद ये पाई दावत,
ये बच्चों के गालों में लाली,
जैसे सूरज की पहली किरण पाली,
ये बुड्ढों में जवानी की रंगत,
जिन्दा है बगावत की दावत,
ये जवान और, उसकी शान और, यह देश है,
जिसका इमान और, मगर ये सब राज क्या है?
ये आवाज क्या है? क्या बताऊं?
ये सब नाज क्या हैं?
हर सांसों से, हर कतरे में, हर लबों से,
हर मांगों में, एक आवाज,
इन्कलाब! इन्कलाब!! कितना नाज!!!
अब तो बस, एक ही ख्वाब,
आबादी हो, देश में आजादी हो॥

# गुरुकुल-समाचार

विश्वविद्यालय अंग्रेजी विभाग के तत्वावधान में बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय के अंग्रेजी के प्राध्यापक डा० आर० एस० ओझा ने विद्या-सभा भवन में साहित्यिक विषयों पर व्याख्यान दिये । ...ानों के विषय निम्न प्रकार थे—

...समीक्षक का आदर्श ।
...कालिदास और शेक्सपीयर ।
३. कालिदास और शेक्सपीयर का काव्य स्वरूप ।
४. काव्य की भाषा ।

इन उपर्युक्त विद्वत्तापूर्ण व्याख्यानों के लिये हम आमन्त्रित विद्वान् अभ्यागत का गुरुकुल की ओर से हार्दिक धन्यवाद करते हैं ।

### आश्रम रीति विद्यालय
### ( विमुक्त जाति के बच्चों के लिये )
### वार्षिक समारोह

२ अक्टूबर १९६५ को आश्रम रीति विद्यालय के वार्षिक समारोह का उद्घाटन गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के उपकुलपति पं० सत्यव्रत जी सिद्धान्तालंकार एम. पी. ने किया । इस अवसर पर बोलते हुए अपने सारगर्भित भाषण में माननीय उपकुलपति जी ने कहा कि कुशल नियन्त्रण में एक आदर्श बच्चे का निर्माण किस प्रकार किया जा सकता है, इसके लिए विमुक्त जाति के बच्चों का यह आश्रम-रीति विद्यालय एक प्रमाण है । उन्होंने विद्यालय के बच्चों की बहुमुखी प्रगति पर संतोष व्यक्त किया और अपनी यह दृढ़ आस्था प्रकट की कि गुरुकुल की देखरेख में भविष्य में विमुक्त जाति के ये बच्चे देश के अत्यन्त ही सफल नागरिक सिद्ध होंगे ।

इस अवसर पर विद्यालय के ब्रह्मचारियों ... तैमूर नामक एकांकी नाटक तथा कुछ अन्य मनो... रंजक कार्य-क्रमों का प्रदर्शन किया । इस संक्षिप्... एकांकी नाटक को बच्चों ने अपने सफल अभिन... द्वारा बड़ा सजीव बना दिया था । नाटक क... संदेश था कि भारत को नैतिक पराजय संसार क... बड़ी से बड़ी शक्ति भी नहीं दे सकी है । अप... कार्य-क्रम में बच्चों ने जो भी गीत प्रस्तुत किये ... बड़े सामयिक थे ।

कार्य-क्रम की सफलता के लिए विद्यालय ... समस्त कर्मचारी और छात्र बधाई के पात्र हैं ... इस सम्बन्ध में हम यह भी कहना नहीं भूलेंगे वि... गुरुकुल कांगड़ी के आचार्य और सहायक मुख्या... धिष्ठाता जी की उपस्थिति से विद्यालय को बड़ा... उत्साह मिला था ।

### वार्षिक प्रशिक्षण शिविर

एन० सी० सी० केडिट्स का १ अक्टूबर ... १० अक्टूबर तक वार्षिक प्रशिक्षण शिविर ऋषि... केश भरतमन्दिर इन्टरमिडिएट कालेज में आयोजि... हुआ । जिसमें विश्वविद्यालय की दो कम्पनियों ... भाग लिया । इस शिविर में लगभग ८०० कैडि... ने प्रशिक्षण पाया । इस शिविर का उद्घा... कर्नल सत्यव्रत जी सिद्धान्तालंकार ने किया ... उसी अवसर पर विश्वविद्यालय कम्पनी ने पुच्छ... एक नमूना (Section Attack) उपस्थित कि... जिसकी सबने सराहना की । अन्त में इसका ... पन समारोह की अध्यक्षता ग्रुप कमान्डर लेफ्... कर्नल खत्री ने की ।

### विजया दशमी पर्व

आक्रामक पाकिस्तान के नापाक हमले ...

